बालक को सौंफ, सोये, कपूर आदि का अर्क चूने के पानी के साथ पिलाना चाहिये। या अनार का छिलका, अतीस, कर्कटश्रृंगी, जहर मोहरा समान-समान मिला १ रत्ती शहद के साथ कई बार दे। चूने के १ सेर पानी में १ सेर खाण्ड डालकर बनाया शर्बत १०-१५ बून्द की मात्रा मे तीन बार देने से भी लाभ होता है।

## पित्तातिसार चिकित्सा

ज्वरयुक्त पित्तातिसार मे लंघन तथा मृदु शोधन ही करना चाहिये अथवा बिना शोधन के ही आनन्द भैरव रस, लोकनाथ रस या सिद्ध प्राणेश्वर रस को उशीर, मोथा, नेत्र बाला, धनिया, चन्दन के बनाये जल के अनुपान से अथवा केवल मुस्ता भाधित जल से या नागरादि क्वाथ (सोठ, अतिविषा, मोथा, चिरायता, गिलोय, कुटज) के अनुपान से या कर्पूरार्क से दिन में तीन बार देना चाहिये। अर्थात् तीव्र अतिरूक्ष में पारद गंधक आदि विष नाशक द्रव्यों के साथ नीलोफर, धनिया, नेत्र बाला, बाल बिल्व, अतीस, मोथा, धमासा, चन्दन, लोध्र, धातकी पुष्प, इन्द्रजौ आदि में से किसी दो-तीन पित्तनाशक संग्राही औषधियो के क्वाथ का प्रयोग किया जाता है। पक्वातिसार में लोध्रचूर्ण व मोचरस १-१ माशा मिलाकर देवें अथवा धातकी पुष्प, दाडिम फलत्वक्, नीलोफर के सम्मिलित चूर्ण को २-२ माशा मात्रा में मधु के साथ, चावलों के पानी के अनुपान से थोड़ी-थोड़ी देर बाद देने से भी लाभ होता है।

चरक ने जौ या चावल के मांड के साथ बल्य औषधियो जैसे बला, चारो पर्णी, दो कंटकारी, गोखरू, शतावरी के क्वाथ के दिन में तीन बार पिलाने का विधान किया है। बालको को दिन भर दूध का पानी, चावलों का मांड या जौ का पानी पर्याप्त मात्रा में देना चाहिये तथा इन बल्य औषधियों तथा शीत संग्राही औषधियों का प्रयोग करना चाहिये। मोथा, खस, चंदन, नेत्र बाला आदि का शीतल जल पीने को देना चाहिये।

(सु०।४०।६०।७०)
(च०।चि०।१९।५४-६०)

## वातातिसार चिकित्सा

रोगी की वात शामक चिकित्सा करनी चाहिये अर्थात् रोगी को घृत, दूध, रोटी आदि स्निग्ध मृदु आहार, निद्रा, मृदु व्यायाम, अभ्यंग आदि के द्वारा बलवान् बनाना चाहिये। उसके रक्त में जल, ग्लूकोज आदि पहुंचाना चाहिये। तथा उसे भय, शोक आदि की आदत को छोड़कर प्रसन्न चित्त रहने का यत्न करना चाहिये।

लशुनाष्टक, हिंग्वाष्टक आदि चूर्णों के घृत के साथ भोजन से पहले चाटने से आंत की विक्षोभ शीलता हटती हैं।

(च०।चि०।१९)

## वृहदंत्र का रचना विज्ञान तथा क्रिया-विज्ञान

**रचना :—**

Ileum के निचले छिद्र (Ileocolic Iliocaecal Valve) से जो वृहदन्त्र के द्रव्य को लौटने से रोकता है गुदा तक की ४-६ फीट लम्बी भोजन नाली को वृहदत्र (Colon) कहते है इसके प्रथम २ इच लबे २ इच चौड़े भाग को Caecum कहते है। यह Iliac-fossa मे Inguinal ligament के बाहर के आधे भाग के ऊपर स्थित है । इसके ऊपर के भाग मे ही पीछे की ओर Ileum का निम्न द्वार खुलता है। इस छिद्र के कुछ नीचे ही आत्र पुच्छ Vermiform appendix का छिद्र रहता है। यह आत्र पुच्छ ३-४ इच लबा होता है तथा बहुधा Caecum के पीछे की ओर रहता है। आत के समान इसकी दीवार भी चार स्तरो से बनी हुई है। Anterior Superior Spine से नाभी तक खीची रेखा के तीन भाग किये जाये तो मध्यम और बाहर के भागो की सन्धि पर इस (Appendix) का Base होता है (Mc Burney's Point) इस Caecum से अगले ऊपर यकृत् के निम्न पृष्ठ तक बढते वृहदत्र को Ascending colon कहते है, जो ६ इच लबा होता है, यह Right Lumber region मे रहता है। इसके मोड को Hepatic flexure कहते तथा इससे अगले वृहदत्र को Transverse Colon या लेटा हुआ भाग कहते है जो प्लीहा तक जाता तथा २० इच लम्बा होता है तथा नाभी प्रदेश (Umbilical-region) मे रहता है। इसके मोड को Splenic flexure कहते तथा अगले Left Hypochondriac तथा Left-Lumber region मे नीचे उतरने वाले Pelvis तक के भाग को Descending Colon कहते है जो १० इच लम्बा होता है। इससे अगले Pelvis मे Sacrum के आगे रहने वाले १६ इच लम्बे भाग को Pelvic Colon कहते है। S अक्षर की तरह मुडे हुये होने से इसे Sigmoid Colon भी कहते है यह Hypogastric Region मे रहता है। इससे निचले ५½ इच के लगभग लम्बे भाग को मलाशय (Rectum) और उससे निचले १ इच भाग को गुदाग्रीवा (Anal Canal) कहते है। इस प्रकार वृहदत्र लगभग ५ फुट (डेढ मीटर) लम्बा होता है।

**रक्त वाहिनियां :—**

वृहदत्र को रक्त Superior तथा Inferior-mesenteric arteries की शाखाओ से आता तथा इन्ही नाम की Veins के द्वारा वापिस Portal Vein मे, और वहा से यकृत् मे जाता है।

मलाशय को रक्त एक ओर तो Inferior mesenteric artery के निचले सिरे से जिसे Superior Hoemorrhoidal artery कहते है, मिलता है। दूसरी ओर Aorta के निचले सिरे अर्थात् Common Iliac Artery से निकली Internal Iliac artery की मलाशय को जाने वाली Middle Haemorrhoidal artery से भी मिलता है। इसी प्रकार मलाशय मे से रक्त एक तो Superior Haemorrhoidal Vein द्वारा जिससे Inferior mesenteric Vein आरम्भ होती है, वापिस Portal Vein मे जाता है दूसरी ओर Middle Haemorrhoidal Vein द्वारा Internal iliac Vein मे तथा Inferior Haemarrhoidal Veins के द्वारा Internal Pundendal Vein मे होता हुआ Internal Iliac Vein मे ही चला जाता है। गुदग्रीवा या Anal Canal मे शिराओ (Veins) का एक जाल (Plexus) होता है जिसमे चौडे प्रदेश (Sacculations) भी होते है।

**लसीका ग्रन्थियां :—**

Ascending तथा Transverse colon से आई हुई लसीका वाहनिया Superior mesenteric lymph Glands मे तथा Descending और Pelvic colon की लसीका वाहिनिया Inferior mesenteric artery के उद्भव स्थान पर पडी Lymph Glands मे समाप्त होती है। मलाशय के ऊपर के भाग की लसीका वाहिनिया भी इन्ही मे समाप्त होती है। निचले भाग की लसीका वाहिनिया Internal iliac lymph Glands मे समाप्त होती है।

**नाड़ियां :—**

वृहदत्र के Transverse भाग तक तो Sympathetic नाडिया Caeliac तथा Superior mesenteric Ganglia से आती है तथा Parasympathetic नाडिया Vagus से Superior Mesenteric Artery के साथ-साथ आती है। शेष भाग मे Sympathetic नाडिया Hypogastric Plexus से Inferior Mesenteric Artery के साथ आती है। Parasympathetic नाड़िया Pelvic Splanchnic Nerves (Nerve Erigentes) से आती है।

कार्य :—

वृहदत्र पुरीष बनाकर उसे बाहर करने का कार्य करता है। खाया हुआ भोजन ३ घण्टे बाद आमाशय से निकलकर २२ फुट लम्बे क्षुद्रात्र मे से २ घण्टे मे निकल जाता है। Caecum मे पहुचने तक उसका सार-भाग विलीन हो चुकता है, परन्तु वह बहुत अधिक पतला होता है। वृहदत्र मे उसका बहुत-सा जलाश विलीन हो जाता है। नाना लवण या Electrolytes भी विलीन हो जाते हैं एव Caecum मे पहुचने के १३-१४ घण्टे बाद जब यह Pelvic colon मे पहुचता है तो कुछ गाढा या कठोर होकर साधारण पुरीष का रूप ले लेता है। इस प्रकार जो बहुत-सा जल मल के साथ चला जाता है उसे शरीर फिर से वापिस ले लेता है (Conservation of fluid) वृहदत्र की श्लेष्मकला मे श्लेष्म-स्रावक ग्रन्थिया (Mucous Glands) भी बहुत है ताकि भोजन के बचे हुये फोक से वृहदत्र को किसी प्रकार की हानि न हो। निम्न भाग मे ये कुछ कम होती है जिससे आन्त्र पाचक रसो का वहा कभीकभी दुष्प्रभाव हो जाता है। वृहदत्र पर मानसिक अवस्थाओ का प्रभाव पडता है, भय से बार-बार मल-त्याग होने लगता तथा आवेश-प्रधान व्यक्तियो मे त्रिदोषातिसार हो जाता है। चिन्ता से मलबध हो जाता है।

क्षुद्रात्र मे भोजन का पाचन तथा विलयन ठीक-ठीक हो अर्थात् पाचक अग्नि तथा क्षुद्रात्र की प्राणशक्ति स्वस्थ हो, तो वृहदत्र भी स्वस्थ रहता है। इसके विपरीत यदि ऊपर भोजन का पाचन ठीक-ठीक न हो जिससे कार्बोहाईड्रेट अपक्व ही वृहदत्र मे पहुच जाय तो वहा Bacteria के द्वारा उसका विदाह (Fermentation) होने से कार्बोनिक एसिड गैस Lactic acid तथा Methane-गैस उत्पन्न हो जाती है। फैट अनपच रूप मे वहा पहुच जाय तो Bacteria के द्वारा उसमे से Fatty Acids तथा Butyric, Valeric आदि उत्पन्न हो जाते है, जिससे मल अधिक अम्लीय होता तथा उसमे से खट्टी बू आती है। यदि प्रोटीन भोजन अनपच रूप मे वहा पहुच जाय तो Bacteria के कारण उसमे से Ammonia तथा Histamine आदि कुछ विषैले Amines उत्पन्न हो जाते है जिनके कारण शरीर की रक्त-वाहिनियो मे यदि सकोच (Constriction) की प्रवृत्ति बढ जाती है, तो रक्तभार बढ जाता है, पर यदि शरीर की रक्त-वाहिनियो मे फैलने (Dilatation) की प्रवृत्ति बढ जाय तो Allergy का रोग हो जाता है।

भोजन मे विद्यमान Cellulose पर पुरीष की मात्रा निर्भर है। साधारणत. २४ घ मे इसकी मात्रा २००ग्राम के लगभग होती है। शाकाहारियो मे इसकी

मात्रा ५०० ग्राम तक हो जाती है। स्वस्थ पुरीष नर्म पर बधा हुआ होता है। स्वस्थ मे या दूध लेने वाले बालको मे निर्गन्ध होता है अजीर्ण मे दुर्गन्ध युक्त होता है।

## प्रवाहिका, संक्रामक प्रवाहिका
## Bacilliary Dysentery

**कारण :—**

जब आव या रक्त से मिश्रित अनेकानेक दस्त आने लगते है, उसे प्रवाहिका कहते हैं। इस रोग मे रोगी के मल के साथ Shigella जाति (Genus) के जीवाणु बहुत बडी मात्रा मे बाहर आते है। रोग के अच्छे हो जाने पर भी कईयो मे आत्र व्रण रह जाते है जिससे रोगी के मल मे ये जीवाणु, जिन्हे प्रवाहिका जीवाणु (Dysentery bacilli) कहते है, महीनो तक बाहर आते रहते है और बाहर किसी जलाशय के जल मे महीनो तक जीवित रहते है, वहा से यह जीवाणु दूसरो के भोजन मे प्रवेश करके उन्हे भी यह रोग कर सकता है। इसलिये इन्हे प्रवाहिका वाहक (Dysentery carrier) कहते है। गर्मी तथा वर्षा ऋतु मे जहा-जहा लोग बडी सख्या मे इकट्ठे होते है मेलो मे, तीर्थ यात्रा में, तथा केम्पो मे वहा-वहा यह रोग इन्ही वाहको के मल के, भोजन मे तथा जल मे, सक्रमण कर जाने से फैलता है। यदि ऐसा 'केरियर' भोजन बनाने आदि का कार्य करता हो तो सीधे उसके द्वारा अथवा मक्खियो के द्वारा इस रोग का जीवाणु दूसरो के भोजन मे प्रवेश करके इस रोग का कारण बन जाता है। मक्खियो के पेट तथा टागो के द्वारा भी यह जीवाणु दूसरो के भोजन तक पहुचता प्रतीत होता है। लक्षणहीन रोगियो के हाथ तथा बर्तनो से भी यह दूसरो मे फैलता है।

**प्रवाहिका जीवाणु :—**

प्रवाहिका कृमि (Dysentery Bacilli) अगतिशील (non-motile) बिना कैपसूल के (Non-capsulated) Gram negative पतले, शलाकाकृति (Rod Shape) होते है। ये ग्लूकोज को विदग्ध (Ferment) करके एसिड उत्पन्न करते है, गैस उत्पन्न नही करते। ये Lactose को Ferment नही करते। इनमे से एक तो ऐसे कृमि है जो Mannitol (एक Ferment न होने वाला Alcohol) को Ferment नही करते जैसे Shiga Bacillus (२) Schmitz Bacillus। दूसरे ऐसे कृमि है जो Mannitol को Ferment करते है जैसे—Flexner Bacillus तथा (२) Sonne Bacillus.

(१) Shiga Bacillus (Shigella Shigae, Bacterium Shigae अथवा Shigella Dysenteriae का पता १८९८ मे Shiga ने लगाया। यह एक प्रबल प्रवाहिका जनक जीवाणु है तथा यह एक प्रबल Exotoxin को जो प्रोटीन किस्म का होता है, उत्पन्न करता है जिसका दुष्प्रभाव केवल आतो पर ही नही अपितु Central Nervous System या नाडी मण्डल पर भी होता है। इसीलिये किसी-किसी रोगी मे इस रोग के अच्छे होने पर पक्षाघात या अगाघात (Paralysis) उपद्रव हो जाता है। दूसरे जीवाणुओ के समान यह आत मे ही सीमित नही रहता, इसका विष घुलनशील होने से रक्त मे भी जाता है।

(२) दूसरा इस रोग का कृमि Schemitz Bacillus, Shigella Schmitzi है जिसका पता Schmitz ने १९१७ मे लगाया—यह भी ग्लूकोज़ को Ferment करता है, यह कभी-कभी इस रोग का कारण होता है।

(३) Mannitol को Ferment करने वाले प्रवाहिका जीवाणु (Shigellae) ग्लूकोज तथा Mannitol दोनो को Ferment करते तथा एसिड पैदा करते है (गैस नही) इनमे से Flexner Bacillus (Shigella Flexneri Shigella Paradysenteriae का पता Flexner ने १९०० मे लगाया। यह प्राय मृदु प्रवाहिका का कारण होता है।

(४) Mannitol तथा ग्लूकोज को Ferment करने वाले जीवाणु समूह मे एक Shigella Boydi या Boyd Bacillus है यह भी मृदु प्रवाहिका (Mild Catarrhal Dysentery) का कारण होता है। Boyd ने १९३६–१९३८ मे इसका पता लगाया।

(५) Sonne Bacillus या Shigella Sonnei भी ग्लूकोज़, Mannitol, Maltose, Saccharose सबको Ferment करके एसिड पैदा करता है (गैस नही)। यह भी मृदु प्रवाहिका के मल मे प्राय पाया जाता है। Sonne ने १९१५ मे इसका पता लगाया। इसके कारण अधिकत अतिसार (Gostro enteritis) होता है प्रवाहिका (Colitis) नही।

इन जीवाणुओ के सेल के अन्दर रहने वाला एक Endotoxin होता है जो इस रोग का प्रधान कारण प्रतीत होता है। बृहदत्र मे पहुचने पर जब इन

जीवाणुओ का पचन (Autolysıs) होने लगता है तो इनके अन्दर से निकले इस द्रव्य (जो एक Phospholıpoıd-Carbohydrate-Polypeptıde का मिश्रण प्रतीत होता है) के दुष्प्रभाव से वृहदत्र शोथ का लक्षण उत्पन्न होता है। शीत देशो तथा शीत ऋतु मे भी ये जीवाणु दूसरो के अन्दर भोजन द्वारा प्रवेश करते है। परन्तु गर्म देश तथा ग्रीष्म ऋतु व वर्षा ऋतु मे ये विशेषत रोग जनक हो जाते है। इसी प्रकार ऐसे व्यक्ति मे जो पहले से ही थका हुआ, हारा हुआ एव किसी रोग से निर्बल हुआ हो, उसमे ये विशेषत. रोग जनक हो जाते है। जिससे प्रतीत होता है कि यह जीवाणु तो इस रोग का व्यजक कारण है, इस रोग का उत्पादक कारण आत की प्राणशक्ति (Vıtalıty) की हीनता तथा उसमे पहले से ही अजीर्ण जनित शोथ का होना है। ये जीवाणु तथा इनका विष बहुधा आत पर ही दुष्प्रभाव करते है, रक्त मे प्रवेश नही करते।

**विकृति-विज्ञान :—**

इस जीवाणु के Exotoxın के स्थानिक दुष्प्रभाव से वृहदत्र की विशेषत उसके Sıgmoıd Flexure से गुदा तक के भाग की श्लेष्मकला में रक्त सचय (Hyperaemıa) तथा उभार (Oedema) के लक्षण उत्पन्न हो जाते है अर्थात् वृहदत्र शोथ (Colıtıs) हो जाता है। यदि शोथ प्रबल रूप मे हो तो स्थान-स्थान पर वह झिल्ली मृत (Necrosed) होकर श्वेत-सी हो जाती है जिससे वहा-वहा पूय खण्ड (Slough) के चकत्ते बन जाते है। फिर इन पूय खण्डो के झडकर पृथक् हो जाने से वहा-वहा व्रण बन जाते है और वहा से रक्त बहने लगता है। ये व्रण श्लेष्मकला की उठती हुई झुर्रियो (Folds) पर होते है जो बहुत उथले होते एव Muscularıs-Mucosae के नीचे कभी नही जाते। इन व्रणो के नग्न पृष्ठ पर निकला हुआ स्राव जमा रहता है अर्थात् Fıbrın और Polymorphonuclear Leucocytes छाये रहते है। इनके तथा मृत झिल्ली के मिलने से एक श्वेत-सी झिल्ली (Dıptherıtıc membrane) वहा छाई हुई दीखती है। इन व्रणो के तल प्रदेश मे इस रोग के जीवाणु पर्याप्त मात्रा मे पडे हुए मिलते है। रोग के अच्छा होने पर भी कुछ काल ये बाहर आते रहते है। फिर क्रमश स्वस्थ श्लेष्मकला मे से झडी हुई श्लेष्मकला का रोहण हो जाता है। इस रोग की विष के कारण Toxıc Myocardıtıs भी हो सकता है।

**लक्षण :—**

प्रवाहिका रोग युवको मे विशेषत होता है, इसका प्रारम्भ सहसा होता है। जीवाणु के सक्रमण करने के दो-चार दिन के अन्दर-अन्दर ही वृहदत्र शोथ (Col-

itis) के कारण पेट मे शूल (Griping) होकर दस्त होने लगते है जो पहले गाढे फिर पतले हो जाते है तथा दिन मे ४-५ बार या इससे अधिक बार होते है। शीघ्र ही शल का लक्षण कम होता जाता तथा प्रवाहण (Tenesmus) या गुदा मे बोझ पडकर मल-त्याग होने लगता है। मल मे केवल थोडी-सी चमकीली श्वेत रग की आव निकलती है जो शीघ्र ही रक्त से मिश्रित हो जाती है जो व्रणभाव का सूचक होती है। वृहदत्र मे उत्पन्न इस शोथ तथा व्रणो के कारण १००-१०२ डिग्री तक का ज्वर भी होता है। यह रोग मृदु रूप मे हो तो ऐसे आव के दस्त दिनरात मे लगभग ८-१० बार आते है। रोग के इस मृदु रूप को Catarrhal Bacillary Dysentery कहते है। इसका कारण बहुधा Flexner, Schmitz तथा Sonne Bacilli होते है। दो-चार दिन मे जब यह रोग अच्छा होने लगता है तो दस्तो की सख्या घट जाती है, आव मे से रक्त लुप्त हो जाता है, आव कम होती जाती है, पीले रग का मल आने लगता है। आत मे हुए व्रणो का Granulation Tissue के द्वारा रोहण हो जाता है। वहा Epithelial सेल भी छा जाते है परन्तु आत्र ग्रन्थिया (Glanda) फिर नही बनती।

जब यह रोग कुछ तीव्र रूप मे होता है तब मल दिन मे २०-३० या इससे भी अधिक बार आता है। मरोड के साथ निकलनेवाली आव मे रक्त और पूय की मात्रा अधिक होती है। ज्वर भी कुछ अधिक होता है। विष सचार का लक्षण भी अधिक स्पष्ट होता है। इसे Acute Bacillary Dysentery कहते है तथा बहुधा यह Shiga Bacillus के कारण होता है। वमन के साथ तीव्र अतिसार हो तो वे Salmonella के सक्रमण के कारण होते है। वमन के बिना तीव्र अतिसार होने लगे तो तीव्र प्रवाहिका रोग का ही सदेह करना चाहिये। अतिसार चिरस्थायी हो तो इस रोग का सन्देह न करे।

साधारणतः तीव्र प्रवाहिका रोग भी ५-७ दिन से अधिक नही रहता।

**परीक्षा :—**

परीक्षा करने पर बाये कोष्ठ के निम्न Left Iliac Fossa या Sigmoid Flexure पर दबाने से स्पर्शा क्षमता का लक्षण होता है। मूत्र की मात्रा कम होती है। आव की परीक्षा करने से उसमे ९० प्र० श० सेल Polymorphonuclear होते है उसमे Shigella Strains भी होते है। कुछएक Macrophage सेल होते है। नाडी तीव्र व निर्बल होती है। रक्त परीक्षा करने से Polymorphonuclear Leucocytosis पाया जाता है।

**चिकित्सा :—**

मरोड आरम्भ होते ही रोगी को शैयाशायी हो जाना चाहिये।

प्रवाहिका जीवाणु के लिये उत्तम Antibiotic औषधिया Tetracycline Drugs है। उदाहरणत Oxytetracyeline या Terramycin ¼ या आधा ग्राम की मात्रा मे छ-छ घटे के बाद चार बार देने से लाभ हो जाता है। बालक की प्रति किलोग्राम के पीछे इसकी १०-२० मिलि० की दैनिक मात्रा है। (Penicillin, erythromycin का कोई प्रभाव नही होता) Polymixin ५ लाख यूनिट मुख द्वारा दिन मे ३ बार देने से लाभ होता है। इसी प्रकार Chloramphenicol के भी ¼, ½ ग्राम की मात्रा मे चार-चार घण्टे के अन्तर से मुख द्वारा चार-पाच बार देने से रोग शान्त हो जाता है। बालक के लिये प्रति किलोग्राम के पीछे २५-५० मिलि० की इसकी दैनिक मात्रा होती है। इसी प्रकार स्थानिक प्रभाव करने वाले Sulpha succidine, Sulpha-guanidine, Phthalylsulphathiazole तथा Phthalylsulphacetamide, Sulphathalidine औषधिया भी २ से ३ ग्राम की मात्रा मे पहले चार-चार घण्टे से और फिर रोग के कुछ ठीक होने पर एक ग्राम की मात्रा मे चार-चार घण्टे पर दी जाती रही है। अधिक घुलनशील Sulphadiazine या Sulphadiamidine १ ग्राम के ४-४ घण्टे पर देने से भी इस रोग मे बहुत लाभ होता है। इस समय ये ही दोनो विशेषत दी जाती है। इन्हे बराबर या दो गुना Sodabicarb मे मिलाकर देना चाहिये। Gantrisin १ ग्राम के ४-४ घ० पर देने से भी इसी प्रकार लाभ होता है। इन औषधियो से भी एक-दो दिन मे ही लाभ हो जाता है तो भी रोगी को पूर्णविश्राम की दशा मे रखना चाहिये। रोग तीव्र हो तो Sodium Sulphadiazine का इञ्जेक्शन देना चाहिये। Furazolidone (Furoxone) १०० मिलि० मात्रा मे ४-४ घण्टे बाद दिन में ४-५ बार देने से भी लाभदायक पाई गई है। Streptomycin के .२५ ग्राम मात्रा मे मुख द्वारा ४-४ घण्टे बाद देने से बालक को यही मात्रा ६-८ घण्टे बाद मुख द्वारा देने से भी लाभ होता है। इसके लिये Guanimycin (Streptom २५ ग्राम Sulphaguan. २ ग्राम १ औस मे) का प्रयोग कर सकते है या Streptomycin की १ मात्रा के साथ Bacitracin ५ हजार युनिट मिलाकर ६-६ घण्टे पर देने से या इसी प्रकार Neomycin १००-१५० मिलि० को Sulpha-suxidine की १ मात्रा के साथ मिलाकर ४-४ घण्टे पर देने से भी बड़ा लाभ होता है। एक ग्राम Streptomycin को उपर्युक्त किसी Sulphonamide के साथ इस दैनिक मात्रा मे मिलाकर दिन मे चार बार करके देने या १ ग्राम

Streptomycin को Chloramphenicol २ ग्राम मे मिलाकर दिन मे चार बार बाटकर देने से भी बडा लाभ होता है।

प्रथम २४ घण्टे रोगी को केवल जल, चावलो के पानी या ग्लूकोज मिश्रित जल पर ही रखना चाहिये। फिर दूध, चाय अथवा Barley Water, Horlicks या Benger का दूध देना चाहिये। उसके बाद पहले अरारुट, साबूदाना आदि जल मे बनाकर और फिर दूध मे बनाकर देने चाहिये और फिर खालिस दूध या कार्न फ्लोर के साथ दूध देना चाहिये। फिर चावल और दूध, फल, रस, कस्टर्ड आदि दिये जा सकते है। साधारण भोजन १-१½ मास बाद आरम्भ करना चाहिये।

उदर शूल के लिये पेट पर गर्म बोतल द्वारा सेक देने से मुख द्वारा Codeine Phosphate ½ आधा ग्रेन की मात्रा मे देने से या Phenobarbitone ½ से आधा ग्रेन की मात्रा मे देने से या Morphine ½ ग्रेन, Atropin $\frac{1}{100}$ ग्रेन, के देने से आराम आ जाता है। मरोड असह्य हो तो २-३ औस स्टार्च के सोल्यूशन मे ४०-५० बून्द Tincture opium मिलाकर उसे गुदा मे डाले। १ पाइण्ट गर्म जल मे थोडा Boric Acid मिलाकर वस्ति देने से भी मरोड में आराम आता है। Atropine Sulphate $\frac{1}{200}$ ग्रेन के इञ्जेक्शन या मुख द्वारा देने से भी मरोड शान्त होता है।

दस्तो द्वारा जल की मात्रा शरीर से अधिक निकल जाती है। अत रोगी को जल पर्याप्त मात्रा मे पीने के लिये देते रहना चाहिये।

## संक्रामक जीर्ण प्रवाहिका या सक्रामक जीर्ण अतिसार
### (Amaebic Dysentery, Amaebiasis)

**कारण —**

विषम ज्वर जीवाणु Malarial Parasite के समान ही एक और प्राणी जीवाणु Protozoon हमारे शरीर मे रह सकता है जिसे Entameaba Histolytica कहते है। जैसे बहुत बार विषम ज्वर जीवाणु हमारे शरीर मे रहता है पर हमे ज्वर नही होता वैसे ही यह प्राणी जीवाणु भी बहुत से व्यक्तियो की वृहदत्र मे निरुपद्रवरूप मे रहता हुआ पाया जाता है। इस रूप मे यह जीवाणु आत के अन्दर Bacteria आदि मलो पर अपना निर्वाह करता है। परन्तु जब यह जीवाणु आत की दीवार पर हमला करके उसके अन्दर प्रविष्ट हो जाता है और वहा के सेलो, रक्त-कणो और श्वेत-कणो को खाकर अपनी वृद्धि करने लगता है, तब यह चिर प्रवाहिका (Chronic Dysentery) का कारण बन जाता है। अर्थात् कईयो मे निरुपद्रवरूप से रहने वाला यह जीवाणु दूसरो में उपद्रवकारी हो जाता है। वृहदत्र मे उत्पन्न हुआ कौन-सा दोष इस जीवाणु

को उपद्रवकारी कर देता है इस विषय मे अभी तक निश्चय से कुछ नही कहा जा सकता।

इस रोग से रुग्ण व्यक्ति के मल द्वारा उसकी आत के अदर हुए व्रणो मे वृद्धि करने वाले ये जीवाणु Amaebae या Trophozoites बहुत सख्या मे बाहर आते रहते है। बाहर आकर कुछ घण्टे जीवित रहने के बाद ये मर जाते है। पेट मे चले भी जाय तो एसिड के द्वारा मर जाते है। इसलिये ये रोग सक्रमण का कारण नही बनते। रोगी को इस रोग के आरम्भ मे जब पतले दस्त आते है तब ताजे दस्त से तैयार की स्लाइड पर माइक्रोस्कोप की सहायता से इसे देखा जा सकता है। इस प्रकार देखने मे यह २०-३० माईक्रोन व्यास का, रक्तकण से तीन-चार गुणा बडा, बराबर गति करता हुआ और अपना आकार बदलता हुआ एक कृमि दिखाई पडता है। एक सेल वाले इस जीवाणु का बाहर-बाहर का भाग शीशे की तरह पारदर्शक होता है। जिसे Hyaline ectoplasm कहते है। इसके अन्दर के प्रोटोप्लाजम को जो दानेदार दीखता है Granular endoplasm कहते है। इस जीवाणु मे केन्द्र से हटा हुआ एक Nucleus होता है तथा इसके अन्दर इसके द्वारा खाया हुआ कोई रक्तकण भी बहुधा देखा जा सकता है। पहले-पहल Schaudinn ने १९०३ मे इनका पता लगाया था।

जब यह रोग पुराना हो जाता है या जब इसके तीव्र लक्षण शान्त हो जाते है अर्थात् मल कुछ गाढा आने लगता है तब उसमे यह जीवाणु एक थैली मे बन्द हुए (Encysted) रूप मे आने लगता है। सम्भवत जब इस जीवाणु की वृद्धि विभजन (Mitosis) के द्वारा होनी बन्द हो जाती है तब यह Cyst का रूप ले लेता है। Amaebea तो व्रणो मे रहते है परन्तु ये Cysts आत की श्लेष्मकला पर रहते है। मल की स्लाइड बनाकर Gramiodine से रगने पर यह Cyst १० से १५ माईक्रोन व्यास का गोलाकार एक से चार Nuclei वाला दृष्टिगत होता है। Entamaeba coli से जो आत मे रहने वाला एक सर्वथा निरुपद्रव प्राणी जीवाणु है इसका भ्रम हो सकता है परन्तु उसमे Nuclei चार से अधिक आठ तक होते है जिससे इसका सुगमता से भेद हो जाता है। क्योकि इन Cysts पर एक कठोर गिलाफ चढा होता है, ये मल द्वारा बाहर निकलकर गीले स्थान पर ८-१० दिन तक भी जीवित रह सकते है। ये जीवित अण्डे (Cysts) जल द्वारा या कच्ची खाई जाने वाली सब्जियो द्वारा अथवा यदि इस रोग का रोगी भोजन देने का कार्य करता हो तो उसके हाथ के द्वारा दूसरो के पेट मे चले जाते है। इस प्रकार अपूर्ण तौर से इस रोग से मुक्त हुए व्यक्तियो (Carriers) के द्वारा यह रोग दूसरो मे संक्रमण करता

है । रोगी के सहवासियो (Contacts) के द्वारा भी जिनमे प्रकट रूप मे रोग नही होता यह रोग दूसरो मे फैल सकता है । अर्थात् यह प्रवाहिका, परिवार मे या होटल मे एक व्यक्ति से दूसरे (Endemıc रूप मे) इक्के-दुक्के लोगों मे फैलने वाला रोग है । दूसरे शब्दो मे यह परिवार मे फैलने वाला रोग है अर्थात् घर मे एक को हो तो क्रमश यह दूसरो मे भी फैलता जाता है । मध्यमायु के व्यक्तियो मे फैलता है, बालको को बहुत कम होता है ।

**विकृति-विज्ञान —**

इन अण्डो के क्षुद्रान्त्र मे पहुचने पर Pancreatıc Juıce के द्वारा इनके गिलाफ पचकर फट जाते है और उसमे से ४ Nucleı वाला Amaeba निकलकर स्वतन्त्र हो जाता है । ये चार Nuclei फिर विभजन (Mıtosıs) के द्वारा ८ छोटे-छोटे Amaebulae बन जाते है जो Lıeberkuhn Follıcles के अर्थात् वृहदन्त्र ग्रन्थियो के मुख द्वारा उनमे प्रविष्ट हो जाते है । वहा-वहा Submucous प्रदेश मे इनके विभजन द्वारा वृद्धि कर जाने से इनकी कोलोनिया बस जाती है तथा इनके अन्दर से निकले एक द्रव के द्वारा जिसे Toxın नही पर Proteolytıc-Enzyme (Cytolysıns) कहते है, आन्त्र ग्रन्थिया तथा उनके आसपास का स्नायुततु गल जाता (autolysed या Lıquefied हो जाता) है अर्थात् इनके बढने के स्थान मे Collıquatıve Necrosıs हो जाता है, क्योकि इनसे कोई फैलने वाला विष (Toxın) उत्पन्न नही होता । इस रोग मे वृहदन्त्र की श्लेष्मकला पर कोई विशेष विकार या प्रतिक्रिया नही होती, परन्तु श्लेष्मकला के नीचे के Submucous Tıssue मे इन जीवाणुओ की जहा-जहा बस्तिया बसती है, वहा-वहा के प्रदेश के गल जाने से विद्रधिया (Abscesses) बन जाती है जो पिन के नक्के से लेकर एक इच तक की होती है । इन विद्रधियो के मुख जो छोटे-छोटे होते है श्लेष्मकला मे खुलते है। इस प्रकार तग मुख वाले तथा बडे, पेट वाले (Flask Shape) व्रण वृहदन्त्र मे हो जाते है । Caecum तथा Descendıng Colon, Sıgmoıd colon में जहा मल देर तक रुकता है वहा-वहा ये जीवाणु आत की दीवारमे विशेषत रोहण करते है । श्लेष्मकला पर विषमाकृति व्रण दिखाई पडते हैं, वस्तुत जो इन विद्रधियो के मुख होते है, तथा इन व्रणो के बीच-बीच की श्लेष्मकला नार्मल होती है अर्थात् Bacıllary प्रवाहिका के व्रण तो श्लेष्मकला के ऊपर-ऊपर होते है गहरे नही होते । इस चिर प्रवाहिका के व्रण श्लेष्मकला मे गहरे होते है। यद्यपि इनके मुखो पर दूसरे जीवाणु आकर रोहण करने लग जाते हैं पर उनके तल आत की मासमय स्तर या बाहर की स्तर (Perıtoneum)

से बने होते है। इन व्रणो के गहरे होने के कारण रक्तवाहिनियो मे से रक्तस्राव होता रहता है, जिससे काले रग का रक्त मल मे मिला हुआ बाहर आता है। व्रणो मे से निकला पूय भी मल के साथ बाहर निकलता है। कभी-कभी Submucous Tissue मे किसी क्षत हुई शिरा (Portal Venule) के द्वारा अमीबी Portal-Vein मे पहुच जाते, तथा वहा से यकृत् मे पहुच-कर उसके सेलो मे अपनी वस्तिया बसा लेते है, जिससे उसमे Colliquative Necrosis की प्रक्रिया होने लगती है, इसे यकृत् विद्रधि (Liver abscess) कहा जाता है।

लक्षण —

गर्म देशो मे, युवको तथा मध्यमायु के व्यक्तियो मे, अज्ञात रूप से बहुत धीरे-धीरे आरम्भ होने वाला तथा एक साथ बहुत-सो मे न होकर कही-कही इक्के-दुक्के व्यक्ति को होने वाला यह प्रवाहिका रोग है। Entamaeba Histolytica आत को खाने वाले अमीबा के आत मे प्रवेश करने के आधे मास से लेकर दो मास के लगभग समय तक इस रोग के लक्षण प्रकट होने लगते है। कईयो की आत के अन्दर ये जीवाणु तो होते है पर उन्हे प्रकट रूप मे रोग नही होता। जिन्हे यह रोग होता है उन्हे अज्ञात रूप मे मन्द अतिसार के रूप मे होता है। तीव्र रूप मे प्राय नही होता।

इस रोग का प्रधान लक्षण अतिसार अर्थात् २४ घण्टे मे ये तीन-चार से लेकर आठ-दस दस्तो तक आ जाना है।साधारणत. रोगी का दस्त मात्रा मे बडा, शीघ्र-कारी तथा ढीला-सा होता है जिसमे आव मिली हुई होती है अथवा खून और आव दोनो दस्त के साथ मिश्रित रूप मे आते है। खून के दूर से आने के कारण वह काला होता है तथा मल के साथ अच्छी तरह मिश्रित हुआ होता है। रक्त के कारण दस्त मे बू भी रहती है। जब कभी कुछ भोजन सबधी अपथ्य हो जाता है दस्त और भी ढीला हो जाता है। कुछएक रोगियो मे तो मलबन्ध की शिकायत रहती है। कुछएक मे रक्तातिसार Melaena का ही लक्षण विशेष होता है तथापि इसमे रक्त तथा पूय दिखाई नही पड़ते। कुछएक मे कभी मल ढीला हो जाता है और फिर कभी मलबन्ध हो जाता है।

दस्त की शिकायत के अतिरिक्त इस रोग मे अन्नारुचि, अफारा तथा विशेषत पेट मे दर्द या प्राय बेचैनी-सी रहने का लक्षण विशेषत रहता है। बदपरहेजी हो जाने पर यह लक्षण और अधिक बढ़ जाता है, उसकी भूख कम हो जाती है। Caecum प्रदेश या यकृत प्रदेश पर स्पर्शाक्षमता का लक्षण भी

होता है। कभी-कभी Sigmoid-Colon पर दबाने से भी दर्द होता है। इस रोग मे पेट के इन लक्षणो के अतिरिक्त शुष्क कास अथवा श्वास-रोग के लक्षण भी होते है तथा कभी-कभी कुछ शरीर-व्यापी लक्षण जैसे शारीरिक श्रम करने से शीघ्र थक जाने या मानसिक श्रम करने से सिर मे चक्कर आ जाने या मन मे विक्षोभशीलता के बढ जाने के लक्षण भी रहते है। Haemolytic Streptococci या इस रोग की विष का नाडियो पर भी विषैला (Neurotoxic) प्रभाव होता देखा जाता है। इसीलिए नाडी शोथ (Neuritis) नाडी शूल (Neuralgia) वातनाडी नैर्बल्य (Neurasthenia) के उपद्रव भी होते है। नाडी रोग के कारण ही सम्भवत मास शूल (Myalgia) मासोद्वेष्टन (Cramps) के लक्षण भी होते देखे जाते है। जब इस रोग का वेग बढता है तब कुछ ज्वर भी हो सकता है।

इस रोग की विष की असात्म्यता (Allergy) के कारण जैसे श्वास रोग होता है वैसे ही पामा (Eczema) का रोग भी हो सकता है। इस रोग के कारण पाण्डुता का लक्षण तो प्राय पाया जाता है। इस प्रकार इस रोग का निश्चय करना सुगम नही होता।

**परीक्षा —**

रोगी के मल की प्रतिक्रिया अम्लीय होती है, उसमे Pus Cells होते है, Cysts भी होते है जो Prednisolone के ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार देने Hydrocortisone का जल गुदा मे डालने से अधिक आने लगते है। देखने मे रक्त का मिश्रण होने से दस्त भूरे रग का चटनी की तरह का तथा कुछ दुर्गंध-युक्त होता है। मल मे निकली रक्तमिश्रित आव की परीक्षा करने से उसमे Amaebae देखे जा सकते है। पुराने रोगी मे Saline देकर दूसरे दस्त मे से नमूना लेकर उसकी परीक्षा की जाती है। रक्त की परीक्षा करने पर उसमे १० हजार के लगभग Leucocytosis भी मिलता है। Eosinophils भी ८ प्र० श० से ऊपर होते है। E S R कुछ बढा हुआ होता है। बेरियम की बस्ति देकर X-Ray परीक्षा करने पर Caecum अथवा Colon, शोथ अथवा स्तम्भ (Spasm) के कारण विषम आकृति के अथवा सकुचित (Stenosed) दिखाई पडते है। वृहदन्त्र के निचले भाग मे पाये जाने वाला Haustration या Sacculation लुप्त हुआ दीखता है। मल की सेल सम्बन्धी परीक्षा (Cytological परीक्षा) करने पर साधारण प्रवाहिका मे ९० प्र० श० सेल Polymorphs होते है। चिर प्रवाहिका मे सेल थोडे पाये जाते

पर प्रधानत Mononuclears होते है। तथा इस रोग मे Charcot Leyde-ncrysals भी पाये जाते है।

**चिकित्सा :—**

## Chronic Amaebic Dysentery की चिकित्सा

सक्रामक चिर प्रवाहिका रोग, मदरूप मे एव चिर स्थायीरूप मे अधिक पाया जाता है। इसके लिये अमीबा नाशक (Amaebıcıde) औषधियो को Antıbıotıc औषधियो के साथ-साथ देने से विशेष लाभ होता हुआ देखा जाता है। उदाहरणत पहले Oxytetracyclıne (Terramycın) अथवा Chlortetracyclıne (Aureomycın) अथवा Tetracyclıne (Achro-mycın) इनमे से किसी को २५ से ५ ग्राम की मात्रा मे ६-६ घण्टे बाद ५ से १५ दिन तक दिया जाता है। अथवा Penıcıllın ५ लाख Unıts की मात्रा मे मास द्वारा दिन मे दो बार सात दिन तक दी जाती है अथवा Erythromycın enterocoated (antı gram-posıtıve) गोलिया २०० मिलि० प्रतिदिन ३-४ बार १० दिन तक दी जाती है (Ilotycın) अथवा Sulphadıamıdıne (Sulphamezathıne) १-१ ग्राम की मात्रा को दिन मे दो बार १० दिन तक दिया जाता है। या Phthalyl Sulphathıazol ६ ग्राम रोज ३ दिन या Bacıtracın ८० हजार यूनिट प्रतिदिन १० दिन तक दिये जाते है। इन Antıbıotıc औषधियो से अमीबी तथा अडे—दोनो ३-४ दिन मे लुप्त हो जाते है। परन्तु कुछ काल बाद फिर प्रकट हो सकते है। वस्तुत ये सहायक Bacıllı के सक्रमण को दूर करती है। अत इनके कोर्स के समाप्त होने पर किसी Quınolıne से बनी Antıamaebıc औषधि का कोर्स आरम्भ किया जाता है। उदाहरणत ıodochlorhydroxy quınolıne (Vıoform-Ente rovıoform cıba, Entero quınol, (East Indıa Pharma) Enterochın-Quınambıcıde-Quınıodochlorum Alchloquın (Alemb ) आदि का जिसमे ४० प्रतिशतक के लगभग Iodıne होता है या Dı ıodohydroxyquı-nolıne, (Dıodoquın Alıdoquın, Amoebındon, Davoquın, Nıve-mbın, Embequın) आदि का जिसमे ६० प्र० श० के लगभग Iodıne होता है २५ ग्राम (३¾ ग्रेन) की गोलियो का दिन मे तीन बार ७—१४ दिन तक प्रयोग किया जाता है। आत मे ये औषधिया पहुचकर न तो घुलती है, न ही विलीन होती है अत इनका स्थानिक प्रभाव आत के Amaebae पर विशेष होता है। यदि इस रोग के साथ-साथ यकृत् मे भी दर्द हो

**तीव्र रोग की चिकित्सा :—**

तीव्र रूप मे यह चिर प्रवाहिका का रोग हो अर्थात् दस्तो की सख्या अधिक हो या Acute Prımaıy Attack हो, जिसमे हलका-सा ज्वर भी हो सकता है, तो Emetıne Hydıochlorıde आधा से १ ग्रे० के १ सी० सी० जल मे घुले घोल के प्रतिदिन ६ दिन तक मास द्वारा देने से लाभ हो सकता है। यह औषधि हृदय को निर्बल करती है, अत इस चिकित्सा के दौरान मे रोगी को बिस्तर पर पडे रहना चाहिये। Emetıne इस रोग के Tıophozoıtes को नष्ट करती है, Cysts पर इसका विशेष कोई प्रभाव नही होता। Emetıne के साथ-साथ Colloıdal Kaolın ६० ग्रेन Lıquıd Ex of Kurchı १२० बूद के साथ Chloroform Water मिलाकर दिन मे तीन बार दिया जा सकता है। इसके बाद या तो Emetıne Bısmuth Iodıde ३ ग्रेन दैनिक मात्रा मे एक कैपसूल मे सायकाल के भोजन के ४ घ० वाद अविक जल से देते रहना चाहिये इससे उल्टी न हो इसलिये इसके देने से पहले Sod Amytal ३ ग्रेन दे सकते है या दोनो को दिन मे ३ बार बाटकर दे अथवा Entamıde (Dıloxanıde) fuıoate (Fuıamıdc) ५ ग्राम दिन मे ३ बार ५-१० दिन तक दे देना चाहियें। यदि Emetıne न दिया जा सकता हो तो Camofoım २५ ग्राम की १-२ गोलिया दिन मे ३ बार भोजन के बाद ५ दिन तक देने से अमीबी तथा Cysts दोनो लुप्त हो जाते है। किसी उपर्युक्त Antıbıotıc का प्रयोग किया जा सकता है (Teııamycın १-२ ग्राम दैनिक या Bacıtracın ८० हजार यूनिट दैनिक) इस रोग मे रोगी की शारीरिक शक्ति को कम नही होने देना चाहिये तथा दूध, दही आदि मृदु प्रोटीन भोजन विशेष देने चाहिये। सब्जी, फल, चटनी, आचार, मद्य, अधिक गर्म तथा अति शीत पेय तथा भारी भोजन सर्वथा नही देने चाहिये।

इस रोग से बचने के लियें उचित है कि बाहर यात्रा पर जाते हुए क्लोरिनेटेड जल या उबले हुए जल का एव अग्नि-पक्व भोजन या Pot. Peımang से धोये फलो का ही प्रयोग किया जाय।

## प्रवाहिका जनित यकृच्छोथ Hepatitıs तथा प्रवाहिका जनित यकृद्विद्रधि ( Liver Abscess )

जिन व्यक्तियो को चिरस्थायी रूप मे यह चिर प्रवाहिका का रोग होता है उनमे से कुछ एक लगभग ५-६ प्रतिशतक मे आत्र व्रणो में से Embolı के

शिरा द्वारा यक्कृत् मे पहुच जाने से यक्कच्छोथ तथा यक्कद्विद्रधि के रोग हो जाया करते है। चिर प्रवाहिका का रोगी मद्य मसाले आदि तीक्ष्ण उष्ण गुण आहार-द्रव्यो का अति मात्रा मे प्रयोग करे या आहार अधिक मात्रा मे लेवे तो यक्कृत् मे रक्त-सचय के हो जाने से इन रोगो के होने मे सहायता मिलती है।

## यकृच्छोथ Amaebic Hepatitis

जब वृहदत्र मे से Amaebae एक बडी मात्रा मे यकृत मे सचार कर जाते है तो इनके विपरीत वहा पर एक प्रबल प्रतिक्रिया होती है अर्थात् यक्कृत् मे रक्त-सचय प्रबल रूप मे होता है जिससे ये जीवाणु नष्ट हो जाते है। इस प्रकार यक्कृत् मे होने वाली प्रतिक्रिया से तीव्र या चिरस्थायी यक्कच्छोथ हो जाता है। इस अवस्था मे रक्त के भर जाने से यक्कृत् आकार मे कुछ बडा हो जाता है, छूने या दबाने मे उसमे दर्द होता है, थोडा-बहुत ज्वर भी होता है, तथा विष-सचार के कारण क्षुधानाश, अशक्ति तथा पाण्डुता के लक्षण भी होते है। रक्त की परीक्षा करने से Leucocytosis का लक्षण भी मिलता है। इस शोथ और विद्रधि मे जिसका वर्णन आगे किया जाता है, कोई विशेष भेद प्रतीत नही होता है।

## यक्कद्विद्रधि

### ( **Liver Abscess** )

जब यक्कृत् मे होने वाली प्रतिक्रिया के द्वारा जीवाणु नष्ट न हो पाये, यक्कृत् की प्राणशक्ति कुछ क्षीण हो एव जीवाणु या अमीबी किसी एक स्थान पर रोहण करने लग जाय तो उनमे से उत्पन्न होने वाले Proteolytic Enzyme के द्वारा उसके आसपास के यक्कृत् के सेलो मे विनाशक प्रक्रिया (Cytolitic Activity) आरम्भ हो जाती है। बहुधा यक्कृत् के दक्षिण खण्ड (Right-Lobe) के पिछले ऊपर के भाग मे आधे से एक इच के लगभग व्यास का भूरे रग का चकता बन जाता है, जिसके सेल क्षीण अवस्था मे होते है, अर्थात् यह एक Necrotic Patch होता है। इस चकत्ते का केन्द्र भाग धीरे-धीरे द्रवरूप मे परिणत होने लगता है एव यह विद्रधि धीरे-धीरे आकार मे बढती जाती है। अन्त मे १-२ या इससे भी अधिक इच व्यास की एक विद्रधि बन जाती है। जब इस विद्रधि का प्रसार यक्कृत् के पृष्ठ तक हो जाता है तब वह अपने समीपस्थ अग के साथ चिपक जाता है। यक्कृत् मे ऊपर के भाग मे विद्रधि हो तो वह दक्षिण फुप्फुस के साथ चिपक जाता है। अनेक छोटी-छोटी विद्रधिया भी यक्कृत् मे हो सकती है। पशुओ मे Intraportal विधि से Amaebae को प्रविष्ट करके यक्कद्विद्रधि

उत्पन्न नही की जा सकी अत आतो मे से कोई दूसरा तत्व आता है जो यकृत् मे पहले इस जीवाणु के लिये अनुशयिता उत्पन्न कर देता है। उसके बाद इस जीवाणु से यह विद्रधि होती है ऐसा लगता है।

**लक्षण —**

यकृद्विद्रधि होने पर वेदना का लक्षण होता है। अर्थात् यकृत् पर भेदन या चुभोने (स्टिच) की-सी वेदना होती है। यकृच्छोथ की अवस्था मे यह वेदना भार की-सी प्रतीति या मन्द-मन्द बेचैनी (Dull achıng) के रूप मे होती है। कुछएक व्यक्तियो (६ प्र० श० के लगभग) मे वेदना कन्धे के आसपास, अर्थात् Acromıon के प्रदेश के आसपास होती है। दक्षिण Dıaphragm मे से यह दर्द Phıenıe Nerve के द्वारा Cervıcal Plexus के चौथे root मे और वहा से निकलने वाले Supra clavıcular तथा Supra acromıal Nerves के द्वारा कन्धे की त्वचा मे प्रतिक्षिप्त (Reflex) होती है। वेदना के लक्षण के अतिरिक्त यकृत् पसलियो के नीचे (Sub costal-regıon मे) कुछ-कुछ बढा हुआ होता तथा दबाने से दुखता है।

वेदना और यकृद्विद्रधि के स्थानिक लक्षणो के अतिरिक्त सायकालिक ज्वर के होने का लक्षण भी होता है। प्रात काल तापमान नार्मल होता पर सायकाल १०१, १०२ डिग्री तक हो जाता है। ज्वर सरदी लगकर चढता है तथा रात को पसीना देकर उतरता है। अथवा ज्वर प्रात काल नार्मल से कुछ ऊपर तथा सायकाल १०२, १०३ डिग्री तक हो जाता है। इसे देखकर स्वभावत विषम ज्वर का सन्देह होता है। परन्तु इस रोग मे Polymorpho nuclear Leucocytosıs होता है जबकि उस रोग मे Mononuclear Laucopenıa पाया जाता है। वह क्वीनीन से उतर जाता है, यह नही उतरता। ज्वर के साथ यकृत् पर दर्द का लक्षण भी हो तो इस रोग का सन्देह हो जाना चाहिये। ज्वर के अतिरिक्त रोगी का रग कुछ मटियाला-सा होता जाता है। भार घटता जाता है, अशक्ति बढती जाती है, अन्न के लिये अरुचि रहती है। विद्रधि के कारण Common Bıle Duct या Portal Fıssure पर दबाव पड जाय तो हलका-हलका कामला का लक्षण भी होता है अर्थात् आखो मे कुछ पीलापन दीखता है। रोग के बढने के साथ-साथ सर्दी लगकर ज्वर के बढने और रात को स्वेद के आने के लक्षण और स्पष्ट हो जाते है।

**परीक्षा —**

रोगी की जिह्वा मैली तथा पेट मे आध्मान और अतिसार होने के लक्षण होते है। उसके मल मे Cysts भी बहुधा पाये जाते है।

यकृत् के 'दक्षिण खण्ड' के ऊपर के भाग मे विद्रधि हो तो यकृत् ऊपर की तरफ बढता है। इस अवस्था मे यकृत् की ऊपर की सीमा जो Mid Clavicular Line मे छठी, Mid axillary Line मे ८वी तथा Scapular line मे १० वी पसली पर होती है—एक इच के लगभग ऊपर की ओर बढी हुई मिलती है अर्थात् टकोरने से यकृत् की मद टकोर ऊपर बढी हुई होती है, श्वास-प्रश्वास ध्वनिया (Breath sounds) भी मन्दरूप मे या नही सुनती है। वाचिक कम्पन (Vocal Fremitus) भी घटी हुई होती है। दक्षिण फुप्फुस का यह प्रदेश (Base) श्वास-प्रश्वास के साथ जितना हिलना चाहिये उतना नही हिलता, गहरा श्वास लेने से रोगी को दर्द होता है अत उसका श्वास भी उथला ही होता है। रोगी की स्थिति से भी इस रोग का पता चलता है, अर्थात् रोगी पीठ के भार दाहिने पार्श्व पर लेटना पसन्द करता है, क्योकि बाये पार्श्व पर लेटने से यकृत् के उधर खिसकने पर दर्द प्रतीत होने लगता है। यकृत् प्रदेश पर पसलियो के बीच मे उभार-सा भी कभी-कभी दीखता है। यकृत् के निम्न भाग मे विद्रधि हो तो उभार नीचे की ओर को स्पर्शन द्वारा उसका अनुभव किया जा सकता है। यकृत् मे विद्रधि कही भी हो, यकृत् पर दबाने से दर्द होता है। X-Ray द्वारा परीक्षा करने से दाये Diaphragm मे गतिशीलता कम हुई दीखती है। वह स्थिर तथा कुछ ऊचा उठा हुआ दीखता है। रक्त परीक्षा करने पर Leucocytosis श्वेतकण-वृद्धि (१५-३५ हजार) का लक्षण मिलता है। Van den Bergh परीक्षा Direct positive होती, Thymol turbidity ४ यूनिट्स तक होती है।

इस रोग की उचित चिकित्सा न हो, विद्रधि फैलती जाय तो विष-सचार के बढने से रोगी अशक्त, हीन बल, कृश होता हुआ मृत्यु को प्राप्त हो जाता है, अथवा विद्रधि अपने समीपस्थ किसी आशय मे खुल जाती है। ऊपर दक्षिण फुप्फुस मे खुल जाय तो Pulmonary Abscess होकर रक्तयुक्त पूय, मुख से निकलने लगती है। जिसे देखकर Pulmonary टी० बी० का सन्देह हो जाता है। परतु यकृत् की पूय चोकलेट के रग की भूरी-सी होती है अत इस रोग का उर क्षय से भेद करना सुगम है। विद्रधि Pleura मे खुल जाय तो Pleurisy with Effusion या Empyema का रोग हो जाता है। कभी-कभी इस विद्रधि के आमाशय मे खुलने से पूय वमन, आत मे खुलने से मल मे पूय आने के लक्षण हो सकते है। कोष्ठ की अगली दीवार के साथ इसके चिपक जाने से यह विद्रधि आमाशय प्रदेश (Epigastrium) मे मुख बना सकती है। X-Ray परीक्षा

द्वारा यकृत् तथा दक्षिण Diaphragm ऊपर की ओर बढा हुआ दीखता है (Up ward displacement)। Screening से उधर का Diaphragm श्वास के साथ भी नही हिलता दीखता है। Serum alkaline Phosphatase test Positive होता है।

**चिकित्सा —**

यकृच्छोथ की अवस्था मे या प्रारम्भिक यकृद्विद्रधि की अवस्था मे Emetine १ ग्रेन के त्वचा द्वारा प्रतिदिन ६ दिन तक देने और बाद मे Chiniofon Sodium (Quinoxyl या avlochin) के ४ ग्रेन की मात्रा मे दिन मे ३ बार १० दिन तक देने से यह रोग पूर्णतया ठीक हो सकता है। Chloroquine Diphosphate (Avlochlor, Resochin, Nivaquine) इस रोग की निरुपद्रव उत्तम औषधि है। सम्भवत आत मे विलीन होकर यह औषधि यकृत् मे सचित होती है। पहले दिन तथा दूसरे दिन इसकी २ गोलियो की एक-एक मात्रा प्रतिदिन दो बार दी जाती है (१ गोली २५ ग्राम की होती है) फिर १५-२० दिन तक इसकी एक-एक गोली की मात्रा २-३ बार प्रतिदिन दी जाती है। यह औषधि Amaebicide है तथा यकृत् मे पहुचकर अपना यही प्रभाव करती है। उपर्युक्त दोनो औषधियो को साथ-साथ भी दिया जा सकता है। इनके साथ या बाद मे आत मे विद्यमान रोग की शान्ति के लिये Erythromycin २०० मिलि० का दिन मे ३ बार प्रयोग भी करना चाहिये।

यकृच्छोथ तथा यकृद्विद्रधि के लिये दूसरी उपयोगी औषधि Emetine Hydrochloride है जो एक ग्रेन अर्थात् ६० मिलि० ग्राम की मात्रा मे ९ दिन तक प्रतिदिन मास द्वारा दी जाती है। इस चिकित्सा के दौरान मे रोगी को दो सप्ताह शय्याशायी रहना चाहिये तथा दूध फल, रस आदि द्रव भोजन पर रहना चाहिये Dehydro emetine इसकी अपेक्षा अधिक निरुपद्रव औषधि है जिसे ४० मिलि० दैनिक मात्रा मे मास द्वारा १० दिन दिया जाता है। दूसरे जीवाणुओ के निराकरण के लिये Terramycin का ५ ग्राम की मात्रा मे दिन मे तीन बार सात दिन प्रयोग करना चाहिये। इस चिकित्सा के बाद रोगी को दो सप्ताह तक उपर्युक्त किसी अमीबानाशक औषधि जैसे Enterovioform या Embequin का ३¾ ग्रेन की मात्रा मे दिन मे तीन बार सेवन कराना चाहिये। Diodoquin या di iodohydroxyquinoline तथा Chloroquine Phosphate (Avlochlor, Resochin) को २५० तथा ७५ मिलि० की

मात्रा मे मिलाकर बनाई गोलियो भी दिन मे तीन बार दी जाती है। Chınıofon ( २५ ग्राम गोलियो) का प्रयोग भी होता है । ये Dysentery तथा Hepatıtıs दोनो को एक साथ लाभ पहुचाती है। Chloroquıne Phosphate के १० दिन देने के बाद २ सप्ताह ठहरकर फिर इसका और Erythromycın का एक कोर्स दे देना चाहिये । विद्रधि बडी हो, Emetıne तथा Chloıcquıne Phosphate की चिकित्सा से शान्त न हो तो उसमे से Aspıratıon द्वारा पूय को निकालना चाहिये। पसलियो के बीच मे जहा उभार प्रतीत होता हो या जहा स्पर्शाक्षमता का लक्षण विशेष हो उस स्थान पर अथवा कही विद्रधि का बाह्य लक्षण न हो तो Mıdaxıllary Lıne या Ant axıll lıne मे ८ वे या ९ वे Inter space मे पूय का पता (Exploıatıon) करना चाहिये। १०, २० सी० सी० सीरिज के द्वारा इस प्रदेश मे पहले यकृत् के बाहर के खोल तक Anaesthetıc औषधि डाल देनी चाहिये और फिर एक चौडी नीडल को तीन इच गहराई तक अन्दर और ऊपर की ओर प्रविष्ट करके पिस्तन को ऊपर खीचते हुये पूय का पता करना चाहिये (Infer Venacava ४ इच से अधिक दूर होता है) एक स्थान पर पूय न मिले तो नीडल त्वचा तक बाहर वापिस करके दूसरी दिशा मे डालकर देखना चाहिये। या Posterıor axıllary Lıne मे विद्रधि का पता लेना चाहिये । विद्रधि का पता लगने पर फिर और भी चौडी नीडल प्रविष्ट करके उसका सम्बन्ध Potaın's aspıratıon के साथ कर दिया जाता है और पूय को बाहर खीच लिया जाता है। पूय की मात्रा कुछ औस से लेकर कई पौण्ड तक हो सकती है। जितनी निकाली जा सके, निकाल देनी चाहिये। इसके बाद Entobex ३०० मिलि० दैनिक मात्रा मे देना चाहिये या Vıoform, Embequın आदि औषधियो का प्रयोग करना चाहिये ताकि आत मे से फिर Amaeba का सक्रमण न हो।

इस रोग मे रोगी को प्रोटीन भोजन बहुत कम देना चाहिये, भोजन स्टार्च प्रधान ही होना चाहिये ताकि Ammonıa विष का शरीर मे सचार न हो, प्रोटीन के ठीक-ठीक न पचने से ऐसा हो सकता है।

## रक्तातिसार या त्रिदोषातिसार

(Ulceratıve colıtıs, non-specıfic colıtıs या C Idıopathıc colıtıs)

सक्रामक प्रवाहिका से तथा वृद्धो मे होने वाले चिरस्थायी वृक्क रोग (Chronıc Nephrıtıs) से जबकि रक्त मे मूत्र-विष (Urea) की वृद्धि

हो जाती है तथा क्षयजनित Enterocolitis से भी वृहदत्र की श्लेष्मकला मे शोथ होकर वृहदत्र शोथ तथा व्रण (अर्थात् Ulcerative Colitis) का रोग हो जाया करता है। परन्तु इनसे सर्वथा भिन्न एक इस प्रकार का वृहदत्र शोथ है जो किसी विशेष जीवाणु या शरीर मे उत्पन्न हुए विष (Metabolite) के द्वारा नही होता प्रत्युत् वृहदत्र श्लेष्मकला की किसी अपनी निर्बलता या विक्षोभ शीलता (Devitalisation) के कारण होता है। इसलिये इसे Non-Specific या Idiopathic colitis कहते है। इस रोग के बढने पर वृहदत्र श्लेष्मकला मे उथले व्रण भी हो जाते है। इसलिये इसे व्रण युक्त वृहदत्र शोथ Ulcerative Colitis भी कहते है।

**कारण —**

कुछ लोग Parasympathetic नाडीमण्डल की सक्रियता को इस रोग का कारण मानते है। वृहदत्र के प्रारम्भिक चढते हुये तथा लेटे हुए आधे भाग मे Parasympathetic नाडिया Vagus से और इसके शेष निम्न भाग मे यही नाडिया Sacral Nerves से आती है तथा वृहदत्र की मास पेशियो मे होने वाली गति को उत्तेजित करने का कार्य करती है। उन मनुष्यो मे, जो स्वभावत विक्षोभ शील प्रकृति के होते है या क्रोध और विग्रह के स्वभाव के होते है, पर अपने विक्षोभ को वचन या कर्म के द्वारा बाहर नही करते, उनके वृहदत्र के निम्न भाग मे जाने वाली ये नाडिया विशेषत विक्षुब्ध होती रहती है, जिससे उनका वृहदत्र अधिक गतिशील रहता है ठीक जैसे Peptic ulcer के रोगी मे आमाशय को जाने वाला Vagus नाडी समूह ही विशेषत विक्षुब्ध रहता है। विक्षोभ शील व्यक्तियो मे उनका वृहदत्र अधिक गतिशील ही नही पर उसमे रक्त सचय (Hyperaemia) भी अधिक होता है। इस प्रकार समझा जाता है कि चिन्ता, क्रोध, शोक आदि मानस भावो से शीघ्र अभिभूत हो जाने से यह रोग होता है। उसमे स्वभावत स्वल्प मात्रा मे उत्पन्न होने वाले एक पाचक रस Lysozyme की उत्पत्ति भी इन मानस विक्षोभो के कारण अधिक बढ जाती है। वह इतनी बढ जाती है कि उसके द्वारा श्लेष्मकला के ऊपर छायी श्लेष्म-द्रव Mucus भी पच जाता है या Hydrolised हो जाता है (यह Mucolytic तथा Bacteriolytic होता है) यह श्लेष्म-द्रव वस्तुत. विक्षोभक द्रव्यो से श्लेष्मकला की रक्षा करता है, जब यह पच जाता है तो ऊपर से आये विक्षोभक गुण भोजनो या Trypsin आदि Enzymes अथवा वृहदत्र मे पाये जाने वाले जीवाणुओ का दुष्प्रभाव श्लेष्मकला पर सुगमता से हो

जाता है। इस प्रकार Hypothalamus के विक्षोभ या मानसिक विक्षोभशीलता को इस रोग का प्रधान कारण कहा जाता है। Portıs ने पहले-पहल इस रोग को इस प्रकार मानसिक कारण से उत्पन्न होने वाला बताया तथा बताया कि इस रोग के वेग से समय रोगी के मल मे Lysozyme की मात्रा अधिक पाई जाती है। जब भी कोई मानसिक विक्षोभ आ पडता है रोग मे वृद्धि या Relapse हो जाता है। पर हो सकता है यह द्रव्य इस रोग का परिणाम या लक्षण (या Concomıtent ) हो, कारण न हो (Lysozyme theory)।

इस रोग के रोगियो की अग्नि पहले से ही मन्द या तीक्ष्ण होती है अर्थात् ये Hyper या Hypochloıhydrıc प्रकृति के होते है। इसलिये यदि ये भोजन भारी मात्रा मे करे या विक्षोभक भोजन विशेष लेवे तो वह भी वृहदत्र की श्लेष्मकला मे शोथ का कारण बन जाता है। जब यह रोग एक बार हो जाता है अर्थात् वृहदत्र शोथ उत्पन्न हो जाता है तब जीवाणु Dıplobacıllus या Streptococcus या B Colı आदि इस रोग के सहायक कारण बन जाते है परन्तु उन्हे इस रोग का प्रधान कारण नही माना जाता (Infectıon theory) कुछ लोग इस रोग का कारण Autoımmunıty को कहते है। उनका कथन है कि जीवाणु या उनसे उत्पन्न विष के द्वारा Colon के Proteıns का molecular pattern ही बदल जाता है, जिससे ये प्रोटीन अपने न रह कर पराई किस्म के हो जाते है, जिससे स्वभावत इन Complex proteıns के विपरीत वहा Antıbodıes उत्पन्न हो जाते है। अर्थात् इस रोग मे autoantıgens और antıbedıes मे सघर्ष से Colon क्षत हो जाता है। रोगी के Mucosal Smears मे Eosınophıls भी अधिक पाये जाते है। कोई-कोई तो दूध को इस Allergy का कारण बताते है।

**विकृति —**

पहले मलाशय (Rectum) मे तथा फिर Pelvıc colon की श्लेष्म-कला अर्थात् Mucous तथा Submucous तह मे पामारोग (Eczema) के समान लालिमा युक्त शोथ हो जाता है, इससे श्लेष्मकला कुछ मोटी भी हो जाती है। इस शोथ युक्त प्रदेश मे से मल का स्पर्श होने पर रक्तस्राव हो जाता है, इसीलिये इस रोग मे मल के साथ लाल-सा रक्त भी थोडा-बहुत आता है। वहा से यह शोथ बडी आत की श्लेष्मकला मे ऊपर की तरफ बढ़ता जाता है। रोग के पुराने हो जाने पर इस शोथ युक्त प्रदेश की

झिल्ली (Epithelium) स्थान-स्थान पर मृत Necrosed— होकर झड जाती है जिससे वृहदत्र मे छोटे-छोटे उथले व्रण हो जाते है। व्रणो के बीच-बीच की श्लेष्मकला सूजी हुई होती है (Congestion तथा oedema होता है) रोग के और पुराने हो जाने पर श्लेष्मकला के नीचे का अवयव ( Sub mucous tissue) कुछ मोटा एव कठोर होने लगता है अर्थात् उसमे Fibrosis की प्रतिक्रिया होने लगती है। इससे आत की दीवार कठोर हो जाती आत के बीच का मार्ग कुछ तग हो जाता है अर्थात् Fibrous Stricture हो जाता है एव आत का आकार बदल जाता है, अर्थात् इसके अदर दीखने वाले Haustra लुप्त हो जाते है। इस अवस्था मे जब शोथ के बाद आत क्षीण होने लगती है उसकी लचक जाती रहती है। वह मल का शोषण नही कर सकती है तथा विक्षुब्ध होने के कारण उसे शीघ्र-शीघ्र आगे फेकने लगती है जिससे अति-सार रोग हो जाता है। बडी आत की श्लेष्मकला मे शोथ तथा व्रण भाव रहने से अतिसार के साथ आव तथा लाल रग का रक्त भी आता रहता है। आत की गहरी तह मे यह रोग बहुत कम प्रसरण करता है। इस रोग के कारण यकृत् के सेलो पर दुष्प्रभाव होकर उनमे क्षीणता व मृत्यु की प्रक्रिया हो जाती है। रक्त की परीक्षा करने पर Potassium, Sodium, Calcium तथा Vitamins की मात्रा नार्मल से कम होती है।

**लक्षण —**

२५-३० वर्ष की आयु के बैठकर कार्य करने वाले स्त्री-पुरुषो मे पाये जाने वाला यह एक पुराना रोग है जो धीरे-धीरे अज्ञात रूप मे आरम्भ होता है। महीनो, वर्षो तक रहता है कभी कम हो जाता है, कभी बढ जाता है। अतिसार इस रोग का प्रधान लक्षण है जो अर्धद्रव होता, मात्रा मे बडा नही होता तथा दिन मे दो-तीन या ५-१० तक वेग होते है जब दस्त अधिक होते है तब रात को भी १-२ बार जाना पडता है। शोथ Colon के निम्न भाग मे हो तो रक्त और आव पतले मल मे पृथक् दिखाई पडते है। बहुधा रोगी इस खून को अर्श के कारण आया समझता है। इस रोग मे दस्त पीले-से रग का होता है तथा विशेष मरोड और दर्द के साथ नही आता तथा बहुत दिनो तक जारी रहता है। इसलिये इसका Bacillary Dysentery से सदेह नही होता। रोग पुराना हो वृहदत्र के निचले भाग से ऊपर एक बडे भाग मे फैल गया हो तो इसमे ज्वर भी न्यूनाधिक रहता है तथा रक्त और आव मल के साथ एक हुए होते है। उतरती हुई आत पर विशेषत बाये Iliac fossa पर दबाने से स्पर्शाक्षमता का लक्षण

होता है। इस प्रकार रक्तातिसार और ज्वर के अतिरिक्त पाण्डुता, निर्बलता और भार के घट जाने के लक्षण भी होते है। पाण्डुता Iron या लोह की कमी से होती है। अतिमारो के रहने पर भी इस रोग मे पेट अफरा हुआ नही होता प्रत्युत् कुछ पिचका हुआ होता है। अन्न के लिये अरुचि का लक्षण भी रहता है। इस रोग मे यकृत भी बढ जाता है एव रुग्ण होता है तथा उसमे दर्द भी हो जाता है। आत से आने वाली किसी Toxın से अथवा पोषण हीनता Malnutrıtıon से यकृत् रुग्ण होता प्रतीत होता है। आत मे से अतिसारो द्वारा रक्त के अलव्यूमिन के निरन्तर निकलते रहने से (Hypoproteınaemıa से) Nephrıtıs के समान इस रोग मे भी श्वयथु Oedema का लक्षण हो सकता है। पुराने रोग मे Barıum का Enema देने पर X-Ray द्वारा देखने पर वृहदत्र अधिक सक्रिय दीखती है श्लेष्मकला तथा उसके Muscularıs muscosae के मृत (Paralysed) हो जाने के कारण आत मे पाये जाने वाले Haustra दिखाई नही पडते। आत पाइप की तरह की तथा कुछ अधिक सकुचित हुई दीखती है तथा उसमे व्रणो के अनेकानेक गढे Craters दिखाई पडते है Leucocytosıs तथा B S R. के बढ जाने के लक्षण होते है। मलाशय के ऊपर के भाग मे Fibrous Stricture का होना तथा वहा किसी व्रण से रक्तस्राव का होना इसके उपद्रव हो सकते है। Entamaeba hıstolytıca से उत्पन्न रोग तथा Mucous colıtıs से इसका भेद करना चाहिये। इस रोग का रोगी कोई ही ठीक होता है अधिकत चिर रोगी रहते है।

**त्रिदोषातिसार की चिकित्सा :—**

इस रोग के कारणो का ठीक-ठीक पता न होने से इसकी प्रामाणिक चिकित्सा नही है। यदि रोगी की प्राणशक्ति को कायम रखा जाय एव उसे बढाया जाय तो रोग के लक्षण शान्त होने लगते है। इसलिये रोगी की विश्राम चिकित्सा करनी चाहिये। शारीरिक विश्राम या शय्याशायी होकर रहने से भी मानसिक विश्राम देना अधिक सहायक होता है। इसके लिये Phenobarbıtone आधा ग्रेन की मात्रा मे प्रात -साय दे सकते है।

रोगी की शारीरिक और मानसिक शक्ति को बढाने के लिये उसे पौष्टिक आहार, जो मृदु, रेशो से रहित, सुपच, प्रोटीन तथा विटामिन प्रधान हो, देना चाहिये। दिन मे तीन-चार या इससे अधिक बार अतिसार हो जाने से शरीर मे से जल, सोडियम, पोटासियम, केल्सियम आदि अधिक मात्रा मे निकलते रहते है। आतो मे से होने वाले स्राव के द्वारा दिनरात मे ४०-५० ग्राम के लगभग प्रोटीन भी

निकल जाता है। इसलिये भोजन इतना और इस प्रकार का होना चाहिये जो इस कमी को पूरा करे। दूध या मट्ठा (१ सेर मट्ठे से ३०० के० गर्मी की प्राप्त होती है) इस दृष्टि से इस रोग के लिये उत्तम आहार है। एक सेर या लिटर दूध से लगभग ३३ ग्राम प्रोटीन ३९ ग्राम फैट तथा छ-सात सौ केलोरी ऊष्मा की शरीर को मिलती है। इसलिये दिनभर मे यदि दो-तीन सेर दूध रोगी ले सके तो यह उसके लिये पूर्ण भोजन हो जाता है Casılan एक बडा चम्मच, दूध के साथ दिन मे ३ बार दे सकते है। दूध, दही (३० ग्राम से २४ ग्रा० प्रोटीन तथा १०० कै० गर्मी की मिलती है) के अतिरिक्त प्रोटीन हाईड्रोलाइसेट्स (Hepovı-te Evans) को दूध मे डालकर तथा रोटी (४० ग्राम से ३८ ग्रा० प्रो० १०० कै० गर्मी की मिलती है) उबला चावल, पतली मूग की दाल, परवल, लौकी तोरी, टीडा, उबले हुये आलू, पिसे हुये मृदु शाक, आधा उबला अण्डा, कीमा किया हुआ मास, फलो के बिनागुठली के गूदे, फलरस आदि सभी रोगी को दिये जा सकते है। ऐसे प्रोटीन भोजन जैसे Protınes (Pfizer) Protınules (Al-emb) भी दिये जा सकते है। अनेक अतिसारो के कारण शरीर मे जल की मात्रा कम हो जाती है अत जल अधिक देना चाहिये। दूध रोगी को अनुकूल न हो तो नही देना चाहिये। तीव्र रोग की अवस्था मे फलरस-ग्लूकोज, साबूदाना ही देना चाहिये। Allergy का सन्देह हो तो दूध, अन्न आदि मे से एक-एक का परित्याग करके देखना चाहिये।

यह भोजन प्रारम्भ मे इतना होना चाहिये कि उसमे रोगी को प्रोटीन ९० ग्राम, फैट इससे ड्योढा, अर्थात् १२० ग्राम तथा कार्वोहाईड्रेट प्रोटीन से दुगना अर्थात् १८० ग्राम (४० ग्रा० रोटी से २० ग्रा० कार्वो० चावल २७८ ग्रा० से २२ ग्राम कार्वो० तथा १०० कै० गर्मी की मिलती है) प्रतिदिन मिल जाय। इन भोजन-तत्वो के अतिरिक्त उसे Vıtamın "A" ५३०० इटर नेशनल यूनिट्स Thıamıne १५ मिलीग्राम, Rıboflavın २ मिलिग्राम, Nıcotınıc Acıd १०० मिलिग्राम तथा Vıtamın "C" ५० मिलि० मिल जाय। यदि ये विटामिन भोजन से पूरे नही मिल सकते हो तो Beplex (२ केपसूल) प्रतिदिन Marmıte, yeast आदि कृत्रिम विटामिन औषधियो का प्रयोग करना चाहिये। विटामिन बी १२ या Crude Lıver के साथ साथ विटामिन "सी" का प्रयोग करने से व्रणो के रोहण मे सहायता मिलती है। रक्तस्राव के लिये Vıt. "K" भी उपयोगी हो सकता है। कोई कहते है कि सेव के ५-६ सेर गदे पर रोगी दिनभर कुछ काल रहे तो भी इस रोग मे लाभ होता है।

रोगी की अवस्था के सुधरने पर आहार की मात्रा इतनी बढा देनी चाहिये कि फिर उसे प्रोटीन १६० ग्राम, फैट २०० ग्राम, कार्बोहाईड्रेट २०० ग्राम, प्रतिदिन मिल जाय तथा विटामिन "ए" की मात्रा भी ८३०० यूनिट्स Thiamine २५ मिलिग्राम, Riboflavin ४ मिलिग्राम, Nicotinic Acid १५० मिलिग्राम, विटामिन "सी" १४० मिलिग्राम मिल जाय।

विटामिनो के अतिरिक्त रोगी को भोजन के द्वारा या औषध द्वारा १५-२० मिलिग्राम लोहा तथा ५०० मिलिग्राम Calcium भी प्रतिदिन मिलना चाहिये। इतनी मात्रा के आहार के मिलने पर रोगी की अवस्था सुधर जाती है। छिलको या रेशो वाले रुक्ष भोजन, बीजो वाली सब्जी, फल, पत्तो के शाक, मिरच मसाले, खटाई आदि तीखे भोजन, तले हुए भोजन, मीठे वाले भोजन, गर्म चाय, काफी अधिक मात्रा मे गर्म दूध, मद्य, सूखे मेवे, नाना मिठाइया, तमाखू, अति शीतल पेय आदि रोगी को कभी नही देने चाहिये। रोगी को मन्दाग्नि का रोग (Hypochlorhydria) हो तो भोजन के साथ Acid Hydrochloric dilute १५-३० बून्द आधे गिलास जल के साथ मिला कर प्रत्येक भोजन मे दे देना चाहिये। प्रथम वर्ष मे रोगी की अवस्था सुधर जाय तो यह रोग वर्षो तक भी घातक नही होता। यह रोग प्रबल हो होकर फिर अच्छा भी हो जाता है। इसलिये इस रोग को भयकर नही समझना चाहिये।

**औषधि चिकित्सा :—**

Parasympathetic नाडियो के विक्षोभ को शान्त करने (Spasmolysis) के लिये Phenobarbitone आधा ग्रेन या Tincture Belladonna १०-१५ बून्द दिन मे तीन बार या Atropine Sulphate १/७५ ग्रेन रात को एक बार त्वचा द्वारा या Extract Belladonna १/६ ग्रेन, Phenobabritone आधा ग्रेन, की गोली दिन मे ३ बार देने से या इन्ही से बने Belladenal (Sandos) Belonal (E I Pharma) या Codeine Phos आधा ग्रेन दिन मे दो बार देने से या Antronyl (Oxyphenonium bromide) ५ मिलि० दिन मे २-३ बार देने से अतिसार होना बन्द हो जाता है। या Atropine, Phenobarbitone Codeine, Papaverine आदि से बने योग Neospasmindon (Indopharma) Spasmodal (Chemopharma) Unispasmin आदि का प्रयोग किया जा सकता है। तीव्र वेग मे Hydrocortisone दिनभर मे पहले २० से २०० मिलिग्राम तक की मात्रा मे और फिर ५० मिलि० मात्रा मे दिया जाय तो अतिसारो की सख्या कम हो जाती है। एतदर्थ Prednisolone

(Delta efcoılın Glaxo, Delta Coıtrıs Phızer, Delta Stab) को पहले १ हफ्ता २० फिर ५-१० मिलि० दैनिक मात्रा मे कुछ दिन देने से ज्वर शान्त हो जाता है तथा भूख लगने लगती है। पहले १० दिन ५-५ मिलि० ४ बार प्रतिदिन देकर फिर १० और फिर ५ मिलि० दैनिक मात्रा मे लगभग चार-पाच सप्ताह तक इस औषधि का प्रयोग करने से रोगी को बहुत लाभ प्रतीत होता है। परन्तु बहुधा यह लाभ स्थायी नही रहता। जब फिर यह रोग हो तो फिर इस औषधि का इसी प्रकार प्रयोग करे। A C T H अर्थात् Cortıcotropın Gel का २०-४० Unıts की मात्रा मे दिन मे एक बार शिरा द्वारा धीरे-धीरे या मास द्वारा प्रयोग और शीघ्र लाभ करता है। रोगी मे Potassıum की कमी हो जाना स्वाभाविक है अत उसे Pot Chlor. १ ग्राम ३ बार मिलना चाहिये। इस रोग की तीव्रता वृहदन्त्र मे पाये जाने वाले जीवाणुओ के कारण होती है इसलिये Antıbıotıc औषधियो के प्रयोग से रोग का वेग कुछ मन्द पड जाता है। Stıeptomycın तथा Synthomycetın इस प्रयोजन के लिये अधिक उपयोगी पाये गये है, तथापि इनसे रोग शान्त नही होता। Salazopyıın जो एक Sulphonamıde है उसकी ५ ग्राम की पहले तो दिन मे ४-६ गोलिया देनी चाहिये फिर कुछ लाभ होने पर ३ देनी चाहिये। ऐसे Salıcyazosulfapyııdıne (Azulfidın) के २८ ग्राम दैनिक मात्रा मे एक-एक सप्ताह छोडकर दो-दो सप्ताह के लिये देने से या Phthalyl Sulphathıazole (Thalazole या Sulpha thalıdıne) १ ग्राम मात्रा मे दिन मे ४-६ बार या Sulfasuxıdıne अर्थात् Succınyl Sulphathıozole ३ ग्राम चार-चार घण्टे पर दो सप्ताह तक या Procaıne Penıcılın के प्रात-साय दो बार ५ दिन देने से भी कुछ लाभ हो सकता है। इसी प्रकार Chloıomycetın अथवा Erytharomycın के देने से लाभ हो सकता है। तीव्र रोग की अवस्था मे बस्ति चिकित्सा से अर्थात् २ औस जल मे ६० ग्रेन स्टार्च तथा ३० बून्द Tınctuıe Opıum मिलाकर उसकी बस्ति को अन्दर रोकने से दस्तो मे कुछ लाभ प्रतीत होता है। इसी प्रकार १२ औस जल मे २-३ औस दूध या मट्ठा मिला कर भी बस्ति दी जाती है। २-४ औस हलके गर्म Cod Lıveı Oıl की बस्ति भी प्रतिदिन या एक दिन छोड कर इस रोग के लिये कुछ लाभदायक है, फिर इसे बढाकर ८ औस तक कर देना चाहिये तथा इसे अदर ६-८ घटे रोकने का यत्न करना चाहिये और एक महीना जारी रखना चाहिये। बहुत सम्भवत तो इन वल्य बस्तियो से निर्बल हुए वृहदन्त्र की शक्ति ही बढती है पर इस समय स्थानिक वस्तियो का

प्रयोग विशेष नही होता परन्तु १००-१२० मिलि लि० नार्मल सेलाइन मे १०० मिलि० Hydrocortisone hemisuccinate मिला इसे Infusion bottle मे डाल १० न० Catheter के द्वारा बूंद बूंद करके रात्रि को २ घ० के समय मे मलाशय मे डाल दिया जाता है तथा रोगी को कहा जाता है कि वह इसे रात अन्दर रोके, चारपाई के पायते को ऊंचा करे, ऐसा करने से सुविधा होती है। रोग ठीक न हो तो Colectomy का शल्य-कर्म करना आवश्यक हो जाता है।

## वातिक वृहदन्त्र शोथ, प्रवाहिका युक्त मलबन्ध :—

**(Irritable Colon, Functional Colitis, Mucous Colitis, (Spastic Colon Intestinal Neurosis )**

कभी-कभी ३०-४० वर्ष की आयु के वात प्राकृतिक (Neurotic) व्यक्तियो के वृहदत्र की मास पेशियो व नाडियो मे गतिशीलता या विक्षोभशीलता वढ जाती है अर्थात् वे अधिक सज्ञाशील (Hypersensitive) हो जाती है जिससे किञ्चित् विक्षोभक भोजन से वे विक्षुब्ध हो जाती है। उनके अति विक्षोभ-शील होने से वहा की श्लेष्म ग्रन्थियो से श्लेष्म Mucus स्राव अधिक होता है। जिससे मल के साथ शुष्क कठोर आव अधिक मात्रा मे निकलती रहती है। मल खुश्क गोलियो के रूप मे आता है। रोगी को आव तथा मलबन्ध इन दोनो की शिकायत रहती है। मलत्याग भी आत मे उद्वेष्टन या मरोड के साथ होता है। मलत्याग कष्ट से होता है इसलिये प्राय रोगी प्रतिदिन किसी विरेचक औषधि का सेवन करता रहता है। परन्तु विरेचक औषधियो के विक्षोभक गुण होने से उद्वेष्टन या मरोड का कष्ट या वृहदन्त्र की विक्षोभशीलता बढती जाती है। किसी युवक या युवती को वर्षो तक मलबन्ध, मल के कष्ट तथा आव के साथ आते रहने, पेट के निचले भाग मे विशेषत बाई ओर दर्द या बेचैनी के रहने, स्पर्शाक्षमता के होने, मलत्याग या हवा के निकल जाने के बाद चैन पड जाने तथा आव मे Cysts आदि Dysentery के होने के लक्षण न मिले तो इसी रोग का निश्चय करना चाहिये। Ulcerative Colitis के समान इसमे रक्तातिसार नही होते इसी-लिये वैसी पाण्डुता और निर्बलता नही होती। Cholecystitis तथा Cirrhosis मे दर्द या बेचैनी पेट के ऊपरले भाग मे रहती है। इसकी चिकित्सा के लिये रोगी के सर्व विक्षोभक आहार या विक्षोभक विरेचक औषधियो का प्रयोग बन्द कर देना चाहिये। मलबन्ध के लिये रात को २-४ औस हलका गर्म Olive oil मलाशय मे डालकर रात भर अन्दर रोकना चाहिये। प्रात गर्म नार्मल सेलाइन की बस्ति लेनी चाहिये। भोजन के बाद दिन मे ३ बार Liquid Paraffin

१-४ चम्मच लेना चाहिये, या Agar का प्रयोग करे। वृहदन्त्र के विष्टम्भ या विक्षोभ को शान्त करने के लिये Tincture Belladonna ५-१० बूद, Sod Brom ५ ग्रेन या Elixir Phenobarbitone $\frac{1}{2}$–१ ड्राम, Sod Bicarb १० ग्रेन, Spt Chloroform ७ बून्द जल $\frac{1}{2}$ औस ३ बार प्रतिदिन देना चाहिये, या Probanthine १५ मिलि० तीन बार दे।

**आयुर्वेद में प्रवाहिका :—**

रुक्ष आहार के या अजीर्ण जनित विक्षोभक द्रव्य के वृहदंत्र मे अधिक मात्रा मे पहुंच जाने पर उसकी प्रतिक्रिया के रूप में श्लैष्मिक वृहदंत्र शोथ हो जाता है। ऐसी अवस्था मे यदि वृहदंत्र की प्राणशक्ति भी कारणवश न्यून हो तो उसका वायु भी प्रकुपित हो उठता है। वायु प्रकुपित होकर जब वृहदंत्र के श्लेष्मद्रव को नीचे फेंकने लगता है तब शीघ्र प्रवाहण होने लगते है। इन प्रवाहणो के कारण इस रोग को प्रवाहिका रोग कहते है। वृहदंत्र की प्राणशक्ति की निर्बलता के कारण रोग हो तो इसे पित्त प्रवाहिका कहते है। वृहदंत्र मे तीव्र शोथ के कारण रोग हो तो पित्त प्रवाहिका कहते हे। वृहदंत्र में प्रधानतः मृदु श्लैष्मिक शोथ Catarrh के कारण प्रवाहण हों तो उसे श्लैष्मिक प्रवाहिका कहते है। व्रणभाव के कारण ही यह रोग हो तो इसे रक्तज प्रवाहिका कहते है। वातज प्रवाहिका मे ऐंठन या शूल का लक्षण विशेष होता है। पित्तज प्रवाहिका में ज्वर विशेष होता है। कफज प्रवाहिका मे आंव की मात्रा विशेष आती है। रक्तज प्रवाहिका में रक्त की मात्रा अधिक होती है। यदि स्राव, पाक के साथ शीत व्रण (Gangrene) भी हो जायं तो त्रिदोष प्रवाहिका कहते है। अर्थात् चिरस्थायी रक्तातिसार त्रिदोषज होता है।

(सु०।उ०।४०।१३२ श्लो०)

यकृद्विद्रधि का वर्णन सुश्रुत ने (निदान ९ अ.) करते हुए कहा है कि यकृत् में विद्रधि होने पर श्वास कृच्छता का लक्षण प्रमुख होता है, पकने पर यह असाध्य होती है, वह ऊपर फटे और मुख से पूय निकले तो मृत्यु हो जाती है।

**प्रवाहिका चिकित्सा :—**

हरीतकी चूर्ण २ माशा, पिप्पली आधा माशा मिला थोड़ी थोड़ी देर बाद देकर या एरण्ड तेल के द्वारा मल शोधन करने से रोग का वेग कम हो जाता हैं। इसके बाद (१) बाल बिल्व, मुस्ता, मोचरस, तथा सौफ को समान समान मिलाकर बनाया चूर्ण या (२) कुटज, इंद्रयव, मुस्ता, सुगन्ध बाला, दाड़िम त्वक्, मोचरस, बिल्व, धनिया, अतिविषा, समान समान का बनाया हुआ चूर्ण ३-३ माशे की

मात्रा मे दिन में चार बार दे देना चाहिये। अथवा (३) जंग हरड को घृत मे भूनकर बनाया चूर्ण ६-६ माशे की मात्रा मे ३-४ बार दे देना चाहिये। इस चूर्ण को सौंफ के साथ बराबर-बराबर मिलाकर नमक या बराबर मिश्री के साथ मिलाकर दिन मे ३-४ बार देने से भी लाभ होता है। ईसबगोल की भूसी का ६-६ माशे की मात्रा मे दिन मे चार बार प्रयोग करने से भी प्रवाहिका वेग शान्त होता है। बाल बिल्वचूर्ण को बराबर सौंफ, दुगुनी मिश्री से मिलाकर ४ माशा मात्रा मे ४ बार दें। बाल बिल्व से पकाकर दूध ही भोजन मे देना चाहिये। जीर्ण प्रवाहिका या अमीबिक प्रवाहिका के लिये कुटज और इंद्रयव के योगो का प्रयोग किया जाता है। उदाहरणतः कुटजावलेह २-३ माशे की मात्रा मे या कुटजाष्टक १ माशे की मात्रा मे या कुटजारिष्ट १-२ तोला या उपर्युक्त कुटज, इद्रयव, बिल्व, अतीस, मुस्ता, सुगन्धबाला, आदि से बनाया कुटजादि चूर्ण ३ माशे की मात्रा मे या कुटजरसक्रिया मे इन्द्रयव, बिल्व चूर्ण मिलाकर बनाई गोलियो को दिन मे ३ बार पर्याप्त समय के लिये दिया जाता है। अथवा कुटज, अतिविषा, बिल्व, मुस्ता का क्वाथ या इंद्रयव के चूर्ण का २-३ माशे की माशा मे प्रतिदिन ३ बार प्रयोग करने से लाभ होता हुआ देखा जाता है।

## आयुर्वेद मे—त्रिदोषातिसार या रक्तातिसार
### (Ulcerative Colitis)

चरक ने कहा है कि किसी रोग से निर्बल हुआ व्यक्ति भोजन के सम्बन्ध में अत्यधिक अपथ्य करे और भय, शोक आदि चित्तोद्वेगो से अधिक ग्रस्त रहे तो उस की पाचक अग्नि नष्ट हो जाती है। जिससे शरीर मे तीनो दोष प्रकुपित हो उठते है अर्थात् प्राणशक्ति घट जाती है, तथा पित्त और कफ अर्थात् पाचन कर्म और श्लेष्म स्राव बढ़ जाते है। इस अवस्था में वृहदंत्र मे तीनो दोषो का प्रकोप विशेष हो जाय अर्थात् एक तो उसकी प्राणशक्ति हीन हो जाय, दूसरा उसमें तीव्र शोथ हो जाय तथा तीसरा उससे श्लेष्म स्राव भी अधिक हो तो जो अतिसार होता है उसे त्रिदोषातिसार कहते है क्योकि इसमे रक्त रहता है इसलिये इसे रक्तातिसार भी कह देते है।

चरक ने कहा है कि इस रोग मे वृहदंत्र के अवयव अति दूषित हो जाते है। इसीलिये इसमे पीले, हरे, नीले, लाल या मांस धावन के समान रंग के या लाल रंग के खून से युक्त दस्त होते है, जिनमें आव भी होती है। कभी ये कुछ वेदना के साथ आते है और कभी बिना किसी प्रकार के दर्द के आते है। कभी ये पक्व और कभी अपक्व होते हैं। रोगी की अग्नि मन्द होती है। उसके मांस, रक्त

और बल ये क्रमशः क्षीण तो हो जाते है पर सहसा अधिक क्षीण नहीं होते। यह रोग कृच्छ्र साध्य हैं। (च०।चि०१९)

### चिकित्सा

त्रिदोषातिसार या चिरस्थायी रक्तातिसार के लिये प्राणवर्धक, कफ पित्त शामक, चिकित्सा करनी चाहिये। शतावरी घृत या क्षीरी वृक्षो अर्थात् बड, गूलर, पीपल, पिलखन आदि की कोपलो को उबले जल में डालकर, छानकर, उस जल से अथवा इनके और शतावरी के स्वरस से, साधित किये गये घृत को एक-एक तोले की मात्रा मे दिन मे दो बार मिश्री और मधु के साथ चाटने के लिये कहा गया है तथा वस्ति के द्वारा वृहदंत्र को स्वच्छ करके बाद मे किसी बल्य तेल की जैसे नारायण तेल, शतावरी तेल की २-४ औंस की मात्रा मे बस्ति देने का विधान किया गया है। या सेंमल के फूलो के रस, दूध, आधा-आधा छटाक, घृत, तिल तेल डेढ डेढ छटाक को मिलाकर बस्ति यंत्र के द्वारा गुदा में डालकर यथाशक्ति इसे अन्दर ही रोका जाता है। रोगी को भोजन मे गाय या बकरी के दूध, मांस रस और घृत के साथ चावल पर्याप्त मात्रा मे दिये जाते है। वट, गूलर, पीपल, पिलखन आदि शीत द्रव्यो के जल के साथ पकाये दूध के पिलाने अथवा उस दूध से बनाये मक्खन व मट्ठे के पिलाने का भी विधान है।

(सु०।उ०।अ०४०।९८ श्लो०। तथा ११२ श्लो०)

## विषूचिका—हैजा (Cholera)
### (Flow of Bile)

**कारण —**

इस सक्रामक रोग के सक्रमण के कारणभूत जीवाणु को विषूचिका जीवाणु, Cholera Bacillus अथवा कौमा के चिह्न के आकार का होने से Comma Bacillus, Spirillum Cholerae या Cholera Vibrio कहते है। पहले-पहल इसका पता Kock ने १८८३ में लगाया था। इस रोग के रोगी के पेट से आने वाले मल मे यह प्रभूत मात्रा मे बाहर निकलता है। सूक्ष्म वीक्षक द्वारा देखने पर यह कृमि कौमा की तरह मुडा हुआ, गतिशील ग्राम नैगेटिव, डेढ से २ माईक्रोन लबा होता है। बाहर निकलने के बाद नदी, तालाब, कुए आदि के जल मे प्रवेश कर जाय तो वहा लगभग एक-दो सप्ताह तक जीवित रह जाता है। इस दूषित जल के, या उससे धोये गये फल और कच्ची खायी जाने वाली

सब्जियो के द्वारा यह जीवाणु दूसरो के पेट मे प्रवेश कर जाता है। बर्फ मे भी यह जीवित रह सकता है परन्तु शुष्क प्रदेश मे, जहा इसे जल न मिले, यह तुरन्त मर जाता है। इसीलिये गर्मी और नमी वाले मौसम मे अर्थात् अप्रैल से सितम्बर तक तीर्थ आदि जलीय प्रदेशो मे जब सहस्रो लोग किसी एक छोटे से स्थान पर एकत्रित होते है, किसी रोगी के मल के द्वारा या किसी Carrıer के मल के पीने के जल मे प्रविष्ट हो जाने से यह रोग अनेकानेक व्यक्तियो मे फैल जाता है। नलो के सुरक्षित जल को पीने वालो मे यह नही होता। रोगी के साथ रहने वाले कुछ एक व्यक्तियो के मल मे यह कृमि पाया जाता है, यद्यपि उन्हे इस रोग के चिन्ह नही होते। अर्थात् रोगी से इसके फैलने का इतना भय नही जितना केरियर से है। १ प्र० श० रोगियो मे उनके ठीक हो जाने के एक मास बाद तक भी उनके मल मे Vıbrıos पाये गये है।

स्वस्थ दीखने वाले रोगी-सुश्रूषको (Contact Carıers) के मल मे भी ये जीवाणु पाये जाते है। इससे अनुमान होता है कि आमाशय और क्षुद्र आत्र मे किसी प्रकार का दोष उपस्थित हो तो इस जीवाणु को वहा पर वृद्धि करने का अवसर मिल जाता है तथा वृद्धि करने पर ही यह रोग का कारण बनता है। क्षुद्र पशुओ मे भी पहले सोडा बाई कार्ब के द्वारा उनके पेट मे एसिड को उदासीन कर देने के बाद इन जीवाणुओ को मुख द्वारा प्रविष्ट करके रोग उत्पन्न किया जा सका है। अत बहुत सम्भव है कि अपथ्याहार के द्वारा आमाशय और आत के क्षुब्ध होने तथा उसमे Acıd के नष्ट हो जाने पर इस जीवाणु का वहा बढना सुगम हो जाता है। जिनमे रोग होना होता है, उनमे जीवाणु के प्रवेश करने के १-२ दिन मे ही रोग प्रारम्भ हो जाता है, तो भी इसका Incubatıon perıod १-५ दिन के लगभग कहा जाता है।

**सम्प्राप्ति —**

क्षुद्र आत्र की प्रधानत उसके ऊपर के भाग की श्लेष्मकला पर विशेषत Luberkuhn की ग्रन्थियो मे यह जीवाणु अत्यधिक मात्रा मे वृद्धि करता है अर्थात् इसकी झिल्ली (Ehıthelıum) के सेलो के बीच बीच मे तथा उनके नीचे घस कर वहा वृद्धि करने लगता है। इसके विपरीत रक्त वाहिनियो मे अति रक्त सचय हो जाता है। आत की सारी झिल्ली लाल हो जाती है, जिससे रक्त का द्रव भाग (Serum) वहा से अधिक मात्रा मे निकलता है, जिसका इन जीवाणुओ पर विनाशक प्रभाव होता है अर्थात् जीवाणुओ मे Bacterıolysıs या Autolysıs की प्रक्रिया होने लगती है। इन जीवाणुओ के विनष्ट होने

होता है। वह एक तरफ तो इस श्लेष्मकला की झिल्ली की मृत्यु का कारण होता जिससे इस झिल्ली के सेल ढेर-के-ढेर झडते है तथा छिलको (Flakes) के रूप मे दस्तो के द्वारा बाहिर आते है। (अथवा इस जीवाणु के Mucinase से श्लेष्मकला की झिल्ली झड जाती और मल द्वारा बाहर निकलती है) दूसरी ओर यही विष शरीर मे फैलकर अर्थात् विष सचार (Toxaemia) के द्वारा रक्त सचार को फेल करके इस रोग मे पाये जाने वाले लक्षणो का कारण बनता है। इन जीवाणुओ के विष की झिल्ली पर दुष्प्रभाव के कारण ही आत की रक्त वाहिनियो मे Permeability के बढ जाने से अत्यधिक द्रव की मात्रा आत मे आने लगती है। जिससे शरीर का बहुत-सा जल तथा लवण (Sodium Chloride) तथा केल्सियम शरीर मे से निकल जाते है। रक्त के Plasma मे क्षार की मात्रा भी घट जाती है। शरीर के रक्त मे से द्रव भाग के अत्यधिक मात्रा मे बाहर निकल जाने से वह गाढा तथा चिपचिपा हो जाता है। उसकी Specific Gravity जो साधारण अवस्था मे १०५६ होती है बढ जाती है। प्राय १ पाइट जल के निकल जाने पर यह १०६१ हो जाती है। ५ पाइट तक जल शरीर मे से निकल जाय तो यह १०६५ तक बढ जाती है। रक्त के एक क्यूबिक मिलीमीटर मे रक्त कणो की सख्या जो साधारणत ५ मिलियन होती है बढकर ६-७ मिलियन हो जाती है अर्थात् Polycythemia हो जाता है। श्वेत कणो की सख्या भी बढ कर १५-३० हजार प्रति क्यूबिक मिलीमीटर हो जाती है। Lymphocytes (२५% नार्मल) घटे हुए तथा Large mononuclears (५% नार्मल) बढे हुए होते है। Haemoglobin भी १०० सी० सी० मे १४-१६ ग्राम से बढ कर २० ग्राम तक हो जाता है। साधारणत रक्त को Defibrinate करके मापे तो उसमे ४५% रक्त कण और ५५% सीरम होता है। पर इस रोग मे रक्त मे Serum की मात्रा ३५ से ६४ प्रतिशतक तक कम हो जाती है। शरीर के सब अगो मे जलाश की मात्रा न्यून हो जाती है। इस प्रकार हृदय का पोषण न होने से तथा विष सचार के कारण वह निर्बल हो जाता है। उसके प्रति कम्पन मे आगे रक्त कम जाता है। शाखाओ के सिरो को रक्त कम मात्रा मे पहुचता है जिससे शाखाओ की शिराये शिथिल (Collapsed) हो जाती है। वृक्को को भी रक्त कम पहुचता है, अर्थात् उनमे Ischaemia होकर उनकी मूत्र स्राविणियो (Tubules) को ऑक्सीजन की उचित मात्रा नही मिल पाती जिससे उनके सेलो मे Hyaline Degeneration की प्रक्रिया हो जाती है। मूत्र की मात्रा बहुत थोडी बनती है। सम्भव है Vasospasm या रक्त वाहिनियो मे स्तम्भ होने से मूत्र कम बनता है। उसकी स्पेसिफिक ग्रेविटि बढ जाती है तथा उसमे अलव्यूमिन भी आने लगता है। मूत्र

के कम बनने तथा क्षार के बाहर निकल जाने से रक्त मे एसिड्स रुक जाते है एव रक्त मे अम्लीयता बढ जाती है (अर्थात् Acıdaemıa हो जाता है) अत इस रोग मे शुरू से ही क्षार का प्रयोग अत्यावश्यक हो जाता है। इस रोग मे यकृत् मे से पित्त का आत मे आना बद हो जाता है। जब रोग अच्छा होने लगता है वह फिर आने लग जाता है। Sır Rogers के अनुसार सीरम मे ३५% की कमी हो जाय तो रोगी मे Collapse का लक्षण नही होता। ४९% की कमी हो जाय तो शिरा द्वारा सेलाइन के देने से लाभ हो जाता है। ६४% तक की सीरम मे कमी हो जाय तो सेलाइन से भी लाभ नही होता। जल से भी ज्यादा लवण की कमी रक्त मे होती है और Benjamın moore का कहना है कि रक्त का नमक विषो को लेकर वृक्को द्वारा उन्हे बाहर कर देता है इसलिये नमक का प्रयोग इस रोग मे आवश्यक हो जाता है।

**लक्षण —**

अधिकत होने वाले इसके तीव्र विषूचिका (Choleıa Gravıs) नामक भेद मे प्रथम अतिसारावस्था (Evacuatıon Stage) होती है, जो ५-१० घण्टे तक रहती है। इसमे सहसा ही एक व्यक्ति को दस्त आने आरम्भ हो जाते है जो पतले, मात्रा मे बडे, एक के बाद एक करके अनेक हो जाते है। इनमे पहले तो कुछ मलाश होता है बाद मे केवल चावल के धोवन के समान जलाश तथा उसमे श्लेष्मकला की झिल्ली (Epıthelıum) से झडे छिलके होते है। इनके आते समय किसी प्रकार की वेदना या मरोड होने का लक्षण नही होता। इन दस्तो के द्वारा विषूचिका जीवाणु भारी मात्रा मे लगभग १ सी० सी० मे एक हजार मिलियन की सख्या मे बाहर आते है। दस्तो के आरम्भ होने के कुछ काल बाद अनायास होने वाले वमन के वेग होने लगते है जिनमे पहले खाया हुआ अन्न और बाद मे केवल चावलो के धोने के सदृश जल ही भारी मात्रा मे निकलने लगता है, इस प्रकार नीचे तथा ऊपर से कई पाइट जल शरीर मे से निकल जाता है। इतने जल के निकल जाने से अत्यधिक पिपासा लगती शरीर अति शिथिल (Collapsed) हो जाता है, जल के साथ-बहुत सा लवण, केल्सियम तथा क्षार भी शरीर मे से बाहर हो जाते है। सम्भव है इनके निकल जाने के कारण ही नाडियो (Nerves) पर कोई ऐसा दुष्प्रभाव पडता है कि पिंडलियो तथा हाथ पाव और पेट की मास पेशियो मे स्तम्भ (Cramps) होने लगता है।

इस अवस्था मे ५-१० घटे रहने के बाद फिर इस रोग की द्वितीय अवस्था शीत अवस्था (Algıd Stage या Collapse Stage) आरम्भ होने लगती है। इसमे अतिसार और वमन के वेग कम हो जाते है, या बन्द हो

जाते है। परन्तु इस जीवाणु से उत्पन्न विष के सर्व शरीर मे फैल जाने से शरीर व्यापी विष सचार जनित लक्षण (Toxaemic Symptoms) होने लगते है, इस अवस्था का प्रधान लक्षण रक्त सचार के फेल हो जाने (Collapse) का लक्षण है। इसलिये इस अवस्था मे नाडी तीव्र तथा निर्बल हो जाती है, श्वासगति तीव्र होती है। हृदय शब्द मन्द हो जाते, रक्त भार गिरकर ७० M M of Mercury के लगभग हो जाता है। शरीर की त्वचा शीतल हो जाती है। उस पर ठडा-सा पसीना आ जाता है। अगुलियो पर ऐसी झुरिया पड जाती है जैसे उन्हे देर तक जल मे रक्खा गया हो। ओष्ठ, नाक, कान आदि के सिरे नीले पड जाते है। दस्तो तथा वमन के द्वारा बहुत-सा जल निकल जाने से शरीर के सारे अग ही सूखकर पिचक-से जाते है। इसीलिये रोगी का चेहरा कुम्हला जाता है। गाल पिचक जाते है, आखे अन्दर धस जाती, नाक पतली-सी पड जाती तथा आवाज बहुत दुर्बल हो जाती है। यद्यपि त्वचा शीत होती है परन्तु रोगी को अन्दर भारी गर्मी लगती है। पिपासा अत्यधिक होती है। बगल मे ताप-मान ९५ डिग्री होता है पर गुदा मे १०१ डिग्री के लगभग पाया जाता है। अति-सार और वमन इन दो लक्षणो के अतिरिक्त गुदा के अन्दर के तापमान मे वृद्धि का होना भी इस रोग का लक्षण है जितना यह तापमान अधिक हो जाता है उतना ही रोग को अधिक उग्रतर समझना चाहिये। इस शीत अवस्था मे रक्त सचारक शक्ति के क्षीण हो जाने से (अर्थात् Anoxia से) रक्त भार गिर जाने से तथा रक्त मे से बहुत से जलाश के निकल जाने से वृक्को मे मूत्र बनना बन्द हो जाता है जिससे मूत्राघात (Anuria) का लक्षण भी हो जाता है। रक्त मे Urea कीमात्रा ३५० मिलि० प्र०श० तक हो सकती है—(नार्मल १५-३५ मिलि०) इस अवस्था मे रोगी का जो स्वरूप होता है उसे Cholera-Facies का नाम दिया गया है।

यह अवस्था ५ घण्टे से लेकर २४ घण्टे तक रह सकती हे। यदि इसका प्रत्युपाय न किया जाय तो हृदय और रक्तवाहिनियो के बल के क्षीण हो जाने से तथा गुर्दो के फेल होने के कारण शरीर मे Acidosis तथा Uraemia के हो जाने से मृत्यु हो जाती है। जल की न्यूनता से मरने पर शरीर अधिक अकड जाता है (Rigor mortis) रोगी को इस रोग मे होश अन्त तक बना रहता है। पर जब Uraemia की प्रबलता होती है तब उसमे मूर्छा (Stupor) का लक्षण उत्पन्न हो जाता है।

शीतावस्था के बाद जब रोगी की अवस्था सुधरने लगती है तो उसे Reaction की Stage कहते है। इसमे क्रमश नाड़ी प्रकट होने लगती, त्वचा

गर्म होने लगती है, रक्त भार बढने लगता, मूत्र आने लगता तथा उसकी मात्रा बढने लगती है तथा मल मे पित्ताश आने लगता है। शुष्क विषूचिका Cholera sicca — अतिसारो के बिना ही सर्वांग शैत्य (Collapse) हो जाय तो इसका यह रूप बडा भयकर होता है।

**साध्यासाध्य —**

जब रोगी रोग आरम्भ होने के २४ घण्टे बाद, मूत्राघात होने के बाद, चिकित्सा मे आता है, जब इस रोग मे रक्तभार या तापमान अधिक गिर जाता है, अर्थात् ७० से नीचे हो जाता है, या मूत्राघात शीघ्र हो जाता है, या श्वासगति ४० प्र० मि० से ऊपर हो, अथवा रोगी गर्भिणी हो, निर्बल, वृद्ध या बालक हो तो यह रोग असाध्य समझना चाहिये। उचित चिकित्सा न मिले तो ९०% शीतावस्था के रोगी मर जाते है। चिकित्सा पर मृत्यु ३०% ही होती है। विषैले भोजन के खाये जाने के बाद होने वाले तीव्र अतिसार या Salmonella-Poisoning से इस रोग का भ्रम हो सकता है परन्तु उस रोग मे वमन तथा अरुचि के लक्षण प्रबल होते है। मल विवर्ण नही होता, पिण्डलियो मे Cramps नही होते। उसमे पेट मे दर्द तथा सिर मे दर्द होने के लक्षण भी होते है तथा उसमे मूत्राघात होने का लक्षण नही होता। विषम ज्वर अतिसार (Malarial Diarrhoea या Algid-Malaria) से भी इसका भ्रम हो सकता है। परन्तु उस रोग मे मल के अन्दर पीलापन न्यूनाधिक रूप मे अवश्य रहता है। वमन मे भी पीलापन होता है अत भेद करना कठिन नही। सोमल (Arsenic ) की विषैली मात्रा खाये जाने के बाद भी अतिसार होते है। परन्तु उसमे अतिसारो की अपेक्षा वमन का कष्ट अधिक होता है।

**चिकित्सा —**

जब यह रोग फैला हो तो उबला हुआ जल तथा पका हुआ भोजन ही लेना चाहिये। टट्टियो मे Cholrinated lime तथा तथा कुओ मे Pot permang. डाल देना चाहिये तथा Cholera Vaccine आधा सी० सी० त्वचा द्वारा ले लेना चाहिये। ७-१० दिन बाद फिर १ सी० सी० त्वचा द्वारा ले लेना चाहिये। (४-८ हजार मिलियन जीवाणु)

इस रोग की प्रधान चिकित्सा Replacement-Therapy है। अर्थात् शरीर से निकले जल और लवण की शरीर मे फिर से पूर्ति करने का यत्न करना चाहिये। इसके लिये बाहु की किसी शिरा पर की त्वचा को काटकर शिरा को नग्न करके उसके द्वारा Normal-Saline जो १ लिटर Distilled Water

मे ८५ ग्राम Sodium Chloride मिलाकर या १ पाइन्ट मे ८०-९० ग्रेन साल्ट मिलाकर उबाल कर तैयार किया जाता है। प्राय २ लिटर की मात्रा मे शरीर मे प्रविष्ट कर दिया जाता है। लवण जल न केवल क्षति-पूर्ति करता है परन्तु Chloride सम्भवत विष (Toxin) को पकड लेता है और फिर इसके बाहर निकल जाने से वह भी शरीर से बाहर हो जाता है।

जब शरीर मे से बहुत सा द्रव निकल चुका हो, रक्त भार ८० या ७० (M M of Mercury) हो गया हो तो Hypertonic Saline जो एक लिटर Distilled Water मे १३ ७५ ग्राम Sodium Cholirde, २५ ग्राम Calcium Chloride मिलाकर या १ पाइट शुद्ध जल मे Sod Chlor १२० ग्रेन मिलाकर उबालकर बनाया जाता है, दिया जाता है। इसके देने से रक्त वाहिनियो मे से रक्त द्रव की आत की ओर जाने की गति बन्द हो जाती है। Calcium हृदय को बल देता है। इसके एक लिटर देने के बाद फिर Normal Saline दिया जाता है। रोगी मे Uraemia के लक्षण होने लगे या उनके होने की सम्भावना हो तो आधा या एक लिटर Alkaline Solution जो एक लिटर Distilled तथा उबाले हुऐ जल मे १८ २५ ग्राम Sodium Bi-Carbonate तथा ५ ७५ ग्राम Sodium-Chloride मिला कर या १ पाइण्ट जल मे Sod Chlor ६० ग्रेन शुद्ध Sodabicarb १८० ग्रेन मिला कर तथा Sterile Filter Paper मे से छानकर बनाया जाता है, शिरा द्वारा दे देना चाहिये। इसके एक लिटर की मात्रा मे देने के बाद फिर आवश्यकतानुसार Hypertonic Saline या Isotonic Saline Solution दे दिया जाता है। रक्त की Specific Gravity के अनुसार Saline की मात्रा दी जाती है अर्थात् यदि यह १०६३ या १०६४ के लगभग हो तो एक लिटर Saline की मात्रा पर्याप्त होती है। जब तक स्पेसिफिक ग्रेविटि १०६० से नीचे न आ जाय तथा मूत्र आने लग जाय Saline का प्रयोग जारी रक्खा जाता है। बाद मे Isotonic Saline Solution मे ५ प्रतिशत ग्लूकोज मिलाकर बनाया जल भी दिया जाता है। Alkaline Solution बनाने के लिये Saline Solution जब उबलने के बाद ठडा होकर ४० सेटीग्रेड हो जाय तब उसमे Autoclave मे रक्खा हुआ Soda-Bicarb मिलाना चाहिये। इसे मिलाने के बाद फिर जल को कभी नही उबालना चाहिये। Alkaline Solu १ पाइट मात्रा मे देना पर्याप्त होता है। जब मूत्र आने लग जाय तब Saline मे ग्लूकोज मिलाकर देना चाहिये। जब रोगी के पेट मे ग्लूकोज का जल हजम होने लग जाय फिर इजेक्शन अनावश्यक है।

$\frac{1}{6}$ Molar Lactate Solution भी शिरा द्वारा देने से Acidosis को दूर करता है। २ भाग Saline मे १ भाग यह द्रव मिलाकर दे देना चाहिये। Dextran को Saline Salution मे ६ प्र० श० मात्रा मे मिलाकर Dextraven (Benger) Intradex glaxo macrodex Evans, आदि के रूप मे भी इस रोग में रक्त की क्षतिपूर्ति के लिये दिया जाता है। इस Replacement Therapy से शीतावस्था (Collapse) मे बडा लाभ होता है। इससे त्वचा मे गर्मी, कलाई मे नाडी तथा रक्त मे भार आ जाता है। Shock तथा toxaemia के लक्षण दूर होते है। Saline Solution चाहे कितनी सावधानी से दिया जाय इनके देने से रोगी को सर्दी लगकर ज्वर चढ जाता है। ऐसी अवस्था मे Saline का वेग कम कर दिया जाता या उसका प्रयोग बन्द कर दिया जाता है। रोगी पर कम्बल डालकर उसे गर्म रक्खा जाता है। आधा सी० सी० Adrenaline का त्वचा द्वारा प्रयोग भी इस कम्प को शान्त कर देता है। Pyrogen Free Saline द्रव देने से यह ज्वर नही होता। रोगी की शिराये Collapsed हो तो Med basilic Vein पर त्वचा मे चीरा देकर शिरा को पृथक् करके निचले सिरे पर लिगेचर कस दे ऊपर ले सिरे पर ढीला लिगेचर करे। अब शिरा मे चीरा देकर केनूला डाल कर ऊपरले लिगेचर को कस कर –मिनट मे २ औस जल की रफ्तार से द्रव डाले। एक खुले मुख की सुई (१८ B W G ) के द्वारा ये द्रव शीघ्र प्रवेश कर पाते है।

जब विषूचिका रोग मृदु रूप मे हो तो आधे लिटर Isotonic Saline के त्वचा द्वारा शरीर मे प्रविष्ट कर देने से भी लाभ हो जाता है। तथा यदि रोगी को अतिसार के वेग न हो रहे हो तो चार-चार औस नार्मल सेलाइन दो-दो घण्टे के अन्तर से गुदा द्वारा देते रहने से भी लाभ होता है। मूत्र न आ रहा हो या बहुत कम मात्रा मे आ रहा हो Acidosis के लक्षण हो तो उपर्युक्त Alkaline Solution १० औस या ५ औस की मात्रा मे दो दो घण्टे के अन्तर से गुदा द्वारा देने से भी मूत्र प्रवृत्त हो जाता है। इस प्रकार तीव्र रोग मे तो शिरा द्वारा Saline Solution का प्रयोग आवश्यक होता है। परन्तु जब रोग मृदु हो अर्थात् रक्त की स्पेसिफिक ग्रेविटि १०६२ से अधिक न हो तो वमनरोधक Avomine Tablets (जो २५ मिलिग्राम की मिलती है तथा जिसमे १४ मिलि ग्राम Promethazine Base तथा ११ मिलिग्राम ८-Chlorotheophylline होता है) १-२ गोली के देने से वमन शान्त हो जाता है। तब आधी ताकत का शीतल Saline Solution (Sodium Chloride ४ ग्राम, ग्लूकोज २५ ग्राम, गुलाब जल १० सी० सी०, जल १००० सी० सी०) उचित मात्रा में थोडा थोडा करके मुख से दे दिया जाता है Calomel

$\frac{1}{16}$ ग्रे०, Chloretone $\frac{1}{2}$ ग्रेन के आधे आधे घन्टे पर देने से भी वमन बन्द होता है। दस्त न आ रहे हो तो गुदा द्वारा भी उपरोक्त विधि से Salıne Solutıon दिया जाता है। रक्त मे भार की न्यूनता के कारण मूत्राघात होता है अत इस उपद्रव के प्रकट होते ही एक पाइट Alkal Salıne Solu शिरा द्वारा या गुदा द्वारा १० औंस मात्रा मे प्रति ४ घण्टे पर देना चाहिये। वृक्को पर Dry Cup प्रात साय लगाने से भी लाभ होता है।

**औषध चिकित्सा —**

इस रोग की गौण चिकित्सा है, Tetracyclıne औषधिया जैसे Terramycın (Phızer) achromycın (Lederle) Hostacyclıne (Hoechst) Aureomycın ५०० मिलि० मात्रा मे ६-६ घ० पर देने से इस जीवाणु पर कुछ घातक प्रभाव पडता है। Sulphaguanıdıne को पहले ४-५ ग्राम मात्रा मे देकर २॥ ग्राम मात्रा मे चार चार घण्टे पर देने से लाभ हो सकता है। या Formocıbazol (Sulphathıazole+Foımaldehyde) पहले ५-६ ग्राम और फिर २-३ ग्राम मात्रा मे चार चार घण्टे पर देने से भी लाभ हो सकता है। Chloıamphenıcol (Chloıomycetın, Enteıomycetın, Synthomycetın) के ५०० मिलि० मात्रा मे, मुख द्वारा देने से भी लाभ हो सकता है। इसी प्रकार Stıeptomycın १ ग्राम ६-६ घन्टे पर मास द्वारा देने या Sodıum Sulfadıazıne या Sodıum Sulfameıazıne को ५ ग्राम मात्रा मे Salıne Solutıon मे मिलाकर शिरा द्वारा देने से और फिर इन्हे ३ ग्राम मात्रा मे ८-१० घण्टे बाद शिरा द्वारा देने से भी इस रोग मे लाभ होता है। वमन होते समय तो शिरा द्वारा ही इनका प्रयोग हो सकता है बाद मे इन्हे मुख से दे सकते है। इन जीवाणु नाशक औषधियो का प्रभाव जीवाणु पर होता है, उसके विष पर नही होता। Corticosteroıds अर्थात् Deltacortrıl ınjectıon Pfizer Predsolan Soluble glaxo के देने से भी इस रोग मे लाभ होता देखा गया है।

## आयुर्वेद में विषूचिका रोग

**चरक तथा सुश्रुत में विषूचिका रोग का विशेष वर्णन नहीं हुआ। सुश्रुत (उ०।५६।२-४) तथा माधव निदान में इसे अजीर्ण से उत्पन्न होने वाला वात-प्रधान रोग कहा हैं। अर्थात् अजीर्ण जनित विष से आमाशय तथा क्षुद्रांत्र की प्राण शक्ति क्षीण हो जाती है जिससे इनकी दीवार की रक्त वाहिनियां शिथिल**

(Dilated) हो जाती है, एव उनसे रक्त का द्रव भाग प्रभूत मात्रा मे बाहर निकलने लगता है। इस रोग की चिकित्सा के लिये रोगी को गर्म रखते हुये उसे ऊष्ण दीपन पाचन गुण औषधियां दी जाती है। उदाहरणतः अग्नि वृद्धि के लिये संजीवनी वटी (विडंग, शुण्ठी, पिप्पली, त्रिफला, वचा, गुडूची, भल्लातक, मीठा विष, समान-समान मात्रा मे मिला गोमूत्र से १५-१६ दिन मर्दन करके रत्ती रत्ती की गोलियां बनाई जाती है) पोदीने के अर्क या प्याज के रस या आर्द्रक रस के अनुपान से १५-१५ मिनट के बाद दो दो गोली की मात्रा मे १२ गोली तक दी जाती है।

लहशुन का भी इस रोग मे प्रयोग किया जाता है। लशुनाष्टक चूर्ण या लशुन वटी (लहशुन ८, मरिच ४, हींग २, कर्पूर १ भाग, निम्ब रस से चने के बराबर गोली बना ली जाती है) आधे आधे घण्टे बाद दी जाती है।

लाल मिरच तथा अहिफेन का भी इस रोग मे प्रयोग लाभदायक पाया जाता है। इसके लिये लाल मिरिच, जातीफल, हींग, प्रत्येक तो तोला, कर्पूर २ माशा चन्द्रोदय २ माशा, अहिफेन १ माशा मिलाकर प्याज के रस से मूंग बराबर गोली बनाकर आधे आधे घण्टे बाद इसकी दो दो गोलियां अर्क पोदीने के अनुपान से दी जाती है। कर्पूरासव के १५-१५ बून्द की मात्रा मे आधा आधा घण्टे के बाद देने से भी लाभ हो जाता है कर्पूरादि वटी को लौंग, सूखा पोदीना १-१ माशा को पीस थोड़ा गर्म जल मिला छानकर उससे देते है। Essential Oils के प्रयोग से जैसे Cajuput, Juniper, Aniseed Oils समान समान २८% Aromatic Sulph ac २२% Sp ether ५०% की १०-१२ बूंद आधा आधा घण्टे मे देने से या अमृतधारा के पांच पाच बून्द की मात्रा मे आधे-आधे घण्टे के बाद प्रयोग से भी बहुधा लाभ हो जाता है। इस रोग में अफीम युक्त औषधि का प्रयोग प्रारम्भ में नही करना चाहिये। दस्त बन्द हो जाने पर रोगी को तण्डुलोदक या यवोदक देना चाहिये।

## आंत्र गुल्म (Appendicitis)

इतिहास —

यूरोप मे पहले पहल १८८६ मे इस रोग का पता Fitz ने दिया। १८८९ मे Macburney ने यह बताया कि Anterior Superior Spine से नाभि तक खीची रेखा के अदर के दो तिहाई तथा बाहर के एक तिहाई भाग की सन्धि पर आत्र पुच्छ (Appendix) रहता है इसलिये इस बिन्दु को Macburney's Point कहते है। १८९४ मे इसी विद्वान् ने इस रोग के शल्य

कर्म का वर्णन किया यही कारण है कि आज तक त्वचा पर इस रोग के लिये दिये जाने वाले चीरे को Mecbuıney's ıncısıon कहते है। १९०० मे डाक्टर Fowler ने इस रोग के रोगी के पडने की उचित स्थिति का वर्णन किया। इस स्थिति को आज तक हम Fowler's Posıtıon करते है। यद्यपि दु ख के साथ कहना पडता है कि यह महान् सर्जन अन्त मे इसी रोग से ग्रस्त हुआ और बच न सका।

**कारण .—**

Appendıx का रोग बालको और युवको मे अधिकत होता है। इसे पेट का Tonsıl या Abdomınal Tonsıl कहते है। गले का Tonsıl भी इसी आयु मे सूजता है, अत प्रतीत होता है कि जैसे वह Lymphoıd Tıssue जीवाणु सक्रमण की प्रबलता तथा शरीर की प्रतिरोधक शक्ति की हीनता से सूज जाता है वैसे Appendıx भी आत मे जीवाणुओ की प्रबलता तथा शरीर की प्रतिरोधक शक्ति की हीनता से सूजता होगा। इन दोनो बातो अर्थात् जीवाणुओ की प्रबलता और शरीर की निर्बलता का कारण भोजन दोष प्रतीत होता है। जिसका सबूत यह है कि प्राकृतिक या Cellulose वाले आहार लेने वालो की अपेक्षा कृत्रिम आहार लेने वालो मे अर्थात् नगरो मे रहने वाले उच्च वर्ग के लोगो मे ही यह अधिकत होता है। इनके भोजन मे Cellulose की मात्रा तथा Vıtamıns की मात्रा कम होती है जिससे एक ओर मलबन्ध रोग हो जाता है दूसरी ओर आत की प्रतिरोधक शक्ति गिर जाती है। वृहदत्र तथा विशेषत Caecum मे मलावरोध के कारण शोथ अर्थात् Typhlıtıs हो जाता है और उसके कारण Appendıx की श्लेष्मकला मे भी शोथ का प्रसरण हो जाता है। अब यदि आत्र पुच्छ का मुख Sphıncteı सूज जाने से बन्द हो जाय और इसके अदर होने वाला श्लेष्म स्राव (Musus) इसके अन्दर रुक जाय तो उसमे प्रधानतया Stıeptococcı तथा गौण रूप से B Colı की वृद्धि के कारण यह श्लेष्म स्राव और अधिक अधिक बढता है। इस बढे हुए तथा बन्द हुये (Obstıucted) स्राव का दबाव पडने से आत्र पुच्छ की दीवार मे विद्यमान Veıns तथा Lymphatıcs अवरुद्ध हो जाती है एव फट जाती है। जिससे ऑक्सीजन के उचित मात्रा मे न मिलने से आत्र पुच्छ की प्रतिरोधक शक्ति हीन हो जाती है। एव उस पर इन जीवाणुओ का आक्रमण सुगम हो जाता है। यह रोग तीव्र (Gangrenous) रूप मे मासाहारियो मे ही पाया जाता है।

**विकृति :—**

आत्र पुच्छ के अन्दर जीवाणुओ के अति मात्रा मे रोहण कर जाने से पहले उसकीश्लेष्म कला मे श्लैष्मिक (Catarrhal) शोथ हो जाता है फिर उसके अन्यान्य स्तरो से भी रक्त सचय होकर शोथ हो जाता है, जिससे आत्र पुच्छ रक्त वर्ण तथा मोटा हो जाता है इसे (Catarrhal Appendıcıtıs) या श्लैष्मिक आत्र गुल्म कहते है। बहुधा यह शोथ दर्द होने के दूसरे या तीसरे दिन शात होने लगता है तथा एक सप्ताह तक पूर्ण तथा शान्त हो जाता है। इसके जो अवयव अर्थात् श्लेष्मकला या उससे नीचे का अवयव (Submucous Tıssue) नष्ट हुआ होता है उसके स्थान पर स्नायु तन्तु आ जाता है।

परन्तु यदि यह शोथ दूसरे तीसरे दिन शान्त न हो तो इसके अन्दर पूयभाव के होने की आशका करनी चाहिये। पहले तो आत्र पुच्छ की श्लेष्मकला के किसी एक Lymph Follıcle मे पूय भाव आरम्भ होता है जहा से रोग जीवाणु Submucous Layer मे फैलते है और फिर वहा से Muscularıs मे से होकर रक्तवाहिनियो के साथ साथ ये Subserous Layeı मे भी फैल जाते है। इस प्रकार क्रमश मासमय स्तर तथा बाहर की Perıtoneum की स्तर मे भी पूय-भाव फैल जाता है, इसे Suppuratıve Appendıcıtıs या पैत्तिक आत्र गुल्म कहते है। Perıtoneum मे पूय भाव होते ही Omentum, समीपस्थ आत्र (Loops of ıntestıne) तथा Caecum ये सब इस सूजे हुऐ चपकीले आत्र पुच्छ से चिपक जाते है तथा वहा विद्यमान पूय भाव को Perıtoneal Cavıty मे फैलने से रोक देते है। आत्र पुच्छ (Appendıx) के इन समीपस्थ अवयवो के साथ जुड जाने (Adhesıon) से जो एक गोला या गुल्म-सा बनता है उसे Appendıcular Mass कहते है। आत्र पुच्छ मे पूयभाव हुआ हो तो दर्द होने के तीसरे चौथे दिन यह गुल्म अनुभव किया जा सकता है। यदि पूयभाव मन्द रूप मे हो तो यह गुल्म भी कुछ एक सप्ताहो मे पूर्णतया लुप्त हो जाता है और इस रोग के लक्षण भी सर्वथा शान्त हो जाते है। यदि इसके बाद फिर कभी दोबारा इस रोग के दर्द आदि के लक्षण प्रकट हो तो जान लेना चाहिये कि रोग शान्त नही हुआ, केवल दबा हुआ है। तब शल्यकर्म कराना आवश्यक हो जाता है। जब इस रोग के आरम्भ होने के एक सप्ताह बाद भी ज्वर, गुल्म आदि लक्षण जारी रहे तो समझना चाहिये कि एक स्थानिक विद्रधि (Localızed Intraperıtoneal Abscess) बन चुकी है जो Caecum के पीछे नीचे की तरफ होती है तथा साधारण चिकित्सा से ठीक नही होती। जब आत्र पुच्छ के सिरे का रक्त सचार बन्द हो जाता है तब वह

मरकर कुछ काला-सा पड जाता है, इसे वातिक आत्र-गुल्म-शोथ या Gangrenous Appendicitis कहते है । इसके फट जाने से वहा बहुधा स्थानिक विद्रधि (Local Appendicular abscess) बन जाती है ।

**लक्षण :—**

सहसा पेट मे दर्द हो जाना इस रोग का प्रधान लक्षण है । जो बहुधा प्रात काल आरम्भ होता, शूल चुभने का-सा होता है तथा नाभि प्रदेश पर होता प्रतीत होता है तथा पुच्छ मे स्तम्भ (Contraction) के कारण होता है । परन्तु २४ घण्टे के अदर-अदर यह दर्द Right Iliac Fossa मे केन्द्रित हो जाता है तब यह दर्द Parietal peritoneum के विक्षोभ के कारण तथा सिम्पेथेटिक नाडीजाल पर बोझ पडने से होता है । ९९ या १०० डिग्री के लगभग ज्वर का होना भी जो जीवाणु सक्रमण से होता है, इसका दूसरा लक्षण है । पूर्ण मलबन्ध का होना इसका तीसरा लक्षण है । अरुचि अथवा वमन का लक्षण भी बहुधा होता है पर वमन का लक्षण देर तक नही रहता । आत्र पुच्छ मे Gangrene होने पर सिम्पेथेटिक नाडीजाल के मर जाने से दर्द तथा अरुचि के लक्षण मध्यम होते है पर विषसचार (Toxicity) तथा श्वेतकण वृद्धि के लक्षण बढ जाते है ।

**परीक्षा :—**

देखने पर रोगी दाहिनी टाग को पेट पर सिकोड कर सीधा पडा हुआ दीखता है । यदि टाग को फैलाता है तो पेट की मास पेशियो पर खीच पडने से उसे दुखन होती है । उसके पेट की दीवार विशेषत Right Rectus Abdominis अकडी हुई दीखती है, श्वास प्रश्वास के साथ भी हिलती नही है । रोगी की जीभ भी देखने मे मैली तथा खुश्क दीखती है । Macburney's Point पर स्पर्शन करने से स्पर्शाक्षमता का लक्षण मिलता है तथा स्पर्शन करने पर रोगी अपने पेट को ऐसा तान लेता है कि गहरा स्पर्शन करना कठिन होता है । अदर Peritoneum मे शोथ के प्रसरण कर जाने से आत्र पुच्छ प्रदेश या पेट की मध्य रेखा, Poupart's Ligament तथा नाभि से बाहर की ओर सीधी खीची रेखा से बने त्रिकोण (Sherring-Triangle) प्रदेश की त्वचा मे भी स्पर्शाक्षमता (Hyperaesthesia) का लक्षण होता है ।

नाडी की परीक्षा करने पर उसकी गति तीव्र होती अर्थात् ८०-९० तक होती है, उसका बल कम होता है । जितनी ही गति अधिक अधिक होती जाय उतना ही रोग को बढता हुआ समझना चाहिये । यदि तापमान के बढने के बिना

भी नाडी की गति बढ जाय तो इसे हृदय पर विष के प्रभाव या Toxic Myocarditis के कारण बढता हुआ समझना चाहिये । आत्र पुच्छ मे मृत्यु की प्रक्रिया या Gangrene आरम्भ हो जाय तो ज्वर तो कम होता जाता है, नाडी गति तीव्र होती जाती है तथा रोगी की अवस्था गिरती जाती है ।

रक्त परीक्षा करने पर श्वेत कणो (Leucocytes) की वृद्धि १५-२० हजार प्रति क्यूबिक मिलीमीटर तक होती है । जब यह २० हजार से ऊपर हो और दो-तीन दिन तक ऐसी ही बनी रहे तो आत्र पुच्छ मे पूय भाव की आशका कर लेनी चाहिये । एक बालक के पेट मे समय समय पर दर्द होता रहता हो तो इस रोग का सन्देह करना चाहिये । Ileocaecal adenitis रोग मे दर्द के साथ वमन नही होता । स्त्री मे Salphingitis हो तो दर्द का आरम्भ नाभि से कभी नही होता । दाहिने Ureter मे Bacilluria या Calculus के कारण दर्द होता हो तो मूत्र परीक्षा करने पर उसका निश्चय हो जाता है ।

**आत्र गुल्म की चिकित्सा :—**

इस रोग की प्रधान चिकित्सा शल्य चिकित्सा है तथापि रोग मृदु हो, नाड़ी सख्या प्रति मिनट बढ न रही हो, लक्षण भी क्रमश शान्त हो रहे हो तो जब तक रोगी का तापमान तथा नाडी सख्या नार्मल न हो जाय उसे निराहार रखना चाहिये या गुदा द्वारा या शिरा द्वारा जल देना चाहिये, जल मे Lactose भी मिला दे । रोगी को Fowler's Position मे शान्तभाव से लिटाये रखना भी लाभदायक है । दर्द के लिये पेट पर गर्म बोतल या Antiphlogistine का पलस्तर का प्रयोग करना चाहिये । मलबन्ध की निवृत्ति के लिये ग्लिसरीन का गुदा मे प्रयोग करना चाहिये । रात को Paraffin २ ड्राम की मात्रा मे प्रतिदिन दे सकते है । Calomel $\frac{1}{8}$ ग्रेन, Menthol $\frac{1}{4}$ ग्रेन, Extract Belladonna $\frac{1}{8}$ ग्रेन, Extract Hyoscyamus $\frac{1}{8}$ ग्रेन तथा Extract Gention की पर्याप्त मात्रा मे बनी गोली दो-दो घण्टे बाद देने से दर्द मे आराम प्रतीत होता है । या $\frac{1}{6}$ ग्रेन मार्फिया त्वचा द्वारा दे दे, यो तो Antibiotic औषधिया शल्यकर्म की सहायक मात्र होती है परन्तु रोग मृदु हो Streptococci व Bacterium Coli से हो तो Tatiacyclines का प्रयोग करना चाहिये अथवा Pencillin तथा Streptomycin के सम्मिलित इजेक्शन (Dicrysticin Squibb Streptopenicillin Pfizer Omnamycin Hoechst Crystamycin glaxo) के देने से भी सक्रमण शान्त होता है । Amaebae के कारण रोग हो तो Emetine का इजेक्शन देना चाहिये Anerocbic bacilli मे bacitracin का

प्रयोग करे। मृदु रोग मे इस साधारण चिकित्सा के बाद बहुधा शल्यकर्म की आवश्यकता नही रहती। परन्तु रोग कुछ तीव्र रूप मे हो Adhesions हो गये हो तो उपर्युक्त चिकित्सा से रोगी के ठीक हो जाने के ३ मास बाद शल्यकर्म कराने का आदेश देना चाहिये। इस रोग मे मृत्यु व्यापक Peritonitis के कारण होती है।

## आयुर्वेद में श्लैष्मिक आंत्र गुल्म तथा पैत्तिक आंत्र गुल्म
### (Catarrhal and Suppurative Appendicitis)

आयुर्वेदानुसार शरीर में कफ का प्रकोप हो अथवा पित्त का प्रकोप विशेष हो तथा साथ ही आंत्र पुच्छ मे विक्षोभ का कोई कारण उपस्थित हो जाय तो उसमें कफ शोथ (Catairh) या पित्त शोथ (Acute Inflammation) हो जाता है। उसमे कफ शोथ होने पर नाभि प्रदेश पर मृदु वेदना, स्वल्प स्पर्शाक्षमता के होने तथा रोगी में अरुचि, वमन तथा मृदु ज्वर होने के लक्षण होते हैं। जब आंत्र पुच्छ में पित्त शोथ होता है अर्थात् पैत्तिक आंत्र गुल्म होता है तब नाभि प्रदेश पर शूल अधिक तथा स्पर्शाक्षमता अधिक होती है साथ ही रोगी में ज्वर स्वेद और पिपासा के लक्षण विशेष होते हैं।

इस आत्र गुल्म की चिकित्सा के लिये लंघन और स्वेदन का विधान किया गया है। अरुचि और वमन अधिक हो तो वमन औषधि देकर वमन कराने का भी विधान किया गया है। इनसे शूल के कुछ कम हो जाने पर या दूर हो जाने पर फिर क्षार और कटु औषधियो से साधित घृत जैसे क्षीर षट्पल घृत का प्रयोग हितकर कहा गया है। लशुनादि घृत (भै० र०) का सेवन भी लाभदायक है। यदि मलबन्ध विशेष हो तो शूल के मृदु हो जाने पर मिश्रक स्नेह या हिंगु त्रिगुण तेल का एक एक चम्मच मात्रा में दिन में दो बार प्रयोग आरम्भ कर देना चाहिये।

पैत्तिक गुल्म या पैत्तिक आंत्र गुल्म में लंघन, स्वेदन के साथ साथ द्राक्षा और हरड़ या द्राक्षा और त्रिफला का फांट मिश्री के साथ घूंट घूंट पिलाते रहने का विधान किया गया है। या द्राक्षादि घृत (भै० र०) १-१ तोला दो तीन बार देने के लिये कहा गया है। बाहु की शिरा से कुछ रक्तावसेचन कर देने से शरीर में पित्त प्रकोप शान्त हो जाता है जिससे आंत्र गुल्म मे पूयभाव नहीं होता। शूल के कुछ शान्त हो जाने पर कटु रोहिणी, त्रिफला, मुलहठी, त्रिवृत्त, त्रायमाण आदि शीतल रेचक औषधियों से साधित घृत के या तिक्त घृत, महातिक्त घृत के एक एक चम्मच मात्रा में देने का विधान किया गया है। (च०।चि०।५)

**कफज व पित्तज दोनो मे निरूह् बस्ति देते रहने से भी लाभ होता है। पित्त गुल्म मे मुलहटी, चन्दन, उशीर आदि के जल की क्षीर, घृत आदि के साथ बस्ति दे, कफ गुल्म मे त्रिफला, मुस्ता, चित्रमूल आदि के जल तथा क्षार, मधु आदि के साथ बस्ति देनी चाहिये।**

## सिरावरोधजनित उदरशूल

**Mesenteric Thrombosis—mesenteric vascular occlusion**

बडी आयु के ऐसे पुरुषो मे जिन्हे Arterioscleroris का रोग होता है, Superior mesenteiic artery या उसकी शाखाओ मे बहुधा तो सहसा कभी कभी धीरे धीरे भी कही अवरोध होकर ग्रस्त आत लाल होकर फूल जाती और फिर काम करना बन्द कर देती है अर्थात् वहा आन्त्र बन्ध obstruction हो जाता है जब देर तक आत के उस भाग को रक्त नही मिलता वहा necrosis की प्रक्रिया हो जाती है इस रोग मे सहसा रोगी को सारे पेट पर दर्द लगने लगता है जो बहुधा तो बना ही रहता है कभी कभी ठहर ठहर कर उठता है भोजन के लिए अरुचि तथा वमन होती है पेट पर अफारा दीखता है वह अकडा हुआ होता है। स्पर्शाक्षमता का लक्षण होता है रोगी मे shock के लक्षण जैसे शैथिल्य (Prostration) स्वेद चिन्ता आदि के लक्षण होते है । मल मे रक्त होता है रक्त मे श्वेत कणो की वृद्धि होती है। शल्यकर्म द्वारा रोगग्रस्त आत के भाग को निकालने से ही यह रोग ठीक हो सकता है तथा shock के समान ही इसकी चिकित्सा होनी चाहिये ।

## चिरस्थायी मलबन्ध (Constipation)

**मल विसर्जन क्रिया :—**

भोजन मे लिया हुआ आहार द्रव्य लगभग तीन घण्टे मे आमाशय से निकल कर २, १॥ घण्टे मे Ileum के निचले सिरे पर पहुच जाता है और वहा पर कुछ काल रुका रहता है। फिर किसी आहार, पान के करने से क्षुद्रान्त्र के इस निम्न भाग मे एक प्रेरक गति उठती है, जिसे आमाशय की चेष्टा के कारण उत्पन्न होने से, Gastrocaecal reflex कहते है। इसके उत्पन्न होने पर क्षुद्रान्त्र और वृहदन्त्र के बीच का द्वार (Ileocaecal Valve) जो हर समय बन्द रहता है, खुल जाता है और क्षुद्रान्त्र के निम्न भाग मे एकत्रित हुआ यह अन्न द्रव आगे Caecum मे खिसक जाता है। वृहदन्त्र मे पहुचने पर इस अन्न द्रव की गति मन्द हो जाती है, वहा यह एक ही स्थान पर घण्टो तक रुका रहता है। दिनरात मे ३-४ बार के

लगभग उसमे प्रेरक गति (Peristalsis) उत्पन्न होती है जो कुछएक सेकण्ड के लिये रहती है। इनमे चढती हुई आत का मल लेटी हुई आत मे और लेटी हुई आत का मल उतरती हुई आत में एक समूह मे गति कर जाता है, अर्थात् वृहदत्र मे Mass Peristalisis होता है। इस प्रकार खाया हुआ भोजन लगभग १६ घण्टे के बाद Pelvic Colon के निचले सिरे तक पहुच जाता है और वहा पहुचकर ५-६ घण्टे रुका रहता है। अर्थात् सबेरे प्रातराश तथा १२ बजे दोपहर का लिया हुआ आहार द्रव्य १६ घन्टे के समय के बाद अगले दिन सबेरे ४ बजे तक Pelvic Colon मे पहुच जाता है।

प्रात काल ५ या ६ बजे उठने पर जब एक व्यक्ति साधारण या गर्म किया हुआ जल पीता है या गर्म चाय आदि पीता है, या केवल मल त्याग का सकल्प ही करता है तो आमाशय की गति के द्वारा, या मानसिक प्रेरणावश Pelvic Colon मे एक प्रेरक गति उत्पन्न होने लगती है जिससे विद्यमान मल आगे खिसक कर मलाशय मे प्रवेश करने लगता है। उस समय यदि व्यक्ति निश्चिन्त हो किसी कार्य या चिन्ता मे व्याप्त न हो अर्थात् यदि Sympathetic नाडिया उत्तेजित न हो तो मलाशय मे आये मल के उसकी दीवार पर दबाव पडने से मल त्याग की सवेदना या मल विसर्जन की हाजत होने लगती है। इसके पेट की गति के साथ सम्बन्धित होने से इसे Gastro Colic reflex कहते है। इस प्रकार जब मल के प्रवेश के कारण मलाशय की सज्ञा वाहिनियो मे एक सवेदना सी प्रतीत होती है तो इसकी प्रतीति Spinal Cord के २-४ Sacral Segments मे विद्यमान मल-विसर्जन केन्द्र (Defaecation Centre) मे पहुचती है जहा से एक मल प्रेरक चेष्टा (Efferent Impulse) Sacral parasympathetics के द्वारा आती है, जिससे मलाशय की ही नही पर लेटे हुये तथा Colon के सम्पूर्ण निम्न भाग के मास मे प्रेरक गति उत्पन्न हो जाती है। इसी नाडी समूह की उत्तेजना के कारण इस समय मे गुदा का अन्दर का द्वार (Anal Sphincter) खुल जाता है एव वृहदत्र के सारे निम्न भाग मे सकोच होकर Descending Colon तथा Pelvic Colon का सम्पूर्ण मल एक वेग मे शरीर से बाहर हो जाता है। मल विसर्जन के समय व्यक्ति अपने कोष्ठ की दीवार की मास पेशियो तथा श्वास महापेशी (Diaphragm) का दबाव भी डालता है, अर्थात् ये ऐच्छिक मास पेशिया भी Colon की अनैच्छिक मास पेशियो की उस समय सहायता करती है। इस प्रकार मलाशय (Rectum) जो मल विसर्जन कर्म से पहले भी खाली था, इसके बाद भी खाली हो जाता है। यह मल विसर्जन कर्म २४ या ४८ घण्टो में नियमित रूप से एक बार न हो तो उसे मलबन्ध कहा जाता है।

**मलबन्ध का कारण :—**

परन्तु जब आलस्यवश या कार्यवश, या लज्जावश या मलत्याग के स्थान के अभाववश मलाशय मे होने वाली इस सवेदना या हाजत की अवहेलना की जाती है तब मलत्याग का वेग स्वयमेव शान्त हो जाता है। इसके बाद फिर भोजन के बाद या चाय आदि स्वल्पाहार के बाद फिर यह Gastrocolic Reflex उत्पन्न हो जाता है, एव मलत्याग हो जाता है। अथवा अगले दिन सबेरे अपने निश्चित समय पर मलत्याग का वेग होकर मलाशय मे स्थित यह मल बाहर हो जाता है, एव मलाशय फिर स्वच्छ हो जाता है। परन्तु यदि अन्य कार्यों को प्रधानता देते हुए बारम्बार इस हाजत की परवाह न की जाय अर्थात् मलाशय मे मल के आ जाने पर भी मलत्याग के लिये न जाया जाय तो धीरे-धीरे मलाशय मे मल के प्रवेश से उत्पन्न होने वाली यह सवेदना या बेचैनी की प्रतीति उत्तरोत्तर हलकी पडती जाती है, अर्थात् मल के प्रवेश से मलाशय की नाडियो मे उत्पन्न होने वाली उत्तेजना (Nervous Stimulation) कुठित एव मध्यम पडती जाती है (Colic Reflex घट जाता है) मलाशय मे मल जमा होकर खुश्क हो जाता है और मलाशय के लिये उसके शिथिल हो जाने से भी उसे बाहर फेकना कुछ कठिन हो जाता है। इसलिये इस रोग को मलकृच्छ्र रोग (Dyshezia) या कष्ट से मलत्याग का रोग कहना ठीक है जो मलाशय की वातिक निर्बलता (Nervous Weakness) के कारण उत्पन्न होता है ।

**भोजन सम्बन्धी :—**

आत की दीवार मे होने वाली अन्न प्रेरक गति Peristalsis दीवार मे छाई हुई Auerbach's Plexus की नाडियो के द्वारा उत्पन्न होती है। Sympathetic तथा Parasympathetic नाडिया इस गति का नियमन करती है। अन्न मे विद्यमान विक्षोभक द्रव्य के द्वारा यह प्रेरक गति बढती है। इसीलिये यदि आहार अति मृदु हो जैसे बिना चोकर का पतला आटा, मैदा, या मशीन का साफ किया हुआ चावल, दूध, दही आदि का ही आहार किया जाय तो भी प्रेरक गति के मन्द होने से मलबन्ध (Intestinal Stasis) का लक्षण रहता है। चोकर मे Vitamin $B_1$ होता है जो शरीर की नाडियो के लिये बलवर्धक होता है । इस Vitamin की न्यूनता बनी रहे तो आत की प्रेरक शक्ति भी मन्द हो जाती है जिससे मल बन्ध हो जाता है। भोजन से यह हमे प्रतिदिन १ मिलिग्राम मात्रा मे प्राप्त होता है। अत पालिश किये हुये अनाज भी मलबन्ध का कारण हो जाते है। वनस्पति,

शाक, फल आदि मे फोक (Cellulose) का अश अधिक होता है अत उनका सेवन सर्वथा न किया जाय तो भी मलबन्ध रहता है। यकृत् से निकलने वाला पित्त भी आत मे होने वाली प्रेरक गति (Peristalsis) का उत्तेजक होता है अत यकृद्रोग मे भी मलबन्ध हो जाता है। जो व्यक्ति आसनशील होते है, व्यायाम, भ्रमण नही करते उनके अन्य मासो के समान बडी आत का मास भी निर्बल हो जाता है जिससे मलबन्ध रहता है। शरीर मे मेदा वृद्धि हो जाने पर या पाण्डु रोग होने पर या किसी तीव्र ज्वर के बाद या क्षयरोग मे या मधुमेह मे तथा वृद्धावस्था के कारण भी बडी आतो का निर्बल हो जाना (आत मे Atony हो जाना) स्वाभाविक है जिससे मलबन्ध रहता है (Atonic Constipation)। इसी प्रकार अजीर्ण के उपद्रव रूप मे जैसे कभी-कभी अतिसार हो जाता है वैसे ही यदि उसके कारण आन मे गैस की उत्पत्ति अधिक हो तो आत की दीवार पर गैस का दबाव रहने से उसकी अन्न प्रेरक अथवा मल प्रेरक शक्ति मन्द हो जाती है। इसी प्रकार वात प्रकृति के व्यक्तियो मे जो प्रसन्न न रहकर विषण्ण, विक्षुब्ध एव चिन्तित रहते है, (जैसे Neurasthenia, Hysteria आदि प्रकृति के व्यक्तियो मे) Sympathetic नाडी मण्डल के विक्षुब्ध रहने से भी Parasympathetic नाडी मण्डल द्वारा होने वाली वृहदत्र गति Peristalsis मन्द हो जाती है। वृहदत्र के निम्न भाग मे स्तम्भ (Spasm) के हो जाने से भी मलबन्ध (Spastic Consti ) हो जाता है अर्थात् स्तम्भ के कारण स्रोतावरोध हो जाता है। विरेचन औषधियो व तमाखू के अति सेवन से या मानसिक कारणो से आत मे यह स्तम्भ होता है। बवासीर के मस्सो के सूज जाने पर तथा प्रोस्टेट ग्रन्थि मे शोथ होने पर भी मलबन्ध हो जाता है। Appendix तथा गर्भाशय मे शोथ होने पर भी मलबध हो जाता है। आत मे कैन्सर हो तो बार बार जाने का वेग होता पर मल त्याग अपूर्ण होता है। मलबन्ध के साथ मूत्राघात भी हो, आयु बडी हो, तो सुषुम्ना काण्ड मे विद्यमान मलत्याग केन्द्र (Defaecation केन्द्र) मे Myelitis का प्रभाव हुआ समझना चाहिये। पथरीली चट्टानो या पथरीले मैदानो के जिनमे चूने का पत्थर रहता है, जल के पीने से आतो मे Calcium Carbonate अधिक मात्रा मे पहुच जाता है, इसके शोषक होने से भी मलबन्ध रहता है। इस प्रकार कुछएक स्थानो का जल भारी होने के कारण मलबन्धक होता है। व्यायाम के बाद बहुत पसीना आ जाने से भी मल सूख जाता है एव मलबन्ध हो जाता है। शहरो मे जहा, जीवन मे चिन्ता ने और भोजन मे कृत्रिमता ने अधिक प्रवेश कर लिया है, यह रोग ग्रामो की अपेक्षा अधिक होता है।

**लक्षण :—**

पुराने विचार के लोग तो मलबन्ध को तीन चौथाई रोगो का कारण बताते है। उनका यह विचार है कि वृहदत्र तथा मलाशय मे मल द्रव्य के चिरकाल तक रुके रहने से वहा पर जीवाणु जनित विषद्रव्य अधिक मात्रा मे उत्पन्न हो जाते है। जिनके श्लेष्मकला द्वारा शरीर मे विलीन होते रहने से शरीर मे विषद्रव्यो की मात्रा बढ जाती है अर्थात् Auto intoxication होता रहता है। जिसके कारण मस्तिष्क तथा नाडी मण्डल मे अवसाद (Depression, Lassitude) रहता है। मानसिक तथा शारीरिक कार्यशक्ति कम हो जाती है अर्थात् इनमे स्वाभाविक स्फूर्ति नही रहती। रक्त पर इनका दुष्प्रभाव होने से रक्त वाहिनिया रुग्ण हो जाती है अर्थात् रक्त भार बढ जाता है। पाण्डुता हो जाती है जिससे त्वचा का वर्ण फीका पड जाता है। आत मे गैस के बढ जाने से निद्रा टूट टूटकर आती है। जननेन्द्रिय सम्बन्धी अवयवो पर गैस का दबाव पडने से स्वप्नदोष हो जाता है। आत मे मल के देर तक रुके रहने से अर्शोरोग भी होता है।

दूसरे नवीन विचार के लोगो का मन्तव्य है कि मलबन्ध से होने वाले जो लक्षण कहे जाते है उनका वैज्ञानिक आधार कोई नही है। कुछएक के मन मे तो ये विज्ञापन बाजो की कपोल कल्पना मात्र है, क्योकि बडी आत की श्लेष्मकला रुग्ण न हो तो वहा विद्यमान ठोस मल मे से किसी चीज का विलयन नही होता। इनके विपरीत, उनका यह भी कथन है कि विरेचन गुण औषधियो का नित्य प्रति प्रयोग करने वालो मे बडी आत मे मल के तरल हो जाने से उसमे से Auto-intoxication का भय अधिक है क्योकि विरेचक औषधि लेने से खाया हुआ द्रव्य शीघ्र शीघ्र अपक्वावस्था मे ही वृहदत्र मे पहुच जाता है, जिससे उसमे विषो के उत्पन्न होने की अधिक सम्भावना रहती है। वैज्ञानिक लोग कहते है कि मलबन्ध के उपर्युक्त अवसाद आदि लक्षण मलाशय के अन्दर दबाव (Distension) के बढ जाने से होते है Toxaemia से नही। सत्य तो यह है कि आम लोगो के मन मे मलबन्ध का जो भय है वह स्वार्थी विज्ञापन बाजो के झूठे प्रचार के कारण उत्पन्न हुआ है।

## मलबन्ध की चिकित्सा

प्रात काल अथवा प्रात साय दोनो समय मलत्याग के लिये एक समय निश्चित होना चाहिये। घडी को देखकर उस समय अन्य सर्व कार्यो को त्यागकर मलत्याग के लिये चले जाना चाहिये। उस समय पर मलत्याग का सकल्प करने

मात्र से मल विसर्जन सवेदना (Defeacation Reflex) होने लगती है उस समय अन्य सर्व चिन्ताओ से मुक्त होना आवश्यक होता है। इस शिथिलता (Relaxation) को प्राप्त करने के लिए अखबार या कोई पुस्तक पढी जा सकती है अथवा एक गिलास जल या आधा गिलास गर्म जल या एक प्याला गर्म चाय इसी उद्देश्य से पी लिया जाय मस्तिष्क व नाडी मण्डल को शान्त कर लिया जाय और मलत्याग का सकल्प किया जाय तो मलत्याग की सवेदना उठने लगती है। शिशु को जैसे दूध लेने के बाद मल का वेग होता है वैसे प्रात १ प्याला चाय या दूध लेकर मलत्याग के लिये जाना चाहिये। इस मलत्याग के निश्चित समय की टाल कभी नही करनी चाहिये। बालकपन से ही निश्चित समय मलत्याग की सवेदना न भी हो तो भी मलत्याग के लिये जाकर मल विसर्जन का यत्न करना चाहिये। निश्चित समय पर मल विसर्जन न हो तो ग्लिसरीन की बत्ती लेकर ८, १० मिनट बाद फिर जाना चाहिये। अथवा चार ड्राम गिलिसरीन को बराबर जल मे मिला ग्लिसरीन सीरिज से उसे गुदा मे प्रविष्ट करके १० मिनट बाद फिर मलत्याग का यत्न करना चाहिये। गिलीसरीन न लिया जा सकता हो तो एक शीर्षासन कर लेना चाहिये। उससे Pelvic Colon मे हरकत होकर मल त्याग की सवेदना हो जाती है। इस प्रकार फिर से मलाशय मे होने वाले Reflex को चालू करना चाहिये।

मलबन्ध रोगी को कम चिकनाई वाला आहार जैसे गाय का दूध, चिकनाई निकला पनीर, सूखा फुलका लेना चाहिये। चोकर वाले आटे तथा घर मे कुटे चावलो का सेवन करना चाहिये। प्रात साय किसी मौसमी फल का सेवन नित्य करना चाहिये। तथा भोजन मे दाल की अपेक्षा सब्जियो, बथुआ आदि पत्रशाको का सेवन अधिक करना चाहिये। अर्थात् भोजन ऐसा हो जो आत्रगति (Peristalsis) का उत्तेजक हो। विटामिन बी०$_1$ १० मिलि० मात्रा मे दिन मे दो बार लेने से भी इसमे सहायता मिलती है। आत मे खुश्की न रहने पाए इसके लिये जल की मात्रा पर्याप्त लेनी चाहिये, भोजन के अतिरिक्त ३-४ सेर जल ले लेना चाहिये।

दूध के और मैदे के बने पकवानो, घी, तेल मे तले गये आहारो, जमीन के अदर होने वाले कन्दो कि जो हवा भी करते है, बादाम, काजू, अखरोट आदि सूखे मेवो का मलबन्धक होने से परित्याग करना चाहिये। खाण्ड का सेवन भी कम करना चाहिये। उसके स्थान पर मधु अथवा Lactose का सेवन करना चाहिये। दूध का अधिक मात्रा मे सेवन या भारी जल (Hard Water) का प्रयोग नही करना चाहिये। चाय, काफी, मास व स्टार्च भोजन अधिक नही लेना चाहिये।

(१) Senna Leaves or Pods सनाय के पत्तो को ३० ग्रेन की मात्रा मे या उसकी ५–६ फलियो को थोडे जल मे पका छानकर स्वय या दूध के साथ दिन मे एक बार पी लेने से मल खुल कर आने लगता है। अथवा फलियो को जल मे दिनरात भिगोकर छानकर पी लेने से भी यही लाभ होता है। इसमे Phenolphthalien मिलाकर बनाई carbin don (Indopharma) की गोलिया भी देने के लिये उत्तम है।

(२) Liquid Extract of Cascara sagrada के १-२ ड्राम की मात्रा मे रात मे सोने से पहले लेने से भी मल ढीला हो जाता है। Solid Extract of casacra sagrada की ३ ग्रेन और Aloes के २ ग्रेन की मिलाकर बनाई गोली के या cascara, aloes, Rhularb, Podophyllum से बनी Lativa, wander गोली के रात को देने से भी मल ढीला होता है। Elixir of Cascara Sagrada या Cascara-evacuant १ ड्राम आदि भी लिये जाते है।

(३) Magnesium Hydroxide Mixture (Milk of Magnesia) के ४-८ ड्राम की मात्रा मे रात सोने से पहले लेने से मलबन्ध दूर होता है।

(४) Sodium Phosphate (Sodium Diphosphate) के १-२ ड्राम की मात्रा मे एक प्याले गर्म जल मे प्रात. प्रातराश से पहले लेते रहने से भी मलबन्ध शान्त हो जाता है।

(५) Acid Potassium Taitrate (Cream of Tartar) के ३० ग्रेन की मात्रा मे अथवा Sodium and Potassium Tartrate के जो Acid Potassium Tartrate को पूर्णतया Sodium bi carbonate के द्वारा उदासीन करने से बनता है, २-४ ड्राम-की मात्रा मे प्रात काल आधे गिलास जल मे मिलाकर देने से मल बध ठीक हो जाता है। Seidlitz Powder के द्वारा भी जिसकी दो पुडियो के एक गिलास जल मे मिलाने से यही साल्ट बन जाता है, मलबन्ध ठीक होता है।

(६) Sodium Sulphate, Sodium Citrate, Sodium bi carbonate तीनो को समान-समान मिलाकर बनाये पाउडर मे से एक छोटा चम्मच एक प्याले मे प्रात कुछ दिन पी लेने से भी मलबन्ध

दूर होता है। छोटे बालक को Lıquıd Extract of Cascara ५ बूद को Syrup of Fıg ३० बूद के साथ मिलाकर अथवा Pulv Rheı ३-१० ग्रेन, या Extract Glycyrrhızae Lıquıd १० बूद, Extıact Cascaıa Aıomatıc १० बूद, Syrup Fıg ३० बूद मिलाकर, या Mılk of Magnesıa १ ड्राम की मात्रा मे दिन मे २-३ बार या २-४ गोली रात को दे सकते है।

(७) Phenolphthaleın (alophen) ½-३ ग्रेन की मात्रा मे उत्तम मल प्रवर्तक है। इससे बने Brook Lax आदि योग है जो प्रयुक्त होते है।

(८) Dıoctyl Sodıum Sulfosuccınate (Colace, Doxınate) ५०-४८० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन ।

(९) Bısacodyl (Dulcolax) १०-३० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन मलप्रवर्तक होता है।

(१०) Bıle के Glycocolıc Taurocholıc, glycodesoxycholıc acıds के Sodıum Salts भी मृदु मल प्रवर्तक होते है। इनकी Cascaıa, Phenolphthaleın के साथ बनी गोलिया Bıcolates (Martın Horııs) Veracolate waıner, Bıchol (B I) आदि भी मृदु रेचक होती है।

(११) Senokot २ गोली रात मे लेने से उत्तम मलबन्धहर है।

**बस्ति चिकित्सा :—**

हलके गर्म Normal Salıne की १-४ पाइट की मात्रा मे या १ पाइट जल मे १ औस ग्लिसरीन मिला उस जल की १८ इच ऊचाई से पहले प्रतिदिन फिर एक एक दिन छोडकर फिर कभी कभी बस्ति लेने से कुछ दिन बाद बिना बस्ती के ठीक ठीक मल विसर्जन होने लगता है। ४-६ औ Mıneral या Vegetable oıl को रात को मलाशय मे डालकर रातभर उसे अन्दर रोककर प्रात साबुन के जल की बस्ति लेने से भी मलाशय की निर्बलता दूर होती है।

## आयुर्वेद में मलावरोध या मलबन्ध रोग

**आयुर्वेद मे कहा गया है कि पुरीष वेग का अवरोध करते रहने से मलाशय तथा बृहदंत्र का वायु विकृत या असमर्थ हो जाता है। जिससे वह मल को यथावत्**

नहीं फेकता अर्थात् यह अपान वायु की विकृति से उत्पन्न होने वाला रोग है। इस बात जनित मलावरोध से श्वास, कास, प्रतिश्याय, शिरोरोग, मनोविभ्रम आदि वात रोग हो सकते हैं। (सु०।उ०।५५।श्लो० ३५-३८)

इसके लिये वायु शामक, स्नेहन चिकित्सा की जाती है। प्रातः सायं थोड़े दूध के साथ या भोजन के प्रारम्भ में और अंत मे एक एक तोला घृत थोड़े दूध के साथ या दो चार ग्रास रोटी के साथ कुछ दिन तक ले लिया जाय या $\frac{1}{2}$—१ छटाक किशमिश प्रातः दूध के साथ रोज ले ली जाय तो मलबन्ध रोग शान्त हो जाता है। भोजन में अन्न को कम करके सब्जी तथा फलो की मात्रा बढ़ा देने से भी यह रोग शान्त होता है। अथवा ६-६ माशे बादाम रोगन प्रातः तथा रात को दो बार कुछ दिन तक लेने से भी आंत का स्नेहन होकर मलबंध दूर हो जाता है अथवा रात को ३-४ औस की मात्रा मे किसी वायु शामक मृदु गुण तेल के बस्ति द्वारा मलाशय तथा वृहदंत्र मे प्रविष्ट कर देने से भी आत मे वायु की गति ठीक ठीक होने लगती है। इसी प्रकार डेढ तोला उत्तम साबुन को ढाई तोला एरण्ड तेल मे मिलाकर उसमे से स्वल्प मात्रा को गुदा मे प्रविष्ट कर दे तो मल का वेग होने से लगता है। प्रातः सायं २ बार गीली पट्टी के पेडू पर $\frac{1}{2}$-$\frac{1}{2}$ घण्टा रखने से भी मल प्रेरक शक्ति बढ जाती है।

मृदु रेचन के लिये गुलाब के फूलो और खाण्ड से बना गुलकंद दिन में दो बार ले लिया जाय या गुलकंद और बीज रहित मुनक्कों की चटनी और सनाय के बारीक पत्तो के चूर्ण को मिलाकर बनाई बेर के बराबर गोलिया दो तीन की मात्रा में रात को ले ली जायें तो प्रातः मल का वेग हो जाता है अथवा मधुयष्ट्यादि चूर्ण (मुलहटी, या गुलाब फूल १६, सनाय के पत्र १६ भाग, गंधक तथा सोफ ८,८ भाग, खाण्ड ५२ भाग) के १, १$\frac{1}{2}$ ड्राम की मात्रा मे रात को लेनें से प्रातः मल साफ हो जाता है। उसारा रेबन्द और शुद्ध एलुआ समान समान की २-३ रत्ती की गोलियो के लेने से भी मलबन्ध शान्त हो जाता है। शिशु के मलबन्ध के लिये गुलकन्द छः माशा को १ औस जल में घोलकर छानकर इसका एक एक चम्मच दो दो घण्टे पर पिलाया जाय तो मल साफ हो जाता है। इसी प्रकार हरड को घिसकर देने से या हरीतकी चूर्ण ३ माशा, मुनक्का ६ माशा को २ औस जल, २ औंस दूध में मिला पकाकर फिर इसे छानकर १-१ चम्मच पिलाने से भी मल साफ होता है।

## मलाशय गुल्म, मलाशय त्रिदोष गुल्म
## Carcinoma of the Rectum

क्षुद्रान्त्र मे लगभग कैन्सर का रोग नही होता परन्तु वृहदन्त्र मे जहा मल पतला न रहकर कुछ कठोर होता है बहुधा कैन्सर हो जाता है। उसके भी निम्न भाग मे अर्थात् मलाशय मे विशेषत यह रोग होता है। मलाशय से उतरकर दूसरे नम्बर मे यह Pelvic Colon मे होता है। इससे उतरकर तीसरे नम्बर मे यह वृहदन्त्र के शेष भागो मे पाया जाता है। मलाशय मे यह रोग उसके ऊपर के भाग मे, जहा मलाशय और Pelvic Colon की सन्धि होती है, (अर्थात् Rectosigmoid Junction है वहा यह रोग विशेष होता है। इससे उतरकर दूसरे नम्बर पर यह मलाशय के ऊपर के चौडे भाग Ampullaमे होता है। बहुत कम अवस्थाओ मे यह गुद ग्रीवा मे होता है। यह रोग ५५-६५ वर्ष की आयु के पुरुषो मे स्त्रियो की अपेक्षा अधिक होता है। सम्भवत यह किसी चिर विक्षोभक कारण से होता होगा परन्तु किस कारण से यह होता है, इस विषय मे प्रामाणिक रूप से अभी तक कुछ कहा नही जा सकता। अधिकत तो यह रोग मलाशय की श्लेष्म कला पर गोभी के फूल की तरह उभरे हुये कठोर से व्रण के रूप मे अर्थात् Papillomatous Cancer के रूप मे होता है तथा परीक्षा करने पर Adenocarcinoma अर्थात् लसीका ग्रन्थियो वाला कैन्सर पाया जाता है। पहले यह कैन्सर श्लेष्म कला तथा उसके नीचे के स्तर अर्थात् Submucous coat मे होता है तथा इन स्तरो मे दूर तक ऊपर नीचे की ओर प्रसरण कर जाता है। फिर, सम्भवत मल स्पर्श से इसके पृष्ठ पर व्रण भाव होने लगता है, जिससे इसका आत के अन्दर का पृष्ठ कुछ प्यालाकार हो जाता है परन्तु इसके किनारे उभरे हुये एव कठोर होते है। यह व्रण रूप कैन्सर मलाशय के रोगग्रस्त भाग के चारो ओर या उसके १ अश मे होता है। यदि यह उसके चारो ओर भी फैला हुआ हो तो भी क्योकि इसमे स्नायु तन्तु की वृद्धि (Fibrosis) विशेष नही होती, अत मार्गावरोध (Stenosis) का लक्षण शीघ्र उत्पन्न नही होता। श्लेष्मकला तथा Submucous coat मे से फिर यह क्रमश मलाशय की दीवार के मास मय स्तर मे प्रसरण कर जाता है। इस अवस्था तक अर्थात् इस रोग की प्रारम्भिक अवस्था मे यह रोग शल्यकर्म द्वारा ठीक किया जा सकता है। परन्तु जब यह मास के बाहर बाह्यावरण Subserous Tissue या (Peritoneum) मे प्रसार कर जाता है वहा के Lymph Glands मे आ जाता अथवा जब यह Superior Haemorrhoidal Artery के साथ साथ पडे हुए Glands मे और वहा से Lumber Glands मे सक्रमण कर जाता है तब शल्यकर्म द्वारा इसका ठीक कर सकना

असम्भव हो जाता है। लसीका वाहिनियो से फैलने के अतिरिक्त इस रोग के सेल Portal Vein द्वारा यकृत् मे भी पहुच जाते और वहा वृद्धि करने लगते है। ऐसा होने के बाद यह रोग असाध्य ही हो जाता है।

मलाशय के ऊपर के भाग मे एक दूसरी प्रकार का कैन्सर भी होता है जिसमे दीवार के अन्दर अन्दर यह रोग फैलता है जिससे मलाशय की दीवार कठोर हो जाती है तथा बीच का रास्ता तग हो जाता है। इसमे व्रणभाव इतना नही होता जितना कठोरता का लक्षण होता है। दीवार मे मुद्राकार फैलने से यह मलाशय या Colon को तग कर देता है। इसलिये इसे Annulaı Cancer या क्योकि इसमे स्नायुभाव (Fıbıosıs) विशेष होता है इसलिये इसे Cırıhous type of Cancer कहते है। इसके कारण मलाशय के ऊपर के भाग मे मार्गविरोध (Stenosıs) का लक्षण विशेष होता है।

**लक्षण :—**

मलाशय मे कैन्सर बडे अज्ञात रूप मे आरम्भ होता है। प्रारम्भ मे इसके कोई लक्षण ही नही होते, जिससे इसे जाना जा सके, इसी अवस्था मे यह साध्य है। जब तक लक्षण उत्पन्न होते है तब तक यह इतना दूर तक फैल चुका होता है कि शल्यकर्म से साध्य ही नही रहता यह बडे दुर्भाग्य की बात है। इसलिये चिकित्सक का यह कर्त्तव्य हो जाता है कि वह इस रोग के निदान करने मे निपुण हो। इसीलिये जब कभी एक बडी आयु के पुरुष मे आयु मे पहली बार मलाशय सम्बन्धी कोई लक्षण लगातार रहने लगे अर्थात् मलावरोध होने लगे या दिन मे कई बार मल विसर्जन होने लगे या बाई ओर नीचे दर्द होने लगे जो हवा के निकल जाने से ठीक हो जाय तो इस रोग का सन्देह करना चाहिये। कैन्सर मे व्रणभाव के कारण मल मे रक्त का अश भी आता है, इसलिये मल की परीक्षा करनी चाहिये। उसमे अव्यक्त रक्त (Occult Blood) मिल जाय तो इस रोग की आशका और दृढ हो जाती है। रोगी को बाये पार्श्व पर लिटाकर दोनो गोडो को पेट की तरफ सकुचित करके गुदा की अगुली द्वारा स्पर्श परीक्षा की जाय तो सम्भव है कि अगुली के सिरे से कैन्सर के कठोर किनारो को और बीच के व्रण को अनुभव किया जा सके अथवा व्रणभाव के कारण तथा मल के साथ थोडा-थोडा रक्तस्राव होने तथा विष सचार (Toxaemıa) के रहने से रोगी निर्बल एव पाण्डुर होता जाता है, एव उसे मन्द-सा सायकालिक ज्वर भी हो जाता हो तथा रोगी के रक्त की परीक्षा करने से Blood Sedımentatıon Rate बढा हुआ हो तो इस रोग की आशका हो जानी चाहिये। यदि मल के साथ कुछ

रक्त आये या गुदा से Mucus आता रहता होतो इसका सन्देह करना चाहिये। मल त्याग के बाद भी मलत्याग की इच्छा बनी रहे तो भी इसका सन्देह करे।

यदि मलाशय या उसके ऊपर के Pelvic Colon मे कठोर (Cirrhous Annular Cancer) हो तो प्रारम्भ से ही मलावरोध का लक्षण बडा स्पष्ट होता है। इसलिये यदि विरेचक औषधि के या बस्ति के बिना मल त्याग का होना कठिन हो रहा हो तो भी इस रोग का सन्देह हो जाना चाहिये, इस प्रकार के कैन्सर मे व्रणभाव बाद मे होता है, अत रक्त स्राव या मल मे रक्त की उपस्थिति का लक्षण इसमे नही होता। कभी-कभी मलाशय का कैन्सर से ग्रस्त यह भाग लटकता लटकता गुदा मे से योनि मुख (Cervix Uteri) के समान निकलता दीखता है, तथा इस Neoplasm और Internal Sphincter के बीच का प्रदेश अगुली द्वारा देखने से Vaginal Fornix के समान ही प्रतीत होता है। यदि किसी बडी आयु के व्यक्ति मे यकृत् वृद्धि का रोग हो जाय या जलोदर हो जाय या कामला रोग प्रारम्भ हो जाय तो भी इस रोग का सन्देह करना चाहिये। क्योकि Sup haemorr Vein द्वारा कैन्सर के कण के यकृत् मे आने से Secondary कैन्सर होकर उसके यकृत् के Transverse Fissure पर दबाव पड जाने एव Portal Vein या Bile Duct के दब जाने से ये दोनो रोग हो सकते है। Barium की बस्ति देकर X-Ray परीक्षा करने पर मलाशय का यह रोगग्रस्त भाग तग हुआ या विषम आकृति का दीखता है (Filling defect का चिन्ह होता है) यदि यह गुल्म Sigmoid Colon मे हो तो बाये पेट के निचले भाग मे स्पर्शन द्वारा अनुभव हो सकता है। जब इस रोग का पूर्वावस्था मे पता नही चलता तब व्रणभाव की वृद्धि होते जाने से विषसचार (Toxaemia) बढता जाता है, नाडी तथा श्वास तीव्र हो जाते है। रक्त स्राव के जारी रहने से पाण्डुता बढती जाती है। तीव्र वेदना के केन्सर का प्रधान लक्षण होने से रोगी मे चैन और निद्रा दोनो विलुप्त हो जाते है। शिथिल एव निर्बल होता हुआ रोगी प्राय इन लक्षणो के प्रारम्भ होने के डेढ, दो वर्ष बाद मृत्यु को प्राप्त हो जाता है। Colostomy से भी थोडा समय ही रोगी को जीवित रक्खा जा सकता है। इस रोग मे Fluorouracil के प्रति किलो भार के पीछे १५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन ३ दिन तक शिरा द्वारा देने से और इससे आधी मात्रा मे एक एक दिन छोड कर तब तक जब तक दुर्लक्षण प्रकट न हो इससे लाभ होता हुआ पाया गया है।

## अर्शांकुर, गुदांकुर (Piles, Haemorrhoids)

गुद ग्रीवा मे श्लेष्मकला तथा कुछ मास के मुड़ जाने से ऊपर नीचे की दिशा मे ६-७ स्तम्भ Rectal Columns of morgagni बन जाते है जिनमे से

प्रत्येक मे एक धमनी, एक शिरा होती है। गुद ग्रीवा (Anal Canal) की इन शिराओ का कोई एक गुच्छा रक्त के भर जाने से फूल जाय अर्थात् Varicose हो जाय तो उस उभार या अकुर को अर्शोन्कुर (Piles) कहते है। आभ्यन्तर और बाह्य भेद से ये अकुर दो प्रकार के होते है। गुद ग्रीवा के Dentate margin ऊपर के भाग की शिराओ के फूलने से जो अकुर बनते है और जो केवल मृदु श्लेष्म कला से ही ढके होते है आभ्यतर अकुर (Internal Piles) कहाते है। गुद ग्रीवा के इससे निचले भाग मे विद्यमान शिराओ से बने अकुर जो श्लेष्म कला से कम और त्वचा से अधिक ढके होते है बाह्य अकुर (External Pilcs) कहाते है। आभ्यन्तर अर्शस् प्रधानत तीन स्थानो पर होते है। (१) गुद चक्र के वाम भाग पर ३ बजे के स्थान पर होने वाले मस्से को Left Lateral pile कहते है। (२) गुद चक्र के आगे दाहिनी ओर ११ बजे के स्थान पर होने वाले को Right anterior Pile कहते है। (३) गुद चक्र के पीछे की ओर ७ बजे के स्थान पर होने वाले मस्से को Right Posterior Pile कहते है। इनके अतिरिक्त आगे की तरफ बाई ओर को एक, तथा पीछे की तरफ बाई ओर को एक, गौण मस्सा भी हो सकता है।

**कारण :—**

गुद ग्रीवा के ऊपर के भाग की शिराओ का रक्त Superior Haemorrhoidal Vein के द्वारा Portal Vein मे जाता है। इससे स्पष्ट है कि यदि यकृत् मे रक्त सचय हो जाय जैसे अति भोजन या अति मद्य प्रयोग से होता है अर्थात् यकृद्रोग (Hep Cirrhosis) हो अथवा यदि आमाशय आत आदि मे कही पर शोथ और रक्त सचय विशेष हो अर्थात् अजीर्ण रोग हो तो इसका दुष्प्रभाव गुद ग्रीवा की शिराओ पर भी पडता है। इसी प्रकार गुद ग्रीवा के निचले भाग का रक्त Middle तथा Inferior Haemorrhoidal Vein के द्वारा Hypogastric Vein मे जाता है, इसलिये यदि हृदय रोग हो तो भी गुद ग्रीवा मे रक्त का सचय बढने लगता है। इन दूरवर्ती कारणो के अतिरिक्त यदि मलावरोध का रोग रहता हो, जोकि व्यायाम न करने वाले परन्तु गरिष्ठ और कृत्रिम भोजन करने वालो मे होता है, तो कठोर मल के सघर्ष से भी तथा मलत्याग के समय बलपूर्वक प्रवाहण करने से गुद ग्रीवा की शिराओ मे अधिक अधिक रक्त भरने लगता है। गर्भ के कारण Sup Haemorrhoidal Veins पर भार पड जाने से उनमे रक्त के भरने से ही गुदाकुर उत्पन्न होते है। पैतृक परम्परा से भी इस रोग की प्रवृत्ति आती है। यह रोग बहुधा २० वर्ष की आयु के लगभग आरम्भ होता है, तथा पुरुषो मे अधिक होता है। एक अर्शोकुर की परीक्षा करे तो उसके अन्दर रक्त से भरा

हुआ एक शिरा गुच्छ होता है जिस पर Fibrous Tissue चढा होता है तथा जिस पर श्लेष्मकला (Columnar epithelium) या त्वचा की एक पतली तह छाई होती है। मलत्याग के समय जब कठोर मल का इस गुच्छ पर दबाव पडता है तो बहुधा इस श्लेष्मकला के फट जाने से रक्त स्राव हो जाता है। इस प्रकार इस रोग की प्रथम अवस्था मे अकुर से रक्तस्राव होता रहता है। कभी कभी इस अकुर की क्षत हुई श्लेष्मकला मे से जीवाणु सक्रमण हो जाने से शिरा गुच्छ मे शोथ (Phlebitis) का रोग हो जाता है जिससे शिरा मे रक्त जम कर छिछडा या Thrombus बन जाता है, इसे बवासीर का दौरा (Attack) कहते है, जिसमे गुदा के अन्दर विशेष वेदना रहती है। यदि शिरा के अन्दर के छिछडे मे स्नायुभाव (Metaplasia) हो जाय तो दर्द शान्त हो जाता है। शिरा गुच्छ मे शोथ देर तक रहे तो फिर उसके विक्षोभ से इस शिरा गुच्छ पर चढी हुई श्लेष्मकला तथा त्वचा मे अति वृद्धि (Metaplasia) हो जाती है, जिससे ये मोटी हो जाती है तथा श्लेष्मकला के Columnar सेल Squamous सेलो मे परिवर्तित हो जाते है। ऐसी अवस्था मे फिर कठोर मल के सघर्ष से भी रक्त स्राव नही होता।

Anal Haematoma (External Pile) बलपूर्वक मलत्याग करने से गुदा की एक शिरा फट जाय तो उससे निकला रक्त त्वचा के नीचे Clot कर जाता है और गुदा के पास $\frac{1}{2}$ इच व्यास का दर्द करने वाला एक उभार उत्पन्न हो जाता है इसे Haematoma कहते है इसे खोला न जाय तो यह Clot, Fibrous Tissue बन जाता है।

**लक्षण :—**

गुदाकुर का रोग युवावस्था मे आरम्भ होता है तथा प्रथमावस्था मे मलत्याग के समय बूद-बूद या धारारूप मे रक्तस्राव होने का लक्षण होता है। कुछ काल बाद विशेषत बाह्याकुर मे जब स्नायुतन्तु वृद्धि (Fibrosis) विशेष हो जाती है तब समय-समय पर उसके सूख जाने से दर्द होने का लक्षण विशेष होता है। कठोर मल के द्वारा मलत्याग के समय इसके भिच जाने से कभी कभी जो रक्त स्राव होता भी है वह स्वल्प मात्रा मे ही होता है। यह कुछ पुराना मस्सा (Second degree Pile) स्वल्प स्रावी होने के साथ साथ बाहर आने लगता है, पर स्वयमेव अन्दर चला भी जाता है। तीसरे दर्जे का मस्सा (Third degree pile) स्रावी नही होता, पर बाहर आने के बाद अगुली से धकेलकर अन्दर करना पडता है, स्वय अन्दर नही जाता। इसके कारण बिना मलत्याग के भी गुदा कुछ कुछ बाहर होने लगती है।

**अर्शस् की चिकित्सा —**

तीक्ष्ण उष्ण गुण आहार द्रव्य जैसे, लाल मिरच, मद्य तेज मसाले, गुदा के लिये विक्षोभक होते है। खाण्ड तथा घृत, तेल आदि के बने आहार द्रव्य भी अजीर्ण तथा मलबन्धकारक होते है। इनके अधिक प्रयोग करते हुए बैठे रहने से यकृत् तथा Portal Veins मे रक्त का सचय अधिक होता है, इसलिये इनका भी परित्याग करना चाहिये। मलाशय मे कठोर मल के रुके रहने से या गुदा की ठीक ठीक सफाई न होने से भी गुदा के अकुर सूजते है। अत फल तथा सब्जियो का सेवन करना चाहिये और किसी मृदु रेचन गुण औषधि का सेवन करना चाहिये। Paraffin या उसके Emulsion आधा औंस का दिन मे एक दो बार प्रयोग किया जा सकता है, या ३-४ औंस Olive Oil गुदा मे डाला जा सकता है, अथवा एरण्ड तेल और Zinc ox की बनी क्रीम अगुली द्वारा गुदा मे देनी चाहिये, अथवा Sulphur के Confection (Guaiacum Resin १०, Rhubarb २० Acid Potassium Tartrate ७५, Nutmeg १० Sublimed Sulpher १४५, Honey ७४० भाग) का प्रयोग लाभदायक होता है या Pulv glycerrhiza co का १-२ ड्राम की मात्रा मे प्रयोग करना उचित है। अर्शस् के दर्द के लिये रोगी को गर्म जल मे आधा घण्टे बैठा देने (Sitz Bath) से या गर्म बोतल से सेकने से लाभ होता है।

रक्तस्राव अधिक हो तो मुलायम Lint को Hamamelis या Liquid Hazeline मे भिगोकर गुदा मे प्रविष्ट कर देना चाहिये या Ung hamamelis को या Ung hydrocortisone १ प्र श को लगाना चाहिये। Calamine Powder से भरी हुई Lint गुदा मे डाली जा सकती है। अथवा Bismuth Subgallate Suppository (५, ७।। ग्रेन) या Hamamelis (१,३ ग्रेन) Suppository या Tannic Acid Suppository (३, ५ ग्रेन) गुदा मे रखनी चाहिये। या Bismuth Subgallate, tannic Acid, Benzocaine, Prednisolone से बनी Predsolan-glaxo लगाये। गुदा मे दाह तथा कण्डू हो तो सज्ञा नाशक प्रलेप Nupercainal Ointment ciba, ५-१०% प्रलेप या Anusol ointments warner जो Bismuth, Zinc, Boric Acid से बनती है या Proctosone, E I Pharma लगायें। Haematoma का दर्द हटाने के लिये उसके नीचे (Base मे) तथा बाजुओ मे बाहर की ओर से सीरिज द्वारा २, ३ सी०सी० २% नोवोकेन सोल्यू० डालकर उसे बाहर से अन्दर की ओर खोल देना चाहिये और Antiseptic गाज रखकर उसके अन्दर के सिरे को गुदा मे धकेल कर ऊपर रुई रख पट्टी ६-७ दिन करनी चाहिये।

गुदविपादिका—Fissure in ano—कठोर मल के कारण गुद ग्रीवा मुख फट जाता है, Paraffin के द्वारा मल को मुलायम करना चाहिये १-२% Silver Nit Solu के लगाने या १% Gentian violet Solu के लगाने से आराम पड जाता है। Sitz bath गर्म लेने Anusol के २ बार लगाने से भी आराम आ जाता है।

## आयुर्वेद में अर्शोरोग

आयुर्वेद में कहा गया है कि पाचक अग्नि के मन्द हो जाने से शरीर मे मल (Residue) अधिक मात्रा में संचित हो जाता है। ऐसी अवस्था में गुदा के अन्दर कोई विक्षोभक कारण पड़ता रहे अर्थात् कठिन आसन पर बैठा जाय, या कठोर सवारी का प्रयोग किया जाय, मल के आये वेग को रोका जाय, या बलपूर्वक मल का विसर्जन किया जाय तो वहां पर इस मल का विशेष संचय हो जाता है। इस प्रकार मलिन रक्त का संचय होने से गुदांकुर उत्पन्न हो जाते है। गुदा में रक्त का यह सचय जब विशेषतया हृदय और शरीर को निर्बल करने वाले कारणो से होता है तब इसे वातिक अर्शस् (Asthenic Piles) कहते है। इसमे गुदा मे दर्द, बेचैनी के लक्षण तथा शरीर मे निर्बलता सूचक लक्षण होते है। जब तीक्ष्ण उष्ण गुण आहार विहार के करने के कारण गुदा मे तीव्र रक्त संचय होकर गुदाकुर उत्पन्न होते है तब इसे पित्तार्शस् (Inflammatory या Bleeding-Piles) कहते है। इसमें गुदा से रक्तस्राव, गुदा मे तीव्र शोथ पाक के लक्षण तथा शरीर में अग्नि कर्म या पित्त वृद्धि सूचक लक्षण होते हैं। जब अग्नि के मन्द होनें व्यायाम के न करने तथा गुरु गुण आहार के अति मात्रा मे करने से यकृत्, आत, गुदा आदि मे रक्त का संचय विशेष होता है तब इसे श्लैष्मिक अर्शस् (Proliferative या Hypertrophic Piles) कहते है। इसमें कण्डू प्रधान, स्थूल मस्से होते है। शरीर में अग्नि कर्म की न्यूनता के सूचक लक्षण होते है।

(च०।चि०।१२)

### अर्श की चिकित्सा

आयुर्वेदानुसार अर्शोकुरो की निवृत्ति के लिये एक तो मन्द हुई अग्नि को बढाने दूसरे आंत मे बढे हुये कफ अथवा वायु को शान्त करने के उपाय करने चाहिये।

### शुष्कार्श

वात कफ प्रधान अर्शोंकुर अधिक रक्तस्रावी नही होते अतः उन्हे शुष्कार्श कहते है। इनमें वेदना और कण्डू ये दोनो प्रधान लक्षण होते है। इनकी उष्ण

गुण चिकित्सा होनी चाहिये। वात प्रधान अर्शस् की उष्ण परन्तु बलवर्धक, अर्थात् उष्ण स्निग्ध गुण, तथा कफ प्रधान अर्शस् की लंघन गुण या उष्ण रूक्ष गुण चिकित्सा होनी चाहिये। मृदु रेचन तथा उष्ण बस्ति देने के बाद इनमे त्रिफला, हरीतकी, त्रिकटु, पंचकोल, गुग्गुल, चित्रमूल आदि का, वात प्रधान अर्शस् मे दूध घृत के साथ तथा कफ प्रधान अर्शस् मे उष्ण जल या मधु के साथ, या गोमूत्र शोधित हरीतकी के साथ, प्रयोग करना चाहिये।

मुसव्वर, गुग्गुलु, रसोत समान समान की बहुत-सी मूली स्वरस के साथ बनी हुई गोलियां भी वातिक अर्शस् के लिये बड़ी लाभदायक है अथवा त्रिफला, नीम गिरि, गन्धक, सनाय, प्रत्येक पृथक् पृथक् एक भाग तथा रसोत सर्व तुल्य मिला अनेक बार मूली रस से मर्दन करके बनाई हुई बड़ी-बड़ी गोलियां दिन मे दो तीन देनी चाहिये। अथवा चित्रमूल को १६ गुण दूध में पका उससे निकाले घृत का प्रयोग करना चाहिये। गन्धक रसायन १-२ माशे की मात्रा में दिन मे दो बार देना भी लाभदायक है।

त्रिफला चूर्ण, त्रिवृत चूर्ण या मुरब्बा हरड़ के द्वारा विरेचन लेनें से गुदशूल, गुदशोथ शान्त होते हैं। अभयारिष्ट, त्रिफलारिष्ट, चन्द्रप्रभा, योगराज गुग्गुल के कुछ काल प्रयोग से भी शुष्कार्श शान्त होते है। मूली, शूरणकन्द के प्रयोग तथा लघु भोजन से भी गुदा का शोथ दूर होता है।

गुद शोथ तथा शूल की शान्ति के लिये रोगी की गुदा पर अलसी और हलदी की गरम पोल्टिस बांधते है या रसोत, कपूर तथा बिनौले की गिरी की बनी बत्ती जिसमें रसोत तथा गिरि समान समान हों कपूर इन दोनों का $\frac{1}{2}$ भाग हो पानी में घिसकर लेप की जाती है। या ५ तोला घृत मे $\frac{1}{4}$ या १। माशा कपूर मिला कर गुदा में लगानें से भी दर्द शान्त होता है।

## स्रावी अर्शस्:—

पित्तार्शोकुर रक्तस्रावी होते हैं इनकी शीत चिकित्सा की जाती है। रोगी निर्बल हो अर्थात् पित्त के साथ वात का अनुबंध हो तो रोगी की शीत स्निग्ध चिकित्सा होनी चाहिये। रोगी मे अग्नि की मन्दता हो अर्थात् कफ की वृद्धि हो तो शीत रुक्ष चिकित्सा होनी चाहिये। इस प्रकार शीत चिकित्सा के साथ दोषानुसार रोगी का लंघन, शोधन आदि अथवा बृंहण तर्पण आदि होना चाहिये। रक्तस्राव के लिये अर्थात् पित्त के शमन के लिये सितोपलादि चूर्ण को देना चाहिये या मोचरस चूर्ण, सीमल के फूल के चूर्ण को या नागकेसर को मिश्री के साथ मिला-कर तीन तीन माशे की मात्रा में तीन बार पिलाना चाहिये। अथवा उशीरासव

का या चन्दनासव का या बोलपर्पटी, (रस, गन्धक कज्जली २, गुडूची सत्व १, हीराबोल ३ भाग) का ३-४ रत्ती की मात्रा मे प्रयोग करना चाहिये। अभयारिष्ट का प्रयोग यकृत् मे रक्त सचय को रोकने के लिये करना चाहिये। रक्तावरोध के लिये गुदा मे शतधौत घृत, या पंचवल्कल जल में धोया हुआ घृत, या दूर्वाघृत, या माजूफल चूर्ण १ तोला मे फिटकरी खील, दो माशा, कर्पूर ½ या १। माशा, मिलाकर १६ गुण घृत में मिला कर बनाई मलहम या फटकरी और सुहागे की खील बराबर बराबर मिलाकर १६ गुणा घृत मे मिलाकर बनाई मलहम लगानी चाहिये।

## आन्त्रिक कृमि (Intestinal Worms, Helminths)

(१) **गण्डू पद कृमि**—Ascaris Lumbiicoides या Round Worms, Ascariasis—बालको तथा नवयुवको की छोटी आत मे विचरने वाला गण्डू पद की आकृति का पारदर्शक श्वेत भूरे रग का, दोनो सिरो पर नोकीला कृमि होता है, जिसमे से नर कृमि ६-७ इच, मादा कृमि ८-१० इच लम्बा होता है। नर कृमि अपनी मुडी हुई पूछ से पहचाना जाता है मादा कृमि के Ova या अडे, जिनमे Embiyo होते है, मल के साथ बाहर आते है, और बाहर चिरकाल तक जीवित रह सकते है और जल आदि द्वारा दूसरो के पेट मे पहुचते हैं। Duodenum मे इनसे Larvae निकलकर श्लेश्मकला को छेदकर Mesenteric Veins के रक्त मे जाते और उसके द्वारा यकृत्-हृदय आदि भिन्न शरीर के अगो मे पहुच कर बढते है और पुप्फुस मे बढकर जो श्वासनालियो द्वारा tiachea और वहा से मुह मे आ जाते है वे फिर आत मे दुबारा आकर बढने लग जाते है। इस प्रकार अण्डो के पेट मे जाने के ८-१० दिन मे यह छोटा कृमि फिर आत मे आ जाता तथा अण्डो के पेट मे आने के १-२ मास मे वहा एक पूर्णाकार कृमि बन जाता है।

इस कृमि के गुच्छे क्षुद्र आत्र के प्रथम भाग Jejunum मे रहते है। इनके वहा रहने पर भी कभी कभी कोई विशेष लक्षण नही होता तो भी इसके कारण अजीर्ण सम्बन्धी लक्षण जैसे क्षुधानाश या अति-क्षुधा, पेट दर्द आदि लक्षण होते है, पाण्डुता का लक्षण भी होता है। इस कृमि से उत्पन्न Ascaron के कारण, जो Albumosis तथा Peptones का एक मिश्रण है, रोगी मे Allergy के शीतपित्त, श्वास, कास आदि लक्षण हो सकते है। इस कृमि के पुप्फुस मे वृद्धि करने के कारण पुप्फुस सम्बन्धी उपद्रव भी हो सकते है। ऐसे वात प्रधान

(Nervous) लक्षण जैसे रात को दात कट कटाना, उन्निद्रता, चिडचिडापन, आक्षेप आदि लक्षण भी हो सकते है। इनके कारण ज्वर भी हो सकता है जो मन्थर ज्वर, क्षय ज्वर या विषम ज्वर जैसा प्रतीत होता है। इसके कारण यकृत् भी आकार मे बडा हो सकता है। अण्डो के पेट मे जाने के २-४ दिन बाद ही पुप्फुस सम्बन्धी लक्षण आरम्भ हो सकते है।

इस कृमि के मल मे निकलने, या वमन द्वारा या नाक द्वारा बाहर आने से, अथवा Eosınophılıa से, या Barıum के भोजन के देने से ६ घण्टे बाद X-Ray लेने से आत मे धुधले से कृमियो को देखकर, इस रोग का निश्चय हो सकता है।

**चिकित्सा —**

इनके आत मे से निकालने के लिये —

Pıperazıne Cıtrate (Antepar Elıxır तथा Tablets २५०-५०० मिलि० B W) उत्तम औषधि है। इस साल्ट की ३ ग्राम मात्रा या Elıxır की १ औस मात्रा (१ सी०सी० मे १०० मिलि०) युवक को तथा २ ग्राम मात्रा या ४ ड्राम Elıxır की बालक को रात को भोजन से पहले देने तथा प्रात Sodıum या Mag के Sulphate की ३-४ ड्राम की मात्रा के देने से ये कृमि अर्धमृत अवस्था मे बाहर आ जाते है। यह औषधि कृमियो को मारती नही, बेहोश कर देती है। (यद्यपि इस औषधि के बाद विरेचन आवश्यक नही) अर्थात् भार ३०-५० पौण्ड हो तो २ ग्राम मात्रा भार ५०-१०० पौण्ड हो तो ३ ग्राम मात्रा इस औषधि की देनी चाहिये। Pıperazıne Adepate (Entacyl tablet या Elıxır B D H) की ३ ग्राम की गोलिया भी मिलती है या ५ मिलि लि मे ५५० मिलि का Elıxır मिलता है। एक दिन दवा देनी हो तो युवक को इसकी ४, ४॥ ग्राम की एक मात्रा चार बार करके, भोजन के बाद, तथा बालक को इसकी ३ ग्राम की एक मात्रा, उसी तरह चार बार करके एक दिन, दे दी जाती है और अगले दिन प्रात रेचन औषधिया या बस्ति दे दी जाती है। या बडो को इसकी दो दो गोली दिन मे तीन बार एक सप्ताह तक तथा बालको मे प्रतिवर्ष ३०० मिलि मात्रा मे बढाते हुए उस मात्रा को प्रतिदिन सात दिन तक दे देते है। एक सप्ताह बाद आवश्यकता हो तो फिर इस औषधि की तीन ग्राम मात्रा दे देने से गण्डूपद कृमि सर्वथा लुप्त हो जाता है। Cıtrate, adepate के समान Phosphate भी यही लाभ करता है। cıtrate से बनी Helmacıd glaxo की गोली भी मिलती है इसका शर्बत भी मिलता है। Penocıde (Smıth Stan) Elı Pıpera (B I) भी मिलते है। इसके प्रभाव से कृमि अर्धमृत (Paralysed) होकर बाहर निकल जाता है।

(२) Santonin (Artemisia से निकला Crystalline पदार्थ) भी गण्डूपद कृमि के निकालने के लिये दिया जाता रहा है। युवक को ३ ग्रेन की, बालक को आयु के प्रति वर्ष के पीछे ½ ग्रेन के हिसाब से १-१॥ ग्रेन की मात्रा रात को ¼-½ या १।-१॥ ग्रेन Calomel ग्लूकोज ५ ग्रेन के साथ दे दी जाती है, प्रात ६० ग्रेन Saline पिला दिया जाता है। एक एक दिन छोडकर २-३ बार इसका प्रयोग किया जा सकता है। Santonin मे Phenolphthalein तथा Calomel मिला कर बनी Bitter pill (E 1. Pharm) मिलती है। यकृत् के लिये विषैला होने से इसका प्रयोग बार बार नही किया जा सकता।

(३) Caprokol (Hexyl resorcinol) या Crystoids pills (Merck sharp Doh) जैलाटीन कैपसूल बाजार मे मिलते है (यह औषधि Resorcinol का योग है एव Antiseptic है) पहली सायकाल ४ ड्राम सोडा सल्फ देकर पेट साफ कर देना चाहिये। फिर प्रात युवक को एक ग्राम मात्रा मे या ५ कैपसूल (२ ग्राम की १ गो०) तथा बालक को २-८ ग्राम मात्रा मे अर्थात् ९ से १२ वर्ष तक ४ गो०, ६-८ तक ३ गो०, ६ से नीचे २ गो०, यह औषधि निगलवा देनी चाहिये। इसके ४ घण्टे बाद सोडा सल्फ की दूसरी मात्रा दे दी जाती है। इस बीच मे भोजन नही देना चाहिये।

(४) Diethyl carbamazine citrate (Hetiazan Lederle, Banocide B W Herogen B D H Unicarbazan गोलिया तथा शर्बत) प्रति किलोग्राम भार के पीछे ६-१२ मिलिग्राम के हिसाब से दिन मे ४ बार करके सात दिन देने से निकल जाते है। इसकी गोली ५० मिलि की होती है। ४००-८०० मिलि दिन मे देने के लिये इसकी १२-१६ गोली दिन मे देनी चाहिये या कुछ लोग ३ दिन एक-एक इञ्जेक्शन २००-४०० मिलि का देकर ५ दिन बाद ५ दिन गोलियो का प्रयोग करना अधिक लाभदायक बताते है।

(५) Dithiazanine की खाण्ड लिपटी गोलिया ५००-६०० मिलि. दैनिक मात्रा मे दिन मे तीन बार करके ४-५ दिन देने से ये कृमि मर जाते है। मल का रग हरा-सा हो जाता है। Telmid नाम की ३०० मिलि की गोलिया मिलती है।

(६) Bephenium hydroynaphthoate (Alcopar granules B W) १२ ग्राम मात्रा मे प्रातराश बाद ५ दिन देने से इन कृमियो को नष्ट कर देता है ।

(७) Diethyl carbamazine citrate तथा Piperazine को मिलाकर बने Diverminsurup का जिसके एक ड्राम मे ५० मिलि प्रथम औषधि ३ ग्रा दूसरी औषधि होती है इस रोग मे प्रयोग किया जा सकता है ।

## गुदकृमि, सूत्रकृमि :—Oxyurisvermicularis, Enterobius vermicularis Thread Worms, Oxyuriasis, Enterobliasis

बडो छोटो सभी के मल मे गुदा पर एक छोटा-सा श्वेत वर्ण सूत्राकार कृमि पाया जा सकता है जिसे सूत्रकृमि कहते है । नर कृमि बाहर नही आता वह देखने को कम मिलता है वह लगभग ३ मिलिमीटर लम्बा होता है । मादा कृमि प्राय गुदा पर आता है वह लगभग १० मिलिमीटर लम्बा होता है । नर कृमि की पूछ मुडी हुई होती है, मादा कृमि की पूछ लम्बी व नोकीली होती है । गुदा पर इसके सहस्त्रो अण्डे पाये जाते है जो गण्डूपद कृमि के अण्डो से आकार मे छोटे होते है । जहा से ये अगुली द्वारा अपने व दूसरो के मु ह मे व पेट मे पहुच जाते है, वहा Duodenum मे अण्डो का खोल आत के पाचक रसो से फट जाता है और अदर से Larvae निकल कर नीचे बडी आत (Colon) की विशेषत caecum की ग्रन्थियो मे उनके मुखो (Crypts) के द्वारा पहुच जाते और वहा पडे रहते है अर्थात् वहा श्लेष्म कला के नीचे या उस पर रहते है । इनकी आयु १ से ३ महीने के लगभग की होती है । मादा कृमि गर्भित हो जाने पर शिथिल हो जाता है और आत की दीवार को छोड देता है और मल के प्रवाह के साथ नीचे गुदा मे आकर पास की त्वचा मे अण्डे दे देता है और स्वय मर जाता है । इसके कारण गुदा पर रात को भारी कण्डू होने का लक्षण होता है, Eosinophilia का लक्षण भी होता है । गुदा पर बिजली के बल्व का प्रकाश डालने से ये कृमि खिच-कर बाहर आने लगते है ।

इनके नष्ट करने के लिये लवणोदक की बस्ति (Salt Water Enema) देनी चाहिये । अर्थात् ३ प्र०श० लवणोदक की ४-८ औस मात्रा गुदा मे कुछ दिन तक डालनी चाहिये । अथवा Quassia की ४० मे १ के हिसाब से पकाये जल की बस्ति देकर उसे अन्दर कुछ देर रोकना चाहिये । अर्थात् १॥ पाइन्ट जल मे १ औस

के लगभग Quassia डालकर जल को पकाकर १ पाइंट शेष रखकर उसे धीरे-धीरे गुदा मे डाल कर पायते को ऊंचा करके जल को अन्दर रोकना चाहिये। या ८ औंस शीतल जल मे १ ड्राम euassia को २-३ घंटे रखकर छानकर जल को गुदा में डाल दे।

Hexyl iesorcinol की २००० जल मे १ की बस्ति २ पाइंट की मात्रा मे बडो को तथा ½-१ पा की मात्रा छोटो को देनी चाहिये। पहले साबुन के जल की बस्ति देकर बाद मे यह बस्ति देनी चाहिये। ३-३ सप्ताह बाद ऐसी एक वस्ति दी जा सकती है।

Pipeiazine Adipate (Entacyl B D H ) Piperazine Hydrate (Antepar elixir B W ) Piperazine Citrate (Antepar) Piperazine Phosphate —

१½ वर्ष की आयु तक, Antepar Elixir १ ड्राम (५००मिलि०) ४ वर्ष की आयु तक, १½ ड्राम, ६ वर्ष तक २ ड्राम (१ ग्राम), १२ वर्ष तक ३ ड्राम या Entacyl की ६ गोली, १२ वर्ष से ऊपर Entacyl की ८ गोली दिन मे दो बार प्रातराश और शाम की चाय से पहले २ बार करके ७ दिन तक देने से सूत्रकृमि नष्ट हो जाते है। अर्थात् बालक को १-१½ ग्राम, बडो को २ ग्राम इसकी दैनिक मात्रा (५० मिलि० प्रति किलो दैनिक मात्रा) दो बार करके सात दिन दी जाती है। गोली देनी हो तो एक वर्ष की आयु मे एक गोली, दो वर्ष की आयु मे २, तीन वर्ष की आयु मे ३, चार वर्ष की आयु मे ४, पाच वर्ष की आयु मे ५ गोली दिन मे दो बार करके देनी चाहिये। इसके ऊपर ६-८ गोली प्रतिदिन की मात्रा पर्याप्त है। दूसरे शब्दो मे बालक का भार १५-३० पौण्ड हो तो २५० मिलि दिन मे दो बार, भार ३०-६० पौण्ड हो तो ५०० मिलि० दो बार, भार ६० पौण्ड से ऊपर हो तो १ ग्राम दिन मे दो बार इसे देना चाहिये। Diphenan Iodide (Butolan, Oxylan) ५ ग्राम गोलिया एक दो, दिन मे तीन बार, ७ दिन से देने से भी ये कृमि मर जाते है। १-½ वर्ष तक ¼, १० वर्ष तक ½ गोली, १२ वर्ष तक १ गोली, दिन मे तीन बार एक सप्ताह तक इसकी देनी चाहिये। Dithiazanine (Telmid Elililly, Delvex, Abminthic) २०० मिलि की Enterocoated गोलिया मिलती है, युवक मे १-१ गोली दिन मे तीन बार भोजन के बाद पाच दिन देने से भी ये कृमि मर जाते है। बालकों के लिये प्रति किलोग्राम के पीछे इसकी १० मिलि दैनिक मात्रा होती है या युवक की मात्रा से आधी मात्रा मे अर्थात् ५०-१०० मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार ५ दिन तक देवे। Hexyl-resorciniol—खाली पेट इसकी ५ गोली (·२ ग्राम गोली)

या जैलाटिन केपसूल या Cıystoıds (M S Dohme) एक गिलास जल से दे दिये जाते है। ८-१२ वर्ष तक, चार, ६-८ वर्ष तक तीन, इससे नीचे इसकी दो गोलिया एक गिलास जल से दे दी जाती है। चार घण्टे तक कोई भोजन नही देना चाहिये, केवल जल देना चाहिये। २, ४ घण्टे बाद Salıne का विरेचन देने से ये कृमि मर कर निकल जाते है। अथवा विरेचन के स्थान पर Alkalıne Salıne बस्ति देकर उसके बाद इसके १००० मे १ के Solutıon के एक पाइट मात्रा मे बस्ति द्वारा देने से भी ये कृमि नष्ट हो जाते है।

Gentıan Vıolet —(Meroxylan, Warner) १ वर्ष के बालक को ३ मिलि०, २ वर्ष के बालक को ६, ३ वर्ष के बालक को १३, ५ वर्ष के बालक को १६, ६ वर्ष के बालक को २० मिलि० मात्रा मे (Enteııc coated गोलिया मिलती हैं) दिन मे तीन बार भोजन के साथ या कुछ पहले सात दिन दिया जाता है। बडो को ३०-६० मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार ७ दिन तक दिया जाता है। Pyrvınıum pamoatc—५ मिलि० मात्रा मे प्रति किलोग्राम के पीछे Syrup के रूप मे एक बार दिया जाता है उसी से यह कृमि नष्ट हो जाता है। Terramycın के दैनिक मात्रा मे १-२ सप्ताह के लगभग देने से भी ये कृमि नष्ट हो जाते है।

## कद्दू-दाने (Tape Worm, Taenia Solium, Taeniasis)

सूअर के अपूर्ण पक्व मास के खाने वालो मे क्षुद्रान्त्र के प्रथम भाग मे कद्दूदाने जैसा यह कृमि पाया जाता है। अर्थात् कद्दू दानो जैसे खण्डो के मिलने से १० फुट के लगभग लम्बा यह कृमि होता है जिसमे भोजन प्रणाली तो नही होती यह अपना आहार त्वचा से लेता है तथा जिसके परिणत खण्ड रोगी के मल मे टूट टूट कर निकलते रहते है। जब तक इसका शिर Seeolex जिसमे खून चूसने वाले Suckers होते है नही निकल जाता, यह कृमि बढता ही रहता है। इसके पूर्ण परिणत खण्डो (Proglottıdes) मे विद्यमान इसके अण्डे मल के द्वारा सूअर के पेट मे चले जाते और larvae बनकर आत की श्लेष्मकला मे से निकलकर रक्त मे जाकर उसके मास मे सचित हो जाते है। जहा मास मे ये एक छोटे से कद्दूदाने (Cystıceıcus या Cystıcercı) के रूप मे पडे होते है जो फिर मास के खाने वाले की आत मे बढकर ३-४ मास मे बडे कृमि (adult worm) का रूप ले लेते है। मास को पूर्णतया न पकाया जाय तो ये आत मे वृद्धि करते है। आत मे यह कृमि बहुत से भोजनरस को ले लेता है जिससे रोगी को अति क्षुधा, पेटदर्द तथा कृशता की शिकायत रहती है। कद्दू

दानो (Proglottides) को, जो थोडी देर निकलने के बाद भी हिलते रहते है मल मे देखकर इस कृमि का निश्चय हो जाता है। इनमे से निकले हुए अण्डे ova सप्ताहो जीवित रहते हैं और सूअर के पेट मे पहुच सकते है।

**चिकित्सा :—**

इस कृमि के निकालने के लिये रोगी को मृदु विरेचन देकर दो दिन दूध से रहित चाय, शर्बत, ग्लूकोज, लेमोनेड आदि द्रवाहार मात्र पर रखकर तीसरे दिन प्रात (१) २ मेपाक्रीन Mepacrine Hydrochloride १० ग्रेन सोडा बाई कार्ब के साथ एक गिलास जल मे १५ मिनट के अन्तर से तीन चार बार दे देनी चाहिये अर्थात् कुल मात्रा १ ग्राम दे देनी चाहिये, तथा रोगी को लिटा देना चाहिये। अतिम मात्रा के २-४ घटे बाद Soda Sulph ४-८ ड्राम मात्रा मे दे देना चाहिये या ५ सी सी Pituitary मास द्वारा देना चाहिये । इससे कृमि पीले से रग का बाहर निकल जाता है। बालक के लिये मात्रा इससे आधी है। इसके उलट जाने का भय हो तो इससे १ घटे पहले Phenobarbitone या Chlorpromazine की मात्रा दे दे (२) अथवा दो दिन के उपर्युक्त द्रवाहार के बाद दूसरे दिन शाम को mag. Sulph ½ औस देकर तीसरे दिन प्रात Extractum Filicis Liquidum (Filix mas or male fern or aspidium १०-२० बूद मात्रा मे जैलाटीन कैपसूल मे बन्द करके १५-१५ मिनट पर ४-५ बार तथा बालक को ३-४ बूद की मात्रा मे इसी प्रकार देकर २ घ बाद दोपहर को ४ ड्राम Mag Sulph की एक मात्रा दे देनी चाहिये। विरेचन हो जाने के बाद १ पाइट गर्म जल की बस्ति देने से सिर भी निकल जाता है। इससे भी कृमि मरकर निकल जाता है विरेचन हो जाने पर आहार देना आरभ कर देना चाहिये। (३) Dichlorophen (Anthiphen) ३-६ ग्राम मात्रा मे २ दिन देने से कृमि मर करनिकल जाते है। (४) Terachloroethylene तथा Oil of Chinopodium —पहली औषधि १ ड्राम, दूसरी १५ बूद को Paraffin Liquid ८ ड्राम मे मिला, २ बार करके, १२-१५ मिनट बाद दे। ८-१२ वर्ष आयु मे ४ ड्राम, ६-८ वर्ष की आयु मे ३ ड्राम और नीचे की आयु मे कुल मात्रा २ ड्राम है। आधे घण्टे बाद विरेचन देने से यह कृमि निकल जाता है । (५) Hexylresercinol (crystoids pills) को १५ ग्रे की मात्रा मे भी उपर्युक्त विधि से इस कृमि के लिये दिया जा सकता है तथा २ घ बाद mag. Sulph विरेचनार्थ दिया जाता है।

Giardiasis —Camoquin ३ गोलियो के देने से ठीक हो जाता है अथवा mapacrine १ ड्राम के दिन मे ३ बार ७ दिन देने से ठीक हो जाता है।

५-८ वर्ष तक १।। ग्रेन, ३-४ वर्ष तक १। ग्रेन दैनिक मात्रा है जिसे २-३ बार करके दिया जाता है।

आयुर्वेदानुसार, अजीर्ण तथा बाहर से जीवाणु बीज सक्रमण, ये दो इस रोग के कारण कहे गये हैं। कद्दू दाने के सदृश कृमि के आत से बाहर निकालने के लिये लाल फूल के कद्दू के एक छटाक बीजो की गिरी, १ छटाक मिश्री के साथ मिलाकर १ पाव जल मे रगडकर पिला दी जाती है और इसके १-२ घण्टे बाद दो औंस एरण्ड तेल दूध मे मिला कर पिला दिया जाता है, 'उससे यह कृमि बाहर आ जाता है। दाडिम मूल त्वक् १—२ छं० को २ पाव जल में पका ३ छं० रख कर इसकी ३ मात्रा करके १-१ घण्टा पर देकर १ घ० बाद विरेचन देने से ये कृमि निकल जाते हैं।

कमीला और बिड़ग भी इस कृमि को बाहर निकालते है। कमीला १ माशा, बिडंग २-३ माशा की मात्रा में मिलाकर एक बार एक सप्ताह तक शहद के साथ देने से यह कृमि बाहर हो जाता है अथवा कमीला ३ माशा, १ तोला गुड़ के साथ मिलाकर तीन दिन तक रात को एक बार, लेने से भी यह कृमि निकल जाता है। गण्डूपद कृमि, पलाश बीज चूर्ण १ माशा की मात्रा में दिन में तीन बार, तीन दिन तक लेने और फिर किसी विरेचन औषधि के लेने से बाहर हो जाते हैं, पारसी-कयवानी बालक को १०-१५ ग्रेन दिन मे एक बार देने से भी यह कृमि मर जाता है। सूत्रकृमियों में निब की छाल या पत्र के १ पाव क्वाथ में १ तोला लवण मिला कर दो तीन दिन बस्ती लेने तथा गुदा को साबुन से धोकर स्वच्छ रखने से बहुत कुछ लाभ रहता है तथा निमोलियो से बनी गोली से जैसे निमोली डेढ़ तोला, बिडंग एक तोला तथा खुरासानी अजवायन और पलाश बीज आधा आधा तोले से बनी गोलियो के कुछ दिन तक दिन मे ३-४ बार लेने से सर्व कृमि आंत में से निकल जाते हैं। विडंगासव का प्रयोग कृमिनाशक कहा जाता है। विडंग तथा पलाश बीज से बना 'कृमि मुद्गर' बहुधा कृमिनाशक के लिये दिया जाता है।

## यकृत रोग (Diseases of the Liver)

**यकृत् की रचना :—**

यकृत्, शरीर की सबसे बडी ग्रन्थि (Gland) है जिसका भार पुरुषो मे १५०० तथा स्त्रियो मे १३०० ग्राम होता है। चोकोलेट का-सा इसका रग होता है। इसमें शरीर का एक-चौथाई रक्त रहता है तथा एक मिनट मे ३ पाइट रक्त इसमे से बह जाता है। दाहिनी पसलियो के पीछे Rıght Hypocnondıium तथा

Epigastrium इसका स्थान है। इसका निचला पृष्ठ नतोदर होता आमाशय, ग्रहण्याशय, वृहदन्त्र के दाहिने मोड, वृक्क तथा Suprarenal cap पर रहता है। यह अनगिनत छोटी-छोटी खण्डिकाओ (Lobules) और उनको परस्पर जोडने वाले स्नायु तन्तु से जिसे Portal Canals कहते है, बना है। यह स्नायुतन्तु इसके चारो तरफ चढे हुये Glisson's capsule मे से निकलकर इसमे छाया हुआ है। प्रत्येक खण्डिका (Lobule) अनगिनत छोटे-छोटे सेलो से बनी हुई है जो गोल होते है पर परस्पर दब जाने से बाहुपार्श्वीय (Polygonal) दीखते है इन्हे Liver Cells कहते है, इनमे Glycogen लोहे तथा वसा का कुछ अश रहता है, ये सेल पित्त (बाइल) के निर्माण का कार्य करते है।

यकृत् मे रक्त एक तो Hepatic Portal Vein के द्वारा दूसरे Hepatic Artery (Caeliac की शाखा) के द्वारा आता है जो इसके निचले पृष्ठ पर विद्यमान Fissure मे से Hepatic Duct के साथ प्रवेश करती है Portal Vein का रक्त दो धाराओ मे आता लगता है आमाशय, प्लीहा, उतरते वृहदन्त्र से आया रक्त बाये खण्ड मे तथा छोटी आत और चढते हुए वृहदन्त्र से आया रक्त दक्षिण खण्ड मे आता है इसीलिये प्राणिज प्रोटीन की न्यूनता से होने वाला Necrosis का रोग बाये खण्ड मे और चढती आत मे से आये विषो के कारण होने वाला विद्रधि abscess का रोग दक्षिण खण्ड मे हुआ करता है। यकृत् मे प्रवेश करके ये तीनो प्रत्येक Lobule के चारो ओर के स्नायु तन्तु (Portal Canals) मे फैल जाती है। अर्थात् एक Lobule की परीक्षा करे तो उसके चारो ओर के सूक्ष्म स्नायु तन्तु मे इन तीनो की एक-एक प्रशाखा मिलती है। इन तीनो मे से Hepatic Artery तो यकृत् के अन्दर विद्यमान स्नायु तन्तु को, तथा Portal Vein और Bile Ducts के स्नायु तन्तु को रक्त पहुचाती है। Portal Vein यकृत् के सेलो को रक्त पहुचाती है। इस प्रकार यकृत को मिलने वाला रक्त ८० प्र०श० तो शिरा रक्त और २० प्र०श० धमनी रक्त होता है स्पष्ट है कि Anoxia की अवस्था मे यकृत को ऑक्सीजन नही मिलती। यदि एक Lobule की परीक्षा करे तो इसके चारो ओर के स्नायु तन्तु मे एक सूक्ष्म Vein पाई जाती है जिसे Inter lobular vein कहते है, इसमे से छोटी छोटी Veins निकलकर लिवर सेलो की पक्तियो के बीच बीच मे से बहती हुई Lobule के केन्द्र तक जाती है। इन छोटी छोटी रक्त की प्रणालिकाओ को Intralobular Sinusoids (यकृत् खण्डिका सिराये) कहा जाता है। Lobule के केन्द्र मे इन छोटी छोटी सिराओ के मिलने से जो एक सिरा बन जाती है उसे Intralobular vein या Central vein कहते हैं फिर इन सिराओ के मिलने से Sublobular veins बनती है

और उनके मिलने से Hepatic veins बन जाती है जो रक्त को वापिस Inferior venacava मे ले जाती है । Lobule के चारो ओर की Hepatic Artery की प्रशाखाये भी निकलकर इन्ही Intralobular Sinusoids मे मिल जाती है अर्थात् यकृत् के सेलो को Portal vein तथा Hepatic artery दोनो का सम्मिलित रक्त मिलता है । Lobule के सेलो की सूक्ष्म परीक्षा करे तो पता चलता है कि ये सेल Portal Canal से Central vein तक पक्तियो मे पडे होते है । जिनमे से प्रति दो पक्तियो के बाहर दोनो ओर तो Sinusoids होती है और दोनो के बीच मे एक सूक्ष्म-सी पित्त प्रणालिका (Bile Capillary) होती है, अर्थात् सेलो की प्रत्येक पक्ति के एक ओर तो रक्तवाहिनी होती है, दूसरी ओर पित्तवाहिनी होती है । स्पष्ट है कि यकृत् के ये सेल रक्त मे रहने वाले Blood Bilirubin को (जो १०० सी०सी० मे १-१ मिलि० होता है) लेकर उसे Bile Bilirubin मे परिवर्तित करते रहते है । एव पित्त या बाइल का निर्माण करते रहते है फिर यह पित्त Lobule के अन्दर विद्यमान इन Bile Canaliculi या पित्त प्रणालिकाओ के द्वारा वापिस पित्त प्रणाली (Bile Duct) मे जाता रहता है । Lobule के अन्दर की सूक्ष्म शिराओ Sinusoids की दीवारे चपटे Endothelial सेलो के अतिरिक्त शाखाओ वाले सेलो से जिन्हे Kupffer Cells कहते है, बनी है । ये शाखाओ वाले सेल Reticulo endothelial सेल होते है जोकि प्लीहा मज्जा आदि के अदरकी रक्त वाहिनियो मे विद्यमान Reticulo endothelial सेलो की तरह रक्त के अदर बहते टूटे हुये रक्तकणो के Haemoglobin से Blood Bilirubin बनाने का कार्य करते है साथ ही वे Phagocyte होने से रक्त मे विद्यमान बाह्यद्रव्यो को पकड लेते है । इस प्रकार आत मे से आने वाले जीवाणु वहा पकडकर नष्ट कर दिये जाते है । तो भी यकृत् का प्रधान कार्य यह होता है कि वह रक्त के मलभूत Blood Bilirubin को पृथक करके पित्त या बाइल के रूप मे अर्थात् Bile Bilirubin के रूप मे आत द्वारा शरीर से बाहर कर दे । दाये बाये Vagus Nerves की (Parasympathetic) तथा Sympathetic Nerves की शाखाये जो Caeliac Plexus से आती है और और Portal Vein, Hepatic Artery Bile-Duct के साथ साथ सारे यकृत् मे फैली हुई है और अत मे लिवर के सेलो मे समाप्त होती है । यकृत् मे धमनी रक्त की न्यूनता के कारण बहुत सम्भवत शरीरस्थ विषो का दुष्प्रभाव उसके सेलो पर विशेष होता है ।

**यकृत् की क्रिया :—**

प्रधानत यकृत् एक बडी पित्त स्रावक ग्रन्थि है जो रातदिन निरन्तर यह कार्य करती तथा न्यूनाधिक १ लिटर पित्त प्रतिदिन बनाती है जो आत मे जाकर

फेट को एक दूध से पदार्थ मे परिवर्तित करता है। वस्तुत इसके Bile Salts यह कार्य करते है। यद्यपि मृत हुये रक्तकणो के Hb को पकडकर उससे प्लीहा आदि के Reticulo Endothelial सेल रक्तबिलिरुबिन (Blood Bilirubin या Hemobilirubin या Bilirubinic Acid) बना देते है, तो भी यकृत् के पित्त मे पाये जाने वाला पित्त बिलिरुबिन (Bile Bilirubin Or Cholebilirubin) उससे भिन्न होता है। Blood Bilirubin प्रोटीन से जुडा होने से शरीर की Membranes मे से आरपार नही हो सकता अर्थात् Dialysable नही होता अतएव वह वृक्को के Glomeruli की झिल्ली मे से निकलकर मूत्र मे नही जा सकता, यकृत् सेलो के द्वारा तैयार हुआ Bile Bilirubin या Conjugated bili-rubin Dialysable या Membranes मे से छननेयोग्य होता है एव मूत्र मे बाहर निकल जाता है। क्योकि यकृत् के सेलो मे उस का प्रोटीन तो उससे अलग हो जाता तथा Glucuronic Acid उसमे मिलकर उसे (Bilirubin glucuronide को) जल मे घुलने योग्य बना देता है। उसके अधिक घुलनशील होने से ही vanden Bergh Solution को यदि Bile Bilirubin मे मिलाया जाय तो तुरन्त Blue Violet रग आ जाता है (Direct vanden Bergh reaction) परन्तु यदि इसी Solution को Blood Bilirubin मे मिलाया जाय तो उसके कम घुलनशील होने से उसके बाद जब तक ९६ प्रतिशतक Alcohol न मिलाया जाय Violet रग नही आता (Indirect vanden Bergh reaction)। जैसे ऊपर कहा है यकृत मे से ६००-१२०० सी०सी० के लगभग पित्त या बाइल प्रतिदिन उत्पन्न होता है, यह आत मे पहुचकर वसा के पाचन मे Lipase की सहायता करता है तथा आत की गति (Peristalsis) को उत्तेजित करके मलावरोध नही होने देता, आत के अन्दर जीवाणुओ की वृद्धि को रोकता है। इस बाइल के निकलने के साथ रक्त का मल Blood Bilirubin ही नही Cholesterol भी निकलता है। यद्यपि रक्त के Cholesterol तथा पित्त मे निकलने वाले Cholesterol मे विभिन्नता होती है क्योकि जब यकृत् रुग्ण होता है तब Blood Cholesterol मे उचित परिवर्तन न हो सकने से वह पित्ताशय (Gall Bladder) मे जम कर बैठ जाता है, जिससे पित्ताश्मरी (Gall Stone) बन जाने का, भय रहता है। यकृत् के सेलो मे Bile Bilirubin के साथ साथ Bile Salts भी, जो यकृत् के सेलो मे उत्पन्न Cholic Acids या Bile Acids के Sodium Salts होते है, उत्पन्न होते है। इन्हीके कारण से बाइल मे Cholesterol घुला रहता प्रतीत होता है। यकृत् से Bile Ducts के द्वारा यह पित्त (Bilirubin glucuronide) क्षुद्रान्त्र मे पहुचता है। वहा आन्त्रगत जीवाणु इस Bile Bilirubin को एक कुछ विवर्ण पदार्थ Stercobilinogen मे परिवर्तित कर देते

है फिर Oxigen के मिलने से यही पदार्थ Stercobilin बन जाता है और मल के साथ लगभग ३०० मिलि० दैनिक मात्रा मे बाहिर निकल जाता है। इसके भूरे रग के होने के कारण ही मल का भूरा सा रग होता है। आत मे विद्यमान Stercobilinogen कुछ विलीन होकर फिर Hepatic Portal vein द्वारा यकृत् मे पहुच जाता है तथा यकृत् मे से इसका कुछ अश सेलो के द्वारा बाइल मे बाहर निकाल दिया जाता है पर कुछ अश Hepatic vein के द्वारा वापिस रक्त मे भी पहुचता है और वहा से यह Urobilinogen के रूप मे २-४ मिलि० दैनिक मात्रा मे मूत्र मे निकल जाता है। मूत्र को हवा लगने से अर्थात् आक्सिजन के मिलने से यही फिर Urobilin बन जाता है। इस प्रकार स्वस्थ व्यक्ति मे उसके मूत्र मे Urobilinogen की स्वल्प सी मात्रा होती है। जब यकृत् के सेल रुग्ण होते है एव वे Urobilinogen को निकाल नही सकते है, तब रक्त मे Blood Bilirubin और Urobilinogen दोनो की मात्रा बढने से कामला होती है। पहले के कारण vanden Bergh Test अलकोहल मिलाने पर या देर मे आता है। दूसरे के कारण तुरन्त आता अर्थात् Biphasic होता है। यदि यकृत् के सेल तो स्वस्थ हो परन्तु Haemolysis की अधिकता हो तब रक्त मे केवल Blood Bilirubin की वृद्धि के कारण कामला होती है। तब एक तो वह वृक्को की झिल्ली मे से मूत्र मे नही जाता दूसरा उसका vanden Bergh Test अलकोहल मिलाने पर आता है। परन्तु मल मे Urobilinogen की मात्रा बढ जाती है। पित्त या Bile बनाने के अतिरिक्त यकृत् के सेल निम्नलिखित कार्य भी करते है –

(१) वह आत मे से आये फक्टोज, गैलैक्टोज तथा ग्लूकोज को Glycogen के रूप मे बदलकर अपने अन्दर सेलो मे सचित रखता है। उसके सेलो मे जाने के लिये Insulin सहायक होता है। आवश्यकता पडने पर वह फैट तथा प्रोटीन आहार द्रव्यो से भी ग्लूकोज बना सकता है। इस प्रकार भोजन से आया $\frac{3}{4}$ ग्लूकोज यकृत् मे जमा कर लिया जाता है। भोजन से आये लगभग $\frac{1}{2}$ प्रोटीन्स को भी वह अपने मे रोक लेता है।

(२) अपने सेलो मे Fat को सचित रखता है, जिसकी सहायता से इसमे विटामिन A D सचित रहते है (Carotene यहा आकर A मे बदल जाता है) तथा फिर यह फैट वहा Lecithin मे परिवर्तित होकर अर्थात् इसके एक Fatty Acid ग्रुप के स्थान पर Phosphoric Acid के आ जाने या Phosporylated हो जाने या Phospolipid बन जाने से एव इसके अधिक घुलनशील हो जाने से यह प्लाज़्मा

द्वारा अवयवो तक (Fat tissue) पहुचता है। यह फैट Unsaturated होने से शरीर के ज्वलन (Oxidation या Combustion) मे काम आता है। Phospholipid के बनने के लिये Labile methyl groups की आवश्यकता पडती है जो भोजन के Methionine और Choline से मिलते है।

(३) रक्त के प्रोटीन, जैसे Fibrinogen, globulins तथा Albumin भी यकृत् के सेलो मे ही बनते है। यकृत् के सेल Vitamin "K" की सहायता से Prothrombin को भी तैयार करते है। साथ ही ये Factor VII को भी तय्यार करते है। स्पष्ट है इसके सेल रुग्ण हो तो सीरम मे Albumin घट जाता है। विटामिन 'के' की न्यूनता से रक्तस्राव का भय रहता है। Fibrinogen की कमी से भी रक्त का Coagulation कम हो जाता है। a, b globulins यकृत् के अतिरिक्त दूसरे अवयवो के Reticulo endothelial सेलो मे भी बनते है। Plasmacells Large lymphocytes मे भी बनते है।

(४) यकृत् के सेलो मे लोह का अश भी होता है जो Haemoglobin के बनने मे काम आता है।

(५) यकृत् के अन्दर एक रक्त बनाने वाला तत्व Blood Forming Factor सचित रहता है जो अस्थि, मज्जा के अन्दर रक्तकणो की उत्पत्ति मे सहायक होता है अर्थात् विटामिन बी$_{12}$ भी यकृत् मे सचित होता रहता है।

(६) रक्त मे विद्यमान एक Enzyme जिसे Alkaline Phosphatase कहते है तथा जो Osteoblasts के द्वारा शरीर मे उत्पन्न होता है यकृत् मे से निकलने वाले पित्त मे निकलता है।

(७) शरीर मे काम न आने वाले प्रोटीन से उसके Amino भाग ($NH_2$) को पृथक् करके उससे पहले Ammonia और फिर यूरिया बनाने की प्रक्रिया भी यकृत् मे होती है।

(८) रक्त को जमने से रोकने वाला पदार्थ Heparin भी यकृत् के Connective Tissue मे विद्यमान Mast Cells से उत्पन्न होता है। यह तथा विटामिन 'के' दोनो सतुलित अवस्था मे रहते हुए रक्त को द्रव अवस्था मे रखते है।

(९) आत मे से जो विषैले पदार्थ जैसे Indole, Skatole जो प्रोटीन्स

से उत्पन्न होते है तथा शरीर मे रक्त द्वारा प्रवेश कर जाते है वे यकृत् मे बाइल के द्वारा पकडे जाते एव बाहर कर दिये जाते है इसे यकृत् का Detoxicating function कहते है । Hepatic Artery के द्वारा अर्थात् सक्रामक रोगो तथा Injection द्वारा और मुख द्वारा मार्फीन, एट्रोपीन, स्ट्रिक्नीन, निकोटीन आदि शरीर मे प्रविष्ट विषैले द्रव्य भी नष्ट हो जाते है ऊपर जैसे कहा है कि अमोनिया, यूरिया मे बदल जाता है, Barbituirates oxidised हो जाते है। परन्तु यदि विष-द्रव्य तीव्र हो तथा यकृत् की प्राणशक्ति या प्रतिरोधक शक्तिहीन हो तो उनके कारण यकृत् के सेल क्षीण (Degen ) होने लगते है। प्रतीत होता है कि Oestrogens तथा दूसरे Steroid hormones यकृत् द्वारा Glucuronic acid के साथ मिलाकर निरुपद्रव कर दिये जाते तथा मूत्र से निकाल दिये जाते है । इसी प्रकार Aldostereone तथा Antidiuretic hormone भी यकृत् मे निष्क्रिय कर दिये जाते है ।

(१०) यकृत् शरीर को ऊष्मा प्रदान करने का प्रधान स्थान है।

## यकृत् परीक्षा—(प्रयोगशाला सम्बन्धी)

(१) Vanden Bergh Test —कामला रोग यकृद्रोग के कारण है अथवा पित्त मार्ग मे अवरोध के कारण है या पाण्डु की अधिकता के कारण (Haemolytic) है, इसके जानने के लिये यह परीक्षा उत्तम है। साधारणत १०० सी०सी० रक्त मे Plasma Bilirubin आधे मिलिग्राम मात्रा मे होता है। दूसरे शब्दो मे ढाई लाख मे एक के हिसाब से होता है । जब यह इसका ४ गुणा हो जाता है अर्थात् १०० सी०सी० रक्त मे Conjugated तथा Unconjugated दोनो का समुदाय २ मिलिग्राम अथवा ५० हजार मे १ तक बढ जाता है, तब मूत्र तथा त्वचा मे पीलापन आ जाता है, जिसे कामला कहते है । यदि यह यकृद्रोग के कारण हो अर्थात् Infective Hepatitis या Cirrhosis के कारण हो तो Blood Serum मे बराबर Vanden Bergh Solution Or Diazotized sulfanilic acid मिलाने से तुरन्त नीला-सा या Blue Violet रग आ जाता है। तथा थोडी देर मे और गहरा हो जाता है जिसे Prompt तथा Delayed direct reaction कहते है । इसे Biphasic

भी कहते है जिससे पता लगता है कि Serum मे Bile Biliubin और Blood Bilirubin दोनो है। यदि रोगी को कामला तो हो परन्तु इस परीक्षा के करने पर यह रग न आये या ९६ प्रतिशत अलकोहल के मिलाने पर ही आये तो उसमे Blood Bilirubin की अधिकता एव पाण्डुजनित Haemolytic कामला ही समझना चाहिये, इसे Indirect Vanden Bergh reaction कहते है। यदि रग तुरन्त ही आ जाय तो कामला पित्त मार्गावरोध (Obstruction) के कारण या Bile Bilirubin के फिर रक्त मे विलीन हो जाने के कारण है, ऐसा समझना चाहिये।

(२) Icteius Index दस हजार मे एक Standard Potassium Dichromate Solution के साथ Serum की तुलना करके उसके पीलेपन को मापा जाता है। स्वस्थावस्था मे यह माप ४-६ यूनिट्स होता है (साधारणत १०० मिलि लि सीरम मे २५-१ मिलि Bilirubin होता है। २ मिलि से ऊपर हो जाय तो कामला रोग कहा जाता है) यकृत् सेलो के रुग्ण हो जाने पर या Obstructive कामला मे यह माप बढ जाता है।

(३) Urobilinogen Test —Ehilich reagent के बराबर मूत्र मे मिलाने से चमकीला गुलावी रग आ जाय तो समझना चाहिये कि या तो यकृद्रोग के कारण या Haemolytic Jaundice के कारण मूत्र मे Urobilinogen आ रहा है। मूत्र मे इसके Urobilin बन जाने से वह चमकीला पीले रग का दीखता है। पित्त मार्गावरोध से (Obstructive) उत्पन्न कामला मे जब पित्त आत मे जाता ही नही तब मूत्र मे इसका सर्वथा अभाव होता है। मल मे भी तब यह नही मिलता। मूत्र मे ०-४ मिलि. मात्रा मे प्रतिदिन निकलता है।

(४) Plasma Protein Test या Albumin Globulin Ratio-Test- ऊपर कहा गया है, यकृत् मे अलब्यूमिन की उत्पत्ति होती है। इसलिये जब यकृत् के सेल रुग्ण होते है इसकी मात्रा जो साधारणत १०० सी०सी० Plasma मे ४ ग्राम होती है इससे घट जाती है। कुल Plasma Proteins १०० सी०सी० मे ७ या ८ ग्राम के लगभग होते है, वे घटकर ५ ग्राम या इससे भी कम हो जाते है। दूसरी

ओर Globulin की, जिसकी उत्पत्ति Reticulo endothelial सेलो मे होती है, वृद्धि हो जाती है। साधारणत प्लाजमा के १०० सी०सी० मे Albumin ४ ग्राम Globulin २ ग्राम होता है अर्थात् इनका अनुपात २ १ का होता है। यकृद्रोग मे अलव्यूमिन २ ४ और ग्लोव्यूमिन ३ ५–४ ग्राम के लगभग हो जाता अर्थात् इनका अनुपात उलटकर १ २ का हो जाता है। यकृत् के रुग्ण होने या सूज जाने पर Gamma Globulin की रक्त मे वृद्धि अधिक मात्रा मे होने लगती है (Obstructive कामला मे से ऐसा नही होता) साथ ही देखा जाता है कि Protein bound Iodine भी जो साधारणत ५ ७ माइक्रोग्राम प्र०श० होता है यकृत् रोग मे घटकर ३ मा क्रो ग्रा हो जाता है।

(५) Thymol Turbidity Test —इस बढे हुए Gamma Globulin के जानने के लिये Thymol के Saturated Solution का प्रयोग किया जाता है। Thymol रक्त के Serum मे विद्यमान Gamma Globulin को नीचे बैठा देता है जिससे Serum धुधला हो जाता है जितना ही धुधलापन अधिक होता है उतना ही यकृद्रोग अधिक समझा जाता है। नार्मल Thymol Turbidity ०-४ यूनिट तक होती है। यकृद्रोग जनित कामला मे इससे अधिक होती है। Obstructive कामला मे ४ यूनिट से ऊपर नही होती।

(६) Serum Alkaline Phosphatase Test —रक्त के Serum के १०० सी०सी० मे Alkaline Phosphatase नामक Enzyme जो Osteoblasts के द्वारा वर्धमान अस्थियो मे उत्पन्न होता है साधारणत ३-१३ King Armstrong Units की मात्रा मे होता है। यकृत् इसे बाहर करता है। यदि यकृत् के सेलो के रुग्ण होने के कारण यह बाइल द्वारा बाहर न निकल सके तो रक्त मे इसकी मात्रा बढ जानी स्वाभाविक है। अत यदि यह बढकर २०-३० Units हो जाय तो समझना चाहिये कि यकृत् रुग्ण है। यदि कामला Haemolytic Type का हो तो इसकी मात्रा साधारण ही रहती है। अवरोध जनित (obstructive) कामला मे यह ५० यूनिट तक बढ़ जाता है।

(७) Serum Glutamic Oxaloacetic या Aspartate Transaminase (S.G.O.T.) अर्थात् वह Enzyme जो Amino Acids के Amino

Group ($NH_2$) से Glutamic तथा Oxaloacetic Acids को बनाने का कार्य करता है तथा जो हृदय, मास तथा यकृत् मे विशेषत. मिलता है साधारणत रक्त मे ४-१० यूनिट मि.लिटर होता है। सक्रामक कामला मे यकृत् के सेलो के रुग्ण हो जाने एव नष्ट होने पर इससे १०० गुणा तक बढ जाता है। Cirrhosis मे २५-१५० यू. कैन्सर मे १५० यू मि लिटर होता है। हृदय मे Infarction क्षत होने पर भी बढता है।

(८) Serum Cholesterol test in jaundice —Cholesterol — का भी यकृत् के साथ विशेष सम्बन्ध है। रक्त मे इसकी मात्रा यकृत् के द्वारा मर्यादा मे रहती है। यह बाइल का एक भाग होता है। कामला मे जब यकृत् के सेल रुग्ण होते है तब रक्त के Serum मे इसकी स्वाभाविक मात्रा जो १०० सी०सी० मे १२५ से २५० मिलिग्राम होती है, घट जाती है। यदि बाइल बनती तो हो केवल पित्त वाहिनियो Bile Ducts मे अवरोध (Obstruction) के कारण कामला हो तो रक्त मे Cholesterol की मात्रा बढ़ जाती है। Cephalin flocculation भी पाज़िटिव हो जाता है प्रथमावस्था मे ++ से ++++ तक होता है।

(९) Bromsulphthalein Test—मे शिरा द्वारा यह रग शरीर मे डाल दिया जाता है। साधारणत यकृत् इसे ½-१ घण्टे तक पृथक् कर देता है। इसके बाद भी यह मिले तो Cirrhosis का सन्देह करना चाहिये। यकृद्रोग जनित कामला तथा Obstructive कामला मे भी यह पाजिटिव होता है।

(१०) Plasma Prothrombin Time —साधारणत १२ सेकेण्ड है। यकृद्रोग मे तथा यकृत् मे विटामिन 'के' से Prothrombin की उत्पत्ति के कम हो जाने से या आत मे बाइल के कम जाने और 'के' के कम विलीन होने से Prothrombin Time तथा index बढ जाता है। विटामिन 'के' देने से यह ठीक हो जाय तो अवरोध (Obstruction) कारण होता है, न ठीक हो तो यकृद्रोग को कारण समझे।

(११) Levulose या Galactose Tolerance —इन दोनो मे से किसी को ५० ग्राम मात्रा मे १०० मिलि लिटर जल मे मिला पिलाकर इससे पहले, तथा १ घण्टा तथा २ घण्टे बाद, रक्त तथा मूत्र लेकर

उसमे इसकी परीक्षा की जाती है। नार्मल व्यक्ति मे इसकी वृद्धि नही हुआ करती क्योकि ये ग्लाईकोजन के रूप मे यकृत् मे सचित हो जाते है। यदि ये २० मिलि० प्रति श० से ऊपर मिले तो यकृद्रोग समझना चाहिये।

(१२) यकृद्रोग मे Serum amylase भी घटा हुआ होता है (नार्मल ११६ Units±२९ Units)

(१३) Serum glutamic pyruvic या alanine transaminase (S G P T) यह Enzyme स्वस्थ यकृत्-सेलो मे पाया जाता है। Plasma मे भी अधिक-से-अधिक यह उसके प्रत्येक मिलि लि मे ३५ Units तक पाया जाता है। यकृद्रोग मे यह मात्रा अधिक बढ जाती है। Obstructive jaundice मे यह वृद्धि नही होती या स्वल्प मात्रा मे ही होती है।

## यकृद्रोग जनित कामला संक्रामक कामला,

Hepatic Jaundice, Acute Infective Hepatitis, Infectious Jaundice, Viral Hepatitis, Catarrhal Jaundice, Hepatocellular Jaundice Icterus

यकृत् के सेलो के रुग्ण होने के कारण जो कामला रोग होता है उसका यहा वर्णन किया जाता है। यकृत् के सेल भी नाना जीवाणुओ या नाना तीव्र रासायनिक विषो से रुग्ण होकर कामला रोग का कारण होते है। पर यहा पर तो केवल कामला जनक सूक्ष्म विष Icterogenic Virus के इन सेलो पर दुष्प्रभाव से जो कामला रोग होता है, उसीका उल्लेख किया जाता है।

**कारणः—**

यकृद्रोग जनित कामला रोगी के रक्त मे व्याप्त होने वाला तथा मल मे निकलने वाला एक सूक्ष्मविष (Virus) रहता है जो रोगी के मल के दूसरो के पीने के पानी या कच्ची खाई जाने वाली सब्जियो के सम्पर्क मे आ जाने से दूसरो मे सक्रमण कर जाता है। पेट से यह यकृत् मे तथा वहा से सम्पूर्ण रक्त मे फैल जाता है। जहा लोग भारी सख्या मे एकत्रित हो जाते है परन्तु उनके पीने के पानी को मल स्पर्श से बचाने का पूर्ण प्रबध नही होता वहा यह रोग सक्रामक रूप मे फैलता है। वैसे यह रोग इक्के-दुक्के व्यक्तियो मे भी (Sporadic रूप मे) होता है। वह भी अवश्य गन्दे जल मे से Virus के सक्रमण द्वारा ही हुआ समझना चाहिये। प्राय यह रोग युवको या मध्यमायु या ३०-३५ वर्ष से नीचे के व्यक्तियो

मे होता है। विशेषत शरत् काल मे होता हुआ देखा जाता है, तथा बहुधा एक बार होकर फिर दोबारा नही होता। यह Viius दो रूपो मे देखा जाता है। एक को Icterogenic Viius "A" या Infectious Hepatitis Virus "A" कहते है। दूसरा, जो एक कामला Carrier के Serum के इजेक्शन या transfusion के द्वारा दूसरे मे सक्रमण कर जाने से होता है, उसे Icteiogenic Virus "B" या Serum Hepatitis Virus कहते है। यह वाईरस एक व्यक्ति के Serumके या रक्त के दूसरे शरीर मे डाल देने से दो-चार मास बाद कामला रोग उत्पन्न करने का कारण बनता है। इससे उत्पन्न हुई कामला को Serum Hepatitis कहते है तथा यह रोग अधिक तीव्र होता है। इन दोनो मे विभिन्नताये ये है—Virus "A" का Incubation-Period १ मास के लगभग होता है जबकि Virus "B" मे यही २-४ मास के लगभग होता है। "A" Virus मल के दूसरो के भोजन या जल मे प्रविष्ट होने के द्वारा फैलता है "B" Virus इजेक्शन के द्वारा फैलता है तथा "A" Virus के सक्रमण से इसीके लिये Immunity उत्पन्न होती है, "B" Virus के सक्रमण से "B" के प्रति ही Immunity उत्पन्न होती है यह Virus मल के द्वारा बाहर नही आता। साधारणत रोग के ठीक हो जाने के साथ मल मे Virus लुप्त हो जाता है। परन्तु कभी-कभी रोग के ठीक हो जाने के बाद भी महीनो तक मल मे Virus निकलता रहता है। जिनमे यह रोग पूर्णरूप मे नही हुआ (जो Subclinical या Abortive होते है) उनसे भी यह रोग दूसरो मे फैलता है।

**विकृति :—**

यो तो यह Virus सारे रक्त मे फैल जाता है पर यकृत् पर इसका विशेष दुष्प्रभाव होता है। सम्भवत उसके सेल इसे नष्ट करने का यत्न करते है—विशेषत Lobules के केन्द्रीय सेलो (Centrilobular) सेलो मे यह शोथ होता है। जिससे इनमे न्यूनाधिक शोथ हो जाता है तथा पित्त-प्रणालियो Bile Ducts मे भी शोथ (Cholangitis) हो जाता है जो विशेषत Intrahepatic bile ducts मे होता है। इस रोग मे Lobules के चारो ओर के Portal Canal मे Oedema तथा रक्त के श्वेतकणो Mononuclear Leucocytes का विशेष सचय होता है। परन्तु जो लोग मद्य, तीक्ष्ण मसालो का या सखिया आदि तीक्ष्ण औषधियो का प्रयोग करते रहे हो तो उनके यकृत् के सेलो मे क्षीणता या मृत्यु (Centrilobular Necrosis) की प्रक्रिया आरम्भ हो जाती है अर्थात् इस रोग मे पहले Catarrhal और अन्त मे Necrotic Hepatitis हो जाता है।

इस प्रकार जब यकृत् के सेल शोथयुक्त होते है तो वे अपने अन्दर Blood Bılırubın को Glucurony transeferase के द्वारा उसमे Glucuronıc acid केमोलिक्यूल मिलाकर उसे घुलनशील बनाकर पृथक् नही कर पाते जिससे वह रक्त मे अधिक बढ जाता है (Retentıon)। वृक्को मे से न निकल सकने के कारण यह मूत्र मे भी नही निकलता। आत मे से लौटकर आये Uıobılınogen के भी यकृत् सेलो मे से न निकल सकने से वह रक्त मे अधिक बढ जाता है, परन्तु अधिक घुलनशील होने से वह मूत्र मे निकलता है, जिससे मूत्र मे इसकी मात्रा बढ जाती है Urobılınogenurıa, जो Blood-Bılırubın यकृत् के सेलो मे से निकल Bıle Bılırubın के रूप मे पित्तवाहनियो मे चला भी जाता है वह भी रोग के बढने पर जब सूजे हुये यकृत् सेलो के कारण पित्तवाहिनिया (Intra hepatıc canalıculı) अवरुद्ध (Obstructed) हो जाती है तो आगे न जा सकने से फिर विलीन होकर वापिस रक्त मे चला जाता है तथा थूक और पसीने से भी निकलने लगता है। पित्त-वाहिनियो की दीवार बनाने वाले सेलो के सूज जाने से ही इसे Catarıhal Jaundıce या Intra hepatıc Obstıuctıve Jaundıce भी कह दिया जाता है। शोथ अधिक हो तो Bıle Bılırubın आत मे पहुचती ही नही जिससे रोगी का सर्वथा मल श्वेत वर्ण हो जाता है। आत मे उसके न पहुचने से Urobılınogen की उत्पत्ति धीरे-धीरे कम हो जाती है जिससे मूत्र मे भी उसकी मात्रा उत्तरोत्तर घटती जाती है। इस प्रकार इस रोग मे रक्त के अन्दर रक्त Bılırubın तथा पित्त Bılırubın दोनो बढ जाते है।

**लक्षण :—**

Vırus के प्रवेश करने के लगभग एक मास बाद इस रोग के लक्षण आरम्भ होते है (Inc perıod)। लक्षणो के प्रारम्भ होने से एक सप्ताह पहले ही उसके मल मे यह Vırus निकलने लग जाता है। इसकी पूर्वावस्था (Prodromal or Pre Icterıc Stage) —बहुधा तो अज्ञात रूप मे धीरे-धीरे आरम्भ होती है। यकृत् के सेलो के रुग्ण हो जाने से एव Portal Congestıon हो जाने से आमाशय शोथ होकर क्षुधा नष्ट हो जाती है। भोजन के लिये अत्यधिक अरुचि हो जाती है। जी-मचली और वमन के लक्षण भी हो जाते है। भोजन के लिये प्रबल अनिच्छा इस रोग का एक प्रधान लक्षण है। यकृत् मे शोथ होने से आमाशय प्रदेश मे या दाई पसलियो के नीचे भारीपन या हलका-सा दर्द रहने का लक्षण होता है। शरीर मे विष-सचार (Infectıon) के कारण शिर-दर्द रहता है। शरीर थका-थका और असमर्थ लगने लगता है। सायकाल के समय तबियत अधिक

गिरी-गिरी रहती है (Malaise) । एव अन्नारुचि और तबियत का गिरना इसके प्रधान चिह्न होते है । Infection के कारण ज्वर भी १००-१०२ तक रहता है। पित्त के रक्त मे जाने से मूत्र गहरे रग का हो जाता है तथा रोग के बढने पर आत मे पित्त के कम जाने से मल का रग फीका-सा हो जाता है । बाइल के बिना आत मे Fatty-Acids के विलीन न होने से भी मल मे श्वेतिमा रहती है। मल मात्रा मे अधिक तथा दुर्गन्धित होता है । इस रोग मे Coagulation का समय बढ जाता है जिससे रक्त-पित्त का उपद्रव हो सकता है । इस अवस्था मे इस रोग का सन्देह प्राय विषम ज्वर से हो जाता है। (सम्भवत बहुधा यह रोग इस Pre-Icteric अवस्था से आगे नही बढता, यही पर ठीक हो जाता है। यदि ऐसा होता है तो बहुधा रोगियो मे अजीर्ण तथा क्षुधा नाश के साथ होने वाली पेटदर्द की शिकायत इसी कारण होती प्रतीत होती है) इन प्रारम्भिक लक्षणो के आरम्भ होने के एक सप्ताह के अन्दर-अन्दर ही इस रोग की कामलावस्था (Icteric Stage) सूक्ष्म पित्त-प्रणालियो के अवरुद्ध हो जाने से आरम्भ हो जाती है तथा कामला के प्रकट हो जाने पर क्रमश एक सप्ताह तक वह गहरी होती जाती है। इसके होने के साथ-साथ अन्नारुचि और आमाशय प्रदेश पर भारीपन या वेदना होने आदि के उपर्युक्त लक्षण अधिक स्पष्ट हो जाते है । मल का रग फीका पडता जाता है । हा, कामला या नेत्रो तथा मूत्र मे पीलेपन के प्रकट होने पर तापमान का लक्षण जाता रहता है। एक सप्ताह बाद कामला के कम होने के साथ-साथ सर्व लक्षण कम होने लगते है । मल मे पीला रग आने लगता है एव यह रोग लगभग एक-डेढ मास तक ठीक हो जाता है। जब भूख लगने लगे तथा शरीर मे हलकापन और चलने-फिरने की सामर्थ्य लगने लगे तब इस रोग को उतरता हुआ समझना चाहिये (Convalescent stage) । चार-छ सप्ताह मे रोगी के अच्छा हो जाने पर भी यकृत् कुछ-कुछ बढा रहता है तथा दुखता भी है अर्थात् उसमे थोडा-थोडा शोथ रहता है। परन्तु अधिक श्रम न किया जाय तो धीरे-धीरे यह भी ठीक हो जाता है । जो लोग प्राणिज प्रोटीन नही लेते उनमे कभी-कभी चिरस्थायी यकृत् वृद्धि (Nodular Cirrhosis) का लक्षण रोगी मे रह जाता है । मलाशय मे या अग्न्याशय के शिर पर कैन्सर के होने पर Portal Fissure पर की लसीका ग्रन्थियो के सूजकर कठोर हो जाने से यकृत् से निकलने वाली पित्तवाहिनी दब जाती है। उसके कारण भी कामला रोग होता है, पर वह रोग ४० वर्ष की आयु के बाद होता, उसमे कामला का रग गहरा होता है, रोग दीर्घ होता रोगी विशेष कृश होता है। कैन्सर या Bile Duct मे Stone के कारण Bile Bilirubin आत मे

न जाकर फिर रक्त मे चला जाता हो तो भी कामला रोग (Obstructive) होता है। फैट के न पचने से मल श्वेत वर्ण होता, आत मे पित्त के न जाने से Urobilinogen बनता ही नही अत मूत्र मे वह बहुत कम या नही मिलता। सीरम मे Alkaline Phosphatase तथा Cholesterol की मात्रा बढ जाती है। कैन्सर के कारण कामला हो तो यकृत् आकार मे बडा होता है, जलोदर भी होता है।

**परीक्षा :—**

परीक्षा करने पर जब तक ज्वर रहता है, नाडी तीव्र रहती है, जब ज्वर कम हो जाता या शान्त हो जाता है, तब नाडी कुछ मन्द होती है। यकृत् कुछ-न-कुछ बढा हुआ होता तथा पसलियो से एक-दो अगुल या अधिक नीचे स्पर्श होता है पर कठोर नही होता, दबाने से दर्द करता है अर्थात् स्पर्शाक्षम होता है। रोगी मे कामला होती है, पाण्डुता का लक्षण नही होता। मूत्र की परीक्षा करने से वह गहरे रग का होता है, उसमे Bilirubin होता है (Bilirubinuria)। उसके हिलाने से उसकी झाग नीरग होती है। इसके लिये Harrison Fouchet Test या Diazodyl की गोली का test उपयोगी है। मूत्र मे Bile Salts भी पाये जाते है (Haemolytic jaundice मे मूत्र मे Bilirubin नही होता) Blood Serum मे Bile Biliubin होने के कारण Vanden Beigh Test Direct (तुरन्त) होता है साथ ही Blood Bilirubin के कारण वह Direct पर Delayed भी होता है एव वह Biphasic होता है। Coloiimeter की सहायता से इसका Quantitative Test करने पर Serum Bilirubin एक Unit से अधिक पाया जाता है। Serum Albumin के कम हो जाने तथा Globulin के, जो यकृत् के सेलो मे नही पर Reticuloendothelial सेलो मे उत्पन्न होता है, बढ जाने से Thymol Turbidity Test Positive होता है। यकृत् के सेलो के रुग्ण होने के कारण Serum Alkaline Phosphatase 25 King-Armstrong Units तक बढ जाता है, Serum amylase घटा हुआ होता है। रोगी के Serum मे Cholesterol बढा हुआ होता है Cephalin flocculation पाजिटिव (++—++++) होता है। श्वेतकणो की गिनती करने पर उसमे Leucocytosis नही, प्रत्युत् कुछ Leucopaenia ही मिलता है। इस रोग मे S G O T तथा S G P T भी यकृत् सेलो के रुग्ण होने से बढे हुए पाये जाते है। रक्त मे बाइल के साथ बाइल साल्ट्स के अधिक बढ जाने तथा उनके सिराओ पर दुष्प्रभाव से तथा Prothrombin की कमी से भी इस रोग मे वमन अथवा मल के साथ रक्त आने लगे, बाइल साल्ट्स की अधिकता से त्वचा मे

कण्डू के अतिरिक्त नाडी मण्डल सम्बन्धी दुर्लक्षण जैसे तन्द्रालुता, निद्रा नाश, मास मे कप या Twitchings, Tremors, स्तम्भ (Spasms) हिक्का, प्रलाप, मूर्छा, पुतलियो मे चेष्टा मन्दता आदि लक्षण हो तो रोग कष्टसाध्य समझना चाहिये । गर्भिणी मे भी यह रोग कष्टसाध्य होता है । मृत्यु यकृत् के फेल हो जाने (Necrosis या Cholaemia) से होती है । मूर्छा से पहले रोगी के श्वास मे एक गन्ध, जिसे Fetor hepaticus कहते है, आने लगती है जो आत से आये Amino Acids के Amino Group को यकृत् के सेलो के द्वारा विश्लिष्ट न करने (अर्थात् Deaminate न कर सकने) से किसी उडनशील Amine के उत्पन्न हो जाने से होती है ।

लगभग $\frac{1}{2}$ रोगियो मे या तो यह रोग मारक हो जाता है या अति दीर्घ हो जाता या Ch Hepatitis मे परिवर्तित हो जाता है । शेष बहुत-से रोगी तो ठीक हो जाते है इसमे उन्हे १-४ महीने तक का समय लगता है ।

**चिकित्सा :—**

क्योकि चलते-फिरते रहने से Virus का दुष्प्रभाव यकृत् पर अधिक पडता है इसलिये रोगी को न्यून-से-न्यून दो-तीन सप्ताह के लिये तथा जब तक मूत्र Bile Pigment से बिल्कुल मुक्त न हो जाय, शैयाशायी होकर पड जाना चाहिये तथा जब तक भूख न लौट आये, यकृत् की स्पर्शाक्षमता न हटे, रक्त मे Bilirubin १$\frac{1}{2}$ मिलि० प्र०श० से कम न हो लेटे रहना चाहिये । यकृत् के सेलो मे ग्लाईकोजन तथा रक्त मे प्रोटीन की मात्रा घट जाती है । इसलिये कोई हलका प्रोटीन भोजन जैसे, मलाईरहित दूध या Casilan Milk protein glaxo, या Laclodex या Threptin granules का भोजन उसे पर्याप्त मात्रा मे देना चाहिये । ग्लूकोज़ भी दिनभर मे ४-६ औस किसी फलरस जैसे, निम्बू, सतरे आदि के रस मे मिलाकर उसे पिलाना चाहिये । भोजन के पाचन के लिये Enzymes की गोली भी देनी चाहिये । विटामिन 'बी' कम्प्लेक्स भी देना चाहिये । ऐसा प्रोटीन कार्वोज प्रधान भोजन जिससे २$\frac{1}{2}$, ३ हजार कैलोरीज मिले, देना चाहिये । उपवास करना ठीक नही । शरीर मे से मल (Metabolic Waste Matter) को पूर्णतया निकालने के लिये रोगी को जल की पर्याप्त मात्रा अर्थात् तीन लिटर तक प्रतिदिन पिलानी चाहिये । यदि वह इतना जल न पी सकता हो अथवा वमन द्वारा जल निकल जाता हो तो एक लिटर जल प्रतिदिन ५-१० प्रतिशतक Glucose-infusion के रूप मे शिरा द्वारा दे देना चाहिये । (ग्लूकोज की शरीर मे खपत

के बढाने के लिये त्वचा द्वारा Insulin भी दे सकते है) इस Solution के प्रत्येक लिटर मे आधा ग्राम Sodium Chloride तथा १ ग्राम Potassium Chlor. मिलाना चाहिये । वमन के रोकने के लिये Avomine २५ मिलि० भोजन से पहले दे सकते है । औषध चिकित्सा इस रोग की अभी तक (६२) कोई नही है। हा, यदि २ मास तक भी यह ठीक न हो तो Hepatocellular Necrosis की प्रक्रिया होने लगे तो Steroid therapy से बडा लाभ होता है । अर्थात् Prednisolone १५-३० मिलि० मात्रा मे कुछ दिन देना चाहिये । रात को एक-आधे घण्टे के अन्तर से आधा ग्रेन Calomel की दो मात्राये देकर प्रात Alba Mixture एक औस की मात्रा मे सप्ताह मे दो बार देते रहने से यकृत् तथा कोष्ठ का रक्त-सचय शान्त होता है। त्वचा द्वारा Vitamin B Complex के प्रयोग से या विटामिन $B_{12}$ के मुख या मास द्वारा देने से (३० माइक्रो) रोगी का पोषण ठीक रहता है। tetracycline के ५०० मिलि० मात्रा मे शिरा द्वारा २-३ दिन देने तथा फिर १०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दिन मे ३ बार देने से या Aureomycin के दिन मे १½ ग्राम मात्रा मे मुख द्वारा देने से इस विष का कुछ शमन हो सकता है यद्यपि इन Antibiotic द्रव्यो का इस पर कोई विशेष प्रभाव नही होता। या Soda Sulph तथा Soda Phos २०-२० ग्रेन Soda Salycyl Soda bi Carb १५-१५ ग्रेन के १ औस जल मे मिलाकर दिन में ३ बार देने से भी लाभ हो सकता हे। Methionine या Meonine Wyeth tablets Neo Methidin tab (Neopharma) Mic Cap (Alembic) आधा ग्राम की ६ गोलिया दिन मे दे देनी चाहिये। ठीक हो जाने के बाद मद्य आदि तीक्ष्ण आहारो तथा अति श्रम से बचना चाहिये। तीव्र रोगी या पुराने रोगी को Cholaemia से बचाने के लिये ग्लूकोज का १० प्र०श० घोल, जो आधी ताकत के नार्मल सेलाइन मे बना हो, जिसमे $B_1$ 100, Nicotinamide 100, Riboflavin 10 मि० ग्रा० हो २ लिटर मात्रा मे शिरा द्वारा देना चाहिये। वमन से युक्त तीव्र रोगी को Cholaemia के लक्षण हो तो १०-२०% Fructose Solu. शिरा द्वारा पर्याप्त मात्रा मे देना चाहिये।

नवजात शिशु कामला (Icterus Neonatorum) नवजात शिशु मे तीसरे दिन के लगभग आरभ होकर कामला का रोग १-२ सप्ताह मे ठीक हो जाता है यदि किसी शिशु मे इसके बाद भी यह रोग बना रहे तो शका करनी चाहिये कि Bileduct मे सहज अवरोध इसका कारण है। इसे Icterus gravis कहते है। लडकियो की अपेक्षा बालक शिशु मे यह रोग अधिक होता है। यह रोग जारी रहे तो कुछ महीनो बाद घातक हो जाता है। Serum Bilirubin ६ मिलि०

प्र०श० से ऊपर जितना अधिक होता जाय उतना ही केन्द्रीय नाडी मण्डल (C. N System) पर अधिक दुष्प्रभाव पडने का भय रहता है।

## आयुर्वेद में—यकृदाश्रित कामला, श्लैष्मिक कामला

चरक (चि०।अ०।१६।श्लो० १२५) मे कहा गया है कि जब पित्त (Bile) के मार्ग मे कफ और वायु दोनो का प्रकोप होता है अर्थात् उनमे श्लैष्मिक शोथ (Catarrh) और वायु का प्रकोप अर्थात् क्षीणता (Degeneration) दोनो हो जाते है तो पित्त अपने स्थान से भ्रष्ट होकर रक्त द्वारा वापिस शाखाओं में फैल जाता है। जिससे आंत में उसके अभाव से मल श्वेत वर्ण हो जाता है। दूसरी ओर त्वचा, नेत्र, मूत्र आदि पीत वर्ण हो जाते है। आंत मे पित्त के न जाने से अफारा-सा रहता है। हृदय प्रदेश या आमाशय प्रदेशों मे भारीपन रहता है। अन्ना-रुचि, यकृत् वाले पार्श्व में दर्द, शरीर-व्यापी दुर्बलता तथा ज्वर के लक्षण रहते है। चरक के ये शब्द Infective Hepatitis का ही वर्णन करते हुये प्रतीत होते है।

इस रोग की चिकित्सा के सम्बन्ध में चरक ने कहा है कि जंगली पक्षियों जैसे, मोर, तीतर, मुर्गे आदि के मांस रस अथवा मूली या कुलथी के बनाये रस के साथ अन्न खिलाना चाहिये तथा निम्बू बिजौरे आदि के मधु मिश्रित रस से त्रिकटु चूर्ण पांच-सात दिन तब तक देते रहना चाहिये जब तक मल का वर्ण पीला न हो जाय तथा वायु का प्रकोप शान्त न हो जाये। कटुकी ३ माशा मे ३ माशा मिश्री मिलाकर या त्रिफला, कटुकी, निम्ब, गिलोय, चिरायते का क्वाथ मधु मिलाकर दिन में दो बार देते रहने से मृदु रेचन होता तथा रोग शान्त होता है। इसके बाद मण्डूर वटक, (अष्ट गुण गोमूत्र साधित मण्डूर २६, त्रिकटु, त्रिफला, मुस्ता, बिडंग, चव्य, चित्रक, दारु हल्दी, स्वर्ण माक्षिक, देवदारु १-१ भाग) एक-एक माशा की मात्रा मे देना चाहिये। रोगी को चिकनाई रहित दूध, संतरा, मोसमी आदि के फलरस पर रखना चाहिये। (च० चि० १६)

पुनर्नवा मूलत्वक् १ तोला को १ पाव जल मे घोटकर देने अथवा कासनी के बीजो को १ तोला मात्रा में १ छटांक जल में घोट छानकर रोग मे लाभ होता है, ऐसा कहा जाता है।

## यकृद् वृद्धि—

Portalcirrhosis, Cirrhosis of the Liver, Diffuse Hepstic Fibrosis, Interstitial Hepatitis, Laennec's Cirrhosis, Multilobular Cirrhosis

(Cirrhos-भूरा पीला) Laenec (१८२६) ने पहले-पहल इस रोग मे यकृत् का पीला भूरा रग देखकर इस रोग का Cirrhosis का नाम दिया यद्यपि अब हम इस रोग को यकृत् का Fibrosis समझते है।

**कारण :—**

क्योकि यकृत् के सैलो को अधिकत शिराओ का रक्त मिलता है उनकी प्रतिरोधक शक्ति स्वभावत कम है। इसलिये जब कोई विक्षोभक द्रव्य यकृत् मे प्रवेश कर जाता है तब यकृत् के कुछएक सैल मर जाते है। परन्तु यदि यह द्रव्य मृदु विक्षोभक ही हो एव अस्थायी तौर पर ही यकृत् मे आया हो तो ये मृत सैल फिर हटा दिये जाते है और इनके स्थान पर नये सैल आ जाते है, क्योकि यकृत् मे अपने अन्दर हुई क्षति को पूर्ण कर लेने की शक्ति भी विशेष रहती है। परतु जब कोई अति तीव्र विक्षोभक द्रव्य यकृत् मे प्रवेश कर जाय या एक मृदु विक्षोभक द्रव्य लगातार कुछ काल तक यकृत् मे प्रवेश करता ही रहे तब यकृत् के सैल मृत होते जाते है और उनके स्थान पर स्नायुतन्तु (Fibrous-Tissue) आ जाता हे । इस प्रकार जब सखिया, पारा, Chloroform, Phosphorus आदि कोई तीक्ष्ण औषधि अति मात्रा मे ले ली जाती है या कभी कभी गर्भावस्था मे शरीर मे उत्पन्न होने वाला विष-द्रव्य अधिक मात्रा मे अन्दर उत्पन्न हो जाता है या कभी-कभी कामला Infective hepatitis तीव्र होता है तब यकृत् के बहुत-से सेल मर जाते है और उनके स्थान पर स्नायुतन्तु आ जाता है। इसे Toxic Hepatitis, Massive Necrosis या Acute Cirrhosis of the Liver या Acute Yellow Atrophy of the Liver कहते है, इसमे यकृत् कठोर तथा आकार मे छोटा हो जाता है ज्वर-कामला-यकृत् प्रदेश पर दर्द अन्नारुचि, वमन, अतिनैर्बल्य (Foetor hepaticus) रक्त-पित्त की प्रवृत्ति के लक्षण यकृत् के कार्यो के मन्द हो जाने के कारण होते है। आतो मे से प्रोटीन भोजन से उत्पन्न विषो के रक्त मे चले जाने से उनके दुष्प्रभाव से मृत्यु होती है। यह एक घातक रोग है । परन्तु जब कोई वाह्य या आभ्यतर विष-द्रव्य थोडी-थोडी मात्रा मे लगातार यकृत् मे प्रवेश करता रहे तो कुछएक मृत हुये सेलो के स्थान पर तो नये सेल अति मात्रा मे उत्पन्न हो जाते है और कुछएक मृत हुये सेलो के स्थान पर नया स्नायुतन्तु आ जाता है। इसका परिणाम यह होता है कि यकृत् आकार मे बडा तथा कठोर हो जाता है। इसे चिरस्थायी यकृत् वृद्धि (Chronic Cirrhosis या Necrosis of the Liver) कहते है। इस रोग का ही यहा वर्णन किया जाता है। यह निश्चित नही है कि यह रोग

सहायक है उसे भी इसी श्रेणी का द्रव्य कहते है। यदि कामला का आक्रमण पहले हुआ हो या बार-बार होता रहे, या हृदयनैर्बल्य के कारण यकृत् के Lobules के केन्द्रीय सेलो को ऑक्सीजन ठीक-ठीक न मिले तो भी उनमे मृत्यु (Necrosis) की प्रक्रिया हो जाती है।

**विकृति :—**

विक्षोभक द्रव्य के द्वारा यकृत् के सेलो के मृत होने के साथ-साथ पहले Portal Spaces मे स्नायुतन्तु की वृद्धि होती है फिर Lobules के किनारे-किनारे के मरे हुये सेलो के बीच-बीच मे Fibroblasts बढने लगते है। इस प्रकार रोग बढता जाय तो फिर भिन्न-भिन्न आकार के सेल समूहो के—कि जिनमे से कुछ Lobule से बडे होते है अथवा अनेक Lobules से मिलकर बने होते है, चारो ओर स्नायुतन्तु के फीते से छा जाते है। क्योकि स्नायुतन्तु बढकर यकृत् को अनेक कृत्रिम खण्डो Nodules मे विभक्त कर देता है, इस रोग को Multilobular Cirrhosis भी कहा जाता है। ये Nodules या सेल समूह Lobules से सर्वथा विभिन्न होते है। इनके सेल विभिन्न आकृति के होते है एव सेलो की अति वृद्धि (Hyperplasia) के कारण नये उत्पन्न हुए होते है अत इन्हे Pseudolobule कहते है। इनके बीच-बीच मे Portal Sinusoids भी नही बनते है अर्थात् इन सेलो को रक्त Portal Vein से नही पर Hepatic Artery से मिलता है। इन सेलसमूहो या Nodules के केन्द्र मे Central Vein भी नही होती या एक किनारे की तरफ होती है। बडे-बडे इन नये बने Lobules के द्वारा तथा नये बने स्नायुतन्तु के द्वारा Hepatic Veins दब जाती है और बन्द हो जाती है। इस प्रकार यकृत् मे स्नायुतन्तु व नये उत्पन्न सेलो के अधिक मात्रा मे बढ जाने (Hyperplasia) के कारण पहले यकृत् आकार मे बडा तथा कुछ कठोर-सा हो जाता है। बाद मे जब सेलो मे वृद्धि (Regeneration) की प्रक्रिया बन्द हो जाती है जब केवल स्नायुतन्तु की वृद्धि ही हो तब यकृत् आकार मे छोटा (Atrophied) हो जाता है। जब यकृत् के सेल मृत हो जाते है तब उनके बीच के Sinusoids भी लुप्त हो जाते है, फिर Portal Veins की सूक्ष्म शाखाये भी सुकड जाती है। इसका परिणाम यह होता है कि Portal System मे रक्त अधिक मात्रा मे भर जाता है। सम्भव है स्नायुतन्तु के सकुचित होने से भी यकृत् के अन्दर Portal Vein की शाखाये भिच (Stenosed हो) जाती है। यकृत् के सेलो के बीच-बीच मे Bile Canaliculi बहुत-कुछ बनी रहती है एव Bile के मार्ग मे अवरोध विशेष नही होता,

इसीलिये कामला का लक्षण इस रोग मे बहुत कम होता है। हा, जब कभी Bile ducts मे Esch Coli तथा Streptococci के कारण शोथ हो जाता है अर्थात् Cholangitis हो जाता है एव Lobules के बीच-बीच मे स्नायुभाव Fibiosis के बढ जाने से यकृत् आकार मे बडा हो जाता है कामला का लक्षण स्पष्ट होता है तो इसे Biliary cirrhosis कहते है।

**लक्षण —**

मध्यम आयु से ऊपर तथा वृद्धावस्था से पहले (४०-५० वर्ष) यह रोग होता है। तथा स्त्रियो की अपेक्षा पुरुषो मे अधिक पाया जाता है। इसका आरम्भ धीरे-धीरे वर्षो तक अज्ञातरूप मे होता है। प्रारम्भ मे रोग के होने पर भी कोई कष्ट नही होता। क्योकि विक्षोभक भोजनो के अति मात्रा मे लेने से यह रोग होता है इसलिये प्रारम्भ मे इस रोग के लक्षण —

(१) यकृत् के सेलो मे फैट के बैठ जाने से तथा चिर० आमाशय शोथ के हो जाने के कारण होते है अर्थात् रोगी को भूख न लगने तथा अन्न के लिये अरुचि रहने के लक्षण होते है। दिनो तक भूख न लगने से एव शरीर का पोषण कम हो जाने से शरीर कृश तथा कुछ पाण्डुर दीखता हे। रोगी को शरीर मे अशक्ति की शिकायत रहती है।

(२) इसके बाद जब आमाशय आत आदि की गिराओ मे उचित मात्रा से अधिक रक्त रुकने लगता है (अर्थात् रोगी की Portal शिराओ मे रक्त भार १०० Millimeteis of Water से ३००-४०० तक बढ जाता है) तब आमाशय आत आदि के अन्दर श्लैष्मिक शोथ (Catanh) के लक्षण हो जाते है अर्थात् इनमे पाचक रस की उत्पत्ति तो कम होती है, श्लेष्मद्रव की उत्पत्ति अधिक हो जाती है जिससे कफाजीर्ण (Hypochlorhydric Gastritis) के लक्षण रहते है। साधारणत आत मे उत्पन्न होने वाली गैस बहुत-कुछ विलीन हो जाया करती है पर शोथ की अवस्था मे उसके कम विलीन होने से पेट मे विष्टम्भ या अफारा रहता है। थोडा भोजन लेने के बाद भी पेट भारी हो जाता है। क्षुद्रान्त्र मे शोथ रहने से मल पतला आता है अर्थात् अतिसार का लक्षण हो जाता है अथवा मला-वरोध की शिकायत रहती है, बहुत बार पेट मे दर्द का लक्षण भी रहता है जो बायु के कारण या यकृत् के बढ जाने के कारण होता है। शरीर का पोषण कम होते जाने से शरीर कृश तथा त्वचा शुष्क दीखती है।

यकृत् से ऊपर के शरीर की त्वचा मे कही Spider Angioma फैली हुई शिराओ का जाल या शिराजाल या खुली त्वचा पर Telangiectasis सिरा जाल अर्थात् फूली हुई सूक्ष्म धमनियो का जाल दिखाई पड सकता है। त्वचा तथा नखो मे पाण्डुता भी झलकती है। जो रोग के आरम्भ मे लोह, विटामिन "सी" के कम मिलने से होती प्रतीत होती है (Hypochromic)।

(३) यकृत् तथा प्लीहा दोनो मे फैट के बैठने तथा सेलो मे अतिवृद्धि हो जाने से वृद्धि का लक्षण होता है। यद्यपि यकृत् की अपेक्षा प्लीहा-वृद्धि कम मात्रा मे होती है। यकृत् बढा न भी हो तो भी उसका किनारा स्पर्श मे आता है अर्थात् कुछ कठोर होता है। जितना-जितना वह अधिक कठोर होता है उतना-उतना उसकी स्पर्शाक्षमता कम होती जाती है। यकृत् मे एक-दो सेन्टीमीटर व्यास के Nodules के कारण उसका पृष्ठ समतल न होकर कुछ-कुछ विषम होता है। जिस विष के कारण इस रोग मे यकृत् के सेलो मे अति वृद्धि होती है उसीसे सम्भवत प्लीहा के Reticular Cells मे भी अतिवृद्धि होती प्रतीत होती है, जिससे वह बडी हो जाती है। बहुत सम्भव है कि उसकी शिराओ मे रक्त के रुक जाने से भी वह कुछ बढती हो। यकृत् के सेलो के रुग्ण होने से उनमे Haemopoietic-Principle का सचय ठीक नही हो पाता जिससे Hyperchromic Macrocytic Anaemia (वातिक पाण्डु) का लक्षण भी होता है अर्थात् इसमे पाण्डुता Hypochromic और Macrocytic दोनो प्रकार की होती है।

(४) आमाशय आत आदि का रक्त जब यकृत् मे से स्नायुभाव की अधिकता के कारण वापिस नही जा पाता तो वह दूसरी कुछ-एक गौण शिराओ के द्वारा शारीरिक शिराओ या Systamic Veins मे जाने लगता है जिनमे से कुछ-एक ये है --

(क) Falciform Ligament —मे जो यकृत् को पेट की अगली दीवार तथा Diaphragm के साथ जोडता है एक Para Umbilical Vein नाभि पर आकर अगली दीवार की शिराओ के साथ सम्बन्ध करती है। इसके द्वारा कोष्ठ की अगली दीवार की शिराओ मे रक्त के लौटने से नाभि पर

तथा उसके ऊपर की शिरायें फैली हुई दीखती है। नाभि के आसपास कभी-कभी एक शिरागुच्छ भी बन जाता है जिसे नाभिशिरा-जाल (Caput Medusae) कहते है।

(ख) भोजन-प्रणाली (Oesophagus) के निचले भाग की शिराये, आमाशय की शिराओ मे सचित हुए रक्त को वापिस Azygos Veins मे पहुचाने लगती है जिससे वे फूलकर मोटी (Varicose) हो जाती है। इनके फट जाने से कभी-कभी इस रोग मे रक्तवमन का लक्षण हो जाता है जो एक भयकर लक्षण है पर बहुधा घातक नही होता (Haemorrhage from Oesophageal Or gastric varices) रक्तवमन १०% अवस्थाओ मे इस रोग के कारण होता है।

(ग) क्योकि गुदा की दीवार मे विद्यमान Inferior Haemorrhoidal Vein ऊपर Superior Haemorrhoidal Vein, तथा उसके भी ऊपर Inferior Mesenteric Vein मे सचित हुए रक्त को वापिस Internal Iliac Vein मे पहुचाने लगती है, इसलिए यह फूल जाती है इसके फूल जाने से कभी-कभी इस रोग मे गुदा से रक्तस्राव होने लगता है। इसलिये गुदा से रक्तस्राव विशेष हो तो भी Portal Cirrhosis रोग का सन्देह करना चाहिये। इस प्रकार के Collateral Circulation से यदि कोष्ठ का रक्त वापिस जाता रहे तथा यकृत् के सेलो मे अति वृद्धि बनी रहे तो इस रोग के वर्षो तक रहने पर भी जलोदर, कामला आदि भयकर लक्षण नही होते।

(५) परन्तु यदि यह रोग बढता ही जाय जिससे उदरशिराओ या Portal Tributaries मे रक्त अधिक-अधिक भरता जाय और उनमे प्रेशर जो Vena cava के अन्दर के भार से सदा अधिक रहता है ६०-११० मिलि० मीटर आफ वाटर से बढ जाय तो कोष्ठ की रक्तवाहिनियो मे से रिस-रिसकर (Transudation के द्वारा) रक्त का द्रव भाग आतो की दीवारो मे ही नही उदरगुहा (Peritoneal Cavity) मे भी भरने लगता है, यह द्रव पतला होता है। इसमे प्रोटीन ३ प्र०श० से कम होता है जिससे इसकी

स्पेसिफिक ग्रेविटी कम अर्थात् १००८ के लगभग होती है। रक्त-वाहिनियो मे दबाव के बढ जाने के अतिरिक्त यकृत् मे प्रोटीन्स की उत्पत्ति के कम होने से एव रक्त मे उनके कम हो जाने से शोथ होता है। जब यह द्रव Peritoneum के शोथ के कारण उत्पन्न होता है तब इसमे प्रोटीन ४ प्र०श० से अधिक होता है तथा इसकी ग्रेविटी १०१५ से अधिक होती है। इस जलोदर के लक्षण या छाती मे जल भर जाने (Hydrothorax) या पादश्वयथु (Oedema) के उत्पन्न होने पर यह रोग कष्टसाध्य या असाध्य हो जाता है रक्तस्राव तथा कामला भी असाध्यता सूचक लक्षण है। इस प्रकार जलोदर का कारण (क) Portal Hypertension है, (ख) रक्त मे Hypoalbuminuria अर्थात् यकृत् के रुग्ण होने के कारण शरीर मे प्रोटीन के निर्माण का कम हो जाना या कुछ प्रोटीन का Peritoneum मे जाना भी है, (ग) सचित सोडियम के कारण Osmotic Pressure के बढने एव Hypothalamus के Osmoreceptor की उत्तेजना से Posterior Pituitary ग्रन्थि की उत्तेजना होती है उससे Antidiuretic Hormones की अधिकता हो जाती है तथा (घ) वृक्को के glomeruli से छनने की प्रक्रिया की मन्दता। जलोदर के साथ-साथ पैरो तथा जाघो पर हलका शोथ का लक्षण भी हो जाता है। रक्त मे प्रोटीन के कम हो जाने (Colloidal Osmotic Pressure के कम हो जाने) से या रक्त की Capillaries पर किसी विष-विशेष का दुष्प्रभाव होने से और उनकी स्रवणशीलता (Permeability) के बढने से यह शोथ होता प्रतीत होता है। यकृत् के रुग्ण सेलो के द्वारा Adrenal Cortex के Salt-retaining Hormone, (Aldosterone) तथा Post Pituitary के Antidiuretic Horm. का निराकरण न कर सकने से उनका विषैला प्रभाव वृक्कमूत्र-स्राविणियो पर होता है। इसी कारण उनमे लवण का पुनर्विलयन बढ जाता है एव मूत्र मे सोडियम व क्लोराइड की निकासी घट जाती है। (Hyperaldosteronism) यद्यपि Antidiuretic hormone की अधिकता से जब शरीर के अवयवो मे जलभाग अधिक रुक जाता है तब रोगी के Serum मे Sodium तथा Chloride की मात्रा नार्मल से कम होती है (नार्मल सोडियम १४०-१५२ m eq-L Chloride ९६-१०६ m eq-L)

(६) यकृत् के सेलो के नष्ट हो जाने से जब उनमे फैट का परिपचन ठीक-ठीक नही होता तब शरीर के अवयवो को फैट नही मिलता, जिससे इस रोग मे शरीर कृश हो जाता है। कृशता तथा पाण्डुता ये इस रोग के सूचक लक्षण होते है। हृदय की निर्बलता और उसके पोषण के न होने से नाडी तीव्र तथा कम भार (Tension) की होती है।

(७) रोग के बढने के साथ-साथ ४० प्र०श० रोगियो मे सायकालिक मन्द-ज्वर ९९ से १०१ डिग्री तक के लगभग होने लगता है जिसका कारण क्या है, यह ठीक-ठीक नही कहा जा सकता। ज्वरो के समान इसमे रोगी का मूत्र मात्रा मे कम (Oliguria) गहरे रग का कुछ अलव्यूमिन से युक्त, अधिक स्पेसिफिक ग्रेविटी, का अम्लीय तथा Urates से युक्त होता है। उसमे Urobilin की मात्रा अधिक होती है।

(८) कुछएक रोगियो मे यकृत् के सेलो के रुग्ण होने के कारण बाइल के मार्गों के भिच जाने से एव रक्त मे Bilirubin के बढ जाने से हलकी-सी कामला का लक्षण भी होता है। इसीलिए रोगी के Serum मे Vanden Bergh Test Direct या Delayed पाजिटिव होता है। बहुत-सो मे यह Indirect positive होता है।

(९) यकृत् के सेलो के रुग्ण होने से Prothrombin तथा Factor VII की उत्पत्ति कम हो जाती है तब शरीर मे रक्तपित्त या रक्तस्राव होने की प्रवृत्ति हो जाती है।

(१०) Tyrosine नामक aminoacid का अन्य प्रोटीन्स के समान ठीक-ठीक परिपचन न हो सकने से त्वचा मे Melanin की वृद्धि हो जाती है जिससे रग कुछ श्याम वर्ण हो जाता है।

(११) जब यकृत् अधिक रुग्ण हो जाता है, वह अपना कार्य बन्द कर देता है, तब विष-सचार या Cholaemia होकर तन्द्रा, कम्प (Tremors, Twitchings) मूर्छा (Coma) आदि मृत्यु-सूचक लक्षण होने लगते है। अर्थात् जब आत मे विद्यमान प्रोटीन-भोजन मे से वेक्टीरिया के द्वारा अमोनिया की उत्पत्ति बढ जाती है और यकृत् के सेल इसे यूरिया मे परिवर्तन करने का कार्य बन्द कर देते है तब यह अमोनिया मस्तिष्क मे पहुच उसके सेलो पर विषैला प्रभाव करता है जिससे ये लक्षण होने लगते है।

पित्तविष-सचार (Cholaemia) या घोर कामला (Icterus Gravis)

या यकृद्रोगजनित मूर्छा (Hepatic Coma) —यकृद्रोगजनित कामला तथा यकृद्वृद्धि (Cirrhosis) के उपद्रव रूप मे विशेषत और कभी-कभी अन्य विषो जैसे Arsenic, Phosphorus, mercury, Carbon tetra Chloride आदि के अति प्रयोग से तथा Lipotropic तत्वो की न्यूनता से भी यकृत् के सेलो मे मृत्यु या क्षीणता (Necrosis) होकर यकृत् का कार्य अतिमन्द पड जाता है। इनके कारण उसके Lobules के केन्द्रीय सेलो मे विशेषत यह प्रक्रिया होती है। प्रारम्भ मे स्नायुभाव (Fibrosis) के कारण यकृत् आकार मे कुछ बडा होता है परन्तु जब उसके फेल होने के लक्षण होने लगते है वह आकार मे बहुधा सकुचित हुआ होता है।

प्रारम्भ मे कामला हलकी होती है पर क्रमश वह गहरी होती जाती है फिर वमन भी होने लगती है। इनके साथ मस्तिष्क पर अमोनिया के दुष्प्रभाव से होने वाले Hepatic coma सम्बन्धी लक्षण जैसे तन्द्रालुता, मास कम्प, प्रलाप, आक्षेप, कण्डराओ मे प्रतिक्षेप (Tendon Reflex) Deep Reflexes मे तीव्रता के लक्षण होते है। श्वास गहरे तथा Cheyne Stokes किस्म के हो जाते है। नाडी तीव्र निर्बल होती, मूत्र मे पित्त, अल्ब्यूमिन, casts होते है। श्लेष्म-कलाओ मे से तथा वृक्को मे से रक्तस्राव (Purpura) होने का लक्षण भी होता है जो रक्त मे Prothrombin की न्यूनतावश होता है। Serum Bilirubin २० मिलि० प्रति श० के लगभग हो जाता है। रक्त मे Infection तथा शरीर मे Potassium की न्यूनता भी इस Coma या मूर्छा के वर्धक होते है। Oesophagus या भोजन नाली के अन्दर Varices के कारण रक्तस्राव हो तो भी यह मूर्छा बढती है।

**भेदक लक्षण :—**

रोगी मे अजीर्ण, अरुचि, आध्मान तथा शरीर मे कृशता, निर्बलता, हलके-से पीलेपन, यकृद्वृद्धि तथा पेट मे और पैरो मे भारीपन को देख कर इस रोग का सन्देह हो जाता है। परीक्षा करने से सीरम मे Bilirubin कुछ बढा हुआ (नार्मल ३-८ मिलि० प्रति १०० मिलि लिटर) B S R कुछ बढा हुआ मूत्र मे Urobilinogen कुछ बढा हुआ होता है Bromsulphthallin test तथा Thymol flocculation positive होता है।

कैन्सर (Carcinoma of the Liver) से जो आमाशय अथवा मलाशय मे कैन्सर हो जाने पर उपद्रव के रूप मे होता है, इस रोग का सन्देह हो सकता है। परन्तु उस रोग मे रोगी को दाये कन्धे पर कभी-न-कभी वेदना होने, सर्वथा प्लीहा

वृद्धि के न होने, यकृत् मे कठोरता और विषमता के अधिक होने, शरीर मे कृशता और अशक्ति के लक्षणो के अधिक होने तथा कामला के लक्षण होते है। यद्यपि यकृत् मे कैन्सर का रोग आमाशय अथवा मलाशय मे कैन्सर के कारण होता है, परन्तु यकृत् मे कष्ट का लक्षण उन अगो मे लक्षणो के होने से पहले होता है। यकृत् मे कैन्सर के कारण Portal Vein का अवरोध हो जाता है जिससे जलोदर का लक्षण होता है। Peritoneum मे कैन्सर के सक्रमण से भी यह जलोदर होता है। सक्रामक कामला रोग प्रथम आयु मे तथा कैन्सरजनित कामला वडी आयु मे हुआ करता है तथा एक बार होकर बढता ही जाता है, उसका रग भी गहरा हरा-पीला होता है।

Biliary cirrhosis या पित्तप्रणाली शोथजनित यकृत्वृद्धि मे पित्त-प्रणालियो मे शोथ के कारण चिरकालिक ज्वर, बढने वाली कामला, अरुचि, आध्मान, कण्डू, श्वेतवर्चस्, गहरे रग के मूत्र आने के लक्षण होते है। इसमे Portal hypertension के जलोदर आदि लक्षण नही होते। ४-५ वर्ष तक कामला रहने के बाद यह रोग यकृत् के फेल होने या रक्तस्राव या infection से घातक हो जाता है। यकृत् के नीचे पित्तप्रणालियो मे अश्मरी (Calculus) या Pancreas के कैन्सर के कारण पित्तप्रणालियो मे पित्त का अवरोध हो जाता है एव उनमे शोथ या Cholangitis हो जाता है। यकृत् आकार मे बडा तथा कठोर होता, मल श्वेतवर्ण फैटयुक्त पतला होता, मूत्र काला Bile से युक्त होता है। Ackaline Phosphatase, Serum Cholesterol बढे हुए होते Bilirubin भी बढा हुआ होता है।

**चिकित्सा :—**

प्रारम्भ मे ही यकृत्वृद्धि रोग का पता लग जाय तो यह ठीक हो सकता है। जलोदर का लक्षण आरम्भ हो जाने पर यह कष्टसाध्य हो जाता है। इसी प्रकार मुख से रक्तवमन (Gastric Varices) या मूर्छा (Hepatic Coma) इस रोगके भयकर लक्षण समझने चाहिये।

**भोजन-चिकित्सा —**

मद्य, लाल मिरच, आचार, सिरके, तीक्ष्ण मसाले तथा घी, तेल मे तले हुए आहारो का परित्याग करना चाहिये। मद्य का एक घूट भी इस रोग के लिये विष का कार्य करता है। Phenobarbitone १ ग्रे० या Promazine Hydi २५-१०० मिलि० दिन मे ३ बार देने से रोगी मे मद्यावरोध के दुर्लक्षण नही होते।

प्रोटीन भोजनो का विशेष प्रयोग करना चाहिये क्योकि वे यकृत् के रक्षक होते है तथा रक्त मे अलव्यूमिन की कमी को पूरा करते है। रोगी के प्रति सेर या किलो-ग्राम भार के पीछे १॥ या २ ग्राम प्रोटीन उसे मिलना चाहिये, इस प्रकार दिन मे १२५-१५० ग्राम प्रोटीन उसे मिलना चाहिये। प्रोटीन भोजनो मे से गाय का दूध या मलाई हटाया हुआ दूध या लस्सी सर्वोत्तम है। या क्रीम निकला हुआ दूध (या Casılan या Lactodex Mılk pıoteın २०-४० ग्राम जल मे) उत्तम भोजन है। Casılan मे नमक के न होने से जलोदर तथा शोथ मे यह बडा उप-योगी भोजन है। Caseın उत्तम Lıpotropıc है। दूसरे नम्बर पर उसे कार्बो-हाईड्रेट ४०० ग्राम के लगभग तक आवश्यक है, ताकि यकृत् को ग्लूकोज मिलता रहे। इसके लिये ४ औस के लगभग ग्लूकोज तथा ६-८ औस किसी फल का रस तथा १०-१५ Unıts Insulın का देना सर्वोत्तम है। इनके अतिरिक्त नर्म बनी सब्जिया, फल तथा अच्छी सिकी हुई रोटी स्वल्प मात्रा मे ठीक है। तीसरे नम्बर पर फैट बहुत थोडी मात्रा मे आधी छटाक घी या मक्खन के रूप मे देना चाहिये। इस रोग मे बाइल के कुछ कम बनने से आतो मे से Vıtamın "A" तथा Vıtamın "D" का भी विलयन शरीर मे कम होता है। कुछ भूख की कमी से भी शरीर को ये विटामिन कम मिलते है। अत रोगी को Vıtamın "A" ५ हजार यूनिट तथा Vıtamın "D" १ हजार यूनिट की मात्रा मे दिन मे एक बार मिलना चाहिये। इसके लिये Adexolın, Radıostoleum, Vıt ad·unıchem किसी का प्रयोग कर सकते है। यकृद्रोगो मे रोगी आराम करे तो रोग अधिक बढने नही पाता, आराम मे भी उसे २५०० कैलोरी का भोजन प्रतिदिन दे देना चाहिये। Cholıne तथा Methıonıne के १-२ ग्राम की मात्रा मे प्रतिदिन १ मास तक देने से यकृत् मे सचित हुए फैट का यथावत् पचन हो जाता है (इसके लिये Neo-methıdıne २५ ग्राम की गोलिया या Dımethıonıne की या Meonın की ४-६ गोलिया प्रतिदिन दी जा सकती है। या इसकी ५ ग्राम मात्रा ३ प्र०श० द्रव के द्वारा या Neomethıdıne १० सी सी अम्पूल या Dımethıonıne का अम्पूल शिरा मे बूद-बूद करके प्रतिदिन डाल देते है। अथवा Methıcol Syrup (B I) या Mıccapsules (Alemb) या T C F Lıpotropıc का प्रयोग करे।) ३ पाव दूध से भी १ ग्राम Methıonıne मिल जाता है अत· दूध के मिलने पर इन कीमती दवाइयो के देने का विशेष लाभ नही रहता। रोगी को शिरा द्वारा ग्लूकोज ५ प्र०श० जिसमे विटामिन "सी" ५०० मिलि० हो प्रतिदिन देना चाहिये। विटामिन बी$_{12}$ भी Lıpotıopıc प्रभाव रखता है अत. १०० मा ग्रा मे वह भी दिया जाता है। औषधियो मे से Prednısolone

१० मिलि० मात्रा मे कई महीनो तक प्रतिदिन देना चाहिये । Mag Sulph पूर्ण घोल १ ड्राम या Sodium Phosphate या Mag Citrate किसी Saline को १ ड्राम की मात्रा मे प्रतिदिन प्रात काल दे देना चाहिये । Brewer's Yeast के ½, १ औंस की मात्रा मे प्रतिदिन दूध के साथ देने या Vitamin "B" complex को बडी मात्रा मे प्रतिदिन कुछ काल देने से यकृत् तथा शरीर का पोषण अच्छा होता है । इसके inositol के द्वारा भी यकृत् से फैट की निकासी बढती है । कार्बोहाईड्रेट भोजन के ठीक-ठीक पचन के लिए विटामिन बी$_1$ १००-२०० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन दे देना चाहिये तथा भोजन के बाद Hcl तथा Pepsin (Acidol Pepsin Bayer, Biglyceropepsin (B I) देना चाहिये । यकृत् मे होने वाली उसके सेलो की क्षीणता को रोकने के लिये Crude Liver Extract जिसमे Vit 'c', Bcomplex, folic acid, iron प्रोटीन्स, $B_{12}$ होते है ४-५ सी०सी० की मात्रा मे प्रतिदिन दो-तीन सप्ताह तक दिया जाता है जिससे पर्याप्त लाभ होता है । Hyperchromic Macrocytic पाण्डुता को भी इससे लाभ होता है। इसके लिये Vit $B_{12}$ पहले १०० और फिर कम मात्रा मे देना चाहिये । Liver Ex यकृत् के लिये Lipotropic होता है । उसमे Vitamin B Complex के होने से तथा कुछ अज्ञात तत्वो के कारण वह यकृत् के परिपचन कार्य मे सहायक होता है तथा वह विषहरण या Detoxication के कार्य मे भी यकृत् की सहायता करता है । दूसरे लोग Hypoproteinaemia के कारण Protein Hydrolysate या Amino Acid Hydrolysate (Peptone Solu Amigen Hydroprotein B I के ५ प्रतिशतक Dextrose मे, ५ प्रतिशतक, बने सोल्यूशन को १-२ या ३ लिटर की मात्रा मे बहुत धीरे-धीरे (प्र मि ३०-४० बूंद) शिरा द्वारा देना इस रोग के लिये लाभदायक बताते है। एतदर्थ १८० सी०सी० Hydroprotein की बोतल तथा ५०% ग्लूकोज की २० सी०सी० अम्प्यूल को मिला सकते है । Protein Hydrolysate (Pronutrin) को मुख द्वारा भी ५० से ३०० ग्राम की दैनिक मात्रा मे इस रोग मे दिया जाता है । Hydroprotein oral के नाम से एतदर्थ इसकी १० औं बोतल मिलती है या Caseione जिसमे casein hydrolysate के साथ विटामिन्स व लोहा है ½-१ औं० मात्रा मे रोज दे । कई लोग Concentrated Human Serum Albumen Solution का शिरा द्वारा प्रयोग इस रोग के लिये लाभदायक बताते है । २५ प्रतिशत Albumen Solution १०० सी०सी० मात्रा मे धीरे-धीरे ३०-४० मिनट मे दिया जाता है । मास द्वारा देने के लिये भी Hydroprotein २५ सी०सी०

अम्प्यूल मिलते है। पाण्डुता के लिये Liver Ex के अतिरिक्त मुख द्वारा Ferrous Gluconate ५ ग्रे० दिन मे ३ बार या Ferrous Sulphate ३ ग्रे० गोलिया दिन मे ३ बार या Imferon मास द्वारा दे सकते है।

बाज़ार मे मिलने वाली कुछएक Lipotropic औषधियो का यहा उल्लेख किया जाता है Delphicol, Syr lipotrop, Syr methionine et choline, Lipotropic Compound, Syr Neomethidine

रोग अधिक बढा हुआ हो, यकृत् के सेल अधिक मात्रा मे क्षत और क्षीण हो चुके हो, तो प्रोटीन भोजन बहुत कम देना चाहिये। क्योकि बडी आत मे जीवाणुओ के प्रभाव से उनमे से जो अमोनिया जैसे विषैले पदार्थ उत्पन्न होते है उनके यकृत् के सेलो के द्वारा निराकरण न कर सकने तथा Portal शिराओ मे अवरोध के होने से Collateral Anastomotic शिराओ द्वारा भी उनके रक्त मे व्याप्त हो जाने से शारीरिक, मानसिक दुर्बलता के लक्षण उत्पन्न हो जाते है (Ammonia Intoxication) उस अवस्था मे ग्लूकोज, फलरस, चाय, काफी, सब्जियो के रसे आदि पर ही रोगी को रखना चाहिये। नमक या सोडियमयुक्त औषध नही देनी चाहिये। आत की स्वच्छता के लिये प्रात Saline की एक मात्रा देनी चाहिये। आत्रस्थित जीवाणुओ की प्रोटीन्स पर हुई क्रिया से उत्पन्न विषो के कारण न्यूनाधिक मूर्छा या मानसिक अशक्ति का लक्षण हो तो जीवाणु-निराकरण के लिये Neomycin Sulfate दिन मे ६ ग्राम छ बार करके २-५ दिन तक देने से लाभ हो सकता है (यह औषधि आत मे से विशेष विलीन नही होती अत आठवी मस्तिष्क नाडी पर इसका दुष्प्रभाव नही होता)। इसी प्रकार यकृत् रोग मे Prothrombin की न्यूनता हो जानी स्वाभाविक है जिससे रक्तपित्त रोग की प्रवृत्ति रहती है। कोष्ठ मे रक्तभार (Portal Hypertension) के कारण आमाशय या आत से रक्तस्राव होकर मूर्छा के होने का भय रहता है। अत २ सी०सी० विटामिन "के" Menadione Sodium bisulphate के मास द्वारा प्रतिदिन कुछ दिन देने और फिर मुख द्वारा १ मिलिग्राम की उसकी (Menadione की) गोली के दिन मे ३ बार देने से इस उपद्रव को रोका जा सकता है। रक्त मे विद्यमान Infection से भी मूर्छा बढती है अत तदनुसार किसी Antibiotic का या Tetracyclines का प्रयोग करना चाहिये। रक्त मे विद्यमान Ammonia के नष्ट करने के लिये २५ ग्राम Arginine glutamate (Modumate) को १०% Dextrose के Solution मे ५% मात्रा मे मिलाकर शिरा द्वारा देना चाहिये। इसे १२ घं० बाद फिर दुहरा सकते है।

जलोदर होने पर उस रोग मे कही गई चिकित्सा करनी चाहिये अर्थात् Aldo-

stieone Hormone के शरीर मे Sodium को रोक रखने के प्रभाव को दूर करने के लिये Spironolactone (Aldectone) को ४००-८०० मिलि० दैनिक मात्रा मे ४ दिन तक दिन मे ३ बार बाटकर देना चाहिये। तथा उसके बाद फिर कोई Thiazide औषधि या Mersalyl मास द्वारा या Thiomerin त्वचा द्वारा देना चाहिये। Chlorothiazide (Diuril) या Hygroton २५०-५०० मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार या Hydrochlorothiazide (Hydrodiuril) २५-५० मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार मुख से देने से सोडियम तथा क्लोराइड पर्याप्त मात्रा मे शरीर से निकल जाते है। Mag Suplh का Saturated-Solution १ औं० ४-४ दिन बाद दे सकते हे। सोडियम विरहित दूध का पाउडर (Edosol) मिलता है उसका प्रयोग करना चाहिये।

Prothrombin की कमी के कारण रक्तपित्त का भय हो और यकृत् के सेल अधिक रुग्ण न हो तो विटामिन "के" के प्रयोग से उसे रोका जा सकता है। Menaphthone १-३ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार मुख से दे सकते है।

## यकृद्रोगजनित रक्तस्राव

### Haemarrhage from Oesophageal and Gastric Varices

यह एक भयकर उपद्रव है। ५०% के लगभग रोगियो मे घातक होता है इसलिये इसकी चिकित्सा हस्पताल मे ही हो सकती है, जहा रोगी के सिर को नीचे करके लिटाया जाता तथा उसे गर्म रखा जाता है, उसके रक्तभार व नाडी की जाच रखी जाती है। घबराहट को कम करने के लिये उसे Morphine Sulphate $\frac{1}{6}$ ग्रेन या Sodium Phenobarbitone $1\frac{1}{2}$ ग्रेन का इजेक्शन दे दिया जाता है। रक्तस्राव, यकृत्वृद्धि के कारण आमाशय या भोजन नाली की शिराओ मे से होता है या यदि Peptic Ulcer भी हो तो उसके तल मे विद्यमान किसी Artery मे से होता है, दोनो मे से किससे हुआ है इसका निर्णय करना कठिन होता है, क्योकि रक्तस्राव के कारण यकृत् तथा प्लीहा दोनो आकार मे छोटे हो जाते है। इसलिये इस रक्तस्राव मे रक्तदान Transfusion अत्यावश्यक होता है। इन दोनो चिकित्साओ से रक्तस्राव बन्द हो जाता है। Oesophageal varices का निश्चय Oesophagoscopy से हो जाता है। यदि फिर भी मुख से रक्तस्राव हो तो Pitressin २० Units को २०० मिलि लि० नार्मल सेलाइन मे मिला बूद बूद करके शिरा द्वारा देना चाहिये। रक्तस्राव से निकले रक्त के कणो के पचने से उत्पन्न विषो या Protein Toxic Products के शिराओ के द्वारा मस्तिष्क मे जाने से मूर्छा (Coma) का उपद्रव २४ घण्टे के अन्दर हो

सकता है। अत आमाशय मे हुए रक्तस्राव को Aspiration के द्वारा निकाल लेना चाहिये और आत मे हुए रक्तस्राव को निकालने के लिये Magnesium Sulphate Mixture ४ ड्राम रोगी को Nasogastric नाली के द्वारा देना या पिलाना चाहिये। आत मे विद्यमान रक्त के प्रोटीन्स मे से Bacteria के द्वारा होने वाली विषो की उत्पत्ति को रोकने के लिये १ ग्राम Neomycin ४-४ घण्टे पर Stomach tube के द्वारा दे देना चाहिये

यकृद्रोगजनित मानसरोग—Hepatic Encephalitis व Coma के लिये प्रोटीन भोजन व Ammonia का प्रयोग सर्वथा बन्द करके ५ प्र०श० ग्लूकोज मिश्रित जल जिसमे १ प्र०श० Potassium Chloride Solution मिला हो शिरा द्वारा देना चाहिये। या Ryl's tube के द्वारा पेट मे प्रतिदिन २ लिटर २० प्र०श० ग्लूकोज सोल्यूशन डाल देना चाहिये। किसी फल के रस को पर्याप्त मात्रा मे दे देने से Potassium की न्यूनता पूर्ण हो जाती है।

# बाल यकृद्वृद्धि

## Infantile Cirrhosis of the Liver, Tropical Cirrhosis Intercellular Hepatic Cirrhosis

**फैट पाचक तत्त्व** —(Lipotropic Factors)

जैसे ऊपर कहा गया है कि दूध, अण्डा, मास आदि जातव प्रोटीन्स के पचन (Hydrolysis) से Cystine तथा Methionine नामक गधक युक्त Amino-acids उत्पन्न होते है। इसी प्रकार दूध के Casein नामक प्रोटीन से Choline, जो Vitamin "B" का एक अश है, उत्पन्न होता है। ये सब द्रव्य यकृत् के सेलो मे विद्यमान फैट के पाचन मे अर्थात् उसके Phospholipid बनाने मे सहायक होते है। इनके अतिरिक्त Vitamin $B_{12}$' Liver Extract तथा यीस्ट भी यकृत् के सेलो मे आये फैट के पाचन मे सहायक होते है। इन्हे फैट पाचक या Lipotropic Factor कहते है। जान्तव आहारो के अतिरिक्त अन्न के प्रोटीन से भी ये द्रव्य उत्पन्न होते है परन्तु कम मात्रा मे, दालो के प्रोटीन्स से इनकी उत्पत्ति अन्न की अपेक्षा भी कम होती है इसीलिये जब किसी व्यक्ति को कार्बो-हाईड्रेट या फैट ४०-५० प्रतिशतक से अधिक तथा प्रोटीन १० प्रतिशतक से कम मिलता हो तो उसके यकृत् के सेलो मे फैट की मात्रा बढ जाती है (Fatty Infiltration की प्रक्रिया होने लगती है)।

**कारण :—**

६ मास से २ वर्ष तक की आयु के शिशुओ मे कभी-कभी यकृत् आकार मे बडा तथा कुछ कठोर हो जाता है, इसे बाल यकृद्वृद्धि का रोग कहते है। यह रोग शहरो मे होता है तथा मध्यम वर्ग के शाकाहारी परिवारो मे अधिकत पाया जाता है। जब शाकाहारी माता के दूध पीने वाले बालक को माता का दूध कम मिले, गाय-भैस का ही दूध अधिक मिले तो उसमे इस रोग के होने का भय रहता है। क्योकि यह दूध प्राय जल के द्वारा हलका करके खाण्ड मिलाकर पिलाया जाता है, ऐसा करने से बालक के आहार मे प्रोटीन की मात्रा कम हो जाती है तथा कार्बोहाइड्रेट एव फैट की मात्रा बढ जाती है जिससे उसके यकृत् के सेलो मे फैट अधिकाधिक मात्रा मे निक्षिप्त हो जाता है (माता के दूध मे प्रोटीन $\frac{2}{3}$भाग Lactalbumen है जो घुलनशील होता है। $\frac{1}{3}$ भाग अघुलनशील Caseinogen होता है इसकी फुट्टिया सुपच होती है। गाय के दूध के प्रोटीन मे $\frac{1}{4}$ भाग Lactalbumen, $\frac{3}{4}$ भाग Caseinogen होता है उसकी फुट्टिया दुष्पच होती है। माता के दूध के फैट के globules बहुत छोटे होते है गाय के दूध के ये globules बडे होते है)। इसी प्रकार जिन बालको को ६ मास की आयु हो जाने पर शीघ्र ही अन्न, खाण्ड, मसाले आदि अधिक मात्रा मे दे दिये जाते है, उनमे भी यकृत् के अन्दर फैट का सचय अधिक मात्रा मे होने लगता है। ऐसा प्रतीत होता है कि यकृत् के सेलो मे फैट के भर जाने से वे फूलकर फैल जाते है। जिससे सेलो के बीच के Sinusoids के तग हो जाने से सेलो को ऑक्सीजन और पोषक द्रव्य कम मिलते है। परिणामत उनमे क्षीणता या मृत्यु की प्रक्रिया आरम्भ हो जाती है। ऐसी अवस्था मे जब यकृत् के सेलो मे फैट की मात्रा अधिक होती है यदि बालक को अजीर्ण, अतिसार, मलबन्ध के रोग रहे तो वहा पर उत्पन्न किसी विष के यकृत् मे जाते रहने से या आत मे विद्यमान किसी जीवाणु विष (B Coli Infection) के यकृत् मे जाते रहने से उसमे मृत्यु की प्रक्रिया और अधिक प्रबलता से होनी है।

**विकृति :—**

इस प्रकार इस रोग मे यकृत् के सेलो मे पहले फैट की वृद्धि होती है और फिर उनमे मृत्यु (Necrosis) की प्रक्रिया आरम्भ हो जाती है। सेलो के क्षीण होने के साथ-साथ नये सेलो और Lobules का निर्माण भी होने लगता है (Pseudolobulation की प्रक्रिया भी होने लगती है) फिर इन नये बने सेलो मे भी

मृत्यु की प्रक्रिया होने लगती है। इस प्रकार सेलो के क्षीण होते जाने से सेलों के चारो ओर तथा Lobules के चारो ओर स्नायुतन्तु (Connective Tissue) की वृद्धि हो जाती है (Pericellular एव Perilobular Fibrosis की प्रक्रिया होने लगती है)। बढे हुये सेलो तथा बढे हुए स्नायुतन्तु दोनो मे Lymphocytes भी अधिक मात्रा मे सचित हो जाते है। बढे हुये स्नायुतन्तु से शिराये (Hepatic Veins) कुछ पूर्ण तथा कुछ अपूर्णतया भिच जाती है एव अवरुद्ध हो जाती है।

**लक्षण :—**

इस रोग की प्रथम अवस्था को अर्थात् यकृत्वृद्धि से पहले की अजीर्ण रोग की अवस्था को आन्त्र शोथ (Intestinal Catar) की अवस्था कहते है। यह अवस्था बहुत धीरे-धीरे अज्ञातरूप मे आरम्भ होती है। इस अवस्था मे बालक या तो भोजन अधिक मात्रा मे लेने लगता है, या उसकी भूख कम हो जाती है। भोजन के भली प्रकार हजम न होने से उसके पेट मे हवा रहती है जिससे उसका पेट अफरा हुआ, या उभरा हुआ दीखता है, उसे प्राय मलबन्ध रहता है अथवा कभी-कभी अतिसार हो जाता है। भोजन के जीर्ण न होने से उसका रग मटियाला सा हो जाता है तथा शरीर कुछ कृश दीखने लगता है। देखने मे बालक मन्द एव उदासीन-सा होता जाता है तथा कभी-कभी उसे हल्का-सा ज्वर भी प्रतीत होता है। परीक्षा करने पर उसका यकृत् अगुलियो को स्पर्श होने लगता है परन्तु मृदु होता है।

इस रोग की द्वितीयावस्था को यकृद्वृद्धि की अवस्था कहते है। इस अवस्था मे यकृत् आकार मे पर्याप्त बडा हो जाता है तथा स्पर्श मे कठोर प्रतीत होता है। Portal रक्तवाहिनियो मे रक्तभार बढने से प्लीहा भी कुछ बढ जाती है। बालक का पेट विशेष उभर जाता है। उसे मलबन्ध या अतिसार मे से कोई-सा लक्षण होता है। उसे ज्वर भी रहता है जो विषम होता है। उसकी आखो मे कुछ-कुछ पीलापन झलकता है। Serum की परीक्षा करने पर Vanden Bergh Test Direct अथवा Delayed Positive होता है। मूत्र मात्रा मे कम, अम्लीय तथा पीला, Urobilin से युक्त होता है। रक्तपरीक्षा करने पर Leucocytosis का लक्षण मिलता है।

इस रोग की तृतीय अवस्था को कामलावस्था या जलोदरावस्था या यकृत् के कुछ छोटे एव कठोर हो जाने के कारण यकृत् की कठोरावस्था (Contraction Stage) कहते है। इस अवस्था मे कुछ-कुछ जलोदर प्रारम्भ हो जाता है तथा

आतो मे कामला का लक्षण हो जाता है। बालक का पेट अधिक उभर जाता है। उस पर की शिराये अधिक स्पष्ट हो जाती है। यकृत् आकार मे कुछ छोटा पर कठोरतर हो जाता है। मल मटियाले रग का तथा दुर्गन्धित होता है। ज्वर लगातार रहने लगता है। इस अवस्था मे बालक कुछ बेसुध-सा होकर पडा रहता है। इस प्रकार तीन-चार मास से लेकर दो वर्ष तक रोग रह सकता है तथा अत मे Cholaemia होकर या किसी उपद्रव के हो जाने से मृत्यु हो जाती है। प्रथम अवस्था तथा द्वितीय अवस्था के प्रारम्भ मे यह रोग अच्छा हो सकता है। तृतीयावस्था मे ठीक नही होता।

**चिकित्सा :—**

यदि गर्भावस्था मे माता को यकृद्रक्षक Amino Acids तथा विटामिन "बी" दिये जावे तथा यदि शिशु को माता के दूध पर ही पाला जाय तो यकृत्वृद्धि रोग के होने का भय विशेष नही रहता। माता को दूध कम उतरता हो तो डब्बे का Half Cream Milk बिना खाण्ड के, बालक को पिलाना चाहिये। बालक को अन्नप्राशन कराते समय भी अन्न, खाण्ड, घृत तथा साधारण आहार-द्रव्यो का प्रयोग बहुत ही धीरे-धीरे क्रमश कराना चाहिये, क्योकि कार्बोहाईड्रेट भोजनो व फैट के विदग्ध होते रहने से यह रोग होता है। इस समय बालक को Vitamin "C" तथा "B" का प्रयोग कराने से इस रोग के होने का भय नही रहता।

यकृद्वृद्धि रोग की प्रारम्भिक अवस्था मे अर्थात् अजीर्णावस्था मे बालक का दूध बन्द करके उसे कुछ दिन दूध के पानी पर रखना चाहिये, उसके साथ जल तथा फलरस भी उचित मात्रा मे देने चाहिये। अतिसार के शान्त हो जाने पर फिर स्नेहरहित दूध के चूर्ण (Glaxo, Cow and Gate, Oster Milk या Toned Milk) का आहार देना चाहिये तथा Casein Hydrolysate २-४ छोटे चम्मच प्रतिदिन देना चाहिये। मलबन्ध के लिये आत को कुछ साफ रखने के लिये बालक को Calomel $\frac{1}{8}$ ग्रेन, Pulv Rhei ३ ग्रेन, मिलाकर मधु के साथ चटाये या Hydragyri Cum Creata १-२ ग्रेन देवे तथा प्रात Milk of Magnesia या Alba mixture १ ड्राम देवे। Felamine या Cholectrin $\frac{1}{3}$ गोली के दिन मे तीन बार देने से भी पित्त का प्रवाह बढता है।

यकृद्रोग की शान्ति के लिये Methionine (Meonine) Choline दोनो १-१ ग्राम दैनिक मात्रा मे दिन मे ३ बार शर्बत या मिक्स्चर के रूप मे मुख द्वारा दिये जाते है। Methionine, Choline, Inositol, Vitamin $B_{12}$, Liver Extract आदि की गोलिया तथा मिक्स्चर (T C F. Lipotropic Com-

pound, Neomethıdın Syrup, Methıcol (B I ) Dephıcol Solutıon, Ledeı le) मिलते है जिनका भोजन के बाद कुछ मास तक लगातार प्रयोग करने से बालक को पर्याप्त लाभ होता है। Lıpotıopes तथा Vıtamın $B_{12}$ के इजेक्शन से भी लाभ होता है। Crude Lıveı Ex मास द्वारा सप्ताह मे २ दिन १ वर्ष तक देते रहना चाहिये। ज्वर तीव्र हो तो Teıramycın या Neomycın आधे ग्राम दैनिक का प्रयोग कुछएक दिन तक करने से वह शान्त हो जाता है। श्वास-सम्बन्धी उपद्रवो मे Penıcıllın का प्रयोग करना चाहिये। कामला के लिये Stervıd चिकित्सा लाभदायक हो सकती है।

## पित्ताशय (Call Bladder) के रोग

पित्ताशय —

पित्ताशय ४ इच लम्बा होता है तथा बाहर Seıous स्तर या Perıtoneum से, मध्य मे Fıbrous स्तर, और अन्दर Mucous स्तर से बना है, जिसमे ४५ सी०सी० के लगभग पित्त (बाइल) जमा रहता है। यह यकृत् के दाये खण्ड के निचले पृष्ठ पर ९वी Costal Cartılage के अगले सिरे पर Mammary Lıne पर होता है। यकृत् मे प्रतिदिन १००० सी सी के लगभग बाइल बनकर Hepatıc Duct के द्वारा बाहर आता है फिर इसके और Gall Bladder से निकली नाली अर्थात् Cystıc Duct के मिलने से Common-Bıle Duct बन जाती है जो यकृत् मे से आये हुए अथवा Gall Bladdeı मे सचित हुए पित्त को ग्रहण्याशय (Duodenum) मे ले जाती है। जब भोजन नही किया जाता तब पित्त पित्ताशय मे सचित होता रहता है जहा उसका बहुत-सा जलाश फिर से शरीर मे विलीन हो जाता है जिनसे वह ५-१० गुणा गाढा हो जाता है। जब भोजन आमाशय—निम्न द्वार से आगे बढता है तब इसके विक्षोभ से वहा की श्लेष्मकला से Cholecystokının Horm उत्पन्न होकर रक्त द्वारा पित्ताशय मे पहुचता है, पित्ताशय मे उससे सकोच उत्पन्न हो जाता है जिससे गाढा हुआ पित्त वहा से ग्रहण्याशय मे आ जाता है। Cystıc Arteıy से, जो दाई Hepatıc Aıt की एक शाखा है, इसे रक्त आता है, इसकी शिराये दाई Portal Veın मे जा मिलती है। इसकी लसीका वाहिनिया Cystıc Gland मे आती है जो Cystıc तथा Hepatıc Ducts के सन्धिस्थान पर है। इसकी Sympathatıc तथा Vagus की नाडिया Caelıac Plexus से आती है तथा Sympathetıc नाडिया निचले Segments से सम्बन्धित रहती है जिससे Gallbladder का दर्द पीछे निचली Thoracıc Nerves

के प्रदेश मे होता प्रतीत होता है। Vagus की उत्तेजना से इसमे सकोच होता है Sympathetic की उत्तेजना इसमे से पित्त की निकासी बन्द हो जाती है।

# पित्ताश्मरी

## Choledocholithiasis, Gallstones, Biliary Calculus

**कारण :—**

पित्ताश्मरी रोग पुरुषो की अपेक्षा स्त्रियो मे अधिक होता है। उनमे भी ४०-४५ वर्ष की स्थूल शरीर की ३० प्र०श० के लगभग स्त्रियो मे जो कार्बोहाइड्रेट तथा फैट का भोजन अधिक मात्रा मे लेती है तथा जिन्हे बाल-बच्चे भी हो चुके होते है, अधिकत होता है। १५ प्र०श० के लगभग इस आयु के पुरुषो मे भी होता है। इनके पित्ताशय मे पित्ताश्मरिया क्यो उत्पन्न हो जाती है इसके ठीक-ठीक कारण का अभी तक पता नही चला, पर इतना कहा जा सकता है कि जब पित्ताशय मे पित्त अधिक देर तक रुका रहे तथा वहा थोडा गाढा होने के स्थान पर अर्थात् केवल ५-१० गुणा गाढा होने के स्थान पर और भी अधिक गाढा हो जाय तब पथरी बनने की अधिक गुजायश रहती है। बैठे रहने से, व्यायाम न करने से तथा स्त्रियो मे गर्भस्थिति के काल मे पित्ताशय मे पित्त अधिक रुका रहता है एव अधिक गाढा हो जाया करता है। अधिक गाढा हुआ पित्त पित्ताशय की श्लेष्मकला के लिये विक्षोभक एव पित्ताशय शोथ का कारण हो जाता है। जिससे उसके अदर से श्लेष्मस्राव (Exudation) अधिक मात्रा मे निकलने लगता है। इस श्लेष्म-स्राव के Leucocytes, Fibrin तथा झडे हुये Epithelium के सेलो के साथ मिलने से छोटे-छोटे श्लेष्मकण (Masses of Exudation) बन जाते है जो पथरियो के लिये न्यूक्लियस का काम करते है। अब यदि यकृत् के रुग्ण होने के कारण उसमे पित्त का निर्माण ठीक-ठीक न हो अर्थात् उसमे Bile acids या Bile Salts (९%) तथा Fatty Acids (१२%) की कि जिनके कारण Cholesterol (०६%) उसमे घुला रहता है, कम उत्पत्ति हो तो पित्ताशय मे Cholesterol नीचे बैठने लगता है, इन श्लेष्मकणो के चारो ओर इसकी तह बैठ जाती है। इसके ऊपर फिर कैल्सियम के Bilirubin (५%) के साथ मिलने से बने Calcium Biliiubinate की तह बैठ जाती है। Cal Carbonate का भी इनमे मिश्रण होता है। इस प्रकार बारी-बारी से इन दोनो द्रव्यो की तह के बैठते जाने से छोटी-छोटी पीले रग की मिश्रित पित्ताश्मरिया (Mixed Stones) बन जाती है। यदि पित्ताशय की श्लेष्मकला मे सक्रमणजनित शोथ हो

जो आंत मे से आये Escherichia Coli, Solmonilla Typhi, Streptococci, Staphylococci के कारण होता है अर्थात् पित्ताशय शोथ (Cholecystitis) रोग हो जिससे उसमे श्लेष्मस्राव की मात्रा अधिक उत्पन्न हो और वह Bile Salts को विलीन कर ले तो भी Cholesterol के बैठ जाने से पित्ताश्मरिया बन जाती है। इस प्रकार पित्ताश्मरिया, यकृत् और पित्ताशय के रुग्ण होने के कारण, तथा उसमे पित्त के अधिक देर तक रुके रहने के कारण होती प्रतीत होती है। सम्भव है रक्त मे Cholesterol की अधिकता भी इस रोग का कारण है और ऐसी अवस्था मे बाइल मे भी उसकी वृद्धि हो जाती है। Cholesterol प्रधान अश्मरिया भी कभी-कभी होती है (Soft Stones)।

**पित्ताश्मरी के लक्षण —**

जब तक पित्ताश्मरिया पित्ताशय मे रुकी रहती है तबतक इन्हे शान्त अश्मरिया या Silent Stones कहते है, पर क्योकि उनके कारण पित्ताशय मे विक्षोभ रहता है तथा विक्षोभ के कारण न्यूनाधिक शोथ भी रहता है, इसलिये पित्ताशय शोथ के कारण उत्पन्न होने वाले लक्षण रहते है। इस पित्ताशय शोथ मे प्राय करके आमाशय सम्बन्धी लक्षण अर्थात् अजीर्ण के लक्षण रहते है, इन्हे पित्ताशय सम्बन्धी अजीर्ण (Gall Bladder Dyspepsia) कहते है। क्योकि इन दोनो आशयो को ही Vagus से तथा ८वे, ९वे Segment से निकली Sympathetic नाडिया (Great Splanchnic तथा Caeliac Ganglion के द्वारा) आती है, इसलिये पित्ताशय का कष्ट आमाशय मे प्रक्षिप्त (Reflex) हुआ प्रतीत होता है। इस प्रकार भोजन करने के कुछ काल बाद पेट मे भारीपन तथा आध्मान या अफारे (Flatulence) के लक्षण हो जाते है। आमाशय प्रदेश (Epigastrium) मे या उसके दाई ओर पेट के ऊपर के भाग मे हलका-हलका दर्द उठने लगता है, खट्टे डकार आते है। भोजन के बाद जब पित्ताशय मे सकोच कर्म (कन्ट्रेक्शन) होकर उसमे से पित्त निकलने लगता है तब यह दर्द तथा अन्य लक्षण विशेष होते है, विशेषत अधिक भोजन करने या घी, तेल आदि के पक्वान्न लेने के बाद यह दर्द होता है।

जब कोई पित्ताश्मरी पित्ताशय ग्रीवा (Cystic Duct) मे फस जाती है, तब पित्ताश्मरी शूल (Biliary Colic) का लक्षण उत्पन्न होता है। यदि मार्गरोध चिरस्थायी हो तो पित्ताशय, श्लेष्मद्रव के भर जाने से फूलकर बडा हो जाता है, जिसे Hydrops कहते है।

जब पित्ताश्मरी Common Bile Duct मे प्रवेश करके रुक जाती है तो

उस नाली पर इसका दबाव पडने से अश्मरी शूल Biliary Colic का दौरा आरम्भ होता है जिसमे शूल आमाशय प्रदेश मे प्रतीत होता है। जब यह लचकीली नाली फैल जाती है तब यह शूल का वेग समाप्त हो जाता है। इसमे अश्मरी के रुकने से इसके अन्दर श्लैष्मिक शोथ (Catarrhal Cholangitis) हो जाने के कारण न्यूनाधिक रूप मे कामला का लक्षण भी हो जाता है। शूल के १-२ दिन के अन्दर कामला प्रकट हो तो इसीका सन्देह करना चाहिये। यह पित्ताश्मरी नीचे उतरकर इस नाली के निचले सिरे (अर्थात् Ampulla of Vater) मे जो एक तग स्थान होता है, रुक सकती है, तब भी Cholangitis के कारण कामला के होने का लक्षण होता है। पर यह कामला पित्ताश्मरी शूल के वेग के होने के बाद आरम्भ हुई होती है। Common bile duct मे अश्मरी के कारण होने वाली कामला को Obstructive अवरोधजनित कामला कहते है।]

# पित्ताश्मरी शूल

## Biliary Colic, Gall Stone Colic, Chronic Calculous Cholecystitis

अधिक मात्रा मे भोजन लेने या भारी भोजन लेने के कुछ घण्टे बाद अर्थात् सायकाल या रात्रि के समय पित्ताश्मरी का शूल सहसा आरम्भ हुआ करता है। तथा अश्मरी के Cystic या Common Bile Duct या Ampulla मे रुक जाने पर या तो पित्ताशय मे उत्पन्न सकोच (Spasm) के कारण होता है या Fibro Elastic Ducts के तन जाने से होता है तथा Ampulla मे उसके अन्दर विद्यमान Smooth-Muscle के स्तम्भ (कन्ट्रेक्शन) से उत्पन्न होता है। यह शूल या चुभने वाला दर्द पेट के ऊपर के दाये भाग मे मध्यरेखा के पास के प्रदेश मे होता है तथा इतने तीव्र रूप मे होता है कि कष्ट से रोगी अत्यधिक व्याकुल और बेचैन दीखता है। वह दर्द से दोहरा हो-हो जाता है, चीखता है, और बेहाल होकर इधर-उधर फिरता है। दर्द पीछे पीठ पर Scapula के प्रदेश मे अथवा ऊपर कन्धे मे जाता प्रतीत होता है अर्थात् त्वचा के जिस प्रदेश मे ८-९ Segments से निकली नाडिया जाती है, वहा पर भी प्रतीत होता है। रोगी के चेहरे पर पसीना आ जाता है। उसका तापमान नार्मल से कम होता है, नाडी तीव्र तथा निर्बल होती है। पित्ताशय शूल के कारण रोगी को वमन होती है जिसमे लेसदार पानी तथा कुछ बाइल आती है तथा वमन से दर्द मे कुछ-कुछ कमी भी प्रतीत होती है। यह दर्द बहुत देर तक नही रहता। जिस प्रकार सहसा आरम्भ हुआ था, उसी प्रकार सहसा शान्त हो

जाता है। इसके बाद कुछएक मे यह दर्द फिर कुछ-कुछ घण्टो बाद उठता है, अथवा महीनो और वर्षो के अन्तर के बाद भी उठ जाता है। इस वेग के बाद यदि कामला हो जाय, मूत्र भी Bilirubin के कारण गहरे रग का आने लगे तो समझना चाहिये कि Common Bile Duct मे अश्मरी के कारण शोथ हो गया है। वृक्क शूल (Renal Colic) पीछे पीठ पर से शुरू होकर नीचे जननेन्द्रिय अथवा उसके अन्दर की ओर जाता है। उसमे बार-बार मूत्र मे रक्त के होने का लक्षण भी होता है। आत्र शूल नाभि प्रदेश पर होता है। हृदय शूल (Coronary Thrombosis) ऊपर ग्रीवा या बाहु की दिशा मे जाता है। तथा उसमे श्वास-कृच्छ्रता का लक्षण (Dyspnoea) भी होता है तथा ६० वर्ष की आयु के पुरुषो मे ही होता है। आमाशय या मलाशय के कैन्सर के कारण Metastatic कैन्सर हो तो भी कामला का लक्षण होता है ऐसे ही Ampulla, Common duct या Panereas मे कैन्सर हो तो भी कामला का रोग होता है इसे अवरोधजनित Obstructive Jaundice कहते है। इस अवस्था मे Serum Alkaline Phosphatase बढा हुआ होता है। Bromsulphthalein retension का लक्षण होता है तथा Prothrombin time दीर्घ होता है। Common bile duct मे अवरोध बना ही रहे तो स्पष्ट है कि Biliary Cirrhosis का रोग भी हो जाता है और यकृत् फेल होने लग जाता है। पित्त-प्रणालियो मे शोथ के रहने से तथा उनमे Esch coli Aerobacter Aerogenes, Proteous Vulgaris, Streptococcus faecalis के सक्रमण के कारण Cholangitis या पित्तप्रणाली शोथ का रोग भी हो जाता है।

## पित्ताशय शोथ, पित्ताशय शूल (Cholecystitis)

जैसा ऊपर कहा गया है अधिक भारी भोजन करने वाली आधी उमर से ऊपर की स्थूल शरीर की, बैठे रहने वाली स्त्रियो मे पित्ताशयगत पित्त का प्रवाह कम होने से वह अधिक गाढा हो जाता है। जिससे वह पित्ताशय की श्लेष्मकला के लिये विक्षोभक हो जाता है। इस विक्षोभ से इसमे न्यूनाधिक शोथ-सा बना रहता है। ऐसी अवस्था मे यदि तीव्र अजीर्ण (Acute Gastritis) होकर जैसे किसी विषैले या भारी भोजन खाये जाने पर या तीव्र ज्वरो मे होता है, आमाशय मे एसिड या पाचक रस सर्वथा क्षीण हो जाय तो क्षुद्रान्त्र के निचले भाग मे विद्यमान Escherichia Coli ऊपर ग्रहण्याशय (Duodenum) तक आकर वहा से पित्त मार्ग या Lymphatics द्वारा पित्ताशय मे भी सक्रमण कर जाते है। इस प्रकार

पित्ताशय मे उनका सक्रमण होकर पित्ताशय शोथ का रोग हो जाता है। सम्भव है कि गले, दात आदि मे से रक्त के द्वारा विशेषत Non Haemolytic Streptococci और कभी-कभी Staphylococcus आदि का सक्रमण भी वहा पर हो जाता है। Typhoid मे भी पित्ताशय मे सक्रमण हो सकता है, तो भी बाइल का गाढा हो जाना इस रोग का प्रधान कारण है। पित्ताशय प्रणाली (Cystic-Duct) का स्रोत तग होता है, दीवार मोटी होती है, उसमे स्वल्प-सा भी शोथ हो जाय उसका स्रोत न्यूनाधिक बन्द हो जाता है। Appendix के समान इसके भी मुख के तग हो जाने पर इसमे शोथ होता है। ऐसी अवस्था मे इसके अन्दर विद्यमान बाइल अधिक गाढा हो तो उसके Bile Salts तथा Bile Acids के विक्षोभक होने से पित्ताशय सूज जाता है। जीवाणु इसमे गौण कारण प्रतीत होते है। चिरस्थायी पित्ताश्मरी का होना इस रोग का प्रधान कारण प्रतीत होता है।

**तीव्र पित्ताशय शोथ :—**

इस प्रकार चिरस्थायी पित्ताशय शोथ के रहने पर कभी-कभी जीवाणु सक्रमण के द्वारा यह रोग जब तीव्र रूप मे होता है, जैसाकि ४०-५० वर्ष की स्त्रियो मे विशेषत होता है, इसे तीव्र पित्ताशय शोथ (Acute Cholecystis) कहते है। जब यह तीव्ररूप भी मृदुरूप मे हो अर्थात् पित्ताशय शोथ मृदु हो तो इसे तीव्र श्लै० पित्ताशय शोथ (Acute Catarrhal Cholecystitis) कहा जाता है। इसमे पित्ताशय प्रदेश मे दर्द के साथ अरुचि और वमन के लक्षण होते है। पित्ताशय मे शोथ तीव्ररूप मे हो तो पैत्तिक (Suppurative) तथा वातप्रधान (Gangrenous) पित्ताशय शोथ (Cholecystitis) का रोग भी हो जाता है। इन अवस्थाओ मे, जैसे ऊपर कहा गया है, बहुधा पित्ताशय मे अश्मरी भी होती है। पित्ताशय प्रदेश पर तीव्र शूल, अरुचि, वमन, अफारे के लक्षणो के अतिरिक्त ज्वर तथा नाडी की तीव्रता तथा Leucocytosis के लक्षण भी होते है। Serum bilirubin २ ५ मिलि० प्र०श० से ऊपर हो जाय तो इसमे हलकी-सी कामला भी रहती है, और पित्ताशय पर स्पर्शाक्षमता का लक्षण विशेष होता है। रोगी शिथिल-सा होकर पडा रहता है। पूयभाव न हो तो यह रोग शीघ्र ठीक हो जाता है, यद्यपि दुबारा इसके होने का भय रहता है। इस रोग का Appendicitis से भेद करना चाहिये। X-Ray से इसमे $\frac{1}{8}$ रोगियो मे gall stone मिलता है। I. V Cholecystography से भी इसका निश्चय हो जाता है।

जीर्ण पित्ताशय शोथ (Chronic Cholecystitis) जो प्रारम्भ से ही

जीर्णरूप मे आरम्भ होता है या तीव्र शोथ के उपद्रव के रूप मे होता है, अधिक सुलभ रोग है। इस अवस्था मे शोथ के चिरकाल तक रहने से श्लेष्मकला तथा मासमय स्तर मे Fibrosis या स्नायुततु वृद्धि की प्रक्रिया हो जाती है, जिससे पित्ताशय कठोर और कुछ स्थूल हो जाता है, उसमे पित्ताश्मरिया भी प्राय होती है।

**लक्षण :—**

चिरस्थायी पित्ताशय शोथ मे चिरस्थायी अजीर्ण के लक्षण समय-समय पर होते रहते है, जैसे स्निग्ध तथा भारी भोजन लिये जाने के कुछ घण्टो बाद आमाशय प्रदेश (Epigastrium) तथा दाई पसलियो के नीचे के प्रदेश मे, ऊपर तथा पीछे की तरफ जाने वाली दर्द के होने, आमाशय प्रदेश पर आध्मान के रहने और अरुचि, वमन, सादे डिकारो या अम्लोद्गार आदि के होने के लक्षण होते है तथा पित्ताशय पर स्पर्शाक्षमता का लक्षण भी होता है। पित्ताशय के रोग मे कष्ट आमाशय मे प्रतीत होता है क्योकि दोनो की नाड़िया एक ही स्थान से आती है (९वी Dorsal Segment) साधारणत ज्वर नही होता पर कभी-कभी जब शूल का वेग होता है तब ९९-१०० फा० के लगभग तापमान भी होता है। यदि पित्ताश्मरी भी हो या मृदु यकृच्छोथ Hepatitis हो तो कामला भी हो सकती है। पित्ताशय कैन्सर से इस रोग का भेद करना चाहिये। Cholic Acid के विक्षोभक होने से पित्ताशय मे Adenocarcinoma भी बहुधा हो जाता है परन्तु वह रोग असाध्य है। उसमे पित्ताशय मृदु न रहकर विषम तथा कुछ कठोर होता है। Gastritis तथा Peptic Ulcer रोगो से भी इस रोग का भेद करे।

**पित्ताशय परीक्षा** (Cholecystography) —

रात को चिकनाई से रहित हलके खाने के बाद telepaque (एक Iodine वाले कम्पौण्ड) दे दिया जाता है जो Bile के साथ पित्ताशय मे चला जाता है। इसके देने के १४ घ० बाद सवेरे Radiology करने पर पित्ताशय की छाया फिलम मे आ जाती है। तब रोगी को फैट वाला भोजन जैसे ½ औस मक्खन टोस्ट तथा कुछ दूध दिया जाता है और इसके एक घण्टे बाद जब पित्ताशय मे से कुछ बाइल निकल जाता है फिर उसकी फिलम ली जाती है। पित्ताशय की जाच के लिये अर्थात् Gall stones की छाया को देखकर पित्ताशय शोथ का पता चल जाता है।

**तीव्र पित्ताशय शोथ की चिकित्सा :—**

तीव्र पित्ताशय शोथ मे रोगी को शैय्याशायी रखकर दर्द वाले प्रदेश पर गीला तथा गर्म सेक देना चाहिये या Kaolin की पौल्टिस बाध देना चाहिये, या Dry Cups लगा देने से लाभ होता है। रोगी को केवल घूट-घूट जल पर ही रखना

चाहिये। वमन होती हो तो सेलाइन मे ५ प्र०श० ग्लूकोज मिला शिरा द्वारा देना चाहिये। दर्द के कम हो जाने पर स्वल्प मात्रा मे दूध आरम्भ करके क्रमश आहार बढाना चाहिये। शोथ के लिये Sulphadiazine की २ ग्राम की प्रथम मात्रा देकर फिर उसकी १-१ ग्राम की मात्रा मे ६-६ घण्टे पर ५-७ दिन दे देनी चाहिये। अथवा Penicillin ४-६ लाख Units की मात्रा दिन मे दो बार Streptomycin ½ ग्राम प्रतिदिन दो बार ४ दिन दे। ये औषधिया पित्ताशय मे रक्त द्वारा न जाकर पित्त द्वारा पहुचती है तो भी इनसे कुछ लाभ तो होता है। Pyrrolidinomethyl tetracycline १ अम्पूल को १० सी०सी० जल मे शिरा द्वारा देने से भी लाभ होता है। Terramycin १००-२०० मिलि० मात्रा मे ६-६ घण्टे बाद मास द्वारा देने से विशेष लाभ होता है। Aureomycin ५०० मिलिग्राम प्रति ६ घण्टे बाद ५-७ दिन देनेसे भी इसी प्रकार लाभ होता है। Tetracycline १ ग्राम के प्रतिदिन देने से Bile मे Infection नष्ट हो जाता है। इस उद्देश्य से Achromycin Cap या Hostacycline Cap या Tetracyn Cap. दिये जा सकते है। Hexamine भी पित्ताशय मे विद्यमान जीवाणु सक्रमण को शान्त करता है। इसकी ६० से १०० ग्रेन की दैनिक मात्रा बराबर Sodium Bi Carbonate के साथ प्रात दोपहर तथा रात को बाटकर दे देनी चाहिये। इसके देने से पहले दूध दे दिया जाय ओर बाद मे कुछ घण्टो तक दूध या आहार न दिया जाय तो, क्योकि यह भी पित्त के द्वारा पित्ताशय पर प्रभाव करता है, पित्त के शीघ्र न निकलने से औषधि का प्रभाव पित्ताशय पर देर तक रहता है। कुछ-एक सप्ताह तक इसका प्रयोग करने से पूर्ण लाभ होता है। इस चिकित्सा के दौरान मे देखते रहना चाहिये कि मूत्र अम्लीय न हो जाय। तीव्र शूल के शान्त करने के लिये Meperidine (Demerol) का प्रयोग करना चाहिये अथवा Phenobarbitone Sodium १½ ग्रेन की मात्रा मे त्वचा द्वारा ६-६ घण्टे पर दे सकते है या Codeine Sulphate ½, ¼ ग्रेन ४-४ घण्टे पर दे सकते है या Anti Cholinergic औषधि Belladonna मुख से देवे या Atropine त्वचा द्वारा दे। तीव्र रूप मे रोग हो तो Cholecystectomy से ठीक हो जाता है।

अवरोधजनित कामला Obstructive Jaundice अश्मरी के कारण तो बार-बार पित्तशूल के वेग होते हो, पित्त-प्रणालियो मे शोथ Cholangitis भी हो तो Cholecystectomy या Choledochostomy का शल्यकर्म करना आवश्यक हो जाता है। उससे पहले Vit K देकर Prothrombin time ठीक कर लेना चाहिये। Glycogen तथा Protein की कमी को तथा विटामिन्स की कमी को भी हटाना चाहिये तथा Cholangitis के लिये Antibiotics का

प्रयोग करना चाहिये । अग्न्याशय—(Panereas)—के शिर पर कैन्सर होने पर भी अवरोधजनित कामला का लक्षण होता है तब आमाशय प्रदेश पर शूल भी होता है जो पीठ की ओर जाता लगता है तथा लेटने से बढता, आगे झुकने से कम हो जाता है, भार घटता जाता है । भारी अन्नारुचि का लक्षण रहता है, यकृत् आकार मे बढा हुआ होता है ।

## चिरस्थायी पित्ताशयशोथ Ch Cholecystitis की चिकित्सा :—

यह रोग बिना पित्ताश्मरी के हो तो औषधि-चिकित्सा से ठीक हो सकता है । अश्मरिया भी हो तो केवल औषधियो के प्रयोग से ठीक नही होता, तथापि यदि रोगी शल्य-कर्म के योग्य न हो तो निम्नलिखित चिकित्सा से कुछ लाभ अवश्य होता है ।

**व्यायाम चिकित्सा :—**

पित्ताशय मे विद्यमान पित्त की स्थिरता (Stasis) के दूर करने के लिये मृदु व्यायाम तथा पेट सम्बन्धी आसन लाभदायक होते है ।

**भोजन चिकित्सा :—**

इस बात मे कितनी सचाई है, यह तो निश्चय से नही कहा जा सकता, परन्तु बहुधा स्नेहहीन (Cholesterol-Free) भोजन से पित्ताशय रोगी को लाभ प्रतीत होता है । घी, तेल मे तैयार किये गये भोजनो का परित्याग कर देने से तो अवश्य ही लाभ होता है । मास, अण्डे आदि के स्नेह भी उसके लिये ठीक नही होते । जैतून तेल, बादाम रोगन तथा स्वल्प मात्रा मे घृत, भोजन से एक आधा घण्टे पहले चौथाई या आधा औस की मात्रा मे दिन मे दो-तीन बार लेने से तो विशेष लाभ होता है । ये पित्ताशयगत पित्त को बाहर निकालने का कार्य करते है । परन्तु भोजन मे स्नेह का प्रयोग करने से वह दुष्पच हो जाता एव पेट मे हवा करने का कारण बन जाता है । भोजन दिन मे चार-पाच बार लिया जा सकता है । परतु हर बार उसकी मात्रा बहुत कम कर देनी चाहिये । क्योकि बहुधा इस रोगी मे मन्दाग्नि (Hypochlorhydria) या तीक्ष्णाग्नि (Hyperchlorhydria) का लक्षण होता है । इसीलिये इस रोग मे मद्य, तीक्ष्ण मसाले, सिरके आदि भी हानिकारक होते है, जो कन्द जमीन के अन्दर उत्पन्न होते है वे भी हवा करने वाले होने से इस रोग मे हानिकारक हो जाते है । प्रारम्भ मे तो इस रोग मे चिकनाई रहित दूध, दही, अर्थात् मट्ठा अधिक उपयुक्त रहते है ६०-८० ग्रा० प्रोटीन प्रति-

दिन रोगी को मिलना चाहिये, क्योकि कार्बोहाईड्रेट भोजन की अपेक्षा प्रोटीन भोजन से Bile Salts की उत्पत्ति अधिक होती है जोकि पित्तप्रवर्तक (Choleretic) होते है फिर धीरे-धीरे उबली हुई सब्जिया, फलरस आदि और खुश्क रोटी किसी उबली हुई सब्जी के साथ देनी चाहिये कार्बोहा० भोजन रोगी को ३००-४०० ग्राम प्रतिदिन मिलना चाहिये । धीरे-धीरे घृत या मक्खन भी थोडी-थोडी मात्रा मे भोजन मे मिलाया जा सकता है ।

**औषध चिकित्सा :—**

Ox Bile तथा Bile Acids पित्त प्रवर्तक (Hydrocholeretic) होते है। एतदर्थ सुखाया बाइल या Dehydrated Ox Bile या Bile Extract का ५ ग्रेन की मात्रा मे कैपसूल के अन्दर बन्द करके दिन मे तीन बार प्रयोग किया जाता है। परन्तु Bile Salts इस रोग के लिये विशेष उपयोगी पाये गये है । इनकी उत्पत्ति के लिये प्रोटीन भोजन अधिक उपयोगी होते है । Cholic Acid को Oxidize करके बनाया Dehydrocholic Acid (Bile Acid) का Sodium Salt जैसे Dehydrocholin (B I ) या Cholectrin (B D H ) या Decholin (Riedel-German remedies) की गोलिया जो उत्तम पित्तप्रवर्तक तथा यकृत् शोधक है, २५ ग्राम (३$\frac{३}{४}$ ग्रेन) की मात्रा मे गोलियो के रूप मे दिन मे ३ बार भोजन के बाद दिया जाता है । इसके लिये Sodium Dehydrocholate का २० प्र०श० द्रव ५-१० सी०सी० मात्रा मे शिरा द्वारा भी दिया जा सकता है । इसी प्रकार Felamine की, जोकि Hexamine Glycocholate है (Cholicacid तथा Hexamine) गोलिया ५ ग्रेन की मात्रा मे दिन मे तीन बार दी जाती है ।

**स्तम्भशामक चिकित्सा :—**

Antispasmodic औषधियो जैसे Tr Belladonna १० बून्द के भोजन से पहले दिन मे ३ बार देने से या इसके और Phenobarbitone से बनी १ गोली के भोजन से पहले देने से या Atropine के $\frac{१}{१५०}$ ग्रेन मात्रा मे मुख या त्वचा द्वारा लेने से भी इस दर्द मे आराम रहता है ।

कुछएक रेचक औषधिया जैसे Alba Mist १ औंस या Magnesium Sulph १-२ ड्राम की मात्रा मे अथवा Sodium Phosphate (Disodium Phosphate) १-२ ड्राम की मात्रा मे, १-२ औंस जल मे प्रात काल खाली पेट देने से तथा थोडी देर दाये पार्श्व पर लेट जाने से पित्ताशय से पित्त का प्रवाह विशेष रूप मे होने लगता है । Potassium के Salts जैसे Bicarbonate या Citrate भी जल के साथ प्रात -साय लेने से बाईल के प्रवर्तक होते है । Sodium Salicylate अथवा Hexamine १०-१५ ग्रेन की मात्रा मे बराबर या दो गुना Sodium

Bicarbonate के साथ दिन मे दो-तीन बार देने से न केवल पित्ताशय मे जीवाणु नाश (Antisepsis) ही होता है अपितु उसमे से पित्त का प्रवाह भी अधिक मात्रा मे होता है। जैतून तेल १ औंस प्रात या सोते समय लेने से भी पित्त प्रवाह बढता है। Bile Salts Cascara, Phenolphthalein (Veracolate wainer, Bicholates, martin harris) से बनी १ गोली सायकाल देने से भी यह लाभ होता है।

तीव्र Biliary Colic पित्ताश्मरीशूल के होने पर रोगी को एक पाइट गर्म जल मे १ ड्राम Sodium Bicarbonate डालकर थोडा-थोडा पिलाने, गर्म पानी के टब मे बिठाने या Tincture Belladonna २०-३० बून्द के पिलाने या Trasentin ०७५ ग्राम गोली के देने या Phenobarbitone Sodium १३ ग्राम के त्वचा द्वारा देने या Bella और Phenobarb से बने Belladenal Sandoz, Belonal E I Pharma के देने से या Atropine, Papaverine, Phenobarb Codeine, Hyoscyamine आदि से बने Unispasmin, Spasmindon (Indophima) Spasmodal (Chemopharma) के देने या Demerol अर्थात् Pethidine १ ग्राम के त्वचा द्वारा देने या Morphine Sulphate $\frac{1}{4}$ ग्रेन, Atropine Sulphate $\frac{1}{100}$ ग्रेन के त्वचा द्वारा देने से पित्त मार्ग (Bile Ducts) के शिथिल हो जाने पर शूल शात हो जाता है। Piperdolate Hcl (Dactil) ५० मिलि० के देने से Duodemen का स्तम्भ शान्त होता है Sphincter of oddi शिथिल हो जाता है।

## आयुर्वेद में—यकृदुदर—यकृद्दाल्युदर—यकृद्वृद्धि

**चरक के मत में अति विक्षोभक गुण भोजनों के दुष्प्रभाव से या शरीर को कृश करने वाले भावो से यकृत् में वृद्धि हो जाती है। सुश्रुत का कहना है कि विदाही अर्थात् पित्त प्रकोप के अत्युष्ण गुण तथा अति कफवर्धक या अभिष्यन्दी भोजनो के सेवन से रुधिर और कफ (Lymph) दूषित हो जाते हैं। इन दूषित हुए रुधिर और कफ के कारण यकृत् के अन्दर वायु का प्रकोप होने से उसके सेलों में रूक्षता, खरता, लघुता आदि होकर क्षीणता के लक्षण होते हैं। कफ के प्रकोप के कारण यकृत् के सेलो तथा स्नायुतन्तु में गुरुता, स्थिरता आदि अतिवृद्धि के लक्षण होते हैं। इस प्रकार यकृत् आकार में बड़ा तथा कुछ कठोर हो जाता है। शरीर में मन्द-मन्द पित्तप्रकोप के कारण मृदु ज्वर भी हो जाता है।**

**(सु०।नि०।७। तथा च०।चि०।१३।श्लो० ३५)**

**चरक तथा सुश्रुत दोनों में इस रोग के लक्षणों का वर्णन करते हुए दुर्बलता,**

पाण्डुता, अग्निनाश, अन्नारुचि, अपचन, वमन, पेट पर नील शिराओ के प्रादुर्भाव, मन्दज्वर आदि का उल्लेख किया है। (सु०।नि०।७। तथा च०।चि०।१३)

यकृद्वृद्धि चिकित्सा के लिये गोमूत्र साधित हरीतकी का प्रयोग किया जाता है। उदाहरणतः सवा सेर हरीतकी को पांच सेर गोमूत्र में पकाकर जल भाग के लगभग उड़ जाने पर उन्हे गुठलीरहित करके पीसकर उसमे तीन लवण, त्रिकटु, यवक्षार, अपामार्ग, और टकण के क्षार, अजवायन २-२ तोला, हींग १ तोला मिलाकर निंबूरस से अनेक बार मर्दन करके बडी-बडी गोलियां बना ली जाये और ऐसी-ऐसी गोलिया दिन मे तीन बार ली जाये तो लाभ होता है। गोमूत्र साधित 'पंचामृत लोह मण्डूर' या 'पुनर्नवा मण्डूर' भी दो-दो गोलियो की मात्रा में दिन मे तीन बार दिये जाते है। हरीतकी चूर्ण को दुगुने गुड मे मिलाकर सेवन करने या अभयारिष्ट आदि का सेवन करने से भी यकृद्वृद्धि मे लाभ होता है। त्रिफला को कटुकी, दारुहलदी, गुडूची के साथ क्वाथ के रूप में भी दिया जाता है। वर्धमान, पिपली योग अर्थात् ५ पिप्पली से आरम्भ करके दैस दिन तक ५-५ पिप्पली क्रमशः बढ़ाते हुये तथा फिर दस दिन तक ५-५ पिप्पली घटाते हुये प्रयोग करने का विधान भी किया गया है। इस काल मे भोजन दूध, चावल का होना चाहिये। इस रोग में चावल का प्रयोग दूध के साथ या मांस रस के साथ किया जाता है। क्षीरपान का विधान अधिक हितकारी कहा जाता है। इसी प्रकार गुड़पिप्पली योग भी यकृद्रोग के लिये उत्तम है। इस रोग के लिये षट्पल घृत, जो पचकोल, सैन्धव और यवक्षार १-१ भाग और घृत १६ भाग से साधित एक घृत है, लाभदायक कहा गया है। सुश्रुत ने पारिजातक, इक्षुरक, अपामार्ग क्षारो को तेल के अनुपान के साथ पिलाने के लिये कहा है। पूतीकरंज के क्षार को निम्बू से भावना देकर उसके सेवन का विधान किया है, इस प्रकार उसने Potassium Salts का प्रयोग किया है। बकरे के जिगर के रस का प्रयोग भी इस रोग के लिये उपयोगी पाया गया है। अर्थात् लोह-भस्म ६ माशे, ताम्रभस्म ३ माशे, रस सिन्दूर ३ माशे को मिला बकरे के जिगर के रस की १०-१५ भावना देकर सुखाकर १-२ रत्ती की मात्रा दिन में तीन बार देने से भी लाभ होता है।

बाल यकृद्वृद्धि के लिये यही लोह का योग एक रत्ती की मात्रा में एक बार प्रतिदिन अथवा कालमेघ, कटुकी चूर्ण २-५ रत्ती, गोमूत्र मण्डूर, पिप्पली १-१ रत्ती का चूर्ण दिन मे ३-४ बार तथा गोमूत्र १ तो० दिन मे छना हुआ २ बार दिया जाता है। भोजन में बिना चिकनाई का दूध तथा फलरस विशेष दिया जाना चाहिये।

## आयुर्वेद में पित्ताशय शोथ तथा पित्ताश्मरी
## अर्थात् पित्ताशय शोथ, यकृच्छूल, कफ गुल्म, कफशूल

आन्त्र पुच्छ में श्लैष्मिक शोथ के समान ही पित्ताशय में श्लै० शोथ होता है ।

चरक ने कहा है, शीत, गुरु, स्निग्ध गुण आहार के अधिक मात्रा में लेने से, दिनरात आराम में पडे रहने तथा व्यायाम न करने वालो मे दक्षिण पार्श्व मे कफ-गुल्म हो जाता है । इसमें होने वाले शूल को कफ शूल कहा गया है । पित्ताशय में शोथ तथा शूल होने पर जी-मचली, वमन और दर्द होने तथा एक कठोर से उभार के प्रतीत होने के लक्षण होते है तथा यह रोग बहुत दिन तक चलता है ।

(च०।चि०।५। श्लो०१४-१५)

इसकी चिकित्सा के लिये वमनविधि, लंघनविधि तथा स्वेदन विधि का प्रयोग किया जाता है । इनके साथ उपर्युक्त गोमूत्र साधित हरीतकी या क्षारौषधियां दी जाती है । उदाहरणतः शंखवटी, क्षारगुटी, कांकायन वटी या यवक्षार, सैन्धव, त्रिकटु, हींग, कुष्ट, समान-समान की बिजौरे के रस के द्वारा बनाई गोली या चूर्ण की एक माशा की मात्रा दिन में तीन बार देनी चाहिये । इस चूर्ण को या गोलियो को उपर्युक्त त्रिफलादि क्वाथ के साथ देने से पित्ताशय शोथ या यकृच्छूल शान्त होता है । या हिंग्वादि चूर्ण (हीग १, काला नमक २, शुण्ठी ४, हरड ८ भाग) दो माशा प्रतिदिन तीन बार दें ।क्षार साधित घृतो में से षटपल घृत, दशमूली घृत, (दशमूल क्वाथ में, त्रिकटु, यवक्षार, सैन्धव-बिडलवण, अनारदाना, हींग से बनाया घृत) या मिश्रक स्नेह (त्रिफला, त्रिवृत, दन्ती, दशमूल प्रत्येक ४-४ तोला को चार गुणा जल मे पका चतुर्थांश रखकर बराबर दूध क्वाथ का चतुर्थांश एरण्ड तेल तथा घृत मिला स्नेह पाक) भोजन से एक-आधा घण्टा पहले पिलाना चाहिये । भोजन में पुराने चावल, जौ, तक्र, जांगल मांस, कुलथी आदि का विधान किया गया है । इस प्रकार आन्त्र पुच्छ या पित्ताशय में श्लैष्मिक शोथ होने पर चिकित्सा एक समान ही होती है ।

## उदररोग—उदरावरण शोथ (Peritonitis)

उदरावरणकला अन्दर की ओर तो आमाशय, प्लीहा, यकृत्, आतो पर न्यूनाधिक गिलाफ के समान चढी हुई रहती है । मलाशय, गर्भाशय, डिम्बग्रन्थियो (Overies) पर अधूरे गिलाफ की तरह चढी हुई रहती है, और बाहर की ओर कोष्ठ की दीवार के अन्दर के स्तर को बनाती है । इस प्रकार यह कोष्ठस्थ अगो

को घेरे हुए उन्हे अपने स्थान पर टिकाये रखती है। आशयो पर चढे हुए इसके अन्दरूनी भाग को Visceral तथा कोष्ठ की दीवार पर चढे हुए इसके भाग को Parietal उदरावरणकला (Peritoneum) कहते है। इन दोनो के बीच की चारो ओर से बन्द गुहा को उदरगुहा या उदरावरणगुहा (Peritoneal Cavity) कहते है। इसके ऊपर के भाग को कोष्ठगुहा (Abdominal Cavity) और निम्न भाग को बस्तिगुहा (Pelvic Cavity) कहते है। यह विस्तार मे इतनी बडी है कि यदि इसके मोडो को खोल दिया जाय तो यह सारे शरीर की त्वचा के बराबर विस्तृत हो जाती है।

इसकी Splanchnic रक्तवाहिनियो से रक्त वापिस Inferior Vena Cava या Portal शिराओ से लौटता है तथा इसकी लसीका वाहिनिया भी पश्चिम लसीका ग्रन्थियो Retroperitoneal Glands मे से होती हुई वापिस Cisterna-chyli तथा Thoracic Duct मे जाती है। इसीलिये कोष्ठके किसी आशय मे कैन्सर हो तो ये सभी ग्रन्थिया उस रोग से ग्रस्त हो जाती है। इस उदरावरणकला को थोडा-सा भी विक्षुब्ध किया जाय तो इसमे से बहुत-सा द्रव निकलने लगता है जो प्रारम्भ मे पतला होता है पर विक्षोभ अधिकाधिक होता जाय तो यह अधिकाधिक धुधला होता जाता और अन्त मे पूयमिश्रित भी हो जाता है, जिसमे Fibrin की मात्रा विशेष होती है, जिसके कारण यह चमकीला होता है। रोगी की प्रतिरोधक शक्ति क्षीण न हुई हो तो इस उदरावरणकला मे अपने अन्दर हुई क्षति को पूर्ण कर लेने तथा आगत जीवाणु का प्रतिरोध कर लेने का गुण विशेषरूप मे पाया जाता है।

## उदरावरण शोथ या उदररोग (Peritonitis)

अपने अन्दर विद्यमान किसी आशय मे से जीवाणु के इसके अन्दर सक्रमण कर जाने से बहुधा इसमे शोथ आरम्भ होता है। प्रधानत आन्त्र पुच्छ (Appendix) मे से उसके रोगग्रस्त होने पर उसके अन्दर से Escherichia Coli के इसमे सक्रमण कर जाने से प्रारम्भ होता है। या पित्ताशय मे से इस जीवाणु या Streptococci के सक्रमण कर जाने से होता है। या गर्भपात या प्रसव के बाद गर्भाशय या उसकी प्रणालियो मे तीव्र शोथ (Metritis, Salpingitis) हो जाने पर उनमे से Lymphatics के द्वारा Streptococci के सक्रमण से हो सकता है। कभी-कभी आमाशयव्रण या आन्त्रज्वर मे आत्रिक व्रण के बढ जाने से उनमे जीवाणु सक्रमण से इसमे शोथ हो सकता है। आत्र वृद्धि रोग मे आत के उतर-

कर बद्ध हो जाने या Strangulated हो जाने से उसके उपद्रव रूप मे भी उदरा-वरणकला मे शोथ हो सकता है ।

इनमे उत्पन्न विद्रधि के उदरगुहा मे फट जाने पर तो व्यापक उदर शोथ (Geneı al Peııtonıtıs) हो जाता है जो एक तीव्र घातक रोग है । परन्तु बहुधा तो इनके कारण इनके आसपास की उदरावरणकला मे स्थानिक शोथ होता है जिससे वहा से निकले स्राव तथा Fıbıın के द्वारा रुग्णाशय पर चढी हुई उदरावरणकला आसपास की आत के एक गुच्छे (Coıl) के साथ तथा कोष्ठ के दीवार की आवरणकला के साथ चिपक जाती है । इस प्रकार इनके परस्पर चिपक जाने से जीवाणु का प्रसार वहा पर सीमित हो जाता है तथा वहा पर एक उभार या गुल्म (Mass) सा अनुभव होता है । इस प्रकार उत्पन्न हुए इस शोथ को स्थानिक उदर शोथ (Localısed-Peııtonıtıs) कहते है ।

रोग आरम्भ होने के तीसरे-चौथे दिन यह गुल्म हाथ को पता लगने लगता है । इसके बाद रोग मृदु हो तो एक सप्ताह तक यह लुप्त हो जाता है और वहा की स्पर्शाक्षमता भी घट जाती है । रोग तीव्र हो तो वहा पूयभाव होकर एक स्थानिक विद्रधि (Localısed Abseess) बन जाती है, तथा ज्वर और स्पर्शाक्षमता आदि के लक्षण भी बढ जाते है । आत के किसी प्रदेश मे पोषण के रुक जाने से जैसे धमनीरोध या Arte thrombosıs से उत्पन्न Necıosıs से भी Perıtonıtıs या उदरशूल होता है ।

**लक्षण —**

उदरावरणकला मे शोथ होने पर कोष्ठ शूल (Colıc) का लक्षण पहले होता है । आशय के ऊपर चढी कला मे शोथ हो तो यह कुछ कम रहता है पर जब कोष्ठ की दीवार की अन्दर की कला मे भी यह शोथ प्रसरण कर जाता है तब यह शूल तीव्रतर हो जाता है, थोडा हिलने या खासने से भी शूल बढ जाता है । पेट को हिलने से बचाने के लिये रोगी टागो को सकोडकर पीठ पर पडा रहता है तथा श्वास-प्रश्वास भी उथले-उथले लेता है ।

स्पर्शाक्षमता—इस रोग का दूसरा लक्षण है । कोष्ठ की दीवार की मास-पेशियो की स्तब्धता या कठोरता इस रोग का तीसरा लक्षण है । उदरावरण-कला मे विक्षोभ होने पर वमन और जी-मचली के लक्षण भी (Reflex रूप मे) होते है । इसमे कुछ स्राव भर जाने पर ज्वर भी होता है । अत इसमे कुछ ताप-मान भी बढा हुआ होता है । उदरावरणकला मे शोथ होने पर आते निश्चेष्ट-(Paralytıc Ileus) सी हो जाती है, उनकी गतिशीलता मन्द पड़ जाती

है, जिससे घोर मलबन्ध रहता है। उनके अन्दर आतो से होने वाले स्रावो व मल के रुके रहने से भी वमन और अरुचि के लक्षण होते है। बाद मे इसी कारण रुके मल के विदग्ध होने से आत मे गैस बन जाती तथा रुक जाती है जिससे आध्मान का लक्षण हो जाता है। आत मे से होने वाले विषसचार (Toxaemia) के कारण तथा शीतल स्वेद और वमन के द्वारा बहुत-से द्रव के निकल जाने से तथा उदरगुहा मे होते हुए स्राव के कारण रक्त मे जलाभाव (Dehydration) हो जाने से भी हृदय निर्बल हो जाता है। प्रति नाडी मे बहुत स्वल्प रक्त ही आगे जाता है। इस प्रकार नाडी-गति अति तीव्र तथा नाडी अति निर्बल होती है। रोगी के हाथ-पाव शीतल-से होते है (Collapse) रक्त मे श्वेत कणो की सख्या बढी हुई होती है (Leucocylosis २५ हजार के लगभग) उदरावरणकला मे शोथ व्यापक रूप मे हो तो ये लक्षण तीव्र रूप मे होते तथा Toxaemia के कारण रोग असाध्य होता है। स्थानिक रूप मे शोथ हो तो वह औषधि चिकित्सा अथवा शल्यकर्म से ठीक हो जाता है, तथा लक्षण भी तीव्र नहीं होते। रोगी मे विषसचार (Toxaemia) के लक्षण हो अर्थात् नाडी तीव्र हो, तापमान गिर गया हो, आतो की चेष्टा नष्ट हो गई हो तो भी वह ठीक नही होता।

## चिरस्थायी उदररोग या उदरावरण शोथ
### (Chronic Peritonitis)

प्रधानत बालको अथवा नवयुवको मे उदरावरण कला के अन्दर अनेकानेक क्षयाकुरो के उत्पन्न हो जाने से होता है। उसमे क्षय जीवाणु का सक्रमण बहुत सम्भवत फुफुस मे से लसीका वाहिनियो व रक्त के द्वारा होता है। इन क्षयाकुरो के उत्पन्न हो जाने पर इस कला मे से बहुत-सा द्रव निकलता है जिससे बालक मे जलोदर हो जाता है। जलोदर के अतिरिक्त कृशता और सायकालिक ज्वर के लक्षण होते है।

यदि आतो और Omentum मे निकले क्षयाकुरो के Fibrin युक्त चिपचिपे स्राव से वे परस्पर चिपक जाये जिससे कोष्ठ के अन्दर गुल्म-से प्रतीत हो और इनके कारण इस कला से निकला स्राव स्वल्प भागो मे विभक्त हो गया हो तो इसे क्षयोदर का Loculated Type कहते है। इस पकार आतो के चिपक जाने से ज्वर तथा कृशता के अतिरिक्त कोष्ठशूल और मलबन्ध के लक्षण भी होते है।

कभी-कभी इस कला मे विद्यमान लसीका ग्रन्थियो मे शोथ तथा पनीर भाव (Caseation) ही विशेष होता है जिससे कोष्ठ मे छोटे-छोटे गुल्म अनुभव किये जा सकते है। इस अवस्था मे जलोदर तथा ज्वर के लक्षण हो सकते है।

सायकालिक ज्वर, कोष्ठशूल और स्पर्शाक्षमता के लक्षण इस रोग के सब भेदो मे पाये जाते है।

४५ से बडी आयु के व्यक्तियो मे चिरस्थायी उदररोग, उदरावरणकला मे कैन्सर के अकुरो, ग्रन्थियो या गुल्मो (Nodes and Masses) के हो जाने से होता है। Omentum, Mesentery तथा बस्तिगुहा मे ये कैन्सरजनित अकुर विशेष रूप मे होते है। इनसे निकले चिपचिपे स्राव के कारण इस कला के उपर्युक्त भाग नुडमुड-से जाते है। इस कला मे इस रोग का सक्रमण प्राय आमाशय वृहदन्त्र, मलाशय या Ovaiy मे विद्यमान कैन्सर से होता है। इस रोग मे नाभि के आस-पास कैन्सर की ग्रन्थिया कभी-कभी अनुभव की जा सकती है। कैन्सरजनित शोथ के कारण उदरावरणकला से स्राव अधिक उत्पन्न होता है, जिससे जलोदर हो जाता है। निर्बलता एव कृशता के लक्षण भी होते है। पेट की ग्रन्थियो के अतिरिक्त वक्षण सधि व ग्रीवा की ग्रन्थिया भी सूजी हुई हो सकती है।

**उदररोग की चिकित्सा :—**

उदरावरणकला मे शोथ होने पर जबतक सक्रामक जीवाणु का निश्चय न हो पाये Aureomycin या Teiiamycin ५०० मिलि० मात्रा मे ४-४ घण्टे पर जबतक ज्वर नार्मल न हो, देना चाहिये। फिर इन्हे २५० मिलि० मात्रा मे इसी प्रकार १ सप्ताह तक जारी रखना चाहिये। अधिक बेहतर यही है कि इतनी मात्रा मे इन्हे ५०० मिलिलिटर जल मे मिला २ दिन १२-१२ घण्टे पर शिरा द्वारा दे देना चाहिये, बाद मे दिन मे ३ बार इन्हे इसी प्रकार १०० मिलि० मात्रा मे शिरा द्वारा देना जारी रखना चाहिये। या Sulfadiazine को पहले ४ ग्राम मात्रा मे, फिर १$\frac{1}{4}$ ग्राम मात्रा मे प्रति ४ घण्टे पर देने से या Sodium Sulfadiazine के इसी प्रकार ग्लूकोज के जल के साथ शिरा द्वारा देने से भी लाभ हो सकता है। Streptomycin १-२ ग्राम मात्रा मे प्रतिदिन देने से भी लाभ होता है। Chloromycetin के प्रतिदिन ४ ग्राम मात्रा मे देने से भी इसी प्रकार लाभ होता है। स्थानिक उदररोग मे इन उपायो द्वारा शल्यकर्म के बिना भी लाभ हो सकता है। तीव्र रोग मे जब इनसे लाभ होता न दीखे शल्यकर्म तुरन्त करना चाहिये। Peritonitis का कारण आत के एक भाग मे छिद्र (Perforation) हो या मृत्यु (Necrosis) हो या पूययुक्त Appendix हो तो तुरन्त शल्यकर्म करके इनका प्रतिकार करना चाहिये। ऐसे रोगी को मुख से कुछ नही देना चाहिये। जल तथा Electiolytes का शिरा द्वारा प्रयोग करते रहना चाहिये। दर्द के लिये शामक इञ्जेक्शन्स देने चाहिये। रक्त के Transfusion से रोगी की शक्ति बनी रहती

है। अफारे के लिये gastric tube लगाकर Suction द्वारा गैस को खीचना चाहिये। रोगी को सदा Fowler की स्थिति मे रखना चाहिये। क्षयज उदर रोग के लिये Streptomycin १-२ ग्राम दैनिक मात्रा मे १½ मास तक देना चाहिये। PAS को ८-१२ ग्राम दैनिक मात्रा मे या Isoniazid को २०० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन देना चाहिये।

## जलोदर (Ascties)

उदरावरण कोष Peritoneal Cavity मे जल भरने लग जाय तो इस रोग को जलोदर कहते है।

उदरावरणकला के रोग के कारण जल भरे तो उस द्रव को स्राव Exudation कहते है। यदि हृदय रोग, वृक्क रोग आदि के कारण यह जल भरे तो उसे परिस्राव Transudation कहते है। इनमे से पहला स्राव धुधला-सा, १०१५ से अधिक स्पैसिफिक ग्रैविटी का, अधिक प्रोटीन से युक्त होता है। दूसरा परिस्राव देखने मे स्वच्छ, १०१५ स्पैसिफिक ग्रैविटी से कम का तथा स्वल्प प्रोटीन से युक्त होता है। परीक्षा करने पर पहले कहे गये स्राव मे प्रोटीन २½% से अधिक होता तथा उसके प्रति क्यूबिक मि० मी० मे सेल ५००० से अधिक होते दूसरे कहे गये परिस्राव मे प्रोटीन २½ प्र०श० से कम तथा सेल प्रति क्यूबिक मि०मी० मे ५००० से कम होते है।

## १. यकृद्वृद्धिजनित जलोदर

### (Ascites due to Hepatic cirrhosis)

यकृद्रोग के कारण Portal Capillaries मे रक्त भार के बढ जाने से एव उनकी दीवारो मे से जल भाग के इस कोष मे रिस-रिसकर बाहर निकलने से यह जलोदर होता है जिसे Hydroperitoneum कह सकते है। मध्यमायु के व्यक्तियो मे चिरकाल या वर्षो तक यकृद्रोग से ग्रस्त रहने के बाद उसके उपद्रव के रूप मे यह रोग होता है। इस अवस्था मे प्लीहा का लक्षण भी थोडा-बहुत होता है। यकृत् भी बढा हो सकता है यद्यपि बहुधा वह सकुचित हुआ होता है। जलोदर से पेट तो उभरा होता है पर रोगी की शाखाये कृश दीखती है। यह जलोदर सबसे अधिक सुलभ है।

## २. वृक्करोगजनित जलोदर

**(Ascites due to acute or subacute nephritis)**

वृक्करोग (Acute या Subacute Nephritis) के कारण जब मूत्र के द्वारा बहुत-सा अल्व्यूमिन निकल जाता है एव रक्त मे, प्रोटीन्स की मात्रा ५ प्रतिशतक से कम हो जाती है (Hypoproteinaemia हो जाता है) तो सर्वाङ्ग श्वयथु का रोग हो जाया करता है। क्योंकि जबतक शिराओ के रक्त मे Colloid Osmotic-Pressure पर्याप्त रहता है, वे अवयवो मे विद्यमान जल को अपनी ओर खीचती रहती है। अलव्यूमिन के नष्ट होते रहने से जब उनका यह भार कम हो जाता है उनकी जल को अपनी ओर खीचने की शक्ति नंही रहती, जिससे अवयवो मे जल तथा लवण अधिकाधिक मात्रा मे सचित होते जाते है। जिस प्रकार त्वचा के नीचे के अवयव (Subcutaneous Tissue) मे जल एकत्रित हो जाता है वैसे ही वह उदरावकण कोष या Peritoneum मे भी भरने लग जाता है, अर्थात् इस अवस्था मे जलोदर का रोग सर्वाङ्ग श्वयथु (Oedema) का एक भाग होता है तथा इस अवस्था मे चेहरे, पाव आदि के शोथ के साथ या बाद मे जलोदर का लक्षण होता है। मूत्र मे अल्व्यूमिन व Casts को तथा रक्त मे Cholesterol की वृद्धि को तथा रोगी के श्वेतवर्ण फूले हुये शरीर को देखकर इस रोग का निश्चय हो जाता है।

## ३. हृदयरोगजनित जलोदर

**(Ascites due to cardiac failure)**

हृदय शैथिल्य (Cardiac Dilatation) के रोग मे जब चिरस्थायी कास, श्वास (Emphhysema) के कारण दक्षिण हृदय मे निर्बलता हो जाती है तब शरीर की शिराओ मे रक्त भार बढ जाता है तथा उनकी दीवारो को ऑक्सिजन कम मिलती है एव वे निर्बल हो जाती है जिससे उनमेसे जल भाग अधिक मात्रा मे बाहर निकलने लगता है। जल के साथ लवण भी अधिक मात्रा में अवयवो मे सचित हो जाता है । Portal Capillaries मे भी इसी प्रकार रक्त भार के बढ जाने से जलोदर हो जाता है। इस जलोदर मे क्योकि पहले वाम हृदय निर्बल होता है अत श्वास-कृच्छ्रता तथा खासी का लक्षण पहले होता है और उसके कुछ काल बाद दक्षिण हृदय के निर्बल हो जाने पर फिर पैरो मे श्वयथु होता है और उसके बाद जलोदर का लक्षण होता है। ग्रीवा की शिराये इस रोग मे फूली हुई दीखती है।

## ४. उदररोगजनित जलोदर (Ascites due to peritonitis)

उदरावरणकला (Peııtoneum) मे शोथ हो जाने के कारण इस कला मे से स्राव (Exudatıon) होकर जलोदर हो जाया करता है जिसे Seroperıtoneum कह सकते है। ५-१० वर्ष की आयु के बालको मे जलोदर हो तो, जैसे ऊपर कहा है, वह बहुधा उदरगुहा या Perıtoneum मे क्षय जीवाणु के सक्रमण कर जाने से होता है, इसे क्षयोदर कहते है। इस अवस्था मे बालक का पेट उभरा हुआ स्थूल होता पर उसके हाथ-पाव आदि अग कृश होते है। उसे सायकालिक ज्वर भी रहता है। निम्न कोष्ठ पर स्पर्शन से गुन्धे आटे या मासखण्डो की-सी प्रतीति होती है। पेट से निकले जल की Spe Gıavıty १०१८ के लगभग होती है।

## ५. कैन्सरजनित जलोदर (Ascites due to carcinoma)

५५ से ऊपर, बडी आयु के व्यक्तियो मे जलोदर हो तो वह बहुधा कैन्सर-रोगजनित होता है। पहले आमाशय या गुदा मे कैन्सर प्रारम्भ होता है। वहा से उसके सैल लसीका वाहिनियो (Lymph Vessels) के द्वारा Peııtoneum मे प्रसरण कर जाते है। अथवा वहा से यह रोग लसीका वाहिनियो के द्वारा Portal Fıssure मे विद्यमान Lymph Glands मे सक्रमण करता है और उन बढी हुई ग्रन्थियो के दबाव के कारण Portal Veın के दब जाने से उदरावरण कोष मे जल भरने लग जाता है। इस अवस्था मे यकृत् बडा कठोर तथा आकार मे बडा होता है। उदरगुहा मे भरे जल मे रक्त का मिश्रण होता है। उसे निकाल भी देवे तो तुरन्त भर जाता है। इसकी Spe Gr भी १०१५ से अधिक होती है। इस अवस्था मे प्राय यकृत् प्रदेश पर व दाये कन्धे पर या उधर की पीठ पर दर्द होने का लक्षण होता है। यकृत् आकार मे बडा हो, कठोर हो तो ऐसे जलोदर को कैन्सरजनित ही समझना चाहिये। Poıtal Fıssure मे विद्यमान Bıle Duct पर इन ग्रन्थियो का दबाव पड जाने से कामला का लक्षण भी हो जाता है। कैन्सर-जनित जलोदर की अवस्था मे रोगी मे थोडे ज्वर होने तथा स्पर्शाक्षमता के लक्षण भी होते है तथा रोगी अति कृश होता है।

स्त्रियो मे Ovarıan Cyst से इसका भेद करना होता है। सिस्ट हो तो पार्श्वों पर टकोर की आवाज ऊची (Resonant) होती है तथा सामने के प्रदेश पर टकोर मन्द होती है। पेट की मोटाई सबसे अधिक नाभि के नीचे के प्रदेश मे होती है। जलोदर रोग मे पेट की सबसे अधिक मोटाई नाभि पर होती है।

**जलोदर चिकित्सा :—**

जिस कारण से जलोदर हो उसे दूर करना चाहिये। यकृद्रोगजनित जलोदर मे रक्त मे प्रोटीन (Hypoproteniaemia) कम होता है तथा अवयवो मे Sodium Chloride का सचय अधिक होता है। अत प्रोटीन प्रधान तथा लवणरहित भोजन का प्रयोग करना चाहिये जो दिन मे २०० मिलि० से अधिक अदर नही जाना चाहिये। बिना चिकनाई का दूध २० छ०, तक्र २ पाव, सब्जी १ छटाक, अण्डा तथा फल उसे प्रतिदिन देना चाहिये Sodium से रहित मिल्क-पाउडर (Edosol) मिलता है तथा Casilan उत्तम दूध है। उदर के अन्दर विद्यमान जल के एक लिटर मे ८ ग्राम लवण होता है। यदि नमक की दैनिक मात्रा ८ ग्राम के स्थान पर ८ ग्राम कर दी जाय तो जितनी देर मे पहले Peritoneum के अन्दर १ लिटर भरता था उतनी देर मे फिर १०० सी०सी० से भी कम जल भरता है। Meralluride (Mercuhydrin) Mersalyl, Neptal, Salygran, Thiomerin Sodium (Theophylline विरहित mercury) आदि किसी Mercurial Diuretic १० प्र०श० Solution के २ सी० सी० की मात्रा मे सप्ताह मे २ बार मास द्वारा देने से पर्याप्त जल मूत्र द्वारा निकल जाता है, इससे सोडियम तथा पोटासियम की निकासी भी अधिक होती है, अत सप्ताह मे २ बार से अधिक नही देना चाहिये। इसके एक-दो दिन पहले तथा उस दिन Ammonium Chloride का १ ग्राम की मात्रा मे दिन मे तीन बार प्रयोग करने से (Acidosis हो जाने से) और खुलकर मूत्र आता है। Steroids की न्यूनता की पूर्ति के लिये Marsalyl के साथ-साथ Prednisone को २०-४० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन २-३ बार करके देना चाहिये। इसके देने से विशेष लाभ होता है। Chlormerodrin (Neohydrin तथा Mercloran P D Co) या Mercuzanthin १-१ गोली को दिन मे तीन बार तथा Diamox (Acetazoleamide) १ गोली को जिसका असर ८-१२ घण्टे रहता है एक बार दिन मे दिया जाता रहा है। Benzthiazide (Fovane, Pfizer) या Chlorothaizide (Chlortride, Saluric) के ३०० मिलि० के तीन बार मुख द्वारा प्रतिदिन तीन दिन देने से या १ ग्राम मात्रा मे प्रात १ बार देने से या इसी प्रकार Hydrochlorothiazide (Dichlortride M S D Esidrex. Ciba) के १०० मिलि० दैनिक मात्रा मे देने से या Bendrofluazide (Neo Naclex-glaxo) ५-१० मिलि० दैनिक देने से या Hydroflumethiazide (Naclex glaxo, Diraudixin Squibb, Diademil Squibb) के दैनिक मात्रा के १ बार प्रात दे देने से विशेषत मूत्र खुलकर आता है। ३ दिन देकर

वातोदर :—

शरीर को कृश, दुर्बल और अशक्त करने वाले कारणो से अग्नि दुर्बल हो जाय और उसके परिणामरूप मे मल संचय होकर उदरावरणकला मे शोथ हो तो उस (Asthenic या Malnutrition से होने वाले) उदररोग को वातोदर कहते है । इसमे उदरावरणकला के अन्दर रुक्षता, लघुता, खरता, कठोरता, क्षीणता आदि (Degeneration) लक्षण होते है तथा उदर मे शूल, तोद, भेद का कष्ट विशेष होता है । आंत की प्राणशक्ति या चेष्टा शक्तिहीन हो जाने से मलबन्ध व वातिक वमन होने के लक्षण भी होते हैं ।

पित्तोदर :—

यदि उष्ण, तीक्ष्ण गुण तथा शरीर मे अग्निकर्म या टैम्परेचर को बढ़ानेवाले भावो से अग्नि मन्द होकर उदर मे दोष सचय हुआ हो और उसके कारण पाक-प्रधान (Suppurative) शोथ हो गया हो तो उसे पित्तोदर कहते है । इसमें ज्वर, दाह, पूयभाव, पिपासा, मूर्छा आदि पित्तकर्म की अधिकता के सूचक लक्षण होते है ।

कफोदर :—

अति शीत, स्निग्ध, गुरु गुण आहारो के करने तथा शारीरिक व्यायाम के सर्वथा न करने से अग्नि मन्द होकर उसके परिणामरूप मे उदर के अन्दर दोष के अति मात्रा में संचित हो जाने से उदर में शोथ हो जो गुरु, स्निग्ध, स्थिर, मन्द, कठिन, गुण (Hyperplastic) हो तो उसे कफोदर कहते है ।

त्रिदोषोदर :—

जब उदर के किसी प्रदेश मे अग्निमन्दताजनित मल के अति संचय से क्षयात्मक, पचनात्मक तथा रक्षणात्मक तीनो प्रकार का शोथ हो जाय और शूल, पाक तथा वृद्धि तीनो लक्षण उपस्थित हो तो उसे त्रिदोषोदर कहते है ।

सुश्रुत ने कहा है कि (नि०७ श्लो०४) अग्नि की मन्दता से उत्पन्न दोष उदर में संचित होकर पहले गुल्म का रूप लेते है और फिर तीव्र उदररोग को उत्पन्न करते है ।

जलोदर :—

उदरावरणकला मे शोथ चिरकाल रहे या उसकी रक्तवाहिनियो में रक्त का संचय अधिकाधिक होता जाय तो उनको ऑक्सीजन के यथावत् मात्रा में न मिलने से इनकी दीवारो की प्राणशक्ति कम हो जाती है जिससे उनकी परिस्रवण-

शीलता (Permeability) बढ़ जाती है। सुश्रुत ने कहा है कि वायु से प्रेरित हुआ जल बाहर आकर कोष्ठगुहा में भरने लगता है (नि० ७।४) वात प्रधान होने पर भी अन्य उदर रोगो के समान जलोदर रोग त्रिदोषज होता है (च० चि० १३।९५) प्रथम आयु मे होनेवाला क्षयज जलोदर मध्यमायु में होनेवाला यकृद्रोग-जनित जलोदर तथा बडी आयु मे होनेवाला कैन्सर जलोदर सभी त्रिदोष प्रकोप के कारण होते है तथापि इनमें वायु और कफ की वृद्धि विशेष रहती है।

उदररोग की चिकित्सा :—

आयुर्वेदानुसार सर्वरोग अग्नि की मन्दता या प्राणशक्ति की हीनता या कभी-कभी अग्नि की तीव्रता के परिणामरूप में उत्पन्न मलों के किसी अंग मे बढ जाने के कारण होते है। अतः उनकी चिकित्सा भी शोधन प्रधान ही होनी चाहिये। उदर-रोग विशेषतः मल वृद्धि से होते है अतः उनकी चिकित्सा विशेषतः शोधन प्रधान है।

वातोदर रोगी अधिक निर्बल हो, बालक हो या वृद्ध हो तो उसकी शमन प्रधान चिकित्सा होनी चाहिये। निरुह वस्तियो व अनुवासन वस्तियो से शोधन करते हुए उसे जीवनीय घृत या दूसरे बल्य गुण पाचक घृत जैसे लशुन घृत (लशुन बीज, कण्टकारी, वासा प्रत्येक १६ पल, जल २५६ में पकाकर चतुर्थांश रखकर द्राक्षा ४ पल, घृत १६ पल, गौदुग्ध १६ पल, लशुन १ पल, वासा पत्र १ पल, घृत साधन करे या लशुन १०० पल, त्रिकटु, त्रिफला, हीग, अजवायन, चव्य, चीतामूल अम्लवेतस, सैन्धव, देवदारु ५-५ पल, घृत १६ पल का घृत साधन करें) का सेवन कराना चाहिये तथा दूध, मास, रस, घृत प्रधान आहार देना चाहिये।

वह अधिक निर्बल न हो तो बाह्याभ्यन्तर स्नेहन करके उसका स्वेदन करना चाहिये और फिर दूध के साथ स्निग्ध विरेचन देना चाहिये और आहार में दूध देना चाहिये। फिर उसका स्नेहन, स्वेदन करके उसे दशमूल जल की निरूह वस्ति देनी चाहिये और वातहर औषधियो से साधित किसी तेल की या इन्हीं औषधियों से साधित एरण्ड तेल की अनुवासन वस्ति देनी चाहिये। इस प्रकार बार-बार क्रमशः स्नेहन, स्वेदन, विरेचन, निरूह वस्ति तथा अनुवासन वस्ति का प्रयोग करते रहने तथा पेट पर स्नेहन, उपनाहन अर्थात् चिकनी पोल्टीस के बांधते रहने तथा दूध, मास, रस, घृत प्रधान आहार देने से लाभ हो सकता है।

पित्तोदर रोग में पहले स्नेह वस्ति, या अनुवासन वस्ति देकर फिर दूध युक्त वस्ति द्वारा शोधन करना चाहिये। इस क्रम के बाद रोगी निर्बल न हो तो त्रिवृत् या आरग्वध या मुनक्के, गुलाब आदि डालकर पकाये दूध के द्वारा उसे विरेचन

देना चाहिये या समान त्रिफला क्वाथ मे चतुर्थांश त्रिवृत् डालकर बनाया घृत विरेचन के लिये देना चाहिये। इस प्रकार ठहर-ठहरकर बस्ति द्वारा तथा मृदु विरेचन द्वारा उसका शोधन करना चाहिये। न्यग्रोधादि वर्ग अर्थात् बड, गूलर, पीपल, पिलखन, मुलहटी, जामुन, लोध्र आदि किन्ही दो-चार द्रव्यो के कषाय में थोड़ा नमक, मधु तथा घृत डालकर उसकी बस्ति देनी चाहिये। पेट पर घृत से बनाई पोल्टीस बाधनी चाहिये तथा शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, गोखरू, शतावरी आदि में से किसी से पकाया हुआ दूध पीने को देना चाहिये।

कफोदर रोग मे पचकोल मिश्रित घृत द्वारा आभ्यन्तर तथा तेल द्वारा बहिः स्नेहन करवाकर रोगी का स्वेदन करना चाहिये। तथा पेट पर अलसी, मूली के बीज आदि से बनी स्निग्ध पोल्टीस बाधनी चाहिये। त्रिफला तथा त्रिवृत् से बने घृत द्वारा या त्रिफला व त्रिवृत् चूर्ण द्वारा उसे विरेचन कराना चाहिये। विरेचन न दिया जा सकता हो तो त्रिफला कषाय में लवण, गोमूत्र तथा तेल डालकर उसकी बस्ति देनी चाहिये तथा अनुवासन बस्ति का प्रयोग भी करना चाहिये। उसे त्रिकटु चूर्ण या पिप्पली चूर्ण के साथ दूध या कुलथी का रसा बनाकर देना चाहिये। इस प्रकार वातिक, पैत्तिक, श्लैष्मिक तीनो प्रकार के उदररोगो मे स्नेहन, स्वेदन, उपनाहन, मृदु विरेचन, निरुहण, अनुवासन तथा क्षीर प्रधान भोजन की उपर्युक्त विधि को बराबर कुछ काल जारी रखने से लाभ हो सकता है। परन्तु यदि ज्वर, दाह, पाक आदि कम होते न दीखे तो चरक (चि० अ० ५।७ श्लो० ४२) ने कहा है कि शल्यकर्म कराना चाहिये।

उपर्युक्त सभी प्रकार के उदररोगो के लिये :—

(१) दशमूल षट्पल घृत—(दशमूल ५० पल का क्वाथ, घृत ३२ पल, दही का जल ६४ पल, पंचकोल, यवक्षार १-१ पल का घृत साधन करे) का प्रयोग तथा

(२) गुल्माधिकारोक्त मिश्रक स्नेह का प्रयोग बड़ा लाभकारक होता है।

(३) हिंगु त्रिगुण तेल—(वाग्भट, गुल्मचि,—४ अ० ३९ श्लो०) जो हीग१, सैन्धव ३, एरण्ड तैल ९, लशुन स्वरस २७ भाग से बनाया जाता है, १-१ चम्मच की मात्रा मे वात कफोदर रोगियो के लिये विशेष उपयोगी है।

(४) लशुन तेल (जैसे भै०र० का योग, लशुन १०० पल, जल २५६ पल मिला पाककर अर्धांश रखें, फिर त्रिकटु, त्रिफला, हीग, दंतीमूल,

सैन्धव, चीतामूल, देवदारु, वचा, कुष्ठ, मधु, शिग्रुछाल, पुनर्नवा, सौवर्चल, विडंग, अजवायन, गजपीपल १-१ पल, त्रिवृत् ६ पल मिला तेल पाक करे) भी इसी प्रकार २-२ ड्राम की मात्रा मे उदररोगो के लिये हितकारी होते हैं।

उदररोग मे दूध या तक्र का आहार दोषशामक औषधियो के साथ लेना चाहिये। जांगल मांसरस तथा चावल भी दिये जा सकते हैं।

जलोदर मे रोगी की शक्ति की रक्षा करते हुए अर्थात् वायु वृद्धि न होने पाए इस प्रकार उसकी विरेचन चिकित्सा की जाती है। मूत्र-विरेचन औषधियां भी दी जाती हैं। इन दोनो से तथा लघन से कफदोष का शोधन व शमन किया जाता है। उदाहरणत: बाह्याभ्यतर स्नेहन करके तथा मृदु स्वेदन करके अगले दिन प्रातःकाल नाराच रस (पारा, सुहागा, मरिच १-१, गधक, पिप्पली, सोठ, २-२, दन्ती बीज सर्वतुल्य) की एक-एक रत्ती की बनी २ गोलिया शीतल जल से दी जाती है या जलोदरारि रस (पिप्पली, मरिच, ताम्र भस्म, हल्दी समान-समान को स्नुही क्षीर से १ बार मर्दन करके उसमे समान भार दन्ती बीज मिलायें) ½-१ रत्ती की मात्रा प्रातःकाल दी जाती है। या स्नुही क्षीर १० तोला मे ५ तोला पिप्पली चूर्ण मिलाकर उसकी चने बराबर बनाई १ गोली प्रातः दूध के अनुपान से दे दी जाती है। इस प्रकार सप्ताह मे एक दिन प्रातः विरेचन औषधि दी जाती है। विरेचन हो जाने पर उस दिन तथा शेष दिन पिप्पली के साथ दूध दिया जाता है या स्वल्प मात्रा मे उबले चावल भी दिये जाते हैं। अथवा विरेचनार्थ कोई चूर्ण जैसे त्रिवृत्-चूर्ण या हरीतकी चूर्ण ६ माशा मात्रा मे सप्ताह मे एक दिन प्रातः शर्बत के साथ व गर्म जल के साथ देकर विरेचन कराये जाते हैं। या रस पुष्प (कैलोमल) की २ रत्ती की मात्रा सप्ताह मे २ दिन रात को १-२ माशे सोडाबाई-कार्ब के साथ दी जाती है। और इन दिनो के अतिरिक्त शेष ५ दिन कटुकी, हरीतकी, अमलतास, पिप्पली मूल, मुस्ता समान-समान के चूर्ण की २½ तोला की मात्रा से बना हुआ काढा प्रात काल पीने को दिया जाता है। इस काढ़े मे पुनर्नवा मूल तथा मकोय ६-६ माशा मिला दे तो विरेचन के साथ मूत्र भी खुलकर आता है।

विरेचन चिकित्सा के अतिरिक्त गोमूत्र का सेवन भी कराया जाता है। पुनर्नवादि क्वाथ (पुनर्नवा, हल्दी, देवदारु, कटुकी, पटोल, हरड़, नीम, मोथा, सोठ, गिलोय) मे गोमूत्र २-२½ तो० मिलाकर इसे प्रात.काल पिलाया जाता है या १ सेर हरीतकी को १½ सेर गोमूत्र मे मन्द-मन्द अग्नि पर सुखाकर उनसे बनाये चूर्ण

के ६ माशा की मात्रा में देकर विरेचन कराया जाता है। इसी प्रकार गोमूत्र से पक्व या भावित किये मण्डूर का २-४ रत्ती की मात्रा मे प्रतिदिन प्रयोग कराया जाता है।

रोगी में मूत्र-प्रवर्तनार्थ पुनर्नवा मूल तथा कासनी को बराबर-बराबर मिला २-२½ तोला की मात्रा में लेकर उसका क्वाथ, शोरा १ माशा, यवक्षार १ माशा मिलाकर प्रतिदिन दिया जाता है।

इस प्रकार रोगी की विरेचन व मूत्रल चिकित्सा १-२ महीने जारी रखी जाती है। आहारार्थ दिन-भर में पिप्पली के साथ १½, २ सेर से कम दूध ही दिया जाता है। जल तथा लवण नहीं दिये जाते। दूध के साथ शिलाजतु का प्रयोग भी जलोदर में लाभदायक होता है। इस प्रकार ६ मास तक दूध, जांगल मासरस पर ही रहने से इस रोग मे स्थायी लाभ हो सकता है। वायु की वृद्धि न हो, इसके लिये आहार की पर्याप्त मात्रा के अतिरिक्त दशमूल-षट्पल घृत आदि का प्रयोग किया जा सकता है।

# श्वास-सम्बन्धी रोग

( **Respiratory Diseases** )

## नासारोग

(Diseases of the Nose)

**नासा श्लेष्मकला की रचना**—नासामार्ग मे विद्यमान श्लेष्मकला की वहि स्तर ( Epithelium ) Ciliated columnar Cells से बनी हुई है। इन स्तम्भाकृति या Columnar सेलो के बीच-बीच मे श्लेष्म सेल या Mucous Cells या Goblet Cells भी बिखरे हुए रहते है। इस बहिस्तर और इसका आधार स्तर या Basement membrane के नीचे Mucous तथा Serous Glands की एक तह बिछी हुई है जिसकी प्रणालिया श्लेष्मकला के पृष्ठ पर खुलती है। इन ग्रन्थियो तथा पृष्ठ पर विद्यमान Goblet Cells दोनो के श्लेष्म द्रव (Mucus) से नासामार्ग तर रहता है। इसीलिए बाहर से आनेवाली हवा मे विद्यमान धूल, धूम, Pollen आदि के कण श्लेष्मकला मे पकडे जाते है और इस प्रकार छनी हुई हवा फुफ्फुस मे प्रवेश करती है। श्लेष्मकला बहिस्तर मे विद्यमान रोगटे, (Cilia) तथा श्लेष्म द्रव (Mucus) इन कणो की तह को धकेलकर, पीछे नासा पश्चिम प्रदेश (Nasopharynx) मे फैक देते है। जहा धूल-कण पेट मे चले जाते है और वहा से बाहर निकल जाते है।

नासिका की श्लेष्मकला के नीचे स्नायुतन्तु (Connective Tissue) से बना एक जाल है जो स्पज के सदृश होता है। जिसके खाली स्थानो मे रक्त भरा होता है इसे Erectile Tissue of the Nose कहते है। इस जाल मे रक्त-वाहिनिया भी अधिक सख्या मे होती है जो Sympathetic नाडियो के द्वारा नियन्त्रित होती है, Inferior Turbinate के अगले-पिछले सिरो तथा इसके निचले किनारे पर तथा Middle Turbinate के अगले सिरे पर जहा-जहा हवा का सम्पर्क विशेष होता है, यह Erectile Tissue मोटा होता है अर्थात् वहा-वहा रक्त विशेष होता है। इसका लाभ यह होता है कि बाहर से आनेवाली शीतल हवा नाक मे से गुजरते समय गर्म हो जाती है तथा यदि अधिक शुष्क हो तो वह कुछ-कुछ तर भी हो जाती है। इस प्रकार स्पष्ट है कि हमारा उद्देश्य नासामार्ग मे विद्यमान Cilia, Mucus तथा Erectile Tissue को

स्वस्थावस्था मे रखना है या यदि ये रुग्ण हो गये हो तो इनको फिर स्वस्थ कर देना है।

नासिका को रक्त, External maxillary से, जो Ex carotid की शाखा है, आता है। Ethmoidal artery से भी, जो Int carotid की शाखा है, इसमे रक्त आता है। नाडिया इसमे Facial maxillary तथा Ophthalmic Nerves से आती है।

## तीव्र प्रतिश्याय

### (Common Cold, Acute Coryza, Cold in the head)

**कारण** —

सर्व रोगो मे यह एक अति सुलभ रोग है जो विशेषत बहुत-से छोटे बालको और २५-३० वर्ष की आयु के युवको को वर्ष-भर मे ग्रीष्म को छोड शेष ऋतुओ मे दो-तीन बार होता है तथा प्रतिश्याय प्रकृति के व्यक्तियो को अनेक बार होता है। इस रोग के सक्रमण के कारण अनेक Filterable Viruses लगभग ३० मिलिमाइक्रोन्स के गोलाकृति पिण्ड है, जो रोगी के रोग की प्रारम्भिक अवस्था मे छीकने, खासने तथा थूकने से उत्पन्न छीटो के द्वारा दूसरे स्वस्थ व्यक्तियो की नासिका तथा गले की श्लेष्मकला तक पहुचते है तथा वहा से श्लेष्मकला के नीचे की Submucous Lymphatics के द्वारा आसपास के अवयवो मे सक्रमण कर जाते है। रोगी से ही नही पर कैरियर व्यक्तियो से भी ये Viruses दूसरो मे फैलते है। परीक्षको ने बढते हुये पक्षी भ्रूण (Chicken Embryo) अथवा Allantois के द्रव मे इसकी खेती करके मनुष्य सदृश (Anthropoid) बन्दरो मे उसे प्रविष्ट करके इनके द्वारा प्रतिश्याय रोग उत्पन्न भी किया है। इसके अतिरिक्त इन्हे निर्बल प्रकृति के (Susceptible) व्यक्तियो मे प्रविष्ट करने पर इनसे प्रतिश्याय रोग उत्पन्न होते हुए भी देखा है। यह बात बहुत-कुछ सत्य ही प्रतीत होती है कि बस्तियो मे प्रसरण करनेवाले प्रतिश्याय रोग का कारण अनेक Filterable Viruses ही है। इनकी खेती अब मनुष्य या बन्दर के Embryonic गुर्दे पर की जाती है। ये कितने प्रकार के है, कितने दिन तक ये रोगी मे रहते है, इनसे उत्पन्न प्रतिरोधक शक्ति, जो इसी किस्म के Virus के विपरीत होती है, जिसके विपरीत वह उत्पन्न हुई है, कितने दिन रहती है, इन विषयो मे निश्चित रूप से अभीतक कुछ कहा नही जा सकता। इतना तो कहा जा सकता है कि १—adenoviruses २—Echo viruses (Enteric cytopathogenic

human orphanviruses), ३—Coxsackie viruses, Eaton's virus तथा influenza viruses, Rhinoviruses तो इसके कारण है दूसरो का अभी तक ठीक पता नही लगा । प्रतिश्याय रोग प्रारम्भिक अवस्था मे अधिक सक्रामक होता है तथा इस रोग के viruses के कारण उत्पन्न प्रतिरोधक शक्ति थोडे समय तक ही सम्भवत ४-६ मास रहती है। इसके सक्रामक होने के कारण प्रतिश्याय रोग भीड-भाड मे या मेले आदि मे सम्मिलित होनेवाले व्यक्तियो मे अधिक होता है । बाहर से आये हुए ये Viruses भी तभी नासिका की श्लेष्मकला मे रोहण कर सकते है, जब वहा उनके रोहण के लिए अनुकूल भूमि (Susecptibility) हो अर्थात् जब पहले से अजीर्ण हो, मलबन्ध हो या शरीर की जीवाणु प्रतिरोधक शक्ति किसी कारण से घटी हुई हो, या नासिका की श्लेष्मकला पहले से धूल, धूम आदि से विक्षुब्ध हो या Tonsillitis, adenoids, Sinusitis हो, या नासा-मार्ग मे किसी प्रकार की रचना सम्बन्धी विकृति हो, या युवक अथवा युवती मे क्षय रोग के होने की प्रकृति हो तो इन Viruses का रोहण सुगमता से हो जाता है। इसी प्रकार जब कोई व्यक्ति गर्मी से सहसा सर्दी मे प्रवेश करता है अर्थात् गर्म जल से स्नान करके या गर्म बन्द कमरे मे से खुली, शीत हवा मे आता है या गर्मी के बाद सहसा शीत ऋतु का आगमन होता है तो सहसा शीत के स्पर्श होने से नासिका की श्लेष्मकला की रक्तवाहिनिया सकुचित हो जाती है जिससे श्लेष्मकला की जीवाणु प्रतिरोधक शक्ति क्षीण हो जाती है। ऐसी अवस्था मे इसके किसी virus को, जो एक कैरियर मे तो वहा ही पडा होता है तथा दूसरो मे बाहर से आता है, वहा पर रोहण करने का अवसर मिल जाता है । इसीलिए सर्दी लग जाने को भी इस रोग का कारण कहा जाता है। सहसा अति शीत के स्पर्श से जब रक्तवाहिनिया सकुचित हो जाती है और वहा के सैलो को ऑक्सिजन कम मिलने लगती है तो उनमे न्यूनाधिक मृत्यु के हो जाने से Histamine उत्पन्न होता है जो वहा के शोथ का कारण हो सकता है । इस प्रकार allergy के कारण भी तीव्र प्रतिश्याय हो सकता है। यद्यपि इस रोग मे नासिका तथा नासा पश्चिम भाग से होनेवाले स्राव मे कुछएक जीवाणु पाये जाते है जैसे Neisseria catarrhalis, Streptococcus Viridans, Pneumococcus, Diphtheroids पर इन्हे रोग का कारण नही कहा जा सकता क्योकि ये स्वस्था-वस्था मे भी पाये जाते है। इस रोग मे होनेवाले स्राव मे ऐसे रोगजनक जीवाणु जैसे Haemophylus Influenzae, Streptococcus Pyogenes, Staphylococcus Pyogenes भी कभी-कभी पाये जाते है पर इन्हे

भी इस रोग का कारण नही माना जाता । Viruses के कारण इस रोग के हो जाने पर इनमे से किसी जीवाणु को वहा रोहण कर जाने का अवसर मिल जाता है जिससे ये जीवाणु प्रतिश्याय के उपद्रवो का कारण हो जाते है। प्रतिश्याय रोग मे Chemotherapy से जो लाभ नही होता इससे भी पता लगता है कि यह रोग इन जीवाणुओ के कारण नही होता Rhinoviruses आदि मे से किसी Virus के सक्रमण के कारण होता है। जैसे ऊपर कहा है, प्रत्येक Virus एक सूक्ष्मतर जीवित कण है जो ३० से ३०० मिलिमाइक्रोन व्यास का होता है इसका केन्द्र Nucleic acid (या तो Ribonucleic या deoxyribonucleic) का तथा इसका बाहर का खोल प्रोटीन का बना होता है। इसका विष इसके केन्द्र या Nucleic acid मे रहता है। virus केवल जीवित सैल के अन्दर ही बढता है बाहर यह निष्क्रिय रहता है । जीवित सैल के अन्दर प्रवेश करने पर उसमे इसके विपरीत एक प्रोटीन द्रव्य (Interferon) उत्पन्न हो जाता है जिसे एक प्रकार का antibody कह सकते है । इसीलिये यदि किसी भी Virus को इतनी मात्रा मे कि जिसमे वह रोगजनक न हो, शरीर मे प्रविष्ट कर दे तो शरीर मे उसके विपरीत स्थायी प्रतिरोधक शक्ति (Immunity) उत्पन्न की जा सकती है। अज्ञात रूप या स्वल्प-सी मात्रा मे Viruses का प्रवेश हजारो मे होता है पर उनमे रोग नही होता क्योकि स्वल्प मात्रा मे इसका प्रवेश होने से इनमे Immunity उत्पन्न हो जाती है।

**संप्राप्ति --**

Virus का सक्रमण होने पर पहले तो गले और फिर नासिका के Submucous Tissue मे विद्यमान रक्तवाहिनिया शिथिल हो जाती है (उनमे Vasodilatation हो जाता है) जिससे नासामार्ग मे, विशेषत Turbinates पर श्लेष्मकला फूल जाती है और रक्तवर्ण हो जाती है उसमे से श्लैष्मिक द्रव या म्यूकस का स्राव बहुत अधिक होने लगता है, जिसमे नाक की अदर की झिल्ली के Cilia वाले सैल भी होते है, जीवाणु नही होते जो फिर शीघ्र ही गाढा हो जाता अर्थात् Mucopurulent हो जाता है। इस अवस्था मे इसमे Pneumo-Strepto-Slaphylococci हो सकते है । नासिका की श्लेष्मकला के सूज जाने से नासामार्ग अवरुद्ध हो जाता है। नासिका की अन्दर की स्तर Cilia युक्त columner सैलो से बनी है जिसमे Goblet सैल भी होते है, इसके नीचे शोथ हो जाने से यह सारी नष्ट हो जाती है और फिर नई बनती है। नासामार्ग से यह शोथ नासास्रोतो या Paranasal Sinuses मे तथा Eustachian Tube मे

भी प्रसरण कर सकता है। इन भागो के द्वार के बन्द हो जाने से तथा बन्द द्वार के पीछे विद्यमान वायु के विलीन हो जाने पर वहा वायु रिक्त प्रदेश या अवकाश (Vacuum) के बन जाने से सिरदर्द होता है जिसे अवकाश (Vacuum) सिरदर्द कह सकते है। इसी प्रकार शोथ युक्त Sinus के द्वार के बन्द हो जाने पर उसमे उत्पन्न स्राव के वहा तनकर भर जाने से भी सिरदर्द होता है जिसे दबाव के कारण होनेवाला या Distension सिरदर्द कह सकते है। श्लेष्मकला के नीचे की लसीका वाहिनियो के द्वारा नीचे यह शोथ गले मे भी फैल जाता है तथा कठ नाली मे भी हो जाता है (Tracheitis)।

**लक्षण —**

इस रोग के Virus का सक्रमण होने के १२ से ४८ घण्टो के अन्दर यह रोग आरम्भ हो जाता है। यह रोग सहसा ही आरम्भ हुआ करता है। रोगी को अपनी नाक का स्रोत कुछ बन्द हुआ दाहयुक्त लगता तथा गला कुछ शुष्क-सा तथा दुखता-सा प्रतीत होता है। नाक मे खुजली-सी लगती है तथा छीके आने लगती है, इनके साथ ही पतला स्राव होने लगता है जो कुछ घण्टो मे ही गाढा हो जाता है। नाक से स्राव जारी हो जाने के बाद छीक आनी बन्द हो जाती है। इन स्थानिक लक्षणो के साथ शरीर मे सर्दी (Chilliness) तथा भारीपन (Malaise) भी प्रतीत होने लगता है। शाखाओ, कटि आदि के मास मे वेदना (Aching) सी लगने लगती है, ज्वर-जैसा लगता है, पर ज्वर प्राय नही होता या अति मृदु या गौण लक्षण के रूप मे होता है। इन प्रारम्भिक लक्षणो के बाद दूसरे दिन तक नाक मे से निकलनेवाले गाढे स्राव की मात्रा पर्याप्त बढ जाती है। नासिका से श्वास लेना कठिन हो जाता है। गन्ध और स्वाद की सज्ञा मन्द हो जाती है। गले (Pharynx) तथा कण्ठ (Larynx) मे शोथ के होने के कारण क्रमश खुश्क खासी तथा आवाज बैठ जाने के लक्षण हो जाते है। बालको मे Tonsils भी सूज जाते है। इस प्रकार युवको मे यह रोग प्राय स्थानिक रूप मे ही होता है। ज्वर, शैथिल्य आदि व्यापक लक्षण इस रोग मे प्राय नही होते। वे तो इनफ्लूएन्जा मे पाये जाते है। जैसे यह छीको से आरम्भ होता है वह इस लक्षण के साथ आरम्भ नही होता। यह रोग तीन-चार दिन मे ठीक हो जाता है और लगभग सात दिन तक खासी का लक्षण भी शान्त हो जाता है तो भी आधे से अधिक लोगो मे खासी, गलशोथ आदि उपद्रव हो जाते है। जुकाम के बाद खासी का लक्षण सम्भवत सक्रमण (Infection) को नीचे फैलने से रोकने के लिए होता है। परीक्षा करने पर नाक अन्दर से लाल सूजी

हुई मिलती है, गला भी लाल रग का बिना सूजा हुआ होता है। इस रोग मे Maxillary Sinus मे शोथ प्रसरण कर जाया करता है जिससे भौहो या चेहरे पर दर्द हुआ करता है। नासास्रोत शोथ, Tonsillitis, otitis, Laryngitis tracheitis जुकाम के प्रधान-प्रधान उपद्रव होते है। Eustachion प्रणाली मे शोथ हो जाय तो बाधिर्य का लक्षण, मध्य कर्ण मे शोथ हो जाय तो कर्ण-शूल होने लगता है।

## नासास्रोत : शोथ

### (**Peranasal Sinusitis**)

यह रोग तीव्र प्रतिश्याय तथा इन्फ्लुएन्जा के उपद्रव के रूप मे हुआ करता है। इन रोगो के दौरान मे किसी Sinus मे सक्रमण (Infection) के हो जाने से यह उपद्रव होता है। Frontal Sinus मस्तक मे भौहो के पीछे होती है। उसका द्वार नासा-मध्यमार्ग (Middle meatus) के अग्रभाग मे, नासिका के अन्दर खुलता है। इस Sinus की श्लेष्मकला मे शोथ के प्रसरण पर जाने पर तथा इसके द्वार के बन्द हो जाने पर माथे मे तीव्र वेदना प्रतीत होती है। Maxillary Sinus का छिद्र भी नासा-मध्यमार्ग मे खुलता है। इस Sinus की श्लेष्मकला मे शोथ प्रसरण कर जाय तथा इसका द्वार बन्द हो जाय तो तीव्र वेदना आख के नीचे गाल मे तथा दातो मे प्रतीत होती है। Eathmoidal Sinuses अग्रिम, मध्यम और पश्चिम (Anterior, Middle तथा Posterior) तीन समूहो मे, नासागुहा के ऊपर के भागं तथा नेत्रगुहा (Orbit) दोनो के बीच के प्रदेश मे होती है। इनमे से अग्रिम तथा मध्यम Sinuses तो Middle meatus मे खुलती है तथा पश्चिम Sinus, Superior meatus के अगले भाग मे, नाक मे, खुलती है। इनकी श्लेष्मकला मे शोथ के प्रसरण कर जाने से, इनके द्वार के बन्द हो जाने पर, नेत्रो के पीछे तथा बीच के प्रदेश मे वेदना प्रतीत होती है। Sphenoidal Sinus नासिका के ऊपर के भाग मे Superior Turbinate के भी पीछे खुलती है। उसकी श्लेष्मकला मे शोथ के प्रसरण कर जाने से तथा उसके द्वार के बन्द हो जाने से सिर की गहराई मे वेदना प्रतीत होती है। Maxillary Sinus मे यह शोथ अधिकत हुआ करता है। इससे दूसरे नम्बर पर यह शोथ Ethmoidal Sinus मे होता है जो बालको मे विशेष होता है। अनेक Sinuses मे शोथ होने का रोग (Pansinusitis) किसी एक के ग्रस्त होने की अपेक्षा अधिक पाया जाता है। इनमे चिरस्थायी शोथ के रहने से

एक नासिका के अगले या पिछले भाग से पूययुक्त स्राव होता रहता है। परीक्षा करने पर W B C बढा हुआ होता तथा स्राव मे पूयजनक जीवाणु मिलते है। इस रोग के चिरकाल रहने से श्वास, कास, Bionchiectasis के उपद्रव हो सकते है।

## वातिक प्रतिश्याय

### (Allergic Rhinitis, Nervous Rhinitis, Hay fever)

जब कोई प्रोटीन त्वचा या श्लेष्म कला द्वारा शरीर मे प्रवेश करता है तब वहा के सैल उसे पचाने के लिये Antibodies वना लेते है। जिससे वह Aminoacids मे बदल जाता है तथा ये Antibodies रक्त मे रह जाते है फिर जब वह प्रोटीन आता है तो वह इनके द्वारा पच जाता है। उदाहरणत पहले-पहल दूध या अण्डे का जो अश बिना पूर्ण तौर से पचे रक्त मे चला जाता है उसके विपरीत वहा Antibodies बन जाते है। इसी प्रकार श्वास-मार्ग से जानेवाले प्रोटीन भी जब रक्त मे जाते है उनके विपरीत वहा Antibodies बन जाते है। इसी प्रकार रोगो के जीवाणुओ के विपरीत भी ये उत्पन्न हो जाते है। इस प्रकार युवा होने तक बालक बहुत-से बाह्य प्रोटीन्स के लिये Immune हो जाता है। इस प्रकार शरीर मे सब प्रोटीनो के लिए Immunity होती जाती है जो उत्पन्न हुए antibodies के द्वारा शरीर मे आये प्रोटीन या जीवाणु को हजम कर जाने का सूचक होती है। कुछएक व्यक्तियो मे विशेपत बालको और नवयुवको, लडके-लडकियो की नासिका की श्लेष्मकला मे किसी एक विशेष प्रकार के प्रोटीन पदार्थ के लिये, जो सर्वसाधारण व्यक्तियो के लिये सर्वथा निरुपद्रव होता है, उपर्युक्त Immunity के होने के स्थान पर न्यूनाधिक अक्षमता या असात्म्यता (Hypersensitivity या Allergy) होती है। यह प्रोटीन पदार्थ जब उनकी नासिका मे प्रवेश करता है तब उन्हे सहसा प्रतिश्याय का वेग हो जाता है अर्थात् ऐसे व्यक्ति मे antibodies अपूर्ण रूप मे होते है अर्थात् उनमे निर्बल-सी Immunity उत्पन्न होती है। सम्भव है कि सहसा सर्दी लगने से नाक मे हिस्टामीन उत्पन्न हो जाता है जिससे वहा की रक्तवाहिनियो की दीवार आहत होकर फैल जाती है और उनसे द्रव की मात्रा बहुत निकलने लगती है। ऐसी अवस्था मे वहा पडा या बाहर से आया Virus जो प्रोटीन और antigen है, सैलो मे प्रविष्ट हो जाता है। कुछएक प्रोटीन पदार्थो के लिए इस प्रकार की अक्षमता की प्रवृत्ति जन्म से ही आती प्रतीत होती है। क्योकि जिस परिवार मे यह रोग पाया जाता है उसके अनेक व्यक्तियो मे भिन्न-भिन्न रूप मे यह निर्बलता

देखने मे आती है। इन लोगो का नाडी मण्डल (Neivons System) अधिक विक्षोभशील होता है। भिन्न-भिन्न घासो तथा Fungi से उडनेवाले पराग (Pollen) मे विद्यमान प्रोटीन के लिये Allergy होने का रोग अधिक पाया जाता है। घर के अन्दर झाडने-बुहारने से उत्पन्न होनेवाली धूल (House-dust) मे भी कोई प्रोटीन पदार्थ होता है, उसके लिये भी कुछएक व्यक्तियो की नासिका मे अक्षमता होती है। इसी प्रकार सिर या त्वचा पर से उडकर आये छिलको, ऊन के उडकर आये खण्डो के लिये अक्षमता भी होती है। सर्दी की ऋतु के बाद अप्रैल के महीने मे तथा सर्दी की ऋतु के पहले अक्तूबर के महीने मे जब प्रबल हवाये चलने लगती है तो उनके द्वारा घासो तथा Fungi की पराग उडकर हम सबकी नासिका मे प्रवेश करती है। असहनशील (Allergic) प्रकृति के व्यक्तियो की नासिका की श्लेष्मकला मे नि क्षिप्त हुए ये प्रोटीन कण विपरीत गुण होने के कारण उन पर विष का-सा प्रभाव करते है अर्थात् उनके लिये ये Antigen या Alleigen हो जाते है। जिससे इनकी नासिका की श्लेष्मकला मे प्रवेश करने पर उसके सलो मे इनके विपरीत Antibodies उत्पन्न हो जाते है और उन्ही सैलो मे पडे रह जाते है रक्त मे नही जाते जिन्हे Sensitizing Antibodies कहते है l antigen molecules हमारे किसी अग के सेलो मे प्रवेश करके उनके Enzymes मे कुछ ऐसा परिवर्तन करते है कि उनमे कुछ ऐसे प्रोटीन्स उत्पन्न हो जाते है जिनका Electrical charge इनसे सर्वथा विपरीत होता है। नासिका की श्लेष्मकला के अतिरिक्त ये नेत्रो की श्लेष्मकला रक्त के Plasma तथा त्वचा मे भी उत्पन्न हो सकते है और वही सेलो मे पडे रहते है। अगले मौसम मे जब यही पराग हवा के साथ उडकर फिर नासिका की श्लेष्म-कला मे प्रवेश करता है अर्थात् फिर जब Antigen बाहर से रक्त के द्वारा वहा आता है तो वहा सेलो मे विद्यमान Sensitizing Antibodies के साथ इलेक्ट्रिकल चार्ज की विपरीतता के कारण इसका सघर्ष होता है जिससे उस स्थान पर ऐसी विनाशक प्रतिक्रिया होती है कि वहा के आहत या क्षत हुये सेलो या Protein Tissue मे से एक विषैला प्रोटीन पदार्थ जो Histamine या तत्सदृश द्रव्य होता है, उत्पन्न हो जाता है जिससे नासा श्लेष्मकला की रक्त-वाहिनिया (उनकी smooth museles) शिथिल हो जाती है अर्थात् नासिका की सिराओ (Capillaries) मे शैथिल्य (Vasodilatation या Paralysis) हो जाता है। उनमेसे द्रव के रिसने की प्रवृत्ति या उनके सेलो की Permeability बढ जाती है जिससे नासा श्लेष्मकला मे हलकी लालिमा और श्वयथु (oede-ma) हो जाते है। नासिका, तालु, गले आदि मे खुजली होकर छीके आने लग

जाती है और नाक से पतला-सा श्लेष्म द्रव (Mucus) बहुत मात्रा मे निकलने लगता है (Hypersecretion)। छीको का यह दौरा प्राय प्रात काल के समय होता है। नाक की परीक्षा करने पर उसकी श्लेष्मकला पानी से भरी हुई तथा फूली हुई पाई जाती है (कभी कभी Polypgid भी बन जाते है)। पर वह अधिक रक्तवर्ण न होकर कुछ श्वेतवर्ण ही होती है। उस पर सूखा हुआ स्राव लगा हो, जैसा जुकाम मे होता है ऐसा कभी नही होता। नासिका से निकले स्राव की परीक्षा करने पर उसमे Eosinophil Leucocytes भी मिलते है (अन्य infections मे Neutrophils प्रधानता से होते है)। इनके वहा नष्ट होने से इनमे से भी हिस्टामीन निकलता है और सिराओ मे से द्रव और निकलता है। रोगी के रक्त मे भी ५-१०% ये श्वेतकण होते है। रोगी की आखो मे से भी पानी बहता है, आखो मे दाह और खुजली भी होती है। रोगी को ज्वर नही होता। जब-जब हवा के द्वारा पराग (Pollen) उडकर नाक मे प्रवेश करता है तभी-तभी इस प्रतिश्याय का दौरा हो जाता है, अन्यथा प्रतिश्याय नही होता। दौरा सहसा प्रारम्भ होता है और सहसा ही समाप्त हो जाता है। वर्षा हो जाने पर या किसी कारण से जब हवा मे पराग नही रहता रोग नही होता। जब रोगी मे अक्षमता (Allergy) अधिक होती है अथवा विरोधी प्रोटीन द्रव्य (Antigen) अधिक मात्रा मे शरीर मे प्रविष्ट हो जाता है तो श्वास नालियो के मास मे Spasm होकर तथा रक्तवाहिनियो से स्राव होकर कास तथा श्वास (Asthma) के भी वेग हो जाते है। यह भी बहुत सम्भव है कि प्रतिश्याय मात्र Allergy के कारण ही होता है और यह सब प्रतिक्रिया आगन्तु विष या Antigen के निवारण के लिये होती है। भोज्य पदार्थो मे से कुछ पदार्थ जैसे दूध, गेहू, सन्तरा, टमाटर, चौकोलेट भी कभी-कभी किसी व्यक्ति मे Allergens का काम करते है।

## जीर्ण प्रतिश्याय

### (Chronic Rhinitis)

यदि बाहर से धूल या धूम अधिकता से नाक मे प्रवेश करता हो, या Adenoids, Tonsillitis हो या नासामार्ग की रचना मे किसी प्रकार की विषमता हो या किसी Sinus मे शोथ रहता हो, या उर क्षय रोग की प्रवृत्ति हो तो नासिका की श्लेष्मकला मे शोथ चिरस्थायी रूप मे रहता है या प्रतिश्याय शीघ्र-शीघ्र होता रहता है। चिरस्थायी प्रतिश्याय के कारण जब Inferior Turbinate के अगले सिरे तथा पिछले सिरे पर की श्लेष्मकला मे अति वृद्धि (Hyperplasia) हो जाती है तब उसे Chronic Hypertrophic Rhinitis कहते

है। जीर्ण प्रतिश्याय रोग मे नासामार्ग कुछ-कुछ बन्द-सा रहता है तथा उसमे से पतला या गाढा श्लैष्मिक या श्लेष्म पूय युक्त (Mucous or Mucopurulent) स्राव लगातार बना रहता है। बालक मे Eustachian Tube के द्वारा शोथ कान मे सक्रमण कर जाता है जिससे कर्णशोथ (Otitis Media) का रोग हो जाता है एक नाक से पूय युक्त (Purulent) स्राव होता रहे तो उधर नासा स्रोत शोथ (Sinusitis) का सन्देह हो जाना चाहिए। ऐसी अवस्था मे रोगी को कुछ गन्ध-सी भी प्रतीत होती है।

## शुष्क वातिक प्रतिश्याय

### (Atrophic Rhinitis)

कुछ एक निर्बल प्रकृति की युवक-युवतियो की जिन्हे सदा प्रतिश्याय रहता हो, नासिका मे प्रतिरोधक शक्ति की न्यूनता के कारण श्लेष्मकला स्थूल न होकर क्षीण हो जाती है, अर्थात् उसका रोबटोवाला गहिस्तर (EPithelium) जिसके द्वारा नासिकागत मल बाहर कर दिया जाता है, नष्ट होने लग जाती है। उसके स्थान पर चपटे (Squamous) सैल आ जाते है। श्लेष्मकला की धमनियो मे Peri तथा Endarteritis का लक्षण होता जाता है, आसपास Fibrosis होता है। इस क्षीणता का कारण नासा के अन्दर Vasoconstriction का रहना है या विटामिन 'ए' तथा 'डी' की कमी है इस विषय मे निश्चय नही हुआ। इस क्षीणता (Atrophic Degeneration) की प्रक्रिया के कारण इस प्रकार के जीर्ण प्रतिश्याय को Atrophic Rhinitis कहते है। नासिका की श्लेष्मकला दोनो ओर देखने मे सुकडी हुई, पतली, रक्तविहीन, फीके रग की होती है। जिससे नाक का मार्ग बडा, खुला और पीछे ऊपर तक स्पष्ट दीखता है। श्लेष्म कला शुष्क तथा मल की परतो (Crusts) से छाई होती है जिन मे जीवाणु (Saprophytes) जनित विदाह (Decomposition) के परिणाम रूप मे दुर्गंध उत्पन्न हो जाती है जो परीक्षक को ही प्रतीत होती है, रोगी को नही। क्योकि नासा की श्लेष्मकला की क्षीणता के साथ उसकी गन्ध सज्ञा हीन हो जाती है। इस जीर्ण प्रतिश्याय के दुर्गन्धजनक होने के कारण इसे पूति प्रतिश्याय (Ozaena) भी कहते है।

नासारक्तस्राव (Epistaxis) —धमनी काठिन्य रोग, रक्तभारवृद्धि, जीर्ण वृक्करोग, हृदयरोग तथा तीव्र ज्वरो के कारण नासारक्तस्राव हुआ करता है। कपाल के तल (Base) में अस्थिभग होने पर भी नाक से खून निकलता है। रक्तस्राव बीच के परदे की श्लेष्मकला मे से या Inf. turbinate के अगले

सिरे मे से होता है। Hydrogen perox या Phenylephrine $\frac{1}{8}$% या Epinephrine १०००-१ के सोल्यूशन मे भीगी रुई के द्वारा दबाने से यह बन्द हो जाता है। Ephedrine २% सोल्यूशन से भी यही लाभ होता है। रक्त-भार अधिक हो तो रक्तस्राव को रोकना उचित नही।

**तीव्र प्रतिश्यायँ की चिकित्सा :—**

जब इस रोग के भिन्न-भिन्न Viruses के Vaccine बन जायेगे तब इस रोग की प्रतिरोधक (Preventive) चिकित्सा सुगम हो जायगी। अभी तो भीड-भाड से दूर छोटी बस्तियो मे रहने से ही इस रोग से बचा जा सकता है। तो भी प्रतिश्याय रोग के होते ही रोगी २४ या ४८ घण्टो के लिये शय्याशायी हो जाय और पूर्ण विश्राम कर ले तो रोग न तो तीव्र रूप लेता है और ना ही कोई उपद्रव होता है, ना ही यह दूसरो मे फैलता है, यह विश्राम चिकित्सा इस रोग की उत्तम चिकित्सा है। यदि शरीर मे क्षय रोग की प्रवृत्ति हो या आयु बडी हो या शरीर की किसी प्रकार की निर्बलता के कारण प्रतिश्याय रोग बार-बार होता हो तो तीन-चार दिन तक विश्राम को जारी रखना चाहिये। विश्राम के दौरान मे किसी उष्ण पेय, या गर्म जल, उष्ण, लघु, रूक्ष, गुण, सुपच आहार के सेवन से लाभ रहता है। गर्म जल मे निम्बू, शहद तथा २-४ ड्राम ब्राण्डी मिलाकर पीने से भी आराम प्रतीत होता है। किसी-किसी को १-१ चम्मच सोडा गर्म जल से ३-३ घण्टे बाद लेने से आराम रहता है परन्तु प्रतिश्याय निवारक कोई औषधि नही है। रोगी के कष्ट को कम करने के लिए वेदना शामक (Analgesic) औषधियो का प्रयोग किया जाता है। उदाहरणत Aspirin, Phenacetin प्रत्येक चार ग्रेन, Codeine Phosphate ८ मिलि० या $\frac{1}{8}$ ग्रेन की गोलिया अकेले या Papaverine २ ग्रेन के साथ या केवल Aspirin ३$\frac{1}{2}$—, Phenacetin २$\frac{1}{2}$ ग्रेन की बनी गोलिया या Aspirin तथा Dover's Powder समान-समान की बनी गोलिया ५ ग्रेन की मात्रा मे दिन मे तीन-चार बार या Aspirin ४ ग्रेन, कपूर १ ग्रेन तथा Atropine $\frac{1}{200}$ ग्रेन की पुडियाँ ६-६ घण्टे पर दी जाती हैं। Pot Acet Pot Cit १४-१५ ग्रेन, Liqu Ammon Acit Dil ६० बून्द तथा कर्पूर जल १ औंस मिलाकर ६-६ घण्टे पर देने से भी आराम प्रतीत होता है। नार्मल सेलाइन या ५-२० प्र०श० ग्लूकोज जल के द्वारा कुल्ले करने से भी आराम प्रतीत होता है। नासिका और गले की शोथ युक्त श्लेष्मकला को सकुचित करने के लिये सकोचक (Vasoconstrictor) औषधिया नाक मे डाली जाती है जैसे १ प्रतिशतक Ephedrine Sulphate

नार्मल सेलाइन मे मिलाकर या ¼ प्रतिशतक Neosynephrine (Phenylephrine) नार्मल सेलाइन मे मिलाकर नाक मे डालने या छिडकने से नासा-मार्ग खुल जाता है। Amphetamine (Benzedrine) inhalent के सूघने मे भी यही लाभ (Vasoconstriction) होता है। हलके गर्म नार्मल सेलाइन द्वारा कभी-कभी नासिका को धो लेने से भी आराम प्रतीत होता है। १ पाइट उबलते हुये जल को ५-७ मिनट रखकर उसमे एक छोटा चम्मच Tincture Benzoin Co डालकर उसकी वाष्प के नाक मे लेने या नाक पर सिकाई करने से भी नासिका का शोथ शान्त होना है। Eucalyptus Oil के वाष्प के भी इसी प्रकार लेने से आराम प्रतीत होता है। १ पाइट उबले हुये जल मे Menthol Spirit (२५ प्रतिशत) की १० बून्द डालकर भी वाष्प ले सकते है। Liquid Paraffin मे आधा प्रतिशत की मात्रा मे Chloretone, Menthol तथा Lemon Oil मिलाकर नाक मे डालने से या Endrine या Privine १ प्र०श० (Naphalozine Hydrochlride Solu.) के नाक मे डालने से या Rhinox (Crookes) के छिडकने से नासा शोथ शान्त होता है। इन सबका Virus पर कोई प्रभाव नही होता। ये Vasoconstrictor है तथा इनका केवल वाह्य सक्रमण (Secondary Infection) पर कुछ प्रभाव होता है। Neosynephrine १० मिलि० के ४-४ घन्टे पर मुख द्वारा देने से या इजेक्शन द्वारा देने से या Ephedrine के २५ मिलि० मात्रा मे देने से भी लाभ होता है। इसे किसी Barbiturate से मिलाकर भी दे सकते है।

**प्रतिषेधक चिकित्सा :—**

जब यह रोग फैला हुआ हो तो भीड-भाड मे नही जाना चाहिये। जाना पडे तो मुख बन्द रखना चाहिये। तथा वहा से आते ही नार्मल सेलाइन से नाक को धो लेना चाहिये। इस रोग के रोगी के सम्पर्क मे बचना चाहिय। जिन्हे जुकाम शीघ्र-शीघ्र हो जाता हो, उन्हे सदा नाक से श्वास-प्रश्वास लेना चाहिये। गर्मी के बाद सहसा सर्दी मे जाने से बचना चाहिये। कुछ-कुछ शीत जल द्वारा स्नान करके त्वचा को शीत सहने योग्य बनाने का यत्न करना चाहिये। विटामिनो का सेवन करना चाहिये। खुली हवा मे सोना व रहना चाहिये और उचित व्यायाम, विश्राम, आहार आदि के द्वारा शरीर को स्वस्थ बनाना चाहिये। तथा Stock अथवा Autogenous Catarrhal Vaccine के स्वल्प मात्रा मे सप्ताह के अन्तर से शीतकाल मे कुछ इजेक्शन ले लेने चाहिये। १ मिलिलिटर से १ मिलिलिटर तक १-१ सप्ताह के अन्तर से ले लेने चाहिये। इस मात्रा के बाद १५-१५ दिन बाद

लेने चाहिये । नासास्रोतो रोग या Sinusitis मे जीवाणुओ का सक्रमण होने से Procaine Penicillin का दिन मे १-२ बार प्रयोग करना चाहिये । नाक पर सिकाई करनी चाहिये ।

Allergic Rhinitis : **की चिकित्सा :—**

रोगी के नाडी मण्डल (Nervous System) की निर्बलता या विक्षोभ-शीलता को जो कि इस रोग का एक कारण है हटाने के लिये यत्न करना चाहिये । इस उद्देश्य से Vitamain A D Calci Ostelin तथा मक्खन, घृत आदि दिये जा सकते है । नासिका की श्लेष्मकला के विक्षोभशील प्रदेश की विक्षोभशीलता को हटाने के लिए Argyrol १० प्रतिशतक लगा सकते है । Adrenaline in Paraffin (५०००-१) के नाक मे डालने से भी लाभ होता है । आखो पर काला चश्मा लगाये रखना चाहिये । सर्दी के अन्त मे चलनेवाली हवा मे विद्यमान पराग से बचने के लिये समुद्र के किनारे या पर्वत प्रदेश पर जा सकते है अथवा इस मौसम के जिसमे कि इस रोग का वेग प्रतिवर्ष होता है, ३ मास पहले से ही बाजार मे मिलनेवाले Dilute Extrart of Pollen (Pollaccine या Bronchagen या Haygen) के इजेक्शन त्वचा द्वारा अति स्वल्प मात्रा मे आरम्भ करके क्रमश बढती हुई मात्रा मे एक-एक सप्ताह बाद ले लेने चाहिये । इसके ४०-१०० Units की मात्रा से आरम्भ करके १०-१५ इजेक्शन एक-एक सप्ताह के अतर से लेने से ऐसे Blocking Antibody उत्पन्न हो जाते है जो श्लेष्मकला तथा शरीर मे उत्पन्न हुये Sensitizing Antibody के विपरीत कार्य करते है । इस प्रकार ४०-६०-८०-१००—२००—४००—६००—८००-१०००—२०००-४०००—६०००-८०००-१०००० आदि यूनिट्स दे सकते है । इस इजेक्शन के लेने से १ घण्टे पहले Cal Lact १० ग्रे० की मात्रा मे लेने से इसका स्थानिक दुष्प्रभाव कोई नही होता । मार्च मे इस इजेक्शन के प्रारम्भ करने से पहले फरवरी मे ही रोगी की अग्रबाहु पर एक बून्द नार्मल सेलाइन की तथा समीप ही १ बून्द Pollaccine (१ मि लि मे २० हजार यूनिट) की रखके दोनो मे पृथक्-पृथक् हाईपोडर्मिक नीडल से त्वचा मे एक छेद सा कर दिया जाता है । बाद मे रूई से दोनो बून्दो को पोछ दिया जाता है । १५ मिनट बाद Pollaccine या Bronchagen के बून्द के स्थान पर एक लाल चकत्ता दीखने लगता है । इसे Positive Reaction कहते है । जब इस रोग का दौरा हो जाय तो उसके शान्त करने के लिये Prednisone के जोकि anti allergic inflammatory औषधि है १० मिलि. की मात्रा मे आठ-आठ घण्टे पर देने से या Corticotropin (Act H) के ४० Units की मात्रा मे प्रतिदिन मास द्वारा देने से तुरन्त लाभ हो जाता है ।

लाभ हो जाने पर मात्रा आधी या चौथाई कर दी जाती है तथा औषधि मात्रा को कम करते हुए एक सप्ताह तक ही दी जाती है या Prednisolone Phosph (१ सी०सी० मे १ मिलि०) या Hydrocortisone Snuff या Hydrocortisone Nasaldrop, (१ सी सी ना० सेला० मे २ मिलि०) के नस्य के रूप मे नाक मे लेने से तुरत लाभ हो जाता है। आख के कष्ट के लिये adrenaline (८०००-१) को Zinc Sulph ¼% के साथ आख मे डाले। ३ बून्द Adrenaline तथा १०० Units of Pollen Toxin के त्वचा द्वारा प्रतिदिन लेने से भी यह रोग शान्त हो जाता है। Antihistamine Drugs के जो Histamine की उत्पत्ति को नही पर उसे रक्तवाहिनियो, श्वासनालियो आदि पर दुष्प्रभाव करने से प्रयोग से रोकती है यह रोग तुरन्त शात तो हो जाता है, नष्ट नही होता। इस प्रयोजन से Chlorpheniramine Maleate (Piriton) ४ मिलि० के दिन मे ३ बार या Meclozinehydrochlor (ancolan) २५ मिलि० के प्रात १ बार लेने से उस रोग मे आराम आ जाता है। Benadryl (Diphenhydramine) २५-५० मिलि० (Elixir १ चम्मच मे १० मिलि० बालको मे) या Promethazine (Phenergan) १० से २५ मिलिग्राम की (दिन मे १० मिलि० रात के समय २५ मिलि०) या Antistine (antazoline) १½ ग्रेन की गोली या Anthisen ५० मिलि० या Dibistin (Pyribenzamine) ५० मिलि० दिन मे दो तीन-बार दे सकते है। या Histryl Spansule ५ मिलि० १२-१२ घण्टे पर दे। याPhenindaminetartrate (thefhorin) २५ मिलि० दे या Fenostil retard २-५ मिलि दे। रक्तवाहिनी सकोच—Vasoconstriction के लिये Privine की बून्दो के अतिरिक्त Normal Saline मे ½-२% Ephedrine Sulfate या Neosynephrine या Neophryn ¼ प्र श मिलाकर इन्हे नाक मे प्रति ४-६घ० बाद ३-६ दिन तक डालना चाहिये। Hydrocortisone Snuff (Lactose ८५ मिलि० Hydrocort acetate १५ मिलि०) भी नाक मे ली जाय तो तुरन्त पर अस्थायी लाभ हो सकता है (दिन मे ३ बार) Infection भी सम्मिलित हो तो Argyrol १०% की बून्दे नाक मे डालनी चाहिये। शुष्क कास के हटाने के लिये Codeine Phosphate ⅙–¼ ग्रेन ३-३ घ० पर दे सकते है।

**चिरस्थायी प्रतिश्याय** (Chronic Rhinitis) **की चिकित्सा :—**

जीर्ण प्रतिश्याय रोगी की जीवाणु प्रतिरोधक शक्ति को बढाने के लिए Vitamin A D. तथा कैल्सियम (Calciostelin) देने चाहिये तथा उसे आप्य देश से हटकर शुष्क प्रदेश मे रहना चाहिये। यदि नासामार्ग मे कोई विक्षोभक कारण हो, Adenoids हो Tonsillitis हो तो इनकी चिकित्सा करनी चाहिये। बाहर

मे आनेवाले धूल, धूम आदि विक्षोभो से बचना चाहिये। नासिका मार्ग के शोथ के हटाने के लिये Menthol या Eucalyptus Oil से युक्त गर्म वाष्प का नासिका मे सेक पहुचाना चाहिये। नासामार्ग को नार्मल सेलाइन से या उसमे सोडाबाई कार्ब तथा Chloretone ½ प्रतिशतक और ग्लिसरीन १० प्रतिशतक मात्रा मे मिलाकर उससे धोना चाहिये। अथवा Menthol, Eucalyptus Oil, Chloretone प्रत्येक ½ प्रतिशतक मात्रा मे Liquid Paraffin मे मिला, इसका आश्च्योतन नासिका मे लेना चाहिये। Sinusitis भी इसी चिकित्सा से ठीक हो सकता है। पूति प्रतिश्याय (Ozaena) के लिये Borax, Sodium Chloride Sodabicarb समान-समान मात्रा मे मिलाकर इसकी १ ड्राम मात्रा को १ पाइट हलके गर्म जल मे मिला, उससे या Borax, Sodabicarb ६-६ ग्रेन, Acid Carbolic २ बूद, खाण्ड १० ग्रेन, शुद्ध जल १ औंस मिलाकर इससे नाक को धोना चाहिये या Pot Permeng (२ पा० मे १ ग्रेन) से धोना चाहिये। उसके बाद नासा छिद्र मे सुगन्ध युक्त तेल की या Liqu-Paraffin की एक-दो बून्द डाल देनी चाहिये। या Iodine Glycerine की भीगी रुई भरनी चाहिये या ग्लिसरीन मे २५ प्रतिशतक ग्लूकोज का जलीय घोल मिलाकर नाक मे डालना चाहिये। Acetylcholine को जो Vasodilator है Lactic Acid के साथ मिलाकर नाक मे डालने से Vasoconstriction दूर होता है। Cod Liver Oil डालने से विटामिन 'ए' की पूर्ति होती है तथा मल्टि विटामिन्स का मुख द्वारा प्रयोग करना चाहिये।

Nasal Sinusitis के लिये रोगी को आराम से लिटाकर उसे शामक औषधिया देनी चाहिये तथा द्रवाहार पर रखना चाहिये Phenylpropanolo-mine (Prothricin) २५ मिलि० दिन मे ३ बार तथा किसी antibiotic का प्रयोग कुछ काल तक करना चाहिये। नाक मे Phenylephrine २५ प्र०श० सोल्यूशन डालना चाहिये। रोग पुराना हो तो शल्य-कर्म आवश्यक हो जाता है।

**आयुर्वेद में प्रतिश्याय रोग :—**

**बाह्य विक्षोभक द्रव्य के "प्रति" जब नासिका चलने (श्यैङ्गतौ) लगती है तब उस रोग को प्रतिश्याय कहा है।**

**कारण :—**

**साधारणतः तो नासिकागत वायु (प्राणतत्त्व) पित्त, (पाचकतत्त्व) कफ (वर्धकतत्व) बाहर से आये विषैले या विक्षोभक द्रव्य को बिना प्रकुपित हुए ही**

नष्ट कर देते हैं। परन्तु जब ये दूषित (Defective, disordered) होते हैं, तब ये प्रकुपित होकर आगन्तु विक्षोभक द्रव्य को नष्ट कर पाते हैं। देहाग्नि के मन्द हो जाने से शरीर में आम दोष (Anobolic mal products) या कफ दोष बढता है। देहाग्नि के तीव्रतर हो जाने से अति पाक जनित दोष (Catabolic malproducts) या पित्त दोष देह में बढ जाता है। शरीर के जीवनीयतत्व या प्राणतत्व के घट जाने से शरीर में एक दोष (Malnutritive malproducts) जिसे वायु दोष कहा जाता है बढता है। इनमें से कफ दोष शरीर में बढा हुआ हो तो नासिका मे विषैले या विक्षोभक द्रव्य के आने पर कफ प्रकुपित हो जाता है, जिससे नासिका से गाढ़े कफ द्रव का स्रवण अति मात्रा में होने लगता है जिससे आगन्तु विषैला द्रव्य नष्ट हो जाता है। शरीर में पित्त दोष बढ़ा हो तो नासिका में विषैले प्रतिश्यायजनक द्रव्य के आने पर वह प्रकुपित हो जाता है अर्थात् वहां पित्त की पचन प्रक्रिया (Inflammatory process) तीव्र हो जाती है जो आगन्तु द्रव्य को नष्ट कर देती है इसमें नाक की श्लेष्म कला मे रक्त का सचय अधिक होता है नाक से निकलने वाला वायु तथा स्राव अधिक गर्म होते हैं। शरीर में वायु दोष बढा हुआ हो तो नाक की श्लेष्म कला में आगन्तु विषैले द्रव्य को सहन करने और बाहिर फेंक देने की शक्ति (Immunity) कम होती है Hypersensitivity बढी होती है। विषैले विक्षोभक द्रव्य के प्रभाव से नाक की रक्तवाहिनियां शिथिल हो जाती या फैल जाती हैं जिससे उनमेंसे पतला जलांश बहुत अधिक मात्रा में निकलता है। इस जलांश के वहां बहुत भर जाने से छींके बहुत आती हैं तथा नाक से पतला-सा स्राव बहुत होता है। वायु की इस प्रतिक्रिया या प्रकोप से अन्ततः आगन्तु विरोधी द्रव्य नष्ट हो जाता है। नाक में या शरीर मे वातिक निर्बलता के होने अर्थात् प्राणतत्व के मन्द होने से नासा श्लेष्मकला मे विनाशक प्रक्रिया (Atrophy) भी हो सकती है अर्थात् बार-बार जुकाम होकर यह श्लेष्मकला क्षीण हो जाती है। फिर भी प्रश्न होता है कि प्रतिश्याय होता क्यो है? शरीर मे कफ दोष, पित्त दोष या वायु दोष किसी की वृद्धि होने पर जब सिर को सहसा शीत लग जाता है तो नासिका की रक्तवाहिनियो तथा श्लेष्म द्रव वाहिनियो Lymphattcs मे स्तम्भ हो जाता है अर्थात् उनमे से स्राव की मात्रा घट जाती है जिससे जुकाम के कारण भूत आगन्तु विक्षोभक विष को नष्ट करने की नाक की शक्ति कम हो जाती है अर्थात् शरीर में तथा नासिका मे हुई वायु वृद्धि दूसरे शब्दों मे प्राणतत्व या प्रतिरोधक तत्व की कमी इस रोग का प्रधान कारण है। इसके कारण आगन्तु विषैला द्रव्य प्रतिश्याय रोग को उत्पन्न कर देता है। तो भी दोषों की अधिकता से क्रमशः कफ

प्रतिश्याय (Catarrhal Rh ) पित्त प्रतिश्याय (Suppurative Rhinitis) वात प्रतिश्याय (Nervous Rhinitis) मुख्यत: तीन प्रकार का प्रतिश्याय होता है।

(च०।चि०।२६।तथा सु०।उ०।२४)

जीर्ण प्रतिश्याय या पीनस :—

देहाग्नि की मन्दता, अथवा तीव्रता, अथवा शरीर के प्राणतत्त्व की हीनता अर्थात् वायु (दूसरे शब्दो में चलता या अस्थिरता) की वृद्धि चिरस्थायी रूप में रहे और ऐसा व्यक्ति सदा धूल, धूम या वाष्पमय या आर्द्र प्रदेश में रहता हो तो प्रतिश्याय रोग जीर्ण रूप में रहता ह। नासिका में कफ की प्रतिक्रिया या प्रकोप विशेष हो तो नासारोध तथा नासास्राव के लक्षण रहते हैं, इसे श्लेष्माधिक जीर्ण प्रतिश्याय (Hypertrophic Rhinitis) कहते हैं। नासिका मे पाक सूचक प्रतिक्रिया हो अर्थात् किसी नासा संबधी स्रोतस् मे पूय भाव हो, नाक से पूय मिश्रित स्राव होता हो तो इसे जीर्ण पित्त प्रतिश्याय (Chronic Suppurative Rhinitis) कहते हैं। इनमे कफ तथा पित्त के प्रकोप के साथ वायु का प्रकोप अर्थात् दैहिक प्राणतत्त्व की हीनता भी होती है। कभी-कभी नासिका की श्लेष्मकला शुष्क हो जाती है, उसकी श्लेष्म ग्रन्थियो से स्राव कम हो जाता है तब इसे जीर्ण वातिक प्रतिश्याय (Rhinitis Sicca) कहते हैं। वायु की वृद्धि (Instability) इस रोग का प्रधान कारण है।

दुष्ट प्रतिश्याय : (Ozaena, Atrophic rhinitis) —

जीर्ण प्रतिश्याय में कुछ काल बाद नासिका की श्लेष्मकला में वातिक क्षीणता हो जाती है। उसके पतले हो जाने से नासा मार्ग चौड़ा एवं खुला हो जाता है। श्लेष्म स्राव के वहां सूख जाने एवं विदग्ध हो जाने से नासा में से दुर्गन्ध आने लगती है, जो रोगी की घ्राण शक्ति के नष्ट हो जाने से उसे नही लगती।

(सु०।उ०।२४)

उपद्रव :—

नासामार्ग से शोथ नासाकर्ण स्रोत में और वहां से मध्य कर्ण में चला जाय तो बाधिर्य रोग, नासा नेत्र स्रोत, में से नेत्र में चला जाय तो नेत्र रोग, नासा से नीचे गले कण्ठ तथा श्वासमार्ग में फैल जाय तो कास रोग हो जाता है।

(सु०।उ०।२४)

प्रतिश्याय चिकित्सा :—

कफ प्रतिश्याय में रोगी को लघु लंघन तथा उष्ण दीपन चिकित्सा से अर्थात् सिर पर गर्म कपडा लपेटकर एक-दो दिन निर्वात गृह में आराम से लेटे रहने से और गर्म जल या मूंग, अरहर, कुलथी, बैंगन, परवल आदि किसी के यूष या तुलसी पत्र ३ पाव, सौफ १ पाव, वनफशा, गाजवा, सोंठ, उन्नाव एक-एक छटांक, मरिच, इलायची आधा-आधा छटाक मिलाकर बनाई चाय पर रहने से आराम आ जाता है। औषधियो में से चित्रक हरीतकी के चाटने या दही में मरिच और गुड मिलाकर लेने से या पुराने गुड़ के साथ बनी व्योषादि चूर्ण की गोलियो के लेने से इस रोग मे आराम आ जाता है। द्राक्षा, गुलाब, उन्नाव, रेशाखतमी, खुव्वाजी, श्वेत चन्दन, ½-½ तो० गुलवनफशा, मुलहटी, सोफ १-१ तोला, सोठ २ तो० को १½ सेर जल में भिगो, पकाकर ½ सेर रखकर १ सेर मिश्री डालकर बनाया शर्बत १-२ तो० दिन मे कई बार चाटने से भी आराम आता है। प्रारम्भ में कर्पूर, वचा, जीरा, युकलिप्टस तेल आदि के सूंघने से तथा जब कफ गाढ़ा हो जाय तो कट्फल, मरिच, पिपली, वायबिडंग आदि का नस्य लेने से सिर हलका होता है। पित्त प्रतिश्याय में दोष पाचनार्थ सोठ से पका हुआ दूध दे। फिर भी पूय आता रहे तो शरीर में बढ़े Catabolism को कम करने के लिए रोगी को कोई तिक्त घृत लेना चाहिये। नाक को शीतल गुण पंच क्षीरीत्वकषाय से धोकर उसमें व्याघ्री तेल या पाठादि तेल या जात्यादि घृत या जात्यादि तेल डालना चाहिए तथा Catabolism को कम करने की लिये शीतल प्रदेश मे रहना चाहिये। भोजन मे शीतगुण मूग के यूष या दूध या मांस रस से गेहूं, चावल आदि दें। वात प्रतिश्याय में रोगी की प्राणवर्धक चिकित्सा करनी चाहिये अर्थात् मक्खन या कोई बल्य घृत जैसे शतावरी घृत या जीवनीय घृत, पाराशर घृत या चारो मगज बादाम आदि से बने दूध को दूध मे पका कर पीना चाहिये। दूध, मांस रस आदि पौष्टिक आहार लेने चाहियें। अणु तेल या माष तेल या षड्बिन्दु घृत (मूंग, लवंग, कुष्ठ, मुलहठी, सोठ, दूध से साधित) का नस्य लेना चाहिये। जीर्ण प्रतिश्याय में किसी बल्य औषधि के देने, नाक को लवण जल से धोने, षड्बिन्दु घृत या षड्-बिन्दु तेल या माष तेल के नस्य से तथा चित्रक हरीतकी के अथवा त्रिफला धान्य-कावलेह (त्रिफला ३, धनिया १ छटांक, मिश्री ८ छटांक की चासनी में मिला दें, मधु ६ छटांक भी मिलायें) के तीन माशा की मात्रा में लेने से तथा उपर्युक्त तुलसी आदि की चाय के प्रयोग से लाभ होता है। दुष्ट प्रतिश्याय में लवणोदक द्वारा प्रक्षालन तथा व्याघ्री तेल के नस्य से लाभ होता है। क्षय प्रतिश्याय में क्षयो-चित चिकित्सा से या मृगांक रस के प्रयोग से लाभ होता है।

# श्वास-स्थान की रचना—कण्ठनाली

## ( **Trachea** )

कण्ठनाली १०-११ सेन्टीमीटर लम्बी २ सेन्टीमीटर के लगभग चौडी नाली, एक लचकीली स्नायुतन्तु की झिल्ली से, जिसमे तरुणास्थियो के छल्ले जो पीछे की तरफ अपूर्ण होते है, पडे हुए है बनी है। कण्ठनाली के पिछली ओर इस झिल्ली के अन्दर अनैच्छिक मासपेशी (Tiacheal Muscle) भी रहती है। इस झिल्ली के अन्दर की ओर Sub mucous स्तर जिसमे रक्तवाहिनिया, नाडिया व श्लेष्म-ग्रन्थिया (Mucous Glands) होती है रहती है, तथा उसके भी अन्दर श्लेष्मकला (Mucous Membrane) रहती है जिसके सबसे अन्दर के स्तम्भाकृति सेलो पर रोगटे या Cilia रहते है। यह ऊपर Cricoid cartilage (६ c veitebia) से आरभ हो नीचे Sternum के angle (५-D vertebra) तक आती है।

श्वासनालिया (Bionchi)—३ दाहिनी तथा २ वाम Lobar bronchi शाखाओ मे विभक्त होती हुई अन्त मे सूक्ष्म श्वास-प्रणालिकाओ (Bionchioles) का रूप ले लेती है। इनकी रचना भी कण्ठ नाली की तरह ही होती है अर्थात् बाहर तरुणास्थियो से युक्त स्नायुतन्तु का स्तर होता है जिसमे श्लेष्मिक ग्रन्थिया रहती है। इसके अन्दर गोलाकृति अनैच्छिक मास (Bronchial Muscle) का स्तर होता है और अन्दर Basement Membrane के ऊपर श्लेष्मकला का स्तर होता है जिसके सबसे अन्दर की झिल्ली (Epithelium) स्तम्भाकृति, Cilia से युक्त सेलो से बनी होती है। इस झिल्ली पर श्लेष्मस्रावी ग्रन्थियो (Mucous Glands) की नालियो के मुख खुलते है। Cilia इस श्लेष्म द्रव के स्राव को बाहर की ओर फेकते रहते है। इस प्रकार बाहर से आये धूल आदि के कणो को ये दोनो मिलकर बाहर कर देते है। श्वासनालियो मे शोथ होने पर यह स्राव बढ जाता है तब इसे बलगम कहते है।

सूक्ष्म श्वास-प्रणालिकाओ की दीवारे प्रधानत लचकीले स्नायुतन्तु तथा गोलाकृति मासपेशी से बनी होती है उनमे तरुणास्थिया नही होती। वे अन्दर श्लेष्मकला से ढकी होती है।

श्वास-प्रणालिकाये विभक्त होती हुई पतली होती जाती है। इनकी दीवार लचकीले पतले स्नायुतन्तु (Aieolar and Elastic Tissue) और मास तन्तु से बनी होती है जिसके अन्दर Cilia से रहित चपटे सेलो से बनी झिल्ली (Epithelium) होती है। प्रत्येक सूक्ष्म प्रणाली Respiiatory bionchiole

अन्त मे छोटी-छोटी वायु से भरी थैलियो से बने एक गुच्छे मे समाप्त हो जाती है। इस बडे गुच्छे की थैलियो को वायु कोष्ठक (Alveolı) कहते है इनसे बने गुच्छो Bıonchopulmonarylobules से पुफुस बना है। इनके बनानेवाले वायु कोष्ठको की दीवारे एक स्नायुतन्तु की सूक्ष्म झिल्ली से बनी होती है जिसमे मास का अवयव (MusculaıTıssue) नही रहता। इनके अन्दर चपटे सेलो से बना सूक्ष्म अन्तस्तर (Epıthelıum) होता है जिसमे Cılıa नही होते। इन वायुकोष्ठको तथा इनसे बने गुच्छो को सूक्ष्म प्रणालिकाओ Bronchıoles से जोडनेवाली Alveolar ducts और उनके सिरो Atııa की दीवारो मे, ऊपर श्वासनालियो के साथ-साथ आई Pulmonary धमनी की सूक्ष्म शाखाये (Capıllaıies) छाई हुई रहती है। जिससे उनका रक्त दोनो ओर कोष्ठान्तर्गत वायु के सम्पर्क मे आ जाता है। ये वायुकोष्ठक सूक्ष्म छिद्रो (Pores of Kohn) के द्वारा परस्पर एक-दूसरे से सम्बन्धित रहते है। अभिप्राय यह है कि Bıonchıole, alveolaı duct, atrıum तथा इसके अन्त मे विद्यमान alveolı की झिल्ली जिसे Pulmonaıy membıane कहते है बहुत पतली १-४ माइक्रोन मोटाई की होती है और पुफुस मे इसका विस्तार ६० वर्ग मीटर के लगभग होता है इसके अन्दर की Pulm Capıllaıies मे सब मिलाकर एक समय मे ६० सी सी. रक्त रहता है। स्पष्ट है, इस विधि से वायु और रक्त की गैसो मे अदला-बदली पूरी तरह से हो जाती है।

Pulmonary शिराये इन उपर्युक्त Pulmonary धमनी की सूक्ष्म शाखाओ मे से उत्पन्न होकर पुफुसमूल (Hılum) मे से बडी श्वासनाली व धमनी के साथ आकर वामग्राहक कोष्ठ मे शुद्ध हुए रक्त को लाती है।

पुफुस की श्वासनालियो आदि के स्नायुतन्तु तथा ग्रन्थियो और रक्तवाहिनियो को रक्त Aorta से Bıonchıal धमनी के द्वारा पहुचता है जिसकी शाखाये श्वासनालियो के साथ-साथ चलती है। इस धमनी की सिराओ (Capıllarıes) मे से उत्पन्न हुई सूक्ष्म शिराओ के मिलने से बनी Bronchıal Veıns के द्वारा यह रक्त वापिस Azygos तथा Supeıior Hemıazygos Veınमे और वहा से दक्षिण हृदय मे आ जाता है। यह रक्त २ प्रतिशतक के लगभग Pulmonary Veıns के द्वारा वाम हृदय मे भी जाता है।

पुफुस के अन्दर लसीका वाहिनिया एक तो श्वासनालियो की श्लेष्मकला के नीचे और दूसरे इन नालियो के चारो ओर जाल बनाती हुई पुफुसमूल मे, Pulmonary रक्तवाहिनियो तथा श्वासनालियो के साथ-साथ बाहर आकर Tracheobroncıal lymph Glands मे समाप्त होती है।

पुफुस की नाडिया, Pulmonary Plexus से, जोकि Vagus तथा Sympathetic नाडी सूत्रो से बना जाल है, निकलकर श्वासनालियो के साथ-साथ Bronchial Muscle को (Efferent) तथा श्लेष्मकला मे (Afferent) जाती है। Vagus नाडी श्वासनालियो के लिये सकोचक तथा Sympathetic नाडी सूत्र श्वासनालियो को शिथिल करने का कार्य करते है। Diaphragm मे चेष्टावाही सूत्र Phrenic नाडी के द्वारा आते है। इसमे से सज्ञावाही सूत्र Vagus तथा Phrenic नाडी के द्वारा ऊपर जाते है। दोनो पुफुसो मे से बाया दो खण्डो, दाहिना ३ खण्डो से बना है। ये भी वस्तुत अनेक उपखण्डो, जिन्हे Bronchopulmonary Segments या Lobules कहते है, बने है। इनमेसे प्रत्येक की अपनी श्वास प्रणाली (Bronchiole)अपनी ही Pulmonery Artery, Vein तथा Bronchial Artery होती है अर्थात् एक उपखण्ड की श्वासनालियो व रक्तवाहिनियो का समीप के उपखण्ड की रक्तवाहिनियो आदि से कोई सम्बन्ध नही होता। वस्तुत इन Segments को पुफुस की इकाई (Units) समझना चाहिये। रोग भी इन उपखण्डो से सीमित रहते है।

## श्वास-स्थान का कार्य—छाती की धौकनी

लोहार की धौकनी के समान छाती की दीवार मे फैलने और सुकड़ने की क्रिया के क्रमिक रूप मे जारी रहने से श्वास-प्रश्वास का चक्र चलता रहता है। अन्त श्वास प्रवर्तक मासपेशियो अर्थात् Diaphragm व External Intercostals मे सकोच होने पर पहली पेशी तो नीचे को झुक जाती तथा पसलिया ऊपर और आगे को उठ जाती है, अर्थात् छाती की दीवार फैल जाती है। इससे पुफुसो के अन्दर अवकाश हो जाने से बाहर की हवा अन्दर खिचकर आती है जिसे अन्त - श्वास कहते है। इसके अन्त मे उपर्युक्त मासपेशियो के स्वभावत शिथिल हो जाने के कारण छाती की दीवार फिर सुकड जाती है और पुफुस के लचकीले होने के कारण अन्दर अवकाश कम हो जाने से अन्दर आई हुई हवा फिर बाहर निकल जाती है इसे बहि श्वास कहते है। इसमे Inte Intercostals, Abdominal मासपेशियो मे सकोच होता है जिससे पसलिया नीचे को ढलकती है, पुफुस से हवा निकल जाती है। Pleura की गुहा मे हवा के या किसी प्रैशर के न होने से छाती की धोकनी की यह प्रक्रिया ठीक-ठीक चलती रहती है। यह भी स्मरणीय है कि अन्त श्वास के आरभ मे पसलियो के उठने पर श्वासनालियो के अन्दर का भार—३ mm Hg होता है जिससे हवा अन्दर आती है। बहि श्वास के समय

जब पसलिया आगे को ढलकती है श्वासनालियो के अन्दर का भार + ३ mm Hg हो जाता है जिससे हवा बाहर निकलने लगती है।

**फुफुस मे हवा की समाई :—**

(१) Tidal Air Volume —साधारण श्वास प्रश्वास मे जितनी हवा पुफुसो मे अन्दर बाहर जाती है उस तरगित हवा को Tidal Air कहते है। उसकी मात्रा ५०० सी०सी० के लगभग होती है। वायु कोष्ठको मे तो इसके २ भाग ही पहुचते है। तिहाई भाग तो श्वास-नालियो मे ही समा जाता है (जिसे Dead Space कहते है)। जो ३५० मिलि लि० के लगभग पुफुस मे पहुचती है वह वहा पिछले बहि श्वास के बाद बची हुई हवा से मिलकर Functional residual capacity कहाता है जो २५०० मिलि लि० होती है।

(२) Inspiratory Reserve Volume —साधारण अन्त श्वास के वाद ही और अधिकतम जितनी हवा अन्दर ली जा सकती है उस अतिरिक्त अन्त श्वास को Inspiratory Reserve कहते है जिसकी मात्रा १६००-२००० सी०सी० के लगभग होती है।

(३) Expiratory Reserve Volume —(E R V) साधारण बहि श्वास के बाद और जितनी अधिक-से-अधिक हवा बाहर फेकी जा सकती है उसे अतिरिक्त बहि श्वास Expiratory Reserve कहते है। इसकी मात्रा १०००-१६०० सी०सी होती है।

(४) Residual Air Volume —(R V) प्रबल बहि श्वास के बाद भी जो हवा पुफुसो मे रहजाती है उस स्थायी वायु को Residual Air कहते है। उसकी मात्रा १८०० सी०सी के लगभग होती है। अर्थात् यह Total Lung Capacity के ३० प्रतिशत के लगभग होती है। प्र० श० मात्रा आयु के बढने के साथ बढती जाती है धूम्रपाई मे और बढती है। इसके कारण $O_2$ तथा $Co_2$ का आदान-प्रदान दो श्वासो के बीच मे भी चलता रहता है।

(५) Vital Capacity —(V C.) प्रबल अत श्वास के बाद जितनी हवा बाहर फेकी जा सकती है उस पुफुस की भरपूर हवा को Vital Capacity कहते है। उसकी मात्रा ४००० सी०सी० के लगभग होती है। अर्थात् यह Total Capacity की ५५-५६ प्र० श० के लगभग होती है। पुरुष की अपेक्षा स्त्री मे कम होती है। बलपूर्वक अधिक-से-अधिक जो हवा बाहर फेकी जा सकती है उसे Forced Vital Capicity कहते है। स्वस्थ मे ये दोनों कुछ-कुछ एक-जैसे ही

पर देर तक रहता है करना चाहिये, Nitroglycerin या Trinitrin ५ मिलि० गोली के जीभ के नीचे रखने से यह दर्द शान्त हो जाता है । स्थायी प्रभावक औषधियो मे से Penta Erythritol Tetranitrate (Peritiate Warner या Pentanitrine, Mycardol Bayer, Equanitrate-Wyeth) का प्रयोग विशेष रूप से किया जाता है पर तीव्र रोग के समय यह विशेष सहायक नही होती । इसके १५ मिलिग्राम या ¼ ग्रेन की मात्रा मे जीभ के नीचे रखकर २-३ बार भोजन से पहले तथा सोते समय लेने से आगे कुछ काल हृदयशूल होने का भय नही रहता। इसकी एक मात्रा का प्रभाव २० मिनट मे आरम्भ हो जाता तथा ४-६ घण्टे तक रहता है । अत किसी आवश्यक श्रम करने से पहले इसकी एक मात्रा ले ली जाती है। Papaverine ·१ ग्राम दिन मे ४ बार या Papaverine Hcl ½-१½ ग्रे० इन्जेक्शन के देने से अथवा इसके और Phenobarbitone के साथ मिलाकर बनाई गोलिया (Cardioplon Khandelwal Pentanitrine Phenobarbital Grimault, Tetrine Compound A French) भी ली जा सकती है या Sorbide Nitrate की बनी Sorbinitrate (Schering) की गोली ली जा सकती है या Isosorbidedinitrate (Isordil) १० मिलि० को दिन मे ३-४ बार जीभ के नीचे रखा जा सकता है या Meprobamate के साथ बनी इसकी Equanitrate की गोली दी जा सकती है। Cardia Cap का एक-एक कैप्स्यूल १२-१२ घटे बाद लिया जा सकता है । Trolnitrate Phosphate (Metamine or Nitretamin) । २-४ मिलि० के मुख द्वारा ३-४ बार लेने से यही प्रभाव होता है । १ मात्रा का प्रभाव ६ घण्टे तक रहता है। Monnitol Hexanitrate (Nitranitol) की १५ मिलिग्राम या ¼ ग्रेन की गोलिया या Erythrityl Tetranitrate (Cardilate) के १५-३० मिलि० गोलिया भी इसी प्रकार ४-६ घण्टे तक अपना Vasodilator प्रभाव करती है । Dipiophylline (Neutraphylline Continental Laboratories) ३ ग्रेन दैनिक या Cholinetheophyllinate (Choledyl Allen Hamburys) २५ ग्राम दिन मे ३ बार Aminophylline (Theophylline तथा Ethylene Diamine का मिश्रण जो Musculotiopic Antispasmodic है) की १½ ग्रेन से ३ ग्रेन तक की गोलियो के दिन मे तीन बार लेने से या Papaverine (धमनी स्तम्भ शामक Smooth Muscle Relaxant) १½ ग्रेन के ३ बार प्र० दि० लेने से भी हृदय सिरा प्रसारण (Coronary Dilatation) होता

है तथा हृदयशूल के होने की आशंका नही रहती, त्वचा से ३० मिलि०, मुख से इसके योग Cardosedan Alemb. Papaphylin Unir Neospasmindon. Indoph उपयोगी है। Aminophylline २ ग्राम (३ ग्रेन) की मात्रा मे २५ ग्राम Allumınıum Hydıoxıde Gel के साथ मिलाकर (Theodrox, Aludıox के रूप मे) लेने से इसका पेट पर विक्षोभक प्रभाव नही होता एतदर्थ Sedonal (E I Pharma) की गोली ली जा सकती है। २५-१०० मिलि० २-३ बार देने से Khellın (Antıspasmodıc, Vıscardan B D H, Khellı Cardın Rapta) भी दिन मे तीन बार लेने से धमनी सकोच को दूर करता है। १०० मिलि० मास द्वारा भी दिया जा सकता है। रोगी को सहसा सर्दी मे जाने से बचना चाहिये तथा सर्दी मे गर्म कपडो मे रहना चाहिये। छाती पर गर्म कपडा रखने से भी हृदयधमनियो मे सकोच (Vasoconstrıctıon) नही होता। Monoamıne Oxıdase के शामक (Inhıbıtor) द्रव्य जैसे Isocaıboxozıd ५-१० मिलि० दैनिक या Phenıpıazıne के ६ मिलि० मात्रा मे २ बार या Nıalamıde (Nıamıd) २५ मिलि० के दिन मे ३ बार देने से या Phenelzıne (Nardıl) के इसी प्रकार देने से भी हृदयशूल का वेग नही होता। Pyramıdıne के बने योग जैसे Persantın को २५-५० मिलि० मात्रा मे दिन मे ४ बार देने से भी अब लाभदायक पाया गया है। कभी-कभी Vene Sectıon करते रहने से भी शूल के आक्रमण रुक जाते है। Antıcoagulant चिकित्सा के चिरकाल जारी रखने से भी हृदयशूल को रोका जाता है।

## स्थायी हृदयशूल की चिकित्सा Cardiac Infarction या Cardiac Thrombosis की चिकित्सा

**विश्राम चिकित्सा.—**

तीव्र हृदयशूल के वेग के समय हृदय को पूर्ण विश्राम देना चाहिये, करवट तक दूसरे के सहारे लेनी चाहिये, ताकि उसमे उत्पन्न हुआ Infarct और न बढ़े, इस प्रयोजन से रोगी को आराम से लिटा देना चाहिये। उसके पायते को ऊंचा करके रखना चाहिये। लेटना कठिन हो तो तकियो के सहारे से लिटा देना चाहिये। उसे पूर्ण विश्राम देने के लिये शूल थोड़ा हो तो Codeıne Phosphate

३० मिलिग्राम तथा Phenobarbıtone ३० मिलिग्राम मिलाकर दो बार दे सकते है या Tab. codeınco २-२ गोली दे। Papaveııne (Musculotıopıc antıspasmodıc) $1\frac{1}{2}$ या २ ग्रेन के ३ बार देने से भी लाभ होता है और हृदय की रक्तवाहिनियाँ शिथिल होती है। शूल अधिक हो तो Moıphıne Sulphate १५ मिलिग्राम ($\frac{1}{4}$ ग्रेन) की मात्रा मे Atropıne Sulphate $\frac{1}{100}$ ग्रेन के साथ त्वचा द्वारा देना चाहिये। इससे Coronary धमनिया शिथिल हो जाती है। Atıopıne से हृदयगति तीव्र होती, हृदयबल बढता, रक्तभार बढता है। इस औषधि से वमन होने की आशका रहती है। इसलिये पहले Cyclızıne २५-५० मिलि० मुख से दे दे, या इसे न देकर इसके स्थान पर Pethıdıne Hydrochloııde का १०० मिलिग्राम की मात्रा मे मास या त्वचा द्वारा प्रयोग किया जा सकता है। कोई लोग Morphıa के स्थान पर Meperıdıne (Demerol) को ५०-१०० mg मात्रा मे या dıhydıomoı-phınonone (Dılaudıd) को ४ मिलि मात्रा मे मास या शिरा द्वारा देना पसन्द करते है। कोई मार्फिया के साथ-साथ मास द्वारा coramıne भी दे देते है। एक इजेक्शन के बाद भी दर्द बना रहे तो आधे या २ घटे बाद $\frac{1}{8}$ ग्रेन मार्फिया या ५०-१०० मिलि० Pethıdıne त्वचा द्वारा फिर भी दे देना चाहिये अथवा पहले $\frac{1}{6}$, $\frac{1}{4}$ ग्रेन Morphıa को धीरे-धीरे शिरा द्वारा दे दे। इससे १५ मि० के अन्दर दर्द हट जाता है। शूल के अतिरिक्त रोगी मे आघात (Shock) के भी लक्षण होते है जैसे रक्तभार की न्यूनता, सर्वांगशैत्य तथा कभी-कभी मूर्च्छा (Syncope) भी रोगी मे होती है। इसकी शान्ति के लिये रोगी के पायत को ऊचा कर देना चाहिये, उसके आसपास गर्म बोतले रख देनी चाहिये। गर्मी के अतिरिक्त मार्फिया के शिरा द्वारा धीरे-धीरे देने तथा विश्राम के देने से ये लक्षण भी शान्त हो जाते है। श्वास-गति प्रति मिनट १२ से ऊपर हो तो मार्फिया को दुबारा भी त्वचा द्वारा आवश्यक होने पर दे सकते है। Shock के लक्षण तीव्र हो तो Nasal Cathcteı या B L B Mask द्वारा आक्सिजन कई घटो तक देनी चाहिये ताकि हृदय मास को आक्सिजन मिले उसमें Infarctıon न बढे moıphıa व आक्सिजन से दर्द शान्त न हो तो Amyno-phyllıne ५ ग्राम धीरे-धीरे शिरा द्वारा देने से लाभ हो जाता है। इससे श्वासकृच्छ्ता तथा दर्द दोनो लक्षण भी शान्त होते है। रक्तभार ९० M M. Hg से कम हो तो Vasopressor औषधि का प्रयोग करे।

(१) Noıadıenalıne (१००० मे १) ४ मिलिलिटर (या ४ मिलि०) को १००० सी० सी० ५% ग्लुकोज के (नार्मल सेलाइन मे नही)

मिला कर शिरा द्वारा बूद-बूद (१ मि० मे ३० बूद) दे रक्त-भार १०० या ११० M M Hg से ऊपर न करे। एतदर्थ इसे हर ४–५ मिनट बाद देखते रहे।

(२) Mephentermine Sulphate (Mephentine wyeth) १५-२० मिलि० १०-२० सी० सी० ५ % Dextrose solu या नार्मल सेला० मे शिरा द्वारा बूद-बूद (मिनट मे २०, ३०) विधि से २ मिनट मे दे या १५-३० मिलि० मास द्वारा १-४ घटे मे दे। मुख से १०-२० मिलि० २ बार दे।

(३) Phenylephrine hydrochloride (Neosynephrine) ५ मिलि० त्वचा द्वारा या मास द्वारा या ·५–१ मिलि० शिरा द्वारा ग्लुकोज सोल्यूशन मे धीरे-धीरे दे।

(४) Methoxamine Hydrochlor (Vosoxine, Vasoxyl) १०-२० मिलि० मास द्वारा या ५ मिलि० शिरा द्वारा या ३५ मिलि० २५०-५०० सी० सी० Dex Solu मे शिरा द्वारा या ५-२० मिलि० मुख से २ बार।

(५) Metaraminol (Aramine Bitartrate M Sharp Dohme) १५-५० मिलि० ५०० सी० सी० ग्लुकोज सेलाइन मे शिरा द्वारा बूद-बूद करके दे या १-५ मिलि० १० सी० सी० ग्लूकोज मे शिरा द्वारा दे या इसे ५-१० मिलि० त्वचा या मास द्वारा दे (२० मिलि० १ मिलि० Noradrenaline)

(६) या Pholedrine Sulphate (Veritole, Veritain) २ % सोल्यूशन को १ मिलिलि० मात्रा मे २-३ घ० पर मास द्वारा दें।

Hydrocortisone १०० मिलि० या Prednisolone २५ मिलि० के ६-६ घटे पर २-३ दिन देने से इन औषधियो को बल मिलता है तथा इनसे Bundle of his का शोथ Oedema दूर होता है एव Heart block शान्त होता है। Hydrocortisone hemisuccinate को १०० मिलि मात्रा मे शिरा द्वारा देना विशेष लाभदायक है। बाजार मे मिलने वाली Vasopressor Benodiinal, Methedrine, Veritol आदि मास द्वारा १–२ घटे के अन्तर से दी जा सकती है। रक्तभार बहुत गिरा हुआ हो तो Levophed, winthrop-Dey-Bayer (जो Levarterenol bitartrate है) Ampoule २ सी० सी को (२ % सोल्यूशन) १००० सी० सी० ५% ग्लूकोज सोल्यूशन मे मिला के इसे शिरा द्वारा दे देना चाहिये इसे शिरा से बाहर निकलने नही देना

चाहिये। प्रारम्भ मे भोजन बहुत ही थोडा देना चाहिये। जल की मात्रा भी दिन मे थोडी होनी चाहिये। रोगी को बस्ति तथा रेचन एक सप्ताह तक नही देने चाहिये। एक सप्ताह तक भोजन स्वल्प मात्रा मे ही देना चाहिये। अर्थात् रोगी को कुछ फल-रस या मूग के पानी, हलकी चाय से मिश्रित दूध पर ही रहना चाहिये। द्रव भोजन भी दिन भर मे एक या सवा सेर से अधिक नही देना चाहिये। एक सप्ताह के बाद भी महीनो तक रोगी को पेट भर के भोजन न लेकर दिन भर बिस्कुट, टोस्ट और दूध चाय आदि नाश्ते की तरह के चार भोजनो पर ही रहना चाहिये (१२०० कैलोरीज तक का भोजन)। जिससे शरीर का भार घटे, ऐसा भोजन लेना उचित है। भोजन मे लवण की मात्रा १-२ माशे से अधिक नही होनी चाहिये, फैट तो देना ही नही चाहिये।

हृदयशूल के इस तीव्र वेग के होने के तीन सप्ताह तक रोगी को शय्या शायी होकर विश्राम करना चाहिये। प्रारम्भिक तीन दिनो मे तो उसे करवट भी दूसरे के सहारे से लेनी चाहिये। मल, मूत्र आदि का परित्याग भी पडे-पडे ही करना चाहिये। भोजन पान भी पडे-पडे ही मिलना चाहिये। उसके पास दो सेवक नियुक्त होकर सदा रहने चाहिये ताकि वह अपने आप किसी प्रकार का शारीरिक श्रम न करे। तीन दिन के बाद तीन सप्ताह तक हाथ-पॉव की हरकत के अतिरिक्त साधारणत बिस्तरे पर ही रहना चाहिये। तीन सप्ताह के बाद आधे मास के लिये फिर भी उसे शय्या पर ही रहना चाहिये परन्तु शय्या पर उठ बैठने की पूरी छूट दे देनी चाहिये। डेढ मास बाद आधे मास के लिये घर के अन्दर ही रहते हुये बहुत सा समय विश्राम मे बिताना चाहिये। इस प्रकार लगभग दो मास तक विश्राम करने से हृदय की दीवार मे उत्पन्न क्षति की पूर्ति हो जाती है। हॉ Arrhythmia और हृदयदौर्बल्य विशेष न हो तो १ मास का विश्राम ही पर्याप्त है। इस काल मे मल बन्ध की शिकायत प्राय रहती है। इसके लिये तीव्र विरेचन कोई नही देना चाहिये। वेग के तीन चार दिन बाद बस्ति तथा Liquid Paraffin का प्रयोग किया जा सकता है। दो मास बाद उसे धीरे-धीरे अपने काम मे लग जाना चाहिये पर सीढी चढने से बचना चाहिये इस रोग के भय को मन से निकाल देना चाहिये। बाद मे रक्त मे Cholesterol की मात्रा को कम करने के लिये भोजन मे फैट तथा Yudkin के मत मे विशेषत खॉड की मात्रा कम कर दे। Unsaturated Fatty acids (Cotton seed, Safflower, maize तथा Soya beenoils) का प्रयोग करे, Oestrogen, Nicotinic Acid, Setosterol आदि का प्रयोग करे और नित्य कुछ शारीरिक श्रम करे। एक नया Sterol, Triparanol

भी इसके लिये विशेष उपयोगी पाया गया है। रोगी को धूम्रपान बन्द कर देना चाहिये। इसी प्रकार मद्य से भी बचना चाहिये।

हृदयशूल के वेग के दो चार दिन बाद (Thrombosis के बाद शीघ्र इसे न दे)। हृदय के पोषण को बढाने के लिये Aminophylline (cardiac stimulant) का १½ से ३ ग्रेन की मात्रा मे अकेले या Phenobarbitone ¼ ग्रेन के साथ (Sedonal, E I Pharma, cardosedan alemb Sedo-corodil) दिन मे ३-४ बार प्रयोग किया जा सकता है। या इसे मास द्वारा दे, वह अनुकूल पडे तो फिर शिरा द्वारा दे। इसके हृदय शिरा प्रसारक (Coronary Vasodilator) होने से हृदय का पोषण बढ जाता है। इसके द्वारा हृदय-निर्बलता दूर होती है तथा पुप्फुस मे रक्त सचय का लक्षण शात होता है (इससे श्वास नलिकाये फैल जाती है)। हृदयशूल मे कही सिरा प्रसारक औषधियाँ देनी चाहिए। Nicotinic Acid १०० मिलि० मात्रा मे सिरा द्वारा देने से हृदय सिरा प्रसार होता है। कोई लोग दो सप्ताह तक Hydro-cartisone का मास द्वारा प्रयोग इस रोग मे करते है तथा इसे रक्षाकारक बताते है। अन्त मे मृत्यु हृदयनैर्बल्य से होती है अत अत्याहार, अति श्रम, मानसिक आवेश से बचना चाहिए। मूत्रल औषधि कोई (thiazide) देनी चाहिये। Sodium कम करके Potassium chloride दिन मे २ बार १–१ ग्राम देना चाहिये। रोग के प्रथम सप्ताह मे Penicillin का प्रयोग भी करना चाहिये। रोगी मधुमेही हो तो Insulin देने से भी लाभ होता है। Toionto के डा० Hugh Smithe के कथनानुसार Gout के लिये उपयोगी औषधि Anturan धमनियो के Thrombosis, atherosclerosis के लिये भी उपयोगी है।

**रक्त के जम जाने की बढ़ी हुई प्रवृत्ति को रोकने की चिकित्सा :—**
Anticoagulant Therapy :—

यदि रोग तीव्र रूप में हो अर्थात् Shock, हृदयनैर्बल्य, और गतिवैषम्य के चिह्न हो तो हृदयपोषक (Coronary) रक्तवाहिनियो मे रक्त के जमने की बढी हुई प्रक्रिया अर्थात् Thrombosis के रोकने के लिये एव Prothrombin—की तीव्र हुई प्रक्रिया को मन्द करने के लिये प्रोथ्रोम्बिन शामक (Prothrombin depressant या Antithrombin या Anticoagulant) औषधियो का प्रयोग पहले दिन से ही प्रारम्भ कर देना चाहिये। ताकि वहाँ बना हुआ क्लाट या Thrombus (किलाट) मात्रा में और न बढ़े तथा नया किलाट

न बने विशेषत रक्तभार अधिक गिरा हो तो हृदयपोषक धमनी मे क्लाट के फैलने की जो आशंका रहती है उसे हटाने के लिए, हृदय की दीवार मे क्लाट बनने की प्रक्रिया को रोकने तथा उसके एक अश के टूट कर फुफ्फुस या टाँगो आदि मे जाकर किसी शिरा मे फस जाने (Pulmonary या Peripheral Embolism) की प्रक्रिया को रोकने के लिये विशेषत ७० वर्ष की आयु से नीचे इन औषधियो का प्रयोग आठ सप्ताह तक करने से इस रोग मे मृत्यु-सख्या आधी रह जाती है। इसके बाद इन ओषधियो का प्रयोग लाभदायक है या नही, यह निश्चित नही हो पाया।

(१) Heparin—(Pulatin Evans) फुफ्फुस या यकृत से निकले एक Organic Acid का यह महँगा Sodium Salt है (जो रक्त मे ०१ मिलि० प्र० श० रहता है) जो रबड़ की टोपी वाली ५ मिलिलिटर की शीशियो मे बन्द मिलता है जिसके प्रति मि० लि० मे १, ५, १० या २५ हजार यूनिट्स (१ मिलि० औषधि=१०० यूनिट्स) इस औषधि के होते है। इसे पहले दिन से ही १०-१२ हजार यूनिट्स की मात्रा मे Posterior Iliac Crest के १-२ इच नीचे की त्वचा के नीचे की फैट मे धीरे-धीरे २५ न० की नीडल के द्वारा डाल दिया जाता है। रोगी का शरीर भारी हो तो १५-२० हजार यूनिट्स की मात्रा मे इसे दिया जाता है, मास द्वारा भी दिया जाता है। वहा वेदनाजनक होने से इसके साथ आधी मि० लि० मात्रा २ प्र० श० Procaine के सोल्यूशन को मिला सकते है। इस औषधि का प्रभाव १ घटे बाद आरम्भ हो जाता तथा १२-२० घटे तक रहता है। इसलिये इसे १२-१२ घटे बाद दो दिन दुहराना चाहिये।

इस औषधि का प्रभाव तुरन्त अपेक्षित हो तो इसके १०-१५ हजार यूनिट्स को १ हजार मिलिलिटर नार्मल सेलाइन मे मिला के प्रति मिनट १-२ सी० सी० के हिसाब से इसे शिरा मे प्रविष्ट करना चाहिये। इससे इसका प्रभाव उसी समय शुरू हो जाता है। इसके देने के ४-६ घटे बाद इस औषधि के १०-१२ हजार यूनिट्स मास द्वारा दे देने चाहिए और क्योकि इसका प्रभाव १२ घटे तक ही रहता है, दो दिन तक इसे १२-१२ घटे तक दुहराना चाहिये।

Heparin १० हजार यूनिट्स Pitkin's Menstruum

(१८ प्र० श० जेलाटिन, ८ प्र० श० ग्लुकोज, १ प्र० श० Acetic Acid, शुद्ध जल मे) मे मिले हुए मिलते है। त्वचा के नीचे इसके डाल देने से इसका प्रभाव २ घटे बाद आरम्भ होकर लगभग ४० घटे तक रहता है। Heparin को निम्नलिखित औषधियो के आरम्भ मे २ दिन दिया जाता है।

(२) Phenindione-Phenylin danedione (Dindevan Evans,-Bindan B I Danilone, Hidulin) को, जो Thromboplastin की उत्पत्ति को रोक Prothrombin time को दीर्घ करती है Heparin के देने के साथ ही मुख से १०० मिलि० मात्रा मे १२-१२ घटे बाद पहले दिन दे देना चाहिये । इसका प्रभाव देने के २४ घटे बाद शुरू होता है अतः Heparin के साथ ही इसे दे देना चाहिये। फिर Heparin को न देकर केवल इसे ही दूसरे दिन ५०-५० मिलि० मात्रा मे २ बार और फिर ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे एक बार देते रहना चाहिये । Factor VII तथा Prothrombin का निर्माण इससे कम हो जाता है।

(३) Ethyl Biscoumacetate (Tiomexan Geigy) की गोली को इस उद्देश्य से देना हो तो पहले दिन इसे २५०-३०० मिलि० मात्रा मे ८ ८ घटे पर दूसरे दिन इसी मात्रा मे १२-१२ घटे पर और फिर इसी मात्रा मे इसे दिन मे एक बार देते रहना चाहिये। यह औषध Factor VII तथा Piothrombin के निर्माण को मन्द करती है।

(४) Bis hydroxycoumarin (Dicoumaiol, Dicoumarin) प्रथम दिन १०० मिलि० मात्रा मे २-३ बार, फिर दूसरे दिन इसे १०० मिलि० मात्रा मे दिन मे १ बार दिया जाता है। फिर ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे १ बार देते रहना चाहिये। इसका प्रभाव २-३ दिन बाद आरम्भ होता है।

(५) Werfarin Sodium (Coumadin Sodium, Panwarfin, Athrombin) का प्रभाव भी उपर्युक्त औषधो के समान देने के १२-१८ घण्टे बाद प्रारम्भ होता है। पर इसका प्रभाव ५-६ दिन तक रहता है। उपर्युक्त औषधियो मुख से दी जाती है। यह औषध शिरा तथा मास द्वारा भी दी जाती है। पहले दिन इसे ४०-५० मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा दो बार करके या मास व शिरा द्वारा एक बार देकर दूसरे दिन १०-१५ मिलि० देकर

फिर इसे प्रतिदिन ५-७½ मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा दिया जाता है। शिरा द्वारा देने से १२ घटो मे ही Hypoprothrbınaemıa हो जाता है।

(६) Acenocoumaıın (Sıntıom geıgy) गोली १६-२० मिलि० मात्रा मे प्रथम दिन, ८-१६ मिलि० मात्रा मे दूसरे दिन और फिर ४-६ मिलि० मे प्रतिदिन दी जाती है। इतनी मात्रा देनी चाहिये जिससे Prothıombsın समय २४-३० सेकण्ड के बीच रहे। इसका प्रभाव २ दिन बाद आरम्भ होता है तथा अन्य औषधो के समान वन्द करने के ३ दिन तक इसका प्रोथ्रोम्बिन शामक प्रभाव जाता रहता है। इस औषध को एक सप्ताह मे एक दिन छोड़कर एक ६ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन दिया जाता रहे तो प्राय Prothrombın ındex ३० प्रतिशत तक गिरता है और कोई उपद्रव भी नही होता। इस प्रकर इसे १½-२ वर्ष तक दिया जा सकता है साथ ही Perıtıate जैसी औषधि भी दी जा सकती है। यदि Clottıng tıme १८ मिनट से लम्बा हो जाय तो दवाई को थोडी देर के लिए बन्द कर देना चाहिये। कई लोग इस चिकित्सा को ३० दिन तक ही जारी रखते हैं।

(७) Anısındıone (Mıradon) भी एक उत्तम प्रोथ्रोम्बिन शामक औपध है। प्रथम दिन ३०० मिलि० दूसरे दिन २०० मिलि० और फिर ७५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन दी जाती है।

इन प्रोथ्रोम्बिन शामक औषधियो मे से किसी के देने से प्रोथ्रोम्बिन टाइम, जो १४–१८ सेकण्ड तक होता है दीर्घ होकर २८ से ३६ सेकण्ड हो जाना चाहिये, अर्थात् नार्मल का २—२½ गुणा हो जाता है। इन औषधो के देने से पहले तथा देते समय प्रोथ्रोम्बिन टाइम की जाच करते रहना चाहिये। एव इसे ५ गुना से ज्यादा नही होने देना चाहिये। रोगी की त्वचा मूत्र, पुरीष और थूक को भी देखते रहना चाहिये। उनमे रक्त का कुछ अश नही आना चाहिये। रोग के तीन सप्ताह बाद भी उचित मात्रा मे महीनो तक इनमे से किसी औषधि का प्रयोग करने से फिर इस रोग के होने की आशका नही रहती। इस बात की जाच कभी-कभी कर लेनी चाहिये कि रक्त मे Prothrombin tıme रोगी

का ३०-३५ सेकण्ड से ज्यादा न हो इस प्रकार रोगी का Prothrombin Index $\frac{१४ \times १००}{३५}$ =४० प्रतिशत से अधिक न होने देना चाहिये। पहले तीसरे दिन, फिर सप्ताह मे ३ बार, फिर १५ दिन मे एक बार और फिर १-१½ मास बाद Prothrombin परीक्षा होती रहनी चाहिये।

**नोट** :—Heparin के दुष्प्रभाव से रक्तस्राव होने लगे तो Protamine Sulphate १ प्र० श० सेलाइन मे बना ५-१० सी० सी० शिरा द्वारा देना चाहिये। दूसरे शब्दो मे Heparin के १००० यूनिट्स के लिये इस सोल्यूशन का १ मिलिलि० देना चाहिये।

अन्य प्रोथ्रोम्बिन शामक औषधियो के दुष्प्रभाव से रक्तस्राव का लक्षण हो जाय तो विटामिन के (Synkanit या Konokion) १०-२० मिलि० मुख द्वारा या ५ मिलि० शिरा द्वारा देना चाहिये। उपर्युक्त चिकित्सा के दौरान मे कोई शल्यकर्म करना पड़े तो दो दिन औषधि को बन्द करके तब शल्यकर्म करना चाहिये।

Phytonadione (Mephyton) ५०-१०० मिलि० मात्रा मे Dextrose Solution या नार्मल सेलाइन के साथ या दोनो के मिश्रण के साथ बहुत धीरे-धीरे (१ मिनट मे १० मिलि०) शिरा द्वारा देना चाहिये। Phytonadione (Mephyton) की ५ मिलि० की गोलियां भी मिलती है। ५-१० या १५ मिलि० मुख द्वारा देने से भी लाभ हो जाता है। रक्तस्राव मन्द रूप मे हो तो कृत्रिम विटा० 'के' Menadione को १-५ मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दिया जा सकता है।

Fibrinolysin चिकित्सा—रक्त मे बने किलाट clot को तोडने या घोलने के लिये Streptokinase (Plasminogenactivator), जो रक्त मे Plasmin को जो एक Proteolytic enzyme है तथा जो clot को घुलनशील प्रोटीन्स मे परिवर्तित कर देता है उत्पन्न करता है। इसे १०-१०० हजार unit की मात्रा मे शिरा द्वारा बूद-बूद करके दिया जाता है जिससे रक्त के प्रति मिलिलिटर मे इसके ३-५ यूनिट्स हो जाय। इस चिकित्सा से बहुधा Thrombosis, myocardial infarction मे लाभ होता है। इसके अतिरिक्त Steroid चिकित्सा से भी Shock तथा intermittant heart block को लाभ होता है। Retina, mesentery तथा vein मे thrombosis मे भी Anticoagulant देने चाहिए।

## रक्तभार वृद्धि, या धमनी जरा रोग
### Hypertension, Blood Pressure, Arteriolosclerosis

रक्तवाहिनियो पर रक्त का एक भार या दबाव सदा रहता है। इसीलिये जब कोई धमनी फटती है तो वहाँ से रक्त की धार कई फुट दूर तक जाती है। हृदय का मास जिस बल से तथा जितने अधिक रक्त को आगे की ओर फेकता है तथा लचकीली अर्थात् Elastic Tissue प्रधान बडी-बड़ी धमनिया (Aorta तथा शाखाओ मे जाने वाली उसकी शाखाये) विश्रामकाल (Diastole) के समय जिस बल के साथ पीछे को फिरती है (Peripheral resistance या Recoil करती है), उसके कारण रक्त का भार उत्पन्न होता है। बड़ी आयु मे जब यह लचकीलापन कम हो जाता है, वे सकोच के समय फैल नही सकती जिससे रक्तभार (Systolic) बढ जाता है। बड़ी-बड़ी धमनियो मे से फूटने वाली छोटी-छोटी धमनियो (Arterioles) मे लचकीला अवयव नही होता। प्रत्युत उनमे मासमय स्तर (Muscular Layer) विशेष तौर से विकसित होता है तथा उनका यह मासमय स्तर सदा ही न्यूनाधिक रूप मे सकोच (Constriction या Tonus) की अवस्था मे रहता है। इसलिये इनके अन्दर जब रक्त पहुँचता है तो रक्त और इनकी दीवार के बीच का सघर्ष (Friction) और भी बढ जाता है, अर्थात् उनके सकोच के कारण जब इनके बीच का मार्ग तग हो जाता है तो रक्त का भार और भी बढ जाता है। शरीर की छोटी-छोटी धमनियो का मासमय स्तर ऊपर Medulla मे विद्यमान Vasomotor Centre के नियत्रण मे रहता है। यह केन्द्र ऊपर के Hypothalamus तथा Frontal Lobe के निम्न पृष्ठ पर विद्यमान केन्द्रो से बहुत अधिक प्रभावित रहता है अर्थात् नाना प्रकार के मानसिक आवेशो और विक्षोभो से विक्षुब्ध रहता है। इस केन्द्र मे से उतरे सकोचक (Vasoconstrictor)) नाड़ीसूत्र सुषुम्ना मे से निकलकर Sympathetic Ganglia मे आते है। और वहा से निकले सकोचक (Vasoconstrictor) नाडीसूत्र सौषुम्ना नाडियो (Spinal Nerves) के साथ-साथ धमनियो (Arterioles) मे पहुचते और उन्हे सकुचित रखने का और हृदय को उत्तेजित रखने का कार्य करते है। इसीलिये आवेशप्रधान, विक्षोभशील प्रकृति के व्यक्तियो में स्वभावत ही रक्तभार बढने की प्रवृत्ति रहती है। Sympathetic नाडीमण्डल के उत्तेजना से उत्पन्न होने वाले सकोच (Vaso constriction) को कम करने का कार्य Parasympathetic

नाड़िया विशेषत Vagus की नाड़िया करती है। परन्तु जो व्यक्ति व्यायाम-शील नही होते या अत्यधिक चिन्ताशील एव आवेशप्रधान होते है उनमे Parasympathetic की अपेक्षा Sympathetic नाडियो की प्रबलता रहती है जिससे उनमे रक्तभार बढ जाता है। इसीलिये वायु प्रकृति (Neuropathic) के व्यक्तियो मे धमनी-सकोच की अधिकता के कारण रक्तभार बढ जाता है। इसे रक्तभार की Neurogenic theory कहते है।

यह भी माना जाता है कि वृक्को की मूत्रस्राविणियो के प्रथम मुडे हुए भागो Convoluted Parts मे जो एक Renin नामक Enzyme एकत्रित हुआ पाया जाता है उसके यकृत् मे बनने वाले एक Globulin प्रकृति के पदार्थ के साथ, जो कि रक्त मे रहता है और जिसे Hypertensinogen कहते है, मिलने से एक रक्तभार-वर्धक पदार्थ Angiotonin या Hypertensin बन जाता है जो छोटी धमनियो के लिये Vasoconstictor है। साधारण अवस्था मे इस पदार्थ के कारण वृक्को के धमनी गुच्छो (Glomeruli) मे एक रक्त-भार उत्पन्न होता है जिससे उनमे मूत्र छनने की प्रक्रिया भली प्रकार चलती रहती है। वृक्को मे एक दूसरा Enzyme, जिसे Hypertensinase कहते है, उत्पन्न होता रहता है जो रक्त के Hypertensinogen को उदासीन एव निष्क्रिय करता रहता है। वृक्को को रक्त कम मिले जैसे कि Renal धमनियो मे Atherosclerosis से होता है, या वे रुग्ण हो अर्थात् उनमे चिरस्थायी शोथ Nephritis हो, Pyelonephritis हो, मूत्र मार्ग मे अवरोध अर्थात् Prostate ग्रन्थि बढ गई हो, Stone हो, Cysts हो, क्षयरोग हो तो, या तो Angiotonin की उत्पत्ति बढ जाती है या वृक्को के कारण इसका जो विनाश होता है वह कम हो जाता है। वृक्को के कारण जो जल तथा Electrolytes की निकासी होती है उसका कम हो जाना है जिससे शरीर की सबधमनियो पर इसका सीधा रक्तभार-वर्धक (Pressor) प्रभाव पडता है और इससे वृक्को को रक्त की पूर्ण मात्रा मिलने लग जाती है। अभिप्राय यह है कि वृक्को को रक्त कम मिले तो उनसे कोई Hormone निकलता है जो धमनी के सकोचक का काम करता है। जब वृक्को को रक्त अधिक मात्रा मे मिलने लगता है तो फिर धमनियो का बढा हुआ सकोच कम हो जाता है। इसे रक्तभार की Renal या Humoral Theory कहते है, पर रोगी के रक्त मे Renin या angiotensin की वृद्धि देखने मे नही आती। यद्यपि बहुधा देखा जाता है कि छोटी आयु मे Pyelonephritis रोग के हो जाने पर युवक या युवती का रक्तभार बढ

जाता है। Intiavenous pyelogram लेने से इस रोग का निश्चय हो जाता है।

वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि (Suprarenal ग्रन्थि) के Cortex मे केसर हो या उसमे कोई अर्बुद (Adenoma) हो या आघात (Stress) पड जाय तो उसके Aldosteione hoimone की अधिकता से भी शरीर मे लवण और जल अधिक रुक जाते है और उससे रक्तभार बढ जाता है। इस ग्रन्थि के Medulla मे अर्बुद हो अर्थात् Phaeochromocytoma हो तो भी रक्तभार बढ जाता है। कुछ लोगो का कथन है कि Angiotensin से Aldosterone की उत्पत्ति बढती है परन्तु अनेक परीक्षक बताते है कि रोगी मे Aldosteione की अधिक उत्पत्ति बहुधा नही मिलती है। Thyroid ग्रन्थि भी किसी कारण अधिक क्रियाशील हो (Hypeithyioidism हो) या अधिक निष्क्रिय हो जाय (Myxoedema हो जाय) तो भी रक्तभार बढता है। Pituitary ग्रन्थि की प्रबलता से भी धमनी सकोच होकर यह रोग हो सकता है। Cushing's Syndrame मे भी रक्तभार (विशेषतः Systolic) बढता है। स्त्रियो मे आर्तवसमाप्ति काल (Climacteiic) मे जब Ovaiies का स्राव मन्द पडता है, रक्तभार बढ सकता है।

यह भी कहा जाता है कि जब रक्त की मात्रा बढ जाती है जैसे अति मात्रा मे आहार पान करते रहने तथा शारीरिक श्रम मर्वथा न करने वालो मे होता है तब भी रक्तभार बढ जाता है। इस प्रकार मधुमेह, मेदो वृद्धि (Obesity) Myxoedema आदि रोगो मे रक्तभार बढ जाया करता है तथा तम्बाकू, मद्य, चाय, काफी आदि पदार्थो के अति मात्रा मे चिरकाल तक सेवन करते रहने से भी रक्तभार बढ जाता है। Necotine विशेषत. Sympathetic Ganglia के लिये उत्तेजक होता है। बहुत से दातो की जड़ो मे पूय हो या शरीर के किसी अश मे पूय रहता हो तो उसके दुष्प्रभाव से भी रक्तभार बढ सकता है।

रक्त मे किसी प्रकार के विषैले द्रव्य (Metabolic, Bacterial या Chemical) के देर तक बने रहने से भी रक्तभार बढता है। उदाहरणत. गर्भावस्था मे छठे, सातवे मास मे भी रक्त के अन्दर कभी-कभी एक विष द्रव्य बढ जाता है (Piegnancy-Toxaemia) जिससे गर्भिणी का रक्तभार बढ सकता है। ये विष द्रव्य धमनी संकोच (Vasoconstiiction) का कारण हो जाते है जो कि रक्तभार वृद्धि का प्रधान कारण है इसके कारण जो रक्तभार

उत्पन्न होता है उसे विश्राम कालिक (Diastolic) भार कहते है। यह जितना बढता है उतना ही हृदय को अपना सकोच प्रबलतर करना पडता है जिससे हृदय सकोच कालिक भार भी बढ़ जाता है औषधियो मे से Adrenaline तथा Ephedrine के अति प्रयोग से भी रक्तभार बढ सकता है। शरीर मे Uric acid की वृद्धि अर्थात् Gout की प्रवृत्ति हो तो भी रक्तभार बढ सकता है।

५० से ६० या ७० वर्ष की आयु मे रक्तभार वृद्धि का रोग पाया जाता है। धमनियो मे जीर्णता (Sclerosis) का रोग भी इसी आयु मे होता है। सम्भवत Hypothalamus तथा उसके कारण नाडियो के उत्तेजित रहने से पहले तो वृक्क की धमनियो मे जीर्णता का रोग विशेष रूप से आरम्भ हो जाता है फिर वृक्क के उपद्रव के रूप मे रक्तभार वृद्धि का रोग होता है। दूसरे शब्दो मे, वृक्को मे आने वाली सूक्ष्म धमनियो के अन्त स्तर (Intima) मे स्थूलता के हो जाने से वृक्को को जब रक्त कम मिलता है और वहां Scar issue बनाता जाता है अर्थात् (Arteriolar Nephrosclerosis हो जाता है) तब भी रक्तभार बढ जाता है।

इस प्रकार पैतृक परम्परागत इस रोग की प्रवृत्ति, वृक्क रोग, मानसिक विक्षोभ, अत्यासन, रक्त मे किसी विषद्रव्य का सचार (Toxaemia) स्थूलता, मधुमेह, Gout प्रधानत इस रोग के कारण माने जाते है। वस्तुत तो इस रोग के कारणो का अभी तक ठीक-ठीक पता नही चला। बिना वृक्क रोग गठिया या Gout आदि किसी विशेष कारण के होने वाले रक्तभार को Essential Hypertension कहते है यह ३५-५५ वर्ष की आयु के बीच मे शुरू होता है। वृक्क रोग Adrenal Tumour आदि से उत्पन्न रक्तभार को घातक रक्तभार कहते है। इस प्रकार निरुपद्रव (Benign) तथा सोपद्रव (Malignant) रक्तभार (Arteriolosclerosis) दो प्रकार का होता है।

**विकृति :—**

निरुपद्रव रक्तभार रोग मे शरीर की सूक्ष्म धमनियो (Arterioles) मे अधिक-अधिक सकोच होते रहने से पहले तो स्थान-स्थान पर उनके मध्यम (Middle Coat) तथा फिर आभ्यन्तर स्तर (Intima) भी क्रमश Hypertrophy के कारण स्थूल होते जाते है जिससे इनकी दीवारे तो स्थूल होती जाती है पर बीच का स्रोत तग होता जाता है। फिर इन दीवारो की

Tubules मे Hyalıne Degene हो जाय तो जीर्णवृक्क रोग (Nephıoscleıosıs) हो जाता है विशेषत छोटी आयु मे होने वाला रक्तभार वृद्धि का रोग प्रायः चि० वृक्क रोग के या Pyelonephııtıs के कारण होता है। मस्तिष्क, हृदय तथा Mesentery (उदर) की धमनियो के आभ्यन्तर स्तर के नीचे वसा के सचित हो जाने या अवरोध (Thıombosıs) के कारण इन अगो को रक्त ठीक-ठीक मात्रा मे नही मिल पाता जिससे इनमे Infaıctıon भी हो सकता है जिससे Haematemesis या मस्तिष्क मे रक्तस्राव भी हो सकता है। Atheıoscleıosıs या Aıteııolar Necrosıs की इस अवस्था मे पाण्डुता का लक्षण भी होता है। इसमे विश्राम कालिक रक्तभार १२०-१३० M M Hg. से भी ऊपर रहता है। नेत्र पश्चिम पटल या Retına मे श्वयथु (Papılloedema) इस अवस्था का प्रधान लक्षण होता है। इस प्रकार जब वृक्क फेल हो रहे होते हैं और दृष्टि पटल मे Papılloedema शुरू हुआ होता है तब इसे Malıgnant Hypertensıon कहते है।

**लक्षण :—**

धमनियो पर जो रक्तभार हर समय रहता है उसे विश्राम कालिक भार (Dıastolıc Pressure) कहते है तथा हृदय के सकोच के समय उनमे जो रक्तभार होता है उसे सकोच कालिक भार (Systolic Pressure) कहते है। जन्म के समय जब धमनियाँ मृदु होती है तब विश्राम कालिक भार ४० तथा सकोचकालिक भार ७५ होता है (नाडी भार ३५) नवयुवावस्था मे विश्राम कालिक ६०, सकोच कालिक १०० (नाडी भार ४०) होता है। मध्य आयु मे विश्राम कालिक भार ८० तथा सकोच कालिक भार १२० होता है (नाडी भार ४०) ५०, ६० वर्ष की आयु मे विश्राम कालिक भार ९० तथा सकोच कालिक भार १४० होता है (नाड़ी भार ५०)। साधारणत १२० मे आयु का आधा जोड देने से Systolic तथा २० की आयु के ऊपर ८० मे प्रति १० वर्ष के पीछे १ जोड़ देने से Dıastolıc भार आ जाता है। इसके बाद इनमे थोडी वृद्धि होती है तथा फिर बडी आयु मे विश्राम कालिक भार ९५ तथा सकोच कालिक भार १४५ नार्मल समझे जाते है। नाडीभार संकोच कालिक भार का एक तिहाई होता है साधारणत नाडी भार ४०-७० तक के लगभग रहता है। जब विश्राम कालिक भार निरन्तर ९० और सकोच कालिक भार १५० M. M. of Murcury से ऊपर रहे तब इसे मृदु रूप मे बढ़ा हुआ रक्त भार कहा जाता है ५० वर्ष की आयु से नीचे विश्राम कालिक

भार ९० M M.Hg. से ऊपर हो तब भी ऐसा कहा जाता है। जब विश्राम कालिक रक्तभार ११० M M Hg तथा संकोच कालिक रक्तभार १८० के लगभग हो तो मध्यम रूप मे बढा हुआ रक्तभार कहा जाता है। जब विश्राम कालिक रक्त भार १ ० तथा सकोच कालिक भार २०० से ऊपर होता है तब इसे तीव्र रूप मे रक्तभार वृद्धि का रोग कहा जाता है। विश्राम कालिक रक्तभार की वृद्धि को सकोच कालिक की अपेक्षा अधिक चिन्ताजनक समझना चाहिये। सकोच कालिक भार ११० से कम हो तो उसे Hypotension कहते है। रक्तभार बढा हो तो नाडी भार भी बढा हुआ होता है (२२०/१२०)।

प्रारम्भ मे जब तक सूक्ष्म धमनियो (Arterioles) तथा हृदय के मास मे अति वृद्धि का लक्षण रहता है तथा जब तक इससे शरीर के अवयवो को उचित मात्रा मे रक्त मिलता रहता है, कोई विशेष लक्षण नही होता। इसे मध्यम (Moderate) रक्तभार कह सकते है। जब सूक्ष्म धमनियों तथा हृदय के मास मे क्षीणता (Degen ) के लक्षण हो जाते है एव अवयवो को उचित मात्रा मे रक्त नही पहुच पाता तब लक्षण उत्पन्न होने लगते है इसे तीव्र (Severe Type) रक्तभार कह सकते है। किन्तु बहुधा तो रक्तभार के बढ़े हुए रहने पर भी कोई विशेष लक्षण नही होता, क्योकि रक्तभार मे वृद्धि अवयवो को उचित मात्रा मे रक्त पहुचाने के लिये अर्थात् Compensatory होती है तो भी यदि किसी मे शिरोभ्रम Dizziness का लक्षण हो तो इस रोग का सन्देह करे। बहुत संभवत धमनी काठिन्य (Atherosclerosis) रोग मे रक्तभार को बलपूर्वक कम करने से मस्तिष्क व हृदय मे Thrombosis का भय रहता है। सभवत इस रोग मे सबसे पहले वृक्कग्रस्त होते है परन्तु तो भी हृदय या मस्तिष्क सम्बन्धी लक्षण ही पहले रोगी का ध्यान खीचते है। जब लक्षण होने लगते है तो वे ये है :—

१. Hypertensive encephalopathy —जब मस्तिष्क धमनियो के कठोर हो जाने अथवा सकुचित हो जाने या Atheroma होने पर मस्तिष्क का पोषण घट जाता है अर्थात् उसमे Ischaemia हो जाता है तब बुद्धि, धृति, स्मृति, एकाग्रता आदि की शक्तिया घट जाती है। विक्षोभशीलता तथा चिन्ताशीलता के लक्षण बढ जाते है। जिससे व्यक्ति स्वल्प कारणो से भी व्याकुल और अशान्त हो जाता है, विषाद रोग भी हो सकता है। मानसिकनैर्बल्य (Neurasthe-

nia) तथा उन्निद्रता के लक्षण प्रबल रूप मे हो सकते है। किसी-किसी मे भाषण शक्ति निर्बल हो जाती है (Aphasia), किसी मे दृष्टिमन्दता (Amaurosis) का लक्षण हो जाता है जो अस्थायी रूप मे होता है, एक या दोनो आखो मे होता है। किसी मे अर्दित रोग, किसी मे एकाग घात का लक्षण हो जाता है, किसी-किसी मे थोडी देर के लिये मूर्छा या गहरी निद्रा (Coma) का लक्षण होता रहता है, किसी-किसी मे उसके किसी अग मे आक्षेप (Convulsion) होने का लक्षण होता रहता है। अपस्मार के समान आक्षेप और मूर्छा दोनो साथ-साथ भी होते है अर्थात् मस्तिष्क के किसी एक भाग को धमनी स्तम्भ (Spasm) या Atheroma के कारण थोडी देर के लिये रक्त के न मिलने से ये लक्षण होते है, कुछ एक मे अरुचि और वमन हो जाने के दौरे होते है ये क्यो होते है स्पष्ट नही। कुछ एक को शिर शूल रहता है, जो सिर के एक देश मे विशेषत उसके पश्चिम प्रदेश मे रहता है। सवेरे उठने पर विशेष रूप मे प्रतीत होता है, फिर धीरे-धीरे कम हो जाता है। सभवत Ex. Carotid art की शाखाओ मे प्रसार से उनकी दीवार की नाड़ियो के दबने से होता है या कभी मस्तिष्क के श्वयथु (Oedema) के होने से होता है या चिन्ताशीलता या विक्षोभशीलता के कारण होता है, किसी-किसी मे शिरोभ्रम (Vertigo) या कर्णघोष (Tinnitus) का लक्षण होता है जो मस्तिष्क के पोषण की न्यूनता के कारण या मस्तिष्क मे श्वयथु (Oedema) के कारण होता है। नेत्र पश्चिम पटल Retina मे स्वल्प रक्तस्राव होकर दृष्टि धुधली पड सकती है। अत मे किसी मस्तिष्क धमनी मे अवरोध (Thrombosis) होकर या धमनी की जीर्णता के कारण रक्तस्राव होकर मूर्च्छा तथा पक्षाघात के उपद्रव हो जाते है। इस अवस्था को Hypertentensive Encephalopathy कहा जाता है।

२ Hypertensive heart इस रोग मे पहले तो हृदय मे अति वृद्धि होती है फिर क्रमश हृदय मास के पोषण के कम हो जाने से अर्थात् उसमे क्षीणता (Failure) के हो जाने के कारण व्यायाम करने पर हृदयकम्पन तथा श्वासकाठिन्य के लक्षण होने लगते है। श्वास केन्द्र को रक्त के या के $O_2$ कम मिलने तथा उसके रक्त मे Acidosis के बढ़ जाने से श्वासकाठिन्य होता है, या फुफ्फुसो मे

श्वयथु भी हो जाय तो रात्रि श्वास Nocturnal Asthma के वेग का उपद्रव होने लगता है। हृदयपोषक धमनियां मे Spasm या Sclerosis के कारण हृदय का पोषण कम होने से तीव्र श्रम करने पर मृदु हृदयशूल के होने का लक्षण भी हो जाता है। Auricluar Fibrillation तथा Coronary Thrombosis तथा हृदय के फेल होने (Congestive cardiac failure) के उपद्रव भी हो सकते है जिससे शाम को पैरो पर Oedema हो जाता है। अन्त मे जब वाम क्षेपक निर्बल होकर फैल जाता है तब Systolic रक्तभार गिरता जाता है पर Diaslolic भार नही गिरता (१५०-११०)

३ Hyprtensive Kidney—वृक्को की धमनियो के कठोर होने एव उनकी Tubules का पोषण कम हो जाने पर उनकी मूत्र को गाढा करने की शक्ति घट जाती है जिससे रात्रिमेह अर्थात् मूत्र के रात को अधिक मात्रा मे आने का लक्षण होता है दिन मे भी मूत्र अधिक आता है (Polyuria) इससे पिपासा भी अधिक लगती है रात्रिमेह शायद श्वयथु द्रव के रात को फिर रक्त मे विलीन हो जाने के कारण होता है। मूत्र मे अलब्यूमिन आने लगता है Hyaline तथा Granular casts भी आते है। रोग के बढ़ जाने पर जब उनकी Urea निकालने की शक्ति घट जाती है तब रक्त मे उसकी मात्रा बढ जाती है, रोगी फीका पडता जाता है, शिर दर्द रहने लगता है। Renal angiography से वृक्क की धमनियो की अवस्था का पता चल जाता है।

४. नेत्रो के पश्चिम पटल (Retina) की धमनियो के कठोर और सकुचित हो जाने के कारण वे चादी की तार के समान दिखाई पडती है जिससे प्राय. एक आख मे दृष्टि धुन्धली हो जाती है जिसे Hypertensive Neuro retinopathy कहते है।

५ जघाओ की मासगत सूक्ष्म धमनियो के कठोर हो जाने से प्रान्त भागो की मासपेशियो का पोषण कम हो जाने पर उनमे रात को Cramps या उद्वेष्टन की वेदना होने लगती है या दूर तक चलने पर उनमे वेदना (Claudication) होने लगती है। साधारणत

चलने पर मास मे जो कोई विषद्रव्य उत्पन्न होता है वह वहा की रक्तवाहिनियो द्वारा शीघ्र वापस हो जाता है। पर धमनियो के कठोर हो जाने पर मास को पर्याप्त रक्त न मिलने से तथा वहा के विष द्रव्य के वापस न हो सकने से मास मे यह वेदना का लक्षण होता है। पैरो को धमनीकाठिन्य के कारण रक्त कम मिले तो उनकी वसा शुष्क होती जाती है और वे कृश होते जाते है। पैरो तथा हाथो को रक्त कम पहुचने से नख शुष्क एव कठोर से दीखने लगते है। त्वचा को रक्त न मिलने से वह पतली, शुष्क, झुर्रीदार हो जाती है। इन लक्षणो के होने के ४-५ वर्ष तक हृदय की पोषक धमनियो मे भी अवरोध होने का भय रहता है।

६ आमाशय की धमनियो की क्षीणता से अजीर्ण सम्बन्धी लक्षण होते है। आत मे तथा प्लीहा और पित्ताशय मे भी धमनीकाठिन्य हो कर इनके अधिक सकुचित (Constricted या Thrombosed) हो जाने से उनमे भी तीव्रतर वेदना हो सकती है। फुफ्फुस की किसी सूक्ष्म धमनी मे Thrombosis होकर Infarct बनकर सहसा पार्श्वशूल और रक्तवमन के लक्षण हो सकते है।

चिरस्थायी वृक्क रोग के कारण रक्तभार मे वृद्धि हो तो विश्राम कालिक रक्तभार विशेष बढा हुआ होता है। मूत्र मे अलब्यूमिन रक्त कण तथा Casts होते है उसका अपेक्षिक भार १·००८—१०१२ के बीच मे रहता है। शरीर पर पाण्डुता का लक्षण होता है। रात को मूत्र अधिक आता है। रक्त मे Non-Protein Nitrogen की वृद्धि होती है। गर्भावस्था मे विष के कारण रक्तभार बढे तो Eclampsia का लक्षण होता है। Ephedrine, Adrenaline के कारण रक्तभार वृद्धि अस्थायी ही होती है।

**परीक्षा :**

नाड़ी स्पर्श करने मे कठोर प्रतीत होती है, आसानी से दबती नही। प्रति मिनट नाडी सख्या अधिक होती है। हृदय के विशेषत वाम हृदय के आकार मे बडा होने से उसका स्पन्दन प्रबल होता है। प्रथम शब्द कुछ दीर्घतर होता है E C G परीक्षा से इसका निश्चय हो सकता है। द्वितीय शब्द महाधमनी प्रदेश पर ऊचा होता है। हृदय निर्बल हो तो फुफ्फुस मे श्वयथु के चिन्ह (Crepitations) भी होते है। वृक्को की मूत्र बनाने की शक्ति की

निर्बलता के कारण १०-१२ घण्टे जल न पीने के बाद भी मूत्र की 'स्पेसिफिक ग्रेविटी १०१० या १०१२ के लगभग ही होती है । उसमे स्वल्प सा अलव्यूमिन भी हो सकता है रोग अधिक हो तो RBC तथा casts भी होते है । रक्त मे Urea की परीक्षा भी करनी चाहिए । वह १०० मिलि० प्रति० १०० सी० सी० मे हो तो रक्तभार की औषधि देना व्यर्थ है । N.P N. १०० मे ७५ मिलि० से अधिक होता है तथा चेहरे पर पाण्डुता स्पष्ट दीखती है । नेत्र के Retına की परीक्षा करने पर उसकी धमनियाँ फीके रग की तथा सकुचित दीखती है धमनियो के कठोर हो जाने एव उनके दबाव से उनकी शिराए रक्त से अधिक भरी होती है जिससे कही-कही रक्तस्राव के चिन्ह दीखते है Dısc कुछ फूला हुआ, अस्पष्ट किनारो का दीखता है (Keth-Wagener Retınal changes) । रोगी की प्रथम अवस्था मे ये धमनिया स्वल्प सी सकुचित दीखती हैं। द्वितीय अवस्था में इन धमनियो पर एक खोल सा दीखता है (Sılver Wıre) । तीसरी अवस्था मे इनमें से स्वल्प सा रक्तस्राव भी दीखता है । चतुर्थावस्था मे इनमें से रक्तस्राव के साथ दृष्टिपटल श्वयथु या Papilloedema भी दीखता है । हृदय की परीक्षा मे Radıology तथा Electrocardıography भी बड़ी सहायक है । Skıagram मे हृदय वृद्धि मिले Ecg मे बाये Ventrıcle मे वृद्धि या Myocardıum मे रोग का लक्षण मिले तो इस रोग का निश्चय हो जाता है।

**साध्यासाध्यता**

धमनी-सकोच के बढने से विश्राम कालिका रक्तभार बढता है । तथा इसीसे सूक्ष्म धमनियो मे कठोरता और जीर्णता के लक्षण भी उत्पन्न होते है और ज्यो-ज्यो उनमे कठोरता और जीर्णता बढती है त्यो-त्यो उनमे विश्राम कालिक रक्तभार भी बढता है । अतएव विश्राम कालिक रक्तभार की वृद्धि को अधिक हानिकारक समझना चाहिए । क्योकि यह भार धमनियो की जीर्णता का जो इस रोग के उपद्रवो का कारण है, सूचक होता है। यदि यह भार १०० या ११० के लगभग रहे तो भी रोगी ८-१० वर्षों तक भला चगा रह सकता है। यदि १२० या १३० से ऊपर रहे, सकोच कालिक तथा विश्राम कालिक रक्तभारो का अन्तर (Pulse Pıessuıe) कम होता जाय, स्वल्प व्यायाम से या ऊपर चढ़ने से श्वास फूलने लगे, या हल्का सा हृदयशूल हो जाय, या रात्रिमेह का लक्षण अधिक रहे, मूत्र की स्पेसिफिक ग्रेविटी कम

रहे, मूत्र मे अल्व्यूमिन आता रहे, रक्त मे Urea बढ जाए अर्थात् ७५ या १०० मिलि० प्रतिशत से अधिक हो Retına की धमनिया कठोर और फीकी दिखाई पडे, दृष्टि मन्द हो जाय, शिर शूल बना रहे तो इस रोग के उपद्रवकारी लक्षण २-३ वर्ष तक प्रकट हो जाया करते है। चिकित्सा के न मिलने पर इस रोग मे मृत्यु लगभग ६० प्रतिशतक मे हृदय के फेल होने से, २० प्रतिशतक के लगभग मूर्च्छा व पक्षाघात होने से, तथा १० प्रतिशतक के लगभग वृक्को के फेल होने तथा १० प्रतिशतक के लगभग मे दूसरे रोगो से होती है। चिकित्सा के होते रहने पर मृत्यु अधिकतर Atherosclerosıs से अर्थात् मूर्च्छा या पक्षाघात या हृदयशूल से होती है। किन्तु जब बढा हुआ रक्तभार ७ दिन के पूर्ण विश्राम करने से तथा निद्राजनक औषधियो के लेने से कम हो जाय तो इसे भी निरुपद्रव ही समझना चाहिये। चतुर्थ अवस्था मे पहुचे रोगी अर्थात् Retına मे रक्तस्राव व Papılloedema के होने पर भी चिकित्सा करने पर यदि Urea ६० मिलि० प्रतिशत से अधिक न हो तो ४५ प्रतिशत के लगभग रोगी ३ वर्ष तक, ३० प्रतिशत रोगी ६ वर्ष तक जीवित रह सकते है (Harıngton)। स्पष्ट है कि यदि रोगी मे हृदयदौर्बल्य के लक्षण हो, Retınıtıs हो, तीव्र वृक्क रोग हो तो यह रोग असाध्य ही समझना चाहिये, मृत्यु १-२ वर्ष मे हो जाती है।

**चिकित्सा :**

रक्तभार १५०/९० M.M Hg से ऊपर हो तो उसकी चिकित्सा उसी समय आरम्भ कर देनी चाहिये। अन्यथा फिर इसके अधिक बढ जाने पर चिकित्सा कठिन होती जाती है। नेत्र, हृदय अथवा मास्तिष्क सबन्धी कोई उपद्रव प्रकट हो जाय तो रक्तभार की चिकित्सा करने से फिर कोई लाभ नही होता है।

१ रक्तभार वृद्धि से बचने के लिये रोगी को सदा काम, क्रोध, चिन्ता व्याकुलता आदि मानसिक आवेशो से बचना चाहिये। अपने भाषण तथा व्यवहार मे कभी गर्मी न आने देनी चाहिये क्रोध और जोश से बचना चाहिये क्योकि मानसिक आवेशो से Sympathetıc नाड़िया विक्षुब्ध होती है तथा धमनी-सकोच प्रबलता से होता है। रक्तभार-वृद्धि रोग की चिन्ता भी सर्वथा नही करनी चाहिये। क्योकि इस रोग के प्रारम्भ हो जाने के बाद भी वह १०-१५ वर्ष तक भला चगा रह सकता है। रोगी को कठिन शारीरिक परिश्रम से तथा शीघ्र-शीघ्र

सीढ़ियो पर चढने से बचना चाहिये। मानसिक श्रम भी देर तक नही करना चाहिये। खुली हवा मे प्रतिदिन भ्रमण करना, स्वल्प मात्रा मे आहार लेना भी रक्तभार को कम करने मे सहायक होता है।

२ रोगी को चाहिये कि वह रात्रि मे ९ घन्टे की निद्रा ले तथा दिन मे भी भोजन के बाद दोपहर को एक घन्टा पूर्ण विश्राम करे। निद्रा कम हो तो Barbiturate का सेवन करना चाहिये। उसे अपनी शक्ति के अन्दर ही शारीरिक परिश्रम करना चाहिये। इस रोग के रोगी को सर्दी से तथा शीत-स्नान से बचना चाहिये क्योकि धमनी रोग मे सर्दी शीघ्र लग जाती है तथा इससे उसमे जीवाणु सक्रमण शीघ्र हो जाता है। जीवाणु सक्रमण से रक्तभार मे वृद्धि होती है। दात आदि किसी स्थान पर पूय हो तो उसे हटा देना चाहिये। भोजन के स्वल्प मात्रा मे तथा भूख से कम लेने तथा उसमे प्रोटीन और सोडियम की मात्रा के कम कर देने से रक्तभार घट जाता है। वृक्को के निर्बल होने से प्रोटीन कम लेना चाहिये। रात को भोजन हलका होना चाहिये। चावल, दूध, केला, सेव, अगूर, सतरा आदि फलो में सोडियम की मात्रा कम होती है, जबकि गेहू के आटे, अण्डे, सूखे मेवो तथा कुछ पत्र शाको मे, सोडियम की मात्रा अधिक होती है। (१ छटाक चावल मे १३ मिलिग्राम जबकि एक छटाक आटे मे ८०० मिलिग्राम है)। रक्तभार को कम करने के लिये दिन भर में लवण एक माशे या ग्राम से अधिक नही लेना चाहिये। हृदय की निर्बलता, सिर दर्द आदि के लक्षण हो तो इसकी मात्रा आधे माशे तक ही रखनी चाहिये। रोगी केवल चावल दूध, फल आदि पर रहे, नमक न ले तो भी रक्तभार घटता है। नमक कम हो तो रक्तभार को घटाने वाली औषधि की स्वल्प मात्रा पर्याप्त होती है। Chlorothiazide दिया जा रहा हो तो २ ग्राम तक नमक दिया जा सकता है। प्रोटीन भोजन भी स्वल्प मात्रा मे ही लेना चाहिये। Vitamin B तथा C का प्रयोग भी इस रोग मे लाभदायक है। सप्ताह में एक दिन द्रव आहार पर ही रहना चाहिये। दिन भर में जल अधिक मात्रा में पीना चाहिए। जिससे मूत्र दिन भर मे दो सेर तक आ जाये। भारी भोजन तथा अधिक मात्रा मे भोजन लेने से हृदय और रक्तवाहिनियों पर बोझ पडता है, अत शरीर भारी

हो तो भार कम करना चाहिये और तदर्थ भोजन की मात्रा कम कर दे। भूख कम करने के लिये Preludin (Phenmetrazine Hydro) २५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार भोजन से आधा घन्टा पहले देने से या Dexamphetamine Sulphate (Dexedrine) २ ५ मिलि० मात्रा मे प्रातराश के साथ देने से और क्रमश ५ मिलि० मात्रा मे देने से पर्याप्त सहायता मिलती है, मेदा भी घटती है। मद्य, चाय, तम्बाकू आदि का सेवन नही करना चाहिये। वनस्पति घी भी नही लेना चाहिय। कभी-कभी वाष्प स्वेदन लेते रहना चाहिये।

**औषध चिकित्सा**

उपर्युक्त भोजन सम्बन्धी तथा विश्राम सम्बन्धी पथ्य के साथ Mepro-bamate के ४०० मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार लेते रहने या रात को सोने से पहले $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ ग्रेन Phenobarbitone के लेते रहने से या Theobromine ५ ग्रेन के साथ इसे लेते रहने से एव Theomindon (Indopharma) के लेने से ही मृदु रक्तभार ठीक हो जाता है। अन्यथा निम्नलिखित औषधियो का जो कि सिराप्रसारक (Vasodilator) होती है, प्रयोग करना चाहिए। स्वल्प मात्रा मे इन्हे आरम्भ करके क्रमश. इनकी मात्रा को बढाना चाहिये तथा चिरकाल तक जारी रखना चाहिये। अथवा शामक औषधियो के साथ आगे लिखी किसी मूत्रल औषधि के सप्ताह मे ३ दिन प्रात १ बार देने से भी प्रारम्भिक अवस्था मे विद्यमान रक्तभार का रोग रुक जाता है।

(१) सर्पगन्धा (Rauwolfia) Vasomotor केन्द्र के लिये तथा मस्तिष्क (Central Nervous System) के लिये शामक होता है प्रान्तीय रक्तवाहिनियो मे इसके द्वारा रक्तभार गिर जाता है (उनमे Vasodilatation हो जाता है)। यह Parasympathomimetic है अत Bradicardia का कारण हो जाता है, मूलचूर्ण (Dried Root Powder) की १ ग्राम मात्रा को दिन मे २-३ बार विभक्त करके अर्थात् ३०० मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार दिया जा सकता है। इसके २५० मिलि० चूर्ण मे लगभग $\frac{1}{2}$ मिलि० Reserpine होता है। यह चूर्ण, Raudixin (५० मिलि० की गोली) या Serpina (३०० मिलि० गोली) के रूप मे बाजार मे मिलत

है, इसकी १ या २ गोली दिन मे ३ बार दी जाती है। इसकी रात की मात्रा मे Phenobarbitone ¼, ½ ग्रेन की मात्रा मे मिला देने से और भी अधिक लाभ होता है। इस प्रकार १५–२१ दिन तक इस चूर्ण या Serpina या Raudixin की १ गोली के दिन मे ३ बार प्रयोग करने के बाद फिर इसकी केवल एक मात्रा १००-२०० मिलि० की रात की चालू रखनी चाहिये।

इसका Alkaloid Reserpine १९५२ (Serpasil ciba, Reserpex 1.c 1. Alsulpin alemb ) १—·२५ मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार मुख से दिया जाता है, ½ मिलि० मात्रा क्रमश बढाई जाती है। २-३ सप्ताह बाद जब इसका प्रभाव स्पष्ट हो जाता है रक्तभार ठीक आ जाता है, इसे दिन मे एक बार ही ( २५– ५ मिलि०) लिया जाता है। इस औषधि का प्रभाव मुख से लेने के ४-७ दिन बाद आरम्भ होता है, इजेक्शन द्वारा देने पर प्रभाव १-३ घटे मे ही आरम्भ हो जाता है तथा ६-८ घटो तक यह प्रभाव कायम रहता है इस औषध से Sympathetic नाडी मण्डल मन्द हो जाता है। Parasympathetic नाड़ी मण्डल प्रबल हो जाता है। शिरा द्वारा देने से इसका प्रभाव १ घटे मे हो जाता है। किसी उपद्रव के समय १-२ घटे मे ही इसका शीघ्र प्रभाव अपेक्षित हो तो इसके १ मिलि० तथा २ ५ मिलि० के इजेक्शन मिलते है जिन्हे मास या शिरा द्वारा १२-१२ घटे पर दिया जा सकता है। इसे Apresoline (Hydrallazine) के साथ मिलाकर Adalphane के रूप मे भी दिया जाता है जिससे उस औषध के दोष इसके द्वारा दूर हो जाते है। Hydrochlorothiazide ५० मिलि० के साथ इसे देवे या मूत्रल औषधि के साथ मिलाकर इसे 'सीबा' के Adelphane Esidrex के रूप मे दिया जाता है। इसकी एक गोली दिन मे ३ बार २ सप्ताह देकर यदि रोग तीव्र रूप मे हो तो फिर दिन मे ४ गोली कर दे। इसी प्रकार की Tensanyt की गोली भी मिलती है, १-२ गोली दिन मे ३ बार दी जाती है।

इसके Total Alkaloids की गोलिया (Rauwiloid, Seipirutin, Serpex B I २ मिलि० की भी) मिलती है जिनकी दैनिक मात्रा ४–८ मिलि० दिन मे दो बार विभक्त करके दी जाती है। बाद मे इसकी २ मिलि० की दैनिक मात्रा जारी रखी जाती है। इस औषध के साथ मूत्रल औषध को भी प्रात. १ बार सप्ताह मे २-३ बार दे दिया जाय तो इस औषध का बल बढ़ जाता है।

सर्पगन्धा के बन्द कर देने के बाद भी २-४ सप्ताह तक इसका प्रभाव बना रहता है। वस्तुत यह इस रोग की एक लगभग निरुपद्रव परन्तु मृदु औषध है। परन्तु जो रक्तभार का रोगी स्वभावतः विषाद प्रधान हो उसे इस औषध का प्रयोग कभी नही करना चाहिए। इस औषध से उदासीनता का लक्षण (Apathy) तथा कुछ-कुछ Parkinsonism का दुर्लक्षण हो सकता है अत इस औषध का प्रयोग सावधानी से करना चाहिए।

**अनैच्छिक** (Autonomic) **नाड़ियो के** Ganglia **में अवरोध करने वाली** (Ganglia Blocking) **ओषधियाँ –**

इन औषधियो के Autonomic Ganglia पर अवरोधक प्रभाव होने से नाडियो द्वारा आने वाली चेष्टाए अवरुद्ध हो जाती है जिससे Vasoconstriction बन्द हो जाता एव रक्तवाहिनिया कुछ शिथिल हो जाती है। Retina तथा Choroid की रक्तवाहिनिया भी शिथिल हो जाती है जिससे रक्तभार बढा हो तो वह गिर जाता है, हृत्कम्प विशेष नही होता। हा Parasympathetic Ganglia पर भी यही अवरोधक (Blockade) प्रभाव हो जाता है, ऐसा होने से मुख, आमाशय, आत आदि की चेष्टा तथा स्राव कुछ मन्द हो जाते है। स्वेद भी कम हो जाता है, दृष्टि के धुंधले होने (Paralysis of Accommodation) या मूत्रावरोध का लक्षण भी हो जाता है। नेत्र, मस्तिष्क, हृदय आदि मे होने वाले रक्तभार जनित उपद्रवो के लिये ये उत्तम औषधे है पर दुर्लक्षणो का कारण होने से आदर्श औषधें नही। उपर्युक्त दुष्प्रभावो को दूर करने के लिये Prostigmine अर्थात् Neostigmine ७½, १५ मि० दैनिक मात्रा मे दे सकते है। दृष्टि मे धुधलापन हो तो ·५ प्र० श० इसे आरभ मे डालना चाहिए। यह औषधि Para-Sympathetic नाडियो के सिरो के लिये उत्तेजक है उपर्युक्त औषधियो के साथ इसके देने से कोई उपद्रव नही होता। इन दुर्लक्षणो के होने पर रोगी को ऊचे पायतो वाली चारपाई पर लेट जाना चाहिये।

(१) Pentolinium Tartrate (Ansolysen M B.) इस Methonium कपाउण्ड का १-२ ५ मिलि० मात्रा मे (गोली तथा इजेक्शन मिलते हैं) प्रथम दिन त्वचा द्वारा दें फिर ½, १ मिलि० मात्रा प्रति दिन बढाये (इसका ½, २½ प्रतिशत Solution मिलता है)। मुख द्वारा पहले १० मिलि० मात्रा में १२ घटे के अन्तर से भोजन से पहले इसे दिया जाता है। १० मिलि० प्रति मात्रा मे प्रतिदिन वृद्धि

करते हुए इसकी दैनिक मात्रा १४० से १००० मिलि० तक कर दी जाती है। साधारणत ६०० मिलि० दैनिक की रहती है। इसका प्रभाव १-३ घटे मे प्रारम्भ हो जाता है तथा ८-१२ घटे तक रहता है। Reserpine का शिरा द्वारा देने पर भी प्रभाव पर्याप्त न हो तो इसे मास द्वारा दिन मे कई बार करके (तीव्र अवस्था मे २ ५ से १० मिलि० तक की मात्रा मे) ५-१५ मिलि० दैनिक मात्रा मे देना चाहिये। सिर की ओर चारपाई को ऊचा कर देना चाहिए। आत मे से इसका विलयन अपूर्ण रूप से होता है यह इस औषध मे कमी है। इसके साथ ·२५ मिलि० Reserpine तथा १०-१५ मिलि० Hydrochlorothiazide भी दे सकते है।

(२) Mecamylamine Hydrochloride (Mevasine M S.D ) या Inversine Merck Sharp Dohme) १—२½ मिलि० मात्रा मे १२-१२ घटे के अन्तर से भोजन के बाद मुख से दी जाती है। प्रति मात्रा मे २½ मिलि० की प्रति दूसरे दिन वृद्धि करते हुए ४०—६० मिलि० तक इसकी दैनिक मात्रा की जा सकती है। एक मात्रा का प्रभाव ½, २ घटे मे आरम्भ होकर ८-१२ घटे तक रहता है। इसकी चालू मात्रा २०-१५० मिलि० दैनिक है। Malignant किस्म के रक्तभार के लिये यह उत्तम औषध है। इसका आत द्वारा विलयन पूर्ण रूप से होता है।

(३) Pempidine Tartrate (Perolysin MB, Tenormal 1 c.1 ) को १ मिलिग्राम मात्रा मे दिन मे ३ बार (६-२-१० बजे) आरम्भ करके प्रति दिन प्रति मात्रा मे १ मिलिग्राम की वृद्धि करते हुये दिया जाता है (इसकी १ तथा ५ मिलि० की गोलिया मिलती है)। इस प्रकार इसकी दैनिक मात्रा १०-८० मिलि० की होती है। इसकी चालू दैनिक मात्रा २५ मिलि० है। इसका विलयन आत से ठीक-ठीक हो जाता है।

(४) Chlorisondamine Chloride (Ecolid)—प्रारम्भ १०-२० मिलि० मात्रा से दिन मे २ बार भोजन से पहले किया जाता है। धीरे-धीरे इसे ७५-१५० मिलि० तक बढाया जा सकता है। Pentolinium से यह प्रबलतर औषधि है। ये औषधिया शीघ्र ही अनुकूल होती जाती हैं जिससे फिर क्रमशः इनकी मात्रा बढानी

(५) Hexamethonium (Vagolysen) का प्रयोग अब नही किया जाता । इन औषधियो का प्रयोग उतनी मात्रा तक होना चाहिये जिससे हलका सा Postural Hypotension हो । यदि यह उपद्रव अधिक हो अर्थात् खडा होने पर सिर मे चक्कर आये तो दिन की मात्रा को न बढाकर केवल रात की मात्रा को बढाये । या जितनी मात्रा सहन हो उसी को कायम रखे । रात को पडे हुए रक्तभार अधिकतम होता है अत. बिस्तरे के सिर वाले सिरे को १—१½ फुट ऊचा रखना चाहिए ।

पहले Guanethidine का ही प्रयोग किया जाता है । उससे जिन्हे लाभ नही होता अर्थात् जब रोग तीव्र रूप मे होता है तब इन औषधियो का प्रयोग करने से लाभ हो जाता है ।

**Ganglia के बाद की केवल Sympathetic या Adrenergic नाड़ियो में अवरोध करने वाली या Catecholamines के मन्द करने वाली औषधें (Sympatholytic Drugs, या Post Ganglionic Blocking या Post Ganglion Sympathetic Nerve Blocking agents) —**

स्पष्ट है कि इन औषधो का Parasympathetic नाडियो पर कोई दुष्प्रभाव नही होता, इसलिये ये उनसे अधिक निरुपद्रव तथा अधिक उपयोगी हो जाती है । इन औषधो के द्वारा Cardiovascular सस्थान पर नाडियो के अनुचित प्रभाव को रोक दिया जाता है ।

(१) Bretylium Tosylate (Darenthin B W) :—जिसका पता १९५९ मे लगा १०० मिलि० मात्रा मे भोजन के बाद दिन मे तीन बार प्रारम्भ करके प्रतिदिन इसकी मात्रा १०० मिलि० बढाई जाती है । इस प्रकार ६०० मिलि० मात्रा मे तीन बार तक इसकी परम मात्रा है । इसका प्रभाव ४-१२ घंटे रहता है । प्रभाव हो जाने पर फिर इसकी प्रति दिन की चालू मात्रा १०० मिलि० जारी रखी जाती है । सवेरे बिस्तरे से उठकर खडे होने पर या व्यायाम करने पर इसके Sympathoplegic होने से रक्तभार के कम हो जाने (Hypotension) से सिर मे चक्कर आने (Syncope) का दुर्लक्षण इस औषधि के सेवन काल मे हो सकता है । इसलिये रोगी को उतनी मात्रा देनी चाहिए जिससे खड़े होने पर चक्कर न आये अर्थात् खड़े होने पर B. P. अधिक न गिरे ।

२-२ घटा पर दे देना चाहिए इनके देने से पहले Atropine का प्रयोग कर लेना चाहिए। Bronchopneumonia के लिए आक्सिजन, मूत्राघात के लिए केथिटर का प्रयोग करना चाहिए। पेडू पर गर्म बोतल रखे या मूत्राशय मास को उत्तेजित करने के लिए Carbachol (Chloryl -Doryl-Moryl) का जो Cholenergic या Parasympathetic नाड़ियो का उत्तेजक है $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ मिलि० मात्रा मे त्वचा द्वारा या १-४ मिलि० मात्रा मे मुख से प्रयोग करना चाहिए। रोगी को Nasogastric tube के द्वारा १$\frac{1}{2}$ पा० दूध, ६ औंस ग्लूकोज, २ अडे तथा Hydroproteins २ औस द्रव रूप मे रोज दे देना चाहिए। इसके साथ विटामिन सी, बीकम्प्लेक्स कुछ नमक, कैल्सि० क्लोराइड भी दे देने चाहिये। उसे २ लिटर जल रोज मिलना चाहिए।

शिशु स्तम्भ के लिए भी A T.S को २० हजार यूनिट की मात्रा मे Adrenaline (१०००-१) २ बूद मिला के मास द्वारा दे देना चाहिए। Largactil १० मिलि० को मास द्वारा देना चाहिए। Paraldehyde ३० बूद को आधी ताकत के नार्मल तथा सेलाइन तथा ५ प्र०श० ग्लूकोजके १ औंस मे मिलाके कैथिटर के द्वारा बूद-बूद करके गुदा द्वारा देते रहने से स्तम्भ को रोका जा सकता है, इसके देते रहने से बालक का पोषण भी होता रहता है।

**खल्ली रोग, कर-पाद स्तम्भ**—Tetany Carpopedal spasm **अथवा** Hypocalcemia

हमारे रक्त के Serum की १०० सी० सी० मात्रा मे १० मिलि० के लगभग केल्सियम होता है जो भोजन से हमे प्रतिदिन $\frac{1}{2}$ ग्राम के लगभग मिलता है। इसके कारण हमारी वात नाडियो और मासपेशियो को बल मिलता है एव उनमे सकोच की क्रिया ठीक-ठीक होती है।

जब भोजन मे कैल्सियम कम हो जाय या उसमे विटामिन "डी" की कमी से या Pancreas के रस के कम निकलने से उसका विलयन कम हो अथवा चिरातिसार, अतिवमन या अस्थि शोष (Rickets) या Hypo-Parathyroidism या चिर वृक्क रोग के कारण बालक के रक्त मे कैल्सियम घट जाय (६ मिलि० प्र० श० से कम हो जाय) तब उसकी मासपेशियो और सज्ञावाही वात नाडियो मे अक्षमता या विक्षोभशीलता बढ जाती है। शरीर में या सेलो के अन्दर Potassium की न्यूनता के हो जाने से भी नाडी मण्डल विक्षोभशील हो जाता है। इसकी न्यूनता Supra Renal ग्रन्थि के Cartex

के Aldosterone की अधिकता (Hyper aldosteronism) के कारण होती है क्योकि उसके कारण शरीर मे Sodium तथा जल अधिक रुक जाता तथा पोटासियम निकल जाता है। जिससे विशेषत हाथ तथा बाहु की मासपेशियो मे प्रबल स्तम्भ (Contraction) के दौरे होने लगते है। इस प्रकार दोनो ओर (Bilateral) हाथ, बाहु या पाव मे रह-रहकर होने वाले इन स्तम्भो को खल्ली या कर पाद स्तम्भ या Tetany या Carpopedal Spasm कहते है। पहले ज्वर (Infection) होकर फिर प्राय अस्थि शोष प्रकृति के बालको मे यह कर पाद स्तम्भ का रोग होता है।

स्तम्भ के वेग के समय हाथ की अगुलियो मे प्रसार (Extention) होता है पर अगुलियाँ हथेली पर सकुचित (Flexed) होती है और एक दूसरे के साथ लगी होती है। अगूठा भी अगुलियो के साथ लगा हुआ (Adducted) होता है। पाव मे जब स्तम्भ होता है तब वह ऊपर और अन्दर को अकडा हुआ (Extended) तथा उसकी अगुलिया तलुए की तरफ सकुचित होती है। इस रोग मे स्तम्भ का वेग कुछ सेकड या मिनट के लिए ही रहता है। इसके बाद फिर मासपेशिया शिथिल हो जाती है। इस रोग के कारण शरीर की नाना मासपेशियो मे हलके-हलके कम्प भी हो सकते है। इस रोग मे ज्वर बहुत हलका-सा या नही होता।

छ मास से दो वर्ष की आयु के शिशुओ मे जिन्हे अतिसार भी होता है शिशु कण्ठ स्तम्भ या श्वासकृच्छता का जो रोग (Laryngospasm) होता है वह भी इसी रोग का एक विभिन्न रूप है। जिसमे सर्दी लगके कण्ठ मे स्तम्भ हो जाता एव श्वासरोध होकर बालक का रग नीला पड जाता है।

यह कथन भी अप्रासगिक न होगा कि रक्त मे कैल्सियम की न्यूनता देर तक रहे तो नेत्र काच मे धुधलापन (Cataract) हो जाता है। मस्तिष्क पर इसकी न्यूनता का दुष्प्रभाव होकर मानसिक अशान्ति, चिन्ताशीलता उदासीनता (Depression), स्मृति मन्दता, विचार शक्ति की हीनता के लक्षण हो जाते है जो वहा Calcification की अधिकता से होते है Basalganglia मे ऐसा विशेष होता है। हृदय पर इसका दुष्प्रभाव होकर उसमें कम्प होने का लक्षण हो जाता है। बालको मे आक्षेप का रोग भी कैल्सियम की न्यूनता से हो सकता है। इसीलिए अस्थि शोष युक्त शिशुओ मे अपस्मार सदृश आक्षेप भी होते हुए देखे जाते है। त्वचा खुश्क तया छिलकेदार हो जाती है, नख पतले भगुर हो जाते है, बाल उड़ जाते है, पलको के बाल कम हो जाते हैं, दातो का निर्माण ठीक नही होता।

बालक मे तथा बडी आयु मे खल्ली का रोग हो तो यह कष्टसाध्य होता है। कण्ठ मे स्तम्भ हो जाने से या मासपेशियो के विक्षोभ के कारण व्यापक आक्षेप Convulsions होकर मृत्यु होती है।

वृद्धो के हाथ पावो मे होने वाला स्तम्भ रोग, जीर्ण वृक्क रोग (Uraemia) जनित कैल्सियम की कमी (Hypocalcaemia) के कारण उनके हाथ पाव की मासपेशियो के विक्षोभशील हो जाने से होता है तथा रात को बिस्तरे मे पडे हुए विशेष होता है। उनमे भी यह रोग प्रायः अच्छा नही होता।

**परीक्षा**—Trousseau's Sign

ट्रूसो का चिह्न ऊर्ध्व वाहु की Nerves अथवा रक्तवाहिनियो को दबाने से बाहु मे Spasm या स्तम्भ होने लगता है।

Chvostek's Signe **श्वोस्टक का चिह्न**

चेहरे के एक तरफ टकोरने से स्थानिक स्तम्भ हो जाता है। E.C.G का ST. खण्ड कुछ लम्बा होता।

**चिकित्सा**

रक्त मे कैल्सियम की मात्रा को बढाने के लिए Calcium Gluconate के १० प्र० श० घोल को १० मिलि० लि० या Calc Chloride १०% Solution को ५-१० मि० लि० की मात्रा मे शिरा द्वारा प्रतिदिन दे देना चाहिए या इनमे से किसी के १०-५० मि० लि० को ५% ग्लूकोज सोल्यूशन मे मिला बूंद-बूंद करके देना चाहिए या Calcium Glucon ३० ग्रेन मात्रा मे दिन मे चार बार मुख द्वारा देते रहना चाहिए अथवा Calc Lact १०-१२० ग्रेन मात्रा मे या Calc Chloi ३० ग्रे० मात्रा मे दिन मे चार बार दिया जा सकता है। इसके ठीक-ठीक विलयन के लिए (Liquor Calciferol (Solu of Vit D) को ४० हजार (१ २ मिलि० लि०) से २ लाख यूनिट तक प्रतिदिन देना चाहिए। या Calciferol Compound Tab या Dihydrotachysterol (Hytakerol) या Antitetanic No १० जो १५ मि० लि० की शीशियो मे मिलती है उसकी ४-१० मिलि लि० मात्रा प्रतिदिन २-४ बार दे देनी चाहिए। फिर १-२ सप्ताह तक उसकी १ मिलि लि० मात्रा प्रतिदिन देनी चाहिये। अथवा बालक को Ostelin की दो गोलिया

(१ गोली मे ५० हजार यूनिट्स) सप्ताह मे ५ दिन प्रति दिन दे देनी चाहिए।

बालक की आतो को १-२ पाइंट नार्मल सेलाइन से एक-एक दिन छोडकर साफ करते रहना चाहिए। स्तम्भ की शान्ति के लिए Chloral Hydr. ५-१० ग्रेन की मात्रा मे मुख द्वारा तीन बार प्रतिदिन २-३ दिन तक दे देना चाहिए। बालक को इससे आधी मात्रा देनी ठीक है।

रोगी को कैल्सियमप्रधान आहार अर्थात् फल, सब्जी, थोडी रोटी, दूध, घृत, मक्खन आदि पर रखना चाहिए। सवा सेर (१ २ लिटर) दूध मे एक ग्राम कैल्सियम होता है इसलिए वह ठीक आहार है। पर उसमे फोस्फोरस भी अधिक होता है और क्योकि इस रोग मे यह १०० सी० सी० रक्त मे ३½ मिलिग्राम से पहले ही अधिक होता है अत उसका अधिक प्रयोग भी ठीक नही रहता। रोग के ठीक हो जाने पर रोगी को ऐसे भोजन पर रख के उसे Calc Lactate ५-१० ग्रेन प्रतिदिन देते रहना चाहिए।

बडी आयु मे चिरस्थायी वृक्क रोग के कारण हाथ पैरो मे खल्ली रोग होता है। Albright आदि के अनुसार वृक्को की Acid Radicals (Phosphate, Sulphates) को निकालने की शक्ति कम हो जाती है जिससे Acidosis बढ जाता है तथा कैल्सियम पोटासियम आदि Base अधिक मात्रा मे बाहर निकलने लगते है। अत लवण, प्रोटीन भोजन बन्द करके रोगी को फल, सब्जी, घृत पर रहना चाहिए। Calcium Gluconate १० प्रतिशत के १० सी० सी० मात्रा मे रक्त द्वारा देने या Calc Lactate के १५ ग्रेन की मात्रा मे मुख द्वारा प्रतिदिन तीन वार देने और सप्ताह मे दो दिन मृदु रेचन देने से आराम रहता है। साथ ही Soda Bicarb. ३० ग्रेन दिन मे ३-४ बार तथा Adexolin ४५ बूद (Vit D) दिन मे १ बार देना चाहिए। इससे Osteoporosis जो इस रोग का एक लक्षण है, शान्त रहता है।

## आयुर्वेद में खल्ली रोग

**आयुर्वेद में कहा है कि हाथ पैर की मांसपेशियो की प्राण शक्ति के कम हो जाने से उनमें प्रबल संकोच उठने लगते हैं।**

(चि०।चि०।२८)

**उनकी वायु वृद्धि को शान्त करने के लिए हाथ पैरों पर माष तेल, नारायण तेल आदि कोई वल्य तेल मलना चाहिए। तथा उनका स्वेदन करना**

चाहिए। रोगी को घृत तथा बादाम रोगन आदि कोई वात शामक स्नेह पिलाना चाहिए। मुक्तापंचामृत १-२ रत्ती मात्रा मे मधु के साथ दिन मे तीन बार देना चाहिए।

**नाड़ी शोथ.**—Neuritis Polyneuritis Peripheral Neuritis

हाथ-पैर आदि प्रान्त भागो तक जाने वाली वातनाडिया सज्ञावह, चेष्टा-वह, पोपक तथा अनैच्छिक चेष्टावह सूत्रो के मिलने से बनी होती हे। इनके ये सूत्र परस्पर स्नायु तन्तु (Conne Tissue) के द्वारा बन्धे हुए तथा ढके हुए रहते है। पहले शोथ इनमे अर्थात् आभ्यन्तर (Endoneurium) तथा बाह्य स्नायु तन्तु (Perineurium) मे होता हे। बाद मे इनके Myelin आवरण मे क्षीणता होती है और फिर वास्तविक सूत्रो (Axis Cylinders) मे भी क्षीणता हो जाती है। इस प्रकार प्रारम्भिक अवस्था मे जब नाडियो के स्नायु तन्तु मे शोथ होता है इसे Interstitial Neuritis या आम वातिक नाडी शोथ कह सकते है। इस अवस्था मे पहले तो वहा उत्पन्न हुए द्रव (Exudate) से और फिर फूले हुए (Overgrown) स्नायु तन्तु से क्योकि नाडी सूत्र दब जाते है इसीसे लक्षण उत्पन्न होते है। शोथजनक कारणो के चिरकाल रहने के बाद जब इन नाडियो मे क्षीणता का लक्षण भी हो जाता है तो उसे वास्तविक (Parenchymatous Degenerative) नाडी शोथ कहते है। वस्तुत बहुधा तो नाडियो मे शोथ इनना नही होना जितनी क्षीणता होती है। अत. इस रोग को नाडी रोग (Neuropathy) कहना अधिक ठीक है। प्राय क्षीणता की प्रक्रिया मन्द रूप मे ही होती है अत रोग के कारण को दूर कर दिया जाय तो इनकी क्षीणता को रोका जा सकना है। नाडियो मे क्षीणता उनके प्रान्त भागो से आरम्भ होती है तथा शरीर के दोनो ओर एक सी होती है। इसीलिए इसे अनेक नाडी शोथ (Peripheral Poly-neuritis) कहते है।

किसी बाह्य या आभ्यतर विप अर्थात् Bacteria, या Viurs द्रव्य के दुष्प्रभाव से यह नाडीशोथ का रोग होता है जैसे (चेष्टा सूत्रो के लिए विष) सखिया, Lead, मद्य, Carbon Monoxide आदि के चिरकाल तक शरीर मे जाते रहने से या मधुमेह (रक्त मे Pyruvate की वृद्धि से) आमवात Rheumatism या Gout जनित या कैन्सर जनित किसी विष से आत मे उत्पन्न किसी विष से, या शरीर मे विद्यमान पूय विष (Sepsis) से या फिरग रोग, विषम ज्वर, महा कुष्ठ आदि किसी की विष से या Vitamin $B_1$ या

Complex की अति न्यूनता से जैसे Beri Beri मे या वृद्धावस्था मे धमनी-काठिन्य रोग से नाडियो का पोषण कम हो जाने पर इनमे क्षीणता (Ischaemic Degen.) की प्रक्रिया होने लगती है। बाह्य या आभ्यन्तर विष पदार्थ नाडियो तक रक्तवाहिनियो के द्वारा जाते है और बहुधा इनके विषैले प्रभाव से पहले से ही उनमे क्षीणता (Degene.) की प्रकिया आरम्भ होती है। W.E Adams का कहना है कि मधुमेह, वृद्धावस्था आदि के कारण प्रान्तीय नाडियो मे जाने वाली पोषक धमनियो (Vasa nervosa) मे अवरोध होकर नाडियो के पोषण मे कमी आ जाती है जिससे उनमे क्षीणता होती है, Sciatic Nerve मे ऐसा ही होता है।

**लक्षण**

यह रोग २०-४० वर्ष की आयु मे पाया जाता है। इसका आरम्भ क्रमश होता है। शाखागत वात नाडियो के सज्ञावह सूत्रो मे सबसे पहले क्षीणता होती है जिससे दोनो ओर हाथ पैर आदि मे सुप्ति (Numbness) चिमचिमाहट, झनझनाहट (Paraesthesia) या स्पर्श से बुरा लगने (Hyperaesthesia) का लक्षण होता है अथवा सज्ञावह सूत्रो के ग्रस्त होने से हाथ, पैर, जघा, बाहु आदि मे वेदना का लक्षण होता है, जो नाड़ी पर खीच पडने से बढती है अथवा रात को आराम करते समय पैरो, पिंडलियो आदि मे उद्वेष्टन (Cramps) की वेदना होती है। पिण्डिलियो व पाद तल की मासपेशियो को दबाने से उनमे दर्द होने का लक्षण भी होता है या पैर गर्म लगते है या अधिक शीतल लगते है।

इस अवस्था मे परीक्षा करने पर Tendon Jerks घटे हुए होते तथा Plantar Reflex नीचे की ओर होता है। शाखाओ की नाडियो के चेष्टा-वाही सूत्र कुछ देर बाद ग्रस्त होते है जिससे पहले उनमे वेदना होने का लक्षण होता है उसके बाद हाथो, पैरो की मासपेशिया क्षीण होने लग जाती है अर्थात् उनमे मासमय अवयव के स्थान पर वसा आने लग जाती है। पहले अगुलियो की सूक्ष्म मासपेशिया क्षीण होती है जिससे बारीक काम करने या लिखने की शक्ति घट जाती है। फिर अगुलियो तथा कलाइयो को पसारने वाली तथा पैरो को ऊपर की ओर फेरने वाली मासपेशिया (Dorsiflexors) क्षीण हो जाती है जिससे पैर नीचे को ढलक से जाते है (Foot Drop) अर्थात् निम्न चेष्टावाही सूत्र (Lower Motor Neurones) क्षीण होने लगते है। इस रोग मे निम्न शाखाओ की मासपेशियो मे निर्बलता विशेष होती है। शाखागत नाड़ियो मे विद्यमान पोषक (Trophic) सूत्रो के

क्षीण हो जाने से हाथ पैर आदि की त्वचा का पोपण कम हो जाता है जिससे त्वचा, नखो तथा बालो का पोपण कम हो जाता है। त्वचा पतली पड जाती, नखो मे लकीरे पड जाती है। इस अवस्था मे हाथ-पैर आदि मे व्रण हो जाय तो उसका रोहण देर से होता है। मधुमेह रोगी के पैर मे ऐसा व्रण बहुधा देखा जाता है जो सम्भवत. सिरा (Capıllary) नियामक सूत्रो की क्षीणता से होता है।

शाखागत नाडियो मे विद्यमान अनैच्छिक (Autonomıc) नाडी सूत्रो मे क्षीणता हो जाय तो हाथ, पैर, मस्तक आदि पर स्वेद अधिक आने लगता या उसका आना बन्द हो जाता है।

इन नाडियो मे विद्यमान सिरा नियामक (Vasomotor) सूत्रो मे क्षीणता हो जाय तो पैरो की अगुलिया, कान आदि या तो अधिक लाल और गर्म रहने लगते है, या अधिक ठडे रहने लगते है।

**कुछ एक नाड़ी शोथ**

१ बाहु नाडी शोथ (Brachıal Neurıtıs) बाहु सम्बन्धी नाडी जाल (Plexus) जो ५वी से ८वी ग्रैवेय (Cervıcal) नाडियो तथा प्रथम Thoıacıc की अग्रिम शाखाओ के मिलने से बनी है उसकी Axıllary या Cıı cumflex नाडी (C-५-६) मे जो Deltoıd और Teresmınoı कन्धे की इन पेशियो मे जाती है शोथ हो तो कन्धे मे तथा बाहु के बाहर के ऊपर के भाग मे दर्द होता है तथा बाहु को बाहर की ओर विवर्तित (Rotate) करने और ऊपर उठाने मे कठिनता होती है। रात को बिस्तरे मे पडने पर कन्धे मे दर्द विशेष होता है, कन्धे मे तथा उर्ध्व बाहु मे दर्द के कुछ दिन रहने के बाद मासपेशियो मे क्षीणता शुरू हो जाती है। Deltoıd के क्षीण हो जाने से कन्धे पर उभार नही दीखता। इस प्रकार Br Plexus के ऊपर के भाग मे रोग हो तो Scapula पख की तरह खडा हो जाता है बाहु कोहणी पर सकुचित नही होती। बाहु को उठाना या धड से परे करना कठिन हो जाता है। तथा बाहु और अधो-बाहु के बाहर-बाहर की आगे पीछे की त्वचा पर Sensoryloss का लक्षण होता है।

इस नाडी जाल की Medıan Nerve (C-६-७-८-th-१) जो Flexor Pollıcıs Longus (अगूठे की सकोचक) Flexor Dıgıtorum Pıofundus (Dıstal Phalanges की सकोचक) के बाहर के भाग Pıonator Quadratus (बाहु की Pıonotoı) Abductor Pollıcıs, Flexor

Pollıcıs (अगूठे की सकोचक) तथा बाहर की २ Lumbıicales (अगुलियो की हथेली पर सकोचक) मासपेशियो को शाखाय देती है रुग्ण हो तो इन मासपेशियो की चेष्टाये मन्द पड जाती है, हथेली चपटी हो जाती है, हाथ का Pronatıon नही हो सकता। इसकी Palmaı Cutaneous शाखा अगूठे तथा बाहर की ओर की हथेली की त्वचा को सज्ञा प्रदान करती है। इसके शोथ से बाहर की २$\frac{1}{2}$ अगुलियो को सकोडना तथा अगूठे को सकोडना व Abduct करना कठिन होता है। अगूठे के नीचे हथेली का उभार लुप्त हो जाता है। अगूठे और बाहर की २$\frac{1}{2}$ अगुलियो की सज्ञा शक्ति भी कम हो जाती है। इन प्रदेशो मे झनझनाहट या दर्द भी हो सकता है। Ulnar Nerve (C-७-८-th-१) :—Flexor Carpı Ulnarıs (कलाई की सकोचक), Flexor Dıgıtorum Profundus (अगुलिसकोचक) के अन्दरले भाग, Palmarıs Breuıs (मुट्ठी बाधने मे सहायक), Flexor Brevıs Dıgıtı Mınımı (छोटी अगुली की सकोचक), Abductor Dıgıtı Mınımı—(छोटी अगुली की मोड़ने वाली), Opponens Dıgıtı Mınımı (उसकी मोडने वाली), Interosseı (अगुलियो को खोलने बन्द करने वाली) तीसरी चौथी Lumbrıcales (लिखने मे सहायक) तथा Adductor and Flexoı Pollıcıs Brevıs (अगूठे की सकोचक) को शाखाये देती है। यह नाड़ी करतल और करपृष्ठ के अन्दरले भाग की त्वचा को सज्ञा प्रदान भी करती है। इस नाड़ी मे शोथ हो तो Metacaıpo Phalangeal सधियो पर अगुलिया स्तब्ध रहती है। Interphalangeal सधियो पर सकुचित होती है। अगूठा अन्दर की ओर नही हो सकता। अगुलिया एक दूसरी से जुदा नही हो सकती अन्दर की ओर की दो अगुलियो का सकुचित करना कठिन होता है। हथेली का अन्दर का भाग सूख-सा जाता है। हाथ के अन्दरले भाग की आगे पीछे दोनो तरफ त्वचा की सज्ञा मे न्यूनता या विषमता आ जाती है। Radıal Nerve (C-५-८) — Trıceps, Anconeus (बाहु प्रसारक) Brachıo radıalıs तथा Bıachıalıs (कोहणी सकोचक) Extensoı Carpı Radıalıs Longus (कलाई प्रसारक) Extensor Carpı radıalıs Bıevıs, Extensor Caıpı ulnarıs (कलाई प्रसारक) Abductoı Pollıcıs Longus Extensor Pollıcıs Bıevıs, Extensor Pollıcıs Longus (अगूठे को मध्य रेखा से हटाने वाली तथा अगठे की प्रसारक) Extensor Indıcıs (प्रथमागुली की प्रसारक) को शाखाये देती है। यह नाड़ी ऊर्ध्व बाहु के बाहर की निचली त्वचा को (Lower Lateral Brachial Cutaneous) अग्र बाहु के पृष्ट की त्वचा को

(Post Antibiacheal Cutaneous) भी सज्ञा देती है। हाथ के बाहर के तथा पीछे के आधे पृष्ठ प्रथम अगुली के दोनो बाजुओ, मध्यमागुलि के बाहर के पृष्ट की त्वचा को भी सज्ञा देती है। Tiiceps को जाने वाली इसकी शाखा के नीचे की इस नाडी मे रोग हो तो हाथ कलाई पर ढीला हो जाता है (Wrist Diop) अगुलियो को Metacaipophalangeal सधियो पर फैलाना या अग्रबाहु का फैलाना, हथेली का पृष्ट Brachioiadialis के द्वारा ऊपर की ओर फिराना (Supination) कठिन हो जाता है। हाथ की पकड निर्बल पड जाती है।

Ceivical disc herniation·—बडी आयु (५०-७० वर्ष) मे निचले ग्रीवा कसेरुओ मे क्षीणता (Degen) के हो जाने से या अतिवृद्धि (Cervical Spondylosis) हो जाने से जैसे ६ और ७ कसेरुओ के बीच की Disc मे अति वृद्धि Heiniation के हो जाने से एक बाहु की चेष्टा शक्ति कम हो जाती है। ग्रीवा का चेष्टा क्षेत्र भी कम होता है। नाडियो पर दबाव पड़ने से दर्द बाहु मे विशेषत· उसके बाहर की ओर के भाग मे अगुलियो तक जाता है, उनमे झनझनाहट (Paraesthesia) भी होती है। X-Ray द्वारा रुग्ण हुई Disc पतली दिखाई पडती है।

Lumbosacial Plexus की Femoral Nerve (L-२-४)·—ऊर्ध्व जघा के अगले पृष्ट पर विद्यमान Pectineus, Sartorius, Iliacus तथा उसकी सहायक Psoas Major (जो ऊर्ध्व जघा को पेट की ओर सकुचित करती है या अन्दर या बाहर की ओर करती हैं) Qudriceps Femoris (जो टाँग को फैलाती है तथा धड को टाग पर थामती हैं) को शाखाये देती है। इसलिये इस नाडी मे शोथ होने पर ऊर्ध्व जघा मे निर्बलता आ जाती है, रोगी को ऐसा लगता है जैसे उसके घुटने उसे सहारा नही देते। इस नाड़ी के रोग से जघा को फैलाने मे विशेषत और कुछ-कुछ कोष्ट पर सकोडने मे भी अशक्ति प्रतीत होती है। सीढी चढना या उतरना कठिन हो जाता है घुटने पर सकोच करते ही जैसे बैठते समय करना पडता है रोगी सहसा नीचे गिर पड़ता है। क्योकि यह नाडी ऊर्ध्व जघा, जघा और पैर के अन्दर की ओर की त्वचा को सज्ञा प्रदान करती है (Medial Cutaneous तथा Saphenous Neive के द्वारा) अत इसके रुग्ण होने के कारण ऊर्ध्व जघा, अधोजघा, तथा पैर के अन्दर की ओर की त्वचा मे सज्ञानाश, झनझनाहट (Paraesthsia) या शूल (Ciural Neuialgia) के लक्षण भी हो सकते है।

गृध्रसी (Sciatic) नाडी (L-४-S-३) अपनी दो शाखाओ Medial तथा Lateral Popliteals मे विभक्त होने से पहले ऊर्ध्व जघा के पीछे की Biceps Femoris, Semimembranosus, Semitendinosus तथा Adductor Magnus के Head को जो जानु की सकोचक है शाखाये देती है। इसकी Lateral Popliteal (L-४-S१) शाखा Fibula के शिर के पीछे एक गहरी Anterior Tibial दूसरी उथली Musculocutaneous शाखा मे बट जाती है। इनमे से Anterior Tibial शाखा Tibialis Anterior (गुल्फ सकोचक) Extensor Hallucis Longus, Extensor Digitorum Longus अगूठे, बीच की अगुलियो व छोटी अगुली को तथा पैर को सकुचित करने वाली या (Dorsiflexors) को शाखाये देती है। दूसरी Musculocutaneous या Superficial Peroneal शाखा Peroneus Longus तथा Brevis को जो बाहर के गुल्फ पर पैर को बाहर और ऊपर फिराने का काम करती है शाखाये देती है। पैर के ऊपर की त्वचा के अन्दर तथा बाहर के भागो को छोडकर बीच के भाग को तथा अधोजघा के निचले $\frac{2}{3}$ भाग के बाहर २ के अगली पिछली त्वचा को और पैर के बाहर के भाग की Sural Nerve जो Tibial Nerve की Medial Sural Cutaneaus तथा Common Peroneal Nerve की एक शाखा के मिलने से बनती है तथा अन्दर के भाग को Ant Tabial Nerve सज्ञा प्रदान करती है। टाग के पीछे के Posterior Tibial, नीचे बाहर के गुल्फ पर पहुचकर Medial तथा Lateral को Plantar (पादतल की) शाखाओ मे विभक्त हो जाती है। यह Post Tibial नाडी पिण्डली की Castrocnemius, Solius, Plantaris को जो पाव को नीचे, पाद तल की ओर सकुचित करती है शाखाये देती है। Tibialis Posterior तथा Popliteus को जो पैर को अन्दर की ओर विवर्तित करती है शाखा देती है। Flexor Digitorum Longus, Flexor Hallucis Longus को भी जो पाँव की अगुलियो को नीचे की ओर सकुचित करती है, शाखाये देती है। यह नाड़ी निचली एक तिहाई जाघ के पीछे के बाहर के भाग की त्वचा को, एडी तथा पादतल के पिछले भाग की त्वचा को भी सज्ञा प्रदान करती है। Medial Plantar Nerve पादतल मे Abductor Hallucis, Flexor Hollucis Brevis, Flexor Digitorum Brevis, प्रथम Lumbricale Muscle को जो पादागुलियो की सकोचक है शाखाये देती है यही नाडी (L-४-५) पादतल के अन्दर के भाग की ३$\frac{1}{2}$ अगुलियो तक की त्वचा को सज्ञा प्रदान करती है। Lateral Plantar Nerve (S-१-२) पाव की शेष

बची हुई छोटी मासपेशियो को शाखाये देती है तथा पादतल के बाहर के $1\frac{1}{2}$ अगुलि तक के प्रदेश की त्वचा को सज्ञा प्रदान करती है। इस नाड़ी मे शोथ हो तो उसे गृध्रसी (Sciatica) रोग कहते है।

इस नाडी की Peroneal N (L४-S१) मे बहुधा रोग होता है जिससे Anterior Tibial तथा Peroneal मासपेशियो मे 'घात' हो जाता है एव पांव गिरसा जाता है साथ ही अधोजघा के बाहर के पृष्ट तथा पाव का ऊपर का पृष्ट कुछ सोया हुआ लगता है। यदि Posterior Tibial N मे रोग हो तो पाव का तलुआ सोया हुआ होता है तथा अधोजघा के निचले $\frac{1}{3}$ भाग का पिछला पृष्ट सोया हुआ लगता है।

**गृध्रसी शूल** —Sciatica

कसेरुओ (Vertebrae) तथा उनको परस्पर जोड़ने वाली तरुणास्थि की बनी टिकियो (Discs) के मिलने से रीढ की हड्डी बनी है। इन टिकियो का बाहर-बाहर का खोल कुछ कठोर होता है। (Annulus Fibrosus) और इनका केन्द्रीय भाग अधिक लचकीला होता है (Nucleus Pulposus) रीढ की हड्डी के ऊपर के भाग मे कसेरु तथा उनके बीच की टिकिया पीछे की ओर से Posterior Common Ligament के द्वारा पूरी तरह से ढकी रहती हैं। परन्तु रीढ की हड्डी के निचले भाग मे अर्थात् Lumber प्रदेश मे यह Ligament कुछ तग होती है एव इन कसेरुओ और टिकियो को पूर्णतया ढकती नही। इसलिये कमर की रीढ पर कभी-कभी भारी दबाव पड जाने से वहा की एक टिकिया (Disc) एक पार्श्व की ओर खिसक सकती है।

छोटी आयु मे ये टिकिया अधिक लचकीली होती है एव ऊपर नीचे के कसेरुओ के साथ दृढतापूर्वक बधी होती है। बडी आयु मे इनका लचकीलापन तथा इनका ऊपर नीचे के कसेरुओ के साथ बन्धन कुछ घट जाता है। जिससे रीढ की हड्डी पर भारी दबाव पडने से जैसे आगे की ओर झुककर किसी भारी बोझ को उठाते समय जब कमर की हड्डी पर जोर पडता है तब या तो एक सारी टिकिया पीछे की ओर खिसक जाती है या उसके फट जाने से उसके अन्दर का लचकीला भाग (Nucleus Pulposus) पिछली Ligament के एक पार्श्व की ओर खिसक जाता है। बहुधा पाचवी Lumber कसेरु और Sacrum के बीच की टिकिया पीछे एक पार्श्व की ओर खिसक जाया करती है (Lumbosacral Disc Herniation)। कभी-कभी तो साधारण

से झटके से ही कसेरुओ के बीच की टिकिया (Disc) खिसक जाती है। इस अवस्था मे पहली Sacral Root दब जाती है तब दर्द ऊर्ध्वजघा के पीछे-पीछे अधोजघा मे जाती तथा उधर के पाव के बाहर के भाग मे होती है। इसके अतिरिक्त वृद्धावस्था मे पृष्ट वशास्थियो मे विशेषत कटि कसेरुओ मे अति वृद्धि (Spondylosis या Hypertrophic Spondylitis) का रोग होता है उससे भी इस नाडी पर दबाव पड सकता है। ठीक जैसे कि ग्रैवेय कसेरुओ और उनके बीच की टिकियो मे क्षीणता जनित अति वृद्धि से Cervical Rediculitis या ग्रैवेय सौषुम्न नाडियो के Roots के दब जाने से अधिकत तो हाथ के तथा बाहु के बाहर की ओर (Cervical ५, ६, ७, ८) के भाग मे सुप्ति-झनझनाहट के लक्षण होते है। कभी-कभी इस Cervical Spondylosis या ग्रीवा सम्बन्धी पृष्ट वशास्थि रोग के कारण कन्धे, बाहु और अगुलियो तक जाने वाली वेदना भी होती है। इसी प्रकार पृष्ट वशास्थि के रोग के कारण एक पैर मे झनझनाहट का लक्षण हो सकता है।

सुषुम्ना काड मे से निकलने वाली प्रत्येक सौषुम्न (Spinal) नाडी अग्रिम तथा पश्चिम दो मूलो (Roots) के मिलने से बनती है। इन दोनो का मिलन Inter Vertebral Foramena के अन्दर हो जाता है। पीछे की तरफ खिसकी हुई इस टिकिया का दबाव पिछली Root पर विशेषतः पडता है जिससे उसमे शोथ (Radiculitis) हो जाता है। अब क्योकि पाचवी Lumber तथा विशेषत प्रथम और द्वितीय Sacral Spinal Roots के मिलने से Great Sciatic Nerve बनती है और बहुधा Lumber कसेरुओ और Sacrum के बीच की टिकिया ही पीछे की ओर खिसकती है, इसलिये उसके कारण प्रथम Sacral Nerve की पिछली Root पर दबाव पड जाता है। जिसके कारण इस Sciatic नाडी के क्षेत्र मे तथा कटि मे शूल का लक्षण हो जाता है। इसके Root मे शोथ हो जाने के बाद इस गृध्रसी नाडी के स्नायु तन्तु (Conne. Tissue) मे भी शोथ प्रसरण कर जाता है जिसे गृध्रसी नाड़ी शोथ (Sciatic Neuro Fibrositis) कहते है।

क्योकि दूसरे, तीसरे, चौथे Lumber Roots के सयोग से Femoral Nerve बनती है इसलिये इनमे से किसी मे शोथ (Radiculitis) होने से या Lumber ३ और ४ के बीच की टिकिया खिसक गई हो तो ऊर्ध्व जघा के अगले पृष्ट पर उस नाडी के क्षेत्र मे वेदना सुप्ति व चिमचिमाहट (Tingling) आदि लक्षण हो जाते है जो नीचे अन्दरले गिट्टे तक प्रतीत होते हैं। जब Lumber-४ टिकिया मे रोग हो एव L-५ Nerve root दब जाय तब ऊर्ध्व

जघा के बाहर-बाहर से अधोजघा के बाहर के प्रदेश तथा पाद पृष्ट के अन्दर की ओर के भाग मे वेदना रहती है। अधोजघा के बाहर-बाहर का भाग सोया हुआ सा लगता है। पाव के अगूठे को ऊपर Extend करना कठिन होता है।

कभी-कभी Lumber Spinal नाडियो के अग्रिम Roots पर इस खिसकी हुई टिकिया का दबाव पड जाता है जिससे उनमे शोथ विशेष होता है तब शूल के बजाय जाघ की मासपेशियो मे निर्बलता का लक्षण विशेष होता है। इस नाडी के Sciatic Notch के प्रारम्भिक भाग पर विद्यमान मासपेशियो (Piriformis, Biceps, Hamstrings) तथा Sacrosciatic स्नायु मे यदि आम वातिक शोथ (Fibrositis) हो या उनमे चोट या ज़ोर (Strain) पड जाने से शोथ हो जाय तो क्योंकि इनमे Sacral Plexus से शाखाये जाती है, इनसे इनकी दर्द गृध्रसी नाडी मे जाती प्रतीत होती है तब इसे आम वातिक Fibrositic या Interstitial गृध्रसी शूल कहते है।

### कारण

इस प्रकार नाडी मे आम वातिक शोथ या Interstitial Neuritis (१) आम वात (Rheumatism) (२) शरीर मे कही पूय की उपस्थिति (Focal Sepsis) या (३) मधुमेह के कारण हो सकती है। Sciatic Notch के समीप की मासपेशियो मे शोथ (Fibrositis) हो तो इस नाड़ी के खोल मे भी शोथ प्रसरण कर जाता है। इनके अतिरिक्त रीढ की हड्डी मे शोथ (Spondylitis) हो या अति वृद्धि (Spondylosis या Hypertrophy) हो या वहा की कोई टिकिया स्थान भ्रष्ट हो गई हो या Lumbosacral प्रदेश मे Osteoarthrosis हो तो उनके दबाव से भी इस नाडी मे रोग हो सकता है। मध्यम आयु मे यह रोग कटि प्रदेशीय (Lumber) तथा नितम्बदेशीय (Gluteal) मासपेशियो मे आघात जनित शोथ के इसके अन्दर प्रसरण कर जाने से होता है जिनमे आघात किसी आकस्मिक झटके या किसी भारी बोझ को उठाने से लगता है।

### लक्षण

गृध्रसी नाडी की Roots पर विशेषतः प्रथम पिछली Sacral Root पर दबाव पडने के कारण एक दम कटि की मासपेशियो मे स्तम्भ होकर कटिशूल (Lumbago) का लक्षण हो जाता है। यह दर्द कटि के मध्य मे एक ओर

विशेष होता है। आराम से लेट जाने पर दो दिन मे ठीक हो जाता है। अब कटि पर से यह दर्द स्फिक् प्रदेश मे और वहा से नीचे उतर निम्न जघा के पिछले तथा बाहर के पृष्ट पर से होता हुआ पाव के बाहर के पृष्ठ तक जाता है जो चलने फिरने से बढ जाता है। प्रथम Sacral Root के दबने से ऐसा होता है। पाव का यह बाहर का पृष्ठ सोया हुआ सा होता या उसमे चिमचिमाहट सी होती है पर जब पाचवी Lumber Root मे शोथ होता है तब पाव के अन्दर के पृष्ठ पर दर्द या सुप्ति का लक्षण प्रतीत होता है। जब कटि और स्फिक् प्रदेश की मासपेशियो से शोथ इन नाडी के खोल मे फैलने लगता है तब भी पहले कटि प्रदेश मे दर्द तथा स्तब्धता के कष्ट प्रतीत होते है। कुछ काल बाद एडी मे सुप्तता का लक्षण प्रतीत होता है जो रात को बिस्तरे से उठने पर अधिक स्पष्ट रहता है। फिर ऊर्ध्व जघा के पिछले पृष्ठ पर दर्द का लक्षण प्रकट होता है जो क्रमश. बढता जाता है जिससे चलना फिरना कठिन हो जाता है। गृध्रसी नाडी का यह दर्द यो तो बराबर बना रहता है पर बिना गोडे के मोडे आगे झुकने से, खासने छीकने से बढता है। टाग को सीधा पेट पर ९० डिग्री तक सकोडने से भी बढता है। अर्थात् इस नाडी पर खीच पडने से रोगी को दर्द होता है। इसलिये वह अपने स्वस्थ पार्श्व पर, रुग्ण टाग को जानु तथा वक्षणसधि पर सकुचित करके लेटा रहता है।

**परीक्षा**

यदि खडे हुए रोगी के पीठ पीछे देखने पर उसका कमर का स्वाभाविक खम (Curvature) न दिखाई पडता हो तो समझना चाहिये कि कटि और Sacrum की सधि पर या Sacrum और Ilium के जोड पर खीच पड गई है और एक ओर या दोनो ओर के Sacrospinalis मास मे स्तम्भ (Spasm) हो गया है।

यदि देखने से रीढ की हड्डी मे एक पार्श्व की तरफ मोड (Scoliosis) दिखाई पडे और यह गृध्रसी शूल की विपरीत दिशा मे (Contralateral) हो तो समझना चाहिये कि उधर के कसेरुओ के बीच के प्रदेश को बडा करने तथा इस प्रकार उधर की Roots पर फिसली हुई टिकियो के भार को कम करने के लिये यह वक्रता हो गई है। यदि रीढ की हड्डी की वह वक्रता उसी तरफ हो जिधर गृध्रसी शूल है (अर्थात् Homolateral Scoliosis हो) तो उधर की गृध्रसी नाडी पर पड़ने वाली खीच को कम करने के लिये यह हुई है ऐसा समझना चाहिये।

रोगी को कमर के भार लिटाकर टाग को गोड़े पर बिना मोडे वंक्षण सधि पर सकुचित करने से यदि थोडी उठाने पर दर्द होने लगे तो उसके पीछे की मासपेशियो (Hamstrings) के उपरले भाग मे शोथ (Fibrositis) का सन्देह करना चाहिये अर्थात् Fibrositic Sciatica आमवातिक गृध्रसी शूल का सन्देह करे। अब यदि टॉग के और उठाये बिना केवल उसके पैर को गुल्फ सधि पर ऊपर की ओर मोडा जाय जिससे गृध्रसी नाडी पर खीच पडे और इससे दर्द हो तो गृध्रसी नाडी मे शोथ का अनुमान करना चाहिये। यदि टाँग को थोडा उठाने से दर्द न हो पर अधिक ऊँचा उठाने पर दर्द हो जिससे कि Sacrum और Ilium के सधि स्थान मे चेष्टा हो जाती है तो समझना चाहिये कि उस सधि मे विद्यमान स्नायु तन्तुओ (Sacroiliac Ligaments) मे शोथ है।

Piriformis तथा Facia Lata मे शोथ के कारण गृध्रसी शूल हो तो Greater Trochanter के ऊपर और पीछे के प्रदेश पर दबाने से स्पर्शाक्षमता का लक्षण होता है तथा इससे सारी गृध्रसी नाड़ी मे भी दर्द होता है। किसी कसेरु सम्बन्धी टिकिया के फिसल जाने से रोग हो तो Radiography से इसका निश्चय हो सकता है। इस रोग मे पाव के बाहर के ओर की त्वचा या ऊपर के पृष्ट की त्वचा मे सुप्ति का लक्षण न्यूनाधिक रूप मे हुआ करता है। ऊर्ध्व जघा के पिछले पृष्ट या पिण्डली पर किसी प्रदेश मे स्पर्शाक्षमता का लक्षण भी होता है। टाग की मासपेशियो मे घात या Paralysis का लक्षण प्रायः नही होता तो भी जानु सकोचक मास (Hamstrings) मे कुछ निर्बलता हो जाती है। कभी-कभी पाव की अँगुलियो को ऊपर की ओर सकुचित करने वाली मास-पेशियो मे निर्बलता पाई जाती है। टिकिया के फिसलने (Disc prolapse) से यह रोग हो तो चौथी या पाँचवी Lumber Spine पर टकोरने से स्पर्शाक्षमता प्रतीत होती है तथा ऊर्ध्व जघा के पीछे इस नाड़ी पर स्पर्शाक्षमता प्रतीत होती है।

### नाडी शोथ की चिकित्सा

नाड़ियो मे क्षीणता Neuropathy जनक कारण का पता लगाकर उसे दूर करना चाहिये तथा रोगी को २-३ सप्ताह पूर्ण विश्राम करना चाहिये। किसी काम के लिये उठना नही चाहिये। मधुमेह हो तो उसकी चिकित्सा करनी चाहिये। नाड़ी के पोषण को बढ़ाने के लिये स्वेदन (गर्म नमक की थैली

द्वारा) तथा मर्दन उपयोगी है। रुग्ण नाडी की निर्बलता को दूर करने के लिये Vitamin $B_1$ (Beiin) को ५०-१०० मिलिग्राम की मात्रा मे दिन मे दो बार दो सप्ताह तक देना चाहिये, और उसके बाद ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे एक बार कुछ सप्ताहो तक देना चाहिये या ५०-१०० मिलि० मात्रा मे कुछ सप्ताह तक बी$_{१२}$ २५०-१००० माइक्रोग्राम के साथ मास द्वारा देने तथा साथ ही Nicotinic Acid को १०० मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा दिन मे दो बार देते रहने से भी क्षीण हुई नाडी के पोषण मे वृद्धि होती है। अथवा Vitamin B Complex के बडी मात्रा मे Dextiose saline मे शिरा द्वारा कुछ दिन देने से भी क्षीण हुई नाडी के पोषण मे वृद्धि होती है। इसी प्रकार Yeast के रोज १० ग्राम मात्रा मे देने से भी यही लाभ होता है। रोगी तीव्र रूप मे हो तो Corticosteroids के प्रयोग से उसमे शान्ति पड जाती है। अर्थात् Prednisolone ५ मिलि० दिन मे ३ बार देवे।

नाडी शूल जो नाडी मे आमवातिक शोथ के कारण होता है दुखते अग को आराम देने व स्वेदन से, Oil Of Winter Gieen के तेल या वैजलीन मे १० प्रतिशतक मात्रा मे मिलाकर लगाने से या Liniment Aconite १ भाग, Liniment Bella २ भाग, Lini Chloroform ३ भाग मिलाकर लगाने से तथा Aspirin १० ग्रेन, Pyramidon ५ ग्रेन, Heroin $\frac{१}{१२}$ ग्रेन के मिलाकर प्रात साय देने से अथवा Aspiin ३$\frac{१}{२}$ ग्रेन, Phenacetin २$\frac{१}{२}$ ग्रेन, Caffeine $\frac{१}{२}$ ग्रेन और Codeine Phosphate $\frac{१}{८}$, $\frac{१}{४}$ ग्रेन की मात्रा मे मिलाकर दिन मे तीन बार देने से या केवल Aspirin ५ ग्रेन Codeine Phosphate $\frac{१}{८}$, $\frac{१}{२}$ ग्रेन मिलाकर मुख द्वारा दिन मे तीन बार देने से या Saridone की गोली के ३-४ बार देने से आराम आ जाता है। इनके साथ Largactil २५ मिलि० दिन मे ३ बार मुख द्वारा देने से और शीघ्र लाभ होता है। बाहु मे आमवातिक शूल हो तो Short Wave Diathermy और बाहु को आराम देने से आराम आ जाता है।

## आयुर्वेद में नाड़ी शोथ

**वातिक नाड़ी शोथः—**

**किसी बाह्य या आभ्यंतर विष के द्वारा हाथ-पांव की वात नाड़ियों की प्राण शक्ति के घट जाने से वहां जो मन्द-मन्द शूल या सुप्ति के लक्षण हो जाते हैं इसे वातिक नाड़ी शोथ कहते हैं। यह रोग बड़ी आयु में होता है।**

**(च०। चि०। २८। श्लो० ३६। सिरागतवायु) तथा**
**(सु०। नि० १।२६ श्लो०)**

वात श्लेष्मिक नाड़ी शोथ :—

शरीर मे आम दोष के बढ जाने से उसके विपरीत प्रतिक्रिया के रूप में जो वातानुगत श्लैष्मिक शोथ होता है उसे आम वातिक शोथ या वात श्लैष्मिक नाड़ी शोथ कहते है, यह प्रथम या मध्यमायु मे होता है।

इनकी चिकित्सा के लिए बस्तियो द्वारा या एरण्ड तेल आदि के रेचन के द्वारा दोष शोधन करने के बाद रोगी को कुचले से बनी गोली (कुचला १० तो०, रससिन्दूर, लोह, जायफल, लवंग, सोठ, मरिच, तगर, जटामासी $१\frac{1}{4}$, $१\frac{1}{4}$ तो०) दिन में तीन-चार बार देनी चाहिए। शतावरी घृत, जीवनीयघृत आदि किसी बल्य घृत तथा चतुर्मुख-चिन्तामणि या स्वर्ण लक्ष्मी-विलास का दो रत्ती की मात्रा में दिन में दो बार मधु के साथ प्रयोग करने से भी लाभ होता है। चन्द्रप्रभा तीन चार गोली के प्रतिदिन लेने तथा नारायण तेल, माष तेल, शतावरी तेल आदि के अभ्यग और स्वेदन से भी क्षीण हुई नाड़ी का पोषण बढ़ता है।

श्लैष्मिक नाड़ी शोथ के लिए योगराज गुग्गुलु का या एरण्ड पाक का कुछ काल प्रयोग करना चाहिए तथा तिल तेल १ सेर मे १ पाव लशुन कल्क और १ सेर जल मिलाकर तैयार किया तेल मलना चाहिए या तारपीन तेल ५ तो० मे $\frac{1}{2}$-१ तो० कपूर मिलाकर मल सकते है।

गृध्रसी शूल की चिकित्सा

आमवातिक कटि शूल तथा गृध्रसी शूल के होने पर रोगी को दो-तीन सप्ताह तक आराम से लेटे रहना चाहिये। टाग पर मालिश नही करनी चाहिये, इससे कष्ट बढता है। वस्ति के द्वारा आतो को साफ रखना चाहिये। मधुमेह हो तो उसकी चिकित्सा तत्परता के साथ करनी चाहिये। किसी दॉत की जड़ मे पूय हो तो उसकी उचित चिकित्सा करनी चाहिये। तथा स्फिक् प्रदेश और कमर पर गर्म बोतल से या Diathermy द्वारा स्वेदन करना चाहिये। दर्द की शान्ति के लिये Sodium Salicylate १० ग्रेन की मात्रा मे ३-४ बार Codopyrin, Aspirin १० ग्रेन या Butazolidin (Phenylbutazone) २००-४०० मि० दैनिक का प्रयोग करना चाहिये। कमर के नीचे तकिया देने तथा टाग को कुछ Abduction मे फैला के रखने से दर्द घटता है। जब उठने-बैठने या चलने-फिरने से दर्द न हो तो बिस्तरे से उठना चाहिये। हिली हुई टिकिया से उत्पन्न नाडी शोथ भी ३-४ सप्ताह के आराम से शान्त हो जाता और Root सकुचित मार्ग के अनुसार अपने को ढाल लेती है।

यह रोग जीर्ण रूप मे हो तो कमर तथा टाग पर गर्म तेल (Winter Green Oil) की मालिश करने तथा Kruschen Salt का प्रात प्रयोग करने से आराम प्रतीत होता है । मासपेशियो मे शोथ के कारण जो Adhesions हो जाते है वे मालिश से टूट जाते है। गृध्रसी नाडी जो Great Trochanter के पिछले उपरले किनारे तथा Ischium की Tuberosity दोनो के मध्य मे से नीचे Popletial Fossa के उपरले कोण तक उतरती है इसमे तथा इसके आस-पास ४ इच लम्बी नीडल से नार्मल सेलाइन २-३ औस की मात्रा मे डाल देने से भी दर्द शान्त हो जाता है।

**आयुर्वेद के अनुसार-गृध्रसी नाड़ी में वात श्लैष्मिक (Rheumatic) शोथ हो जाने से या शुद्ध वातिक (Degenerative) प्रकोप होने से २ प्रकार का गृधसी शूल होता है। वात श्लैष्मिक की शान्ति के लिए विश्राम तथा योग राज गुग्गुल या सिंहनाद गुग्गुल का दशमूल क्वाथ या रास्नादि क्वाथ के अनुपान से कुछ काल सेवन करना चाहिए। या सुरंजान, सनाय, शिवा श्यामात्रिवृत् समान-समान के चूर्ण को १ माशा के मात्रा में बराबर खाण्ड के साथ मिलाकर दिन मे २ बार लेना चाहिए या सुरंजान और त्रिकटु चारो द्रव्यो को समान-समान मिलाकर २ माशे की मात्रा में दिन मे दो बार लेना चाहिए या हरड सुरंजान मुसब्बर से बनी गोलियां लेनी चाहिए। रास्नादि, क्वाथ में पकाकर बनाया एरण्ड तेल भी इस रोग के लिये दिया जाता है। कटि तथा स्फिक् प्रदेश पर स्वेदन देने से भी दर्द मे आराम आ जाता है। मलने के लिये सेंधवादि तैल का प्रयोग होता है।**

**जीर्ण गृध्रसी रोग मे एरण्ड पाक, हिंगुत्रिगुण तेल या रसोन वटी का सेवन करते रहना चाहिये। शुद्ध वातिक गृध्रसी के लिये वात शामक शतावरीघृत, दशमूलादि घृत, जीवनीय घृत, चतुर्मुख चिन्तामणि, रसराज आदि का कुछ काल सेवन करना चाहियें।** (चि० । चि० २९)

**बाल पक्षाघात**—Poliomyelitis, Acute Anterior Poliomyelitis, Infantile Paralysis

**कारण :**

एक अति सूक्ष्म नाडी विष या Filtrable Neurotropic Virus के शरीर मे प्रविष्ट हो जाने के कारण दो से पाच वर्ष के छोटे बालकों मे कही कही पर (Sporadic रूप मे) होने वाला तथा कभी-कभी सक्रामक रूप मे होने

वाला यह रोग है जिसमे सुषुम्ना काण्ड के अग्रिम शृ गो (Anterior Horns) के लिये विशेष Affinity या आकर्षण रहता है जिससे उन के सेल और कभी-कभी Medulla मे विद्यमान मस्तिष्क नाडियो के चेष्टावाही (Motor Nuclei) के सेल मर जाते है और उनसे सम्बन्धित मासपेशिया शिथिल (Flaccid) हो जाती हैं। इस प्रकार काली मज्जा मे (Polio=काली, Myelitis=मज्जा) शोथ हो जाने वाले इस रोग को Poliomyelitis कहते है।

यह बाल पक्षाघात का रोग सक्रामक है। इस बात का पता पहले-पहल Wickman (१९०८) ने दिया और उसी वर्ष Landsteiner ने इसके सक्रमण के कारण भूत Virus का पता भी निकाल लिया यह Polio virus ३ किस्म का है जिन्हे १-२-३ टाइप कहते है। १ टाइप सबसे अधिक २ उससे कम तथा ३ उससे कम पाया जाता है। इन्हे Brunhilde, Lansing, तथा Leon Types भी कहते है। यह रोगी बालक के मुख, गले के स्राव तथा पुरीष मे रहता है। अर्थात् इसका प्रवेश मुख से होता तथा मल के द्वारा इसकी निकासी होती है। रोग के आरम्भ काल के ५ दिन पहले से लेकर एक सप्ताह बाद तक यह उसके मुख मे देखा जाता है तथा उसके पुरीष से २-३ सप्ताह पहले से लेकर २-३ मास बाद तक भी देखा जाता है। पहले यह रक्त मे फैलता है अर्थात् Viraemia हो जाता है पर मृत रोगी के सुषुम्नाकाण्ड तथा मस्तिष्क मे और आतो मे मिलता है। ऐसे मृदु रोगियो से जिनमे यह रोग इतने अस्पष्ट रूप मे होता है कि इसका पता ही नही चलता, तथा रोगी के निकट सम्पर्क मे आये व्यक्तियो मे अर्थात् Carriers मे कि जिनमे Virus का प्रवेश अज्ञात रूप मे हो जाता है यह उनके मुख से निकले छीटो के द्वारा तथा उनके पुरीष के कुछ अग के जल और भोजन द्रव्यो मे प्रविष्ट हो जाने से दूसरो मे सक्रमण करता है। क्योकि बडे व्यक्तियो के सीरम मे इस Virus के विपरीत Antibodies उत्पन्न हो जाते है इसलिये उन्हे यह रोग अधिकत नही होता। छोटे बालको मे जिनमे अभी तक इसके विपरीत ये उत्पन्न नही हो पाये है यह रोग सुगमता से हो जाता है इसलिये बहुधा यह बालको मे होता दीखता है। और क्योकि बडी आयु के व्यक्तियो के सीरम मे इस Virus के विपरीत Antibodies पाये जाते है जिससे पता चलता है कि अनेकानेक व्यक्तियो को यह रोग अज्ञात और अस्पष्ट रूप मे हो चुका होता है। बालको मे जिनमे

इस Virus के विपरीत प्रतिरोधक शक्ति शीघ्र उत्पन्न नही हो पाती उनमे सुषुम्ना तथा Medulla के Anterior horns के सेलो पर इसका दुष्प्रभाव हो जाता है तथा जिनमे यह शक्ति शीघ्र उत्पन्न हो जाती है उनमे यह दुष्प्रभाव नही होता ।

यह Virus प्रयुक्त होने वाली अनेक जीवाणुनाशक औषधियो से नही मरता परन्तु ६० सेन्टिग्रेड डिग्री पर ३० मिनट तक रखने से अर्थात् Pasteurization की विधि से मर जाता है । बर्फ की पेटी मे भी महीनो रखने से यह नष्ट नही होता । यह एक प्रकार का न होकर तीन किस्म (Type) का पाया जाता है । टाइप १ किस्म का Virus अधिक सुलभ है ।

गर्मी मे अर्थात् ग्रीष्म ऋतु तथा शरद् काल मे इसका सक्रमण सुगमता से होता है । इस प्रकार गर्मी इस रोग के प्रसरण मे सहायता करती है ।

मुख मे या गले मे कोई क्षत हो जैसे कि दात निकाला गया हो या Tonsillectomy का शल्य कर्म हुआ-हुआ हो तथा यदि अतिसार के कारण आत मे शोथ हो तो इस Virus का इन स्थानो की लसीका वाहिनियो द्वारा शरीर मे प्रवेश सुगमता से हो जाता है । क्योकि इसमे नाडियो के लिए विशेष आकर्षण रहता है (यह Neurotropic है) लसीका व रक्त मे से यह विष Neurones मे चला जाता है और उनके द्वारा ऊपर को प्रसरण करता है । परन्तु इसकी वृद्धि नाडी सम्बन्धी सेलो मे ही होती है इसलिए सुषुम्ना काण्ड के चेष्टा सूत्रो से सम्बन्धित Anterior Horns के सेलो मे ही इनकी वृद्धि होती है । इस Virus के सक्रमण काल मे या रोग की प्रारम्भिक अवस्था मे जिन मासपेशियो पर अधिक कर्मभार पडता है उनमे ही पक्षाघात के होने की अधिक आशका रहती है ।

### विकृति

सुषुम्ना काण्ड मे विशेषत उसके कटि प्रदेशीय उभार (Lumber Enlargement) मे और कभी-कभी उसके ग्रीवा प्रदेशीय उभार (Cervical Enlargement) मे शोथ दृष्टिगत होता है तथा सूक्ष्म वीक्षक द्वारा देखने से काले भाग मे विशेष शोथ होता है । श्वेत भाग मे तथा आवरणो (Pia तथा Arachnoid) मे भी श्वयथु का लक्षण प्रतीत होता है जो सुषुम्ना के Ant Median Fissure पर विशेष होता है । रक्तवाहिनियो मे रक्त सचय भी विशेष होता है । उनके आसपास श्वेत कण Lymphocytes तथा Polymorphs

अधिक सख्या मे मचित होते है। अनेकानेक Anterior Horns के सेलो मे मृत्यु (Necrosis, Chromatolysis, Nissel Bodies Dissolution) की प्रक्रिया न्यूनाधिक हो जाती है। प्रारम्भ मे अनेक सेल इस रोग से अर्थात् प्रारम्भिक शोथ से ग्रस्त होते है पर धीरे-धीरे उनमे से बहुत से सेल ठीक हो जाते है उनके Neurones भी ठीक हो जाते है। कुछ एक सेल स्थायी तौर से मृत हो जाते है। जो स्थायी तौर से मृत होते है उनके Neurones नष्ट हो जाते है तथा उनके स्थान पर Neuroglia का अवयव आ जाता है। समीपस्थ रक्तवाहिनियो के आसपास बडी मात्रा मे सचित हुए Microglia ( या Amaeboid) सेल तथा Polymorphonuclear श्वेत कण और Lymphocytes इन मरे हुए सेलो को वहा से उठाकर ले जाते है।

तीव्र रोग की अवस्था मे Medulla, Pons आदि के Nuclei, Cerebellum के Cortex और Precentral Gyrus के सेलो मे भी उपर्युक्त विकृति पाई जाती है। इस रोग मे मस्तिष्क द्रव (Cerebiospinal द्रव) कुछ बढा होता है। उसमे प्रोटीन तथा सेलो (Lymphocytes तथा Polymorphs) की सख्या भी बढी हुई होती है।

मृत मास की परीक्षा करने पर उसमे लघुता (Atrophy) तथा वसा वृद्धि की विकृति पाई जाती है। इस प्रकार रोगी के शरीर मे यह Virus, Motor Cortex, Diencephalon, Mesencephalon, Medulla Oblongata, Pons तथा Spinal Medulla सूक्ष्मान्त्र और गले की दीवार मे तथा पुरीष मे पाया जाता है। रोगी के रक्त मे वह नही मिलता।

**लक्षण**

सुषुम्ना काण्ड सम्बन्धी (Spinal Form of Poliomyelitis) :— सक्रमण के लगभग १० दिन बाद इस रोग के लक्षण प्रकट होते है। साधारणतः इसका परिपाक काल ४ से ३० दिन तक माना जाता है। सम्भवत: यह रोग इतना ही व्यापक है जितना खसरा (Measles) परन्तु बहुधा इसके अव्यक्त रूप मे होने से इसकी पहचान नही होने पाती है। इस प्रकार (१) कभी-कभी यह रोग बालक को होता है पर व्यक्त रूप मे नही होता जिससे इस रोग के होने का पता भी नही चलता। (२) कभी-कभी इस विष के रक्त पर दुष्प्रभाव पडने से अर्थात् Viraemia के होने से इस रोग के प्रारम्भिक लक्षण जैसे ज्वर, हडफूटन (Malaise) शिरदर्द, शरीर मे दर्द, गले मे दुखन के लक्षण होते हैं। इनके साथ अतिसार का लक्षण भी हो सकता है। ये लक्षण एक-दो

दिन रहके ठीक हो जाते है। इनको देखकर यह रोग Poliomyelitis है ऐसा नही कहा जा सकता बहुधा Cold या Gastro intestinal रोग हुआ समझ लिया जाता है। पर यदि आसपास यह रोग हो गया हो या हो रहा हो तो इसका अनुमान किया जा सकता है। इसे इस रोग का अव्यक्त या मृदु (Sub-Clinical या Mid या Abortive) रूप ही कह सकते है इस रूप मे यह रोग ४०% इस रोग के रोगियो मे होता है। (३) अपने वास्तविक रूप मे जब यह रोग होता है तब उसके क्रमश: तीन रूप होते है। प्रथम रूप मे Virus के गले व नाक मे स्थानिक प्रभाव से जुकाम व गले मे दुखन के लक्षण होते है। आत मे उसके दुष्प्रभाव से वमन तथा अतिसार अथवा मलबन्ध के लक्षण होते है तथा रक्त पर इसके दुष्प्रभाव से ज्वर १०२-१०३ डिग्री तक हो जाता है। यह सहसा प्रारम्भ होता और सर्दी के साथ चढता है। शिर दर्द, शरीर मे दर्द, तन्द्रा, अरति और क्रोधशीलता के लक्षण भी होते है। ये ज्वर आदि लक्षण एक-दो दिन रह के शात हो जाते है। इसे इस रोग का प्रारम्भिक रूप (Initial Phase) कहते है। इन लक्षणो के बाद फिर इसका मस्तिष्का-वरण सम्बन्धी रूप आरम्भ होता है जिसमे Meninges के ग्रस्त होने के सूचक लक्षण होते है। इसे इसका दूसरा मस्तिष्क सम्बन्धी रूप (Meningeal phase) कहते है। इसमे रोगी को तीव्र शिर शूल तथा तन्द्रालुता रहती है। वह उदासीन-सा पडा होता है, स्पर्श प्रकाश आदि को सहन नही करता। क्रोधी हो जाता है, डरता है, उसका चेहरा लाल हो जाता है। उसकी कमर की तथा ग्रीवा की मासपेशियो मे स्तब्धता पाई जाती है। इस प्रकार यदि ग्रीष्म ऋतु मे छोटे बालक मे ये लक्षण पाये जाये, उसकी गर्दन को आगे झुकाना कुछ कठिन हो तो इस रोग का सन्देह हो जाना चाहिए। इन लक्षणो के साथ कुछ-कुछ मूत्राघात (Retention) का लक्षण भी हो सकता है। हो सकता है कि इस अवस्था तक पहुचकर भी यह रोग २-३ दिन मे शान्त हो जाय और इसके बाद का पक्षाघात का रूप ना ही हो। उपर्युक्त मृदु रूप या Minor illness के विपरीत इसे इस रोग का प्रधान रूप या Major illness कहते है। सौभाग्य से बहुधा यह रोग इसी पक्षाघात शून्य Non Paralytic Major रूप मे होकर भी ठीक हो जाता है। पर कभी-कभी (१ से १% रोगियो मे) इसके बाद इसका पक्षाघात का रूप भी आरम्भ होता है, जो रोग के आरम्भ होने के दूसरे, तीसरे, चौथे या पाचवे दिन होता है। १, १½ दिन वृद्धि करता है, फिर एक सप्ताह तक उसी अवस्था मे रहता है और उसके बाद कुछ सप्ताहो तक पक्षाघात का लक्षण शान्त होता-होता बहुत कुछ ठीक हो जाता है।

अर्थात् प्रारम्भ मे जितना पक्षाघात होता है अन्त मे उसका एक अशमात्र ही रह जाता है, शेष ठीक हो जाता है जिसका अभिप्राय यह है कि जो सेल अश मात्र मे इस Virus के द्वारा प्रभावित होते है उनसे सम्बन्धित मासपेशिया क्रमश बहुत कुछ ठीक होती जाती है । जो सुषुम्ना काण्ड के सेल प्रभावित होने से बच गये है उनसे सम्बन्धित मासपेशिया पूर्णतया ठीक हो जाती है। केवल जो सेल पूर्णतया मृत हो गये है उनसे सम्बन्धित मासपेशियां ही ठीक नही हो पाती। तीन सप्ताह बाद भी जिन मांसपेशियो पर Faradic बिजली का प्रभाव होता दीखता है वे ठीक हो जायगी ऐसा समझना चाहिए। जिन मासपेशियो ने ठीक होना होता है वे प्राय तीसरे महीने के अन्त तक ठीक हो जाती है । जिन मासपेशियो ने ठीक नही होना होता वे प्रारम्भ से ही शिथिल होती, शीघ्र ही आकार मे छोटी हो जाती तथा उनके कारण अग मे सकुचन (Contracture) का लक्षण हो जाता है।

पक्षाघात प्राय किन्ही मासपेशियो मे होता है सारे अग मे नही होता। तथापि इस रोग के कारण एकाग घात, या दोनो जघाओ मे घात, या चारो शाखाओ मे घात हो सकता है तो भी दोनो टागों मे से किसी एक टाग की कुछ एक पेशियो मे यह रोग विशेष होता है। जैसे गिट्टे पर पैर को सकोडने वाली (Dorsiflexor) मासपेशियो (Peroneus Tertius, Tibialis Anterior) मे तथा जानु और वक्षण सधि पर टाग को फैलाने वाली मासपेशियो (Quadriceps) मे पक्षाघात विशेष होता है (Extensors मे रोग विशेषत होता है) । बाहु मे Deltoid नामक कन्धे की मासपेशी मे पक्षाघात विशेष होता है । यह पक्षाघात शिथिलतायुक्त (Flaccid) तथा वेदना और स्पर्शाक्षमता के लक्षण से युक्त होता है। इसमे Deep तथा Superficial सर्व प्रतिक्षेप (Reflexes) न्यूनाधिक लुप्त होते है । जिस अग की मासपेशियो मे यह रोग होता है रोग के अच्छा हो जाने पर भी उसकी वृद्धि यथावत् नही होती अर्थात् एक टाग या बाहु छोटी रह जाती है।

बाहुओ की मासपेशियो मे पक्षाघात हो अर्थात् सुषुम्ना काण्ड के ऊपरले उभार (Cervical Enlargement) मे रोग का दुष्प्रभाव हो तो पसलियो की पेशियो या Intercostals मे भी पक्षाघात हो सकता तथा Diaphragm मांसपेशी मे भी उसका प्रभाव हो सकता है। इन अवस्थाओं मे श्वासकर्म फेल होने लगता है, अर्थात् श्वास तथा प्रश्वास उथला हो जाता है, रोगी गहरा श्वास नही ले सकता, थोड़ी देर के लिए भी वह श्वास को रोक नही सकता, एक

तरफ की Intercostals के निर्बल होने से दोनो तरफ छाती की चेष्टा एक-सी नही होती, अन्त श्वास के समय उधर की नीचे की पसलिया तथा पसलियो के बीच के प्रदेश अन्दर को धसते हुए दीखते है ।

**मस्तिष्क सम्बन्धी पक्षाघात (१)** Bulbar Poliomyelitis

इस रोग के सूक्ष्म विष वा Virus के नीचे से ऊपर की ओर प्रसरण कर जाने से या Tonsillectomy के शल्यकर्म के बाद गले मे इस विष के शरीर मे सक्रमण करने से Medulla Oblongata के १०वी मस्तिष्क नाडी के Nucleus Ambiguus पर इसका दुष्प्रभाव हो जाय तो तालु, गले और कण्ठ के एक ओर या दोनो और पक्षाघात हो जाता है। परिणामत. तालु पीछे गले की ओर शिथिल होकर गिर जाता है, निगलना कठिन हो जाता है (Dysphagia) । गले के प्रदेश मे मुख का स्राव अधिक मात्रा मे जमा हो जाता है । भोजन के कुछ अश के श्वास मार्ग मे चले जाने और वहा जीवाणु सक्रमण कर देने का भय भी रहता है । एक या दोनो स्वर तन्त्रियो (Vocal Cords) मे पक्षाघात होने से भाषण अस्पष्ट हो जाता है । तालु के निर्बल हो जाने से मुख मे डाला द्रव नाक से बाहर वापिस आ जाता है । Medulla मे विद्यमान Glossopharygeal या ९वी मस्तिष्क नाडी के Nucleus मे रोग हो जाय तो गले के एक ओर की मासपेशियो मे पक्षाघात हो जाता है । वही पर १२वी नाड़ी (Hypoglossal Nerve) के केन्द्रीय सेलो पर भी इस विष का दुष्प्रभाव हो जाय तो जिव्हा मे भी पक्षाघात हो जाता है जिससे निगलने व बोलने मे कठिनता होती है । वही पर ११वी मस्तिष्क नाडी (Spinal Accessory) का भी Nucleus है जहा से गले व कण्ठ को चेष्टावाही सूत्र आते है । उसके ग्रस्त होने से भी इन अगो मे निर्बलता हो जाती है । सातवी मस्तिष्क नाड़ी का Nucleus, Pons के निचले भाग मे है उसके ग्रस्त होने से एक ओर या दोनो ओर चेहरे की मासपेशियो मे पक्षाघात हो जाता है। Medulla तथा Pons मे विद्यमान श्वास केन्द्र तथा रक्तसचार केन्द्र ग्रस्त हो जाए तो श्वास उथला हो जाता, विषम हो जाता, बीच-बीच मे कुछ देर रुक जाता और अन्त मे बन्द हो जाता है । रक्तसचार केन्द्र के ग्रस्त होने से चेहरा लाल हो जाता, हृदय गति तीव्र हो जाती और नाडी गति विषम हो जाती है ।

रोग के आरम्भ में यदि मनोविभ्रम तथा तन्द्रालुता के लक्षण हो, श्वास

रोग के आरम्भ मे यदि बालक मे व्याकुलता अथवा भयातुरता के लक्षण हो तो ये अशुभ सूचक होते है। चारो शाखाओ मे पक्षाघात ही गया हो तो वह भी असाध्य होता है। श्वास मासपेशियो मे पक्षाघात भी रोग की भयकरता का सूचक लक्षण है। ६ से १२ मास तक बीत जाने पर भी जितना पक्षाघात रह जाता है वह फिर ठीक नही होता बहुधा मासपेशिया मृत होकर तुरन्त ठीक भी हो जाती है पर जो माँसपेशी मृत होकर ठीक नही होती उसमे लघुता एव सकुचन के हो जान से नाना प्रकार के पाद वैषम्य (Talipes) के उपद्रव हो जाते है। Peroneal मासपेशियो मे पक्षाघात होने से एडी ऊपर उठ जाती, रीगी पैर के बाहर के अगले किनारे पर चलता है (Talipes Equino-varus) Tibia की मासपेशियो मे पक्षाघात होने से रोगी अगूठे से लेकर एडी तक के पाव के अन्दरले किनारे के भार चलता है (Talipes Valgus) उस ओर जानु की प्रसारक मासपेशियो मे इस रोग का दुष्प्रभाव होने से इनमे न्यूनाधिक सकोच रह सकता है। इसी प्रकार कटि की मासपेशियो मे न्यूनाधिक पक्षाघात हो जाने से रीढ की हड्डी एक तरफ मुड जाती है (Scoliosis)

**चिकित्सा**

प्रतिरोधक (Preventive) चिकित्सा Salk's Killed Virus Vaccine—१९४९ मे जब बन्दर के गुर्दे सम्बन्धी सेलो के Tissue Culture मे इस रोग के Virus की खेती करके इसे बडी मात्रा मे प्राप्त किया जा सका तब पिट्सबर्ग विश्वविद्यालय के डाक्टर Jonas Salk ने इस Virus की तीनो किस्मो की खेती करके उसे Formaldehyde से मृत या निष्क्रिय करके एक Vaccine तैयार किया जिसे Salk का Killed या Inactivated Virus Vaccine कहते है। इसके तैयार करने मे ध्यान रखा गया कि (१) इसमे Virus का कुछ अश जीवित न रहे। (२) उसमे और किसी जीवाणु का मिश्रण न होने पाये। (३) उसमे बन्दर के गुर्दे का कोई Antigen भी न आने पाये पर उसमे केवल Poliomyelitis Virus का Antigen पूर्ण रूप से रहे। इसकी एक सी० सी० की मात्रा त्वचा या मास द्वारा १-१ मास बाद ८-९ मास के छोटे बालक को दे दी जाती है। ३-८ मास बाद फिर तीसरी मात्रा दी जाती है। इससे पर्याप्त काल के लिये (लगभग ४ वर्ष के लिये) बालक मे इस के Virus के प्रति प्रतिरोधक शक्ति (Immunity) उत्पन्न हो जाती है। Tonsillectomy के शल्य

कर्म से पहले उस वेक्सीन का देना उचित समझा जाता है । इस वेक्सीन की स्थानिक या व्यापक कोई प्रतिक्रिया नही होती । तथापि देखा गया कि यह Virus कही बाहर से आकर फिर भी उस व्यक्ति की आत मे वृद्धि कर सकता है । यद्यपि वह फिर उसमे रोग का कारण तो नही बनता क्योकि उसके रक्त मे Antibodies होते है । परन्तु उममे से दूसरे बालको मे जिनमे प्रतिरोधक शक्ति नही है पहुँचकर यह रोगोत्पादक बन सकता है।

**सेबिन का मुख से दिये जाने वाला निर्बलीकृत वाइरस वेक्सीन,** Oral Attenuated Poliovirus Vaccine of Sabin

डाक्टर सेबिन का जिन्होने यह वेक्सीन निकाला है कथन है कि इस जीवित परन्तु निर्बलीकृत वेक्सीन के देने से न केवल शरीर मे प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न होती है जिससे फिर यह रोग नही होना पर साथ ही उसकी आत मे भी ऐसी प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न हो जाती है कि उसमे कही बाहर से पहुँचकर यह Virus फिर वृद्धि नही कर सकता । इस मृदु जीवित वक्सीन के पेट मे जाने पर हलका-सा रोग उत्पन्न होता है और उसके बाद शरीर मे और आत मे दोनो मे वह प्रतिरोधक शक्ति हो जाती है कि फिर यह सूक्ष्म विष उसकी आत मे नही रह सकता और वह रोग का वाहक (Carrier) भी नही बन सकता जैसे कि वह Salk के वेक्सीन के लेने के बाद भी रहता था । इस वेक्सीन की जो तीनो किस्मो के Virus से तैयार की जाती है जिसे Trivalent Vaccine कहते है तथा जिसे शीतल प्रदेश मे रखा जाता है १-१ मास के अन्तर से तीन मात्राओ के खाण्ड मे मिलाके मुख द्वारा खाली पेट पानी के साथ दे देने से फिर इस रोग के होने या इस Virus के आँत मे रह जाने दोनो बातो की आशका नही रहती । अब सभी देशो ने इस वेक्सीन की उपयोगिता को स्वीकार कर लिया है । इसके द्वारा उत्पन्न प्रतिरोधक शक्ति या Immunity कम से कम ८ वर्ष तो रहती है। इसके प्रयोग से सम्भव है इस रोग को निर्मूल किया जा सके । बाजार के दूध, भोजन व लोगो के पीने के पानी को मक्खियो से बचाना चाहिये। क्योकि मक्खियो के द्वारा पुरीष मे से इस रोग के Virus का प्रवेश भोजन पदार्थो मे हो सकता है । रोग के हो जाने पर उसके सम्पर्क मे आये बालको व नवयुवको को Gammaglobulin injection दे देना चाहिए ताकि उन्हे इससे बचाया जा सके ।

**प्रतिवेधक चिकित्सा**

मृदु रूप मे रोग हो तो रोगी को ३ सप्ताह और तीव्र रूप मे या पक्षाघात युक्त रोग हो तो रोगी को ६ सप्ताह के लिये दूसरो से पृथक करके कुछ समय बिस्तरे मे ही रखना चाहिए। रोगी के सम्पर्क मे आये व्यक्तियो से बच्चो को ३ सप्ताह तक बचा के रखना चाहिए। सम्पर्क मे आये बालको को Gammaglobulin ५०० मिलि० (शिशु के लिये) १५०० मिलि० (बालको के लिये) मात्रा मे दे देना चाहिए। रोगी के साथ रहने वाले व्यक्तियो को चाहिये कि वे मल त्याग के बाद हाथो को भली प्रकार और विशेष रूप मे साफ करे। उन्हे दूसरो को भोजन देने का काम सर्वथा नही करना चाहिए। ग्रीष्म ऋतु मे जब यह रोग आसपास किसी को हो तो जल व दूध उबाल के लेने चाहिए। फल भली प्रकार स्वच्छ करके लेने चाहिए। बालको को बिना पकाया जल, दूध व भोजन सर्वथा नही देना चाहिए। उन दिनो Tonsillectomy का शल्यकर्म नही करना चाहिए।

ग्रीष्म ऋतु मे छोटे बालक को ज्वर के साथ यदि तन्द्रालुता चिडचिडापन, ग्रीवा मे स्तब्धता के लक्षण भी हो और इस रोग का स्वल्प सा सन्देह हो तो बालक को ज्वर काल मे तथा ३-४ दिन के लिये बाद मे भी पूर्ण विश्राम के साथ लिटाये रखना चाहिए और उसे सर्वथा चलने फिरने देना नही चाहिए। पडे-पडे ही मल-मूत्र त्याग करना चाहिए। विश्राम से पक्षाघात के लक्षण के होने की आशका कुछ कम हो जाती है। विटामिन बी$_{१२}$ के बड़ी मात्रा मे अर्थात् प्रथम सप्ताह मे प्रतिदिन १,००० माइकोग्राम दूसरे सप्ताह मे ५०० मा० ग्रा० प्रति दिन देने से भी तथा बाद मे भी १-२ सप्ताह थोडी मात्रा मे इसके देने से रोग का वेग मन्द हो जाता है (W-Daur)

जब यह रोग भयकर रूप मे होता है तब कटि तथा ग्रीवा मे स्तब्धता का लक्षण अधिक स्पष्ट होता है। जिससे उठकर बैठ जाने व अपने गोडो को मस्तक लगा सकने मे रोगी को कठिनता होती है। इस अवस्था मे उत्पन्न हुए पक्षाघात से युक्त टाग तथा पैर की ज्वरकाल मे तथा बाद मे भी १-१½ मास के लिये पूर्ण विश्राम मे रखना चाहिये। मृत अग पर किसी प्रकार की खीच न पडे, उसमे विषमता न आ जाय इसके लिये पाव के तलुए पर फट्टे आदि का सहारा रखना चाहिये तथा दोनो ओर तकिये या रेत की थैलिया रखी रहनी चाहिये या फट्टियाँ (Splints) के द्वारा अग को अपनी प्राकृतिक स्थिति मे रखना चाहिये। अग मे तीव्र वेदना या स्तम्भ का लक्षण

जब तक हो तब तक उबलते पानी मे से निकाले कपडे को निचोडकर इसके द्वारा ३-३ घन्टे के अन्तर से $\frac{1}{2}$,$\frac{1}{2}$ घन्टे के लिये या Shoitwave Diatheimy के द्वारा उस अग की सिकाई करनी चाहिये। छोटा बच्चा हो तो उसे टब मे निहला देना चाहिऐ। ग्रस्त अग को गर्म रुई मे लपेटकर रखना चाहिये। उसमे रक्त की आमद को बढाने के लिये Priscol का युवको मे २५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार प्रयोग भी करना चाहिये। वेदना शामक औषधियो (Aspirin ५-१० ग्रेन ३ बार या Codeine का या Codis) का भी प्रयोग करना चाहिये। श्वासपेशियो के निर्बल होने की आशका मे निद्रा के लिये Barbitones का प्रयोग नही करना चाहिये। किसी Non-depressing Sedative जैसे Ethchloivynol (Placidy) का प्रयोग किया जा सकता है। रोगी को जल पर्याप्त मात्रा मे देना चाहिये ताकि मल-मूत्र खुलकर आते रहे। मलरोध हो तो वस्ति द्वारा या Neostigmine (Piostigmin) $\frac{1}{2}$ मिलि० का सूचीवेध द्वारा प्रयोग करना चाहिये। रोगी बेचैन हो तो Oxygen की कमी का सन्देह करना चाहिये तथा उसका प्रयोग करना चाहिये।

कन्धे की मासपेशियो मे पक्षाघात हो तो श्वासपेशियो मे पक्षाघात के होने की आशका कर लेनी चाहिये। यदि बोलने से या एक दो तीन गिनने से उसे सास चढ़ जाता हो या एक गहरा सास लेकर वह २० तक न गिन सकता हो, यदि श्वास उथला हो, या यदि वह श्वास लेकर पेट को न फुला सकता हो तो श्वासपेशियो की निर्बलता की आशका कर लेनी चाहिये। तब Artificial Respiration का प्रयोग करना चाहिये। Medulla रोग ग्रस्त हो अर्थात् गले मे पक्षाघात होने से गले मे श्लेश्म स्राव सचित होने लगा हो, जल देने पर श्वास घुट जाता हो तो रोगी का मुंह कुछ नीचे की ओर करके उसकी चारपाई के पायते को १८ इन्च ऊचा कर देना चहिये ताकि मु ह का कोई द्रव श्वास मार्ग मे न जा सके, वमन हो तो भी उसे लिटाये रखें, बिठाये नही। यदि Medulla के अन्दर रोग होने के साथ-साथ श्वासपेशियो मे भी निर्बलता या पक्षाघात हो तो Tracheotomy का शल्यकर्म आवश्यक हो जाता है। जिसमे ग्रीवा को पीछे की ओर फैला (Extend) करके Cricoid के लेवल पर चीरा देकर उसे क्षत न करते हुऐ Cricoid के नीचे प्रथम Tracheal Ring मे से ट्यूब गले मे गुजारी जाती है। इस ट्यूब पर Rubber Cuff लगा के Pressure Respirators या Radcliffe Respiration Pump के

द्वारा Artificial Respiration दिया जाता है। यह चिकित्सा हस्पताल मे विशेषज्ञो के द्वारा ही सम्पन्न हो सकती है। जलपान तथा भोजन, Nasal Tube के द्वारा दिया जाता है। मूत्राघात के लिये Catheter का प्रयोग या Carbachol (Doryl) का २ मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा या $\frac{1}{4}$, $\frac{1}{2}$ मिलि० मात्रा मे त्वचा द्वारा प्रयोग करना चाहिये। पुफुस को सक्रमण से बचाने के लिये Penicillin का इन्जेक्शन देना चाहिये।

रोग शान्त हो जाने पर अर्थात् रोग के प्रारम्भ होने के १ मास बाद ६ मास के समय के व्यतीत होने से पहले मृत मासपेशियो मे रक्तसचार को बढाने के लिए Radiant Heat तथा मालिश के प्रयोग से लाभ होता है। पर प्रबल रोग की अवस्था मे मालिश का प्रयोग नही करना चाहिए। मृत अग की मासपेशियो की शक्ति वृद्धि के लिए पहले Passive और फिर Active व्यायाम करने चाहिये। अर्थात् पहले चिकत्सक अपने बल से और फिर रोगी अपने बल से व्यायाम करे। मृत मासपेशियो की शक्ति वृद्धि के लिए Glutamic Acid (प्रति किलो भार के पीछे ·१- २ ग्राम मात्रा) को ३-४ सप्ताह देना चाहिए।

**स्तम्भयुक्त पक्षाघात, कम्पयुक्त पक्षाघात** (Paralysis Agitans, Parkinson's Disease)

पहले-पहल १८१७ मे Shoreditch के एक चिकित्सक games Parkinson ने इस रोग की ओर हमारा ध्यान खीचा था।

५०-६० वर्ष की ढलती आयु मे विशेषतः पुरुषो मे बहुत धीरे-धीरे होने वाला यह एक रोग है जिसमे अगो की सामान्य मृदुता एव लचक क्रमश कम होती जाती है और उसके स्थान पर उनमे स्तब्धता (Rigidity) आने लगती है। पहले यह लक्षण एक ओर के हाथ मे या अग्रबाहु मे प्रतीत होता है फिर क्रमश उस ओर की ही टाग मे यह प्रकट होने लगता है। इस प्रकार हो सकता है कि यह स्तब्धता का और उसके कारण उत्पन्न होने वाली निर्बलता का लक्षण वर्षों तक आधे अग मे ही सीमित रहे। पर कुछ काल बाद यह दूसरी ओर की बाहु मे और टाग मे भी आरम्भ हो जाता है। आरम्भ होने से २-३ वर्ष तक धड, ग्रीवा, चेहरे आदि शरीर की सभी मासपेशियो मे न्यूनाधिक स्तब्धता का लक्षण व्याप्त हो जाता है। साधारणत चलते समय जैसे दोनो बाहुए झूलती हैं, रोगी मे स्तब्धता के कारण उनका यह झूलना बन्द हो जाता है।

चेहरे पर हर्ष, शोक आदि भावो की सूचक चेष्टाओ के लुप्त हो जाने से वह भी शून्य-सा दीखने लगता है । पलको मे झपकने की चेष्टा कम हो जाती या लुप्त हो जाती है, आखे नार्मल से अधिक खुली रहती है जिससे रोगी घूरता हुआ दीखता है । जीभ, होठो और कण्ठ की मासपेशियो की स्तब्धता से रोगी की आवाज एक-सी चलती है । उसमे पाये जाने वाला उतराव चढाव लुप्त हो जाता है । ग्रीवा की मासपेशियो की स्तब्धता के कारण रोगी को एक तरफ को मुख मोडना हो तो सारा धड मोडना पडता है । टागो की स्तब्धता के कारण उसकी गति मन्द हो जाती, कदम छोटे-छोटे हो जाते, टागो को पृथ्वी से ऊपर उठाने मे बल लगाना पडता है तथा उनमे पाये जाने वाली स्वाभाविक स्फूर्ति और लचक जाती रहती है । एक हाथ या दोनो हाथो की अगुलियो के बीच की Interossei मासपेशियो के कि जो अगुलियो को परस्पर पास लाने तथा दूर हटाने का काम करती है कठोर हो जाने से अगुलिया परस्पर जुडी रहती है । अगूठा भी प्रथम अंगुलि के आगे अगुलियो के साथ जुडा रहता है । अगुलिया निचले जोड अर्थात् Metacarpophalangeal जोडो पर सकुचित तथा अपने बीच के Inter Phalangeal सधियो पर फैली हुई रहती है । हाथ के इस तरह कठोर हो जाने के कारण रोगी का अपने बटन लगा सकना या लिख सकना कुछ कठिन हो जाता है । उसके अक्षर छोटे-छोटे होते तथा अक्षरो की रेखाए काँपती हुई (Zigzag) होती है । स्तब्धता के कारण अगो मे चेष्टा कम दीखती है । देखने मे रोगी का सिर कुछ झुका हुआ, धड आगे की ओर मुडा हुआ, बाहुएं सकुचित, घुटने भी कुछ सकुचित हुए-हुए दीखते है ।

स्तब्धता तथा निर्बलता इन दो प्रधान लक्षणो के अतिरिक्त रोगी की मासपेशियो मे कम्प या वेपथु (Tremor) का लक्षण भी होता है । यदि स्तब्धता-का लक्षण स्पष्ट हो तो वेपथु का लक्षण कुछ अस्पष्ट-सा रहता है । यदि वेपथु का लक्षण स्पष्ट हो तो स्तब्धता का लक्षण कुछ अस्पष्ट-सा होता है । अर्थात् कुछ एक मे एक, और कुछ एक मे दूसरा लक्षण अधिक स्पष्ट रूप मे रहता है । इसलिए यहा इस रोग को कम्पयुक्त पक्षाघात या स्तम्भयुक्त पक्षाघात कहा है । यह कम्प का लक्षण एक ओर हाथ मे या अग्रबाहु मे आरम्भ होता है । कुछ काल बाद अर्थात् महीनो या वर्षो बाद दूसरी ओर हो जाता है और इन्ही में अधिक स्पष्ट दिखाई पडता है । पर यह निम्न हनु, ग्रीवा, चेहरे आदि स्थानो पर भी दिखाई पड सकता है, और कभी-कभी तो सारे अगो मे ही न्यूनाधिक कम्प दिखाई पडता है । पहले यह Paroxysms मे अर्थात् कभी-कभी होता है

फिर बना ही रहता है। इसके कारण अगुलियो तथा अंगूठे मे चेष्टा ऐसी होती रहती है कि जैसे हाथ से गोलिया बनाते समय होती है (१ सेकण्ड मे ३-४ बार)। साथ ही कलाई पर हाथ के सकुचित और प्रसारित होते रहने (Flexion, Extension) या हाथ के अधोमुख ऊर्ध्व मुख होने (Pronation Supination) या अन्दर बाहर की ओर झुकने (Radio Ulnar Deviation) की चेष्टा होती रहती है या अगूठे मे Abduction Adduction की क्रिया होती रहती है। जीभ मे भी यह कम्प बहुधा होता है। विश्राम के समय यह नियमित रूप से होने वाला कम्प अधिक हो जाता है। हाथ से काम करते समय या कपयुक्त अग से काम करते समय यह कम्प कम हो जाता है। किसी प्रकार के मनोविक्षोभ के होने पर भी इसकी गति स्पष्ट और तीव्र हो जाती है अर्थात् कम्प बढ जाता है पर निद्रा के समय हाथ आदि मे होने वाले ये कम्प (Rhythmic Tremors) सर्वथा शान्त हो जाते है। इच्छा करने पर भी रोगी इन चेष्टाओ को रोक सकता है। किसी बारीक काम के करते समय हाथो मे जो कम्प होने लगता है जिसे Intention Tremor कहते है वे विश्राम के समय न हो के किसी बारीक काम के करते समय ही होते है। वे नियमित (Rhythmic) नही होते तथा Cerebellum या सषुम्ना काण्ड मे जगह-जगह Disseminated Sclerosis के कारण उनके नियन्त्रण की शिथिलता के कारण होते है। उस कम्प से इस रोग के कम्प में बहुत विभिन्नता रहती है। धड़ की मासपेशियो मे स्तम्भ के रहने के कारण रोगी को बिस्तरे मे पडे हुए करवट बदलते समय विशेष कठिनता प्रतीत होती है। कुर्सी मे बैठने के बाद उठने मे भी उसे दिक्कत होती है कोशिश के बाद ही वह उठ पाता है। मासपेशियो मे हर समय स्तम्भ के रहने से रोगी को शरीर मे हलका-हलका दर्द भी प्रतीत होता है। पाद तल की मासपेशियो मे स्तम्भ के रहने से पादागुलिया कुछ नीचे की तरफ सकुचिक रहती है, जिससे चलते समय उनके दब जाने की आशका रहती है।

**कारण**

इस रोग मे Hypothalamus तथा Medulla के Nuclei मे लघुता या Atrophy हो जाने की विकृति मिलती है।

मस्तिष्क के Basal Ganglia में विशेषत Lenticular Nucleus के Globus Pallidus मे और Substantia Nigra की पोषक धमनियो (Arteries & Capillaries) मे धमनी रोग या धमनीकाठिन्य (Atheroma,

Arteriosclerosis) रोग के हो जाने से जब उनके सेल नष्ट होते जाते है और सेलो के स्थान Glial Tissue या स्नायुतन्तु आता जाता है या उनमे क्षीणता Primary degeneiation की प्रक्रिया होने लगती है तब शरीर की मास-पेशियो मे स्तब्धता और कम्प के लक्षण उत्पन्न होने लग जाते है । इन Ganglia के रुग्ण होने से मासपेशियो मे स्तब्धता या अति चेष्टा क्यो होती है यह बात अभी तक स्पष्ट नही हो पाई है । यह रोग बडी आयु मे होता है परन्तु युवको मे Encephalitis होकर उसके उपद्रव रूप मे भी यह होता है ।

क्योंकि Arteriosclerosis ठीक नही हो पाता इसलिये यह रोग एक बार प्रारम्भ होकर धीरे-धीरे बढता ही जाता है तथा स्तब्धता का लक्षण क्रमश. सभी ऐच्छिक मासपेशियो मे उत्पन्न होता जाता है । इसी प्रकार कम्प भी एक अग से दूसरे अग मे प्रसरण करता जाता है । १०-१५ वर्ष तक क्रमश यह रोग उत्तरोत्तर बढता ही जाता है जिससे अन्त मे लिखना, बोलना, पढना, कठिन और कठिनतर होता जाता है । परन्तु रोगी मे बुद्धि या सज्ञाशीलता अन्त तक पूरी तरह बनी रहती है ।

Aiteriosclerotic rigidity या Pyramidal सूत्रो के रोग के कारण स्तब्धता हो तो वह इतनी व्यापक नही होती जितनी Extrapyramidal सूत्रो के रोग मे होती है वह टागो मे विशेप होती है । उससे स्तब्ध हुए अग को हम हिलाये तो प्रारम्भ मे वह अधिक स्तब्ध लगता फिर क्रमश. कुछ मृदु लगने लगता है । इसमे ऐसा नही होता । Senile या वार्धक्यजनित Tiemor अगुलियो मे (Rhythmic oscillation) सिर मे व निचले जबडे मे होता है उसमे स्तब्धता नही होती । Writer's Cramp रोग मे रोगी साफ-साफ लिख नही सकता, उसका लेख सीधा नही रहता, लकीरे ऊची या नीची हो जाती है । यह रोग उन मध्यमायु के व्यक्तियो मे होता है जो कलाई, कोहणी या कन्धे की मासपेशियो से नही पर केवल हाथ की Intiinsic मासपेशियो पर ही जोर डालकर लिखते है उनमे इन मासपेशियो मे स्तम्भ या Ciamp के उत्पन्न हो जाने से होता है यह लक्षण Uppei Motoi Neuione के रोग के कारण होता प्रतीत होता है यदि रोगी कलाई आदि पर ज़ोर डाल के लिखे या ६ मास लिखना बन्द करदे तो ठीक हो सकता है ।

**चिकित्सा**

इस रोग की कोई सन्तोषजनक चिकित्सा नही, गर्मी से या मद्यादि के प्रयोग से रोगी ठीक रहता है । जिन उपायो से नाडी मण्डल का पोषण बढ़े जैसे

पोषक आहार द्रव्यो विटामिन बी कम्पलेक्स तथा विटामिन बी$_{१२}$ (५००-१००० मा० ग्रा०के आदि पोषक औषधियो का प्रयोग करना चाहिए। शरीर की मासपेशियो के पोषण को बढाने के लिए नित्य मालिश होनी चाहिए। जितनी व्यायाम सहन हो सके उतनी नित्य करनी चाहिए । हाथ, कलाई, अग्रबाहु, ग्रीवा, अगुलियो इनकी मासपेशियो की व्यायाम प्रतिदिन होती रहे तो रोग के वेग को रोका जा सकता है । शेष इसकी चिकित्सा केवल लाक्षणिक है प्रारम्भ मे Amphetamine तथा Amilobarbitone की गोलिया जैसे Drinamyl को दिन मे २-३ बार दे सकते है। शरीर की मासपेशियो मे बढे हुए स्तम्भ को शान्त रखने के लिए कुछ एक औषधियो का प्रयोग हमेशा के लिए जारी रखना पडता है । उदाहरणत Belladonna और उसका Alkaloid Atropine जो स्तम्भ शामक (Parasympatholytic, Antispasmodic) है इस रोग मे दिया जाता रहा है ।

(१) Tr Belladonna १५ बूद दिन मे ३ बार आरम्भ करके क्रमश बढाते हुए इसे ३० बूद मात्रा मे दिन मे तीन बार तक दिया जाता है । परन्तु बडी आयु मे Glaucoma हो तो इसे नही दिया जा सकता । इसके तथा निम्न औषधियो के अति प्रयोग से (Parasympatholytic होने से) दृष्टि मे कुछ धुन्धलेपन, मुख शोष, शिरोभ्रम, अरुचि, मलबन्ध, हृत्कम्प के उपद्रव हो सकते है । Tincture Stramonium को भी पहले १५ तथा अन्त मे ६० बूद तक की मात्रा मे दिन मे ३ बार दिया जा सकता है।

(२) Atropine Solution $\frac{१}{२}$ प्र० श० ३ बूद की मात्रा मे दिन मे ३-४ बार प्रारम्भ करके ३-३ दिन बाद १-१ बूद बढा के इसे १० बूद मात्रा मे दिन मे तीन बार दिया जाता है। इसके अधिक मात्रा मे लेने से भी उपर्युक्त उपद्रव हो सकते है । अब Atropine सदृश प्रभाव की जिन कृत्रिम औषधियो का प्रयोग किया जाने लगा है उनमे से कुछ एक निम्नलिखित है—

(३) Trihexyphenidyl या Benzhexol Hydrochloride (Artane, Lederly Pipanol,) जो स्तम्भ शामक, कम्प शामक और निर्बलताहर है पहले १ मिलि० दैनिक मात्रा मे ३ बार दी जाती है या २-३ मिलि० १ बार प्रात दे दी जाती है। एक सप्ताह बाद फिर क्रमशः इसकी मात्रा धीरे-धीरे १-२ मिलि०

प्रति सप्ताह बढाते हुए इसे दिन मे तीन-चार बार तक दे सकते है। इस मात्रा को चिरकाल जारी रखा जाता है। इसकी २ तथा ५ मिलि० की गोलिया बाजार से मिलती है, परम दैनिक मात्रा २० मिलि० है। इसे इस रोग की उपयुक्ततम औषधि समझा जाता है। औषधि का प्रयोग दिन मे करना चाहिए। साय या रात को इसके प्रयोग करने से कोई लाभ नही, इस औषधि का एकदम बन्द करना ठीक नही। इसके साथ रात को ५०-१०० मिलि० की एक मात्रा Diphenhydiamine (Benadiyl) एक Antihistamine औषधि की दे देनी चाहिए। दिन मे इसके साथ ८, १२ बजे Antihistaminic Phenindamine (Thephorin) २५ मिलि० दे देनी चाहिए। इस औषधि का प्रभाव Atiopine के समान भी है साथ ही शामक (Sedative) तथा कम्पहर भी है। अन्य औषधियो से यह कम विषैली तथा उनसे सस्ती होने से यह सर्वोत्तम औषधि इस रोग की है। धुँधलापन या अरुचि के लक्षण हो तो कुछ दिन बन्द करके मात्रा घटाये।

(४) Procyclidine Hydrochloride (Kemadiin B W) यह एक स्तम्भ शामक औषधि है जिससे Atropine से होने वाले उपद्रव भी विशेष नही होते। इसे २ ५ से ५ मिलि० मात्रा मे विभक्त करके दिन मे ३ बार दिया जाता है। २·५ मिलि० मात्रा प्रति दिन बढाई जाती है अन्तिम दैनिक मात्रा १५-३० मिलि० है।

(५) Ethopiopazine Hydrochloride (Parsidol तथा Lysivane May & Baker) के ५० मिलि० मात्रा को दिन मे ३ बार विभक्त करके देने से स्तम्भ मे शान्ति मिलती है। कम्प और अशक्ति को दूर करने के लिए भी यह औषधि लाभदायक है। ३ दिन बाद दैनिक मात्रा मे ५० मिलि० की वृद्धि की जाती है। परम मात्रा ५ ग्राम दैनिक है। इसे क्रमश बढाया या घटाया जाता है।

(६) Cycrimine Hydiochloiide (Pagitane Lederle) के १ ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार देने से तथा ३ दिन बाद ५ मिलि० दैनिक मात्रा बढाते रहने से जब तक वह दैनिक २० मिलि हो जाय Artane के समान ही लाभ होता है। इसके अधिक

प्रयोग हो जाने से भी मुख शोष का उपद्रव नही होता। इसकी २ मिलि० गोलिया मिलती है । इसके साथ भी Benadryl १-२ कैप० दैनिक दिये जाते है।

(७) Orphenadiine Hydrochloride (Disipal) ५० मिलि० मात्रा मे ३ बार देने से स्तम्भ शामक है। क्रमश इसे ३०० मिलि० दैनिक तक दे सकते है।

(८) Caramiphen Hydrochloride (Parpanit Geigy तथा Panparnit) भी स्तम्भ शामक औषधि है जिसे पहले १२ ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार भोजन बाद १ ग्लास जल के साथ प्रारम्भ करके क्रमश इसे इसी मात्रा मे या २५ मिलि० मात्रा मे चार बार फिर पाच बार दिया जाता है। इसकी परम दैनिक मात्रा १२५ मिलि० तक या इससे भी अधिक है।

(९) Ethazine Hydrochloride (Diparcol) भी स्तम्भ शामक है। ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार प्रारम्भ करके क्रमश १ ग्राम दैनिक मात्रा तक दी जा सकती है जिसमे $\frac{1}{2}$ ग्राम प्रात, $\frac{1}{4}$ ग्राम दोपहर तथा $\frac{1}{4}$ ग्राम साय ५ बजे दे दी जाती है। पर यह कुछ विषैली औषध है।

(१०) Stramonium के Tincture के देने से भी कम्प तथा स्तम्भ शान्त होते है। इसे पहले १५ बूद मात्रा मे आरम्भ करके ६० बूद मात्रा तक दिन मे तीन बार दिया जाता है।

(११) Diphenhydramine Hydrochloride (Benadryl) के ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे दो बार देने से कम्प के शान्त होने मे भी सहायता मिलती है। यह कुछ निद्राजनक होती है। अत साय या रात को इसका प्रयोग होना चाहिए।

(१२) Benztropine Methane Sulphonate (Cogentin) की २ मिलि० की गोलिया भी स्तम्भ तथा कम्प शामक मिलती है। पहले प्रात आधी गोली दिन मे १ बार देनी चाहिए। इसे Artane से मिलाके भी देते है। इसकी २-५ मिलि० परम दैनिक मात्रा है।

(१३) Mephenesin (Myanesin) १ ग्राम भोजन के बाद ३ बार देने से भी स्तम्भ तथा कम्प शान्त रहते है।

शरीर की वेदना की शान्ति के लिये Aspirin १० ग्रेन मात्रा मे दी जा सकती है, इससे निद्रा मे भी सहायता मिलती है, अत. रात को इसका या Phenobarbitone के परिवार के अतिरिक्त Mepiobamate आदि किसी का प्रयोग किया जा सकता है। Baibiturates का प्रयोग नही करना चाहिए। मानसिक विषाद या अवसाद (Depression) का लक्षण भी हो तो Amphetamines भी दे। मानसिक विक्षोभ का लक्षण हो तो भी शामक Equanil सदृश औषधि दे। कम्प (Tiemor) के लिए Laigactil २५ मिलि० दिन मे ३ बार दी जा सकती है।

Parkinson's Disease Due to Encephalitis —एक Virus के नासा पश्चिम भाग तथा वहा से Subarachnoid Space तथा वहा से मस्तिष्क मे सक्रमण करने से १५-४० वर्ष की आयु के बीच मे विशेषत. शहरियो मे यह रोग होता है। Basal Ganglia तथा Mid Brain के Pia मे विशेषतः शोथ होता है उनके सेलो मे क्षीणता भी हो सकती है प्राय यह Sporadic रूप मे होता है। इसके कारण Somnolent सनिद्र, Hypeikinetic (साक्षेप) या Akinetic (चेष्टाहीनता वाला) ज्वर हो जाता है। या Influenza के किस्म का ज्वर होता है। इस रोग मे ४-६ वर्ष बाद लगभग ३०% रोगियो मे Parkinson's Disease के लक्षण हो जाया करते है।

## उरुस्तम्भ (Paraplegia)

### अभिप्राय

दोनो निम्न शाखाओ मे ही चेष्टा शक्ति न्यून हो जाय तो इसे उरूस्तम्भ (Paraplegia) कहते है।

सुषुम्ना काण्ड मे रोग हो तो उसके चेष्टा सूत्र प्रधानत ग्रस्त होते हैं।— सुषुम्ना काण्ड (Spinal Cord) के किसी प्रदेश पर आघात लग जाने या दबाव (Compression) पड जाने से सबसे पहले उसमे ऊपर से नीचे उतरने वाले ऐच्छिक चेष्टा सूत्रो (Lateral Columns) पर इसका दुष्प्रभाव पडता है और प्राय सुषुम्ना के दोनो ओर इसका असर होता है। जिससे इसे Transverse Myelitis भी कहते है। अत पहले-पहल टागो से इच्छानुसार चेष्टा करने की शक्ति घट जाती है। यदि आघात गहरा पहुचा हो या बाहर का दबाव अधिक-अधिक होता जाय तो फिर कुछ काल बाद सज्ञावाही सूत्रो के भी दब जाने से टागो मे सज्ञा (सुप्ति या चिमचिमाहट) सम्बन्धी लक्षण भी

प्रकट होने लगते है। सुषुम्ना काण्ड (Cord) के ग्रैवेय (Cervical) भाग के उपरले प्रदेश मे दबाव पड जाय तो क्योकि बाहु मे जाने वाले निम्न चेष्टा सूत्र (Lower Motor Neurones) भी ग्रस्त हो जाते है इसलिये बाहुओ की मासपेशियो मे न्यूनाधिक शिथिलता युक्त घात (Flaccid Paralysis) हो जाता है और टागो मे जाने वाले चेष्टा सूत्रों (Upper Motor Neurones) के ग्रस्त होने से टागो मे स्तब्धता युक्त निर्बलता (Spastic Weakness) हो जाती है। इस प्रकार ऊर्ध्व तथा निम्न चारो शाखाओ मे निर्बलता का लक्षण हो जाता है इसे Quadriplegia कहते है।

**सुषुम्ना काण्ड का शरीर विज्ञानः—**

सुषुम्ना काण्ड (Spinal Cord) ऊपर Medulla Oblongata से आरम्भ होकर पृष्ठवंशास्थि की गुहा मे नीचे प्रथम कटि कसेरु (Lumber Vertebra) के निचले किनारे तक उतरता है और लगभग १८ इच लम्बा होता है। प्रत्येक कसेरु (Vertebra) मे ऊपर से नीचे तक इसके दोनो पार्श्वों से एक-एक सौषुम्न नाडी (Spinal Nerve) निकलती है। इनमे से प्रत्येक नाडी एक अग्रिम और एक पश्चिम दो मूलो (Roots) के मिलने से बनती है। सुषुम्ना काण्ड बीच मे कृष्ण वर्ण और चारो तरफ श्वेत वर्ण होता है। कृष्ण वर्ण भाग सेलो से तथा श्वेत वर्ण भाग सूत्रो से बना होता है। कृष्ण वर्ण भाग के अगले सिरे अर्थात् Anterior Horns के सेलो मे से चेष्टावाही सूत्र निकलकर अग्रिम मूल द्वारा शरीर की मासपेशियो मे जाते है। पश्चिम ग्रन्थि (Posterior Ganglion) के सेलो मे से सूत्र निकलकर त्वचा आदि से प्राप्त सज्ञाओ को ऊपर मस्तिष्क तक पहुचाते है। इन दो-दो सौषुम्न नाडियो या दोनो ओर की मिलाकर चार-चार मूलो (Roots) के कारण सुषुम्न काण्ड ऊपर से नीचे ३१ खण्डो अर्थात ८ ग्रैवेय (Cervical) १२ पृष्ठ सम्बन्धी (Dorsal) ५ कटि सम्बन्धी (Lumber) ५ जघन सम्बन्धी (Sacral) तथा एक पुच्छ सम्बन्धी (Coccygeal) खण्ड (Segment) मे विभक्त हुआ मान लिया जाता है।

सुषुम्ना काण्ड के बाह्यावरण और पृष्ठवंशास्थि के बीच के स्वल्प से अवकाश (Epidural Space) मे फैट तथा शिरा जाल रहता है। बाह्यावरण तथा मध्यमावरण (Arachnoid) के बीच के स्वल्प अवकाश

(Subdural Space) मे लसीका सदृश द्रव रहता है फिर इस मध्यमावरण तथा सुषुम्ना पर सटकर चढ़े हुऐ अन्तरावरण (Piamator) के बीच के (Subarachnoid) प्रदेश मे Cerebrospinal Fluid रहता है।

पृष्ठ वशास्थि की अपेक्षा सुषुम्ना काण्ड छोटा होता है। इसीलिये पृष्ठवशास्थि के ग्रैवेय भाग मे पाँचवे कसेरु के कन्टक (Vertebral Spine) के सामने सुषुम्ना काण्ड का छटा खण्ड (Segment) होता तथा छटे कसेरु कण्टक के सामने सातवा खण्ड होता है। पृष्ट प्रदेश पर कसेरु कण्टको तथा सुषुम्ना खण्डों मे परस्पर दो का अन्तर हो जाता है अर्थात् तीसरे पृष्ट कसेरु कण्टक के आगे पाँचवा पृष्ट खण्ड (Dorsal Segment) होता है तथा चौथे पृष्ट कसेरु कण्टक के आगे छटा "पृष्ट खण्ड" होता है। नीचे आकर इनमे परस्पर ३ का फर्क पड जाता है अर्थात् १०वे पृष्ट कण्टक (Dorsal Segment) के सामने प्रथम कटि खण्ड (Lumber Segment) होता है और ११वें पृष्ट कसेरु कन्टक (Spine) के सामने तीसरा कटिखण्ड (Lumber Segment) होता है। इसी प्रकार १२वे पृष्ट कसेरु खण्ड के लेवल पर प्रथम जघन सम्बन्धी खण्ड (Sacral Segment) होता है। सुषुम्ना काण्ड के छोटे होने से यह काण्ड प्रथम कटि कसेरु कण्टक (Lumber spine) के पीछे ही समाप्त हो जाता है। इनमे से प्रत्येक सुषुम्ना काण्ड के अग्रिम मूल (Ant. Root) से जिस-जिस मासपेशी को चेष्टा सूत्र जाते हैं उन-उन मे शिथिलता और कृशता को देखकर अनुमान लगा लिया जाता है कि सुषुम्ना काण्ड (Cord) का अमुक खण्ड रुग्ण है। भिन्न-भिन्न खण्डो (Segments) से प्रधानत. जिन-जिन माँसपेशियो को चेष्टा सूत्र जाते हैं उनका विवरण यहाँ दिया जाता है।

४ ग्रैवेय खण्ड (Cervical Segment) से Diaphragm, Supraspinatus, Infraspinatus (बाहु की Abductor तथा outward rotator) तथा Trapezius (कन्धे शिर को पीछे करने वाली पेशी) को

५ ग्रैवेय खण्ड (Chervical Segment) से Teres minor, Biceps, Deltoid, Brachialisanticus, Brachio radialis, (Supinator Longus अग्रबाहु की सकोचक) को (स्पष्ट है कि इन उपर्युक्त दो खण्डो मे रोग हो या बाह्य दबाव हो तो बाहु को बाहर ऊपर को उठाने वाली तथा अग्रबाहु को

संकुचित करने वाली पेशियों की मृत्यु से अववाहुक रोग (Brachial Paralysis) होता है ।

६ ग्रैवेय खण्ड (Cerv-Seg.) से अग्रबाहु को अधोमुख करने वाली मासपेशी Pronator Teres, को तथा Pectoralis Major (Clavicular भाग) Latissimus Dorsi (बाहु की Adductors) को,

७ ग्रैवेय खण्ड (Cer. Seg) से Triceps (अग्रबाहु की प्रसारक) और कलाई तथा अगुलियो की प्रसारक (Extensor) मास-पेशियों को,

८ ग्रैवेय खण्ड से कलाई तथा अगुलियो को सकुचित करने वाली (Flexor) मासपेशियो को ।

१ पृष्ठ सम्बन्धी खण्ड (Dorsal १) से Interossei तथा हाथ की छोटी-छोटी मासपेशियो को,

२ पृष्ठ सम्बन्धी खण्ड से १० (२ D से १० D) तक पसलियो की पेशियों या Intercostal Muscles को,

७ पृष्ट सम्बन्धी खण्ड से १२ (७ D से १२ D) तक कोष्ट की दीवार की मासपेशियो को,

१ कटि सम्बन्धी खण्ड (१ Lumber) से Quadratus Lumborum (कटि देशीय पृष्टवशास्थि की प्रसारक) को,

२–३ कटि सम्बन्धी खण्डो (२-३ Lumber Segment) से ऊध्वं जघा को अन्दर की तरफ खीचने वाली (Adductor) मासपेशियो तथा Psoas Major तथा Minor, Sartorius (ऊर्ध्व जघा की धड पर सकोचक पेशियो) को,

४ कटि सम्बन्धी खण्ड (४ L-Seg.) से Quadriceps Extensor Femoris जो जानु पर टाग को फैलाती है तथा ऊपर की जाघ को बाहर की तरफ खीचने वाली (Abductor) माँसपशियो (Gluteus Medius तथा Minimus) और Piriformis (Lateral Rotator) को

५ कटि सम्बन्धी खण्ड (५-L) से जानु पर अधोजघा को सकुचित करने वाली मासपेशियो (Flexors of knee अर्थात Hamsrtings

तथा अधोजघा के आगे की मासपेशियो Ant Tıbıal Muscles जैसे Tıbıalıs Anterıor (अन्दर के गिट्टे की संकोचक) Extensor Hallucis तथा Ex. Dıgıtorum Longus को जो पादागुलियो को ऊपर को सकुचित करती है

१ जघन सम्बन्धी खण्ड (२-Sacral) से Gluteus Maximus ऊरु प्रसारक है) तथा पिण्डली की मासपेशियो (अर्थात जानु और गुल्फ सधियो के प्रसारक मासो) को,

२ जघन सम्बन्धी खण्ड (२-Sacral) से अघोजघा के आगे की पेशियो (अगुलियो व पाव को ऊपर फिराने वाली व Peronei (पाव को अन्दर बाहर घुमाने वाली) पॉव की छोटी-छोटी अन्दरुनी मासपेशियो को,

३-४ जघन सम्बन्धी खण्ड (३-४-Sacral) से वस्ति गुहा की मासपेशियो को चेष्टा सूत्र जाते हैं। (स्पष्ट है कि Dorsal १ से Sacral-२ तक खण्डो मे रोग होने से Parapegıa का लक्षण होता है।

शरीर मे होने वाली स्वय चेष्टाओ या Reflexes की परीक्षा करके भी यह जाना जा सकता है कि सुषुम्ना काण्ड का कौन सा प्रदेश रुग्ण हुआ अर्थात आहत हो गया है या दब गया है। क्योकि सुपुम्ना का जो खण्ड (Segment) रुग्ण होता है उस प्रदेश पर Reflex Arc के खण्डित हो जाने से वहा होने वाली स्वय चेष्टा लुप्त हो जाती है। तथा उस प्रदेश से नीचे होने वाली गहरी स्वय चेष्टा (Tendon Reflex) तीव्रतर हो जाती है। उदाहरणत.

५=६ ग्रैवेय खण्ड (Cervıcal Seg ) मे रोग हो तो Bıceps Jerk लुप्त हो जाता है (Jerc= कोहणी को ६० डिग्री तक मोड के तनी हुई Bıceps Tendon को टकोरने से बाहु ऊपर झटका खाती है) साथ ही Supınator Jerk भी लुप्त हो जाता है (Jerc=कोहणी पर अग्रबाहु को कुछ सकुचित करके Radıus के Styloıd Pıocess के ऊपर के प्रदेश पर टकोरने से अग्रवाहु ऊपर उठ जाती है )

६–७ ग्रैवेय खण्ड (C Seg ) मे रोग हो तो Tııceps Jerk लुप्त हो जाता है।

७–१२ पृष्ट सम्बन्धी खण्डो (Dorsal Segments) मे रोग हो तो Abdominal Reflexes जिनके होने के लिये केवल प्रान्त (Peripheral) नाडियो के Sensory तथा Motor सूत्रो का स्वस्थ होना ही आवश्यक नही पर Cord के अन्दर विद्यमान सज्ञावाही और चेष्टावाही सूत्रो का (Pyramidal Tract सहित) भी स्वस्थ होना आवश्यक है, लुप्त हो जाते है।

२ कटिप्रदेशीय खण्ड (२ Lumber) मे रोग हो तो Cremasteric Reflex लुप्त हो जाता है।

३–४ कटि प्रदेशीय खण्ड (३-४ Lumber) मे रोग हो तो Knee Jerk लुप्त हो जाता है।

१–२ जघन सम्बन्धी खण्डो (१-२ Sacral Seg.) मे रोग हो तो Ankle Jerk लुप्त हो जाता है। इसी तरह Plantar Reflex भी लुप्त हो जाता है अर्थात् पादतल पर पेन्सिल या दियासलाई द्वारा खरोचने से अगूठा नीचे या पादतल की ओर जैसे मुड़ जाना चाहिये और पाव, गुल्फ सधि पर ऊपर की ओर मुड़ जाना चाहिये वैसा नही होता। हा जानु तथा वक्षण सधि पर जाघ मे न्यूनाधिक सकोच हो जाता है। सुषुम्ना मे रोग अधिक हो तो पॉव का अँगूठा नीचे की ओर फैलने (Extend) के स्थान पर ऊपर की ओर सकुचित (Flexed) होने लगता है तथापि साधारणत· व्यवहार मे इसे अगूठे का प्रसरण (Extention of the Great Toe या Extensor Plantar Response) कहा जाता है। रोग और भी अधिक हो तो तलुए पर ही नही पर टॉग के किसी प्रदेश पर भी अकस्मात् उत्तेजना के पडने से यह Extensor Response हो जाता है।

**मूत्र-मल सम्बन्धी स्वयं चेष्टाः**—Bladder **तथा** Rectum Reflexes

२-३ जघन सम्बन्धी खण्डो (२-३ Sacral Sag.) से प्रारम्भ होकर Parasympathetic सूत्र (Nervi erigentes या Pelvic Splanchnic n. के द्वारा) मूत्राशय के मास तथा उसके द्वार या Sphincter मे आते हैं और वे मूत्राशय को तो Visceromotor सूत्रो द्वारा संकुचित करते तथा मूत्राशय द्वार (Sphincter) को Inhibitor सूत्रो द्वारा शिथिल करते हैं।

साथ ही १-२ कटि प्रदेशीय खण्डो (Lumber Seg.) मे से Sympathic सूत्र भी Hypogastric Nerve (Pelvic Plexuses) के द्वारा मूत्राशय के मास तथा उसके द्वार (Sphincter) मे आते है जो उत्तेजित होने पर अपने Inhibitory सूत्रों द्वारा मूत्राशय मास को शिथिल करते एव द्वार को अपने Motor सूत्रो द्वारा बन्द (Contract) कर देते है। इन दोनो प्रकार के सूत्रो के ऊपर मस्तिष्क का नियत्रण दोनो ओर से ऊपर से आये चेष्टा सूत्रो (Upper motor Neurones) द्वारा कायम रहता है जिससे व्यक्ति चाहे तो मूत्र को न प्रवृत्त होने दे । जब कटि प्रदेशीय सुषुम्ना से ऊपर-ऊपर का उसका कोई खण्ड दोनों ओर ही रुग्ण हो जाय तो स्पष्ट है कि मूत्र पर हमारे मस्तिष्क का नियत्रण शिथिल हो जाता है जिससे मूत्र को प्रवृत्त करने का तथा मूत्र को रोकने का स्वाभाविक Reflex अपूर्ण या अधूरा हो जाता है। मूत्र को प्रवृत्त करने का Reflex निर्बल हो जाय तो रोगी मूत्र करना चाहता है पर वह देर से प्रवृत्त होता है। यदि मूत्र को रोकने वाला Reflex निर्बल हो गया हो तो मूत्र बिना प्रवृत्त किये भी जल्दी मे निकल पड़ता है (Precipitancy of Micturition) इनमे से पहला Reflex और भी निर्बल होता जाय तो मूत्राघात (Retention of Urine) का लक्षण हो जाता है । इन लक्षणों से सुषम्ना काण्ड के रुग्ण होने का अनुमान कर लिया जाता है।

इसी प्रकार २-३ जघन सम्बन्धी खण्डो (२-३ Sacral Segments) से निकले सूत्र Pelvic Splanchnic Nerves के अन्दर विद्यमान Viscero-motor सूत्रों के द्वारा मलाशय को सकुचित कर तथा मल द्वार को खोलकर मल प्रवर्तन करते है । Hypogastric या Pelvic Plexus के द्वारा आये Sympathetic सूत्र उत्तेजित हो के मलाशय के मास को शिथिल एव गुद द्वार (Anal Sphincter) को बन्द कर देने का कार्य करते है, परन्तु ऊपर से इन पर मस्तिष्क का नियत्रण रहता है पर सुषुम्ना काण्ड मे रोग होने पर मलाशय सम्बन्धी (Rectal) Reflex पर मस्तिष्क का नियत्रण निर्बल हो जाता है। जिससे मलावरोध (Retention) का लक्षण हो जाता है और बाद मे बिना इच्छा के ही मल के निकल जाने (Incontinence) का लक्षण भी होने लगता है ।

त्वचा पर की सज्ञा या Sensation को देखकर भी यह कहा जा सकता है कि सुषुम्ना काण्ड का कौन सा खण्ड रुग्ण है। त्वचा पर के स्पर्श, वेदना, ऊष्मा तथा शीत सम्बन्धी सज्ञाओ के वहन करने वाले सूत्र पश्चिम मूलो द्वारा

सुषुम्ना काण्ड मे प्रवेश करते है और वहाँ Posterior Horns के Substantia Gelatinosa के सेलो मे समाप्त हो जाते है। वहाँ से दूसरे सूत्र आरम्भ होकर नीचे के भाग मे तो उपरले खण्ड (Segment) तक और ऊपर के भाग मे ५-६ खण्ड तक ऊपर चढ़कर फिर दूसरी ओर क्रास कर जाते है एव उधर के Spinothalamic Tract (Antero-lateral Tract मे) द्वारा ऊपर चढ के Medial Lemniscus के साथ Thalamus मे समाप्त हो जाते है ।

मास, अस्थि आदि के सज्ञा के वहन करने वाले गहरे सज्ञावाही या स्थिति सज्ञावाहक सूत्र (Sense of Position सम्बन्धी सूत्र) सुषुम्ना काण्ड मे प्रवेश करके उसी ओर के Posterior Column या Funiculus मे ऊपर चढ जाते है। जाघो के सज्ञावाही सूत्र अन्दर की ओर ऊपर चढते है इन्हे Tract of Gall या Fasciculus Gracilis कहते है। बाहुओ से आये गहरे सज्ञा सूत्र इनके बाहर की ओर ऊपर चढते है इन्हें Tract of Burdach या Fasciculus Cuneatus कहते है। ऊपर Medulla Oblongata मे ये क्रमश: Gracile तथा Cuneate Nuclei मे समाप्त हो जाते है। निचले पृष्ट सम्बन्धी खण्डो (Lower Dorsal Segments) तक के सूत्र Gracile मे और इनसे ऊपर के खण्डो से आये सूत्र Cuneate Nucleus मे समाप्त होते है। इनमे से आरम्भ हुए दूसरे सज्ञावाही सूत्र Medulla मे दूसरी ओर Fillet या Decussation of the Lemnisci के रूप मे क्रास करके उधर Medial Lemniscus के रूप मे चढ़कर Thalamus के Vetral Nucleus मे समाप्त हो जाते है। वहाँ से तीसरे गहरे सज्ञावाही सूत्र आरम्भ होके Internal Capsule के पिछले भाग मे से होते हुए Fissure of Rolando के पीछे के सज्ञा क्षेत्र मे सज्ञा को पहुँचा देते है।

बाहुओ की त्वचा के सज्ञावाही सूत्र २ ग्रैवेय (२-Cervical) खण्ड से २ पृष्ट सम्बन्धी (Thoracic Segment) खण्ड तक आते है। धड के सज्ञा सूत्र २ पृष्ट सम्बन्धी (२-T) से, १-कटि सम्बन्धी सम्बन्धी खण्ड (१-L) तक आते है। जघाओ के सज्ञावाही सूत्र २ कटि सम्बन्धी (२-L) खण्ड से, २ जघन सम्बन्धी (२-Sacral) खण्ड तक आते है। इस प्रकार :—

| | |
|---|---|
| २-३ ग्रैवेय खण्ड (२-३ C) | मे शिर के पीछे के भाग तथा ग्रीवा के पिछले तो उपरले-उपरले तथा बाहर और आगे के सारे प्रदेश से संज्ञा सूत्र आते है। |

| | |
|---|---|
| ४ ग्रैवेय खण्ड (४-C) | मे Clavicle, प्रथम पर्शुका मध्य देश, Deltoid के प्रदेश, तथा ग्रीवा के पश्चिम प्रदेश से। |
| ५ ग्रैवेय खण्ड (५-C) | मे ऊर्ध्व बाहु तथा अग्रबाहु के बाहर-बाहर के अगले पिछले प्रदेश से, |
| ६ ग्रैवेय खण्ड (६-C) | मे ऊर्ध्व बाहु तथा अग्रबाहु के आगे पीछे के बाहर-बाहर के तथा हाथ के बाहर-बाहर के अगूठे वाले प्रदेश से, |
| ७ ग्रैवेय खण्ड (७-C) | मे हाथ के आगे पीछे के बीच की अगुलियो वाले प्रदेश से तथा ऊर्ध्व बाहु तथा अग्रबाहु के पिछले केन्द्रीय प्रदेश से, |
| ८ ग्रैवेय खण्ड (८-C) | मे अग्रबाहु के अन्दर से तथा हाथ के अन्दर-अन्दर के १½ अगुलियो के प्रदेश से, |
| १ पृष्ट प्रदेशीय खण्ड (१-D) | मे अग्रबाहु तथा कुछ अश मे ऊर्ध्व बाहु के अन्दर-अन्दर के प्रदेश से, |
| २-१२ पृष्ट प्रदेशीय खण्डो (२-१२ D) | मे छाती तथा कोष्ठ के ऊपर से नीचे के क्रमश १२ प्रदेशो से, |
| १ कटि प्रदेशीय खण्ड (१-L) | मे नाभि से नीचे के जघा तथा अण्ड प्रदेश से, |
| २ कटि प्रदेशीय खण्ड (२-L) | मे ऊर्ध्व जघा के बाहर के भाग उपरले-उपरले अग्रिमभाग से, |
| ३ कटि प्रदेशीय खण्ड (३-L) | मे ऊर्ध्व जघा के निचले अग्रिम तथा सारे आभ्यन्तर प्रदेश से, |
| ४ कटि प्रदेशीय खण्ड (४-L) | मे निम्न जघा, आभ्यन्तर गुल्फ और पैर के अगूठे वाले आगे पीछे के प्रदेश से, |

| | |
|---|---|
| ५ कटि प्रदेशीय खण्ड (५-L) | मे निम्न जघा के बाहर के बहुत से अगले तथा कुछ पिछले भाग से तथा पाद पृष्ट पर के अन्दर के बहुत से प्रदेश से, |
| १ जघन सम्बन्धी खण्ड (१-S) | मे अधो जघा के पीछे नीचे के एडी के प्रदेश तथा पादतल के बाहर के १½ अगुलि के प्रदेश से तथा उसके साथ लगते पादपृष्ट के वीची वाले स्वल्प प्रदेश से, |
| २ जघन सम्बन्धी खण्ड (२-S) | मे उर्ध्व जघा तथा अधो जघा पर के पीछे के मध्य के बडे प्रदेश से, तथा पादपृष्ट और पाद तल के स्वल्प से वीची वाले प्रदेश से, |
| ३ जघन सम्बन्धी खण्ड (३-S) | मे गुदा, सीवन, जननेन्द्रिय प्रदेश से, |

सज्ञावाहिनिया आती है जिससे इन खण्डो मे रोग के होने पर सज्ञा की विषमता (Paraesthesia) या शूल के लक्षण हो जाते है। सक्षेपत ५-ग्रैवेय खण्ड में रोग हो तो चारो शाखाओ मे स्तम्भयुक्त निर्बलता Quadriplegia का लक्षण हो जाता है। ७-ग्रैवेय खण्ड मे रोग होने से उरु स्तम्भ का लक्षण होता है। ग्रैवेय ८, पृष्ट सम्बन्धी खण्ड १ मे, रोग हो तो धड तथा टागो मे स्तम्भ होता है। ६ पृष्ट सम्बन्धी खण्ड मे रोग हो तो कोष्ठ और टागो मे स्तम्भ का लक्षण होता है। निचले पृष्ट सम्बन्धी खण्डो तथा उपरले कटि सम्बन्धी खण्डो मे रोग होने मे उरुस्तम्भ का लक्षण होता है। जघन सम्बन्धी ३-४ खण्डो मे रोग हो तो मल-मूत्र रोध का लक्षण होता है।

**सुषुम्ना काण्ड (Cord) के रुग्ण होने के प्रधान कारण :—**

**(१) अभिघात (Injury)**

किसी सवारी या ऊंचाई पर से नीचे गिर जाने पर पृष्ट वंश पर चोट लगकर किसी कसेरु की Laminae के दब जाने या कसेरुओ के बीच की किसी टिकिया (Disc) के स्थान भ्रष्ट हो जाने से सुषुम्ना काण्ड (Cord) को क्षति पहुच जाती है। ग्रीवा प्रदेश मे आघात लगकर बहुधा ५-६वे कसेरु को धक्का पहुचता है तथा उनमे अस्थिभग या सधि भ्रश का रोग हो जाता है।

इसी प्रकार दुर्घटनाओ के कारण पृष्ट वंश मे ११-१२वे कसेरु को बहुधा आघात पहुचता और उनमे भग (Fracture) या भ्रश (Dislocation) हो जाता है। इसी प्रकार ऊपर से नीचे गिर जाने पर व्यक्ति पाव के भार गिरे तो कटि प्रदेश पर आघात लगता है और उमका प्रथम कसेरु या उसके पास-पास के कसेरु बहुधा आहृत हुआ करते है। दुर्घटनाओ मे ग्रीवा मे सहसा आगे की तरफ खीच पड जाती है अर्थात् उसमे तीव्र Flexion हो जाता है तब सुषुम्ना काण्ड पर भी खीच पड जाने से उसमे चोट पहुच जाती है। ऊपर कहे गये लक्षणो से यह निश्चय किया जा सकता है कि सुषुम्ना काण्ड के किस प्रदेश पर आघात पहुचा है। उदाहरणत यदि ऐसे रोगी की दोनो बाहुए शिथिल-सी होकर धड़ के साथ सटी हुई पड़ी हो तो समझ लेना चाहिए कि ग्रीवा मे सुषुम्ना काण्ड के ५-६वे खण्डो पर आघात पहुचा है। यदि बाहे धड से कुछ हटकर (Abducted) और कोहणियो तथा कलाईयो पर सकुचित होकर Pronated अवस्था मे छाती पर पड़ी हो तो समझना चाहिए कि ग्रीवा के ७वे खण्ड (Segment) पर आघात पहुचा है। चोट लगने के बाद धक्के या Shock के कारण कुछ दिन तक मासपेशिया शिथिल हो जाती है। सुषुम्ना काण्ड के क्षत प्रदेश से नीचे के प्रदेश मे सर्व Reflexes लुप्त हो जाते है। दोनो टागो मे शिथिलता (Flaccidity) होती है। मल-मूत्र भी अवरुद्ध हो जाते है और मूत्राशय के भर जाने पर मूत्र बूद-बूद करके निकलने लगता है क्योकि मल-मूत्र सम्बन्धी Reflexes लुप्त हो जाते है। २-३ सप्ताह बाद फिर मृत हुई शाखाओ मे स्तब्धता (Spasticity) का लक्षण हो जाता है और तब Plantar Reflex ऊपर की ओर (Dorsiflexion) होने लगता है। Tendon Reflexes प्रकट हो जाते है और मासपेशिया ठीक होने लगती हैं। Paralysis किन मासपेशियों मे है यह पता लगाके सुषुम्ना काण्ड के किस खण्ड मे आघात पहुंचा है यह पता लग सकता है। रीढ की हड्डी पर स्पर्शक्षमता जहा है वहां ही चोट का अनुमान कर लेना चाहिए। यदि सज्ञानाशक लक्षण हो तो उसकी ऊपर की सीमा का पता लगाने से सुषुम्ना का कौन-सा खण्ड दब गया है, यह जाना जा सकता है।

**(२) सुषुम्ना काण्ड सम्बन्धी क्षय रोग :—**(Spinal Caries)

पृष्ट वंशास्थि मे क्षय रोग जनित विद्रधि (Cold Abscess) के हो जाने पर कभी-कभी सुषुम्ना काण्ड दब जाता है या उसके कारण सुषुम्ना काण्ड के बाह्यावरण पर (अर्थात् Esidural Space मे) क्षयजनित अंकुरों

(Granulations) के हो जाने या Pachymeningitis से Cord कुछ दब जाता है और उसमे श्वयथु (Oedema) हो जाता है। ऐसी अवस्था मे वहा की सौषुम्न नाडी के पिछले Root के दब जाने से धड के चारो ओर या किसी शाखा मे तीव्र शूल का लक्षण होता है जो हिलने-डुलने से बढता है। पृष्ट वंश मे कुछ विषमता या स्पर्शाक्षमता या स्तब्धता का लक्षण भी होता है। बाद मे टागो मे स्तम्भ भी हो जाता है। उनमे सुप्तता, चिमचिमाहट के लक्षण भी होते है इसे क्षय जनित उरुस्तम्भ कहा जाता है। क्षय रोग के प्रकट होने के बाद इसकी पहचान सुगम है। क्षय रोग के प्रकट होने से पहले उरुस्तम्भ का लक्षण हो जाय तो इस रोग का पहचानना कठिन होता है। यदि क्षय रोग ठीक हो जाय, उसके कारण उत्पन्न श्वयथु Oedema भी शान्त हो जाय तो सुषुम्ना काण्ड फिर से ठीक हो जाता है। परन्तु जब टागो मे स्तम्भ के स्थान पर शिथिलता आ जाय और उनमे सकोच (Flexion) हो जाय तो फिर यह रोग अच्छा नही होता।

**(३) सुषुम्ना काण्ड सम्बन्धी फिरंग रोग :—** (Syphilitic Myelitis **या** Meningomyelitis)

सुषुम्ना काण्ड के किन्ही १-२ खण्डो के आवरणो (Pia तथा Arachnoid) मे फिरगजनित Gumma के उत्पन्न हो जाने से वहा की रक्तवाहिनियो मे अवरोध (Endarteritis) हो जाता है और काण्ड के बाहर-बाहर के सूत्रो मे कुछ क्षीणता (Degeneration) का लक्षण हो जाता है इसके कारण पीठ मे या धड़ के चारो ओर शूल होने लगता है जो पश्चिम मूलो (Poste. Roots) के ग्रस्त होने का सूचक है। फिर क्रमश उरुस्तम्भ का लक्षण प्रकट हो जाता है एव मूत्र पर नियत्रण निर्बल हो जाता है। पैरो मे या उनकी अगुलियो मे सज्ञा सम्बन्धी विकृति के लक्षण भी हो सकते है। फिरग-जनित उरुस्तम्भ का रोग छोटी आयु या मध्यम आयु मे ही होता है।

**(४) पृष्ट वंशास्थि में कैन्सर :—**(Vertebral Carcinoma)

बडी आयु के किसी व्यक्ति मे स्तन ग्रन्थि, या फुफ्फुस या प्रोस्टेट मे कैन्सर प्रारम्भिक अवस्था मे हो या शल्यकर्म द्वारा वहा से उसे निकाला गया हो तो उसके सेल पृष्ठ वशास्थि मे पहुचकर वहा रोहण कर सकते है जिससे अनेक कसेरुओ मे शीघ्र-शीघ्र कैन्सर प्रसरण कर जाता है जिस कसेरु मे दर्द होता है वहां वह हर समय रहता है। सेकने से या आराम से कम नही होता।

वहां से किसी एक Inter Vertebral Foramen के द्वारा यह अन्दर स्रोत (Canal) मे भी प्रसरण कर जाता है। जिससे वहा का सुषुम्ना मूल (Root) दब जाता है उसके आवरण (Meninges) के दब जाने से तत्सम्बन्धित प्रदेश मे अति तीव्र शूल का लक्षण होना है, शूलयुक्त प्रदेश पर स्पर्श सज्ञा की न्यूनता भी होती है, हिलने-डुलने से यह शूल अधिक होता है, जिससे रोगी पृष्ट वशास्थि तनाये हुए (Rigid) रखता है। इस रोग के कारण उरुस्तम्भ का लक्षण १-२ दिन के अन्दर-अन्दर ही प्रकट हो जाता है इस शूलयुक्त उरुस्तम्भ को Paraplegia Dolorosa कहते है। पृष्ट वशास्थि मे स्पर्शाक्षमता और स्तब्धता हो तथा रुग्ण व्यक्ति मे कृशता का लक्षण हो तो इस रोग का सन्देह दृढ हो जाता है। इस रोग के कारण पृष्ट वशास्थि मे कोई विषमता नही होती। पृष्ट वशास्थियो के गल जाने या Soft हो जाने की प्रकिया को X-Ray द्वारा जाना जा सकता है।

**पृष्ट वंशास्थि की किसी टिकिया का स्थान भ्रश :—**(Protrusion या Herniation of the Intervertebral Discs)

पृष्ट वशास्थि के कसेरुओ (Vertebrae) के वीच-बीच की टिकियो (Discs) का बाहर-बाहर का कठोर सोत्रिक भाग Annulus Fibrosus कहाता है तथा बीच का मृदु एव लचकीला भाग Nucleus Pulposus कहाता है। बाहर का कठोर भाग आस-पास के कसेरुओ से बधा होता है। इन टिकियो के बीच का भाग Hyaluronic Acid से बना बहुत चिप-चिपा एव मृदु होता है। उसके कारण कमर मे लचकीलापन रहता है। बडी आयु मे टिकियो का यह मृदु भाग शुष्क होकर कुछ छोटा पड जाता है जिससे टिकियो को कसेरुओ से बाधने वाले सूत्र भी ढीले पड जाते है। पृष्ट वश के कसेरु तथा टिकिया पीछे की ओर से Posterior Common Ligament से ढकी हुई एव सुरक्षित रहती है पर कटि प्रदेश मे यह स्नायु इन्हे पूर्णतया नही ढकती। इसीलिए बडी आयु मे जब कोई व्यक्ति आगे पडे बोझ को झुककर सहसा उठाने का यत्न करता है या किसी प्रकार से भी उसके कटि कसेरुओ पर खींच पड जाती है तो कटि प्रदेशीय कोई टिकिया टूट सकती है जिससे उसके अन्दर का मृदु भाग (Nucleus Pulposus) पीछे की ओर पृष्ट वश गुहा (Canal) मे स्थान भ्रष्ट हो जाता है। इससे कटि प्रदेश मे तो बहुधा ५वी L—कसेरु और Sacrum के बीच की टिकिया के खिसकने से ५वी कटि प्रदेशीय सौषुम्ननाड़ी (५—Lumber Spinal Nerve) या प्रथम जघन सम्बन्धी

नाडी (१—Sacral Spinal Nerve) दब जाती है। इस प्रकार टिकिया के स्थान भ्रष्ट हो जाने से एक तो स्थानिक भारी दर्द होने का लक्षण होता है जिसे कटिशूल (Lumbago) कहते है दूसरा टाग मे गृध्रसीशूल (Sciatica) होने का लक्षण होता है अथवा Femoral Nerve (Ant Crural Nerve) के ग्रस्त होने से Anterior Femoral Cutaneous तथा Lateral Femoral Cutaneous नाडियो के क्षेत्र मे अर्थात् ऊर्ध्व जघा के अग्रिम तथा बाह्य पृष्टो पर सज्ञा सम्बन्धी विकृति (Paraesthesia) के लक्षण होते है। नीचे पैर के बाहर-बाहर के किनारे पर दर्द हो तो १–Sacral Spinal Nerve दबी हुई समझे। यदि दर्द पैर के अन्दर-अन्दर के किनारे पर हो तो ५—Lumber Spinal Nerve दबी हुई समझनी चाहिए।

ग्रीवा मे ५वी तथा ७वी कसेरुओ के बीच मे तथा पृष्ट कसेरुओ के निचले भाग मे इसी प्रकार झटका लगकर किसी टिकिया के पिछली ओर खिसक जाने से सुषुम्ना काण्ड न्यूनाधिक दब जाता है। जिससे ग्रीवा अथवा पृष्ट मे पहले तो स्तब्धता (Stiffness) का लक्षण होता और फिर एक या दोनो बाहुओ मे धीरे-धीरे स्तम्भ (Spasticity) या बाहु शूल अर्थात् Brachial Neuritia का लक्षण हो जाता है । पृष्ट प्रदेश मे इस रोग के होने पर टागो मे स्तब्धता का लक्षण हो जाता है । X-Ray करने पर पृष्ट वशास्थि मे विषमता (Loss of Curvature) Scoliosis तथा ग्रस्त हुई टिकिया का प्रदेश तग हुआ-हुआ दीखता है।

### (६) मस्तिष्क गत विषम ज्वर :—(Cerebral Malaria)

विषम ज्वर (Subtertion) के कारण मस्तिष्क मे सिरावरोध (Thrombosis) होकर समीप के कुछ क्षेत्र का पोषण कम हो जाने (Cerebral Softening) से बाहुओ, टागो मे स्तब्धता (Spasticity) युक्त निर्बलता का लक्षण हो सकता है । पर यह उरुस्तम्भ स्थायी नही होता । मस्तिष्क मे धमनी रोग Arteriosclerosis होने से भी दोनो टागो मे स्तब्धता होती है।

### (७) सुषुम्ना काण्ड के पश्चिम तथा बाह्य स्तम्भो में क्षीणता :—Combined Degeneration of the Spinal Cord, Postero Lateral Sclerosis)

कभी-कभी ४०-६० वर्ष की आयु के ऐसे व्यक्तियो मे जिनमे घातक पाण्डु (Pern Anaemia) का रोग होता है, या जिनमे आमाशय और आत के

Achlorhydria आदि किसी चिर रोग के कारण विटामिन $B_{12}$ की न्यूनता हो जाती है, सुषुम्ना काण्ड के दोनो ओर के पश्चिम तथा बाह्य स्तम्भो के नाडी सूत्रो के खोलो में क्षीणता का लक्षण हो जाता है, अर्थात् उन सूत्रो का Myelin से बना खोल फैंट मे परिवर्तित होता जाता है । खोलो मे क्षीणता के बढते जाने के बाद अन्त मे सूत्र (Axis Cylinders) भी क्षीण हो जाते है। क्षीणता की प्रक्रिया पहले-पहले पश्चिम स्तम्भो (Columns) मे होती और वहा भी पहले जघा सम्बन्धी सूत्रो (Funiculus Gracilis) मे अर्थात् सुषुम्ना के निम्न पृष्ट सम्बन्धी भाग मे फिर बाद मे बाहु सम्बन्धी सूत्रो (Fasciculus Cuneatus) मे होती है । फिर यही प्रक्रिया बाह्य स्तम्भो (Lateral Columns) मे हो जाती है और फिर शरीर मे जाने वाले नाडी सूत्रो (Peripheral Nerves) मे भी हो जाती है । उपर्युक्त विकृति के अनुसार पहले तो पैरो की अगुलियो के सिरो मे तथा पौंचो मे सज्ञा मम्बन्धी लक्षण जैसे सुप्ति, चिमचिमाहट (Tingling), दाह या दर्द, शीतलता आदि के लक्षण होते हैं । पाव मे सज्ञा नाश का लक्षण न्यूनाधिक होता है । पिंडलियो मे स्पर्शाक्षमता या दबाने से दर्द होने का लक्षण होता है। फिर हाथों की अगुलियो मे भी ये ही सज्ञा सम्बन्धी लक्षण होने लगते है और फिर ये लक्षण टागो मे ऊपर की ओर बढते जाते है। पैरो मे स्थिति सज्ञा (Sense of Position) भी घटती जाती है। इससे टागे निर्बल और भारी प्रतीत होती तथा चलने मे लडखडाती सी है । अधेरे मे यह अस्थिरता और बढ जाती है। उनमे विजली की सी चसक मारने वाली दर्द भी हो सकती है। बाद मे सुषुम्ना काण्ड के बाह्य स्तम्भो मे क्षीणता की प्रक्रिया के होने के कारण टागो मे स्तब्धता युक्त निर्बलता या उरुस्तम्भ का लक्षण हो जाता है । स्पष्ट है कि यदि टागो मे सज्ञा सम्बन्धी लक्षण या सुप्ति का लक्षण प्रबल हो तो टागो मे शिथिलता (Flaccidity) युक्त निर्बलता होती है तथा गहरे Reflexes मन्द हो जाते हैं । यदि बाह्य स्तम्भो मे रोग प्रबल हो तो टागो मे स्तब्धता युक्त निर्बलता होती है और तब ऐसी अवस्था मे Knee Jerk तथा Ankle Jerk प्रबलता से होते और Plantar Reflex Extensor होता है बाहुओ मे इस रोग का प्रभाव होने पर हाथ की छोटी-छोटी पेशिया सूखने लगती हैं।

सुषुम्ना काण्ड के पश्चिम तथा बाह्य सूत्रो मे क्षीणता के बढ जाने पर मूत्र पर ऊपर का नियन्त्रण शिथिल हो जाता है । पहले तो उसका रोकना कठिन हो जाता, जिससे वह कपडो मे निकल जाता है, बाद मे उसका प्रवृत्त

करना कठिन हो जाता है । पुंस्त्व शक्ति भी नष्ट हो जाती है। रक्त मे Macrocytic Anaemia (वातिक पाण्डु) का लक्षण होता है। बुद्धि और स्मृति भी मन्द हो जाती है। इस प्रकार यदि Achlorhydria, Extensor Plantar Response, टागो की निर्बलता, पैरो मे सुप्ति, चिमचिमाहट तथा पाण्डुता आदि लक्षण हो तो इस रोग के होने का निश्चय हो जाता है ।

**(८) पृष्ठवंशार्बुद (Spinal Meningioma, Spinal Neurofibroma) के कारण उरुस्तम्भ**

सुषुम्ना सम्बन्धी अर्बुदो मे से ८० प्र० श० सुषुम्नावरणो मे होते है । सुषुम्नावरणो मे होने वाले अर्बुद अर्थात् Meningioma तथा Neurofibroma धीरे-धीरे बढते है। इनके द्वारा (Cord) के दब जाने से पृष्ठ वश मे मन्द-मन्द शूल रहता है जो खासने, छीकने, हिलने-डुलने से होता है । फिर किसी (Thoracic) सौषुम्न नाडी के पिछले मूल के दब जाने से कमर या पेट के किसी प्रदेश मे दर्द होने लगता है या एक बाहु या जाघ मे दूर तक जाने वाला (Shooting) शूल होने लगता है जो खासने, छीकने से और बढता है फिर सुषुम्ना के Pyramidal मार्ग के कुछ दब जाने से पहले एक टाग मे या बाहु मे जिधर अर्बुद होता है स्तम्भ तथा निर्बलता होती और कुछ काल बाद फिर दूसरी मे भी हो जाती है उधर के स्थिति (Position) वाहक सज्ञा सूत्रो के दब जाने से उधर स्थिति सज्ञा कम हो जाती साथ ही दूसरी ओर से क्रास करके आए वेदना और तापवाहक सूत्रो (Spinothalamic) के दब जाने से उधर सज्ञा नाश का लक्षण (Brown Sequard Syndrome) होता है। ऐसी अवस्था मे सुषुम्ना द्रव (Cerebrospinal Fluid) की परीक्षा करने से उसमे प्रोटीन की मात्रा ५००% या इससे भी बढी हुई हो (नार्मल १०० सी० सी० मे ३० मिलि०) रग पीला हो, उसमे सेल्स न हो (Froin's Syndrome) तो अर्बुद का सन्देह हो जाना चाहिए। सुषुम्ना काण्ड के अन्दर की झिल्ली Ependyma मे होने वाले अर्बुदो को Glioma कहा जाता है अधिकत. ये Ependymoma होते है ये बहुत धीरे-धीरे बढते है। सुषुम्ना के निचले सिरे या Cervicothoracic प्रदेश मे होते है इनके कारण सुषुम्ना के दब जाने से एक जाघ मे निर्बलता और स्तब्धता का लक्षण होता है । बाद मे कुछ-कुछ Brown Sequard Syndrome भी होता है ।

**(९) वृद्धावस्था सुलभ पृष्ट वंशास्थि रोग** (Spondylosis **या** Hypertrophic Spondylitis) —

वृद्ध व्यक्तियो की कटि प्रदेशीय या ग्रीवा प्रदेशीय कसेरुओ मे अति वृद्धि (Osteophyte Formation) हो जाने से कसेरुओ के बीच के सोत तग हो जाते है एव सुषुम्ना या नाडी मूल दब जाते है। जिससे गृध्रसी शूल का रोग तथा कटि प्रदेश मे शूल या कन्धे और ऊर्ध्व बाहुओ मे शूल होने का रोग हो जाता है जो हिलने से बढता है। रीढ की डड्डी में स्तब्धता भी होती है। टागो मे Spastic Paraplegia का लक्षण होता है।

**सुषुम्ना काण्ड के रुग्ण होने का प्रधान लक्षण—उरुस्तम्भ** (Paraplegia):—

सुषुम्ना काण्ड के उपर्युक्त रोगों मे ऊपर से उतरने वाले चेष्टा सूत्रो (Pyramidal Tract) के ग्रस्त हो जाने से हाथ-पाव की मासपेशियो पर मस्तिष्क का नियत्रण उठ जाता है। जितना ये सूत्र अधिक रोग ग्रस्त होते जाते उतना-उतना शाखाओं पर नियत्रण निर्बल होता जाता है। शाखाओ मे २ प्रकार की मासपेशिया है। (१) प्रसारक (Extensors), (२) सकोचक (Flexors)। पैरो मे भी जो मासपेशिया उन्हे तलुए की तरफ मोड़ती है वे प्रसारक होती है जो पैरो को ऊपर पाद पृष्ट की तरफ झुकाती है वे संकोचक (Flexors) होती है। शाखाओ मे उत्पन्न हुई यह निर्बलता सकोचक मास-पेशियों मे विशेष होती है। इस प्रकार पहले पहल रोगी को अपने हाथो, पैरो को सकुचित करने मे कठिनता प्रतीत होने लगती है। अर्थात् पैरो का Dorsi-flection कुछ कठिनता से होता है। इसके बाद टागो को सकुचित करने मे कठिनता होती है।

शाखाओ मे निर्बलता की वृद्धि के साथ-साथ मासपेशियो मे स्तम्भ (Tone) की वृद्धि हो जाती है। प्रसारक मासपेशियो मे सकोचक मासपेशियो की अपेक्षा स्तम्भ प्रबल होता है। अत हम यदि रोगी की शाखाओ को सकुचित करना चाहे तो उसकी प्रसारक मासपेशियो मे स्तम्भ के होने के कारण ऐसा करना कठिन होता है। Pre Rolandic Area से प्रारम्भ होकर नीचे सुषुम्ना काण्ड के Anterior Horns तक आने वाले चेष्टा (Pyramidal) सूत्रो के ऊपर के नियत्रण के कम हो जाने पर, ऊपर Brain Stem के Nuclei से आरम्भ होकर नीचे Anterior Horns तक आने वाले Extra Pyra-midal Tracts के सूत्रो के द्वारा शाखाओ की मासपेशियां सदा स्तम्भ की

अवस्था मे रहती है। इस अवस्था को उरुस्तम्भ की प्रथम अवस्था या स्तम्भावस्था (Paraplegia in Extension) कहते है। ऐसी अवस्था मे टांगो मे सकोच (Flexion) के कम होने से जमीन से टागो को उठाने मे कठिनता होती है। रिक्षा, टागे, गाडी आदि पर चढने मे भी कुछ कठिनता होने लगती है। टागो के सीधा तथा स्तब्ध रहने से अगूठा जमीन के साथ चोट खाने लगता है। दोनो टागें स्तब्घ ही नही परस्पर समीपस्थ (Adducted) भी हो जाती है। इस अवस्था मे Tendon Reflexes तीव्रतर हो जाते हैं, Abdominal Reflex लुप्त हो जाता है Plantar Reflex ऊपर को हो जाता है (जिसके Flexor होने पर भी उसे Extensor कहते है)

सुषुम्ना काण्ड के जिस ओर के खण्ड मे रोग होता है उधर की टाग मे पहले उरुस्तम्भ होता है और बाद मे यदि उधर के ऊपर जाने वाले सज्ञावाही सूत्र समूहो पर भी दबाव पड जाय तो ग्रस्त खण्ड से सबन्धित दूसरी ओर की त्वचा मे स्पर्श, वेदना तथा शीतोष्ण की प्रतीति कम हो जाती है। इस ग्रस्त हुए खण्ड से नीचे के Cutaneous Rflexes भी लुप्त हो जाते है। गहरे सज्ञावाही सूत्र समूह के दब जाने से जिधर रोग होता है उधर की टाग मे स्थिति सज्ञा (Postural Sensation) कम हो जाती है जब सारे खण्ड पर ही दबाव बढ जाता है तब दोनो टागो मे स्तब्धता आ जाती है तथा सज्ञानाश का लक्षण भी दोनो ओर (Bilateral) हो जाता है तथा तब मल-मूत्र पर नियन्त्रण भी शिथिल हो जाता है (Loss of Sphincter Control) सुषुम्ना काण्ड के जिस प्रदेश पर दबाव पड जाता है उसके नीचे के भाग के सुषुम्ना द्रव मे प्रोटीन बढकर ३ प्रतिशत तक हो जाता है (नार्मल २%)।

कुछ काल बाद सुषुम्ना काण्ड के रोग के बढ जाने पर जब ये Extra Pyramidal Tract के सूत्र भी रोग ग्रस्त होने लगते है कि जिनके द्वारा शाखाओ की प्रसारक मांसपेशिया ऊपर Brain Stem के साथ सम्बन्वित थी तो इनका स्तम्भ कम होने लगता है। अब सकोचक मासपेशियो का स्तम्भ जो कि Spinal Reflex Arcs के ऊपर निर्भर है अधिक स्पष्ट प्रतीत होने लगता है। जिससे एक तरफ तो Knee तथा Ankle Jerks जो प्रसारक मासपेशियो की स्तब्धता का सूचक होते है लुप्त हो जाते है और दूसरी ओर टागे, जानु पर तथा वक्षण पर ऊपर की ओर सकुचित हो जाती है अर्थात् वे निर्बल, स्तब्ध तथा सकुचित दीखती है। इस अवस्था मे टागो को फैलाने मे बल लगाना पड़ता है, फैला भी दे तो फिर वे सकुचित हो जाती है। इस अवस्था को सकोच युक्त उरुस्तम्भ (Paraplegia in Flexion) कहते है। प्रारम्भ मे स्तब्धता युक्त

उरुस्तम्भ की अवस्था मे टाँगो मे किसी प्रकार का विक्षोभ आ पडने पर ही यह स्तब्धता युक्त सकोच (Flexoı Spasm) होता है। धीरे-धीरे बाद मे लगातार ही टागे सकुचित अवस्था मे रहने लगती है। इसका कारण इन सकोचक मासपेशियों मे स्तम्भ (Spastıcıty या Tone) का बढना है इसमे सन्देह नही। इस अवस्था मे सकोचक मासपेशियो मे होने वाले Jerks जैसे Hamstrıng Jerk बना रहता है।

**संज्ञा सम्बन्धी लक्षण :**—अर्बुद आदि के कारण Spınothalamıc सूत्र समूह के दब जाने से दूसरी ओर के जिस प्रदेश से वहा सज्ञावाही सूत्र आते है उसमे दर्द का लक्षण होता है या दोनो ओर टागो मे वहा दर्द का लक्षण पहले होता है। क्योकि दर्द (Paın) की सज्ञा के वहन करने वाले सूत्र पहले दबते है, इसलिये दर्द (Root Paın) का लक्षण पहले होता है।

**उरुस्तम्भ की चिकित्सा**

**आघात जनित उरुस्तम्भ की चिकित्सा** —पृष्ट वशास्थि मे सहसा प्रबल Flexıon हो जाने से सुषुम्ना काण्ड आहत होता है अत रोगी की कमर को १-१½ मास तक के लिये पूर्ण Extensıon की अवस्था मे रखना चाहिये। रोगी जहा गिरा हो वहा से हस्पताल तक भी उसे मु ह के भार लिटाकर ही ले जाना चाहिये। रीढ की हड्डी के ज़रा मुडने से भी सुषुम्ना काण्ड आहत हो सकता है अत उसे सीधा रखने का यत्न करना चाहिये।

**कसेरुओं के बीच की किसी टिकिया का स्थान भ्रंश** Prolapsed Disc :—

कमर की तीव्र शूल की शान्ति के लिये वेदना शामक (Analgesıc) औषधि जैसे Heroın या Aspırın आदि का प्रयोग करना चाहिये। रोगी को सीधे बिस्तर पर कमर के भार सीधा (कुछ Extension मे रखकर) लिटाना चाहिये। छ. सप्ताह इस प्रकार लिटाने तथा वेदना शामक औषधि का प्रयोग जारी रखने से लाभ हो जाता है। बैठने के स्थान तथा उरुओ के नीचे Electrıc Pad रखने से बहुधा आराम मिलता है। रोग ग्रस्त प्रदेश पर Dıathermy के या साधारण सेक से भी कुछ लाभ प्रतीत होता है।

अनेकानेक टिकियो मे क्षीणता (Degeneıation) के होने के कारण Spınal Nerves के दब जाने से जो दर्द हुआ करता है (Spondylosıs) वह सिकाई तथा मालिश से ठीक हो सकता है। Deep-X-Ray से भी इसे

**वायु से होने वाला कहा है अर्थात् शक्ति की कमी के अतिरिक्त अग्नि की कमी भी इस रोग का सहायक कारण होती है। इस रोग के लिए चरक, सुश्रुत दोनों ने हिंगु, तुम्बुरु, पुष्कर मूल, अम्लवेतस्, हरड़ तथा तीनो लवणों से बने चूर्ण के देने या त्रिकटु, हरड़, सौवर्चल से साधित घृत के पिलाने का विधान किया है तथा रोगी की सतर्पण चिकित्सा करने को कहा है। हीग के अतिरिक्त खुरासानी अजवायन, वचा तथा जटामासी समान-समान मिलाकर एक माशे की मात्रा मे दिन में दो बार मधु के साथ देने से या ब्राह्मी के किसी योग जैसे ब्राह्मीघृत, सारस्वतारिष्ट के देने से या वृहद्वात चिन्तामणि, चतुर्मुख चिन्तामणि आदि किसी बल्य अर्थात् वायु शामक औषधि मे केसर, जायफल, कस्तूरी आदि मिला के कुछ मास तक देने से भी इस रोग मे लाभ हो जाता है।**

**बुद्धिभ्रंश—मनोविभ्रश**—(Dementia Praecox)

**युवा सुलभ उन्माद**—(Hebephrenia) **चित्तविक्षेप या विक्षिप्तता:**—(Schizophrenia, Chizo=Split, Phrenia=Mind)·—

यह एक अति सुलभ मानस रोग या बुद्धि भ्रश का रोग है जिसमे बुद्धि की विभिन्न शक्तिया युवावस्था मे ही क्षीण हो जाती है 'Mental Hospitals मे आधे से अधिक रोगी इसी रोग के पाए जाते है। बुद्धि के क्षीण होने के कारण Emil Kraepelin (१८९६) ने इसे युवा सुलभ बुद्धि विभ्रश (Dementia Praecox) का नाम दिया था। फिर Bleular (१९११) ने यह कहा कि इस रोग मे मन के विभिन्न कार्यो मे जो पारस्परिक सम्बन्ध रहना चाहिए वह नही रहता। जिससे रोगी के विचार और भाव मे परस्पर अनुरूपता नही रहती अर्थात् रोगी मे जो भाव दीखता है तदनुसार उसका विचार नही होता, जो उसका विचार होता है तदनुसार उसका भाव नही होता। इस प्रकार मन के एक कार्य के दूसरे कार्य से विभक्त हो जाने से उसने इस रोग को Schizophrenia (विक्षिप्त-चित्त) का नाम दिया। इसलिए इसे चित्त विक्षेप कह सकते है।

**कारण**

इस रोग की दुष्प्रवृत्ति जन्म से आती प्रतीत होती है। रोगी का शरीर, व मन जन्म से ही निर्बल होते है। बहुधा उसकेपूर्वजो मे मानस रोग के होने का इतिवृत्त पाया जाता है। रोगी का शरीर भी सुकुमार और अविकसित दीखता

है। मन मे इस रोग की प्रवृत्ति के कारण ऐसे बालक मे किसी कार्य के लिए बाल सुलभ उत्साह नही होता। हर्ष, शोकादिभाव भी मन्द रूप मे होते है। वह मिलनसार न होकर एकान्तप्रिय होता है वास्तविक जगत् मे न रहके काल्पनिक जगत् मे रहता है। इस रोग के पैतृक परम्परा से आने के कारण ही यह रोग १५-२० वर्ष की युवावस्था मे प्रकट होने लगता है। ऐसा लगता है कि मन की निर्बलता के कारण जब कोई नवयुवक बाह्य कठिन परिस्थितियो का सामना नही कर सकता एव उनके अनुसार अपने को ढाल नही सकता तब वह बाह्य वास्तविक जगत् से भागकर अपने काल्पनिक जगत् मे चला जाता है और वहा शान्ति अनुभव करने लगता है ऐसा व्यक्ति आस-पास के वास्तविक जगत् से कटा हुआ या अलग हुआ-हुआ दीखता है। ऐसे व्यक्ति मे इस रोग के लक्षण प्रकट होने लगते हैं।

अन्यो का कथन है कि कुछ एक Catecholamines (Adrenalin या Noradrenalin) या कुछ एक Indol Compounds (Serotonin) मे से किसी की मात्रा के मस्तिष्क (Hypothalamus, Ascending Reticular Activating System) आदि मे बढ जाने तथा Plasma Oxidase की क्रिया के बढ जाने पर यह रोग होता है तथा नवीन औषधिया इन कम्पौण्ड्स के बनाने तथा नष्ट करने वाले मस्तिष्कगत Enzymes पर अपना प्रभाव करके इस रोग को शान्त करती है। जैसाकि ऊपर कहा गया है कि Serotonin को जो Monoamine Oxidase से नष्ट होता है बढाने वाले द्रव्य विषाद शामक होते है और जो इसके कम करने वाले है वे उत्तेजना को दूर कर के मन शामक होते है।

### लक्षण

#### (१) विचार हीनता

मन की विभिन्न प्रक्रियाओ के विभिन्न हो जाने या मन के विभिन्न भागो के परस्पर विच्छिन्न हो जाने (Association की शिथिलता) से रोगी की विचार शक्ति नष्ट हो जाती है। जैसे स्वस्थ व्यक्ति किसी एक आशय को लक्ष्य मे रखकर अपने विचार स्पष्टता के साथ अभिव्यक्त करता है यह रोगी वैसा नही कर सकता। उसकी बात का कोई एक लक्ष्य नही होता, उसके वाक्य परस्पर असम्बद्ध होते है, कभी-कभी परस्पर विरोधी भी हो सकते है। उससे बात करके किसी बात का पता लगाना असम्भव है। वह बोलता भी कम

है इसलिए उसे असम्बद्ध भाषी कहते है असम्बद्ध प्रलापी नही। रोग के बढ जाने पर तो वह केवल मिन्मिनभाषी या अव्यक्तभाषी रह जाता है। यदि कोई नवयुवक विचारहीन या सारहीन भाषण करने लगे जिससे मतलब कुछ न निकले तो उसमे इस रोग का प्रारम्भ समझना चाहिए।

(२) **भावहीनता**·—(Loss of Emotion)

मन के भ्रष्ट हो जाने के कारण रोगी मे हर्ष, शोक आदि भाव, अतिमन्द हो जाते है। वह सुख मे सुखी व दुख मे दुखी नही होता। माता-पिता, गुरु आदि मे उसकी प्रीति या आदर की बुद्धि नही रहती प्रत्युत उनसे घृणा करने लगता है। धीरे-धीरे उसका चेहरा भावहीन, उदासीन सा होता जाता है। उसमे शरीर की रक्षा करने और उसको सजा के रखने का भाव भी नही रहता जिससे वह मैला कुचैला सा रहने लगता है। उसके चेहरे पर कभी-कभी हसी का भाव दीखता है परन्तु वह भाव भी सर्वथा उथला होता और निष्कारण होता है। इस प्रकार उदासीन हो जाने का भाव इस रोग का सूचक लक्षण होता है। हो सकता है कि एक रोगी मे भाव Emotion ही नष्ट हो बुद्धि कुछ-कुछ कार्य करती हो इसे Simple Schizophrenia कहते है।

३) **इच्छाहीनता**

रोगी की इच्छा शक्ति हीन हो जाती है जिससे रोगी युवको में अपनी पढाई-लिखाई या अपने काम धन्धे के करने की भी इच्छा नही रहती। प्रात देर तक बिस्तरे मे पडा रहता है और फिर उठकर भी निरुद्देश्य उधर-इधर फिरता रहता है। एक स्थान पर बैठा-बैठा या खडा-खडा एक ओर ही देर तक देखता है। इच्छा शक्ति के नष्ट हो जाने से ही वह साधु-सा बन कर घर से निकल जाता या आवारा-सा हो जाता है। यह शक्ति अधिक मात्रा मे हीन हो जाए तो रोगी अति स्वप्नशील होकर निद्रा मे ही पडा रहता है। उसने पढना या अपना काम छोड दिया है इसीलिये उसके माता-पिता उसे डाक्टर के पास लाते है।

(४) **मनोविभ्रम, भ्रान्त चित्तता**

रोगी के चित्त मे जब कोई ऐसा मिथ्या विश्वास बैठ जाय जिसे हम युक्तियो से दूर नही कर सके तो इसे भ्रान्ति या विभ्रम (Delusion) कहते

हैं। इस रोग मे जब विचार शक्ति, भाव शक्ति तथा इच्छा शक्ति हीन हो जाती हैं तो रोगी मे किसी भ्रान्ति का हो जाना स्वाभाविक ही है। विचार हीन होने से उसे दूसरे निरपराध व्यक्तियो की बातो मे ऐसा भ्रम हो जाता है कि वे उसे लक्ष्य मे रखकर की जा रही है। उसे अधिकत. यही भ्रम होता है कि दूसरे लोग उसे हानि पहुचाने का यत्न कर रहे है। अपनी भावहीनता को देखकर उसे यह भ्रम हो जाना स्वाभाविक है कि उसमे हृदय या मस्तिष्क नही है या कि वह मरने वाला है अपनी इच्छा शक्ति के हीन हो जाने से उसे यह भ्रान्ति हो जानी स्वाभाविक है कि दूसरे आदमी अपनी इच्छा से उसे चला रहे या उसे काम करा रहे है। जब किसी को अजीब भ्रम होने लगे तो उसमे इस रोग का सन्देह हो जाना चाहिये।

**(५) मिथ्या प्रतीति** (Hallucination)

जब कोई वस्तु न हो, वह दिखाई पडे या जो शब्द न हो रहा हो वह सुनाई पड़े और इसी प्रकार जो इन्द्रिय का विषय न होने पर भी इन्द्रिय गोचर होने लगे तो उसे मिथ्या प्रतीति कहते है। (कर्ण घोष का होना या आखो के सन्मुख ज्योति का दीखना आदि ज्ञान नाडियो के रोग के कारण होने वाले भाव मिथ्या प्रतीति नही कहाते) इस रोग मे श्रवण सम्बन्धी मिथ्या प्रतीति बहुधा होती है। अपने लिये दुर्वचन या हसी उडाने के शब्द उसे सुनाई पड़ते है या जननेन्द्रिय सम्बन्धी (Sexual) बुरी बाते उसे सुनाई पडती है।

**भेद**

**(१) युवा सुलभ उन्माद, युवा सुलभ चित्त विक्षेप** (Hebephrenia)

यह इस रोग का सबसे सुलभ भेद है। १५-२० वर्ष का एक युवक विचार-हीन, भावहीन, इच्छाहीन, उदासीन, विषण्णवदन, मलिन गात्र, मलिन वस्त्र और सर्व कार्यो से उपरत होकर किसी व्यर्थ से ध्यान, पूजा-पाठ कामो मे लग जाता है। रोगी के निष्प्रयोजन कार्यो तथा उसके अस्थानिक भावो से इसका पता चल जाता है यह रोग धीरे-धीरे अज्ञात रूप मे उत्पन्न होता है। रोगी को कोई भ्रम (Delusion) रहता है या उसे दृष्टि सम्बन्धी या श्रवण सम्बन्धी कोई मिथ्या प्रतीति (Hallucination) रहती है।

**(२) तताण्यसुलभ उन्माद :—चेष्टाशून्यता या व्यर्थचेष्टता :—** (Catatonia Cata || Down, Tone=Tension).

२५ से ३५ वर्ष की आयु मे यह रोग जब सहसा आरम्भ होता है तो

शून्योन्माद, ध्यानोन्माद, मोहोन्माद या निन्द्रोन्माद (Catatonia) के रूप मे होता है। भावहीन, इच्छाहीन, मौन-सा होकर रोगी एक ही परिवर्तन न होने वाली स्थिति में चिरकाल तक खडा रहता है या पडा रहता है। मुख मे सचित हुई लार को थूकने की इच्छा भी नही करता जिससे वह मुख से चूती रहती है। रोग थोडा हो तो कभी-कभी बीच मे खडा हो जाता है, रोग अधिक हो तो सर्वथा निश्चेष्ट होकर एक ही अवस्था मे पडा रहता है। उसके अग उलटे-सीधे भी पडे हो तो भी उन्हें हिलाता नही है। इसे निद्रोन्माद या मोहोन्माद (Catalepsy या Stupor) कह सकते है। या वह अपने शरीर को एक कठिन सी स्थिति मे करके उसी मे देर तक खडा रहता है (Flexibilitas cerea, अगो मे अप्राकृतिक लचक) या जिस छोटी-सी चेष्टा को करने को उसे कहा जाए उसी को बारबार किये जाता है (Automatism) या जिस शब्द या पद को सुन ले उसे ही दुहराता जाता है (Echolalia) या जिस चेष्टा को दूसरे मे देख ले उसी को बार बार किये जाता है। (Echopraxia) या बैठा बैठा आख भौहो, चेहरे आदि से किसी चेष्टा को करता रहता है। या कभी-कभी हलकी-सी हसी का भाव प्रकट करता है यद्यपि रोगी सर्वथा भावो से शून्य होता है।

कोई-कोई रोगी इस प्रकार सर्वथा शून्य होकर बैठे रहने के दौरान मे बीच बीच मे उत्तेजित होकर एक प्रबल चेष्टा करता है जैसे क्रोध मे वह ऐसा कर रहा हो (Impulsiveness) सर्वथा निश्चेष्ट रहने के स्थान पर कोई-कोई रोगी हर समय एक नियत क्षेत्र के अन्दर-अन्दर या अपने कमरे के अन्दर ही घूमता रहता है। उसका यह घूमना सर्वथा निरुद्देश्य होता है (Hyperkinesia) या वह अपने शरीर से इसी प्रकार की कोई दूसरी चेष्टा लगातार उसी प्रकार (Stereotyped) की करता रहता है या उसी प्रकार के शब्द को समय-समय पर बोलता रहता है या उदासीन-सा दीखता हुआ भी बीच-बीच मे आवेशपर्वक एक प्रबल सी निरुद्देश्य चेष्टा करता रहता है।

(३) **मध्यमायु सुलभ उन्माद, भ्रमोन्माद** :—Paranoia, Para=Beside, Noia=Mind, (Paranoid Schizophrenia) —

४५-५० वर्ष की आयु मे धीरे धीरे अज्ञात रूप मे जब यह रोग होता है तो विचारहीनता, भावहीनता, इच्छाहीनता के लक्षण तो गौण रूप मे होते है पर

इनके कारण उत्पन्न किसी प्रकार की भ्रान्ति के लक्षण की प्रधानता होती है। दूसरे उसे कष्ट पहुचाना चाहते है इस तरह की भ्रान्ति (Delusion of persecution) उसे बहुत होती है। भोजन मे विष मिलाया गया है इसीलिये वह भोजन नही लेता। जिन पर उसे हानि पहुँचाने का भ्रम होता है उन पर वह हमला भी कर सकता है। उसके भाषण तथा व्यवहार से पता चलता है कि उसे श्रवण सम्बन्धी मिथ्या प्रतीति भी होती है।

**पहचान**

जब कोई रोगी विचारहीन, भावहीन, इच्छाहीन-सा हो जाय, समाज से दूर होता जाय, अपने मे मस्त रहने लगे (Autism), उसका भाषण व्यवहार तथा रहन-सहन अजीब-सा हो जाय उसे भ्रम होने लगे या वह एक ही स्थिति मे देर तक खडा रहे या उसका स्वभाव एक दम विपरीत हो जाय तो इससे चित विक्षेप रोग का ही सन्देह होना चाहिये।

**भेदक लक्षण.—**

**चेष्टाप्रधान मानसरोग** (Mania, Hypomania) **से भेद—**

चेष्टा युक्त मानस रोग मे रोगी रात-दिन अत्यधिक चेष्टाशील और जागरुक रहता है। हर समय एक उमग पर सवार रहता है। सदा अति प्रसन्न दीखता है (यद्यपि प्रसन्नता के पीछे विषाद का भाव छिपा हुआ रहता है) वह किसी न किसी कार्य मे तत्पर रहता है, यद्यपि उसकी चेष्टाओ और कार्यो का उद्देश्य शीघ्र-शीघ्र बदलता रहता है और उसे प्रेरणा करके कोई कार्य कराया जा सकता है। बातचीत करके स्वल्पकाल के लिये उसके साथ सम्पर्क कायम किया जा सकता है। उसमें भ्रम या किसी प्रकार की मिथ्या प्रतीति के होने का लक्षण भी नही होता। थोडी देर के लिये तो वह सर्वथा नार्मल व्यक्ति ही लगता है। परन्तु इस चित्तविक्षेप जनित उन्माद या चित्त-विक्षेप रोग मे रोगी साधारणत मन्द और निश्चेष्ट सा रहता है। हा, कभी-कभी उसमे चेष्टाशीलता फूट पडती है पर उस चेष्टा के बाद फिर वह मन्द-सा ही हो जाता है। उसकी यह चेष्टा भी सर्वथा निरुद्देश्य होती है और अनुमान लगाया जाता है कि किसी भ्रमवश या किसी मिथ्या प्रतीति वश उसमें यह चेष्टा होती है। सामान्यत यह रोगी अपने रुग्णविचारो और भावो में गुम हुआ-हुआ रहता है। इसलिये उसके साथ सम्पर्क करना या उससे कोई काम लेना या उसके ध्यान को अपनी ओर खीचना असम्भव होता है।

**विषाद युक्त मानस रोग से भेद :—**

उस रोग मे भी मन्दता और चेष्टाशून्यता का लक्षण होता है पर इतना गहरा नही जितना इस रोग मे । सहानुभूतिपूर्ण वार्तालाप से उस रोगी के चेहरे पर प्रसन्नता का भाव लाया जा सकता है, इस रोगी मे नही ।

**साध्यासाध्यः—**

इस रोग के आरम्भ होने के दो वर्ष के अन्दर-अन्दर उचित चिकित्सा करा लेने पर ५० प्रतिशत रोगी अच्छे हो सकते है। पर यदि रोग ४–५ वर्ष पुराना हो जाय तो प्राय असाध्य हो जाता है । बालकपन मे ही यह रोग हो जाय तो अधिक गम्भीर रूप मे होता है । मध्यमायु मे हो तो चिरस्थायी होने पर भी अधिक गम्भीर रूप नही लेता। इस रोग के ठीक हो जाने पर भी दुबारा इसका आक्रमण हो सकता है। इस रोग मे मृत्यु किसी आगन्तु रोग से जैसे क्षय रोग आदि से होती है। इस रोग के रोगी बहुत से पागलखानो मे ही जा पडते है । कुछ जो घरो मे रहते है वे भी असामान्य स्वभाव के ही रहते है। चिकित्सा करने पर पुराने रोगी भी बहुत कुछ ठीक हो जाते है तो भी इस रोग के सूचक चिन्ह उनके कुछ रह ही जाते है ।

**चित्तविक्षेप की चिकित्सा.—**

**विद्यच्चिकित्सा.—**(Electric Shock)

·२ सेकण्ड के लिए १००-१५० Volts की विद्युत् के द्वारा ३-३ दिन के अन्तर से ६–७ आघात देने से अशान्त रोगी शान्त हो जाता है इतने पर भी लाभ न हो तो आगे इस चिकित्सा से लाभ की आशा न रखनी चाहिये। तदुपरान्त उसकी इन्सुलिन मूर्छा चिकित्सा करनी सुलभ हो जाती है । इन्सुलिन चिकित्सा के बाद विद्युच्चिकित्सा से रोगी मे विद्यमान मन्दता और उदासीनता का लक्षण जाता रहता है । पर फिर भी दुबारा इस रोग का वेग हो जाता है ।

**इन्सुलिन मूर्छा** (Insulin Coma या Insulin Shock) **चिकित्सा**

रोग को एक वर्ष से अधिक समय न बीता हो तथा रोगी ३०-३५ वर्ष की आयु से ऊपर का न हो उसे हृदय, यकृत, वृक्क तथा फुफ्फुस सम्बन्धी कोई रोग विशेष न हो तो इस चिकित्सा से पर्याप्त लाभ हो जाता है । इस चिकित्सा के लिये रोगी को १०–१२ घटे निराहार रहने के बाद प्रात. १०–१५ यूनिट Soluble Insulin मास द्वारा दे दी जाती है और अगले दिन इतनी

मात्रा और बढा दी जाती है। इस प्रकार जब यह मात्रा ६०–८० यूनिट तक पहुच जाती है तब रोगी इस मात्रा के देने के ३ घटे बाद मूर्छित हो जाता है। डेढ घंटे तक की मूर्छा के बाद ७ ओम ग्लूकोज़ को १ पाइट चाय या गर्म जल मे मिला के Nasal Tube द्वारा उसके पेट मे पहुचा दिया जाता है या ३३ प्र०श० ग्लूकोज सौल्यूशन को ५० सी० सी० मात्रा मे शिरा द्वारा उसे दे दिया जाता है। इससे २०-३० मिनट मे उसकी मूर्छा टूट जाती है। फिर सप्ताह मे ६ दिन तक इसी मात्रा के द्वारा उसमे मूर्छा उत्पन्न की जाती और इसी विधि से उसे तोडा जाता है। इस प्रकार कम मे कम ५–६ सप्ताह या अधिक से अधिक १०-१२ सप्ताह तक मूर्छा उत्पन्न करने के इस क्रम को जारी रखा जाता है। इस चिकित्सा से क्यो लाभ होता है, इस विषय मे निश्चय से कुछ नही कहा जा सकता। चिन्ता रोग भी औपधियो तथा विद्युत् चिकित्सा से ठीक न हो तो उसके लिये भी यह चिकित्सा उपयोगी हो सकती है।

निम्नलिखित नवीन औषधियो से इस रोग की चिकित्सा की जाती है—

(१) Reserpine (Serpasil)

भ्रमणशील, भ्रम प्रधान (Catatonia तथा Paranoid) रोगी मे रोग मृदु होतो १ मिलिग्राम, तीव्र हो तो २½ से १० मिलिग्राम तक की मात्रा मे मास द्वारा या शिरा द्वारा प्रतिदिन या प्रति दूसरे दिन इसका प्रयोग करना चाहिये। इजेक्शन के एक दो घटे पश्चात् इसका प्रभाव प्रतीत होने लगता है। इसके साथ १ मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा भी इसका प्रयोग प्रतिदिन तीन बार करना चाहिये। एक सप्ताह के लगभग समय मे इससे लाभ हो जाता है। लाभ कम हो तो मौखिक मात्रा ४-१५ मिलि० दैनिक बढा सकते है तथा ५-७ दिन और इसे जारी रखा जाना चाहिये। १, १½ मास के प्रयोग से तो प्रायः रोगी ठीक हो ही जाता है।

१–१½ मास तक इस औषधि के साथ Chlorpromazine का प्रयोग करने से और अधिक लाभ होता है। बीच मे रोगी कुछ विक्षुब्ध सा भी हो जाय पर फिर वह शान्त और स्वस्थ हो जाता है। तो भी यह औषधि मन्दता (Depression) का दुर्लक्षण उत्पन्न करती है। इस औषधि के कारण Synapses मे Noradrenaline तथा त सम्बन्धी द्रव्यो की न्यूनता हो जाती है जिससे मस्तिष्क की उत्तेजना कम हो जाती है अर्थात् मस्तिष्क मे पहुचने वाली Impulses की मात्रा घट जाती है जिससे मस्तिष्क शान्त हो जाता है।

(२) Chlorpromazine Hydrocloride, Largactil (May Baker)

यह Phenothiazine का एक योग है जिसकी खाण्ड से लिपटी गोलियाँ तथा इजेक्शन भी मिलते है। २५-५० मिलिग्राम मात्रा मे दिन मे ३ बार मुख से या मास द्वारा या शिरा द्वारा ६-१२ घटे के बाद इसका प्रयोग करने से विशेषत. तीव्र चेष्टा प्रधान या भ्रम प्रधान (Catatonia, Paranoia, Hallucination) रोगी और साधारणत भय प्रधान, मूक, निद्रित और विचित्र स्थितियो मे निश्चल पडे रहने वाला रोगी (Mute-Stuporose Flexibilitas Cerea) भी ठीक होने लगता है। एक सप्ताह बाद इसकी मात्रा १००-५०० मिलि० दिन मे तीन बार मुख से या ५० मिलि० मास द्वारा तीन बार कर दी जाती है और १½ महीना इसका प्रयोग करके देखना चाहिये। ५० मिलि० को १० सी०सी० शुद्ध जल मे मिलाकर बहुत धीरे-धीरे शिरा द्वारा भी दिया जाता है। Obsession मे भी यह औषधि कुछ लाभ करती प्रतीत होती है। पुराने रोगी मे इसे महीनो तक जारी रखना चाहिये। इस प्रकार Schizophrenia के लिये यह एक उत्तम औषधि है

(३) Promazine (Sparine Wyeth)

यह भी Phenothiazine का एक योग है। चष्टा प्रधान तथा भ्रम प्रधान रोगी मे इसके २५-२०० मिलि० मात्रा मे ६-८ घटे पर मुख द्वारा या मांस द्वारा देने से उपर्युक्त औषधि के समान ही लाभ होता है। इसके देने से उतना रक्तभार नही गिरता जितना उपर्युक्त औषधि से तथा मास द्वारा देने से यह वेदनाजनक भी नही है। Meprobamate २०० मिलि० के साथ बनी गोली (Prozine) भी मिलती है। Blood dyscrasia का कारण हो सकती है।

(४) Triflupromazine:—(Vesprin. Squibb, Siquil):—

Chlorpromazine के Chlorine एटम के स्थान पर Triflour Methyl के आ जाने पर Triflupromazine एक औषधि बन जाती है जो १०-२५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३-४ बार देने पर भ्रम पूर्ण चित्तविक्षेप (Delusion, Hallucination, Senile dementia Mania) पर और भी अधिक प्रभाव करती है परन्तु इसे अधिक काल तक जारी रखने से Blood dyscrasia आदि दुर्लक्षण होने लगते हैं। यह औषधि साधारण चिन्ता तथा Tension के लिये भी उपयोगी है।

(५) Prochloıperazıne maleate (Stemetıl, May & Baker)

Prochlorprom azıne मे Dimethylamınopropyl के स्थान पर Methyl Pıperazınyl के आ जाने से Pıonchlorperazıne नामक औषिध बन जाती है। यह भी adrenergıc blockıng औषधि है जिसके ५-१० मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार या इसके इजेक्शन के दिन मे दो बार देने से भ्रम युक्त (Paranoid) चित्तविक्षेप मे और भी अधिक तथा शीघ्र लाभ होता है। तीक्ष्ण तथा चेष्टा प्रधान रोगी के अतिरिक्त ससार से विरत हुए रोगी मे भी यह औषधि शीघ्र लाभ दिखाती है। सवारी मे होने वाले वमन तथा शिरोभ्रम (Dızziness) के लिये यह विशेष उपयोगी है।

(६) Trıfluoperazıne.—(Stelazıne, Eskazıne Smith klıne and Frech)

Prochlorpeıazıne के Chlorıne एटम के स्थान पर Trıfluoro-methyl के आ जाने से Trıfluoperazıne नामक औषधि बनती है जिसके पहले २ और फिर ३ फिर १० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन तीन बार मुख द्वारा देने से और फिर तीन-तीन दिन के अन्तर से १० व १५ मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार देने से भ्रमपूर्ण (Paranoıd) चित्तविक्षेप मे तथा ससार से विरत हुए या निद्रित रहने वाले या मूक हो गए चित्तविक्षेप के रोगी मे भी लाभ विशेष होता है। ठीक होने पर दिन मे १० मिलि० दैनिक मात्रा मे इसके देते रहते से रोगी अपने काम मे लग सकता है। ससार से उपरत रोगी के लिये यह सर्वोत्तम औषधि है। इसकी मात्रा २-१० मिलि० है। सामान्य चिन्ता रोग तथा औदासीन्य रोग के लिये भी यह उपयोगी औषधि है।

(७) Thıorıdazıne Hcl. (Melleııl)

यह भी Phenothıazıne का ही एक योग है जिसे पहले १०-२५ मिलि० से १०० मिलि० मात्रा तक ६-६ घटे पर मुख से देने से भ्रमयुक्त (Paranoıd) तथा मन्द चेष्ट (Catatonıa) चित्त विक्षेप मे लाभ होता है। इसे ३-४ मास तक जारी रखना चाहिये। यह औषधि भी इस योग के लिये विशेष सहायक साबित हुई है।

(८) Thiopropazate Dihydrochloride (Dartalan Searle)

यह भी Phenothiazine का एक प्रबल योग है। इसे ५—१० मिलि० मे दिन मे तीन बार देने मे भ्रमपूर्ण चेष्टायुक्त, आक्रमणकारी विपरीतकारी (Negativism) या Lethargic या सुस्त रोगी में लाभ हो जाता है।

(९) Acepromazine (Notensil-Plegicil)

यह भी Phenothiazine का एक योग हैं और Chlorpromazine के समान ही इस रोग मे उपयोगी है। १५ मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार इसे प्रारम्भ किया जाता है। १२० मिलि० दैनिक तक दिया जाता है।

(१०) Perphenazine (Fentazin-Trilafon)

यह Chlorphenothiazine का Aminoderivative है। Chlorpromazine से प्रबल पर उससे कम विषैला हो जाता है। २-८ मिलि० मात्रा मे दिन मे तीन बार देने से चित्तविक्षेप रोग के उपर्युक्त लक्षणो को शान्त करता है। साधारण मानस रोगो मे भी यह चित्त की शान्ति के लिये दी जा सकती है।

(११) Pecazine (Pacatal, Werner)

Chlorpromazine के समान गुण औषध है। २५-१०० मिलि० गोलियो के ६-६ घण्टे पर २-३ दिन देने या उसके ५०-१०० मिलि० के इजेक्शन के मास द्वारा या शिरा द्वारा देने से उन्माद युक्त या चेष्टा युक्त चित्तविक्षेप रोगी शान्त हो जाता है। यह औषधि Parasympathetic नाडी मण्डल के लिये विशेष शामक है। अत. इसके अधिक प्रयोग से मलबन्ध, मुख शोष, मूत्रावरोध, पुतलियो के फैलने के दुर्लक्षण हो सकते हैं। Chlorpromazine औषधि अधिकत Sympathetic नाड़ी मण्डल के लिये शामक है, अतः इन दोनो को परस्पर साथ-साथ भी दिया जा सकता है।

(१२) Trimeprazine (Temaril)

इसको इसी प्रकार २.५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३-४ बार देने से यही लाभ होता है।

(१३) Fluphenazine (Prolixin, Anatensol Permitil)

इसको ·५ या १ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३-४ बार आरम्भ करना चाहिये अधिकतम मात्रा इसकी १० मिलि० दैनिक है ।

(१४) Thiopiopazate HCl (Dartalan)

चेष्टा प्रधान तथा औदासीन्य प्रधान दोनो मानस रोगो मे उपयोगी है मात्रा ५-१० मिलि० दिन मे ३ बार ।

(१५) Azacyclonol Hydiochloride (Frenquel Riker)

Benzhydrol से बने इस योग के १० मिलि० से २० मिलि० तक दिन मे तीन बार रोग की तीव्रता के अनुसार देने से १५ दिन के अन्दर-अन्दर चित्तविक्षेप रोगी के चेष्ठाशीलता, मनोविभ्रम, उदासीनता, मलिनता, आदि लक्षण कम हो जाते हैं और वह दूसरो से मेल-मिलाप करने लगता है। यह निद्राजनक नही है। वृद्धो के मानसिक विभ्रम मे (Senile Confusion) के लिए भी उपयोगी है।

इन औषधियो का प्रयोग चिरकाल और सम्भवत आयु भर करना पडता है। एक बार जब रोगो बहुत कुछ ठीक हो जाय तब धीरे-धीरे औषधि की मात्रा कम करके उसकी चालू (Maintenance) मात्रा जारी रखनी चाहिए।

## आयुर्वेद मे उन्माद या चित्तविक्षेप रोग

आयुर्वेद मे तीव्र चेष्टा प्रधान मानस रोग (Manic Psychsis) तथा इस चित्तविक्षेप रोग दोनो को उन्माद रोग कहा प्रतीत होता है। चरक (नि० ।७) तथा सुश्रुत (उ० । ६२) ने कहा है कि जब वायु, पित्त कफ दोष मस्तिष्क में मन के स्थान को व्याप्त करके मनुष्य को मनन या चिन्तन के अयोग्य बना देते हैं तो इस अवस्था को उन्माद कहते है। (उत्=ऊपर, मदयन्ति इति उन्मादः) तथा उन्होने इसके कारण के विषय मे कहा है कि जो मनुष्य जन्म से ही निर्बल, क्षीण देह का होता तथा जिसके मन मे जन्म से ही सत्व गुण की मन्दता, रजोगुण या तमोगुण की विशेषता होती ह, जिसका आहार मलिन एवं अनुचित होता है और फिर किसी रोग वश या किसी भारी चोट के

लगने से जिसका मन पहले ही पीड़ित हो, अब यदि उस पर कोई काम, शोक, भय, चिन्ता आदि का मानसिक आवेश भी आ पड़े और उसकी बुद्धि को विचलित कर दे अर्थात् उसकी समझ-बूझ को नष्ट कर दे तो शरीर में बढ़े हुए वायु, पित्त कफ दोष पृथक्-पृथक् या मिलकर उसके मन के स्थान को दूषित कर देते हैं और इस उन्माद रोग को उत्पन्न कर देते हैं।

(१) इस रोग मे मनो विभ्रम हो जाता है। मनुष्य को नाना प्रकार की भ्रान्तियां (Delusions) रहने लगती हैं। उसे नाना प्रकार के कष्टों के दिये जाने की भ्रान्ति विशेष रहती है (जैसे चरक ने तिल पीडन चक्राधिरोहण, जलनिमज्जन, वायु के आवर्त्त में घिर जाने आदि का उल्लेख किया है)।

(२) बुद्धि विभ्रम हो जाता है जिससे वह ठीक-ठीक विचार करने के अयोग्य हो जाता है। चरक के अनुसार वह अबद्ध वाक् हो जाता है अर्थात् उसका भाषण सम्बद्ध नहीं रहता। रोग के कुछ बढ़ने पर तो उसका मस्तिष्क शून्य या विचारहीन हो जाता है। चरक ने इसे "शून्य हृदय" कहा है।

(३) उसके संज्ञा व ज्ञान की शक्तियां विपरीत हो जाती हैं। अर्थात् उसकी प्रतीति विकृत हो जाती है जो रूप, रस, गन्ध, स्पर्श, शब्द नही है उसकी उसे प्रतीति होने लगती है (Illusion)।

(४) स्मृति विभ्रम, दूसरे शब्दो में नवीन अनुभवों को मन में अंकित कर लेने, पूर्वकृत अनुभवो को फिर उद्धृत (Recall) करने की शक्ति भी उसकी विकृत हो जाती है।

(५) शील-विभ्रम अर्थात् स्वभाव मे भी परिवर्तन हो जाता है। उदाहरणतः सुशील-दु शील हो जाता, संयमी असंयमी हो जाता है।

(६) उसमें चेष्टा विभ्रम के लक्षण भी पाये जाते हैं अर्थात् उसमें ओष्ठ, कन्धे, हनु, हाथ, पांव आदि में विक्षेप (Grimacing) असंयत भाषण, अति परिसरण, अस्थान—हास्यगीत नृत्य आदि विकृत चेष्टाये पाई जाती हैं। वह एक ही चेष्टा या वाक्य को बार-बार दुहराता है (Echopraxia तथा Echolalia)।

(७) उसमें आचार विभ्रम के लक्षण अर्थात् उसके व्यवहार में भी परिवर्तन हो जाता है अपना दैनिक कार्य छोड़कर उदासीन हो जाता है, मेहनत छोड़कर साधु हो जाता या आवारा हो जाता है।

भेद :—इस प्रकार मन के स्थान में वायु की वृद्धि हो तो रोगी का शरीर अधिक कृश होता, त्वचा रुक्ष होती है, उसके शरीर और मन मे चेष्टा वृद्धि (Hyperkinesia) के सूचक लक्षण पाये जाते हैं। मन के स्थान में कफ दोष की वृद्धि हो तो रोगी के शरीर, मन, वाणी आदि में मन्दता (Akinesia-Lethargy) के सूचक लक्षण पाये जाते हैं। मस्तिष्क में पित्त दोष की वृद्धि हो तो रोगी में असहनशीलता, क्रोध, व्यग्रता, तीव्रता और शरीर में ताप की अधिकता के सूचक लक्षण पाये जाते हैं।

चिकित्सा

आयुर्वेदानुसार इस तीव्र मानस रोगी का अन्दर बाहर स्नेहन करके पहले उसे विरेचन औषधि दी जाती है और फिर समय-समय पर निरुहवस्तियों, स्निग्ध वस्तियों, विरेचन नस्यो तथा स्नेहन नस्यों के द्वारा उसका मृदु शोधन जारी रखा जाता है। जब तक उसे प्रबल वेग होता है तीक्ष्ण नस्य तथा तीक्ष्ण अंजन का प्रयोग किया जाता है। दोष के साथ-साथ तेलो से मालिश कराई जाती है ओर घृत दिन में २-३ बार पिलाया जाता है। कोई लोग पुराने घी को इस रोग के लिये विशेष हितकर बताते है। चरक ने भी पुराने घी को मेध्य और उन्माद रोग के लिये अति हितकर कहा है परन्तु अभी जब तक इस पर परीक्षण न हो जाएं, इसके विषय में ठीक-ठीक कुछ कहा नहीं जा सकता।

कुछ एक मेध्य औषधियो जैसे जटामांसी, वचा, हरीतकी, शालिपर्णी, ब्राह्मी, सर्पगन्धा (नाकुली), शंखपुष्पी, कुष्ठ, शतावरी, सोफ, हींग, तगर, लशुन आदि आदि से साधित घृतो के पिलाने का विधान विशेष तौर से किया गया है। जीवनीय घृत, ब्राह्मीघृत, पैशाचिक घृत, कल्याण घृत आदि कुछ एक घृत विशेषतः इस रोग में हितकर कहे गये हैं।

सर्पगन्धा :—

सपगन्धा का प्रयोग इस रोग मे बहुत प्राचीन काल से होता आ रहा है। इस चूर्ण को ४०० मिलि० मात्रा दिन में तीन बार प्रतिदिन या १५०० मिलि० सर्पगन्धा को काली मिर्च के साथ पीसकर, छानकर दिन में एक बार प्रतिदिन पिला दिया जाता है। इस तरह रोगी के अन्दर ३ मिलिग्राम के लगभग Reseipine प्रतिदिन पहुंच जाता है जिससे उसका चित्त शान्त होने लगता है।

वचा चूर्ण का प्रयोग भी इस रोग में चिरकाल से होता आ रहा है। उसके ५०० मिलि० चूर्ण को कुछ घृत युक्त दूध के २-४ घूंट के साथ प्रतिदिन १-२ बार

दिया जाता है जिससे रोगी का चित्त शान्त होने लगता है । वचा के कुष्ठ तथा सिरस के बीजों के साथ मिलाकर बनाये चूर्ण का नस्य के रूप में भी इस रोग में प्रयोग होता है । यद्यपि सर्पगन्धा के समान वचा, ब्राह्मी, जटामांसी, आदि पर अभी शोध करना बाकी है ।

**उन्निद्रता :—Insomnia**

**निद्रा का कारण**

Kleitman (१९२३) के अनुसार Hypothalamus मे तथा तीसरे Ventricle के तले मे एक निद्रा केन्द्र या "स्लीप सेन्टर" है जिसके द्वारा जागते सोते हर समय सारे Cortex मे एक मन्द-मन्द विद्युत् गति होती रहती है जिसका पता Electro encephalogram से चलता है। किसी अर्बुद आदि से यह केन्द्र उत्तेजित रहे तो रोगी मे निद्रा या तन्द्रा बढी रहती है ।

मस्तिष्क मे एक दूसरा केन्द्र जागृति केन्द्र (Waking Centre) भी है जो मिडब्रेन तथा Hypothalamus के पिछले भाग मे Sympathetic केन्द्र के साथ रहता है जो त्वचा, शाखाओ, आशयो तथा ऊपर मस्तिष्क के Cortex से आये सज्ञा सूत्रो द्वारा उत्तेजित होता रहता है। जब तक यह केन्द्र उत्तेजित रहता है, निद्रा केन्द्र अभिभूत या दबा हुआ रहता है । सोने के समय शान्त होकर लेट जाने पर मस्तिष्क को ज्ञानेन्द्रियों, त्वचा आदि से आने वाली सज्ञाये जब क्रमश शान्त हो जाती है तब निद्रा केन्द्र प्रबलतर हो जाता है तथा जागृति केन्द्र मन्दतर हो जाता है जिससे नीद आ जाती है । फिर प्रात होते-होते बाहर के शोर-गुल या प्रकाश या मल-मूत्र आदि की प्रवृत्ति के कारण जागृति केन्द्र तो उत्तेजित होने लगता और निद्रा केन्द्र मन्द पड़ जाता है जिससे नीद टूट जाती है।

**निद्राकाल में शरीर क्रिया विज्ञान**

निद्राकाल मे शरीर के मासो मे शिथिलता होती है, मस्तिष्क में होने वाली विद्युद्गतिया मन्दतर हो जाती है अर्थात् १-२ सेकण्ड मे १ गति होती है जिसे Delta Wave कहते है। Parasympathetic नाडी मण्डल प्रबल होता है जिससे हृदय, नाड़ी तथा श्वास की गतिया मन्द हो जाती है । पुतली सुकड़ जाती है तथा रक्तवाहिनिया फैल जाती है। रक्तभार गिर जाता है मस्तिष्क को रक्त कम मिलता है ।

### उन्निद्रता का कारण

किसी प्रकार की प्रबल चिन्ता या मानसिक विक्षोभ अर्थात् Sympathetic नाडी मण्डल का उत्तेजन उन्निद्रता का प्रधान कारण है । इसके अतिरिक्त कुछ और कारण भी हैं जैसे हृदय की निर्बलता से या मस्तिष्क धमनियो की कठोरता (Sclerosis) से दोनो से जब मस्तिष्क का पोषण कम हो जाता है तब भी निद्रा कम हो जाती है, बहुत सवेरे टूटकर फिर आती ही नही । रक्त मे मूत्र विष (Uraemia) हो या चाय, काफी आदि का रात को प्रयोग किया जाय तो भी नीद कम हो जाती है । विटामिन $B_1$ तथा $B_6$ की कमी से भी निद्रा कम हो सकती है ।

### लक्षण

उन्निद्रता के कारण शरीर तथा मन दोनो थके हुए लगते है । शरीर की कार्य करने की शक्ति तथा क्षुधा घट जाती है। मन की धृति, स्मृति, एकाग्रता, प्रसन्नता आदि शक्तिया घट जाती है। मन अशान्त, विषण्ण या क्रोधी रहता है। शरीर मे Tendon Reflexes बढे हुए पाए जाते है।

मानसिक विषाद के कारण उन्निद्रता हो तो निद्रा आ तो जाती है पर प्रात: शीघ्र टूटकर फिर नही आती । मानसिक चिन्ता प्रबल हो तो बिस्तरे मे पड़ जाने पर भी बहुत देर तक नीद नही आती या वह बार-बार टूटती है। मस्तिष्क धमनियों की कठोरता के कारण जब नीद हलकी हो जाती है तब वह स्वल्प कारण से टूट जाती है ।

### चिकित्सा

शरीर की निर्बलता और अशक्ति के कारण भी मस्तिष्क के खोल या Cortex से आने वाली सज्ञाओ से जागृति केन्द्र उत्तेजित रहता है । इसलिए इस रोग मे शारीरिक शक्ति को बढाने का यत्न करना चाहिए तथा मस्तिष्क शामक औषधियो का भी प्रयोग करना चाहिए । रात को हलका भोजन करने, सिर, पैर तथा शाखाओ पर मालिश या मर्दन करने या इनका गर्म स्नान करने, सोने से पहले किसी गर्म पेय जैसे गर्म दूध के एक प्याले या मद्य (Wine or Whisky) १ औंस के पीने, तथा १-२ घटे पहले गम्भीर विषयो या चिन्ताओ का परित्याग कर देने, दोपहर २-३ बजे के बाद चाय, काफी, इफेड्रीन, एम्फिटामीन आदि का परित्याग कर देने से निद्रा मे सहायता मिलती है । निद्राजनक औषधियो मे से Chloral Hydrate को १० ग्रेन

मात्रा मे सोने से पहले दिया जा सकता है। बालक के प्रतिवष के पीछे इसकी १ ग्रेन मात्रा है। Butobarbitone (Soneryl) तथा Amylobarbitone (Amytal १½, ३ ग्रेन) या Sod Amylobarbitone ५० मिलि० का निद्राजनक प्रभाव आधे घटे बाद आरम्भ होकर ६ घटे तक बना रहता है तथा अगले दिन शरीर मे आलस्य आदि कोई लक्षण नही रहता। मानस रोग से रोगी अधिक बेचैन हो तो ४ ग्राम (६ ग्रेन) मात्रा मे इसे मास द्वारा दे देना चाहिए। Phenobarbitone (Luminal, Gardenal, १-३ ग्रेन) का निद्राजनक प्रभाव १-२ घटे मे आरम्भ होता और ६-८ घटो तक रहता है। पर अगले दिन भी तबीयत मे कुछ सुस्ती-सी बनी रहती है। Quinalbarbitone Sodium (Seconal Sodium १-२ ग्रेन) का निद्राजनक प्रभाव १५-२० मिनट मे ही आरम्भ हो जाता, पर ३-४ घटे ही रहता है। Tuinal (Seconal Sodium तथा Sodium Amytal का मिश्रण) कैप्स्यूल के १-३ ग्रेन की मात्रा मे देने से ६-८ घटे निद्रा आ जाती है। Carbromal (Adalin Bayer) ५-१५ ग्रेन के देने से आधे घटे मे निद्रा आरम्भ होकर ४-५ घटे रहती है। Sonergan (Promethazine १५, Butobarbitone ७५ मिलि०) के देने से १० घटे तक निद्रा आती है। उठने के बाद भी शरीर मे कुछ सुस्ती-सी बनी रहती है। Heptabarbitone या Cycloheptenyl Ethyl Malonylurea (Medomin-Geigy) ३ ग्रेन के देने से आधे घटे मे नीद आ जाती है जो गहरी होती है और जल्दी नही टूटती, बाद मे कुछ सुस्ती रहती है। Glutethimide २५० मिलि० मात्रा मे शामक है, ५०० मिलि० मात्रा मे २० मिनट मे निद्राजनक होता है, इसकी निद्रा ६ घटे तक रहती है। यह Doriden (सिबा) के नाम से मिलती है। इसकी निद्रा मधुर तथा गहरी होती है। हलकी निद्राजनक औषधि Calcium Bromido Lactobionate (Calcibronat, Sandoz) है, ३ ग्राम मात्रा है। उपयुक्त औषधिया रात को भोजन से पहले जल से देनी चाहिये। भोजन के बाद देने से इनका प्रभाव बहुत देर से आरम्भ होता है।

**वार्धक्य सुलभ मानस रोग—वार्धक्य सुलभ बुद्धि भ्रंश :—**Senile Psychosis, Senile Dementia

**कारण**

७०-७५ वष की आयु मे पहले से ही जो व्यक्ति वायु प्रकृति (Psychopathic Temperament) के होते है उनमे किसी मानसिक आघात

जैसे स्त्री, पुत्र, धन आदि के वियोग से उत्पन्न होने वाला यह मानस रोग है। जिसमे बुद्धि तथा स्मृति की मन्दता हो जाती है, साथ ही शील और स्वभाव के बदल जाने के लक्षण हो जाते है।

**विकृति**

इस रोग मे ऊर्ध्व मस्तिष्क के अन्दर विशेषत Frontal Lobe मे लघुता (Atrophy) की विकृति विशेष होती है अर्थात् उसमे नाडियो के सेलों तथा सूत्रो की सख्या कम हो जाती है। नाडियो पर चढे आवरण (Neuroglial Tissue) की मात्रा बढ जाती है । मस्तिष्क धमनियो मे कुछ-कुछ काठिन्य (Sclerosis) की विकृति भी होती है।

**लक्षण**

मस्तिष्क मे क्रमश क्षीणता या लघुता के होते जाने से मनुष्य का स्वभाव तथा शील बदल जाता है अर्थात् बालको के समान स्वार्थ, क्रोध, हठ आदि दुर्गुण उसमे आने लग जाते है। बुद्धि के न्यून हो जाने के कारण उसकी ग्रहण करने की तथा किसी बात पर देर तक एकाग्र रहने की शक्ति नही रहती। स्वभाव मे भी वह कुछ विषाद प्रधान हो जाता है। उसके चित्त का क्षेत्र सकुचित हो जाता है जिससे वह दूसरो की नही सोचता, केवल अपने स्वास्थ्य, खाने-पीने, आराम और धन के विषय मे ही सोचता है। युवावस्था मे विकसित हुए अन्यान्य गुणो के नष्ट होते जाने से वह क्रमश वालकवत् व्यवहार करने लगता है। उसका मिजाज भी खराब हो जाता है, थोडे अपमान से ही क्रुद्ध हो उठता है, यद्यपि उसमे साधारणतः भावहीनता अर्थात् हर्ष, शोक आदि के भाव की मन्दता का लक्षण होता है। वह परिवर्तन को पसन्द नही करता, क्योकि नई अवस्थाओ के अनुसार जैसे युवक अपने को ढाल लेता है वह ऐसा कर नही सकता, प्रत्युत नई अवस्थाओ मे उसे रख देने पर वह व्याकुल-सा हो जाता है। उसकी स्मृति-शक्ति भी बहुत कम हो जाती है, कल की बाते भूल जाती है, परिचित व्यक्तियो के नाम तक भूल जाते है। बाद मे उसे ठीक-ठीक प्रतीति (Perception) भी नही होती और काल तथा दिशा का भी ज्ञान उसे नहीं रहता। उसमे अपने शरीर तथा वस्त्र आदि को स्वच्छ एव ठीक रखने की तमीज भी नही रहती जिससे उसके कपडे-लत्ते मैले-कुचैले, बेढ़गे हो जाते है। इसका कारण उसे अपने शरीर के ज्ञान का न रहना है। यदि वह पहले से ही शकाशील प्रकृति का हो तो अब बुद्धि या विवेक के न रहने से उसमे सन्देहशीलता का दोष उत्पन्न हो जाता है जिससे उसे दूसरों के विषय मे नाना प्रकार के भ्रम होने लगते हैं।

दूसरे उसे विष देने या कष्ट देने की सोच रहे है, यह भ्रम उसे बहुधा होता है। इस रोगी की निद्रा भी बहुत घट जाती है जिससे रात को बेचैन रहता है। इस प्रकार वृद्धावस्था मे पाये जाने वाला यह मानस रोग या तो विषाद प्रधान (Depressive किस्म का) होता है इसे Involutional Psychotic Reaction या Melancholia कहते है या Depressed Agitated किस्म का होता है जिसमे विषाद के साथ चिडचिडेपन का लक्षण भी मिला रहता है या उसका मानस रोग 'भ्रम-प्रधान' (Paranoid किस्म का) होता है अर्थात् उसे सुनाई कम पडता हो या नजर कम आता हो तो उसे नाना प्रकार के सन्देह और भ्रम होने लगते है । बुद्धि भी नष्ट हो रही हो तो बेहूदा तथा निराधार भ्रम होने लगते है। कभी-कभी चेष्टा प्रधान (Manic) मानस रोग भी उसे होता है जिसमे वह व्यर्थ की चेष्टा मे लगा रहता है जो कभी-कभी रात को भी जारी रहती है । यदि यह रोग ४०-५० वर्ष की आयु मे हो तो इसे Presenile Psychosis कहते है।

**इस रोग की चिकित्सा**—विषाद Melancholia प्रधान लक्षण हो तो निद्राजनक Barbiturates का प्रयोग करना चाहिए बलप्रद औषधिया या विटामिन्स दिये जाते है पर वे निरर्थक ही होते है। चेष्टा प्रधान या भ्रम प्रधान रोगी हो तो विद्युत् चिकित्सा से तुरन्त लाभ होने लगता है। भूख के बढाने के लिए Insulin का प्रयोग भी करना चाहिए।

**मस्तिष्क धमनी रोग जनित मानस रोग, चि० मस्तिष्क रोग**:—Arteriosclerotic Dementia या Chronic Brain Syndrome

यह रोग ५५-६० वर्ष की आयु के पुरुषो मे होता है तथा उपर्युक्त रोग के समान ही है अर्थात् विशेषत Frontal Temporal तथा Parietal मस्तिष्क धमनियो मे ही धमनीकाठिन्य रोग (Sclerosis) के धीरे-धीरे आरम्भ हो जाने से मस्तिष्क मे Neuroglia के बढ जाने से उनमे क्रमशः बुद्धि भ्रंश का लक्षण दीखने लगता है। मस्तिष्क धमनियो मे काठिन्य होने की प्रवृत्ति कुछ एक परिवारो मे होती है जो शारीरिक विषो (Infections), मद्यादि विषो मधुमेह, रक्त मे Cholesterol की वृद्धि (Cholesterolaemia) और आवेशपूर्ण मानसिक श्रम से प्रकट हो जाती है। मस्तिष्क मे कही-कही धमनियो मे Astheroma की प्रक्रिया के होने से वहा मृदुता (Softening) तथा लघुता (Atrophy) की विकृति भी हो जाती है। सारे मस्तिष्क मे लघुता

(Atrophy) की विकृति नही होती जिससे मनुष्य का व्यक्तित्व वैसे नही बदलता है जैसे उपर्युक्त रोग मे। इस रोग मे स्थानिक विकृति के लक्षण पाये जाते है। स्मृति नाश का लक्षण विशेष पाया जाता है जिससे कल की बातें भूल जाती है। रोगी का स्वभाव बडा परिवर्तनशील हो जाता है अर्थात् क्षण मे रुष्ट, क्षण मे तुष्ट होने वाला हो जाता पर असहनशीलता या विक्षोभशीलता बहुत बढ जाती है जिससे शीघ्र क्रोध का आवेश हो जाता है या शीघ्र आसू आ जाते है। शरीर की तरह उसके स्वभाव मे भी कठोरता अर्थात् हठ या आग्रह बढ जाता है। उसके मन का क्षेत्र सकुचित होकर अपने तक सीमित हो जाता है जिससे उसे दूसरो के सुख-दुख का कोई ख्याल नही होता। उन्निद्रता का लक्षण विशेषत. रात को रहता है। कई बार यही प्रारम्भिक लक्षण होता है इसके विपरीत दिन के बहुत से भाग मे वह ऊघता रहता है। वह सदा दुखी या विषण्ण वदन (Depressed) रहता है (Depressed type of Dementia) या विवेक की न्यूनता के कारण शकाशील हो जाता है (Deluded type of Dementia)। स्वभाव उसका बालको का-सा हो जाता है।

ऊर्ध्व मस्तिष्क मे विकृति के कारण ऐसे शारीरिक लक्षण जैसे भाषण सम्बन्धी निर्बलता (Dysphasia) दोनो जाघो मे स्तब्धतायुक्त निर्बलता (Paraplegia), जिह्वा, गले, कण्ठ आदि पर विवशता के कारण वह जीभ को बाहर नही निकाल सकता, भाषण उसका अस्पष्ट हो जाता, चर्वण और निगरण मे उसे कुछ कठिनता (Dysphagia) होने लगती है। रक्तभार भी बढा हुआ हो सकता है।

धमनी रोग जनित मानस रोगी इसी अवस्था मे कई वर्षों तक जीवित रह सकता है यद्यपि देश व काल का ठीक-ठीक ज्ञान न रहने से वह किसी ओर चल सकता एव नीचे गिर सकता है। परन्तु अन्त मे मूर्छा तथा पक्षाघात (Cerebral Thrombosis) के उपद्रव होके मृत्यु होने का भय रहता है। यह रोग आरम्भ होकर बढता ही जाता है।

**चिकित्सा**

धमनी रोग जनित मानस रोग मे आहार की विशेषत. स्निग्ध आहार की मात्रा कम कर देनी चाहिए तथा रोगी को सर्व प्रकार के मानसिक आवेशो से बचाना चाहिए। इस प्रयोजन से मन शामक औषधियो जैसे—Hydroxyzine Hpdro-chloride (Atarax) १०-२५ मिलि० दिन में तीन बार या Chlorpromazine

(Largactil) २५-५० मिलि० दिन मे तीन बार या Sparine २५ मिलि० ३ बार या Reserpine २५ मिलि० दिन मे २-३ बार या Meprobamate (Equanil) ४०० मिलि० दिन मे तीन बार या Halabak, Seconesin, Amytal आदि स्वल्प मात्रा मे या Nembutal ५० मिलि० देने से लाभ-दायक हो सकती है। यह स्मरणीय है कि Barbiturates वृद्ध के लिए निद्रा-जनक नही होते। Largactil भी वृद्ध को थोडी मात्रा मे दे। रोगी अति विक्षुब्ध हो तो इन औषधियो को बडी मात्रा मे दे। सिरा प्रसारक (Vasodilator) औषधिया जैसे Priscoline २५ मिलिग्राम मात्रा मे अथवा Nicotinamide ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे २-३ बार दी जा सकती हैं। पक्षाघात का लक्षण हो, आयु विशेष बडी न हो तो Penicillin का प्रयोग करें, चेष्टा (Agitation) बढी हुई हो तो Sparine देवे। विषाद का लक्षण विशेष हो तो Tofranil को स्वल्प मात्रा मे देने से लाभ हो जाता है। उन्निद्रता के लिए Barbiturates की अपेक्षा Bromide का या Chloral या Brandy का प्रयोग अधिक लाभदायक रहता है।

**तीव्र मस्तिष्क रोग** (Acute Brain Syndrome)—तीव्र बुद्धि विभ्रम का रोग किसी विष के सेवन से जैसे मद्य, Belladonna, Barbitones आदि के सेवन से या Uraemia, Diabetic Acidosis अर्थात् किसी आभ्यन्तर विष के दुष्प्रभाव से होता है या किसी तीव्र ज्वर से होता है। रोगी मे बुद्धिविभ्रम, प्रलाप, उन्माद, चिन्ता, भय आदि के लक्षण होते है। इस अवस्था मे रोगी को Promazine ५०-२०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दिन मे ४ बार देना चाहिए या Prochlorperazine ५-१० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दिन में ३ बार दें। Chloral Hydrate ३० ग्रे० मात्रा मे दे। वृद्ध को मतिविभ्रम (Confusion) का रोग हो तो Nicotinamide को तथा विटामिन बी१ को बडी मात्रा मे दें।

**मन.शामक औषधियां** :—(Ataraxic Drugs)

अनैच्छिक नाड़ी मण्डल की शामक अथवा मस्तिष्क के खोल (Cortex) के नीचे के Hypothalamus सम्बन्धी प्रदेश पर शामक प्रभाव करने वाली ओषधिया —(Autonomic Suppressant) :—

Phenothiazine **के योग** :—

**गुण** :—चेष्टा प्रधान मानस रोग, चित्तविक्षेप या उन्माद, मांस स्तम्भ

वमन, हिक्का, श्वास, प्रलाप, शिरोभ्रम (Adrenolytic Parasympatholytic)

**दोष** :—मुख शोष, मलबन्ध, तन्द्रा, खड़े होने पर रक्तभार का गिर जाना, हृत्कम्प, धमनी रोग (A. Sclerosis) मे अपथ्य ।

| | | |
|---|---|---|
| (१) | Chlorpromazine Hydrochloride (Largactil M. & B. Thorazine) | मात्रा २५-५० मिलि० दिन मे ३-४ बार । |
| (२) | Prochlorperazine (Stemetil M. & B Compazine Dimaleate) | मात्रा ५-१० मिलि० दिन मे ३-४ बार भोजन से पहले । |
| (३) | Promazine Hydrochloride (Sparine Wyeth) (Promazine २५ मिलि० Meprobamate २०० मिलि० से बना Prozine Wyeth) | मात्रा २५-२०० मिलि० ३-४ बार । |
| (४) | Mepazine Hydrochloride (Pecazine ; Pacatal, Warner) यह कुछ निर्बल औषधि है । | मात्रा २५-५० मिलि० २-४ बार । |
| (५) | Triflupromazine (Siquil, Vesprin, Squibb) | मात्रा १०-२५ मिलि० ३-४ बार । |
| (६) | Trifluoperazine (Stelazine, Smith Kline & French Eskazine) | मात्रा २-१० मिलि० ३-४ बार । |
| (७) | Perphenazine (Trilafon, Fentazin, Allen Hanbury) | मात्रा २-८ मिलि० ३ बार । |
| (८) | Thiopropazate Dihydrochloride (Dartalan Searle) | मात्रा ५-१० मिलि० ३-४ बार । |
| (९) | Acepromazine Maleate या Acetyl Promazine (Notensil. Benger) | मात्रा १५-३० मिलि० ३ बार । |
| (१०) | Thioridazine Hydrochloride (Melleril, Sandoz) | मात्रा १०-२५ मिलि० ३-४ बार । |

(११) Trimeprazine (Temaril) — मात्रा २ ५ मिलि० ३-४ बार।

**सर्पगन्धा के योग :—**Rauwolfia Alkaloids —

**गुण :**—चेष्टा प्रधान मानस रोग, भ्रम प्रधान मानस रोग, चिन्ता, तनाव शामक, रक्तभार शामक।

**दोष :**—विषाद रोग तथा आमाशय व्रण मे अपथ्य।

(१२) Reserpine (Serpasil Ciba) — मात्रा ·२५-१· मिलि० दैनिक मात्रा मुख से या त्वचा से।

(१३) Syrosingopine (Alkaloids) (Singoserp. Ciba) — मात्रा ·५-३· मिलि० दैनिक।

(१४) Rescinnamine (Moderil) — मात्रा २५-·५ मिलि० दिन मे २ बार।

Diphenylmethane **के योग या** Benzhydrol **के योग :—**

(१५) Azacyclonol Hydrochloride (Frenquel. Riker) — मात्रा १०-२० मिलि० ३ बार।

**गुण :**—मनोभ्रम तथा प्रतीतिभ्रम प्रधान मानस रोग (Delusions+Hallucinations), प्रलाप (Deliria), मृदु चित्तविक्षेप (Schizophrenia mild type)

**दोष :**—तीव्र मानस रोगो मे अनुपयोगी।

(१६) Hydroxyzine Hydrochloride (Atarax. Pfizer) कुछ निर्बल औषधि है — मात्रा १०-२५ मिलि० दिन मे ३ बार।

**गुण :**—चिन्ता, तनाव, चेष्टा प्रधान मानस रोग, हृत्कम्प, स्वेद।

**दोष :**—तन्द्रा दोष कर सकता है।

(१७) Benactyzine Hydrochloride (Suavitil Glaxo, Nutinal) — मात्रा १-५ मिलि० ३ बार।

**गुण:**—चिन्ता रोग, तनाव, हृत्कम्प, स्वेद।

**दोष :**—तीव्र मानस रोग, हिस्टीरिया, बुद्धिमन्दता मे अनुपयोगी।

**विषाद शामक** (Anti Depressive or Thymoleptic) **औषधियाँ :—**

Mono amine oxidase Inhibitor **औषधियाँ :—**

**गुण** :—विषाद प्रधान मानस रोग।

**दोष** —शिरोभ्रम, मलबन्ध, मूत्रावरोध। चेष्टाप्रधान मानस रोग मे वर्जित।

(१) Phenelzine (Phenylethylhydrazine Nardil. Warner) — मात्रा १०-१५ मिलि० ३ बार, चालू मात्रा १०-१५ मिलि० एक बार।

(Hydrazid Compounds) :—

(२) Isocarboxazid (Marplan Roche) — मात्रा १० मिलि० २-३ बार। १० मिलि० १ बार चालू मात्रा।

(३) Nialamide (Niamid. Pfizer) — मात्रा २५-५० मिलि० ३-४ बार। चालू मात्रा ५०-१५० मिलि० दिन मे १ बार।

(४) b-Phenylisopropylhydrazine (Catron. Lakeside. Cavodil. Benger) — मात्रा १२ मिलि० प्रातः १ बार, उच्चतम मात्रा २४ मिलि०।

**गुण** :—विषाद शामक उत्तम औषधि है।

**दोष** :—शिरोभ्रम, मुख शोष, स्वेद, चेष्टा, तनाव, कम्प, उन्निद्रता।

(५) Iminodibenzyl **का योग** :—
(मस्तिष्क मे Serotonin वर्धक)
Imipramine (Tofranil. Geigy) — मात्रा २५-५० मिलि० तीन बार।

**मस्तिष्क उत्तेजक** :—(Cerebral Excitant)

Amphetamine **के योग** :—(Monoamine Oxidase Inhibitors) :—

**गुण** :—मस्तिष्क (उसके Cortex तथा Medulla) के लिये उत्तेजक, मृदु-विषाद रोगहर, मानसिक श्रान्ति हर।

निद्रापस्मार (Narcolepsy) औषध मूर्छा (Narcosis) मे उपयोगी। अन्तिम दोनो अवस्थाओ मे मात्रा अधिक देनी चाहिये।

**दोष**—अति विषाद मे अनुपयोगी।

| | | |
|---|---|---|
| (१) | Amphetamine Sulphate (Benzedrine) | मात्रा ५ मिलि० २-३ बार दोपहर तक। |
| (२) | Dex amphetamine Sulphate (Dexedrine, Smith Kline and French) | मात्रा २·५-५ मिलि० दिन मे २ बार। |
| (३) | Methylamphetamine या Methamphetamine Hydrochloride (Desoxyn, Methedrine B W Co.) | मात्रा २ ५-१० मिलि० दिन मे २ बार। |
| (४) | Drinamyl (Dexamphetamine Sulphate ५, Amylobarbitone ३२ मिलि० Smith Kline French) | मात्रा दिन मे २ गोली। |
| (५) | Pipradol Hydrocloride (Meratran, Riker) | मात्रा १-२ मिलि० दो बार। |

**ऊर्ध्व मस्तिष्क शामक** (Central Relaxant) **औषधियां**:—

**गुण**—चिन्ता, तनाव, उन्निद्रता, स्तम्भ, आमवात, विद्रोही विचार सम्बन्धी मानस रोग।

**दोष**—तन्द्रालुता, अस्थिरता।

| | | |
|---|---|---|
| (१) | Meprobomate (Miltown. Lederle. Equanil, Wyeth. Mepavlon) | मात्रा २००-४०० मिलि० ३ बार। |
| (२) | Mephenesin—(Myanesin B D. H. Tolseram. Squibb) Seconesin जिसमे यह ४००, Quinalbarbitone ३० मिलि० है, Halabak जिसमे यह २००, दूसरी दवा १५ मिलि० है)। | मात्रा ½, १ ग्राम २-३ बार। |
| (३) | Methylpentinol (Oblivon. B. Schering. Somnesin ¼ ग्राम कैप्स्यूल B. D. H.) | मात्रा ¼, ½ ग्राम २-३ बार। |

(५) Quinal barbitone sodium (Seconal Sodium) — मात्रा $\frac{3}{4}$, ३ ग्रेन रात एक बार भोजन से पहले ।

गुण :—५-६ घटे की निद्रा, बाद मे सुस्ती नही रहती ।

(६) Ethchloivynol (Placidyl) कैप्स्यूल । — मात्रा ५०० मिलि० एक बार भोजन से पहले ।

(७) Glutethimide (Doriden Ciba) — मात्रा ५ ग्राम एक बार भोजन से पहले ।

गुण :—$\frac{1}{2}$ घटे मे निद्राजनक ६-७ घटे निद्रा देता है ।

(८) Cycloheptenyl Ethyl Malonylurea (Medomin Geigy). — मात्रा ३ ग्रेन एक बार भोजन से पहले ।

गुण .—८ घटे निद्रा देता है, बाद मे कुछ सुस्ती रहती है ।

(९) Sonergen (M. B ) (Butobarbitone ७५ मिलि०+Promethazine १५ मिलि०) । — मात्रा १ गोली भोजन से पहले ।

(१०) Cyclobarbitone, (Phanodorm Bayter) — ·२ ग्राम गोली ।

(११) Butobarbitone (Soneryl) — १००-२०० मिलि० १ बार रात को ।

## अभाव रोग -:—(Deficiency Diseases)

**अस्थि शोथ :—** (Rickets या Rachitis)

**विटामिन "डी" की न्यूनता,** Avitaminosis D

विटामिन "डी" जो Sterol किस्म का पदार्थ है, अर्थात् एक स्निग्ध तत्व है जान्तव फैट मे विशेषत तथा वानस्पतिक फैट मे स्वल्प मात्रा मे होता है। हमे यह विशेषत दूध की चिकनाई से मिलता है। सूर्य की Ultra Violet किरणो के द्वारा हमारी त्वचा के Sterol से भी यह उत्पन्न होता है । अण्डे की जर्दी मे भी यह बहुत मात्रा मे होता है। बहुत से प्राणी इसे अपने यकृत् मे जमा कर लेते है। दूध तथा अण्डे को गर्म करने से भी यह विटामिन नष्ट नही होता। इस विटामिन का अति क्रियाशील रूप Calciferol या Vit $D_2$ है जिसे शुद्ध Crystalline रूप मे बना लिया गया है। युवक को इसके २५० के लगभग तथा शिशु और बालक को इसके ५०० या ७०० के लगभग, गर्भिणी को इससे भी अधिक यूनिट प्रतिदिन आवश्यक होते है। समय से पहले हुए शिशु को इसमे दुगनी मात्रा मिलनी चाहिए। (१ यूनिट= ०२५ माईक्रोग्राम आफ Calciferol) Halibut Liver Oil के एक बूद मे तथा Cod Liver Oil के ६ बूद में ५० यूनिट इस विटामिन के होते है। इसलिए शिशु के लिए Halibut Liver Oil की १० बूद तथा Cod Liver Oil की ५० बूद की मात्रा प्रतिदिन पर्याप्त होती है। Ergosterol मे Ultra Violet किरणो को गुजारा जाय तो Calciferol (Vit $D_2$) बनता है। यह एक कृत्रिम विटामिन "डी" है। जैसे ऊपर कहा है त्वचा के 7—Dehydrocholesterol पर सूर्य की Ultra Violet किरणों के पडने से विटामिन "डी" ($D_3$) एक Provitamin बनता है जो विटामिन डी$_2$ मे शीघ्र परिवर्तन हो सकता है और शरीर मे फैल जाता है। मछली के तेल मे यही विटामिन $D_3$ होता है।

**कारण**

विटामिन "डी" आत मे से विशेषत कैल्सियम तथा गौण रूप मे फॉस्फोरस के विलयन मे सहायक होता है। मूत्र मे विद्यमान कैल्सियम तथा फॉस्फोरस के

Tubules के अन्दर पुनर्विलयन के लिये भी इस विटामिन का होना आवश्यक है। क्योंकि इसके कारण कैल्सियम के रक्त मे बढे रहने से Parathyroid अवसन्न (Depressed) रहता है जिससे मूत्रगत फॉस्फोरस (Sodium Pot Mag Phosphate के रूप मे) का मूत्र स्राविणियो मे पुनर्विलयन अधिक होता है और रक्त मे उसकी मात्रा ठीक बनी रहती है। इसके अभाव मे फॉस्फोरस मूत्र द्वारा अधिक निकल जाता है (Glomeruli से इसकी निकासी के बढने तथा मूत्र स्राविणियो मे पुनर्विलयन के घटने से) एव रक्त के अन्दर कैल्सियम (Serum Calcium Level) और फॉस्फोरस की मात्रा (Serum Phosphorus Level) जो क्रमश ९-११ मिलि० तथा २½, ५ मिलि० प्रतिशतक होती है, घटकर ६ तथा २ मिलि० प्र० श० के लगभग रह जाती है। रक्त मे इनकी न्यूनता से अस्थियो मे कैल्सियम फॉस्फेट जो साधारण ६३ प्र० श० के लगभग होता है, घटकर २१-२५ प्र० श० हो जाता है। जिन शिशुओ को माता का या गाय का दूध नही मिलता, जिन्हे अधेरे मे ही सदा रक्खा जाता है या जिन्हे शीघ्र ही अन्न प्रारम्भ करा दिया जाता है और दूध बहुत थोडा मिलता है उनमे विटामिन "डी" की न्यूनता हो जाती है। क्योंकि गाय के दूध मे भी यह स्वल्प ही होता है (आधे पौड मे ५-४० यूनिट)। अनपच अन्न मे फॉस्फोरस से युक्त एक Phytic Acid होता है जो भोजन के कैल्सियम को पकड़कर Calcium Phytate के रूप मे बिना विलीन हुए मल के द्वारा बाहर निकल जाता है। इस प्रकार अन्न के अजीर्ण तथा अतिसार से भी शिशु को कैल्सियम कम मिलता हैं।

**विकृति**

दीर्घास्थि के शरीर (Diaphysis) तथा सिरे (Epiphysis) के बीच मे तरुणास्थि रहती है जिसका निचला सिरा बढ़ता जाता है, पर ऊपर का सिरा न बढकर क्रमश. अस्थि मे परिणत ही होता है अर्थात् उसमे Calcium Phosphate बैठता जाता है जिससे ऊपर के भाग को Resting—स्थिर तथा निचले भाग को Proliferative Zone—वृद्धि शील कहते है।

इस रोग मे अस्थियो के निर्माण मे ये तरुणास्थिया (Osteoid Tissue) तो साधारण से अधिक स्थूल हो जाती है और नीचे की ओर बढती जाती है। पर ऊपर के भाग मे वास्तविक अस्थि (Osseous Tissue) का निर्माण अपूर्ण ही रह जाता है। उसमे Osteoblasts तो होते है पर Cal. Phosp का निक्षेप नही होता। उसके निचले भाग के साथ-साथ ऊपर के भाग के भी बढ़ते

जाने से वह मोटी (Rachitic) दिखाई पडती है। वैसे भी अस्थियो मे कैल्सियम की कमी हो जाने से वे कमजोर हो जाती हैं और भार पडने से मुड जाती है। अर्थात् इस रोग मे तरुणास्थि मे कैल्सियम का नि क्षेप या Calcification की प्रक्रिया ठीक-ठीक नही होती जिससे उसमे अस्थि मृदुता या Osteomalacia का रोग हो जाता है तथा रक्त मे एक Enzyme जिसे Serum Alkaline Phosphatase कहते है, बढ जाता है जिसकी उत्पत्ति अस्थियो मे होती है और जिसके कारण घुलनशील कैल्सियम अनघुलनशील कैल्सियम फॉस्फेट के रूप मे वहा निक्षिप्त होता है। रक्त मे इसकी नार्मल मात्रा ३-१३ King Arm Strong यूनिट होती है। रोग के अच्छे होते समय फिर रक्त मे कैल्सियम तथा फॉस्फोरस की मात्रा बढ जाती है तथा Phosphatase Enzyme की मात्रा घट जाती है। Frontal तथा Parietal अस्थियो पर Osteoid अवयव के बढ जाने से उभार हो जाते है।

**लक्षण**

अस्थि निर्माण के ठीक-ठीक न होने से पसलियो के अगले सिरे जो तरुण पसलियो (Cartilages) के साथ सन्धि करते है देखने मे मोटे होते है। जिससे उरोस्थि (Sternum) के दोनो ओर पसलियो मे गाठे-सी दिखाई पडती है (Rickety Rosary) रोग तीव्र हो तो पसलियो के अगले सिरे मृदु होने के कारण तथा फुफ्फुस के अन्दर प्रेशर के कम होने के कारण अन्दर की ओर धस जाते है जिससे उरोस्थि के जो आगे को उभरी हुई होती है (Pigeon-breast) दोनो ओर ऊपर से नीचे की दिशा मे एक खाई (Sulcus) सी दिखाई पडती है। पसलियो के निचले किनारे के साथ-साथ दोनो ओर लेटी हुई खाई (Harrison's Sulcus) भी होती है। Radius के निचले सिरे (Epiphysis) के (Osteoid Overgrowth के कारण) मोटे हो जाने से कलाई कुछ मोटी दिखाई पडती है।

ऊर्ध्व जघा अस्थियो के निचले सिरो के मृदु रह जाने पर जब उन पर एडी की कण्डरा अर्थात् Tendo Achilles की खीच पडती है तो इनके पीछे की ओर खिच जाने से टाग आगे की ओर मुडती जाती है। अधो जघा अस्थियो के मृदु होने से वे कुछ आगे और बाहर की ओर मुड जाती है जिससे गोड़े एक दूसरे से दूर हो जाते है (Bow Legs)। या उनके अन्दर की ओर मुड जाने से दोनो गोड़े आपस मे टकराने लगते है (Knock Knees)। शिशु के हाथो के भार चलने से दोनो बाहुए भी बाहर की ओर मुड़ सकती है। अस्थि

निर्माण की न्यूनता से बालक मे दन्तोद्‌गम देर से होता है या उनका Enamel ठीक नही बनता तथा सिर पर ब्रह्मरन्ध्र का छिद्र (Fontanelle) १८ महीने की आयु के बाद भी बना रहता है।

रक्त मे कैल्सियम तथा फॉस्फोरस की न्यूनता के कारण उसकी मासपेशियां निर्बल एव शिथिल होती है जिससे उसका पेट लटका हुआ दीखता है। उसकी अग्नि भी मन्द होती है जिससे उसे बदबूदार फीके रग के दस्त होते रहते है। इससे भी उसका पेट कुछ अफरा हुआ होता है। नाडी मण्डल को कैल्सियम की पूर्ण मात्रा न मिलने से बालक मे आक्षेप (Convulsıon), खल्ली (Tetany), कण्ठ स्तम्भ (Laryngısmums Strıdulus) तथा चिड़चिडेपन के लक्षण हो सकते है। चिडचिडेपन के कारण शिशु रात को टाग मारकर कपड़े फेक देता है। रात को उसके सिर पर स्वेद भी प्रतीत होता है। कभी-कभी स्पजाकार अस्थियो जैसे कपालास्थियो विशेषत. Frontal तथा Parıetal अस्थियो के (Osteoıd Oveıgrowth के कारण) मोटे हो जाने से उनमे उभार हो जाते है जिससे बालक का सिर विषम आकृति का हो जाता है। कूल्हे की हड्डियो मे भी विषमता हो सकती है अर्थात् Sacrum के उपरले किनारे (Promontary) के आगे बढ जाने या Coccyx के आगे बढ़ जाने से क्रमश. प्रवेश व निर्गम द्वार तग हो जाते है और उसके कारण ऐसी लडकी के बड़े होने पर उसमे प्रसव सम्बन्धी कठिनता का लक्षण हो सकता है। रीढ की हड्डी मे इस रोग के होने से उसमे पश्चिम कुब्जता (Kyphosıs) पार्श्व कुब्जता (Scolıosıs) या अग्र कुब्जता Lordosıs का लक्षण हो सकता है।

जब किसी शिशु मे देर तक दन्तोद्‌गम न हो, दातो मे अस्थि निर्माण ठीक-ठीक न हो, उसके ब्रह्मरन्ध्र का छिद्र समय पर बन्द न हो वह समय पर उठने-बैठने और चलने के लिए समर्थ न हो तो इस रोग का सन्देह करना चाहिए। यह रोग साध्य है, ९० प्र० श० मे ठीक हो जाता है। कुछ एक का कथन है कि बालको के Myopıa मे इस विटामिन का २५० Unıts दैनिक मात्रा मे प्रयोग लाभदायक है। आख के Phlyctenulae के लिये भी इसका प्रयोग होता है।

**चिकित्सा**

शिशु को इस रोग से बचाने के लिये उसे ९ मास तक माता का दूध मिलना चाहिए। उसके बाद भी गाय के दूध, मक्खन आदि की पर्याप्त मात्रा उसे मिलनी चाहिए। अन्न उसे थोडा ही मिलना चाहिए। शिशु को शीत काल मे थोड़ी देर धूप मे ले जाना चाहिए। साथ ही उसे एक चम्मच Cod

**विटामिन बी$_{१२}$**

दूध, अण्डे, आटे, प्रोटीन्स मे स्वल्पाश मे उपस्थित दैनिक आवश्यक मात्रा १-२ माइक्रोग्राम अभाव मे वातिक (Macrocytic) पाण्डु, Subacute Combined Degeneration of the Spinal Cord, नाडी सस्थान के रोग (Neuropathy) मधुमेह जनित नाडी रोग, बालको मे वृद्धि की कमी। मात्रा ५०-१०० माइक्रोग्राम एक-एक दिन छोडकर।

**विटामिन "ए"** ($C_{20}H_{30}$)

दूध, मक्खन, अण्डे की जर्दी, काड-लिवर आयल तथा गाजर, पालक मे विद्यमान Carotene ($C_{40}H_{56}$) के पूर्व रूपो से उपलब्ध होता है। दैनिक आवश्यकता बालको को १,५००, बडो को ३,००० यूनिट (B-Carotene ·३ माइक्रोग्राम=१ यूनिट) अभाव मे रात्र्यन्धता शारीरिक वृद्धि की न्यूनता, वृक्काश्मरी, अन्न मार्ग तथा "श्वास मार्ग मे सक्रमण जनित रोग, दातो के इनेमल की निर्बलता, त्वचा की शुष्कता Xerophthalmia-Keratomalacia, चिकित्सा की मात्रा १५,०००-५०,००० यूनिट्स।

**विटामिन "डी"** (Antirachitic **विटामिन**)

दूध, अण्डे की जर्दी, मक्खन, यीस्ट, वानस्पतिक तेल, काड-लिवर आयल मे उपस्थित है। दैनिक आवश्यकता बडो को १५० यूनिट्स, शिशुओ को ४०० यूनिट्स (काड-लिवर आयल १ चम्मच या हेलीबुट-लिवर आयल ६ बूद=४०० यूनिट्स से) अभाव मे अस्थि शोष (Rickets) दन्तकृमि, खल्ली (Tetany) चिकित्सा मात्रा ५,०००-२०,००० यूनिट्स।

**विटामिन "सी"** ·—(Ascorbic Acid)

साइट्रस श्रेणी के फल जैसे सन्तरे, नीबू तथा टमाटर स्ट्राबेरी, हरी सब्जियो, अकुरित धान्यो, दालो, आलू, प्याज, हरी मिर्च मे उपस्थित। खुली हवा मे देर तक इनके पकाने से नष्ट हो जाता है। दैनिक आवश्यक मात्रा बडो में ५०-७५ मिलि०, शिशुओ मे १५-५० मिलि०। अभाव मे दातो के इनेमल की निबलता, व्रणो का शीघ्र न भरना, मांसपेशियो का ठीक-ठीक न बनना जिससे निर्बलता व कृशता का हो जाना। पाण्डुता (Microcytic) रक्तपित (Scurvy) दीर्घ रोगो जैसे

क्षयरोग, आमवात, Rheumatoid Arthritis आदि की दीर्घता, चिकित्सा की मात्रा शिशुओ के लिये १००-३०० मिलि० दैनिक, बडो के लिए २००-१,००० मिलि० दैनिक

**विटामिन "ई"**

गेहू, मक्का, चावल आदि के बीज, मास, Alfalfa मे उपस्थित। आवश्यक मात्रा निश्चित नही। अभाव मे उत्पादक शक्ति की निर्बलता, गर्भस्राव, दूध की अनुत्पत्ति तथा हृदयशूल (Angina) और सिरावरोध (Thrombo Angiitis Obliterans) की सम्भावना। प्रतिरोधक मात्रा ५ मिलि० एक बार प्रतिषेधक मात्रा (A-Tocopherol) २५ मिलि० २-३ बार। १० मिलि० एक बार चालू मात्रा।

**विटामिन "के"**

हरी सब्जियो जैसे पालक, पत्तागोभी, Alfalfa तथा टमाटर, सोयाबीन अण्डे की जर्दी मे होता है। आतो मे जीवाणु भी इसे तैयार करते है। अभाव मे रक्तस्राव होने की प्रवृत्ति रहती है। क्योकि इसके अभाव मे यकृत् मे Prothrombin कम बनता है। यकृत् मे भी इसकी कमी होती है। ग्रहणी रोग मे भी कमी होती है। स्कन्दावरोधी (Anticoagulant) औषधियो के देते रहने से भी इसकी कमी हो सकती है। प्रतिरोधक मात्रा १-२ मिलि० तीन बार मुख द्वारा या २ मिलि० मास द्वारा १-१ दिन छोडकर। प्रतिषेधक मात्रा १० मिलि० मुख, मास या शिरा द्वारा एक बार।

Glutamic Acid

प्रोटीन्स से उत्पन्न होने वाला एक Amino Acid भी हमारे शरीर के सब अवयवों मे पाया जाता है। मस्तिष्क तथा हृदयमास मे विशेषत: पाया जाता है। अगो मे होने वाले प्रोटीन तथा कार्बोहाइड्रेट के परिपचन (Metabolism) के लिये यह एक आवश्यक तत्व है इसीलिए यह मस्तिष्क आदि के सेलो को शक्ति (Energy) प्रदान करता है। मानसिक निर्बलता (Neurasthenia) विषाद (Depression) उन्निद्रता आदि मे इसका २-४ ग्राम मात्रा मे दिन मे ३ बार प्रयोग किया जाता है। बीच मे १-१ मास ठहरकर एक-एक मास इसका प्रयोग करना चाहिए या इसके १० प्र० श० सोल्यूशन को १० मिलिलि० मात्रा मे एक-एक दिन छोड़कर शिरा द्वारा दिया जाता है। मस्तिष्क धमनियो मे कठिनता (Sclerosis) की प्रक्रिया को भी रोकता है। मस्तिष्क

मे Nitrogen के परिपचन का वर्धक होने तथा वहा Ammonıa को Glutamıne मे परिवर्तन कर देने के कारण बालको के आक्षेप (Convulsıons) मे भी विशेष उपकारी होता है। २ से ५ ग्राम मात्रा मे दिन मे ३ बार २-३ मास तक दिया जा सकता है । बालको के पक्षाघात (Polıo) मे भी मृत मासपेशियो को बल प्रदान करता है। ३ सप्ताह तक के लिये एक-एक मास ठहरकर इसका प्रयोग किया जाता है। इसकी गोलिया Glutaneurol, Franchoindıan या Glutavıt, Geomanners की विटामिन 'बी" के साथ बनी हुई मिलती हैं। जिनमे आधा-आधा ग्राम मात्रा मे यह होता है।

# संक्रामण रोग (Infectious Diseases)

## विषम ज्वर:—Malaria

Mal=मलिन, Area=हवा

### प्रारम्भिक वचन

पहले Hippocrates (५०० बी०सी०) ने रोजाना, दूसरे दिन, तीसरे दिन होने वाले ज्वर का वर्णन किया या आयुर्वेद के प्राचीनतम ग्रन्थों मे भी विषम ज्वर का वर्णन हुआ है तथा इसे आगन्तुज्वर या भूताभिषगोत्थ ज्वर कहा है अर्थात् उन्होने अनुभव किया था कि यह ज्वर किसी बाह्य कारण से होता है। रोमन लोग भी समझते थे कि दलदल वाले प्रदेशो की बुरी हवा से यह रोग होता है। वैज्ञानिक विधि से इस रोग की छानबीन १८८० से होने लगी है। जब एक फ्रासीसी मिलिटरी डाक्टर Laveran ने अल्जीरिया मे एक सिपाही के खून की परीक्षा करते समय रक्तकणो के अन्दर इस रोग के पेरासाइट्स देख लिये फिर Koch ने इन पैरासाइट्स की तीनो श्रेणियो का पता लगा लिया। फिर Manson ने पहले-पहल यह घोषणा (१८९४) की कि इस रोग का प्रसरण मच्छरो द्वारा होता है। फिर Ross ने (१८९७) पहले पहल Anophelese नामक मच्छर के कि जिसको उसने इस रोग से ग्रस्त रोगी के रक्त पर रखा आमाशय की दीवार के भीतर इस जीवाणु (इसके Oocyst) को वृद्धि करते हुए देख लिया, इन मच्छरो से उसने स्वस्थ पक्षी मे इस रोग को उत्पन्न भी कर दिया। इस प्रकार सन् १९०० तक इस रोग के विषय मे आवश्यक जानकारी प्राप्त कर ली गई थी। क्विनीन से इस रोग को हटाया जा सकता है यह भी पता लग गया था परन्तु दौर्भाग्य की बात है कि ६०-६२ वर्षों के बीत जाने पर भी जब कि यह लिखा जा रहा है अभी तक इस रोग का देश से पूरी तरह उन्मूलन नही हो सका। यह रोग साधारण नही है, इसने ससार की प्रबलतम जातियो को दुबल बनाने का काम किया है। उदाहरणत इसने यूनान मे युनानी जाति को, रोम मे रोमन जाति को और भारत मे आर्य जाति को जो पहले बडी प्रबल थी निर्बल, दीन और हीन बना दिया। वस्तुत यह हमारे देश का सबसे अधिक व्यापक, घातक और धोखेबाज रोग है। परन्तु अब १९६३ से सरकार ने इस रोग के उन्मूलन का जो प्रयत्न

किया है उससे यह रोग बहुत कुछ देश से नष्ट हो गया है और उस व्यापक रूप मे जिसका यहा वर्णन किया गया है अब नही होता। लेखक ने जिस व्यापक रूप मे इसे देखा है उसका वर्णन यहा किया जाता है।

**कारण**

यह हमारे सम्पूर्ण देश मे होता है। परन्तु वनस्पति प्रधान एव आप्य प्रदेशो मे विशेष होता है। बडे नगरो मे कम, ग्रामो और देहातो मे विशेष होता है। पहाडो की तलेटियो मे, नदी-नालो के किनारे या समुद्र के किनारो पर जहा-जहा जगल है, अधिक होता है। अर्थात् जहा-जहा मच्छरो के बढने के लिये परिस्थिति अनुकूल होती है वहा-वहा यह रोग अधिक होता है। अपने बढ़ने के स्थान से १-२ मील तक के प्रदेशो से ये मच्छर रोग का प्रसरण कर सकते है। क्योकि गर्मी और नमी वाले प्रदेशो मे मच्छर अधिक पनपता है, वहा ही यह रोग अधिक होता है। ६८ से ८६ डिग्री फार्नहाइट की गर्मी और ६३ प्रतिशतक या इससे अधिक आर्द्रता मच्छरो के पनपने के लिये अनुकूलतम होती है। ऐसे ही काल मे अर्थात् सितम्बर से नवम्बर तक के महीनो मे यह रोग विशेषत. होता है। परन्तु जब गर्मी विशेष होती है और हवा खुश्क हो जाती है तब मच्छर मर जाते है। जब तापमान ६१ फार्नहाईट से कम हो जाता है तब भी मच्छर के अन्दर इस रोग के जीवाणु की वृद्धि नही हो सकती। नहरों, रेलों और शहरो के आसपास भट्टो के कारण जो बडे-बडे गढे या तालाब से बन जाते है उनके कारण भी मच्छरो को पनपने का स्थान मिल जाता है। ५ हजार से ऊचे पर्वतीय प्रदेशो मे मलेरिया का मच्छर नही पाया जाता है।

मच्छरो मे से भी Anopheles नामक मच्छर जिसकी अनेक जातिया है उसकी मादा इस रोग के प्रसरण का कारण है। इसकी आयु लगभग २-३ मास की होती है। इसके प्रथम दो-तीन सप्ताह का जीवन अर्थात् Egg, Larva और Pupa की अवस्था जल के अन्दर व्यतीत होती है। अत जलीय और आर्द्र प्रदेशो मे ही विषम ज्वर पाया जाता है। इस जाति के मच्छरों के पंख चित्रित होते है, तथा ये दीवार पर जब बैठते हैं तो इनका धड दिवार के साथ ४५ डिग्री का कोण बनाता है। इस जाति के मच्छर यो तो हरियावल पर जीते हैं पर मादा कृमि अगर रक्त न पिये तो उसके अण्डे पनपते नही। काटते समय यह दष्ट स्थान मे अपने लालास्राव को खून मे मिलाती है ताकि

रहते हैं उन्हे Metacrypto Merozoites कहते है। इस प्रकार मच्छर काटने के बाद लगभग ९ दिन तक विषम ज्वर जीवाणु यकृत् मे बढकर फिर रक्त कणो मे अपनी वृद्धि आरम्भ करता है। P Falciparum से सक्रमण हो तो सारे जीवाणु एक साथ ही पूर्णता को प्राप्त कर रक्त मे प्रविष्ट होते है। दूसरे दोनो जीवाणु ऐसा नही करते एव महीनो तक उसके सेलो मे पडे रहते है, जहा विषम ज्वरनाशक दवाइया बहुत-सी नही पहुचती, इसीलिये प्रथम अवस्था मे एक बार रोग नष्ट होकर फिर नही होता, पिछले दोनो से होने वाला ज्वर अच्छा हो जाने पर भी बार-बार होता रहता है। यकृत् के सेलो मे होने वाली विषम ज्वर जीवाणु की वृद्धि का पता लगाने का श्रेय Shortt और Garnham (१९४८) को है।

**विषम ज्वर जीवाणु की रक्त कणों में वृद्धि-अमैथुनी वृद्धि :—**(Asexual Cycle, Erythrocytic Schizogony **या** Intracarporeal Cycle

रक्त कणो को लीशमेन के रग से रगने पर प्रारम्भिक अवस्था मे विषम ज्वर जीवाणु या Cryptomerozoites अर्थात् उनके Cytoplasm नील वर्ण की मुद्रा के रूप मे दीखते है, जिनकी मीगिया (Chromatin Nuclei) रक्त वर्ण होती हैं, और मुद्रा के पतले साइड पर दीखती है। यह जीवाणु क्योकि रक्त कण के हीमोग्लोबिन को खाकर बढता है इसलिये इसे पराश्रयी जीवाणु या Trophozoite (Nutrition Animal) कहते है।

चातुर्थिक ज्वर जीवाणु का Trophozoite अडाकृति का या चौडे फीते के आकार का होता है, जिसकी मीगी उसके मध्य भाग मे होती है। जीवाणु मे उत्पन्न होने वाला मल जो काले भूरे दानो के रूप मे होता है (Haemozoin) इस जीवाणु के एक किनारे पर बिखरा हुआ दीखता है। यह Trophozoite अपना आकार ऐसे बदलता रहता है जैसे अमीबा किया करता है। जब यह पूर्ण परिणत हो जाता है तो लगभग सम्पूर्ण रक्त कण को भर लेता है। इस पूर्ण परिणत Trophozoite को Schizont (Deviding Parasite) कहते है। अब इसकी मीगी (Nuclear Chromatin) ६-१२ खण्डों मे विभक्त हो जाती है और इसके साथ-साथ जीवाणु का प्रोटोप्लाज्म भी उतने ही खण्डो मे विभक्त हो जाता है। जीवाणु का मल या काले भूरे दाने (Pigment) इन खण्डो के मध्य भाग या केन्द्र भाग मे जमा हो जाते है। इस प्रकार एक जीवाणु पूर्ण परिणत होकर ६-१२ नये जीवाणुओ को जिन्हे

Merozoites या Part Animal कहते हैं उत्पन्न करता है। इनके उत्पन्न हो जाने पर रक्त कण टूट जाता है और उसमे उत्पन्न हुए Merozoites और मल (Pigment) रक्त के प्रवाह मे सचार कर जाते हैं। रक्त प्रवाह मे विद्यमान श्वेत कण इन Merozoites तथा मल को खा लेते है। परन्तु जो Merozoites बच जाते है, वे दूसरे नये रक्त कणो मे प्रवेश करके वहा बढने लगते है और पूर्ववत् Merozoites मे परिवर्तित होकर फिर रक्त मे सचार कर जाते है। इस प्रकार एक जीवाणु यदि १० नये जीवाणुओ मे विभक्त हो तो वे १० फिर १०० जीवाणुओ मे विभक्त हो जाते है। एव वे १०० फिर १००० जीवाणओ मे परिवर्तित हो जाते हैं। शरीर मे होने वाले विषम ज्वर जीवाणु के इस विभाजन को Schizogony कहते हैं। चातुर्थिक ज्वर जीवाणु को रक्त कण के अन्दर पूर्ण परिणत होकर नये Merozoites के रूप मे आने मे ७२ घण्टे लगते हैं। सभी ग्रस्त हुए रक्त कणो मे से पूर्णपरिणत हुए Meryzoites ७२ घण्टों के बाद एक साथ ही रक्त प्रवाह मे प्रवेश करते है और इनके साथ कोई विषैला बाह्य प्रोटीन पदार्थ भी रक्त मे सचार करता है जिससे ज्वर का वेग आरम्भ होता है इसीलिये चातुर्थिक ज्वर जीवाणु के कारण प्रति ७२ घण्टो के बाद या प्रति चौथे दिन ज्वर का वेग प्रारम्भ होता है। जब बहुत से रक्त कणो मे यह जीवाणु प्रवेश कर जाता है तब यह ज्वरकारक होता है। कहा जाता है कि एक क्यूबिक मिलीमीटर रक्त मे कई सौ Parasites हो जाने पर ज्वर के वेग आरम्भ होने लगते हैं। Ross का कथन है कि जब बाहर के रक्त मे १५० मिलियन विषम ज्वर जीवाणु हो जाते है तब ज्वर होता है। Merozoites के स्वतन्त्र होकर बाहर रक्त के अन्दर आने की प्रक्रिया को Sporulation कहते हैं।

उपर्युक्त कथन से यह स्पष्ट है कि चातुर्थिक ज्वर जीवाणु का एक समूह Sporulation करे तो प्रति चौथे दिन ज्वर होता है। यदि एक समूह एक दिन, दूसरा समूह दूसरे दिन Sporulation करे तो दो-दो दिन ज्वर आता है, एक दिन बीच मे आराम रहता है। यदि लगातार तीन समूह प्रतिदिन Sporulation करें तो प्रतिदिन ज्वर चढता है।

**तृतीयक ज्वर जीवाणु :—**(Plasmodium Vivax)

तीनो प्रकार के विषम ज्वर जीवाणुओ मे अधिक सुलभ है। इसका प्रारम्भिक Trophozoite या Ring रक्त कण के एक तिहाई भाग जितना

होता-है । बढ जाने पर यही विषमाकृति के अमीबा जैसा होता है जिसके बीच मे रिक्त प्रदेश (Vacuoles) होते है । बढकर यह सारे रक्त कण को भर लेता है । जिन रक्त कणों मे ये जीवाणु होते है वे कुछ फूले हुए, मोटे तथा रग मे फीके होते है । इनके प्रोटोप्लाज्म मे गहरे लाल दाने (Schuffner's dots) बिखरे हुए होते है । जीवाणु के अन्दर विद्यमान काले दाने रग मे फीके और सूक्ष्म होते है। अन्त मे पूर्ण परिणत Schızont १५-१६ खण्डो या Merozoıtes मे विभक्त हो जाता है। इस प्रकार इसके पूर्ण परिणत होकर खण्डों मे विभक्त होने मे (Schızogony मे) ४८ घण्टे लगते है । अनेकानेक रक्त कणो मे से एक साथ इनके बाहर आने से रोगी को ज्वर प्रति ४८ घण्टे बाद या तीसरे दिन चढता है । यदि तृतीयक ज्वर का जीवाणु का एक समूह एक दिन, दूसरा समूह दूसरे दिन Sporulatıon करे तो इसी के कारण प्रतिदिन ज्वर चढता है ।

**संतत ज्वर जीवाणु** Plasmodıum Falcıparum (Subtertıon Parasite)

यह दूसरे नम्बर पर इस रोग का कारण होता है । इसका मुद्राकृति (Trophozoıte) अपेक्षया छोटा होता है, तथा पूर्ण बढकर अर्थात् Schızont बनकर भी रक्तकण के $\frac{1}{3}$ भाग को ही घेरता है । बाहर के रक्त मे विद्यमान रक्त कणो मे न बढकर यह जीवाणु प्लीहा, मस्तिष्क, हृदय, आत आदि आभ्यन्तर अगो की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो के भीतर वृद्धि करता है । जीवाणु युक्त रक्त कण अपने बाहर Fıbrın के स्तर के जम जाने से परस्पर चिपककर इन अगो की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे अवरोध उत्पन्न कर सकते है । इस जीवाणु के अन्दर मल स्वल्प और सूक्ष्म दानो के रूप मे होता है। पूर्ण परिणत होकर यह Schızont ६-२० जीवाणु खण्डो (Merozoıtes) मे विभक्त हो जाता है । इन (Merozotıes) के रक्त प्रवाह मे प्रवेश करने पर ज्वर चढता है, जो दीर्घतर होता है अर्थात् तृतीयक और चातुर्थिक ज्वर वेगो के समान ५-६ घटो तक ही नही पर २०-३० घटो तक चलता है अर्थात् दो वेगो के बीच थोड़े काल के लिये ही उतरता है। यह जीवाणु अत्यधिक मात्रा मे शाखाओ के रक्त मे भी रक्त कणो के अन्दर मुद्राकृति Rıngs मे पाया जा सकता है। यदि इस जीवाणु के दो समूह हो जिनमे से एक दिन एक और, दूसरे दिन दूसरा, रक्त प्रवाह मे प्रवेश करे तो दैनिक ज्वर चढता है, जिसमे इससे पहले कि पहले दिन का ज्वर पूर्णतया उतरे, दूसरे का ज्वर चढ़ जाता है। इस प्रकार एक ज्वर मे दूसरे ज्वर के वेग के हो जाने से ज्वर लगभग लगातार रहता प्रतीत होता है । इस प्रकार

के सतत ज्वर (Remittent Continuous Fever) को न्यू भी बीच-बीच मे पर्याप्त कम हो जाने के कारण अथवा इसकी न्यूनता और उच्चतम ज्वर की डिग्रीयो मे पर्याप्त भेद होने के कारण विषम ज्वर ही कहते है । बीच-बीच मे कम (Remittent) होने से इसे विषम ज्वर और निरन्तर चढे रहने से इसे संतत ज्वर कहा जाता है । इसलिये सतत विषम ज्वर यह नाम दो परस्पर विरोधी शब्दो से बना हुआ होने पर भी इस रोग के लिये सर्वथा सार्थक है ।

**लिंगी विषम ज्वर जीवाणु** (Sexual Malarial Parasites Gametocytes)

रोगी के कुछ काल इस रोग से ग्रस्त रहने के बाद रक्त मे पाये जाने वाले कुछ Trophozoites अन्यो की तरह बढते तो है परन्तु उनकी मीगिया और प्रोटो-प्लाज्म विभक्त नही होते । ये पूर्ण परिणत होकर सारे रक्त कण को घेर लेते हैं और देखने मे गोलाकृति होते है । इनकी मीगी का Chromatin केन्द्र मे रहता है और टुकडो मे विभक्त नही होता, जबकि दूसरे Trophozoites का Chromatin पृथक् टुकडो मे विभक्त हो जाता है । इनमे काले दाने भी उनकी अपेक्षा अधिक होते है । ये जीवाणु, खण्डो (Merozoites) मे विभक्त न होने के कारण ज्वर का कारण नही होते है, जिससे इन्हे Non-febrile Parasites कह सकते हैं । इन्हे लिंगी विषम ज्वर जीवाणु (Gametocytes) कहते हैं । नये Gametocyte को मुद्राकृति रूप मे देखे तो उसका Chromatin या मीगी किनारे पर न होकर मध्य मे होती है । ये लिंगी जीवाणु दो प्रकार के होते है, एक पुल्लिगी, दूसरे स्त्रीलिगी । पुल्लिगी जीवाणु हल्का सा नीला और स्त्रीलिंगी जीवाणु गहरा नीला होता है । पुल्लिगी मे Chromatin या मीगी मध्य मे होती है, जब कि स्त्रीलिंगी की मीगी किनारे पर होती है । पुल्लिगी मे काले दाने अस्पष्ट होते है, स्त्रीलिंगी मे काले दाने अधिक स्पष्ट होते है । पुल्लिगी विषम ज्वर जीवाणु अपेक्षया छोटा होने से Microga metocyte और स्त्रीलिगी कुछ बड़ा होने से Macrogametocyte कहलाता है । तृतीयक, चतुर्थक ज्वर के लिंगी जीवाणु लगभग इसी प्रकार के होते है ।

परन्तु सतत ज्वर जीवाणु के लिंगी जीवाणु Subtertion Gameitocytes रक्त कणो के अन्दर अर्ध चन्द्राकृति रूप मे दीखते है जिससे इन्हे Crescents कहते हैं । पुल्लिगी संतत ज्वर जीवाणु आकार मे अपेक्षया छोटा, फीके नीले रग का होता है । इसके काले दाने (Pigment) प्रोटोप्लाज्म मे बिखरे हुये रहते है । उसकी मीगी (Chromatin) केन्द्र में कुछ बिखरी हुई होती है ।

स्त्रीलिंगी सतत ज्वर जीवाणु (Microgametocyte) आकार मे बड़ा, गहरे नीले रग का होता है, तथा उसकी मीगी ठोस तथा केन्द्र मे होती है, और काले दाने भी केन्द्र मे सचित हुए पडे होते है। ये अर्धचन्द्राकृति लिंगीजीवाणु (Crescents) लगभग सा` रक्त कण को घेरे हुए होते है । लिंगी जीवाणु क्योंकि रक्त कणो मे बन्द ही रहते है, स्वतत्र नही होते, इसलिये शरीर के अन्दर रहते हुये इनकी आगे वृद्धि नही हो सकती। शरीर मे इनका जीवन एक से दो मास तक रहता है। स्त्रीलिंगी-जीवाणु पुल्लिगी-जीवाणुओ की अपेक्षा रक्त मे अधिक सख्या मे पाये जाते है।

**विषम ज्वर जीवाणु की मैथुनी वृद्धि** (Sexual Cycle of Malarial Parasites or Sporogony या Extra Carporial Cycle)

मादा Anopheless मच्छर के पेट के अन्दर पहुँचने पर, लिंगी विषम ज्वर जीवाणुओ मे मैथुनी वृद्धि होती है। पुल्लिगी जीवाणु (Microgametocyte) का न्यूक्लियस कई खण्डो मे विभक्त हो जाता है । फिर ये खण्ड इस जीवाणु के किनारो पर पहुचकर सूक्ष्म सूत्रो के Nuclei बन जाते है। अर्थात् इन पुल्लिगी जीवाणुओ मे से जो सूक्ष्म सूत्र (Flagella) निकलते है वे इस जीवाणु की मीगी और प्रोटोप्लाज्म के विभक्त होने से बनते है। इन गतिशील सूत्रों को Microgamete या Male Gamete कहते है। स्त्रीलिगी जीवाणु गोलाकृति ही रहते है। उनमे से कोई Flagella नही निकलते। इसके पृष्ठ पर उभार या Papilla प्रकट होता है। इस अवस्था मे इसे Macrogamete या Female Gamete कहते है। पुल्लिगी जीवाणु से उत्पन्न हुआ एक सूत्र (Spermatozoa की तरह) स्वतत्र होकर स्त्रीलिंगी जीवाणु के इस उभरे हुए प्रदेश मे प्रवेश करके उसे गर्भित कर देता है। यह गर्भित पिण्ड जिसे Zygote कहते है स्वय गति करने लगता है और एक कृमि का सा रूप ले लेता है अर्थात् लम्बा हो जाता है। इसे गतिशील कृमि या Ookenete कहते है। वह आमाशय की आभ्यन्तर स्तर (Epithelium) को छेदकर उसके बाहर की स्तर के नीचे एक थैली के रूप मे बढने लगता है। मच्छर के आमाशय की दीवार मे विद्यमान इस थैली या विषम ज्वर ग्रन्थि को Oocyst कहते हैं। इस थैली का न्यूक्लियस तथा प्रोटोप्लाज्म विभक्त हो होकर अनेकानेक सेलों मे बंट जाता है और इस प्रकार उत्तरोत्तर इन सेलो के भी विभक्त होने से सहस्रों की सख्या में जो तकुं या तकले के आकार के ९ माइक्रोन लम्बे विषम

ज्वर जीवाणु बीज बनते है उन्हे Sporozoites कहते हैं। अन्त मे यह थली फट जाती है और ये तकले के आकार के सूक्ष्म-सूक्ष्म विषम ज्वर-जीवाणु बीज स्वतत्र हो जाते है। इनमे से कुछ मच्छरो के अन्य अगो की तरह उसकी लाला ग्रन्थियो मे भी पहुच जाते हैं। जब यह मादा मच्छर जिसके लाला ग्रन्थि मे विषम ज्वर जीवाणु होते है, किसी व्यक्ति को काटता है तो अपनी लाला के साथ इन जीवाणु बीजों Sporozoites को भी दष्ट व्यक्ति के रक्त मे प्रविष्ट कर देता है जहा से यकृत् के सेल (Parenchymal Cells) इन्हे पकड़ लेते है, और वहा ये Pre erythrocytic वृद्धि प्रारम्भ कर देते है। इस प्रकार मच्छर के अन्दर होने वाली यह मैथुनी वृद्धि (Sporogony) १० दिन में पूर्ण होती है अर्थात् रुग्ण व्यक्ति का रक्त पीने के दस दिन बाद मच्छर विषैला हो जाता एव विषम ज्वर रोग का सक्रामक तब तक बना रहता है जब तक जीता है। मच्छर को स्वय इन जीवाणुओ से कोई हानि नही होती।

**अन्य कारण**

अत विषम ज्वर उस अवस्था मे होता है जब मच्छरो की वृद्धि के लिये प्रदेश और ऋतुअ नुकूल हो, प्रकट या अप्रकट विषम ज्वर से अर्थात् प्लीहा वृद्धि, पाण्डुता आदि लक्षणो से ग्रस्त कोई व्यक्ति समीप मे हो, ऐसी अवस्था मे यदि शरीर की प्राण शक्ति हीन हो जाय अर्थात् शारीरिक श्रम करने से या चिंता आदि मानसिक आघात पहुचने से या सहसा शीत लगने से या वर्षा मे गीले हो जाने से या प्रसव से या शल्यकर्म आदि किसी कारण से प्राण शक्ति या प्रतिरोधक शक्ति कम हो जाय तो प्लीहा तथा अस्थिमज्जा मे प्रसुप्त रूप से पड़े जीवाणुओ के प्रसरण से यह रोग प्रारम्भ हो जाता है।

विषम ज्वर युक्त देश मे रहने वाले व्यक्तिओं को यह रोग उतनी शीघ्रता और प्रबलता से नही होता जितना उस देश मे आने वाले नवागन्तुक को होता है। जिससे पता लगता है कि वहा के निवासियो मे इस रोग के जीवाणु के प्रति शरीर मे प्रतिशक्ति (Immunity) उत्पन्न हो जाती है। सम्भवत: प्लीहा, यकृत् आदि मे विद्यमान Reticulo Endothelial Cells मात्रा मे बढ जाते हैं। वे इस जीवाणु को पकडकर नष्ट कर देते है। परन्तु जिनके शरीर इस इस जीवाणु के लिये अभ्यस्त नही होते एवं जिनमें उसके विरुद्ध लड़ने की सामर्थ्य नही है उन्हे यह रोग बडी तीव्रता से होता है।

**विषम ज्वर जनित विकृति**

विषम ज्वर मे शरीर के नाना अंगों की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे होने वाला

रक्त सचार मन्द हो जाता है । विषम ज्वर जीवाणु से ग्रस्त रक्त कण क्योकि अधिक चपकीले हो जाते है, वे सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे बहते समय बहुधा रक्तवाहिनियो की दीवार से तथा परस्पर एक दूसरे से चिपक जाते है । इस प्रकार सूक्ष्म शिराओ (Capillaries) मे रक्त कणो के छोटे-छोटे कणों (Thrombi) के बन जाने से रक्त मार्ग मे अवरोध उत्पन्न हो जाता है। यकृत् प्लीहा आदि की रक्तवाहिनियो की दीवारों मे विद्यमान Reticulo Endothelial Cells भी इस रोग मे मात्रा मे अधिक बढ जाते है अर्थात् उनमे अति वृद्धि हो जाती है तथा इन फूले हुये सेलों मे इस रोग से उत्पन्न Pigment या काले दाने भी बहुत अधिक भरे होते है । इस प्रकार इन सेलो के बढ जाने से भी रक्त मार्ग मे अवरोध हो जाता है । इस तरह आभ्यन्तर किसी अग की रक्तवाहिनियों में विषम ज्वर जीवाणु अधिक मात्रा मे सचित होकर उस अग के पोषण मे बाधक हो सकते है । इस कारण से इस रोग में नाना प्रकार के लक्षण और उपद्रव होते है ।

प्लीहा की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओ का सचय या जमघट विशेषत होता है, जिससे इसकी रक्तवाहिनियो मे रक्त अधिक मात्रा में अवरुद्ध रहता है । इसके Reticulo Endothelial Cells मे भी विशेषत: Mononuclear सेलो मे काले दाने अधिक मात्रा मे भर जाते है, और ये सेल भी मात्रा मे बहुत बढ जाते है । इस प्रकार रक्त के अधिक भरे रहने तथा इन सेलो के बढ जाने से प्लीहा रग मे स्लेटी और आकार मे बड़ी हो जाती है।

यकृत् की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो (Sinusoids) मे भी विषम ज्वर जीवाणु अति मात्रा मे सचित हो जाते है। इनके Reticulo Endothelial Cells या Kupffer सेलो मे अति वृद्धि हो जाती है और उनमे विषम ज्वर का Pigment भरा होता है, जिससे वहा भी रक्त मार्ग मे अवरोध आ जाता है एवं यकृत् मे रक्त अधिक मात्रा मे भर जाता है, इसी से यकृत् भी आकार मे कुछ बड़ा हो जाता है। रक्त कणो के अधिक टूटने से यकृत् की पित्त स्राविणिया (Bile Canaliculi) भरी रहती हैं। आमाशय तथा आँतों की श्लेष्मकला तथा बाह्यावरण (Mucous and Serous Coats) की रक्तवाहिनियो मे भी विषम ज्वर जीवाणुओं के अति मात्रा मे भर जाने से इनमें रक्तावरोध या रक्त संचय हो जाता है जिससे इन पर श्लेष्मा Mucus छायी रहती है। आमाशय मे एसिड की निकासी घट जाती है। बड़ी आत मे ऐसा होने से प्रवाहिका (Dysentery) का लक्षण हो जाता है।

मस्तिष्क तथा मस्तिष्कावरण (Meninges) की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो में भी विषम ज्वर जीवाणुओ से सयुक्त रक्त कणो का सचय होकर उनमे रक्त अधिक मात्रा मे रुक जाता है और ज्वर तथा मूर्छा का कारण हो जाता है। Cortex का रग भी भूरा गहरा हो जाता है। Cortex के नीचे के प्रदेश में छोटे-छोटे रक्तस्राव हो जाते है जिससे मूर्छा आदि मानस लक्षण हो जाते हैं। इसी प्रकार फुफ्फुसो के वायु कोष्टको की दीवारो मे विद्यमान सूक्ष्म शिराओ (Alveolar Capillaries) मे हृदय की हृदय पोषक शिराओ (Coronary Vessels) मे विषम ज्वर जीवाणुओ द्वारा अवरोध होकर इनमे रक्तसचय हो जाता है जिससे उन-उन अवरोध के स्थानो पर इनका पोषण कम हो जाता है। हृदय में वसामय क्षीणता हो जाती है। Placenta की रक्तवाहिनियो में विषम ज्वर जीवाणुओ द्वारा अवरोध होने से गर्भस्थ शिशु का पोषण कम हो जाता है। वृक्को की पोषक सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे जीवाणुओं द्वारा अवरोध हो जाने से उनकी मूत्र स्राविणियो (Nephrons) का पोषण कम हो जाता है जिससे मूत्र मे Albumin आने लगता है, और मूत्र के कम हो जाने से श्वयथु रोग हो जाता है। इस रोग मे रक्त मे Urea की वृद्धि (Azoteamia) भी हो सकती है। Suprarenal Cortex की रक्तवाहिनियो मे भी कभी-कभी अवरोध हो जाता है जिससे इसमे Lipoids की कमी हो जाती है।

**विषम ज्वर का रक्त पर प्रभाव**

विषम ज्वर जीवाणु रक्त कणो के Haemoglobin के ग्लोबिन को तो खा लेता है और उसमे से शेष बचे Heamatin अश को एक Pigment या काले दानो (Heamozoin) के रूप मे बदल कर प्लाज्मा मे छोड़ देता है। इसमे लोहाश होता है पर Heamosiderin की तरह यह फिर हीमोग्लोबिन के बनाने मे काम नही आता। शरीर के Reticulo Endothelial Cells इन काले दानो को पकडकर अपने अन्दर जमा कर लेते है। इस प्रकार जीवाणुओ से ग्रस्त रक्त कण तो इस रोग मे नष्ट होते ही हैं पर दूसरे रक्त कण भी इस रोग मे विषम ज्वर से उत्पन्न किसी विष द्रव्य या Pigment के दुष्प्रभाव से बहुत अधिक मात्रा मे नष्ट होते है। इन टूटे रक्त कणो से मुक्त हुए Oxyheamoglobin तथा उसी का रूपान्तर Methaemoglobin को साधारणत तो Reticulo Endothelial Cells अपने अन्दर विलीन कर लेते है। यदि ये अधिक मात्रा मे टूटे तो ये रग या

Pigment मूत्र मे निकलने लगते तथा इन सेलो से, प्लीहा के इन सेलो और यकृत् के Kupffer Cells से उत्पन्न होने वाले Bilirubin की मात्रा भी बहुत बढ जाती है। यकृत् के Polygonal Cells इसे पृथक करके Bile Canaliculi तथा Gall Bladder मे डालते हैं। अत इस रोग मे इन स्थानो पर पित्त की मात्रा बहुत अधिक रहती है। पित्त के अधिक उत्पन्न होने के कारण वमन मे भी यह अधिक निकलती है। मल के द्वारा भी Stercobilin के रूप मे यह अधिक मात्रा मे निकलती है। यकृत् के सेल इस Bilirubin को रक्त मे से पूर्णतया पृथक न कर सके तो रक्त मे इसकी मात्रा बढ जाती है (Hyper Bilirubinaemia) हो जाता है) जिसके कारण रक्त के Serum में पीलापन बढ जाता है अर्थात् Icterus Index जो साधारणत १०० सी०सी० मे २·८ मिलिग्राम होता है, बढकर ४-५ गुणा हो जाता है जिससे त्वचा पर पीलापन झलकने लगता है। Serum का vanden Bergh test indirect होता है। मूत्र मे इसकी वृद्धि होकर Urobilin तथा Urobilinogen की मात्रा बढ जाती है। जिससे उसका रग गहरा भूरा हो जाता है। इस प्रकार इस रोग मे पित्त की अत्यधिक होने वाली वृद्धि को Polycholia कहते है।

इस रोग मे रक्त कणो तथा रक्त-रजक द्रव्य दोनो की मात्रा घट जाती है जिससे पाण्डुता हो जाती है। अगो को आक्सिजन की मात्रा बहुत कम मिलती है अर्थात् इस रोग मे Haemolytic Anaemia होता है जो Normocytic Hypochromic किस्म का होता है। रक्त की परीक्षा करने पर उसमे रक्त कण विविध वर्ण के होते है अर्थात् गुलाबी होने के स्थान पर कोई-कोई हलके नीले या बेंजनी होते है (Poly chromasia)। दूसरे विषम आकृति के अर्थात् छोटे या बडे रक्त कण भी देखने मे आते हैं (Anisocytosis)। तीसरे विचित्र आकृति के रक्त कण भी पाये जाते है (Poikilocytosis)। इस ज्वर मे श्वेतकण (Leucocytes) घटे हुए होते है परन्तु Large Mono-nuclear Leucocytes १०-१५ प्रतिशतक तक बढ़ जाते है। सम्भवत ये इस रोग के Pigment को ग्रस्त करने के लिये बढते है।

इस रोग मे रक्त के प्लाज्मा मे प्रोटीन की मात्रा घट जाती है तथा अल्ब्युमिन और ग्लोब्युलिन का परस्पर अनुपात बदल जाता है। दूसरे शब्दो मे प्लाज्मा मे अल्ब्युमिन विशेषत कम हो जाता है। इसका कारण स्पष्ट नही है। सम्भवत यकृत् के रुग्ण होने से रक्त मे इसकी मात्रा घट सकती है। इससे प्लाज्मा का भार (Osmotic Pressure) गिर जाता है। रक्त का

स्वाभाविक Erythrocytic Sedimentation rate भी इस रोग मे बढ जाता है। रक्त कणो मे विषम ज्वर जीवाणु, मुद्रा (Rings) या चन्द्र (Crescents) के रूप मे देखे जाते हैं।

**विषम ज्वर का लक्षण**

साधारण विषम ज्वर (Plasmodium Vivax) मच्छर काटने के लगभग १२ दिन बाद तथा सतत विषम ज्वर (M T) मच्छर काटने के १० दिन बाद तथा Plasmodium malariae के काटने के २८ दिन बाद प्रारम्भ होता है।

विषम ज्वर वेगो (Paroxysms) मे होता है, और इसका वेग प्रायः प्रात काल, मध्यान्ह से पहले आरम्भ हो जाता है। वेग के आरम्भ होने से पहले पूर्व रूप भी होते है। अन्नारुचि, हस्तपाद, शिर आदि अगो मे हलका दर्द, थकान, ग्रीवा मे स्तब्धता, अंगडाईया, जभाईया होती है तथा हवा कुछ बुरी और ठडी प्रतीत होती है। इन पूर्व रूपो के बाद रोगी को हवा अधिक ठडी प्रतीत होने लगती है। वह जाड़े से कापने लगता है, सर्दी के कारण दात कटकटाने लगता है। त्वचा की रक्तवाहिनियो के सकुचित हो जाने से उसका रग फीका पड़ जाता है तथा स्पर्श मे भी उसकी त्वचा शीत होती है। शीत जल स्पर्श से जैसे अगुलियो की त्वचा सकुचित हो जाती है वैसे ही रोगी की अंगुलिया झुर्रीदार हो जाती हैं। उसके ओष्ठ, नख आदि नीले से दिखाई पड़ते हैं। यद्यपि उसे कम्बलो से ढक दिया जाया है तो भी उसकी सर्दी दूर नही होती। शरीर की त्वचा के इस प्रकार शीत होने पर भी उसका अन्दर का तापमान ऊचा होता है अर्थात् वह १०१-१०२ डिग्री तक होता है। नाड़ी गति तीव्र होती है। इस शीत और कम्प के साथ रोगी को वमन भी होती है जो रग मे कुछ पीली होती है। बाहिर से रक्त के अन्तरावयवो मे चले जाने से वृक्क मे भी रक्त अधिक पहुचता है जिससे पानी की तरह का मूत्र अधिक मात्रा मे आता है। यह शीतावस्था एक घटे के लगभग समय तक रहती है। शिशुओ और बालकों मे शीत लगने के स्थान पर बहुधा आक्षेप होकर यह ज्वर चढता है। जैसे ऊपर कहा है विषैले मच्छर काटने के लगभग एक पक्ष बाद जब इस रोग का जीवाणु पर्याप्त वृद्धि कर लेता है तब उसके रक्त कणो से निकल, प्लाज्मा मे फैल जाने या उसके Sporulation के साथ यह वेग आरम्भ होता है।

इस प्रारम्भिक शीत के बाद क्रमश शरीर का तापमान बढने लगता है। बढते-बढते वह १०४ या १०५ डिग्री तक पहुच जाता है। त्वचा और मुख की रक्तवाहिनिया जो पहले सकुचित थी फैल जाती है जिससे चेहरा लाल हो जाता है, त्वचा भी रक्त वर्ण, गर्म और स्पर्श मे खुश्क होती है। त्वचा को स्पर्श करने से वह अधिक ऊष्ण प्रतीत होती है। रोगी को दाह अत्यधिक प्रतीत होता है, जिससे वह कम्बलो को उतार कर फेकने लगता है। त्वचा के समान उसकी श्लेष्मकला भी शुष्क हो जाती है। कण्ठ के शुष्क होने से वह बोलना पसन्द नही करता। जिव्हा, तालु आदि के शुष्क हो जाने से उसे पिपासा रहती है। मस्तिष्क की रक्तवाहिनियो मे रक्त के अधिक मात्रा मे भर जाने से शिर मे भारी दर्द रहता है। यदि मस्तिष्क की प्राण शक्ति पहले निर्बल हो और इस ज्वर के विष के दुष्प्रभाव से वह और क्षीण हो जाय तो प्रलाप का लक्षण भी हो जाता है। प्रायः तापमान १०५ से ऊपर हो तो प्रलाप हो जाता है। इस अवस्था मे रोगी की नाडी तीव्र, प्रबल (Full) दीर्घ तथा Dicrotic (सर्पगति) होती है। कारण यह है कि इसमे हृदय तो उत्तेजित होता है और उसके सामने रक्तवाहिनियो मे तनाव (Tention) कम होता है। श्वास गति भी इस रोग मे तीव्र होती है। इस अवस्था मे मूत्र कम आता है पर Urobilin के कारण गहरे रग का होता है। यह उष्णावस्था लगभग ३ घटे रहती है।

इसके उपरान्त सहसा स्वेदावस्था आरम्भ हो जाती है। पहले मस्तक और शिर पर प्रारम्भ होकर सारा शरीर स्वेद से भर जाता है। कभी-कभी इतना स्वेद आता है कि पहने हुए वस्त्र गीले होने के कारण बदलने पड़ते है। जिव्हा, गले, कण्ठ आदि की श्लेष्मकलाये भी आर्द्र हो जाती है। स्वेद के आने के साथ-साथ ज्वर, दाह, पिपासा, शिर दर्द, बेचैनी आदि लक्षण शान्त हो जाते है। इस २-३ घटे की स्वेदावस्था के बाद निद्रा आने लगती है जिससे उठने पर रोगी फिर अपने दैनिक कार्य मे लग जाता है।

चातुर्थक ज्वर जीवाणु के कारण ज्वर हो तो मच्छर काटने के तीन चार सप्ताह बाद ज्वर वेग आरम्भ होता है। इसके ज्वर का वेग तृतीयक ज्वर के वेग से जो ८ घटे के लगभग होता है कुछ छोटा होता है। परन्तु इसमे ज्वर की उच्चता १०५-१०६ तक हो जाती है। चातुर्थक ज्वर एक बार होकर सुगमता से नहीं निकलता। इसमे Parasites रक्त के अन्दर चिरकाल रहते हैं जिसमे कभी-कभी वर्षों तक ज्वर आता रहता है।

तृतीयक चतुर्थक ज्वरो के वेग के कारण, या इनके बारम्बार होते रहने से मृत्यु कभी नही होती। परन्तु इनके शरीर मे बने रहने से विषम ज्वर जनित शिथिलता (Cachexia) हो जाती है अर्थात् प्लीहा वृद्धि, यकृत् वृद्धि, पाण्डुता, अरुचि, अजीर्ण, कृशता, अशक्ति आदि लक्षण कई महीनो तक रहते है।

**संतत विषम ज्वर** (Subtertion Malaria, Malignant Malaria) **के लक्षण**

Plasmodium Falciparum से होने वाला विषैले विषम ज्वर का वेग मच्छर काटने के १०-१२ दिन बाद प्रारम्भ होता है। इसके वेग के समय ज्वर शीत लगकर नही चढता या शीत लगने का लक्षण स्पष्ट नही होता। इसमें स्वेदावस्था भी स्पष्ट नही होती। इसकी ऊष्णावस्था भी क्रमश आरम्भ होती है और २०-३० घंटे तक की लम्बी होती है जिससे तापमान स्वल्पकाल के लिए उतरकर फिर पहले की तरह चढ जाता है। यदि इस जीवाणु के दो समूह शरीर मे बारी-बारी से Sporulation या Segmentation करते हो तो ज्वर पूर्णतया कभी भी नही उतरता। तब यह सतत विषम ज्वर (Remittent Continuous Malaria) के रूप मे होता है, मन्थर ज्वर से इसका सन्देह हो सकता है परन्तु यदि न्यूनतम और अधिकतम दैनिक तापमानो मे दो डिग्री से अधिक का अन्तर हो तो उसे सन्तत विषम ज्वर ही समझना चाहिए। साथ ही यदि ज्वर के वेग के साथ शिर मे, शाखाओं मे अधिक दर्द हो, शरीर मे शिथिलता अधिक हो, पैत्तिक वमन (Bilious Vomiting) हो, अरुचि हो, प्लीहा वृद्धि, पाण्डुता, मूत्र के गहरेपन के लक्षण हो तो इसे विषम ज्वर ही जानना चाहिए। इस किस्म के विषम ज्वर मे लक्षण अधिक तीव्र रूप मे होते हैं नाडी तीव्र होती, मूत्र अधिक गहरा होता, नेत्रो मे पीलापन होता, रक्त कणो मे मुद्राकृति पैरासाइट्स होते, त्वचा मे फीकापन अधिक होता है।

इस ज्वर के कारण शरीर के किसी अग की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओ या इनके उत्पन्न मल (Pigment) के द्वारा अवरोध (Thrombosis या Embolism) हो सकता है जिससे इस ज्वर मे नाना प्रकार के इतने लक्षण हो सकते है कि जिनकी गणना करना कठिन है। तथापि जिन प्रधानतम रूपो मे यह रोग होता है उनका उल्लेख यहा किया जाता है।

**मस्तिष्क गत विषम ज्वर :—**(Cerebral Malaria)

मस्तिष्क की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वरजनित अवरोध होकर मस्तिष्क सम्बन्धी नाना केन्द्रो के ग्रस्त हो जाने से इसमे भिन्न-भिन्न लक्षण हो सकते है। उदाहरणतः मस्तिष्क के प्रधान केन्द्रो का पोषण बन्द हो जाने से या न्यूनाधिक रक्तस्राव हो जाने से मूर्छा हो जाती है। विषम ज्वर के लक्षणो के साथ जैसे १०४-१०५ का तापमान हो, नाडी तीव्र हो, पित्त वमन होती हो, प्लीहा वृद्धि हो, और इनके साथ प्रलाप होकर या उन्माद का सा वेग होकर या तन्द्रा और निद्रा की अधिकता होकर मूर्छा हो गई हो तो विषम ज्वर जनित मूर्छा का निश्चय करना चाहिए। कभी-कभी मूर्छा घटो तक रहती है। अन्त मे क्विनीन के देने से हटती है। इसमे रोगी की पुतली फैली हुई होती है। Corneal Reflex लुप्त होता है, टागे स्तब्ध होती है। मस्तिष्क के ऊष्मा-नियामक (Thermic Centres) केन्द्रो की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जनित अवरोध (Embolism) होने से शरीर का तापमान अत्यधिक बढ़ जाता है अर्थात् धूप मे श्रम करने पर ज्वर १०६ डिग्री तक हो जाता है। रोगी को प्रलाप होकर मूर्छा हो जाती है। नाड़ी तीव्र पर सर्पगति (Dicrotic) होती है। बहुधा आतप ज्वर (Sun stroke) विषम ज्वर ही हुआ करता है।

मस्तिष्क की रक्तवाहिनियो पर विषम ज्वर जीवाणु के दुष्प्रभाव से आक्षेप युक्त ज्वर (Epileptiform Malaria) भी कभी-कभी होता है। यदि अपस्मार के लक्षणो के साथ ज्वर भी हो तो मस्तिष्क गत विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिए।

मस्तिष्क के उच्च केन्द्रो मे या मानस स्थान मे विषम ज्वर का दुष्प्रभाव होकर ज्वर के साथ उन्माद सदृश लक्षण भी हो जाते है। जिससे विषम ज्वर जनित उन्माद भी कभी-कभी होता हुआ देखा जाता है (Malarial Insanity) इसमे रोगी का व्यवहार ही बदल जाता है। मस्तिष्क के भाषण सम्बन्धी क्षेत्र (Broca's Centre) की रक्तवाहिनियों मे विषम ज्वर जनित अवरोध होने से मूकता (Aphasia) का लक्षण भी हो जाता है। Occipital Lobe मे स्थित दृष्टि केन्द्र की रक्तवाहिनियों में विषम ज्वर जनित अवरोध होने से अथवा Optic Radiation या Retina की रक्तवाहिनियो मे अवरोध होने से कभी-कभी दृष्टिनाश का लक्षण भी होता हुआ देखा जाता है (Malarial Amblyopia)।

सुषुम्ना काण्ड की रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वरजनित रक्तावरोध (Thrombi) हो जाने से दोनो जांघो मे असमर्थता होकर ऊरुस्तम्भ (Paraplegia) का लक्षण भी कभी-कभी देखा जाता है।

मस्तिष्क के चेष्टा क्षेत्रो या Internal Capsule की रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणु जनित अवरोध से एकाग घात (Monoplegia) का रोग भी हो सकता है।

**ज्वरातिसार**

क्षुद्रान्त्र की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणु जनित अवरोध हो जाय तो तीव्र अतिसार होने लगते हैं जिनको देखकर विषूचिका रोग का सन्देह हो जाता है। परन्तु यदि ज्वर हो, विषम ज्वर का इतिवृति हो, मल मे कुछ-कुछ पीलापन भी हो, वमन मे भी कुछ पीलापन हो, तो विषम ज्वरातिसार का ही निश्चय करना चाहिए। कोष्ठगत विषमज्वर मे रोगी को कोष्ठ के अन्दर अग्नि सदृश दाह प्रतीत होता है।

**शीतांग विषम ज्वर, शीतांग ज्वर:—**(Algid Malaria)

कोष्ठ गत विषम ज्वर के कारण वमन और अतिसार के अधिक मात्रा मे हो जाने पर जब शरीर से जल भाग अधिक मात्रा मे निकल जाता है तो Dehydration के कारण शरीर को रक्तवाहिनिया शिथिल हो जाती हैं अर्थात् उनकी प्राण शक्ति और रक्त सञ्चारक शक्ति के घट जाने से सर्वाङ्ग शैत्य (Circulatory Callapse) हो जाता है। त्वचा पर स्पर्श करने से त्वचा शीत होती है यद्यपि अन्दर का तापमान पर्याप्त ऊचा होता है। जल भाग के न्यून हो जाने से पिण्डलियो मे उद्वेष्टन (Cramps) होते हैं। रोगी की शक्ति क्षीण हो जाती है। नाड़ी लुप्त हो जाय तो बुरा लक्षण समझा जाता है।

कभी-कभी अतसार और वमन विशेष नही होते। इनके बिना ही शरीर शीत हो जाता है। इस अवस्था मे या तो बाहिर की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो में विषम ज्वर जीवाणु अत्यधिक मात्रा मे भर जाते हैं जिनके कारण उनमें अवरोध हो जाता है या विषम ज्वर की किसी विष के दुष्प्रभाव से रक्तवाहिनियों की प्राण शक्ति नष्ट हो जाती है अथवा सम्भवतः Adrenal Gland की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओ के कारण अवरोध उत्पन्न हो जाता है, जिससे शारीरिक रक्तवाहिनियो की शक्ति घट जाती है।

**शीत स्वेद युक्त विषम ज्वरः—**(Vasomotor Type of Malaria)

रोगी को सहसा शीत स्वेद आकार सर्वांगशैथिल्य का लक्षण हो जाता है। कई बार इस लक्षण के साथ अतिसार भी होता और कभी नही होता है। इस रोग मे शरीर के शिथिल हो जाने पर भी सज्ञा ठीक रहती है।

**विषम ज्वर जनित प्रवाहिका.—**(Dysenteric Malaria)

बृहदन्त्र की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओ के द्वारा अवरोध हो जाने से उनका पोषण मन्द हो जाता है जिससे उनकी श्लेष्मकला रुग्ण (Necrosed) हो जाती है एव प्रवाहिका रोग हो जाता है। ज्वर विशेष हो, विषम ज्वर का इति वृत्त हो, नेत्रो मे, त्वचा मे कुछ पीलापन हो, एठन का लक्षण विशेष न हो, वमन का लक्षण भी हो, प्रवाहिका सहसा आरम्भ हो गई हो, तो इसे विषम ज्वर जनित प्रवाहिका जानना चाहिए।

**विषम ज्वर जनित उदर शूलः—**(Abdominal Malaria)

कोष्ठ के किसी प्रदेश पर विशषत (Epigastric Region पर) अत्यधिक तीव्र शूल हो और ज्वर भी हो या विषम ज्वर का इतिवृत हो, वमन होती हो तो विषम ज्वर को ही इसका कारण समझना चाहिए। Septic या पूय ज्वर मे शूल हो तो रोगी स्पर्श को सहन नही करता। विषम ज्वर शूल मे यह लक्षण नही होता।

**फुफ्फुस गत विषम ज्वरः—**(Pulmonary Malaria)

(क) **विषम ज्वर जनित प्रतिश्याय**

जिन्हे प्रतिश्याय रोग शीघ्रता से हो जाता है उनके नासिका तथा Sinuses की रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओं का सचय विशेषता से हो जाता है। जिससे बहुधा विषम ज्वर के कारण भी प्रतिश्याय रोग हो जाता है। यदि विषम ज्वर का इतिवृत्त हो, तापमान भी हो, शीत बुरा प्रतीत होता हो, तो प्रतिश्याय को विषम ज्वरजनित समझना चाहिए।

(ख) **विषम ज्वर जनित कास तथा श्वास**

श्वास वाहिनियों की तथा श्वास वाहिनियो और वायु कोष्ठकों (Air Vesicles) दोनो की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जनित अवरोध होकर

इनमे श्लैष्मिक शोथ (Catarrh) उत्पन्न हो सकता है। जिससे ज्वर के साथ कास का लक्षण रहता है। यदि विषम ज्वर का इतिवृत्त हो, पाण्डुता, या पीलापन त्वचा मे हो, ज्वर हो तो विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिए।

यदि शरीर मे श्वास रोग की प्रवृत्ति हो तो, विषम ज्वर प्रदेश मे, विषम ज्वर की विष को न सह सकने या उसकी Allergy से श्वास नालियों मे स्तम्भ हो सकता है जिससे श्वास रोग का वेग हो जाता है। इसलिए श्वास रोग मे भी विषम ज्वर कारण हो सकता है। यदि ज्वर हो या पहले हो चुका हो तो इस रोग का सन्देह करना चाहिए।

**विषम ज्वर जनित पार्श्व शूलः**—(Malarial Intercostal Neuritis or Neuralgia)

कभी-कभी छाती के आगे या पार्श्व पर तीव्र शूल होने लगता है। सम्भवत Intercostal Nerves की पोषक धमनियो मे इस रोग के कारण अवरोध हो जाने से किसी एक वात नाडी की प्राण शक्ति कम हो जाती है जिससे भारी दर्द होने लगता है। विषम ज्वर का इतिवृत्त हो, या ज्वर हो, विषम ज्वर के अन्य लक्षण भी हो तो इस शूल को विषम ज्वर जनित समझना चाहिए।

**वृक्क गत विषम ज्वर : श्वयथु युक्त विषम ज्वर :**—(Malarial Nephritis, Renal Malaria)

बालको व युवको के वृक्कों की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणु जनित अवरोध होकर वृक्को की मूत्र स्राविणियो (Nephrons) मे क्षीणता के उत्पन्न हो जाने से मूत्र मे अलब्यूमिन आने लगता है, मूत्र की मात्रा घट जाती है, शरीर मे श्वयथु हो जाता है, इसे विषम ज्वर जनित वृक्क रोग कहते है।

**विषम ज्वर जनित पाण्डुता तथा रक्त पित्त :**—(Haemolytic Anaemia तथा Haemorrhagic Malaria)

विषम ज्वर के कारण कभी-कभी रक्त कणो की सख्या प्रति क्यूबिक मिलीमीटर मे १ मिलियन तक रह जाती है तथा हीमोग्लोबिन १०-१५ प्रतिशतक रह जाता है। विषम ज्वर की विष की तीक्ष्णता से ऐसा होता है।

रक्त मे श्वेत कण भी कम हो जाते है जिससे रोगी की रोग रोधक शक्ति कम हो जाती है और वह अन्य रोगो का शिकार बन जाता है।

नासिका, दन्तमास, आमाशय, आत, वृक्क, गर्भाशय आदि की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणु के अधिक मात्रा मे सचित हो जाने से कभी-कभी इन अगों से रक्त स्राव होने लगता है। त्वचा मे रक्तस्राव होने से उसमे रक्त वर्ण चकत्ते (Petechiae) निकल आते है। इसे विषम ज्वर जनित पित्त (Purpuric Malaria) कहते है।

**नेत्र गत विषम ज्वर**

विषम ज्वर जीवाणुओ के अधिक मात्रा मे सचित हो जाने से कुछ नेत्र रोग जैसे Corneal Ulcer, Keratitis, Iritis भी हो सकते है यदि इन रोगो में ज्वर भी हो या विषम ज्वर का इतिवृत्त हो तो विषम ज्वर की चिकित्सा करने से ये रोग शीघ्र शान्त हो जाते है। दृष्टिनाश (Amblyopia) भी विषम ज्वर के कारण होता है। इसका उल्लेख ऊपर हो चुका है। विषम ज्वर के अन्य लक्षणो के साथ शिर शूल या Glaucoma सदृश नेत्र शूल भी कभी-कभी हो जाता है जिससे दृष्टि शक्ति शीघ्र-शीघ्र घटती जाती है। ऐसे नेत्र शूल को देखकर विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिए।

**यकृत् गत विषम ज्वर या कामला युक्त विषम ज्वर :—(Bilious Malaria)**

इस रोग मे रक्त कण अत्यधिक मात्रा मे नष्ट होते है, इससे Bilirubin की उत्पत्ति इतनी अधिक हो कि उसे यकृत् के सेल पृथक न कर सके तो रक्त मे Serum Bilirubin की मात्रा बढ जाती है, जिससे नेत्र, त्वचा मूत्र आदि मे पीला रग झलकने लगता है। यकृत् की रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जीवाणुओ का सचय विशेष होता है, जिससे उनमे रक्तावरोध हो जाता है, यकृत् आकार मे कुछ बड़ा हो जाता है इसे Malarial Hepatitis कहते है। कभी-कभी यकृत् के सेलो मे इस रोग के कारण वसामय क्षीणता (Fatty Degen.) हो जाती है जिससे कामला का लक्षण और अधिक स्पष्ट होता है। यकृत् प्रदेश पर स्पर्शाक्षमता का लक्षण होता है।

**गर्भाशय विषम गत ज्वर**

Placenta की रक्तवाहिनियो मे इस रोग के कारण अवरोध होने से

भ्रूण का पोषण घट जाता है जिससे गर्भपात हो सकता है। अथवा इस रोग के कारण गर्भिणी वृक्क रोग होकर उसमे विष सचार हो जाता है, जिसे गर्भिणी विष सचार (Pregnancy Toxaemia) कहते हैं। इसके कारण प्रसव से पहले या बाद मे गर्भोन्माद (Eclampsia) या गर्भाक्षेप का रोग हो सकता है जिसमे गर्भिणी के शरीर मे आक्षेप होने लगते है। इस रोग को देख कर विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिए। गर्भ स्थिति के पिछले महीनो मे गर्भिणी को विषम ज्वर से बचाना अत्यावश्यक है, अन्यथा उसमे वृक्क रोग होकर अलब्युमिन मेह हो सकता है या शरीर पर शोथ भी हो सकता है।

**हृदय गत विषम ज्वर:—**(Cardiac Malaria)

हृदय की सूक्ष्म धमनियों मे विषम ज्वर जीवाणु जनित अवरोध होने से हृदय का पोषण कम हो जाता है उसके मास मे वसामय क्षीणता हो जाती है। हृदय की इस निर्बलता के कारण रोगी को स्वल्प श्रम से श्वास चढने लगता है और फिर कभी अति श्रम करने पर जब हृदय मस्तिष्क तक रक्त नही फेक सकता तो मूर्छा भी हो जाती है इसे Syncopal या Cardiac Malaria कहते है।

**विषम ज्वर जनित शीत पित्त**

जैसे विषम ज्वर की विष के कारण श्वास रोग हो सकता है वैसे ही इस विष के कारण शीत पित्त नामक रोग भी हो सकता है। यदि विषम ज्वर का इतिवृत्त हो या शीत पित्त के साथ ज्वर का भी सम्बन्ध हो तो विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिए।

**जननेन्द्रिय गत विषम ज्वर**

स्त्रियो मे विषम ज्वर के बने रहने के कारण उनकी प्रजनन शक्ति घट जाती या नष्ट हो जाती है। देखा जाता है कि जिन प्रदेशो मे यह रोग अत्यधिक होता है वहा स्त्रियो की सन्तानोत्पादन शक्ति कम होती है। इसी प्रकार कभी-कभी देखने मे आता है कि पुरुषो मे इस रोग के रहने से उनकी पुंस्त्व शक्ति या मैथुन शक्ति कम हो जाती है। जननेन्द्रियो से सम्बन्धित अवयवों की रक्तवाहिनियो मे विषम ज्वर जनित जीवाणु अवरोध से या जननेन्द्रियो के पोषण के कम होने से यह लक्षण होता है।

**विषम ज्वर जनित स्फोट .**—Malarial Herpes

ओष्ठो पर तथा नेत्र के आसपास कभी-कभी इस रोग के कारण स्फोट Herpes भी निकल आते है। सम्भव है मस्तक पर निकलने वाले स्फोटो (Ophthalmic Herpes) का भी यह रोग कभी-कभी कारण होता है।

**विषम ज्वर जनित सूर्यावर्त शूल** Malarial Supra orbital Neuralgia)

बहुधा प्रात काल से दोपहर तक होने वाला मस्तक शूल विषम ज्वर से युक्त रोगियो मे पाया जाता है। इसलिये सूर्यावर्त कहाने वाला यह शूल विषम ज्वर का उपद्रव कहा जा सकता है। इसी प्रकार Trigeminal नाड़ी के रोग के कारण होने वाला शिर:शूल भी इस रोग के कारण हो सकता है। ज्वर के बीच मे अण्डशोथ (Orchitis) हो तो अण्ड मे जीवाणुओ के जमघट (Agglomeration) के द्वारा हुआ उसे समझना चाहिये। काल मेह Black Water Fever या Malarial Haemoglobinuria रक्त कणो के अधिक मात्रा मे टूटने के कारण पहले प्लाज्मा मे Haemoglobin की मात्रा बढ़ती है फिर मूत्र मे बहुत मात्रा निकलने लगती है जिससे वह गहरे से काले भूरे रग का हो जाता है।

**विषम ज्वर की पहचान**

उपर्युक्त विषम ज्वर के भेदो को देखते हुए स्पष्ट है कि यह ज्वर इतने नाना रूपो मे हमारे सन्मुख आता है कि कभी-कभी इसका पहचानना कठिन हो जाता है। दु:ख से कहना पडता है कि अनेको ऐसे रोगी जो सुगमता से बच सकते थे हमारे अज्ञानवश मृत्यु का ग्रास हो जाते है। परन्तु यदि विषम ज्वर का प्रदेश हो, अथवा विषम ज्वर होने का काल हो, कोई लक्षण सहसा ज्वर के साथ आरम्भ हुआ हो, ज्वर भी मध्यान्ह से पहले चढा हो, तथा वह वमन, अगों तथा सिर मे दर्द के साथ हो, न्यूनाधिक प्लीहा वृद्धि का लक्षण हो, यकृत् पर दबाने से दर्द होता हो, शरीर मे पाण्डुता, या नेत्र त्वचा आदि में हलका-सा नीम्बु का सा पीलापन हो (Hyperbilirubinaemia हो) मूत्र गहरे रग का हो, (Urobilinuria हो), मुख का स्वाद फीका-सा रहता हो, या मुख मे साबुन-सा घुला हुआ प्रतीत होता हो, पिपासा हो, ओष्ठ, मुख, नेत्रो के आसपास स्फोट (Herpes) हों, प्रात: और साय के तापमानों मे अर्थात् न्यूनतम और उच्चतम दैनिक तापमानो मे दो डिग्री से अधिक का अन्तर हो,

नाडी गति कुछ तीव्र हो, जिनमें से प्रत्येक नाड़ी देखने में निर्बल हो, रक्त की परीक्षा करने पर उसमे श्वेत कणो की न्यूनता (Leucopenia) हो पर Monocytes १२-१५ प्रतिशतक तक हो, रक्त कणो मे मलेरिया जीवाणु दिखाई पड़ें, विषम ज्वर नाशक औषधि के देने से लाभ प्रतीत हो, मूत्र आते समय मूत्र मार्ग में जलन प्रतीत हो, गालो पर कृष्ण वर्ण व्यंग हो, तो विषम ज्वर का ही सन्देह करना चाहिये। विषम ज्वर प्रदेश मे निष्कारण, उदर शूल, वक्ष शूल, अतिसार, प्रवाहिका, शीत पित्त आदि कोई विचित्र लक्षण जो पहले न रहा हो, सहसा प्रारम्भ हो गया हो, तो विषम ज्वर का सन्देह करना चाहिये। कुछ पूय जनित ज्वरो जैसे Liver abscess या यकृद्विद्रधि, Pyelitis या वृक्काशय शोथ मे, तथा उर क्षय रोग मे, ज्वर मध्यान्ह के उपरान्त सायकाल बढता है तथा उनमे श्वेत कण भी बढे हुए होते है एव उनमे नेत्र, त्वचा, मूत्र आदि मे पीलापन वैसा नही होता जैसे विषम ज्वर के रोगी मे होता है। इस प्रकार विषम ज्वर निवारक औषधि देकर उससे लाभ होता है या नही यह देख लेना चाहिये।

**मुख्य उपद्रव**

कास नाडी शूल (Neuralgia), नाडी शोथ (Neuritis) श्वास रोग, काल मेह (Black Water Fever), पैत्तिक कामला (Haemolytic Jaundice), गर्भपात, ओष्ठ विस्फोट (Herpes), नेत्र व्रण (Corneal Ulcers), नेत्राधिमन्थ (Iritis) Retina के रुग्ण होने से दृष्टि के सामने अन्धेरे बिन्दु का आना (Scotoma) तथा वृक्क शोथ होते हैं।

**विषम ज्वर की साध्यासाध्यता**

तीव्र विषम ज्वर (Malignant Malaria) एक महान घातक रोग है जिसके कारण सहसा सहस्रो मृत्यु होती है। मूर्छाजनक विषम ज्वर (Cerebral Malaria) तथा शीताग जनक विषम ज्वर (Algid Malaria) प्राय घातक होते हैं तथापि इनकी चिकित्सा शीघ्र प्रारम्भ कर दी जाय तो रोगी को बचाया जा सकता है। वृद्धो, कृशो और शिशुओ मे भी विषम ज्वर प्रबल रूप में हो तो वह प्राय घातक होता है।

**विषम ज्वर प्रतिषेधक (Prophylactic) चिकित्सा :—**

D D.T. अर्थात् Dichlor-Diphenyl-Trichlorethane जो कि

मिट्टी के तेल या Diesel Oil या स्पिरिट में घुलता है या पानी मे जिसका इमल्शन बनता है उसके ५ प्रतिशतक अर्थात् इन द्रवो के १ गैलन मे आधा पौण्ड डी० डी० टी० मिलाकर बनाये घोल को मकान की दीवारो, छतो आदि के अन्दर-बाहर दोनो ओर इस प्रकार छिड़क दिया जाय जिससे प्रति वर्ग फुट मे कम से कम एक सी० सी० द्रव समा जाय तो उस मकान मे मच्छर नही रह सकते। मकान के सामान को निकालकर फिर डी० डी० टी० का ऐसा छिडकाव करना चाहिये। एक बार छिडका हुआ डी० डी० टी० १-२ मास तक मच्छरो के लिये घातक रहता है। जब मच्छर छिडके हुए डी० डी० टी० पर बैठता है यह औषधि उसके पाव मे लगकर उसके शरीर मे विलीन हो जाती है और कुछ घटो के अन्दर-अन्दर उसके नाड़ी मण्डल पर अपना विषैला प्रभाव करके उसे प्रतिहृत (Paralysed) कर देती है, अर्थात् मच्छर को नाडी घात हो जाता है और वह मृत हो जाता है। तालाब के प्रत्येक वर्ग गज के लिये इस घोल की ८० बून्द डाल दी जाती है जिससे उस पर मच्छर नही बढ़ते।

यदि सारे मकान मे डी० डी० टी० न छिडका जा सके तो हाथ, पाव, माथे आदि पर कोई मच्छरनिवारक लेप लगाकर रात्रि को सोना चाहिये। जैसे Oleum Citronella ५ औस, कपूर २ ड्राम, Cedarwood Oil या देवदारु तेल २½ औस, Paraffin Hard ७½ औस, Paraffin Soft White १२ औस मिलाकर बनाया लेप लगाना चाहिये अथवा Dimethyl phthalate का बना लोशन या क्रीम जो बाजार मे मिलता है शरीर के खुले भागो पर लगाकर सोना चाहिये।

औषधियो मे से Paludrine ·१ ग्राम की एक गोली के सप्ताह मे दो बार लेते रहने से जब तक औषध ली जाती है विषम ज्वर नही होता। ६ वर्ष से बारह वर्ष तक के बालको को ½ गोली, ६ वर्ष से नीचे के बालको को एक-चौथाई गोली सप्ताह मे दो बार देते रहने से इस ज्वर के होने का भय नही रहता। क्लोरोक्विन की ३०० मिलि० मात्रा सप्ताह मे एक बार ले ली जाय तो स रोग के होने की आशका नही रहती।

## विषम ज्वर की चिकित्सा

अति प्रसिद्ध विषम ज्वर नाशक Antimalarial औषधिया ये हैं।

(१) Quinine,

(२) Mepacrine,

(३) Chloroquine,
(४) Paludrine,
(५) Pamaquin,

(१) क्विनीन

सिनकोना नामक वृक्ष की छाल के Alkaloid से Sulphate, Bisulphate, Hydrochloride तथा Dihydrochloride नामक साल्ट बनाये जाते है। इनके देने से विषम ज्वर जीवाणु (Schizonts) मृत हो जाते हैं तथा Plasmodium Falciparum के अतिरिक्त दूसरे विषम ज्वर जीवाणुओं के Gametocytes भी नष्ट हो जाते है। ज्वर का वेग उतर जाने पर अर्थात् स्वेदावस्था के बाद ५-१० ग्रेन Bisulphate को कैप्स्यूल मे बन्द करके दिन मे ३-४ बार देने से अग्रिम वेग नही होता। ३-५ दिन इसी प्रकार इसके लेते रहने से और उसके बाद स्वल्प मात्रा मे या ५ ग्रेन मात्रा मे इसके कुछ दिन तक लेते रहने से यह ज्वर फिर नही होता। Quinine Sulphate घुलनशील नही होता। उसका घोल बनाने के लिए उसके प्रति ग्रेन मे १ बूद Acid Sulphuric Dilute जल मे मिलाना चाहिये। इसकी १ मात्रा मे Aqua Chloroform ½ औस Simple Syrup १ ड्राम भी मिला देने से कड़वापन कुछ कम हो जाता है। इसकी मात्रा पीने के बाद त्रिफला चूर्ण या हरीतकी चर्ण के मुख मे लेने या पान चबाने से भी इसका कडवापन जाता रहता है। बडे व्यक्ति की पूण मात्रा १० ग्रेन, ९ वर्ष से १५ वर्ष तक के बालक की पूर्ण मात्रा ५ से ८ ग्रेन, ४ से ७ वर्ष तक के बालक की २ से ४ ग्रेन, १ से ३ वर्ष तक के बालक के लिये १-१½ ग्रेन तथा १ वर्ष से नीचे के बालक की ½ ग्रेन होती है। दिन मे ऐसी दो तीन मात्रा दे सकते है। अथवा प्रथम वर्ष मे बड़ो की मात्रा का बीसवा भाग दें। ५ वर्ष के बालक को ¼ भाग दे। क्विनीन कडवी होने से बालक नही ले तो उपर्युक्त मात्रा से १½ गुणा मात्रा मे Equinine या Quinine Ethyl Carbonate जो फीकी होती है, दूध या जल मे मिलाकर दे सकते है अर्थात् १ से ३ वर्ष तक के बालको को यह १½ से २½ ग्रेन की मात्रा मे दिन मे तीन बार देनी चाहिये। विरेचन देने के बाद देने से क्विनीन अधिक लाभ करती है। अत रात को Calomel दो ग्रेन की मात्रा मे देकर तथा प्रातः मैगनीशियम सल्फेट चार ड्राम देकर उसके कुछ काल बाद क्विनीनका प्रयोग आरम्भ किया

जा सकता है। परन्तु रोग तीव्र रूप मे हो तो विरेचन के बिना भी इसका प्रयोग करना उचित है । शरीर मे शूल भी हो तो ५ ग्रेन क्विनीन के साथ Phenacetin २ ग्रेन, Caffeıne Cıtrate १ ग्रेन मिला कैप्स्यूल दे सकते है।

तीव्र विषम ज्वर (Malıgn Malarıa) में विशेषत जब रोगी मूर्छावस्था मे हो या शूल आदि तीव्र कष्ट मे हो, २०-२५ सी० सी० नार्मल सेलाइन या शुद्ध जल मे १० ग्रेन Quınine Bıhydrochlorıde मिलाकर Medıan-Basılic Vein द्वारा धीरे-धीरे पाच-दस मिनट के समय मे दे देना चाहिए। एक ही इजेक्शन से बडा लाभ होता है। परन्तु आवश्यक हो तो ८ घटे बाद दूसरा इजेक्शन भी दे सकते है । यह औषध रक्त द्वारा दी जाने पर हृदय को अवसन्न करती तथा रक्तभार को गिराती है अर्थात् Vasodilatatıon का कारण हो जाती है । अतः उसको रक्त मे धीरे-धीर प्रविष्ट करना चाहिए अथवा इसके देने से पहले Adrenalıne Hydıochlorıde (1—1000) के $\frac{1}{2}$, १ सी० सी० का इजेक्शन दे देना चाहिए। हृदय मास रुग्ण हो जैसे वृद्धावस्था मे हो जाता है तब इसे शिरा द्वारा नही देना चाहिए। अतिसार और वमन से शरीर मे जलाभाव हो गया हो जैसे विषूचिका सदृश विषम ज्वर मे, तो ५ प्रतिशतक ग्लूकोजयुक्त Normal Salıne २०० सी० सी० मे ७ ग्रेन क्विनीन मिलाकर बूद-बूद करके शिरा द्वारा देना चाहिए। तापमान अत्युच्च हो तो बर्फ की टोपी सिर पर रक्खे या पेडू पर ठडी मिट्टी की पट्टी रक्खे या शरीर को ठंडी गीली चादर मे लपेट दे। जब किसी कारण शिरा द्वारा इसे न दिया जा सकता हो तो इसके २ सी० सी० में १० ग्रेन के बने एम्पयूल को २-३ सी० सी० शुद्ध जल या नमक वाले जल मे हलका करके Gluteus Maximus मे Greater Trochanter के शिखर के समीप के प्रदेश पर गहराई पर देना चाहिए अथवा Anterıor Superıor Spine से Intergluteal Furrow के शिखर को मिलाने वाली रेखा को जहा पर Ischıal Tuberosity और Posterior Superior Spıne को मिलाने वाली रेखा काटती है वहा इजेक्शन् देना चाहिए अर्थात् Sciatıc Nerve मे यह औषधि न जाने पाय, इसका ध्यान रखते हुए इजेक्शन इस मास के निचले प्रदेश पर नही देना चाहिए तथा लगातार मांस द्वारा इसके २ इजेक्शन से अधिक नही देने चाहिये । Chloroquine के ५ सी० सी० के Ampoules मिलते हैं उसे बहुत धीरे-धीरे शिरा द्वारा देने से भी इसी प्रकार लाभ होता है । उसे मास द्वारा दे देने से भी

(Oedema) हो सकता है। इनसे Potassium तथा Calcium की निकासी भी बढ जाती है। मन मे विषाद या विक्षोभ-शीलता का भाव बढ जाता है। इनसे फैट, प्रोटीन, स्टार्च सब का पचन (Metabolism) तीव्र हो जाता है (Hyperglycaemia, Glycouria हो सकते है) इसलिये रक्तभार वृद्धि, मधुमेह, आमाशय वर्ण का रोग हो तो इनका प्रयोग नही करना चाहिए।

इनका प्रयोग तीव्र रूप के रोग मे ही जब उपर्युक्त चिकित्साओ से लाभ न हो तभी करना चाहिए। जीर्ण रोग में इनके प्रयोग से कोई लाभ नही हो सकता। इन औषधियो मे से इस समय Prednisone या Prednisolone का ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार भोजन बाद या दूध के साथ प्रयोग किया जा सकता है, भोजन बाद देने या Enteric coated गोलियो के देने से इससे पेट सम्बन्धी विकार नही होते। लक्षणों के शान्त होने के साथ-साथ क्रमश इनकी मात्रा १-२ सप्ताह के अन्तर से प्रत्येक मात्रा मे ½ मिलिग्राम की कमी करते जाना चाहिये और फिर केवल इनकी एक छोटी मात्रा रात को ही देनी चाहिये। इस प्रकार क्रमश इस औषधि को समाप्त करना चाहिए। अन्यथा सहसा इस औषधि को बन्द कर देने पर रोग फिर सहसा फूट पडता है या Adrenal Exhaustion (निर्बलता, अशक्ति, रक्तभारहीनता, अरुचि, मानसिक रोग) के लक्षणो के होने का भय रहता है। रोग मृदु रूप मे ही हो तो इनकी १ मात्रा रात को देना ही पर्याप्त है। Triamcinolone (Kenakort. Squibb Ledercort) या De amethasone (Millicorten Ciba) या Betametha one को देना हो तो इन्हें पहले क्रमश ४ तथा ·७, ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार देना चाहिए इसी प्रकार Betamethasone (Betnelan) को ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ४-६ बार देकर क्रमश १ सप्ताह तक देना चाहिये और फिर क्रमश इनकी मात्रा भी कम करते जाना चाहिये। (इनके चिरकाल प्रयोग से Oste po osis की आशका रहती है) ये चारो औषधिया उपयुक्त औषधियो से किसी बात मे विशिष्टि नही हैं। इन औषधियो के प्रयोग के साथ-साथ Aspirin का उचित मात्रा मे तथा Ascorbic Acid

(५० मिलि०) का प्रतिदिन प्रयोग करना चाहिए। ACTH के २० यूनिट के प्रतिदिन इजेक्शन से Adrenal ग्रन्थि की उत्तेजना होकर भी यह रोग ठीक हो जाता है, जो Steroids को मुख द्वारा सहन नही करते उनके लिये उपयोगी है।

(४) सुवर्ण, Gold Salts —Sodium Aurothiomalate (Myocrisin) को पहले १०, फिर, २५, फिर ५० मिलि० मात्रा मे और फिर आगे इसी ५० मिलि० मात्रा मे ही एक-एक सप्ताह बाद मास के द्वारा दिया जाता है, और यदि इन ४ इजेक्शन से लाभ प्रतीत हो तो फिर इसे ५० मिलि० मात्रा में २-२ सप्ताह बाद ६-१२ बार दे दिया जाता है। इससे लाभ ही लगे तो ३-३ सप्ताह बाद कुछ मास तक दे दिया जाता है। इस प्रकार एक कोर्स मे इसे १ ग्राम तक ही दिया जा सकता है। इसी प्रकार Sodium aurothio sulphate को पहले ५, फिर १५, फिर २० मिलि० मात्रा मे इसी क्रम से बढाते हुए ५० मिलि० मात्रा मे दे सकते हैं। इस कोर्स के बाद या तो मास मे १ बार ५० मिलि० मात्रा कई मास देते रहे या २-६ महीने का अन्तर देकर आवश्यकता हो तो इस सुवर्ण औषधि का दूसरा कोर्स शुरू किया जा सकता है। इसके बन्द करने के एक वर्ष बाद तक भी रोगी मे आराम पाया गया है। इसका तीव्र रोग की अवस्था मे या रोग की प्रारम्भिक अवस्था मे ही प्रयोग करना लाभदायक है। इसके दुष्प्रभाव अर्थात् त्वग्शोथ (Dermatitis), वृक्कशोथ (Albuminuria, Nephritis) यकृद्रोग अर्थात् कामला, मुखशोथ (Stomatitis), तथा रक्त पर दुष्प्रभाव होकर रक्त-पित्त (Purpura, Blood Platelets की कमी) या तीव्र पाण्डु (Aplastic-Anaemia, Agranulocytosis) आदि हो सकते हैं। क्योकि ये तीव्र उपद्रव हैं इसलिए बहुत से परीक्षक Gold Salt के विरोधी हैं परन्तु कुछ एक परीक्षक उसके प्रशसक भी हैं। इसलिए इसके देने मे बडी सावधानता बर्तनी चाहिए। जब रोगी के लक्षण शान्त हो जाए और Blood Sedimentation Rate भी नार्मल हो जाए तो इस औषधि को स्वल्प मात्रा मे तथा ३-४ सप्ताह के अन्तर से देना चाहिए। रोगी के मूत्र की

परीक्षा प्रारम्भ से ही करते रहना चाहिए । यदि मूत्र मे अल्ब्यूमिन हो या रक्त हो तो इसका प्रयोग नही करना चाहिए। २-२ सप्ताहों मे रक्त मे श्वेत कणो W.B.C (White Blood Corpuscles) रक्त रजक द्रव्य (Haemoglobin) तथा Differential Count की परीक्षा करते रहना चाहिए। इसके इजेक्शन के दौरान मे रोगी को धूप मे नही जाना चाहिए। यदि उपर्युक्त कोई दुष्प्रभाव प्रकट हो तो औषधि को कुछ समय के लिए बन्द रखना चाहिए। दुर्लक्षण प्रकट हो तो Cortico steroids के प्रयोग से वे शान्त हो जाते है बहुत जरुरी हो तो Dimercaprol BAL. (British Anti Liwisite) को ३ मिलि० प्रति किलो मात्रा मे प्रति छ घण्टे पर ३ दिन मास द्वारा देना चाहिए। Agranulocytosis का लक्षण हो तो Penicillin का पूर्ण मात्रा मे प्रयोग करें।

(५) विषम ज्वर विरोधी (Antimalarial) औषधिया Choroquine Phosphate या Sulphate या Hydroxychloroquine (Plaquenil) को क्रमशः २५० मिलि० तथा २०० मिलि० मात्रा मे दिन मे १ या २ बार महीनो तक देते रहने से इस रोग मे पर्याप्त लाभ प्रतीत होता है जो १ महीने के बाद मालूम होने लगता है। परन्तु इसके बाद रोग के ठीक हो जाने पर फिर भी यह रोग दुबारा हो सकता है। सुवर्ण के समान इस औषधि के विषय मे भी यह नही कहा जा सकता है कि इससे क्यो और कैसे लाभ होता है। इस औषधि से ऐसे दुष्प्रभाव जैसे शिरोभ्रम, शिर शूल, आलस्य, कण्डू, अरुचि, अजीर्ण, त्वक्शोथ (Dermatitis), दृष्टि मे धुंधलापन आदि हो सकते है। इनके होने पर औषधि की मात्रा कम कर देनी चाहिए।

**चिरस्थायी बृहत् सन्धिशोथ, वार्धक्य सुलभ सन्धिशोथ, क्षीणता प्रधान सन्धिशोथ :**—Osteo Arthritis, Degenerative Arthritis

**कारण**

आयु के बढने के साथ-साथ जैसे अन्य अगो मे क्षीणता होती है वैसे ही सन्धियो मे भी क्षीणता होती है, अर्थात् उनकी तरुणास्थियों और अस्थियो के सिरो मे तथा उनके बीच की श्लेष्मकला (Cynovial Membrane) मे क्षीणतासूचक लक्षण होते जाते हैं। परन्तु किसी-किसी वृद्ध व्यक्ति की अनेक

सन्धियो या किसी एक सन्धि मे क्षीणता की यह प्रक्रिया विशेष रूप में होती है। जब यह प्रकिया किन्ही एक दो सन्धियो मे प्रकट होती है तो प्राय जानुओं, वंक्षण सन्धियो, पृष्टवशास्थि सन्धियो तथा अगुष्ठ मूल की Carpometacarpal सन्धि मे या अन्तिम अगुलि सधियो Terminal Phalangeal Joints मे या कभी-कभी कन्धे की सधि तथा Sacro-Iliac सधि और पैर के अगूठे की बडी सधि मे यह रोग हुआ करता है। ५०-६० वर्ष के व्यक्तियो विशेपत पुरुषो की जिस सन्धि पर अनुचित कार्य-भार पड़ता रहता है या जिस पर किसी प्रकार का आघात अधिक लगता रहता है इसलिये जिसमे वृद्धि और क्षति (Wear and Tear) इन दोनो मे से क्षति की प्रक्रिया अधिक हो जाती है उसमे यह रोग प्रकट हो जाता है। नाना प्रकार के कार्यों के करने वाले व्यक्तियो के किसी सन्धि विशेष पर अनुचित कार्य भार पडना स्वाभाविक है। सम्भव है धमनीकाठिन्य (Arteriosclerosis) के कारण वहा पहुचने वाले रक्त की मात्रा मे कुछ कमी आ जाती है (Ischaemia) या किसी प्रकार की दुर्घटना से जिस सन्धि को भारी झटका या आघात लगा होता है उसमे क्षीणता की यह प्रक्रिया प्रबलता से होती है। स्थूल काय व्यक्ति का अपने जानुओं पर अत्यधिक बोझ पडते रहने से उनमे यह रोग हो सकता है। यह एक सुलभ रोग है। इगलैंड मे १९६१ मे ३७ लाख व्यक्ति इस रोग से ग्रस्त पाये गये।

**सम्प्राप्ति**

सबसे प्रथम सन्धिगत तरुणास्थियो के प्रबलता के साथ परस्पर रगडते रहने से उनका पृष्ट मुलायम हो जाता है। उनमे Chondromalacia हो जाता है। उनके सिरो या प्रान्त भागो मे कुछ ओष्ठ समान प्रवर्धन (Spurs) बन जाते है। इस प्रकार उनके Chondroitin Sulphate के क्षीण हो जाने से तरुणास्थिया तो क्रमश. क्षीण होती हैं और उनके किनारे Osteoblasts नामक सेलो के द्वारा Hypertrophied होकर तथा Calcified होकर अस्थि प्रवर्धनो के रूप मे परिणत हो जाते है जिन्ह Osteophytes कहा जाता है। बीच की तरुणास्थियो के क्रमशः क्षीण होते जाने से अस्थियो के आमने-सामने के सिरे परस्पर निकट आ जाते हैं और परस्पर संघर्ष के कारण आकार मे बडे (Hypertrophy के कारण) चिकने, कठोर और हाथी दात की तरह ठोस (Eburnated या Sclerosed) हो जाते हैं। इस प्रकार तरुणास्थियो तथा अस्थियो के सिरों दोनों में क्षीणता

की प्रतिक्रिया जारी रहती है। सन्धिगत सन्धिवधनियो (Lıgaments) मे भी इसी प्रकार कठोरता (Sclerosıs) की प्रक्रिया जारी रहती है। सन्धि के बीच विद्यमान सधि कोष (Capsule) पहले तो ठीक ही रहता है परन्तु बाद मे अस्थियो के सघर्ष के कारण उसकी श्लेष्म कला (Synovıal Membrane) भी मोटी और कठोर (Fıbrosed) होने लगती है। उसके अकुर (Vıllı) आकार मे बडे-बडे हो जाते है और उनमे कैल्सियम के बैठ जाने से कठोर भी हो जाते है। इस सन्धि कोष के बने रहने के कारण रोग ग्रस्त सन्धि मे निश्चेष्ठता (Ankylosıs) का लक्षण नही होता है। इस रोग मे सन्धि मे शोथ, लालिमा, सन्धि कोष मे द्रव संचय, आदि कुछ नही होता।

**लक्षण**

इस रोग मे सन्धि के अन्दर शोथ नही होता परन्तु क्षीणता होती है जो बहुत धीरे-धीरे अज्ञात रूप मे बढती है। पहले रोगी को एक सन्धि मे जैसे जानु या वक्षण सन्धि मे स्तब्धता (Stıffness) का लक्षण प्रतीत होने लगता है जो चलने फिरने या सन्धि को हिलाते समय विशेष प्रतीत होता है। परन्तु तो भी कुछ देर चलने पर यह स्तब्धता कम लगने लगती है बिस्तरे पर पड़े रहने के बाद उठने पर यह जोड स्तब्ध लगता है पर चलने पर यह स्तब्धता ठीक हो जाती है। फिर उस सन्धि मे कुछ दर्द लगातार रहने लगता है जो चलने फिरने से तथा शीत के लगने से बढ जाता है, जोड़ के आस-पास होता है या Neıve Roots के द्वारा दूर तक भी जाता है पर आराम से ठीक हो जाता है। जानुओ में रोग हो तो चलने फिरने से दर्द बढ़ता है कभी-कभी तो आगे चलना कठिन हो जाता है। सीढ़ियाँ चढने की अपेक्षा सीढ़ियों से उतरने पर अधिक लगता है। दर्द हल्का भी हो सकता और तीव्र शूल के रूप मे भी हो सकता है। जब एक वक्षण सन्धि मे यह रोग होता है तब उसका चेष्टा क्षेत्र कम हो जाता है रोगी लगड़ा कर चलने लगता है, अपने शरीर के बोझ को स्वस्थ वक्षण की ओर रखता है। इसकी दर्द रोगी को आगे Anterıor Crural Nerve या पीछे Scıatic Nerve की ओर प्रतीत होती है। इस प्रकार वक्षण सन्धि मे या कटि प्रदेशीय कसेरुओ में यह रोग हो तो Sciatica इसका एक लक्षण हो सकता है वक्षण सन्धि के रोग में उधर की टाग को बाहर की तरफ उठाना (Abduct करना) या उस टांग को बाहर की ओर विवर्तित (Rotate) करना कठिन होता है। कुर्सी

पर बैठे हुए एक जाँघ को दूसरी जाघ पर रखना भी कठिन होता है। इसी प्रकार जमीन पर टिके पाव के तस्मे को बाधने मे रोगी को कठिनता प्रतीत होती है। रोग के शोथ जनित न होने से Sedimentation Rate बढा हुआ नही होता। X-Ray परीक्षा मे दोनो अस्थियो के बीच का सन्धि प्रदेश तग हुआ दीखता है। रुग्ण सधि मे रोगी को रगड की आवाज भी अनुभव होती है।

पृष्ठवश मे ग्रीवागत (c-५-६ तथा c-६-७ के बीच के) कसेरुओ के विशेषत: तथा कटिगत कसेरुओ (L-३-५ Vertebrae) की सन्धियो मे यह रोग हुआ करता है जिसे Osteoarthritic Spondylitis या Spondylosis या वृद्धावस्था सुलभ पृष्ठ-वश-सन्धि शोथ कहते है। कसेरुओ के बीच की टिकियो (Discs) के अस्थि रूप मे क्षीण हो जाने (Ossified हो जाने) तथा कसेरुओ के Bodies मे Osteophytes के उत्पन्न हो जाने से कसेरुओ के मध्य के छिद्र Intervertebral Foramen तथा सुषुम्ना काण्ड (Spinal Canal) के सोत तग हो जाते हैं। ग्रीवा मे ये छिद्र पहले ही तग होते हैं जिससे वहा Spinal Roots के दब जाने (Radiculitis) का लक्षण हो जाता है। इसलिये इस रोग मे ग्रीवागत पृष्ठ वश की स्तब्धता के अतिरिक्त ग्रीवा की Spinal Roots (विशेषत ६-७ Cervical Roots) के दब जाने से और उन्हें रक्त कम मिलने से ग्रीवा, कन्धे और बाहु मे विशेषत अग्रबाहु और हाथ के बाहर की ओर दर्द (Neuritis) या Paraesthesia का लक्षण हो जाता है तथा बाहु की मासपेशिया कृश हो सकती हैं। यदि इस रोग के कारण सुषुम्ना काण्ड (Spinal Cord) पर कुछ दबाव पड़ जाए तो Upper Motor Neurones पर दबाव पड़ जाने से टागों मे उरुस्तम्भ (Paraplegia) का लक्षण हो सकता है। Lumber Osteo aithiitis :—मे कमर मे दर्द होता तथा Sciatica का रोग होता है L-४ Disc मे रोग हो तो L-५ Root दब जाती है जिससे दर्द ऊर्ध्व तथा जघा के बाहर-बाहर से होकर पाद पृष्ट पर अगूठे तक जाता है इस पृष्ठ पर स्पर्श संज्ञा मन्द होती है। रोग L-५ Disc में हो तो S-१ Root दबती है तब दर्द टाग के पीछे-पीछे से पाव के बाह्य पृष्ट मे जाता है। X-Ray परीक्षा करने पर कटिसंधियो—Sacro iliac सधियों मे Sclerosis मिलता तथा Ant और Lateral Spinal ligaments मे Calcification का लक्षण मिलता है। क्योकि कसेरुओ की सधि में Synovitis होकर यह रोग होता है कोई लोग इस Ankylosing Spondylitis को ऊपर कहे गये रोग का भेद मानते है पर एक तो यह रोग

पुरुषो मे होता तथा बड़ी आयु मे होता है इसलिये हमने इसे Osteoathritis का भेद कहा है।

रोगी की परीक्षा करने पर वह साधारणतया स्वस्थ प्रतीत होता है जिससे पता लगता है कि यह रोग एक स्थानिक रोग है। Rheumatoid Arthritis के समान व्यापक रोग नही है। सन्धि को देखने से उसमे स्थूलता कुछ विशेष नही होती, लालिमा, गर्मी आदि का लक्षण भी नही होता। आयु बड़ी हो, सधि पर चोट लगने का इतिवृत्त हो, श्रम से दर्द होता हो, विश्राम से आराम आ जाता हो तो इसी रोग का सन्देह करना चाहिये। एक बार होकर यह सन्धि रोग या तो थोड़ा-थोड़ा बना ही रहता है या उत्तरोत्तर बढता जाता है पर अति मन्द गति से बढता है। यह रोग गोडे में हो, कूल्हे मे हो या ग्रीवागत पृष्ट वश मे हो रोगी की गतिशीलता काफी कम हो जाती है। चिकित्सा से रोग को ठीक नही किया जा सकता केवल रोग की गति को मन्द किया जा सकता है।

**चिकित्सा :**

अधिक विश्राम तथा न्यून व्यायाम की चिकित्सा :—क्षीण हो रही सन्धि को विश्राम देने से रोग की प्रगति रुक जाती है। रात के विश्राम के अतिरिक्त दिन मे भी गोड़े या कूल्हे के जोड को आराम देने के लिये १-२ घटे आराम से लेट जाना चाहिये। इस प्रकार ग्रस्त सन्धि को विश्राम देते रहने का ध्यान रखना चाहिये। चलने फिरने के समय भी ऊची-नीची या ऊबड-खाबड़ जमीन पर सम्भल के चलना या सीढियो पर संभल के चढना चाहिये ताकि इस रुग्ण सधि पर आघात न पहुचे। लगातार ½, १ घटे से अधिक काल के लिये उस जोड़ से काम नही लेना चाहिये, अर्थात् चलना पड़े तो इस समय से अधिक एक साथ न चले। इतना समय हो जाने के बाद उस जोड़ को कुछ काल विश्राम दे देना चाहिये। शरीर भारी हो और उसका बोझ गोड़े आदि पर पड़ता हो तो एक साथ आधे घटे से अधिक नही चलना चाहिये। परन्तु लगातार घटो तक बैठे रहने या पड़े रहने से भी रोग ग्रस्त सधि अकड़ जाती या स्तब्ध हो जाती है। इसीलिये यदि प्रति आधे पौने घटे बाद उस सधि को जरा हिला लिया जाय तो घटो बैठे रहने पर भी वह स्तब्ध नही होती। इस प्रकार इस रोग मे अति श्रम से तो संधि रोग बढ़ता ही है, पर अति विश्राम करने पर भी उस सधि को कभी-कभी बीच में हिला लेना अर्थात् गोड़ो मे रोग हो तो खड़े होकर पाच-सात कदम चल

लेना, पृष्ठ वशास्थि मे रोग हो तो कमर को कभी-कभी सीधा कर लेना, रोग के लिये हितकर रहता है। जिनका बैठे रहने का काम है उन्हें रोग ग्रस्त जोड़ को दिन मे कई बार पूर्णतया सचेष्ट करते रहना चाहिये। परन्तु उन पर अधिक कार्य भार डालना सदा ही हानि कारक होता है। इस प्रकार व्यायाम तथा विश्राम का कितना-कितना मिश्रण उसके लिये ठीक रहता है इस बात का निर्णय रोगी को स्वय कर के वैसा ही करना चाहिए। शरीर भारी हो और उसका बोझ गोडे आदि पर पडता हो तो भोजन की मात्रा कम करके बोझ को घटाना चाहिए। पर बहुधा रोगी का चलना फिरना तो बन्द हो जाता है पर उसकी खुराक घटती नही जिससे उसका बोझ बढ़ जाता है अत. खुराक मे कमी कर देना आवश्यक हो जाता है।

**स्वेदन**

रोग ग्रस्त सन्धि पर स्वेदन देने या सेकने से भी सन्धि के आसपास के अवयवो की रक्तवाहिनियो मे रक्त की वृद्धि हो जाती है जिस से सधि शूल को आराम मिलता है। गर्म बोतल, Kaolin पोल्टीस, बिजली के लैम्प या हीटर या Electric Heating Pad से या गर्म गीले कपडे से या Infra red Rays या Diathermy या Deep X-Rays किसी के द्वारा सेक देने से सन्धि शोथ और शूल के लक्षण शान्त होते है। अगूठे की जड मे शोथ हो तो गर्म जल मे हाथ को रखना चाहिए। रोग ग्रस्त सधि पर किसी गर्म तेल या लेप की मालिश से भी आराम मिलता है। Olive Oil १ औंस मे Gaultheria Oil २ ड्राम, Menthol ५ ग्रेन Camphor १० ग्रेन मिलाकर इसे मल सकते है। सधि की वेदना के लिए वेदना शामक औपधियो का प्रयोग करना चाहिये। उदाहरणत: Phynyl-Butazone (Butazolidin) को १०० मिलि० मात्रा मे दिन मे २-३ बार दे देना चाहिए। ३ दिन इस मात्रा मे देने के बाद इसे इतनी ही मात्रा मे दिन मे १ बार ३ सप्ताह तक दिया जा सकता है। उसके बाद इस औषधि को ३ सप्ताह के अन्तर के बाद इसी प्रकार फिर दुहराया जा सकता है। अन्यथा अजीर्ण के उपद्रव के होने का डर रहता है (इस औषध के दौरान मे Blood Count प्रति सप्ताह होना चाहिए। यह औषधि अनुकूलन पड़ती हो तो Hydroxyphenylbutazone (Tanderil) को इसके स्थान पर दे सकते है इसे ६-९ ग्राम दैनिक मात्रा मे भोजन के बाद विभक्त करके देना चाहिए। ग्रीवा गत पृष्ठ वशास्थि मे यह

रोग हो तो इस औषधि के साथ-साथ रोगी को Chlorpromazine भी देना चाहिए तथा उसे शय्या पर ही कुछ समय पड़े रहना चाहिए। १-२ मास के विश्राम से भी पर्याप्त लाभ होता है। इसी प्रकार पृष्ठ-वशास्थि के कटि प्रदेश की कसेरुओ की सधि मे यह रोग हो तो भी रोगी को वेदना शामक औषधियो के लेने के साथ बिस्तरे पर पडे-पडे कुछ महीनो तक पूर्ण विश्राम लेना चाहिए। मल मूत्र का त्याग भी बैड पैन मे ही करना चाहिए। रोग के प्रारम्भ में ही विश्राम चिकित्सा की जाए तो रोगी को पर्याप्त लाभ हो जाता है। २-३ मास के अन्तर से Hydrocortisone tertiary butyl Acetate तथा Prednisolone trimethylacetate के कम घुलने वाले कम्पौण्डस के गोडे या वक्षण सधि मे डालने से (Intra Articular Injection से) भी यह रोग शान्त रहता है। मात्रा ५० मिलि०।

**आयुर्वेदानुसार इस चिरस्थायी लघु सन्धि शोथ के वात प्रधान आमवातिक सन्धि शोथ कह सकते हैं क्योंकि इसमें सन्धि के अन्दर कफ की वृद्धि के साथ वायु की वृद्धि के लक्षण विशेष होते हैं। वृद्धों में पाये जाने वाला वृहत् सन्धि शोथ का रोग वातिक सन्धि शोथ कहा जा सकता है क्योंकि उसमें वायु वृद्धि के लक्षण विशेष होते हैं।**

**इनकी चिकित्सा में कैशोर गुग्गुलु, सिंहनाद गुग्गुलु, आदि किसी गुग्गुलु, के साथ शिलाजतु (चन्द्रप्रभा) तथा वायुशामक चिन्तामणि चतुर्मुख या वृहद्वात चिन्तामणि का प्रयोग करना चाहिये। वातिक सन्धि शोथ पर तेलों की मालिश विशेष रूप से करनी चाहिये।**

**वातरक्त**—Gout, Hyperuricaemia

चिकित्साशास्त्र का यह एक अति प्राचीन रोग है पर पहले पहल लण्डन के एक डाक्टर A B Garrod (१८४८) ने यह बताया कि वातरक्त के रोगी के रक्त मे Uric Acid अधिक मात्रा मे जमा होता है। Purine युक्त आहारों जैसे मांस, मछली आदि भोजनो (Exogenous) तथा अपने शरीर सम्बन्धी सेलों की मीगियों या Nuclei के पचन से (Endogenous) Nucleoproteins की उत्पत्ति होती है। उससे उत्पन्न Nuclein से Nucleic Acid की उत्पत्ति होती है जिसमें Purin Ring ($C_5 N_4$) पाया जाता है। आन्त्रिक रस के Nuclease से यह पदार्थ Adenine (Aminopurin) तथा Guanine (Diaminopurin) इन दो Nucleotides मे परिवर्तित

हो जाता है, जो आंत मे से विलीन होकर यकृत् तथा शरीर के अवयवो मे Oxidation के द्वारा क्रमश Hypoxanthine (Oxypurin) तथा Xanthine (Dioxypurin) मे बदल जाते है और फिर Oxidation के द्वारा Uric Acid (Trioxypurin) बन जाते है।

इस यूरिकाम्ल (Uric Acid) की कुल मात्रा १००० मिलि० के लगभग हमारे शरीर मे होती है। इसका छटा भाग तो रक्त मे तथा शेष पांच भाग अवयव रस (Tissue Fluid) मे रहते है। रक्त के सीरम मे उसके प्रति १०० मिलिलि० के पीछे २-४ मिलि० के लगभग यह होता है। इस प्रकार रक्त मे इसकी कुल मात्रा १५० मिलि० के लगभग होती है।

इस रोग मे शरीर के अन्दर इस (Uric acid) की मात्रा इससे २-३ गुणा या इससे भी अधिक हो जाती है। देखने से रक्त के अन्दर ५-९ मिलि० प्रतिशतक हो जाती है (Hyper uricaemia) यद्यपि इसकी विशेष वृद्धि अवयवो (Extra Vascular Fluid) मे होती है तथापि रक्त मे भी इसकी वृद्धि होती है। इसकी मात्रा शरीर मे बढती ही नही पर शरीर द्रव मे घुले रहने के स्थान पर यह अपने कुछ कम घुलनशील रूप Sodium Urate मे बदलकर अवयवो मे बैठने भी लग जाता है। यूरिकाम्ल की शरीर मे से निकासी मूत्र द्वारा आधा ग्राम दैनिक मात्रा मे Sodium व Potassium के Urate के रूप में होती रहती है। इस रोग के वेग के समय इसकी निकासी बढ जाती है, यद्यपि रोग के होने से कुछ पहले इसकी यह निकासी घट जाती है।

## विकृति

पाव के अंगूठे की बडी (Metacarpophalangeal) सन्धि के अन्दर की तरुणास्थियो के पृष्ट के अन्दर Sodium Biurate के सुई की आकृति के स्फटिको के अनेकानेक ढेर धब्बो के रूप मे बैठे हुए मिलते हैं जिन्हे (Gutta=धब्बे=बूंद) देखकर इस रोग का नाम Gout रख दिया गया। सन्धि की श्लैष्मिक कला (Synovial Membrane) मे भी ये स्फटिक बैठे हुए मिलते हैं। इसी प्रकार सन्धिगत अस्थियो, तरुणास्थियो, सन्धि की बधनियो (Ligaments) तथा कण्डराओ (Tendons) के खोल मे भी ये स्फटिक बैठ जाते है। इस विरोधी द्रव्य के विपरीत इन अवयवो मे स्नायुभाव (Gouty Granuloma) की प्रक्रिया होकर अतिवृद्धि (Hypertrophy) हो जाती है जिससे सन्धिगत अवयव सूजकर मोटे हो जाते हैं।

रोग के पुराने हो जाने पर यह स्नायुभाव की प्रक्रिया सन्धि के अन्दर ही नही पर आसपास की सन्धिबन्धनी स्नायुओ (Ligaments) Bursae, कण्डरावरणो (Tendon Sheaths) मे इस विरोधी द्रव्य के विपरीत Fibroblasts, Polymorphs, Lymphocytes, Foreignbody Giant सेलो के अति मात्रा मे सचित हो जाने से इतनी अधिक होती है कि उससे वह सन्धि चेष्टा मे असमर्थ हो जाती है अर्थात् उसमे Osteoarthritis जैसी विकृति हो जाती है।

सन्धि के आसपास की त्वचा के नीचे इस द्रव्य के बैठ जाने तथा उसके विपरीत उपर्युक्त स्नायुभाव की प्रक्रिया के होने से छोटे-छोटे अर्बुद (Nodules) बन जाते है जिनमे दर्द विशेष नही होता इन्हे Tophi (Tophus) या चाक के अर्बुद कहते है। ये बहुधा कान, नेत्र पलक, नाक की तरुणास्थियो, कोहणी के Olecranon Bursa, कण्डराओ तथा स्नायु सूत्रो (Ligaments) मे भी हो जाया करते है।

**कारण**

१०० वर्ष पहले हमारे देश तथा यूरोप मे यह रोग जितने प्रबल और व्यापक रूप मे होता था वैसे इस काल मे नही होता इस समय तो यह एक दुर्लभ रोग ही है। सम्भवत पहले कालो मे उत्तम आहार द्रव्य अधिक सस्ते और सुलभ होने से अधिक मात्रा मे लिए जा सकते थे अथवा खाण्ड, गुड़ या जौ से बनने वाली मद्यो का व्यवहार भी अधिक मात्रा मे होता था अथवा दात, गले आदि मे Infection बहुत अधिक हो जाया करता था।

ऐसा प्रतीत होता है कि मास, मछली आदि Purine उत्पादक आहारो के तथा (२) कार्बोहाइड्रेट्स, फैट्स तथा प्रोटीन आहारो के अति मात्रा मे सेवन से यह रोग हो सकता है क्योकि इनके अन्दर विद्यमान Nitrogen Compounds तथा कार्बन के मिलने से भी युरिकाम्ल की उत्पत्ति तो होती ही है (३) इसी प्रकार कार्बोहाईड्रेट्स तथा खाण्ड की सहायता से बनी मद्यो जैसे Bear, Port Wine, Sweet Wine, Sherry, Madeira, Malt Liquor, Claret, Champaigne आदि के अति सेवन से भी यूरिकाम्ल की अधिक उत्पत्ति होती है। मध्यमायु या ४० वर्ष से ऊपर की आयु के जो धनी मानी व्यक्ति विशेषत. पुरुष इनका सेवन विशेष करते परन्तु शारीरिक श्रम विशेष नही करते उनमे शीत काल मे विशेषत बसन्त ऋतु में यह रोग होता है। शरीर में कही पर जैसे गले, दात, आंत आदि मे पूयभाव (Infection) हो और अंगूठे आदि में चोट भी लग जाय तो वहा पर इस रोग के प्रकट होने की अधिक

सम्भावना रहती है। यह रोग जब होना होता है तो ५० वर्ष की आयु से पहले ही आरभ होता है।

बहुत सम्भव है कि पितृ परम्परा से कुछ एक व्यक्तियो मे यूरिकाम्ल के बढ जाने (Hyper Uricaemia) की प्रवृत्ति आती है और उन्ही मे उपर्युक्त कारणो के होने पर यह रोग होता है पर यह भी स्मरणीय है कि कुछ एक मे यूरिकाम्ल अधिक होता पर उनमे यह रोग नही होता। आधे से पौने रोगियो मे इस रोग का कारण पितृ परम्परा को पाया जाता है।

यह भी सम्भव है कि शरीर मे यूरिकाम्ल को (Uricase) आदि के द्वारा) नष्ट करने की जो स्वाभाविक प्रक्रिया होती है उसके मन्द हो जाने से या वृक्को के रुग्ण होने के कारण उनसे इसकी ठीक-ठीक निकासी न होने पर ही यह रोग हो जाता हो, अर्थात् वृक्क रोग (Primary Renal Dysfunction) इस रोग का कारण हो।

**लक्षण**

रोग के वेग के होने से पहले कुछ पूर्व रूप होते है। मूत्र गहरे रग का, मात्रा मे थोड़ा, रखने पर Urates के निक्षेप से युक्त होता है। रोगी के मुख का स्वाद खराब हो जाता है। छाती मे जलन या अम्ल पित्त की शिकायत रहती है या पेट मे हवा बहुत रहती है अर्थात् विष्टम्भ रहता है। मलबद्ध रहता है। भूख मर जाती है या अधिक लगने लगती है। चित्त मे विषाद का भाव हो जाता या चिडचिडापन बढ जाता है। इन पूर्व रूपो के बाद एक दिन रात के पिछले भाग मे सोते-सोते सहसा अकस्मात् पैर के अंगूठे के बडे जोड (Metatarsophalangeal Joint) मे दाह युक्त तीव्र शूल होने लगता है जो बड़ा ही कष्टदायक होता है। यह जोड सूजकर तना हुआ, चमकदार, लाल दिखाई पडता है। यद्यपि इस जोड मे पूयभाव कभी नही होता यद्यपि देखने मे जीवाणु सक्रमण जनित शोथ के समान दीखता है। सर्दी लगकर तथा शरीर मे बैचेनी होकर ज्वर भी १००-१०२ फा० डि० तक हो जाता है। स्वल्प स्पर्शन करने से भी जोड मे दर्द बढ जाता है। रोगी के सिर मे दर्द, अरुचि, नाडी की तीव्रता के लक्षण भी होते है। कुछ घटो के कष्ट के बाद सवेरे तक दर्द कम हो जाने से रोगी को फिर कुछ नीद आ जाती है। परन्तु सवेरे देखने से जोड़ रक्त वर्ण, गर्म और सूजा हुआ मिलता है। अगले दिन दर्द तो कम रहता है यद्यपि शोथ बना रहता है। कुछ ज्वर भी बना रहता तथा रोगी का स्वभाव चिडचिडा रहता है। अगले आने वाली २-३ रातो मे फिर इसी प्रकार शूल के वेग होते

रहते है । रोगी की भूख मरी रहती है, तबियत गिरी रहती है । हो सकता है कि दूसरी ओर के अगूठे के बडे जोड मे भी इसी प्रकार शोथ और शूल हो जाय । परीक्षा करने पर रोगी मे B S R. बढा हुआ पाया जाता है । श्वेत कण वृद्धि (Polymorphonuclear Leucocytosis) का लक्षण २०-२५ हजार तक पाया जाता है । मूत्र मे २-३ दिन यूरिकाम्ल की मात्रा बढी हुई पाई जाती है उसका रग भी गहरा होता और उसमे थोड़ा अल्ब्यूमिन भी होता है । प्लाज्मा मे Uric अम्ल बढा होता है (२-६ मिलि०/१०० मिलिलि० नार्मल) परन्तु रोगी १ सप्ताह तक बिल्कुल ठीक हो जाता है । हो सकता है कि अगूठे के जोड़ के स्थान पर पैर या हाथ की किसी दूसरी छोटी सन्धि मे यह रोग प्रारम्भ हो । रोग के ठीक हो जाने पर रोगी का स्वास्थ्य बिल्कुल ठीक हो जाता है । इसके बाद हो सकता है कि फिर रोग का पुनराक्रमण कभी भी न हो परन्तु यदि इसके वेग फिर भी कुछ-कुछ समय बाद होते रहे और एक साथ एक से अधिक सवि मे हो तो यह रोग पुराने या जीर्णवात रक्त (Chronic Gout) का रूप ले लेता है ।

जीर्ण वात रक्त (C. Gout) इस प्रकार समय-समय पर इस रोग के वेग होते रहे तो कुछ काल बाद रोग के शान्त हो जाने पर भी सन्धि मे शोथ बना ही रहता है और क्रमश उसकी आकृति विषम होती जाती है, उसमे दर्द और स्पर्शाक्षमता के लक्षण रहने लगते है तथा इस सन्धि के अतिरिक्त हाथ-पैर की दूसरी सन्धियो मे तथा जानु, कोहनी, कन्धे, वक्षण सन्धियो मे भी चिरस्थायी सन्धि शोथ हो सकता है । सन्धियो के आसपास Tophi भी हो सकते है ।

शरीर के प्लाज्मा मे यूरिकाम्ल की वृद्धि बनी रहे तो इस वातरक्त जनित सन्धिशोथ या गठिया के अतिरिक्त धमनियो की आभ्यन्तर स्तर (Intima) मे मे क्षीणता के हो जाने से उनमे कठोरता (Arteriosclerosis) उत्पन्न होने लगती है । उनकी कठोरता से रक्तभार बढ जाता है जिससे वाम हृदय के आगे रुकावट के बढ जाने से वह आकार मे बडा हो जाता है । टागों की धमनियो मे कठोरता हो जाय तो रात को पिण्डलियो मे उद्वेष्टन (Cramps) के होने की शिकायत रहती है । हृदय पोषक धमनियो के कठोर हो जाने से हृदयमांस को रक्त कम मिलने लगता है जिससे हृदय शूल या तीव्र हृदय शूल (Infarction) का लक्षण हो सकता है । मस्तिष्क की धमनियो के कठोर हो जाने से मस्तिष्क सम्बन्धी उपद्रव हो सकते हैं । वृक्को की मूत्र स्राविणी नालियों (Tubules) तथा इनके स्नायुतन्तु (Interstitial Tissue) मे इसके स्फटिको के बैठ जाने तथा इनके

विपरीत वहां स्नायुभाव (Fibrosis) की वृद्धि हो जाने से चिरस्थायी वृक्करोग (Chronic Glomerulo Nephritis) हो जाता है जिससे मूत्र का निर्माण ठीक-ठीक नहीं हो पाता। वृक्को की रक्तवाहिनियों मे भी इस रोग के कारण कठोरता होकर चिरस्थायी वृक्क रोग Neprosclerosis हो सकता है। मूत्र की स्पेसिफिक ग्रेविटी घट जाती है। मूत्र की मात्रा बढ जाती है, उसमे अल्ब्यूमिन Casts तथा रक्त के अश आने लगते है। मूत्र के ठीक-ठीक न बनने से Urea की निकासी कम हो जानी है जिससे Uraemia के लक्षण प्रकट हो सकते है। वृक्को की वस्ति गुहा (Renal Pelvis) मे Urates के बैठने से वृक्काश्मरिया (Calculi) बन सकती है जिससे वृक्क शूल (Renal Colic) हो सकता है (१०-२०% रोगियो मे यह लक्षण होता है)। इस रोग के उपद्रव रूप मे अर्थात् Arteriosclerosis से चिरस्थायी कास (C. Bronchitis), चिरस्थायी अजीर्ण (C. Dyspepsia), नखों मे रूक्षना (Fissures), तथा त्वचा मे विशेषत: माथे, चेहरे, ग्रीवा आदि पर पामा रोग (Dermatitis), आखो मे Glaucoma, Iritis, Retinitis, के उपद्रव हो सकते है।

### रोग निर्णय

मध्यमायु के किसी व्यक्ति के अगूठ के मूल के बड़े जोड मे एक ओर या दोनो ओर तीव्र शूल युक्त शोथ हो तो इसी रोग का सन्देह करना चाहिए। रक्त मे यूरिकाम्ल की परीक्षा तथा X-Ray द्वारा अस्थियो के सन्धिगत सिरों पर Urates के स्फटिको को देखकर इस रोग का निश्चय किया जा सकता है। हाथ की अस्थियो Metacarpals तथा Phalanges मे अस्थियो के पोले हो जाने या उनमे Decalcification हो जाने का लक्षण मिलता है।

### साध्यासाध्य

तीव्र रूप मे यह रोग सदा साध्य है। पर यह रोग एक बार होकर शरीर मे छिपा हुआ बना रहता है। इस बात का ध्यान रखते हुए रोगी पथ्यापथ्य की सावधानता बर्तता रहे तो इस रोग से कोई हानि नही होती। रोग चिरस्थायी हो जाय तो इसके धमनियो, हृदय, वृक्को आदि पर जो दुष्प्रभाव पडते हैं उनसे रोगी की मृत्यु हो सकती है अर्थात् मृत्यु रक्तभार वृद्धि, Angina pectoris, Coronary ischaemia, हृदय मास की निर्बलता या वृक्को के फेल हो जाने से होती है।

**चिकित्सा**

**तीव्र वातरक्त :—**(Acute Gout)

(१) Colchicine—५ मिलि० की एक गोली को पहले १-१ घटे पर चार घटे तक और फिर ३-३ घटे पर तब तक देना चाहिए जब तक दर्द शान्त न हो या दस्त न लग जाए क्योकि इसकी मात्रा के अधिक होते ही पहले दस्त आने लगते है। इस प्रकार अधिक से अधिक ८-१२ गोलियो के देने या इस औषधि को ६ मिलि० तक देने से रोग शान्त हो जाया करता है। एक सिलसिले मे इस औषधि को इससे अधिक मात्रा मे नही देना चाहिए। दर्द शान्त हो जाने के बाद इस औषधि को इसी मात्रा मे दिन मे २ बार ८-१० दिन ले लेना चाहिए। जिससे दर्द के फिर होने का भय न रहे (रोग की आगे रोकथाम Prevention के लिए भी १ मिलि० दैनिक मात्रा मे महीनो तक इसे दिया सकता है)।

(२) Phynyl butazone (Butazolidin) या Oxyphenbutazone (Tenderil) —इसमे से पहली औषधि की Enteric Coated गोली को १०० मिलि० मात्रा मे पहले दिन ६-६ घटे बाद (४ बार), दूसरे दिन इसी मात्रा मे ८-८ घटे बाद (३ बार) और इसके बाद जब तक दर्द रहे दिन मे २ बार इसी मात्रा मे इस औषधि के देने से बडा लाभ होता है। अथवा कोई लोग पहले दिन इसे १०० मिलि० मात्रा मे ६ बार, दूसरे दिन इसी मात्रा मे ५ बार, तीसरे दिन ४ बार, चौथे दिन ३ बार, पाचवें दिन २ बार, छटे दिन तथा सातवे दिन १ बार देते है। इससे भी शीघ्र रोग शान्त हो जाता है।

अथवा Oxyphenbutazone (Tenderil) को १०० मिलि० मात्रा मे पहले दिन ३-३ घटे बाद ८ बार, दूसरे दिन इसी मात्रा मे ७ बार, तीसरे दिन ६ बार, चौथे दिन ५ बार, पाचवे दिन ३ बार, छटे व सातवें दिन २-२ बार दे देते है। इस समय के बाद इनमे से किसी औषधि की भी १ मात्रा एक सप्ताह तक दी जा सकती है ताकि रोग फ़िर न उभरे। इन औषधियो को भोजन के साथ देना चाहिये, खाली पेट नही।

(३) Prednisone-Prednisolone :—उपर्युक्त दोनो औषधियो से लाभ प्रतीत न हो तब इसका प्रयोग करना चाहिये पहले इनमे से किसी को २० मिलि० मात्रा मे ३-४ दिन तक प्रतिदिन २ बार, फिर १० मिलि० मात्रा मे ४-८ दिन तक २ बार देने से भी इस रोग मे पूर्ण आराम आ जाता है। अथवा इनमे से किसी औषधि को पहले दिन ५०, दूसरे दिन ४५, तीसरे दिन ४०, चौथे दिन ३५, पाचवे दिन ३०, छटे दिन २५, सातवे दिन २०, आठवे दिन १० मिलि० मात्रा मे दिन मे २-४ बार विभक्त करके भोजन के बाद देने से भी इस रोग मे इसी तरह आराम पड जाता है।

इन औषधियो के बन्द करने के बाद ·५ मिलि० गोली Cholchicine की दिन मे २ बार देने से इस रोग के दुबारा होने का भय नही रहता।

(४) Corticotrophin —(A C T H.) इसके १०-१५ मिलि० मात्रा मे २-४ घटे के अन्तर से ३-४ इजेक्शन मास द्वारा दे देने से तथा साथ ही ३० मिलि० मात्रा मे Corticotrophin Gel. (Long-acting) के मास द्वारा दे देने से यह रोग शान्त हो जाता है। इसके बाद Corticotrophin Gel को ५०-४०-३०-२०-१० मिलि० इस क्रमश घटती हुई मात्रा मे ५-७ दिन मास द्वारा दे देना चाहिये।

तीव्र वेग के दौरान मे रोगी को हलका गर्म जल ४-८ पाँ० प्रतिदिन पिलाना चाहिये, बार्ले का जल, हलकी चाय, दूध, फलरस, आदि हलके भोजन पर रखना चाहिये।

शोथ युक्त सन्धि पर शीतल Lotio plumbi cum opio में भीगी लिन्ट को ४-४ घटे पर रखते रहना चाहिये अथवा Soda-bicarb. १ औ०, Tr Opii. १ औ०, मे भिगोई लिन्ट को रखते रहना चाहिये।

इस रोग के बाद इसके पुनराक्रमण से बचने के लिये मास, मछली तथा खाण्ड से बनी मद्यो, दालो चौकोलेट, कोको, तेज काफी, चाय, मिठाइयो, चटनियो, फलियो आदि का सेवन बहुत कम करते हुए अन्न, सब्जी (फलियों के बिना), अण्डे, फल, फलरस, दूध, पनीर, मक्खन, दही, तक्र, सागुदाना, अरारुट, खाण्ड, सूखे मेवे,

हलकी चाय, काफी आदि पर रहना चाहिये। भोजन की मात्रा मर्यादित रहनी चाहिये ओक्जेलेट प्रधान आहार भी नही लेने चाहिये। चिकनाई का सेवन भी कम करना चाहिये। कार्बोहाईड्रेट्स का सेवन इतना करना चाहिये जिससे भार न बढे। प्रोटीन भोजन भी ७५ ग्राम दैनिक से अधिक नही होना चाहिये। इस प्रकार सभी भोजनो के स्वल्प मात्रा मे लेने से रोगी इस रोग के पुनराक्रमण से बचा रहता है। हमारे दैनिक भोजन मे ६००-७०० मिलि० Purines होते ही है। अधिकतः ये मासाहार से आते है। यदि मासाहार को कम कर दिया जाय और दूसरे भोजनो को भी मर्यादा मे ही लिया जाये विशेषत दूध, सब्जी, फल पर ही रहा जाय जिससे भोजन मे Purines की दैनिक मात्रा २०० मिलि० से न बढने पाय तो भी इस रोग से बचा जा सकता है। इस प्रकार रोगी को चाहिये कि वह भोजन की मात्रा कम कर दे तथा पीने के जल की मात्रा को बढा दे या प्रतिदिन किसी बाजार मे मिलने वाले क्षारीय जल (Carlsbad, Vichy आदि Mineral Water) का Pot Citrate, Soda bi carb के सोल्यूशन का पान करते रहना चाहिए और मूत्र की मात्रा को २ लिटर से कम न होने देना चाहिये। महीने मे १-२ बार हल्की मृदु रेचक औषधि लेकर पेट को साफ कर लेना चाहिए।

**यूरिकाम्ल की निकासी को बढ़ाने वाली औषधियाँ** (Uricosuric Drugs)

(१) Probenecid (Benemid) :—पहले १ सप्ताह तक इस औषधि को .२५ ग्राम मात्रा मे दिन मे २ बार लेने और फिर .५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार सप्ताह तक भोजन बाद लेते रहने से यूरिकाम्ल की निकासी बढती है क्योकि इस औषधि के द्वारा वृक्को की (Tubules) मे से इसका पुनर्विलयन बन्द हो जाता है इसके साथ क्षारीय जल या Sodium Bicarbonate या Sodium Citrate का प्रयोग भी करते रहना चाहिये तथा जल का अधिक प्रयोग करना चाहिए। इस औषधि की चालू मात्रा (Maintenance Dose) ५ ग्राम से २ मिलि० दैनिक है।

(२) Sulphinpyrazone एक Pyrazolidine कम्पौण्ड (Anturan) इस औषधि को पहले ५० मिलि० मात्रा मे दिन मे ४ बार भोजन

बाद देते हुए या तीन बार भोजन बाद और १ बार सोने से पहले अधिक जल के साथ देते हुए धीरे-धीरे इसे २००-४०० मिलि० दैनिक मात्रा मे देते रहना चाहिए। इस औषधि का प्रयोग करते समय भी अधिक जल तथा Sod. bicarb. का प्रयोग रहना चाहिये ।

(३) Salicylate :—के ६०-६० ग्रेन दैनिक मात्रा में Soda Bicarb के साथ देने से भी यही प्रभाव होता है अर्थात् Tubules मे यूरिकाम्ल का पुनर्विलयन मन्द हो जाता है यद्यपि यह उपर्युक्त औषधियो से निर्बल औषधि है। इसका Probenecid या Sulphipyrazone के साथ-साथ प्रयोग नही करना चाहिये ।

इनमे से किसी औषधि को एक बार प्रारम्भ करके फिर उसे उचित मात्रा मे जारी रखना चाहिए। कभी-कभी ले लेने या बीच-बीच मे छोड़-छोडकर लेने से कोई विशेष लाभ नही होता क्योकि यूरिकाम्ल की निकासी गुर्दो से होती है अतः वे स्वस्थ होने चाहिए । इन औषधियो का हाजमे पर दुष्प्रभाव हो सकता है, ऐसा हो तो मात्रा कुछ कम कर देनी चाहिए।

## आयुर्वेद में वात रक्त रोग

चरक तथा सुश्रुत् दोनों ने (च० चि० २९, सु० चि० ५) कहा है कि आराम से रहने वाले जो धनीमानी पुरुष गुरु, स्निग्ध, उष्ण गुण भोजनों का जैसे जलज व आनूप मांस, खाण्ड से बनी मद्यो, दालो, फलियों का अति मात्रा में सेवन करते हैं, व्यायाम या शारीरिक श्रम नहीं करते, शरीर का शोधन भी नहीं करते या जब उनके शरीर पर किसी प्रकार का भारी अभिघात लग जाता है तो उनके रक्त में दोष या मल की वृद्धि हो जाती है। जन्म से ही या नाना प्रकोपक कारणों से शरीर में वायु के प्रकुपित रहने से रक्त में इस दोष की वृद्धि होती है। फिर जब सन्धियों में यह रक्तगत दोष अधिक मात्रा में संचित (संश्रित) हो जाता है तब उसके द्वारा वायु के मार्ग के अवरुद्ध हो जाने से उनमें दर्द होने लगता है। पहले तो हाथ पांव की छोटी संधियों में दोष का संचय होता एवं दर्द होता है। बाद में सारे शरीर में यह दोष व्याप्त हो जाता है। इस प्रकार क्योंकि वायु की विषमता से रक्त दूषित होता है और दूषित रक्त के द्वारा वायु के मार्ग में अवरोध हो जाने से यह दर्द होता है इसलिये इसे

"वातरक्त" रोग कहा जाता है। धनाढ्य लोगों का रोग होने से इसे 'आढय वात' भी कहा जाता है।

इसका अभिप्राय यही प्रतीत होता है कि पहले जन्म से या आगन्तु कारणों से धात्वीय परिपचन (Metabolism) के संचालक वायु में कोई विषमता आती है फिर धात्वीय परिपचन के मन्द हो जाने से रक्त में एक दोष या मल की वृद्धि हो जाती है। फिर उस दोष के कारण संधियो मे वायु के मार्ग या चेष्टा में अवरोध हो जाने से दर्द हो जाता है।

तीव्र रूप में यह पित्तवात प्रधान रोग कहाता है। इस अवस्था में रक्त तथा वात की प्रतिक्रिया होने से पांव के अंगूठे के बड़े जोड़ में किसी आघात के लगने के बाद तो दाह युक्त ताम्रवर्ण शोथ होता है जो हो-होकर फिर ठीक हो जाता है। रोग के जीर्ण हो जाने पर बहुधा पांव की सन्धियों में कभी-कभी हाथ की सन्धियों में कफ वात प्रकोप जनित शोथ होता है जो मन्द वेदना युक्त, शीत एवं सवर्ण होता है। सन्धि में वैकल्य होता है, त्वचा पर चाक वाली पिडिकायें भी हो सकती है।

इस रोग के गम्भीर रूप मे होने पर अन्नारुचि, कास, शिर दर्द, हृदय ग्रह, हिक्का, मोह या मूर्छा आदि उपद्रव भी हो सकते है। तीव्र रूप में इसे साध्य, १ वर्ष के पुराने हो जाने पर इसे याप्य और बहुत अधिक पुराना हो जाने तथा उपद्रवों के प्रकट हो जाने पर इसे असाध्य कहा गया है।

चिकित्सा

(१) रोगी को दूध, चावल या रोटी पर रखकर उसे अमृताक्वाथ के अनुपान से गुड़हरीतकी का सेवन कराने, या

(२) पिप्पलीवर्धमान का १ मास तक प्रयोग कराने से लाभ होता है ऐसा सुश्रुत का मत है।

आयुर्वेद ग्रन्थों में जौ, साठी, चावल, गेहूं, चना, मूंग, मोठ, दूध, मक्खन, पक्षीमांस आदि को इसके लिये पथ्य कहा है। आप्य तथा आनूप मांस, अण्डा, माष, कुलथी, फलियों, खाण्ड, मद्य, तेलों को अपथ्य कहा है।

रोग के पुराने हो जाने पर भी पंचकर्म चिकित्सा, गिलो के क्वाथ से शिलाजतु के तथा कैशोर गुग्गुल के सेवन को लाभदायक बताया गया है। चरक ने विशेष रूप में इसके लिये जीवनीय घृत का प्रतिपादन किया है, यद्यपि यह घृत सर्व वायु रोगों के लिये उपयोगी है।

Sulphasomidine (Elkosin) यह भी शीघ्र आन्तो में विलीन होकर मूत्र द्वारा निकल जाता है। Sulphafurazole (Gantrisan) Sulphamethızole (Uıolucosıl) ये सभी मूत्र मार्ग मे विद्यमान जीवाणु सक्रमण के लिए विशेष उपयोगी है। ये मूत्र मे बडे घुलनशील है। दूसरे जीवाणु सक्रमणो को भी दूर करते है। इनमे से पहले दोनो की प्रथम मात्रा २ ग्राम की होती है फिर १ ग्राम मात्रा इनकी ४ या ६ घ० पर २-३ दिन दी जाती है। तीसरी औषधि को १००-२०० मिलि० मात्रा मे दिन मे ५ बार पाच सात दिन तक दिया जाता है Sulphaguonidine, Succınyl Sulphathıazole (Sulpha suxıdine) Phthalyl Sulphathıazole (Sulphathalidıne, Thalazole) ये आत मे थोडे ही विलीन होते है। अत. आन्त्र गत जीवाणु सक्रमण के इनका विशेष प्रयोग होता है। इनमे से पिछले दो अधिक उपयोगी है। इनकी प्रथम मात्रा ३-४ ग्राम की देकर फिर २ ग्राम प्रति ४-६ घटो बाद दी जाती है। Phthalyl Sulphathıa-zole की दैनिक मात्रा ६ ग्राम से अधिक नही दी जाती। यह Chemothalıdıne Suspenıon के रूप मे भी मिलता है जिसके एक चम्मच मे १ ग्राम औषध होती है।

जिन Sulpha औषधियो का प्रभाव चिरस्थायी होता है अर्थात् जो Long Actıng कहलाती है वे निम्नलिखित है।

(१) Sulphamethoxypyrıdazıne (Lederkin, Medıcal), Sulphaphenazole (Orısul), Sulphadımethoxıne (Madrıbon), Sulphamethoxydıazine (Durenate) Sulphasomızole (Bıdızole) Sulphamethoxazole (Gantanol जो Sulphafurazole से मिलता जुलता कम्पौण्ड) इनकी ½ से १ ग्राम दैनिक मात्रा ५-७ दिन दी जाती है, Sulpha-somızole की ऐसी २ मात्रा प्रतिदिन दी जाती हैं। बारबार हो जाने वाले वृक्को के जीवाणु सक्रमण की रोकथाम के लिए इनका प्रयोग उपयोगी है। इनके साथ-साथ Streptomycin का प्रयोग भी किया जाय तो दोनों का गुण बढ जाता है। पित्त मार्ग मे E. Colı के कारण शोथ हो तो उसके लिए भी दीर्घ काल तक प्रभाव करने वाली Sulpha औषधिया दी जाती है।

Sulphacetamide शीघ्र शरीर से बाहर होनी वाली औषधि है पर मूत्र मार्ग मे जीवाणु सक्रमण के लिए तथा Trachoma के लिए नेत्र बिन्दु के रूप मे उपयोगी है।

Soluthiazole-Sulphadimidine-sodium, Sulphadiazine Sodium १-२ ग्राम की मात्रा मे शिरा द्वारा देने के लिए भी मिलते है।

Sulpha औषधि के प्रयोग से त्वचा पर Urticaria, Rashes Angeoneurotic Oedema, Crystalluria आदि उपद्रव कभी-कभी (५-१ प्र० श० मे) हो सकते है यदि जल अधिक पिलाया जाय तथा गोलियो को पर्याप्त Soda Bicarb. के साथ दिया जाय तो ये उपद्रव नही होते। इनसे बचने के लिए रोगी को ·५ ग्राम मात्रा देकर छः घटे तक प्रतीक्षा करनी चाहिये यदि इस अन्तर मे कोई उपद्रव न हो तो बेखटके उसे यह औषधि दे देनी चाहिए। व्रणो या जख्मो पर Sulpha का प्रयोग नही करना चाहिए। ऐसा करने के बाद रोगी के अन्दर विद्यमान उन जीवाणुओ मे Sulpha औषधियो के प्रति विरोध Resistance बढ जाता है अर्थात् फिर उस रोग पर ये औषधिया निरर्थक हो सकती है।

Penicillin (Fleming ने १९२८ मे इसका पता दिया १९४२ मे यह सुलभ हुआ) बहुत से Grampositive जीवाणुओ विशेषत: Cocci के लिए तथा कुछ एक Gram Negative जीवाणुओ की वृद्धि को रोकने तथा उन्हे नष्ट करने के लिए यह उत्तम औषधि है। सक्षेपत यह Streptococcus Pyogenes तथा Viridans, Diplococcus Pneumoniae, Neisseria Gonorrhoeal Neisseria Meningitidis, Spirochaetapallida, Staphylococci (Non Penillcilinase Producing) Clostridium Tetani, Corynebacterium Diphtheriae, Proteus Vulguris जीवाणुओ के प्रतिकार के लिए प्रयुक्त होता है।

Penicillin के भेद :

(क) Benzyl Penicillin (Penicillin G) के ३ लाख Units को मास द्वारा १२-१२ घ० पर दे दिया जाय तो इसका न्यूनाधिक प्रभाव २४ घ० बना रहता है। तीव्र रोग मे १ लाख यूनिट मात्रा

मे इसे ४-४ घटे बाद देते रहना चाहिए या १० लाख यूनिट दिन मे २ बार दे।

(ख) Repository Penicillin, Procaine Penicillin के ३ लाख के साथ १ लाख यूनिट्स Soluble Penicillin के मिले हुए मिलते है। इसके एक इजेक्शन का प्रभाव २४ घटे रहता है। तीव्र रोग मे इसे दिन मे दो बार देते है। एक वर्ष से छोटे शिशु को १ लाख, २ वर्ष से छोटे को २ लाख तथा ३-४ वर्ष तक की आयु के बालक की इन सब Penicillins की मात्रा ३ लाख दैनिक की होती है।

(ग) Fortified procaine Penicillin जिसमे कोई Antigen, Polydin या Omnadin आदि मिले होते है (Omnacillin, Seclopen आदि) इसका प्रभाव भी उपर्युक्त औषधियो के समान है जिन्हे साधारण Penicillin कुछ प्रतिकूल होती है उनके लिए यह उपयोगी है।

(घ) Methicillin या Sodium Methicillin या Dimethoxy-phenyl Penicillin (१९६०) (Celbenin, Staphcillin, Dimocillin के नाम से मिलता है) ऐसे Staphylococci जिनमे से Penicillinase के उत्पन्न हो जाने से Penicillin निष्क्रिय हो गई है इसका १-२ ग्राम मात्रा मे ६-६ घटे बाद मांस द्वारा प्रयोग करना चाहिए। Penicillin की अपेक्षा यह निर्बल औषधि है। मास द्वारा देने मे कुछ कष्टप्रद होती है इसलिए स्थान बदल-बदल-कर देनी चाहिए। तीव्र रोग मे N. Saline या ५ प्रतिशत ग्लूकोज सोल्यूशन मे मिलाकर शिरा द्वारा बून्द-बून्द करके २४ घटे में ८-१० ग्राम मात्रा मे भी दी जाती है।

Isoxazolyl Penicillin या Oxacillin (Prostaphlin, Registopen) तथा Cloxacillin या Chlorphenyl Isoxazolyl Penicillin (Orbenin) ये दोनो अम्ल से नष्ट नही होते अतः इन्हे मुख के द्वारा दिया जा सकता है तथा ये दोनों उन Staphylococci के लिये जिनमे Penicillin G के प्रति प्रतिरोध (Resistance) उत्पन्न हो गया है प्रयुक्त होते है। इन्हे ·५ ग्राम मात्रा में खाली पेट दिन रात मे ४-६ बार दिया जाता है।

(ङ) Phenoxymethyl Penicillin या Penicillin V. आमाशय मे विद्यमान अम्ल से प्रभावित नही होती। इसकी १२५-२५० मिलि० की गोलियाँ मिलती है। २४ घटे मे इसे १ ग्राम मात्रा मे ३-४ बार बांटकर मुख से दिया जाता है (१ मिलि०=१६०० यूनिट्स १२५ मिलि०=२ लाख यूनिट्स) मृदुरोग मे ही इन्हे दिया जाता है। तीव्र रोग मे इजेक्शन द्वारा ही Penicillin G. का देना ठीक है। बालक मे इससे अधिक मात्रा तथा शिशु मे इसकी चोथाई मात्रा दी जाती है।

Phenethicillin या Phenoxyethyl Penicillin (Broxil, Dareil, Syncillin, Alpen, Chemipen या Penicillin B) यह भी उपर्युक्त Penicillin V, के समान है उसी मात्रा मे दी जाती है अर्थात् २५० मिलि० मात्रा मे दिन मे ४ बार मुख से दी जाती है। Propicillin Phenoxypropyl Penicillin (Brocillin, Ultrapen) की १२५-२५० की गोलियाँ मिलती है तथा उपर्युक्त गोलियो के समान मुख से खाली पेट दी जाती है। इन सब की बुरी प्रतिक्रिया बहुत कम देखने मे आती है।

(च) Ampicillin (Penbritin) की मुख से दी जाने वाली गोलिया २५० मिलि० की मिलती है जो १ ग्राम दैनिक मात्रा मे दी जाती हैं। Gram Positive जीवाणुओ के अतिरिक्त H Influenzae, Salmonella पर भी इसका विनाशक प्रभाव होता है। Staphylococci के लिये भी ये विनाशक है परन्तु Penicillinase उत्पन्न करने वालो के लिये यह उपयोगी नही है। इनका क्षेत्र Spectrum उपर्युक्त मौखिक गोलियो से अधिक विस्तृत है। Shigella किस्म के कुछ जीवाणुओ के लिए भी यह घातक है। पुरानी खांसी Bronciectasis, Lung Abscess के लिये भी उपयोगी है।

(छ) Benzathine Penicillin (Penidure, Bicillin) Long Acting Penicillin के इजेक्शन मिलते है जिनमे Benzathine Penicillin ६ लाख यूनिट्स Proc. Penicillin+Pot Penicillin ३-३ लाख यूनिट्स होते है। इसके एक इजेक्शन

का प्रभाव २ सप्ताह तक रहता है। Benzathine Tablets जिनमे २ लाख Units इसके होते है, मिलती है। ६-६ घटे बाद १ गोली पर्याप्त है। इसका Suspension भी मिलता है। इसके एक छोटे चम्मच मे ३ लाख Units इसके होते है जिसे ६-६ घट वाद देना पर्याप्त है।

सधिक ज्वर या Rheumatic fever तीव्र या चिरस्थायी रूप मे हो तो १० वर्ष की आयु या इसके ऊपर की आयु के बालक को इसकी ६-१२ लाख की १ मात्रा मांस द्वारा दी हुई १० दिन के लिये पर्याप्त होती है। आधी मात्रा एक ओर और आधी मात्रा दूसरी ओर मास मे दे देनी चाहिए। अथवा इसकी २ लाख यूनिट्स की १ गोली दिन मे २ बार मुख से दे देनी चाहिए। साधारणत: Penicillin का प्रयोग ७-१० दिन तक करना पर्याप्त होता है। Aerosol ½—१ लाख यूनिट्स को ½—१ सी० सी० जल मे मिलाकर Nebulizer के द्वारा श्वास मार्ग मे छिड़का जाता है। पुरानी खासी तथा Bronchiectasis मे इससे लाभ होता है।

Penicillin के उपद्रव—कुछ एक को Penicillin अनुकूल न होकर उपद्रवकारी होती है Anaphylactic Shock सबसे प्रबल उपद्रव है इसके लिये तुरन्त Adrenaline का इजेक्शन अथवा Hydrocortisone या Decadron का मास या शिरा द्वारा दे देना उत्तम उपाय है। पहले पता लगा लेना चाहिये कि रोगी को पेनिसिलिन व्रत प्रतिकल तो नही होता। प्रतिकूल हो तो Erythromycin का प्रयोग करना चाहिये।

(३) Streptomycin :—यह औषध जिसका पता १९४४ मे Walksman ने दिया Gram Positive cocci के लिये भी उपयोगी है पर विशेषत: Gram Negative तथा Tubercular Bacilli के लिये घातक है। तीव्र शोथ तथा पूय भाव के लिये इसे Penicillin के साथ मिलाकर तथा क्षय रोग जीवाणु के लिये इसे १ ग्राम दैनिक मात्रा में I N H. या P.A.S या इन दोनो के प्रयोग के साथ मांस द्वारा दिया जाता है। इस रोग के नाना रूपो के लिये इसे १ ग्राम मात्रा मे प्रतिदिन या एक दिन छोड़कर उपर्युक्त किसी दूसरी औषधि के साथ दिया जाता है। इसका अकेला प्रयोग करने से ३ महीने के

अन्दर-अन्दर ही क्षय जीवाणुओं पर इसका प्रभाव नष्ट होने लग जाता है। बच्चे के प्रति पौण्ड भार के पीछे १० मिलि० मात्रा में १२-१२ घटे पर इसे मास द्वारा दिया जाता है। रोग मृदु हो तो ५ मिलि० प्रति पौण्ड ही पर्याप्त है। मूत्र मार्ग मे जो संक्रमण हो अर्थात् E Coli, Aerobacter Aerogenes, Proteus Vulgaris आदि का सक्रमण हो तो ½ ग्राम मात्रा मे इसे ६-६ घ० पर ५ दिन देने से आराम आ जाता है पर मूत्र को क्षारीय रखने का यत्न करना चाहिये। इन रोगो के अतिरिक्त जैसे ऊपर कहा है Pneumococci, Pneumobacilli, Streptococci, H. Influenzae, Staphylococci के लिये भी यह घातक औषधि है। Dysentery Bacilli तथा Salmonella के लिये इसे ५ ग्राम मात्रा मे ६-६ घ० पर मुख से भी दिया जाता है। क्षय रोग जनित Meningitis मे २५-५० मिलि० औषधि को १० सी० सी० सेलाइन मे मिला Intrathecally १ बार प्रतिदिन दिया जाता है। Plague के लिये भी यह उत्तम औषधि है।

**उपद्रव** :—Side Effects :—इस औषधि को १ ग्राम दैनिक की अपेक्षा बड़ी मात्रा मे कुछ काल दिया जाए तो इससे कुछ दुर्लक्षण होने लगते हैं अथवा इसे १ ग्राम मात्रा मे ३ महीने से अधिक समय के लिये दिया जाए तो भी दुर्लक्षण हो सकते है। Vestibule पर दुष्प्रभाव होकर कर्णघोष Tinnitus वा शिरोभ्रम Vertigo का लक्षण हो सकता है। ऐसा होने पर इस औषधि का प्रयोग कुछ काल के लिये रोक देना चाहिये। Dihydrostreptomycin के देने से यह दुर्लक्षण प्राय नही होता। पर उसके कुछ काल प्रयोग के बाद आठवी मस्तिष्क नाडी पर दुष्प्रभाव होकर बधिरता का लक्षण हो सकता है। अत. उसका प्रयोग भी निश्शक होकर नही किया जा सकता। (२) इसके कारण मुखछिद्र के आसपास चिमचिमाहट या सुप्ति (Paraesthesia, Numbness) का उपद्रव भी हो सकता है। (३) इसके प्रयोग से Allergy के लक्षण अर्थात् Dermatitis, Urticaria (शीतपित्त) Angioneurotic Oedema (उदर्द) के लक्षण भी हो सकते है। (४) रक्तभार गिरने का लक्षण भी हो सकता है। इनकी रोकथाम Antihistamine औषधियो द्वारा की जा सकती है।

(४) Tetracycline **औषधियां** :—ये सभी जीवाणुवृद्धिरोधक Bacteriostatic हैं।

(क) Oxytetracycline Dihydrate (Terramycin) १९५०, ·२५ या ·५ ग्रामकी मात्रा के इसके कैप्स्यूल ६-६ घटे बाद मुख द्वारा दिये जाते हैं। मास द्वारा ·२-·५ ग्राम मात्रा Terramycin Injection की २४ घ० मे एक बार दी जाती है या १ ग्राम मात्रा ६-६ घटे बाद दी जाती है। शिरा द्वारा ५ ग्राम मात्रा १२-१२ घंटे बाद दी जाती है (१-३ ग्राम दैनिक मात्रा)। इसके शर्बत या Pediatric Drops मिलते है। बालक को ३-५ मिलि० मात्रा प्रति पौड भार के पीछे ६-६ घटे पर दी जाती है। रोग मृदु हो तो १-२ मिलि० की मात्रा प्रति पौड भार के पीछे ६-६ घटे पर दी जाती है। (प्रति किलो भार के पीछे १०-३० मिलि० दैनिक मात्रा)

(ख) Chlortetracycline Hydrochloride (Aureomycin १९४८) ·२५ या ·५ ग्राम कैप्स्यूल ६-६ घंटे पर मुख द्वारा या १०० मिलि० मात्रा ८-८ घट बाद या ५०० मिलि० मात्रा को १२-१२ घटे या २४ घटे बाद शिरा द्वारा दिया जाता है।

(ग) Tetracycline Hydrochloride (Achiomycin, Polycycline, Panmycin, Hostacycline, Subamycin १९५२) ·२५ या ·५ ग्राम कैप्स्यूल ६-६ घटे बाद या ·५ ग्राम शिरा द्वारा १२-१२ घटे पर या १ ग्राम मात्रा को ८-८ घ० पर मास द्वारा दिया जाता है। बालक के तीव्र रोग मे ३-५ मिलि० प्र० पौ०, मृदु रोग में १-२ मिलि० मात्रा प्र० पौ० भार के पीछे ६-६ घटे पर दी जाती है। साधारणत. २-६ वर्ष की आयु के बालक के लिये इन सब की दैनिक मात्रा ११०, ६-१० वर्ष की आयु के बालक की २०० मिलि० है।

(घ) Demethyl Chlortetracycline (Ledermycin, Declomycin १९५९) १५० मिलि० कैप्स्यूल ६-६ घटे पर दिये जाते है।

(ङ) Pyrrolidinomethyl Tetracycline (Reverin) २७५ मिलि० १० सी०सी० का एम्पयूल मिलता है जिसे शिरा द्वारा २४ घटे मे १ बार दिया जाता है। इजेक्शन धीरे-धीरे देना चाहिये।

(च) Methacycline (Rondomycin) को H. Influenzae के लिये हितकर कहा जाता है। ये छहों औषधियां प्रबल तथा व्यापक जीवाणुरोधक हैं अत: Gram positive जीवाणुओ जैसे Pneumo-

cocci, Streptococci Staphylococci आदि की वृद्धि को रोकने के लिये लाभदायक है साथ ही अनेक Gram Negative जीवाणुओ जैसे E. Colı, Salmonella, Shigella, Meningococci, Gonococcı आदि के लिये भी प्रयुक्त होती हैं। इनके अतिरिक्त ये Bacıllary Dysentery, Whooping Cough तथा Amaebiasıs के लिये भी अच्छे जीवाणु रोधक है। मूत्र मार्ग मे सक्रमण के कारणभूत Proteus, B. Colı, A. Aerogenes जीवाणुओ की वृद्धि को रोकते हैं। H Influenzae के लिये भी ये औषधिया लाभदायक होती है। कुछ Vıruses के लिये भी ये लाभदायक है। Venereal Diseases के लिये, पुरानी खासी के लिये तथा नेत्र रोगो के लिये भी ये उपयोगी है।

**उपद्रव :**—इन औषधियो से दुर्लक्षण कम ही होते है। कभी-कभी अरुचि, वमन, अतिसार, Glossitis, Stomatıtis, Prurıtus के दुर्लक्षण होते हैं। गर्भिणी तथा शिशु को ये औषधिया न देनी चाहिये। Tetıacyclın Hyd. इन सबमे सबसे अधिक निरुपद्रव औपधि है। दूध के साथ इन्हें दिया जाय तो उपद्रवो से बचा जा सकता है।

(५) Chloramphenıcol (Chloromycetin, Enteromycetin, १९४६ मे P. R Burkholder ने इसका पता दिया, १९४८ मे Woodward तथा १९५० मे Smodel ने इसे Typhoıd नामक ज्वरो के लिये उपयोगी बताया) पहले इसे प्रकृति मे से लिया जाता था अब इसे कृत्रिम तौर से लेबोरेटरी मे बनाया जाता है। यह विशेषत Bacterıostatıc तथा साधारणत· Bactericidal दोनो प्रकार का जीवाणु नाशक द्रव्य है। यह Gram negatıve जीवाणुओं के लिये बड़ा उपयोगी है विशेषत Salmonella Typhi, Salmonellae, E Coli, Bact Aerogenes, H. Influenzae, Dysentery Bacilli, E. Hıstolytıca. H. Pertussıs, Proteus Morgagni तथा Vulgarıs आदि-आदि के लिए। मूत्रगत जीवाणुओ के लिये भी यह घातक होता है। ऐसे Staphylococcı जो Resıstant है उनके लिये भी यह घातक है।

**आन्त्रिक ज्वर :**—Typhoıd Fever या Para Typhoıd Fever के लिये इसे २५-३० मिलि० प्रति किलो दैनिक के हिसाब से अर्थात् लगभग १½-२

ग्राम दैनिक मात्रा के हिसाब से इसे ६ भागो में बांट के दिया जाता है। अर्थात् २५० मिलि० के कैप्स्यूल्स ४-४ घटे पर छ बार या ·५ ग्राम कैप्स्यूल्स ६-६ घटे बाद ४ बार तब तक दिये जाते है जब तक ज्वर न उतर जाय जैसे कि वह तीन-चार दिन मे उतर जाता है। वह २४ घ० उतरा रहे तब इसे एक-एक कैप्स्यूल की मात्रा मे २४ घटे मे ४ बार एक सप्ताह दिया जाता है। रोगी अधिक बीमार हो तो इसे २५०-५०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा या शिरा द्वारा ६-६ घटे पर दिया जाता है। बालक को उसके प्रति किलो भार के पीछे इसे ६ से १० मिलि मात्रा मे ६-६ घटे बाद दिया जाता है। यदि रोग मृदु हो तो प्रति किलो भार के पीछे २-४ मिलि० मात्रा के हिसाब से प्रति छ घटे पर दिया जाता है। इस प्रकार लगभग १००-१५५ मिलिग्राम मात्रा मे दिन मे ४ बार इसे दिया जाता है। रोगी के अन्दर Immune Bodies एक सप्ताह के बाद उत्पन्न होते हैं परन्तु इस औषधि के दे देने पर वे उत्पन्न नही हो पाते अतएव बहुत से रोगियो मे इस ज्वर का पुनराक्रमण Relapse हो जाता है। उसकी रोकथाम के लिये इस औषधि के साथ-साथ Prednisone का भी प्रयोग करते रहना चाहिये ऐसा करने से रोगी का ज्वर भी शीघ्र उतर जाता है ज्वर का पुनराक्रमण भी नही होता।

**उपद्रव**—अरुचि, वमन, क्षुधानाश, अतिसार, मानसिक विषाद (Depression) Bone Marrow Depression अर्थात् Leucopenia, Granulocytopenia, Purpura, Anaemia आदि दुर्लक्षण हो सकते हैं अत इसे बडी मात्रा मे अधिक दिन नही देना चाहिए। जिस किसी मे इस औषध के लिए पहले से ही असात्म्यता होती है उन्हे यह औषधि नही देनी चाहिए।

(६) Erythromycin (Erythrocin, Ilotycin Ilosone १९५२) Streptomyces Erythreus मे से तैयार किया जाता है, जिनको Penicillin अनुकूल नही होता उनमे Gram Positive Cocci के लिए इसका प्रयोग होता है पर ऐसे Staphylococci जिनमे Penicillin के लिए हठ उत्पन्न हो गया है एवं उससे जो नही मरते उनके लिए इसका प्रयोग विशेषत. किया जाता है। Gram Negative Cocci, Corynebacterium Diphtheriae, Hemophilus Influenzae, H. Pertussis के लिए भी यह घातक है। बहुधा इसका प्रयोग Entamaeba Histolytica, Tetanus Bacilli, Ulcerative colitis के लिये भी लाभदायक पाया

हुए जीवाणुओ को नष्ट करके उनकी होने वाली बृद्धि को रोक देते है। इस प्रकार यह जीवाणु रोधक (Bacteriostatic) औषधि है। जीवाणु वृद्धि के बँद हो जाने से ज्वर, शोष, अन्नारोचक आदि लक्षण शान्त होने लगते है। परन्तु फुफ्फुस आदि के क्षत हुए प्रदेश का रोहण या पूरण तो शरीर की अपनी शक्ति के द्वारा ही होता है, जो विश्राम, खुली हवा, तथा पौष्टिक भोजन के द्वारा बढती है, अर्थात् यह औषधि विश्राम चिकित्सा या सेनिटोरियम चिकित्सा की सहायक होती है।

तीव्र तथा प्रारम्भिक रूप मे विद्यमान क्षय रोग (Acute या Sub-acute रूप मे विद्यमान Caseous या Tuberculous Pneumonia, Broncho Pneumonia) के लिये यह औषधि विशेष लाभदायक होती है। क्योकि इस रूप मे रुग्ण प्रदेश की रक्तवाहिनिया अभी अवरुद्ध (Thrombosed) नही होती जिससे यह औषधि जीवाणु ग्रस्त प्रदेश तक भली प्रकार पहुच जाती है। परन्तु जब फुफ्फुस का एक बडा प्रदेश मृत (Necrosed) हो जाय, उसमे Vascular Thrombosis हो गया हो अथवा वहा गुहाभाव (Cavitation) हो गया हो तो वहा रक्तवाहिनियो द्वारा जब यह औषधि पहुच ही नही पाती तो इससे लाभ की आशा नही की जा सकती। फुफ्फुस के अन्दर हुए मरण (Necrosis तथा Cavitation) को तो विश्राम चिकित्सा से ही आराम आ सकता है। इसी प्रकार Fibrosis तथा Emphysema से युक्त फुफ्फुस क्षय रोग मे भी इससे कोई स्थायी लाभ नही हो सकता तथापि तीव्र क्षय रोग (Acute Exudative Tuberculosis) के लिये यह एक उत्तम औषधि है अस्थियो, संधियो, मूत्रमार्ग, लसीका ग्रन्थियो, आत, कही पर भी क्षय रोग हो इससे लाभ होता है। इसके १ ग्राम की दैनिक मात्रा मे मास द्वारा देने से ज्वर हलका ही हो तो वह तीन-चार दिन मे शान्त हो जाता है। ज्वर आदि लक्षण कुछ अधिक उग्र रूप मे हो तो इस औषधि के एक-दो सप्ताह के प्रयोग के बाद वे शान्त हो जाते है। फुफ्फुस मे उत्पन्न हुआ शोथ शीध्र शान्त हो जाता है, तथा क्षत हुआ प्रदेश यदि छोटा ही हो तो वह भी भरने लगता है तो भी इस औषधि के कार्य करने की एक सीमा है। उससे आगे इसके द्वारा सफलता नही मिलती। इस प्रकार इस औषधि को दैनिक १ ग्राम की मात्रा मे १½ या २ मास तक देने के बाद फुफ्फुस का रुग्ण प्रदेश X-Ray द्वारा देखने पर पर्याप्त साफ हुआ पाया जाता है। रोग के लक्षणो के शान्त हो जाने पर अथवा १½-२ मास के बाद जब फुफ्फुस के क्षत प्रदेश का रोहण प्रारम्भ हो

जाता है तब इसे सप्ताह मे ३ बार अर्थात् एक-एक दिन छोड़कर देना चाहिये एक बार मे ५-६ मास तक ही इसे जारी रखना चाहिये। यह औषधि मस्तिष्क की अष्टम नाडी (Eighth Nerve) के लिये कुछ विषैली है जिससे विशेषतः उसकी Vestibular Branch पर विषैला प्रभाव होकर शिरोभ्रम (Vertigo) का उपद्रव विशेषतः खड़े होने पर लगता है या सहसा किसी चेष्टा करने पर सिर चकरा जाता है। अत बाद मे इसे सप्ताह मे ३ बार ही देना चाहिये। इसके लेने के तुरन्त बाद मुख के आसपास के प्रदेश मे सुप्ति की प्रतीति होती है उसकी परवाह न करनी चाहिये। ४० वर्ष से ऊपर के व्यक्तियो को रोग मृदु रूप मे हो तो इस औषधि का प्रयोग प्रारम्भ से ही सप्ताह मे तीन बार करना चाहिये प्राय· ३ महीने से अधिक समय के लिये इसे प्रयोग मे नही लाया जाता। Streptomycin आधा ग्राम तथा Dihydrostreptomycin आधा ग्राम मिलाकर बनाई गई दवाई (Comycin या Ambistryn Squibb, Duplomycin Pfizer) का प्रयोग करने से उपद्रव कम होते है। Dihydrostreptomycin का दुष्प्रभाव श्रवण नाडी (आठवी की Cochlear शाखा) पर विशेष होता है जिससे वधिरता का लक्षण हो सकता है। अत उसका अकेला प्रयोग भी अधिक नही किया जा सकता। जब थूक मे क्षय जीवाणु मिलना बन्द हो जाए तो इस औषधि का प्रयोग भी बन्द कर देना चाहिये। इस औषधि से शिरोभ्रम हो तो Stemetil देना चाहिये। दूसरा कोई Allergy सम्बन्धी लक्षण हो तो Corticosteroid का प्रयोग करके भी देखना चाहिये।

(२) Para Amino salicylic Acid or Sodium Amino Salicylate (P A S) पहले-पहल जर्मनी मे Lehman ने १९४६ मे इस औषधि को क्षय रोग के लिये उपयोगी बतलाया था। वस्तुत यह क्षय रोग विनाशक एक मृदु एव निरुपद्रव औषधि है। यह भी रक्त द्वारा क्षत प्रदेश मे पहुचकर जीवाणु वृद्धि को रोकने (Bacteriostasis) का कार्य करती है। इसके दो सप्ताह तक प्रयोग से क्षय रोगी के ज्वर, कास, बलगम तथा बढा हुआ Blood Sedimentation Rate सभी घट जाते हैं तथा एक मास बाद रोगी की अवस्था पर्याप्त सुधर जाती है।

मुख द्वारा यह औषधि भोजन बाद दी जाती है तथा खाने के बाद आधे घण्टे मे ही यह सम्पूर्ण रक्त मे व्याप्त हो जाती है तथा खाने के तीन घण्टे बाद मूत्र द्वारा बहुत कुछ शरीर से निकल जाती है। रक्त मे इसकी मात्रा हर समय बनी रहे और जीवाणु नष्ट होते रहे, इस उद्देश्य से प्रति चार घण्टे के

बाद दिन मे चार-पाच बार इस औषधि के Sodium या Calcium के Salt का प्रयोग किया जाता है। प्राय Strepromycın के सहायक रूप मे ही इसके साथ-साथ इसका प्रयोग किया जाता है। Streptomycın का अकेले ही प्रयोग चार मास तक प्रतिदिन किया जाय तो क्षय जीवाणु इतने हठी या धृष्ट हो जाते है कि उन पर फिर इस औषधि का प्रभाव ही नही होता। इस दोष के निवारण के लिये Streptomycın को १½, २ मास तक प्रति दिन देने के बाद फिर सप्ताह मे २-३ बार ही दिया जाता है तथा P A S. (Pas Dumex Granules, Amınacyl calcıum Pas amınacyl Sodıum pas tab ·५ ग्राम, Parasilındon tab Indopharma, Benzacyl) नामक इस औषधि को पहले पाच छ ग्राम दैनिक मात्रा मे और फिर क्रमशः उसे बढाते हुए १०-१५ या १६ या २० ग्राम दैनिक मात्रा तक पहुचा दिया जाता है। दैनिक मात्रा को बार-बार चार भागो मे विभक्त करके ३-४-५ ग्राम की मात्रा मे (Rıce paper cachets मे) प्रात ९ से साय ९ बजे तक चार बार करके भोजन के बाद दिया जाता है। Streptomycın को जब सप्ताह मे तीन बार कर दिया जाता है तब भी इस औषधि को प्रतिदिन जारी रक्खा जाता है। इसकी जो मात्रा अरुचिकारक हो वह अधिक समझनी चाहिये। केवल इसी औषधि का प्रयोग १½, २ मास के बाद भी जारी रक्खा जाय तो भी क्षय जीवाणु हठी हो जाते है। यद्यपि Streptom के समान यह Resıstance स्थायी नही होती परन्तु दोनो औषधियो का साथ-साथ प्रयोग करने से क्षय जीवाणु शीघ्र हठी नही होते प्रत्युत बहुत देर के बाद हठी होते है तथा रोगी की अवस्था मे सुधार भी अधिक शीघ्रता से होता है। बालक के प्रति किलो भार के पीछे आधा ग्राम इसकी दैनिक मात्रा होती है। Isonıazıd के साथ इसे प्रतिदिन ५ ग्राम मात्रा मे दो बार देना ही पर्याप्त होता है। इसके बुरे स्वाद को छिपाने के लिये इसे Dragees, Cachets आदि रूपो मे दिया जाता है। इस औषधि का दुष्प्रभाव आमाशय पर पड सकता है जिससे अरुचि या वमन या Toxıc hepatıtıs के दुर्लक्षण हो सकते है। ऐसा होने लगे तो इसकी मात्रा कुछ कम कर देनी चाहिये।

(३) Isonicotınıc Acıd Hydrazıde (Nydrazıd Squibb, Tıbizıde, Isonex Pfizer, Pulmızıde Anglofrench, Marsılıd, Pelazıd glaxo)—इस औषधि का प्रयोग पहले-पहल १९५२ मे हुआ। यह औषधि भी क्षय जीवाणु के लिये घातक (Bactericidal) है। यह P.A.S. से

अधिक प्रबल तथा Stieptomycin के तुल्य बल वाली औषधि मानी जाती है। खाने के आधे घण्टे के अन्दर यह रक्त मे, Cerebrospinal Fluid तथा Pleural Exudation मे फैल जाती है। Macrophages मे भी जिनमे जीवाणु बन्द होते है यह औषधि पहुच जाती है। केवल इसके प्रयोग से भी लाभ होता है। परन्तु तीन माम बाद क्षय जीवाणु हठी (Resistant) हो सकते है। जब Strepromycin या P A S इसमे से किसी के साथ-साथ इसका प्रयोग जारी रक्खा जाता है तो इस सहयोग के (Synergistic) रूप मे १८ से २४ मास तक निश्चिन्त होकर इसका प्रयोग कर सकते है। क्योकि फिर यह दुष्परिणाम शीघ्र न होकर देर बाद होता है। रोगी के प्रति किलोग्राम भार के पीछे इस औषधि की १० मिलिग्राम दैनिक मात्रा दी जाती है। इस हिसाब से युवक के लिये लगभग २००-३०० मिलिग्राम की इसकी दैनिक मात्रा होती है। जिसे दो या तीन भागो मे विभक्त करके ८-८ घटो के अन्तर से देते है। दो-तीन सप्ताह देने से ज्वर, अन्नारोचक, कास, बलगम, अशक्ति आदि लक्षण शान्त हो जाते है। एक से ४ मास मे थूक मे जीवाणु नही रहते साथ ही १ ग्राम Stieptomycin को दो बार करके प्रात साय प्रतिदिन मास द्वारा दिया जाता है। इस प्रकार Isoniazid एक उत्तम सहायक (Adjuvant) औषधि है। इसके साथ Strepotmycin को लगभग तीन महीनो तक निश्चिन्त होकर दे सकते है। क्योकि इसके साथ देने से भी क्षय जीवाणु के हठी कीटाणु (Resistant Strains) शीध्र उत्पन्न नही होते। जीर्ण क्षय रोग मे Isoniazid से विशेष लाभ नही दीखता। तीव्र क्षय रोग मे अर्थात् Miliary Tuberculosis मे विशेष लाभ होता है। इसीलिये क्षय रोग जनित Meningitis मे विशेष उपयोगी है। प्रति किलोग्राम भार के पीछे इस अवस्था मे इसकी १० मिलि० दैनिक मात्रा है। इस औषधि से कोई विशेष दुष्प्रभाव नही होता। बहुत कम अवस्थाओ मे इसका प्रभाव Peripheral Nerves पर कुछ बुरा हो सकता है, जबकि इसे २०० मिलि० दैनिक से अधिक मात्रा मे चिरकाल तक दिया जाता है। इसी प्रकार मानसिक विक्षोभ शीलता का दुर्लक्षण भी हो सकता है। क्योकि यह मस्तिष्क मे Pyridoxine को कम करती है अतः तब Pyridoxine का प्रयोग करने से यह दुर्लक्षण शात हो जाता है जिसे २५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन दिया जा सकता है।

(४) Cortisone Therapy.—Prednisolone के शोथ शामक ((Anti-inflammatory) होने से इसके १० मिलि० के दिन मे २ बार १,

१½ मास तक उपर्युक्त औषधियों के साथ देने से तीव्र (Fulminating) रोगी को और भी शीघ्र लाभ होने लगता है तथा इनके दुर्लक्षण भी नही होते तथा Corticotrophin के ३० यूनिट मात्रा मे दो सप्ताह मे एक बार देने से भी इसी प्रकार लाभ होता। ये रुग्ण अग मे शोथ को अर्थात् Collagen की वृद्धि को या Fibrosis को रोक के उपकारी होते है ऐसा प्रतीत होता है। विशेषत रोग Pleura मे हो या meninges मे होतो उनमे हुए शोथ को ये शान्त कर देते है। परन्तु इनका लगातार प्रयोग हानि कारक हो सकता है।

(५) Thiosemicarbazone, Thiacetazone, Siocarbazone Thizone भी १०-२५ मिलि० दैनिक मात्रा मे इस जीवाणु की वृद्धि को रोकती है।

**उरःक्षय रोग की जीवाणु नाशक चिकित्सा:**—(Chemotherapy for Pulmonary T.B.)

पहले उर क्षय रोगी को Streptomycin (या Hydrostreptomycin) १ ग्राम मात्रा मे मास द्वारा, P A S ४-५ ग्राम मात्रा मे ४ बार तथा Isoniazid १०० मिलि० मात्रा मे २ बार मुख द्वारा प्रति दिन दे दिये जाते है। इनके देने से पहले रोगी का थूक प्रयोगशाला मे इस जाच के लिए भेज दिया जाता है कि इनमे से कोई ऐसी औषधि तो नही जिसका उसकी थूक मे पाये जाने वाले क्षय जीवाणुओ पर प्रभाव ही न हो, (Drug Sensitivity की परीक्षा) उदाहरणत सम्भव है कि रोगी के जीवाणुओ मे इनमे से किसी जैसे Isoniazid के लिए प्रतिरोधक शक्ति हो ऐसी अवस्था मे यदि रोगी को P.A.S नहीं दिया जाता है तो रोगी के जीवाणुओ मे Streptomycin के लिए भी ३ मास बाद प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न हो सकती है। अतः ३ महीने तक जब तक कि प्रयोगशाला का परिणाम मिलता है तीनों औषधियो का साथ-साय प्रयोग जारी रखा जाता है क्योकि यदि कोई रोगी इनमें से किसी एक औषधि का ही सेवन करता है तो कुछ काल बाद उसके जीवाणु इस औषधि के प्रति हठी हो जाते है और उन हठी जीवाणुओ से फिर जिन व्यक्तियो मे इस रोग का सक्रमण होता है उन पर भी उस औषधि का कोई प्रभाव नही रहता। इस प्रकार केवल एक औषधि का सेवन करना अपने लिए ही नही दूसरो के लिये भी खतरे का कारण हो जाता है। तीन मास बाद यदि यह पता लगता है कि रोगी के जीवाणुओ पर तीनो औषधियो का प्रभाव है तब आगे के लिए रोगी को Isoniazid १०० मिलि० दिन मे २ बार, P A S. ५ ग्राम दिन में दो बार पर ही रखा जाता है। इतनी P A S. की मात्रा से रोग जीवाणुओ मे Isoniazid के विपरीत प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न नही होती

केवल इन दो औषधियों के देते रहने से ही ९० प्र० श० रोगी ठीक हो सकते है। परन्तु यदि थूक की परीक्षा करने पर पता लगे कि उसमे क्षय जीवाणु अब भी है तथा X-Ray परीक्षा से पता लगे कि फुफ्फुस मे गुहा अब भी है तो Streptomycin का १ ग्राम की मात्रा मे शेष दोनो औषधियो की उपर्युक्त मात्रा के साथ प्रयोग जारी रखना चाहिए। PAS की मात्रा कम की जा सकती है, क्योकि Isoniazid के कारण जीवाणु Streptomycin के विपरीत हठी नही बन सकते। इस चिकित्सा के ६ मास बाकायदा जारी रखने से बहुधा थूक मे यह जीवाणु लुप्त हो जाता है तथा फुफ्फुस गुहा भी ठीक हो जाती है ६ मास की चिकित्सा के बाद भी जीवाणु मिलें तो उन्हे हठी (Resistant) समझना चाहिए। Streptomycin के अति प्रयोग से शिरोभ्रम (Vestibular Vertigo) और Dihydrostreptomycin के अति प्रयोग से वधिरता (Nerve Deafness) के उपद्रव हो सकते है। अत. इन दोनो के मिश्रण (Ambistryn) के जिसमे दोनो आधी मात्रा मे होते हे देने से इन उपद्रवो के होने का भय नही रहता। अत ५० वर्ष से ऊपर के व्यक्ति मे उर.क्षय रोग हो तो इस मिश्रण का १ ग्राम मात्रा मे सप्ताह मे २ या ३ बार ही प्रयोग करना चाहिए। PAS तथा Isoniazid का प्रयोग प्रतिदिन जैसे पहले कहा है वैसे ही वृद्धो मे भी किया जाता है। दूसरे रोगियो मे भी यदि Streptomycin का शिरोभ्रम का उपद्रव दृष्टिगत हो तो इसका प्रयोग सप्ताह मे ३ दिन तक ही कर देना चाहिए। औषध चिकित्सा को तब तक जारी रखना चाहिए जब तक थूक मे जीवाणुओ का आना बन्द न हो जाए तथा फुफ्फुस गुहा ठीक न हो जाए। गुहा के रह जाने पर इस रोग के पुनराक्रमण का भय रहता है। प्राय ९ मास या १२ मास या १८ मास तक औषधि चिकित्सा को जारी रखने से थूक मे जीवाण तथा फुफ्फुस मे गुहा भाव दोनो ठीक हो जाया करते है। इतने समय के बाद कुछ गुहा भाव रहे तो इसी चिकित्सा को २ वर्ष या उससे कुछ अधिक काल के लिए भी जारी रखना चाहिए।

यदि पहले Streptomycin और Isoniazid ४-५ मास दिये जाये तो फिर प्रथम औषधि के स्थान पर PAS. को ८-१० ग्राम दैनिक मात्रा मे १२-१६ मास तक दिया जा सकता है। Isoniazid को तो जारी रखा जाता है या इसके साथ Sm. को सप्ताह मे २ बार दिया जाता है। सक्षेप मे इन औषधियो का प्रयोग करने वाले परीक्षको ने ये परिणाम निकाले है कि रोगी

के फुफ्फुस के शिखर के समीप इस रोग की छाया (Shadow) हो तो इस चिकित्सा से १½ वर्ष तक वह ठीक हो जाती है तथा ऐसा रोगी चिकित्सा काल मे कुछ-कुछ चलता-फिरता भी रह सकता है। यदि फुफ्फुस का एक बडा भाग इस रोग के कारण ठोस हो गया हो (Tuberculous Pneumonia) हो अर्थात् रोग कुछ तीव्र रूप मे हो तो रोगी को २-३ मास पूर्ण विश्राम मे रख-कर ये औषधिया देनी चाहिये। इससे न तो वहा गुहा भाव (Cavitation) न स्नायु भाव (Fibrosis) होने पाता है। २-३ महीनो के विश्राम के बाद भी ३ मास का अपूर्ण विश्राम जारी रखना चाहिए। जब रोगी के फुफ्फुस का एक बड़ा भाग ठोस हो और उसमे कुछ गुहा भाव (Cavitation) भी हो तो रोगी को ३-४ मास पूर्ण विश्राम कराते हुए इन औषधियो के देने से यह गुहा भर जाती है रोगी की थूक मे जीवाणु लुप्त हो जाते है। इसके बाद ३-४ मास उसे अपूर्ण विश्राम मे और रहना चाहिए तथा इन औषधियो का प्रयोग २ वर्ष तक जारी रखना चाहिए। ६ मास की चिकित्सा के बाद भी गुहा भाव (Cavitation) कुछ रहे तो ३ मास का विश्राम और कराने से वह भी लुप्त हो जाता है। जब दोनो या एक फुफ्फुस के बहुत से भाग मे स्नायु भाव Fibrosis हो और बीच मे गुहा भाव हो तब विश्राम को ६ मास तक जारी रखने तथा इन औषधियो को ४ वर्ष तक जारी रखने से उनकी थूक मे से जीवाणु लुप्त हो जाते है तथा ऐसे व्यक्ति के फुफ्फुस इतने ठीक हो जाते है कि वह हलके काम करने के योग्य हो जाता है, गुहा भाव भी बहुधा ठीक हो जाता है। गुहा रह भी जाय तो उनमे विद्यमान थूक मे रोग जीवाणु नही मिलते। इन औषधियो को उचित मात्रा मे तथा बाकायदा न दिया जाय अनियमित रूप में दिया जाए तो जीवाणुओ मे Resistance के उत्पन्न होने का भय रहता है।

ऐसी औषधिया भी मिलती है जिनमे मुख से दिये जाने वाली दो-दो औषधियां मिली होती है।

(१) Pasonex-Enteric Coated Granules (Pfizer) होते है जिनके १०० ग्राम ७० ग्राम P A S तथा १.६८ ग्राम Isoniazid होता है। इसकी दैनिक मात्रा १० ग्राम होती है।

(२) Delone (Day)

(३) Isothizon की १५० मिलि० की गोलिया मिलती है। इनकी २-३ गोलियो की दैनिक मात्रा होती है।

(४) Isobenazacyl (Wander) की प्रति गोली मे २५ मिलि० Isoniazid, १ ग्राम Calcium Benzoylamino-Salicylate होता है।

(५) Isopascal मे भी इन दोनो का मिश्रण कैल्सियम और Ascorbic Acid के साथ होता है।

(६) Tebafen tab Geigy मे isoniazid ४० मिलि० Nicotinaldehyde thiosemicarbazone १० मिलि० होता है।

(७) Inapas तथा Inapasade मे PAS तथा isoniazid दोनो होते है। Pasinah D तथा Dominex—भी इसी प्रकार की औषध है।

(८) Unithiben VF मे Isoniazid तथा Thiacetazone होते है।

(९) Tibizone—F (A David)

जैसे ऊपर कहा गया है यदि रोगी के जीवाणु इन औषधियो मे से किसी एक के लिए हठी हो गए हो अर्थात् उनमे से एक औषधि इसके लिए निष्प्रभाव हो गई हो तो शेष दो का ही प्रयोग १½, २ वर्ष तक करना चाहिए। यदि पता लगे कि किसी रोगी के जीवाणु इनमे से दो औषधियो के लिए हठी हो गए है अर्थात् उस पर इनमे से दो-तीन औषधियो का कोई प्रभाव नही होता तब एक बची हुई औषधि के साथ Pyrazinamide (Pyrazinoic Acid Amide P Z A Aldenamide (१९५१) को ७५-१· ग्राम मात्रा मे (४०-५० मिलि० प्रति किलो के पीछे दैनिक मात्रा) दिन मे २ बार मुख द्वारा देना चाहिए। यह Streptomycin तथा Isoniazid से निर्बल औषधि है। इस औषधि को अकेले या Isoniazid के साथ १-३ मास तक ही दिया जा सकता है, अधिक काल के लिए नही क्योकि इसका यकृत् पर दुष्प्रभाव पड सकता है। इसके प्रयोग काल मे यकृत् की परीक्षा (Liver Function Test १५-२० दिन के अन्तर से) करते रहना चाहिए। अर्थात् इससे Hepatitis कामला Jaundice होने की आशका रहती है।

Ethionamide (१९५९) Trescatyl, M B भी इस जीवाणु के नष्ट करने वाली उत्तम औषधि है पर महगी है। इसे २५-५ ग्राम मात्रा मे दिन मे ३ बार मुख से उपर्युक्त औषधियो मे से किसी एक के साथ १ वर्ष तक दे सकते है। इससे अरुचि (Nausea) का उपद्रव हो सकता है। यदि किसी रोग के जीवाणु उपर्युक्त तीनो प्रधान औषधियो के लिए हठी हो जाये तो उसे Pyrazinamide (·२५—५ ग्राम मात्रा दिन मे ३ बार) Ethionamide इन दोनो को Viomacin (१९५०) के साथ जिसे मास द्वारा २ ग्राम मात्रा मे दिन में १

बार सप्ताह मे केवल २-३ दिन दिया जाता है तथा इसे १½ मास तक जारी रखा जा सकता है, देना चाहिए। यह अधिक शक्तिशाली औषधि नही है। Streptomycin तथा Isoniazid की अपेक्षा निर्बल औषधि है तथा उनकी अपेक्षा अधिक विषैली भी है। अष्टम मस्तिष्क नाडी पर इसका दुष्प्रभाव हो सकता है जिससे शिरोभ्रम तथा वाधिर्य के उपद्रव हो सकते है। वृक्को पर भी इसका दुष्प्रभाव हो सकता है जिससे अल्ब्यूमिन मेह हो सकता है जिससे यह सर्वप्रिय नही हुई पर उपर्युक्त मात्रा मे देने पर यह औषधि निरुपद्रव ही रहती है।

Cycloserine (Seromycin)—यदि किसी रोगी के क्षय जीवाणु उपर्युक्त तीनो प्रधान औषधियो के लिए हठी हो जाये तो Pyrazinamide तथा Ethionamide के साथ Cycloserine को पहले ·२५ ग्राम मात्रा मे दिन मे १ बार मुख से देते हुए क्रमश १५ दिन तक बढाते हुए इसे २५ ग्राम मात्रा दिन मे ३ बार १ वर्ष तक देते रहना चाहिए। इसका विषैला प्रभाव भी हो सकता है अर्थात् एक तो रोगी के मन (Central N System) पर इसका दुष्प्रभाव होकर उसके व्यक्तित्व मे कुछ परिवर्तन हो जाने का डर रहता है, वह विक्षोभशील हो सकता है। अत. जब इसकी बड़ी मात्रा दे रहे हो तब Pyridoxine को भी २५-५० मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन देते रहना चाहिए तथा diphenyl hydantoin (Dilantin) १०० मिलि० दैनिक मात्रा में देना चाहिए। इसे Viomycin और Pyrazinamide के साथ भी दे सकते है।

**लाक्षणिक चिकित्सा**

(१) शुष्क कास या खुश्क खासी बहुत तंग करे तो Tr. Camhor Co. २० बूंद मात्रा मे Syrup Pruni serotine २० बूद मिलाकर देते रहे या Pholcodine (Ethnineglaxo या Valledrine M.B) ४ मिलिलि० रात को देदे या Codeine ⅙, ¼ ग्रेन का किसी रूप मे प्रयोग किया जा सकता है।

(२) रक्तस्राव (Haemoptysis) होने पर रक्त के जमाव Clotting को बढ़ाने के लिए १० प्र० श० १० सी० सी० Calcium Gluconate के सोल्यूशन को शिरा द्वारा दे देना चाहिए अथवा

विटामिन "के" (Synkavit) को २५-५० मिलि० मात्रा मे मास या शिरा द्वारा देना चाहिए। इसी प्रकार विटामिन "सी" को ५०० मिलि० मात्रा मे शिरा या मास द्वारा दे देना भी ठीक है। Pituitrin १ सी० सी० (१० I u) को १०-२० सी० सी० नार्मल सेलाइन मे मिला के धीरे-धीरे (१ सी० सी० १ मि० मे) शिरा द्वारा दे देने से फुफ्फुसो की रक्तवाहिनियो मे रक्तभार गिर जाता है एव रक्तस्राव बन्द हो जाता है। रोगी की चिन्ता को कम करने के लिए Phenobarbitone Sodium १-२ ग्रेन मात्रा मे त्वचा द्वारा दे देना चाहिए। खून की कमी के लिए Plasma Substitute को १ पा० मात्रा मे शिरा द्वारा दे दे। रक्तभार गिर गया हो तो Levophed ४ सी० सी० उसमे मिला दे।

रात्रि स्वेद के कष्ट के लिए Ext Belladonna Sicc. $\frac{१}{४}$ ग्रेन दे या Atropine Sulphate $\frac{१}{१२०}$, $\frac{१}{१००}$ ग्रेन मात्रा मे रात को मुख द्वारा दे सकते है, यद्यपि इससे साधारण ही लाभ होता है।

अतिसार की शिकायत हो तो भी Calcium के शिरा द्वारा देने से लाभ हो जाता है।

फुफ्फुस वायु प्रवेश या Pneumothorax:—Pleura के साथ विद्यमान क्षय व्रण के खुल जाने से क्रमश उसमे वायु का प्रवेश हो जाय तो छाती मे भारी दर्द तथा उठने-बैठने पर श्वास काठिन्य के लक्षण होते है देखने पर एक छाती कम हिलती दीखती, नाडी गति व श्वास गति तीव्र होती है। इनके होने पर रोगी को पूर्ण विश्राम मे लिटाए रखना चाहिए जब तक Pleura की सब हवा विलीन न हो जाए। बहुधा विश्राम से आराम आ जाता है। पर यदि श्वास काठिन्य अधिक हो तो दूसरे या तीसरे Inter Space मे Mid Clavicular रेखा पर छोटी नोक वाली Needle को Pleura मे डालकर उसे Artificial Pneumothorax यन्त्र के साथ लगा के हवा को तब तक निकालना चाहिए जब तक Pleura मे दबाव बाहर के वायु-मण्डल जितना न हो जाय जिसका पता Manometer को ५-१० मिनट तक देखने से लग जाता है। दर्द के लिए वेदना शामक Pethidine Hydrochloride ५०-१०० मि० दे देवे। खासी के लिए Codeine $\frac{१}{४}$, १ ग्रेन ३-४ घटे के बाद दे दें। श्वास काठिन्य का लक्षण हो तो Oxygen देवे।

**बाल सुलभ क्षय रोग चिकित्सा**

बालक को उसके प्रति किलो ग्राम भार के पीछे प्रतिदिन २०-४० मिलि० मात्रा मे Stieptomycin १-२ मास तक और उसके बाद सप्ताह मे २-३ बार इतनी मात्रा मे ३-६ मास तक दिया जाता है। Isoniazid प्रति किलोग्राम भार के पीछे प्रतिदिन ५-१० मिलि० मात्रा मे भोजन बाद १-१½ वर्ष दिया जाता है।

PAS बालक को उसके प्रति किलोग्राम भार के पीछे प्रतिदिन ३००-५०० मिलि० मात्रा मे १-१½ वर्ष तक दिया जा सकता है। इनके साथ Prednisone, Prednisolone, Dexamethasone किसी को १-५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन देने से उपर्युक्त औषधियो का बल बढता है। इनके अतिरिक्त विटामिन "ए" (२४ सौ–२५ हजार यूनिट) "डी" (२५०-२५०० यूनिट) प्रतिदिन देने या Holibut Liver Oil १-८ बूद (१५०० से १२ हजार यूनिट) के देने तथा विटामिन 'सी' २०० मिलि० प्रति दिन देने से भी इस रोग से लाभ होता है। इनके अतिरिक्त विटामिन 'बी' के प्रयोग से भी विशेष लाभ होता है। बालको मे Tubeiculin test पाजिटिव होतो उन्हे Isoniazid प्रतिकिलो भार के पीछे ४ मिलि० तथा PAS २०० मिलि० मात्रा मे ६ मासतक प्रतिदिन देना हितकर कहा जाता है।

**Callapse Therapy शैथिल्य चिकित्सा**

क्षय जनित फुफुस शोथ (Tuberculous Exudation and Cellular Infitration) तो ऊपर कही गई जीवाणु प्रतिरोधक चिकित्सा (Cemo therapy से बहुत ठीक हो जाता है तथा और छोटी-छोटी गुहाओ (Cavities) के हो जाने का रोग भी विश्राम चिकित्सा से ठीक हो जाता है। बडी-बड़ी गुहाये (Cavities) भी इन दोनो प्रकार की चिकित्साओ के ९-१२ मास तक जारी रखने से ठीक हो जाती है। पर इन दोनो प्रकार की चिकित्साओ के १—१½ वर्ष तक चलाने के बाद भी यदि थूक मे क्षय जीवाणु मिले तथा X-Ray द्वारा गुहाभाव के चिन्ह मिले तो रोग ग्रस्त फुफुस खण्ड को पूर्ण विश्राम देने के लिये Callapse therapy का प्रयोग किया जाता है।

इस रोग की शल्य चिकित्सा सम्बन्धी मृदु (Minor) विधिया तो (१) Artificial Pneumothorax, (२) Phrenic paralysis और (३) Pneumo peritoneum है तथा प्रबल (Major) विधिया (१) Thoiacoplasty, (२) Extrapleural Pneumothorax तथा (३) Resection है

जिनमे से मृदु विधियों का प्रयोग अब नही किया जाता यद्यपि बड़ी Apical cavity के लिये P P तथा दूसरी बडी Cavities के लिये A.P का प्रयोग कभी-कभी किया जाता है। Thoracoplasty तथा Resection का प्रयोग ही विशेष अवस्थाओ मे किया जाता है।

Thoracoplasty :

Permanent Callapse therapy .

Callapse therapy की मृदु विधियो से थोडा सा रुग्ण फुफ्फुस एक दो वर्ष Callapsed रहने के बाद फिर बहुत कुछ स्वस्थावस्था मे आ जाता है। परन्तु जीर्ण उर क्षय रोग मे जब कि फुफ्फुस मे या उसके एक अश मे गुहा भाव (Cavitation) और स्नायु भाव (Fibrosis) इतना अधिक हो चुका हो कि जिससे वह कठोर श्वास एव प्रश्वास के लिये सर्वथा अयोग्य हो गया हो और वह Collapse therapy से भी कार्यकारी न बनाया जा सकता हो तो उसे स्थायी रूप से Collapsed कर दिया जाता है जिसमे वह नीरोग तो हो जाता है पर दोबारा श्वास-प्रश्वास मे भाग लेने योग्य नही बनता।

इस शल्य कर्म मे पीठ पर Spine के समानान्तर उससे २ इंच की दूरी पर प्रथम Thoracic Spine से लेकर नीचे Scapula के Angle के नीचे आगे की ओर मुड़ता हुआ चीरा देकर Trapezius, Rhomboids, Latissimus dorsi तथा Serratus Anterior को विभक्त कर दिया जाता है और Scapula को उठाकर ऊपर की पसलियो को नगा कर लिया जाता है फिर छाती की ऊपर की प्रथम, द्वितीय पसलियो तथा तृतीय पसली के कुछ अश को Sub-periostially निकाल दिया जाता है। फिर रोग ग्रस्त फुफ्फुस के शिखर को छाती की दीवार से छुडाकर पृथक किया जाता है अर्थात् Vertebrae के Transverse Processes से, Intercostal Muscles से, Subclavian Vessels से, पृथक करके उसे उसके Hilum की तरफ सकुचित होने दिया जाता है। ऊपर की तीन पसलियो के निकाल देने से वहा छाती की दीवार अन्दर धस जाती है तथा वह वहा मृदु भी हो जाती है। पर कुछ काल बाद धसे हुये स्थान पर पसलिया फिर बन जाती हैं। धसी हुई छाती मृदु न रहकर फिर कठोर हो जाती है। इस प्रकार रुग्ण फुफ्फुस को स्थायी रूप से निष्क्रिय Collapsed या Relaxed कर दिया जाता है, जिससे उसके अन्दर विद्यमान गुहाभाव का विकार पूर्णतया ठीक

हो जाता है। फुफ्फुस के उपरले पिछले भाग मे गुहा भाव के होने पर इस शल्य कर्म से विशेष लाभ होता है। फुफ्फुस के निम्न भाग मे गुहा हो या क्षयज Bronchiectasis हो या Tubercular Abscess हो तो एक Lobe या Segment को निकाल देने से Lobectomy या Resection के शल्य कर्म से लाभ होता है। दोनो ओर के फुफ्फुसो मे गुहाभाव हो तो शल्यकर्म नही किया जाता, औषधियो पर ही निर्भर रहना पडता है।

**साध्यासाध्य**—उर क्षय रोग के अधिक बढ जाने से पहले ही चिकित्सा आरभ कर दी जाय तो इस रोग को सर्वथा ठीक किया जा सकता है। चिकित्सा से रोगी बाद मे २ साल ठीक रहे तो फिर बहुत कम रोगियो मे (१० प्र. श. से कम मे) यह दुबारा होता है।

**पार्श्व शूल की चिकित्सा :**

**शुष्क पार्श्व शूल** (Fibrinous Pleurisy) **की चिकित्सा :**

बहुधा यह शूल उर क्षय के कारण ही होता है। अत: विश्राम चिकित्सा के दो तीन सप्ताह तक करने से लाभ हो जाता है। पार्श्व पर Iodex, Kaolin पोल्टीस का लेप अथवा पसलियो की गति शीलता को कम करने के लिए आगे मध्य रेखा से पीछे की मध्य रेखा तक Adhesive Tape से Strapping भी किया जाता है। कष्ट दायक खासी के लिए Syrup Codeine १ ड्राम दिन मे दो तीन बार दिया जाता है।

**आर्द्र पार्श्व शूल** (Serofibrinous Pleurisy or Pleurisy with Effusion) **की चिकित्सा** ·

जब तक द्रव विलीन न हो जाय रोगी को पूर्ण शय्या विश्राम मे रहना चाहिए। प्राय १ या १½ मास के पूर्ण विश्राम से Pleura मे विद्यामान यह द्रव विलीन हो जाया करता है। यह अधिक भी हो तो ३ माह पूर्ण शय्या विश्राम से विलीन हो जाता है। इसके बाद भी रोगी को १-२ मास मे धीरे-धीरे विश्राम चिकित्सा को छोडना चाहिए। ज्वर, नाडी गति की तीव्रता B S.R की अधिकता ये लक्षण प्राय. दो या तीन सप्ताह मे शान्त होते है तथा द्रव उसके कुछ काल बाद विलीन होता है। इस विश्राम काल मे रोगी को नमक न देते हुए तथा जल की मात्रा भी दिन मे २ प्वाइट तक ही देते हुए प्रोटीन, फैट, फल, विटामिन, कैल्सियम प्रधान आहार देना

चाहिए। ग्रस्त छाती पर Liquoı Iodı. mit प्रति दूसरे दिन लगाना चाहिए। यदि द्रव दो तीन सप्ताह तक स्वय विलीन न हो तो Pıed-nısolone को पहले १० फिर ५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार १ महीना मुख द्वारा देना चाहिए। इमसे यह विलीन हो जाता है। Chemotherapy अर्थात् Streptomycın तथा Isonıazıd या Streptomycın और P A S. या PAS १० ग्राम और Isonıazid २०० मिलि० का प्रयोग ३ मास तक करना चाहिए। इसके ठीक हो जाने पर भी क्षयनाशक उपर्युक्त चिकित्सा का प्रयोग १–१½ वर्ष तक करना चाहिए तथा ५ वर्ष तक रोगी की परीक्षा करते रहना चाहिए।

Thoracentesıs—Paracentesıs **अथवा** Aspıration:

जव तक तापमान रहे अर्थात् जब तक Pleura सूजा हो उसे छेड़ना उचित नही। परन्तु विश्राम चिकित्सा तथा Chemotherapy द्वारा जव ज्वर शान्त हो जाय तब Aspıration के द्वारा Pleura मे विद्यमान द्रव को थोडा-थोडा करके निकाल लेना चाहिए। दो तीन सप्ताह के विश्राम के बाद भी ज्वर शान्त न हो तो द्रव का Aspıratıon कर ही देना चाहिए। द्रव के छाती में रहने से हानि ही होती है, लाभ नही। फुफ्फुस के शिखर मे क्षय रोग के कारण इस द्रव की उत्पत्ति ऊपर के Pleuıa से होती है। परन्तु यह द्रव उत्पन्न होकर फुफ्फुस के निम्न भाग पर जमा होता है और उसे Collapsed कर देता है अर्थात् फुफ्फुस का स्वस्थ भाग तो Collapsed हो जाता है तथा ऊपर के रुग्ण भाग को अधिक कार्य करना पड़ता है। द्रव के कारण ऊपर का रुग्ण फुफ्फुस तो Collapsed होता नही प्रत्युत नीचे का स्वस्थ फुफुफ्स Collapsed हो जाता है। साथ ही इस द्रव के Fıbrin के Pleuıa पर जम जाने से फुफुफ्स और छाती की दीवार परस्पर जुड जाती है जिससे रोगी के फुफ्फुस मे सदा के लिए एक स्थायी विकृति उत्पन्न हो जाती है। यह भी कहा जाता है कि फुफ्फुस मे द्रव सचित रहे तो उसके कारण विष सचार के बने रहने का भी भय रहता है। इसके अतिरिक्त द्रव के वहा रहने से फुफ्फुस का चित्र या Roentgenogram साफ-साफ नही आ सकता एव फुफ्फुस मे विद्यमान विकार का पता नही चल सकता। अत द्रव युक्त पर्याविरण शूल मे द्रव को थोडा-थोडा करके निकाल ही देना चाहिए।

रोगी को बैठाकर के या स्वस्थ पार्श्व पर आधा लिटाकर, रुग्ण पार्श्व की

त्वचा को कृमि हीन करके Mid Axillary Line मे छटे या सातवे Inter Space के अन्दर Parietal Pleura तक के प्रदेश मे २ प्रतिशतक Procaine Fluid २–४ मिलिलि० डाल दिया जाता है। सुई को धीरे-धीरे धकेला जाता है ताकि Pleura का पृष्ट जब तक सज्ञा हीन न हो जाय तब तक सुई Pleura मे न जाय। इसी Needle तथा Syringe मे यदि कुछ Negative Pressure रक्खा जाय तो Pleura का द्रव स्वय सीरिंज मे खिंच जाता है और द्रव की गहराई का पता चल जाता है। इस Needle पर एक छ इंच लम्बी रबड ट्यूब जिसके दोनो ओर Adapters लगे हो फिट कर दी जाती है और ट्यूब के साथ एक ५० सी० सी० सीरिज लगाकर द्रव को खीच कर सीरिज भर ली जाती है। सीरिंज के भर जाने पर ट्यूब को Spring Clip से Clamp करने के बाद ट्यूब से पृथक् करके खाली कर दिया जाता है तथा फिर पूर्ववत् ट्यूब से सम्बन्धित करके Clamp को हटाकर भर लिया जाता है। इस विधि से बार-बार सीरिंज लगाई तथा खाली की जाती है। इस प्रकार एक बार मे १०-१५ औस ही द्रव निकालना चाहिए। अधिक निकालने से रोगी को सास मे कठिनता होने लगती है। बचा हुआ द्रव बहुधा स्वय विलीन हो जाता है। फिर सुई को निकाल कर Collodion से सुराख को बन्द कर देना चाहिए। इससे पहले Streptomycin ३ ग्राम को १०-१२ सी० सी० शुद्ध जल मे मिला कर प्लूरा मे डाल दिया जाय तो यह रोग शीघ्र शान्त होने लगता है या एक दो दिन के अन्तर से फिर एक बार द्रव निकाल कर इसी प्रकार Streptomycin वहा पर डाल दिया जाता है। इस बीच मे त्वचा द्वारा यह औषधि नही देनी चाहिए। Isoniazid अवश्य देते रहना चाहिए। बाद मे Streptomycin का प्रयोग मांस द्वारा आरम्भ कर देना चाहिए। क्योकि जल युक्त पार्श्व के होने के दो तीन वर्ष के अन्दर-अन्दर उर क्षय हो जाने की आशका रहती है अत २ वर्ष तक ३-३ मास बाद X-Ray के द्वारा फुफ्फुस की अवस्था की जाच करते रहना चाहिए तथा इन क्षय नाशक औषधियो का प्रयोग ८-९ मास जारी रखना चाहिए।

कण्ठक्षय Tuberculous Laryngitis के लिए फुफ्फुस क्षय रोग की चिकित्सा करनी चाहिए। साथ ही Creosote १-५ बून्द मात्रा मे भी देना चाहिए। दर्द हो तो कण्ठ पर Benzocaine या किसी दूसरे सज्ञा नाशक के ५-१० प्रतिशत सोल्यूशन को Spray कर सकते है।

**क्षयोदर** Abdominal Tuberculosis **की चिकित्सा :**

आर्द्र क्षयोदर, शुष्क क्षयोदर की अपेक्षा अधिक सुख साध्य है। रोगी को खुली हवा मे रखकर पौष्टिक भोजन तथा Vitamin A D तथा C. देते हुये विश्राम चिकित्सा मे तीन मास तक रखना चाहिए तथा साथ ही Chemotherapy प्रारम्भ कर देनी चाहिए अर्थात् Isoniazid १५०, २०० मिलिग्राम प्रतिदिन १½ मास तक देनी चाहिए तथा Streptomycin तीन सप्ताह तक एक-एक दिन छोड़कर इसी मात्रा मे देना चाहिए। १½ महीने के बाद फिर रोगी को केवल Isoniazid तथा P A S. की १२ ग्राम की दैनिक मात्रा पर दो-तीन महीने रखना चाहिए। इस प्रकार Chemotherapy तथा विश्राम चिकित्सा से Exudative Tuberculous Peritonitis मे ६ मास मे पर्याप्त लाभ हो जाता है।

यदि Peritoneum मे द्रव अधिक हो, आंतें कोष्ठ की दीवार से जुडी हुई न हो तो Paracentesis द्वारा जल निकालने से भी लाभ होता है।

शुष्क क्षयोदर Chronic Fibroid या Plastic Tuberculous Paritonitis के लिए विश्राम चिकित्सा तथा Chemotherapy करनी चाहिए तथा यदि उर क्षय न हो तो Ultra Violet X-Ray के दो मिनट तक के Exposure से प्रारम्भ करके प्रतिदिन १ मिनट बढाते हुए नौवे दिन १० मिनट तक पेट को Exposure देने और फिर इतने को बीस दिन तक जारी रखने से भी लाभ होता है। इससे Exudate विलीन हो जाता है। मलबन्ध (Intestinal Obstruction के लिए Liquid Paraffine प्रति दिन देना चाहिए।

Ileitis —मे विश्राम चिकित्सा, प्रोटीन विटामिन प्रधान आहार, Streptomycin isoniazid, Cortisone चिकित्सा से बहुधा लाभ हो जाता है।

**आन्त्र क्षय** Ulcerative Enterocolitis **की चिकित्सा** ·

उर क्षय की उचित चिकित्सा की जाय तो आन्त्र क्षय नही होता।

पहले विश्राम चिकित्सा तथा Chemotherapy का प्रयोग १२ मास करना चाहिए। फिर आवश्यक होतो केवल I N.H तथा PAS का प्रयोग कुछ मास तक करना चाहिए। Calcium Gluconate तथा Vitamin 'C' व 'D' का प्रयोग करने से भी व्रणो के रोहण मे सहायता मिलती है।

भोजन पौष्टिक पर मृदु होना चाहिए। शूल के लिए Antispasmodic औषधिया दे।

**मस्तिष्क क्षय** Tubeiculous Meningitis **की चिकित्सा :**

मस्तिष्क क्षय रोगी बालक को Stieptomycin या Dihydrostreptomycin की ½ से १ ग्राम दैनिक मात्रा मे अर्थात् ३ वर्ष से नीचे के बालक मे ½ इससे बडी आयु के बालक मे १ ग्राम मात्रा २-४ भागो मे विभक्त करके (१ किलो० भार के पीछे ३० मिलि० दैनिक) मास द्वारा दे देनी चाहिए। साथ ही ५०-१०० मिलिग्राम की मात्रा मे या १ किलो० भार के पीछे २ मिलि० मात्रा मे इसे Intrathecally या सुषुम्ना काण्ड के द्वारा भी प्रतिदिन दे देना चाहिए इसमे दर्द तथा प्रलाप को शीघ्र लाभ होता है मास द्वारा तो इसे ३-४ मास तक तथा सुषुम्ना काण्ड द्वारा इसे एक मास तक अर्थात् दो सप्ताह तो प्रति दिन २ सप्ताह १-१ दिन छोड कर देना चाहिए। बहुत से तो जब तक बालक मूर्छित कर रहता है तभी तक इस रास्ते से देते हैं। इस औषधि के साथ-साथ Isoniazid को ५० मिलिग्राम की मात्रा मे (प्रति किलो भार के पीछे ८-१० मिलि० दैनिक मात्रा) दिन मे दो बार मुख द्वारा १½ मास तक दिया जाता है। इसके बाद इसकी दैनिक मात्रा को आधा करके उसे दिन मे २ बार १,१½ वर्ष दिया जाता है। साथ ही P A.S. को १-३ ग्राम की मात्रा मे ४ बार भोजन देने के बाद दे दिया जाता है। पेट से यह सहन नही हो, बालक अधिक रोगी हो तो शुद्ध जल मे घोलकर बूँद-बूँद करके इसे शिरा द्वारा देवे। (Sod para Aminosalicylate १५ ग्रा. दैनिक)। इस Chemotherapy से लगभग ३ सप्ताह मे लाभ प्रतीत होने लगता है तथा दो मास की चिकित्सा से रोग बहुत कुछ शान्त हो जाता है। इन औषधियो के साथ Gel Solution of A.C.T H. १२-५० यूनिट दिन मे २ बार १ सप्ताह तक त्वचा द्वारा देने से रोग मे विशेष लाभ होता है या Prednisolone का प्रयोग करना चाहिए उससे मूर्छा कम होती है। इससे सुषुम्ना द्वारा Streptomycin न भी दिया जाय तो भी रोगी की अवस्था सुधर जाती है। मस्तिष्क का Oedema कम होता है। Toxaemia घटता है, Prednisolone को पहले ७ दिन ३० मिलि० दैनिक मात्रा मे फिर क्रमशः कम मात्रा मे दे। तीन मास बाद Streptomycin आधे ग्राम की मात्रा में सप्ताह मे तीन चार बार देना आरम्भ कर ६ मास उसे जारी रखना चाहिए। मस्तिष्क क्षय का रोग युवक मे हो तो Streptomycin

१ ग्राम की मात्रा मे प्रतिदिन मांस द्वारा तथा १०० मिलिग्राम की मात्रा में Intrathecally एक सप्ताह तक दे देना चाहिए। बालक मे सुषुम्ना द्वारा ६० मिलिग्राम मात्रा ठीक है। इसके साथ-साथ Isoniazid ३०० मिलिग्राम की मात्रा मे (बालक मे प्रतिकिलो भार के पीछे १० मिलि० २-४ बार बांट के) तथा PAS १२ ग्राम दैनिक मात्रा मे भी विभक्त करके दे देने चाहिए। बलकी रक्षा के लिए विशेषत C N System की क्षतिपूर्ति के लिए विटामिन 'सी' तथा विटामिन 'बी' कम्प्लेक्स का प्रयोग प्रतिदिन जारी रखना चाहिए। I N H. के विषैले प्रभाव से बचाने के लिए विटामिन बी$_6$ का भी प्रयोग करते रहना चाहिये। आक्षेप के लक्षणो की शान्ति के लिए Phenobarbitone $\frac{1}{2}$ ग्रेन दिन मे २ बार दे देना चाहिए। तीन मास तक इनका प्रयोग करने के बाद १५ दिन तक इनका प्रयोग बन्द कर दिया जाता है और फिर दो तीन मास इसी प्रकार इन औषधियो का प्रयोग किया जाता है। इस चिकित्सा के दौरान मे प्रति सप्ताह Cerebrospinal Fluid की परीक्षा की जाय तो रोगी की अवस्था मे जो सुधार होता है उसका पता चलता रहता है। रोगी अच्छा होने लगे तो पहले ग्लूकोज़ की मात्रा इस द्रव मे नार्मल हो जाती है।

इस रोग मे रोगी के मूर्छित होने के कारण उसकी सुश्रूषा का भार अधिक होता है। अत' उसकी चिकित्सा हस्पताल मे ही रखकर हो सकती है। रोगी बालक को दूध आदि द्रव भोजनो पर ही रखना चाहिए।

**अस्थि क्षय** Tuberculosis of the Bone **की चिकित्सा**

अस्थि क्षय का रोग Carpal, Tarsal, Metacarpal, तथा Metatarsal Bones, Phalanges, Ribs, Strenum तथा Vertebrae मे हुआ करता है। बालको मे प्रतिरोधक शक्ति के पर्याप्त मात्रा मे होने से अस्थिक्षय शीघ्र ठीक हो जाता है। युवको मे यह रोग कुछ देर से ठीक होता है। है। परन्तु वृद्धो मे ठीक स्वाभाविक प्रतिरोधक शक्ति के न्यून होने से ठीक नही हो पाता।

इस रोग के निवारण के लिए एक तो खुली हवा, पौष्टिक भोजन, विटामिन आदि के द्वारा पोषक चिकित्सा की जाती है। दूसरा Chemotherapy का प्रयोग किया जाता है अर्थात् Streptomycin को १ ग्राम दैनिक मात्रा मे १० दिन तक देकर फिर सप्ताह मे केवल दो बार देते हुए, पाच, छ. मास तक जारी रक्खा जाता है। इसके साथ P. A. S. की १२

ग्राम की दैनिक मात्रा भी चार बार करके दे दी जाती है। अथवा Isoniazid को १५०-२०० मिलिग्राम की दैनिक मात्रा मे दो बार करके दे दिया जाता है। इस औषधि का प्रयोग करने पर Vitamin B. Complex भी देना आवश्यक होता है। ५ वर्ष से छोटे बालक मे S.M. आधे ग्राम की मात्रा मे प्रति दिन देते हुए कुल ६० ग्राम तक, १० वर्ष से छोटे मे ¾ ग्राम मात्रा में प्र. दि. देते हुए कुल ९० ग्राम तक देना चाहिए।

इस शारीरिक चिकित्सा के अतिरिक्त स्थानिक विश्राम चिकित्सा (Immobilization) अर्थात् Plaster of Paris की पट्टी के द्वारा रुग्ण अस्थि को ५-६ मास के लिए पूर्णतया निश्चल कर देने का उपाय भी किया जाता है। पाव मे रोग हो तो Ankle Joint को भी स्थिर कर दिया जाता है। Vertebrae मे अस्थि क्षय हो तो बालक को Plaster bed पर या Spinal Frame मे चित लिटाकर कम से कम ६ मास रक्खा जाता है। यह यत्न किया जाता है कि रुग्ण अस्थि पर न तो भार पडे और ना ही उसमे किसी प्रकार की चेष्टा हो। पृष्ठ वशास्थि से सम्बन्धित विद्रधि मे से Aspiration द्वारा पूय निकाल दी जाती है। जब तक Blood Sedimentation Rate तापमान भूख, भार तथा अस्थि का X-Ray चित्र नार्मल न हो जाय विश्राम चिकित्सा को जारी रक्खा जाता है। फिर प्लास्टर की पट्टी को हटाकर रुग्ण अस्थि को चमडे तथा लोहे से बनी Splints के द्वारा एक सहारा (Support) दे दिया जाता है जिसके द्वारा वह धक्को से बच सके। जब Vertebrae मे पूर्ण Ankylosis हो जाय तथा अस्थि मे उत्पन्न हुआ रोग शान्त हो जाय तभी विश्राम चिकित्सा समाप्त की जाती है। पाव की अस्थियो मे उत्पन्न क्षय रोग के अच्छे हो जाने पर भी Walking Calipers पर ही रोगी को चलने की छूट दी जाती है।

पृष्ठ वशास्थि (Vertebrae) मे अस्थि क्षय रोग के कारण बहुधा उरुस्तम्भ (Paraplegia) हो जाया करता है। उसके लिए भी Chemotherapy तथा पृष्ठ की Immobilization चिकित्सा करनी चाहिए। अर्थात् यवक को Streptomycin १ ग्राम, Isoniazid २५० मिलि० Para-aminosalicylic Acid १२ ग्राम रोज मिलना चाहिए। फिर कुछ काल बाद Isoniazid PAS ये दो औषधिया ही १२-१८ महीनो तक जारी रखनी चाहिऐ। परन्तु यदि इस चिकित्सा से उरुस्तम्भ अथवा Paravertebral Abscess को लाभ न हो तो Vertebral body मे विद्यमान Cold Abscess को साफ करने के लिये शल्य कर्म किया जाता है। पूय के तथा Necrosed अव/

के निकल जाने पर फिर औषधियो का प्रभाव शीघ्र हो जाता है। इस शल्य कर्म मे रोग ग्रस्त Vertebra पर Incision देकर वहा की एक दो पसलियो के अन्दर-अन्दर के दो इच भाग को तथा साथ ही एक दो Veitiebrae के Tiansverse Piocesses को काट कर अलग कर दिया जाता है। फिर Blunt Dissection करते हुए रोग ग्रस्त अस्थि के Body मे विद्यमान Cold Abscess को खोलकर उसके अन्दर सचित पूय को भली प्रकार साफ करके इस जख्म की ड्रेसिंग कर दी जाती है। इस शल्य कर्म को इसीलिए Costotransversectomy कहा जाता है। Anteio lateral Decompression of the Spine के शल्य कर्म से शीघ्र ही तथा स्थायी रूप से इस रोग मे लाभ होता देखा जा रहा है।

**सन्धि क्षय** Tubeiculous Joints **की चिकित्सा**

वक्षण, जानु, कूर्पर, आदि सन्धियो मे क्षय रोग विशेष होता हुआ पाया जाता है। वंक्षण सन्धि (Hip Joint) मे क्षय रोग हो तो Chemotherapy के अतिरिक्त पहले Immobilization with Traction की चिकित्सा की जाती है अर्थात् रोगी की रुग्ण टांग को Robeit Jone's Abduction Frame मे कुछ Abduction कुछ Flexion और साधारण Rotation की अवस्था मे रख कर तथा खीच (Tiaction) देकर लिटा दिया जाता है। इस खीच के द्वारा दोनो रुग्ण अस्थिया एक दूसरे से कुछ दूर हो जाती हैं। जिससे दर्द का लक्षण शान्त हो जाता है। इससे टाग के अन्दर विषमता (Deformity) भी नही होती। सन्धिगत रोग के शान्त हो जाने पर जब दर्द नही रहता तब खीच की आवश्यकता नही रहती परन्तु सन्धि को स्थिर एव निश्चल रखने के लिये बगल से लेकर सारी टाग तक Plaster Cast बाध दिया जाता है और इसे महीनो तक रक्खा जाता है। इस चिकित्सा से सन्धि की दोनो अस्थियो मे Fibrous Ankylosis हो जाता है, अर्थात् दोनो सन्धिगत अस्थिया Fibious Tissue के द्वारा परस्पर जुड जाती है। परन्तु यह जोड़ इतना पक्का नही होता कि सब प्रकार का भार या धक्का सहार सके। अत. फिर Plaster को हटा के रोगी की टाग पर Walking Calipers Splint बाध दी जाती है जिस पर वह चल सकता है। इसे भी एक वर्ष तक रक्खा जाता है। इस चिकित्सा से वक्षण सधि का क्षय रोग प्राय शान्त हो जाता है।

पर इतने पर भी यदि यह रोग शान्त न हो या ठीक होकर फिर हो

जाय तो Arthrodesis का शल्य कर्म किया जाता है। इसे Ileofemoral Arthrodesis भी कह सकते है जिसमे Acetabulum के ऊपर Ileum से Greater Trochanter के बीच Bone Graft रख दिया जाता है, जिससे इस सन्धि मे दृढ Ankylosis हो जाता है। जानु सन्धि (Knee Joint) मे क्षय रोग हो तो रोगी को बिस्तरे पर लिटाकर रुग्ण टाग को Thomas की Splint मे खीच (Extension) देकर स्थिर कर देना चाहिए, साथ ही Chemotherapy जारी कर देनी चाहिए। कुछ महीनो मे Synovial Type के जानु सन्धि क्षय मे इससे लाभ हो जाता है अथवा Pelvis से पैर तक टाग को Plaster of Paris मे स्थिर करके १ वर्ष तक इसी अवस्था मे रखना चाहिए और फिर रोगी को Walking Caliper Splint पर चलने की छूट दे देनी चाहिए। रोग अधिक हो सधिगत अस्थिया ग्रस्त हो तो Synovectomy का शल्य कर्म आवश्यक होता है।

कूर्पर सधि (Elbow Joint) की Synovial Membrane मे रोग होकर श्वेत वर्ण शोथ हो जाय तो भी क्षय रोग का सूचक होता है। कोहणी को ९० डिग्री से कुछ अधिक डिग्री पर रख कर तथा हथेली को कुछ ऊपर की तरफ फिराकर Plaster of Paris की Splint मे स्थिर कर देना चाहिए। सात, आठ महीनो तक इस प्रकार कोहणी को निश्चल रखने तथा Chemotherapy का प्रयोग करते रहने से इस सन्धि का रोग शान्त हो जाता है।

**चर्म क्षय** Lupus Vulgaris **की चिकित्सा :**

Lupus मे Streptomycin या Dihydrostreptomycin Sulphate को १ ग्राम दैनिक मात्रा मे ३ सप्ताह तक देने से विशेष लाभ प्रतीत होता है। इसी प्रकार Isoniazid के २००-३०० मिलिग्राम की मात्रा मे प्रतिदिन देने और इसके ४-६ मास तक जारी रखने से इस रोग के Nodules, Scales, व्रण आदि पूर्णतया साफ हो जाते है। इस औषधि के साथ-साथ Vitamin B. Complex का प्रयोग करने से किसी उपद्रव होने का भय नही रहता है।

Vitamin "D" अथवा Calciferol की गोलिया त्वचा की प्रतिरोधक शक्ति को बढ़ाने के कारण इस रोग मे लाभदायक होती है। इस औषधि के १ मिलिग्राम मे ४० हजार International Units होते है। प्रतिदिन डेढ लाख Units की मात्रा इस औषधि की रोगी को दी जाय तथा दो-तीन

मास इसे जारी रक्खा जाय तो इस रोग के Nodules लुप्त हो जाते हैं। पर अब इस औषधि का प्रयोग लुप्त सा हो गया है। स्थानिक चिकित्सा इनकी Ultra violet ray, तथा Streptomycin के इञ्जेक्शन के द्वारा भी की जाती है।

रोगी को पौष्टिक भोजन, दूध, घृत, रस आदि देना चाहिए जिससे उसकी रोग प्रतिरोधक शक्ति बढे।

Primary Tuberculous Infection, Glandular Tuberculosis, Tuberculous Laryngitis —

इन सर्व रोगो के लिए विश्राम चिकित्सा, पौष्टिक भोजन, खुली हवा, Vitamin A D C तथा Chemotherapy विशेष लाभदायक होते है। बालक को सूची वेध न देकर P.A S तथा Isoniazid ही दिये जा सकते है।

**ग्रन्थि क्षय** (Lymphadenitis)

के लिए पहले ३-४ मास Cod Liver Oil विटामिन 'डी' (Calciferol-Ostelin) विटामिन 'बी' तथा 'सी' का प्रयोग करना चाहिए। फिर Cortisone या Prednisolone १०-१५ मिलि० दैनिक तथा Chemotherapy का प्रयोग २ मास तक करना चाहिए। फिर २ मास १-१ दिन छोड के फिर ३-४ मास सप्ताह मे २ बार इसका प्रयोग जारी रखना चाहिए। पकी हुई ग्रन्थि बाहर हो तो उसमे से Aspiration द्वारा पूय को निकाल कर आधा या १ ग्राम Streptomycin २ सी० सी० शुद्ध जल मे मिला कर वहा प्रविष्ट कर देना चाहिए। यह पूय निकालने तथा द्रव डालने की प्रक्रिया सप्ताह मे २ बार करनी चाहिए। मास द्वारा Streptomycin का प्रयोग तो चालू रखना चाहिए। Ultra Violet Exposure से भी लाभ होता है।

मरणासन्न क्षय रोगी को जीवनीय या उत्तेजक औषधि न देकर उसके कष्ट को कम करने वाली कोई औषधि जैसे Morphine या Barbiturate ४-४ घन्टे के अन्तर से देनी चाहिए ताकि अन्त शान्तिमय हो।

**क्षय प्रतिरोधक चिकित्सा** Preventive Treatment of Tuberculosis :

(१) B C.G. Vaccination—जीवित क्षय जीवाणुओ के अत्यन्त स्वल्प मात्रा मे शरीर मे प्रवेश करने पर शरीर मे क्षय रोग भी

उत्पन्न नही होता तथा इन जीवाणुओ के विपरीत प्रतिरोधक शक्ति भी हो जाती है। इसीलिए Primary Infection के अति मृदु रूप मे होने पर सहस्रो व्यक्तिओ मे इस रोग के विपरीत प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न हो जाया करती है। इसी आधार पर प्रोफेसर Calmette तथा प्रोफेसर Guerin ने १९०६ मे Bovine Strain of Tubercle Bacilli की Glycerinated Oxbile के माध्यम पर खेती आरम्भ की। कुछ-कुछ दिनो बाद उन्होने इस जीवाणु को Transplant करके इनकी तीव्रता को कम और अधिक कम करने का यत्न किया। इस प्रकार चार वर्ष तक लगातार इन जीवाणुओ को निर्बल करते-करते उन्होने इतना निर्बल कर दिया कि गिनी पिग मे इनके प्रविष्ट कर देने पर भी उनमे क्षय रोग उत्पन्न होना बन्द हो गया। परन्तु खरगोश आदि छोटे प्राणियो मे फिर भी इनसे क्षय रोग उत्पन्न होते हुए उन्होने देखा। फिर १३ वर्ष तक इनके Sub culture करने के बाद उन्होने यह देखा कि छोटे प्राणियो मे भी उन जीवाणुओ के प्रविष्ट कर देने से अब क्षय रोग उत्पन्न नही होता। तब १९२७ मे पहले इन जीवाणुओ को मनुष्य मे प्रविष्ट करके देखा गया और उसके लिए भी इन जीवाणुओ को निरुपद्रव पाया गया। इसके बाद उनकी लेबोरटरी अर्थात् Pasteur Institute of Paris से ससार के सब देशों ने इस निर्बल हुए जीवाणु को लेकर इससे B C G (Bile या Bacilli Calmette-Guerin) Vaccine बनाना आरम्भ किया।

हमारे देश मे यह Vaccine मद्रास में बडी सावधानता के साथ तैयार किया जाता है। अर्थात् Oxbile के स्थान अब इसे एक कृत्रिम Sauton माध्यम पर Culture किया जाता है। १४ दिन उस पर इसकी वृद्धि कर के Sauton माध्यम मे इसका घोल बनाया जाता है जिसके १ सी० सी० मे १० मिलियन Bacilli होते है दूसरे शब्दो मे २५ मिलि ग्राम Bacilli होते है। मद्रास की B C G. मे एक सी० सी० मे ५ मिलि Bacilli होते है। Sealed तथा Sterile किये हुए Ampules मे यह वहा २ से ४ सेन्टीग्रेड डिग्री पर रक्खी रहती है। वहा से निकलने के बाद १४ दिन के अन्दर-अन्दर इसे प्रयुक्त करना होता है।

जिन बालको मे Primary Infection हो जाता है उनमे तो स्वभावत. क्षय रोग के लिए प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न हो ही जाती है। उनमे B C.G. Vaccine देने की आवश्यकता नही होती। परन्तु जिन बालको या युवको मे

कोठ (Papule) उत्पन्न होकर ५-६ मिलिमीटर व्यास का हो जाता है, जो पहले हल्के से द्रव स्फोट (Vesicle) और फिर पूय स्फोट (Pustule) का रूप ले लेता है। यह व्रण भी तीन महीने तक पूर्ण तया ठीक हो जाता है। इसके अतिरिक्त शरीर मे और कोई लक्षण नही होता। इस Vaccine के देने के २ मास बाद व्यक्ति Tuberculin Positive हो जाता है अर्थात् उसमे इस रोग के लिए प्रतिरोधक शक्ति प्रकट हो जाती है जो लगभग ५ वर्ष के लिए तो रहती ही है।

क्षय रोग से रुग्ण माता पिता की सन्तान को यदि शीघ्र ही B.C G. Vaccine का इजेक्शन देकर दो महीनो के लिए माता पिता से दूर रख दिया जाय तो दो महीने बाद जब उसमे प्रतिरोधक शक्ति उत्पन्न हो जाती है तब उसके माता पिता के पास रहने पर भी उसमे इस रोग का सक्रमण नही होता।

इस सम्बन्ध मे Sheffield के Norber और Meneer (१९५९) के एक लेख का उल्लेख करना अप्रासगिक न होगा उस लेख मे उन्होने लिखा कि २ वर्ष की आयु के ऐसे २६७ बच्चो का जो घर मे क्षय रोग के होने के कारण सदा क्षय रोग के वातावरण मे रहते थे और जिनको १९४९-१९५२ के बीच मे B C G का टीका लगाया जा चुका था, ५-७ वर्षो तक उन्होने निरीक्षण किया। इतने समय के बीत जाने पर भी उन्होने X-Ray द्वारा फुफ्फुस की परीक्षा करके देखा कि उनमे से केवल ३ बच्चो मे से २ मे अति स्वल्प सा, एक मे विशेष चकत्ता मिला। परन्तु ये चकत्ते भी स्वयमेव Calcification की प्रक्रिया के द्वारा ठीक हो गये थे। इससे विशेष तो नही, इतना तो पता चलता है कि क्षय रोग के सम्पर्क मे रहने वाले बच्चो को इस रोग से बचाने के लिये B C G का सहारा लिया जा सकता है।

(१) Mass Radiography—जनता से सपर्क मे आने वाले समस्त व्यक्तिओ की जिनमे इस रोग का सशय हो Radiography हो जाए तो इस रोग का पहले ही पता लगाकर उनसे भावी होने वाले सक्रमण को रोका जा सकता है।

(२) भीड़-भाड के स्थानो जैसे सिनेमा घरो, कारखानो, होटलो, गाडियो आदि मे ताजी हवा के आने-जाने का पूरा प्रबन्ध कर देने से भी सक्रमण को रोका जा सकता है।

(३) बालको को दूध, विटामिन्स आदि के देने तथा युवको मे व्यायाम के प्रोत्साहित करने से इस रोग को रोका जा सकता है।

# आयुर्वेद में क्षय रोग

आयुर्वेद में क्षय रोग को शरीर का शोषक होने से शोष, शारीरिक, मानसिक क्रियाओ का क्षयकारक होने से क्षय और सर्व रोगो में प्रधान होने से राज-यक्ष्मा कहा है ।

## कारण

एक तो सामर्थ्य से अधिक शारीरिक या मानसिक श्रम करने से, दूसरे किसी रोग वश जैसे रोमान्तिका, ज्वर, काली खांसी, मधुमेह से, शारीरिक शक्ति के क्षीण हो जाने से, तीसरा भोजन सम्बन्धी वैषम्य अर्थात् शरीर को पोषक आहार के यथावत् न पहुंचने से, चौथा शरीर में से मल-मूत्र स्वेद आदि द्वारा जो मल निकलते रहते है उनके यथावत् रूप से न निकलने एवं अन्दर अधिक मात्रा में संचित हो जाने से, शरीर की स्वाभाविक प्रतिरोधक शक्ति के कम हो जाने से होने वाला रोग कहा जाता है ।

इस रोग को विशेषतः प्रतिरोधक शक्ति के हीन हो जाने से उत्पन्न होने वाला तथा त्रिदोषज कहा जाता है । वायु की वृद्धि अर्थात् प्राण तत्व की न्यूनता से, दूसरा कफ दोष की वृद्धि अर्थात् पाचकाग्नि की मन्दता से, तथा तीसरा धातु पाचकाग्नि की वृद्धि (Excessive Metabolism) से उत्पन्न होने वाला त्रिदोष जनित ज्वर कहा गया है । इनमें से वायु तथा पित्त की वृद्धि को विशेषत. इस रोग का कारण समझा जाता है । इसीलिए इस रोग के लिये प्राण वर्धक तथा शीत स्निग्ध गुण चिकित्सा की जाती है । वायु की वृद्धि न हो एतदर्थ बालकों को प्रोटीन भोजन विटामिन ए० डी० तथा सी के भोजन जैसे मखन तथा फल विशेष मात्रा मे देने चाहिये ।

(च० । चि० । ८)

## क्षय रोग की चिकित्सा

इस रोग की चिकित्सा में शारीरिक, मानसिक विश्राम और पौष्टिक आहार के साथ-साथ निम्नलिखित औषधियों का विशेष प्रयोग किया जाता है ।

### (१) स्वर्ण भस्म

स्वर्ण भस्म २ रत्ती, अभ्रक भस्म ४ रत्ती, प्रवाल भस्म ६ माशा, शृंग भस्म १½ माशा भली प्रकार मिलाकर इसकी १-१ रत्ती की मात्रा प्रात. सायं २ बार मधु के साथ चटा दी जाती है ।

**स्वर्ण मालती बसन्त**

सुवर्ण १, मुक्ता पिष्ठी २, हिंगुल ३, मरिच ४, शुद्ध खर्पर ८ भाग को २½ तोला मक्खन से ३ घंटा मर्दन करके फिर १ सप्ताह निम्बू रस से मर्दन किया जाता है। इसकी १-१ रत्ती मात्रा पिप्पली चूर्ण तथा मधु के साथ दिन में दो बार दी जाती है। अथवा मालती बसन्त १ रत्ती, प्रवाल भस्म २ रत्ती, सत गिलोय १ माशा, सितोपलादि २ माशा भली प्रकार मिलाकर ऐसी ३ मात्रा प्रतिदिन मधु के साथ चाटनी चाहियें।

**अथवा मृगांक, महा मृगांक**

सुवर्ण भस्म १, रस सिन्दूर २, मुक्ता ३, गन्धक ४, सुवर्ण माक्षिक ५, रौप्य भस्म ४, प्रवाल ७, सुहागा खील २ भाग मिला, बिजौरे के रस से ३ दिन मर्दन कर, नमक भरे घड़े में सम्पुट करके १२ घंटे की अग्नि देकर बनाया जाता है। मात्रा ½, १ रत्ती दिन में तीन बार।

**(२) मुक्ता**

मुक्ता पंचामृत (मुक्ता ८, प्रवाल ४, शंख १, मुक्ता शुक्ति १, कपर्द १, भाग को शतावरी स्वरस से भावना देकर १ गज पुट देवें) १ रत्ती दिन में ३ बार देवें।

**(३) वंश लोचन**

वंश लोचन चूर्ण को १ माशा मात्रा में मिश्री के साथ दिन में ३ बार देने से या सितोपलादि या तालीशादि चूर्ण को ३-३ माशा की मात्रा में मधु के साथ या च्यवनप्राश को दिन में तीन बार देने से भी इस रोग मे लाभ होता है।

**(४) वासा**

वासावलेह, वासा हरीतकी अवलेह, वासा खंडकूष्माण्ड, वासाद्राक्षामधुयष्टी पानक, किसी का दिन में दो बार प्रयोग किया जाता है या वासा मधुयष्ठी क्वाथ २ सेर, कूष्माण्डरस ४ सेर मे घृत १ सेर डाल, साधित करके उसमें १¼ सेर मधु, वंशलोचन १ पाव, सूक्ष्मैला १ छटांक डाल के इस वासादि घृत का दिन में २ बार सेवन करायें।

**(५) द्राक्षा**

द्राक्षारिष्ट, द्राक्षावलेह (द्राक्षा १ सेर को बीज रहित) कर पीसकर १ पाव गो-घृत में भूनकर १ सेर खाण्ड की चासनी में मिलाकर वंशलोचन

इलायची छोटी, मुलेहटी, चन्दन आदि १-१ तोला मात्रा में देने से खांसी, व निर्बलता में लाभ प्रतीत होता है।

(६) घृत

साधारण गौघृत का पर्याप्त मात्रा म या अमृत प्राश घृत या पाराशर घृत या छागलादि घृत या बलागर्भ घृत या क्षीर-बला-घृत को २$\frac{1}{2}$ तोला की मात्रा में प्रातः सायं मिश्री और दूध के साथ पिलाने का विधान अति प्राचीन काल से चला आता है। इनसे रोगी की प्रतिरोधक शक्ति बढ़ जाती है।

लाक्षादि तेल की या चन्दन-बला-लाक्षादि तेल की शरीर पर मालिश की जाती है।

भोजन में पिप्पली, कुलथी, जौ, आंवला आदि के साथ पकाया अजा मांस रस, या अजा क्षीर, घृत, चावल, रोटी आदि शीत सुपच तथा बल्य गुण आहार पर्याप्त मात्रा मे दिये जाते है। अजा क्षीर के अर्क का प्रयोग भी इस रोग में होता है। एतदर्थ शीत गुण औषधियों जैसे नीलोत्फल, वासा, वेदमुश्क, गाजवां १-१ पाव, धनिया, श्वेत चन्दन $\frac{1}{2}$, $\frac{1}{2}$ छटांक मे ४ गुणा अजाक्षीर ८ गुणा जल मिला, निकाला हुआ अर्क भी पानी के स्थान पर पिलाया जाता है।

# संसर्गिक रोग

## Venereal Diseases

**फिरंग रोग** Syphılıs

**कारण**

यह रोग पहले-पहल १५वी शताब्दी के अन्त मे कोलम्बस के West Indıes से वापिस आये सिपाहियो के द्वारा यूरोप मे प्रकट हुआ और धीरे-धीरे वहा से सर्वत्र फैला। सिफलिम (जिसका धात्वर्थ स्पष्ट नही है) का नाम इसे १५३० मे दिया गया।

**कारण**

प्राय ऐसे व्यक्ति के साथ कि जिसकी जननेन्द्रिय मे फिरग जनित क्षत हो, मैथुन करने से यह रोग सक्रमण करता है क्योंकि इस क्षत से निकलने वाले Serum मे इस रोग का जीवाणु बहुत अधिक सख्या मे रहता है। पहले इस जीवाणु को Spııochaete या Spırochaeta Pallıda कहते थे, परन्तु अब इसे Treponema Pallıdum कहते है। यह इस रोग के प्राथमिक स्फोट (Prımary Schancre) मे ही नही पर इस रोग के बाद मे रोग की द्वितीय अवस्था मे त्वचा, श्लेष्म कला आदि पर निकलने वाले कोठो या स्फोटो और उनके स्रावो मे भी बहुत अधिक मात्रा मे पाया जाता है। शरीर के किसी धातु या किसी अग मे पहुचकर यह रोग उत्पन्न कर सकता है। शरीर से बाहर यह जीवाणु जीवित नही रह सकता।

मैथुन से जननेन्द्रियो की श्लेष्म कला या त्वचा मे स्वल्प सा क्षत हो जाने से भी उस प्रदेश मे यह जीवाणु प्रवेश कर जाता है और २४ घटे के अन्दर-अन्दर वहा से यह जीवाणु लसीका वाहिनियो मे प्रवेश कर जाता है। वहा से वक्षण-लसीका-ग्रन्थियो (Inguınal Lymph Gland) मे पहुचता है। Kolle और Eveıs (१९२६) का कथन है कि ये आधे घटे के अन्दर-अन्दर समीपस्थ लसीका ग्रन्थि मे पहुच जाता है, जहा से फिर यह लसीका सस्थान मे चला जाता है। वहा से यह शिरा सस्थान (Veıns) मे जाता है और उसके द्वारा फुप्फुस मे प्रवेश करता है। वहा से यह धमनियो मे चला जाता है तथा उनके द्वारा यह शरीर के प्रत्येक अग मे पहुच जाता है। इस प्रकार शरीर मे

प्रवेश करने के दो चार दिनों में ही यह देह के अंगों में व्याप्त हो जाता है। परन्तु आश्चर्य है कि तो भी विष सचार (General Spirochaetaemia) का कोई विशेष लक्षण रोगी मे प्रतीत नही होता तथा जननेन्द्रिय पर प्रारम्भिक कोठ (Primary Shancre) भी सक्रमण के लगभग १ मास बाद प्रकट होता है। ऐसा प्रतीत होता है कि सर्वत्र फैल जाने पर भी यह कुछ एक स्थानों पर जैसे त्वचा, श्लेष्म कला, मस्तिष्कावरण, नेत्र आदि मे विशेष रूप मे अपने अड्डे (Foci) बनाकर बढने लगता है। इसीलिये इन स्थानो पर इनके विरुद्ध शारीरिक प्रतिक्रिया विशेष रूप मे होती है। जहा से यह प्रविष्ट होता है वहा पर भी इसका प्रधान अड्डा होने से विशेष प्रतिक्रिया होती है। प्रारम्भिक Sore होने के २ सप्ताह बाद Wassermann Reaction पाजिटिव हो जाता है। बहुत वर्ष बाद मस्तिष्क के सेलो मे इसके कारण क्षीणता होकर पक्षाघात हो जाता तथा सुषुम्ना काण्ड (Cord) के स्रोतो (Tracts) मे इसके दुष्प्रभाव से Tabes Dorsalis का रोग हो जाता है।

अथवा इस जीवाणु के शरीर मे सर्वत्र फैल जाने से इसके विपरीत अगो मे (१) प्रतिरोधक शक्ति (Immunity) उत्पन्न हो जाती है, (२) कुछ एक अगो मे इसके प्रति अति असात्म्यता (Hyper Sensitivity) उत्पन्न हो जाती है। प्रथम शक्ति के कारण जीवाणु की उपस्थिति मे भी महीनो कोई लक्षण प्रकट नही होता। दूसरी के कारण जिस-जिस अग मे जब-जब Allergy उत्पन्न होती है रोग प्रकट हो जाता है।

यह जीवाणु ८-१० माईक्रोन दीर्घ, पतला, गति शील, कीटाकार, कृमि है जिसमे १०-१२ मोड़ होते है, जो आर्द्रता युक्त प्रदेश मे जीवित रहता है तथा जिसकी फिल्म को Giemsa के तरीके से रग कर Dark Field Miscroscopy के द्वारा देखा जाता है। पहले-पहल Schaudinn तथा Hoffman (१९०५) ने इस जीवाणु का पता लगाया। फिर Wassermann (१९०६) ने इसका टेस्ट निकाला। उसके बाद Ehrlick (१९०९) ने इस रोग की प्रसिद्ध औषधि 606 का आविष्कार किया।

### विकृति

रक्तवाहिनियो मे से निकल कर ये जीवाणु आसपास के लसीकामय प्रदेश (Perivascular Lymph Space) मे रोहण करने लगता है। इसके वहा रोहण करने पर रक्तवाहिनी मे से Mononuclear सेल जैसे Lymphocytes, Plasma Cells तथा कुछ एक Giant Cells वहा बहुत अधिक मात्रा मे जमा

हो जाते है जिससे वहा शोथ (Peri Vascular Lymphangitis) हो जाता है। इस शोथ के कारण धमनी के चारो ओर ही नही, धमनी मे भी शोथ हो जाता है अर्थात् धमनी वहि शोथ (Periarteritis), धमनी मध्यशोथ (Mesarteritis), तथा धमनी अन्त शोथ (Endarteritis) सभी हो जाते है। इस प्रकार धमनी शोथ (Arteritis या Vasculitis) इस रोग की प्रधान विकृति होती है। इसके बाद Fibroblasts इस शोथ युक्त अवयव को स्नायु-तन्तु (Fibrous Tissue) मे परिवर्तित कर देते है जिससे वह स्थान स्पर्श मे कठोर हो जाता है। रक्तवाहिनी के अन्दर के स्रोत के न्यूनाधिक अवरुद्ध हो जाने से इस शोथ युक्त कठोर अवयव मे रक्त भली प्रकार नही पहुच पाता (Ischaemia हो जाता है) जिससे त्वचा, मे यह रोग हो तो उसका पोषण न होने से उसके ऊपर से परते भी झडने लगती है। यदि वहा रक्तावरोध अधिक हो तो मृत्यु (Necrosis) होकर इस रोग युक्त प्रदेश मे न्यूनाधिक व्रणभाव हो जाता है।

**लक्षण**

रोग सक्रमण के लगभग २१ दिन के बाद इस रोग की प्रथमावस्था या (Primary Syphilis) के लक्षण प्रकट होते है अर्थात् जीवाणु के प्रवेश स्थान पर जहा पर वह अत्यधिक मात्रा मे रोहण करता है सेलो मे प्रतिक्रिया (उनका Infiltration) बडी प्रबलता से होती है। सेलो के अति सचय से वहा एक छोटा-सा, गोलाकृति, कठोर कोठ (Hard chancre) प्रकट हो जाता है। यह कोठ शिश्नमुण्ड के मुख या उभरे भाग के पास की खाई (Coronal Sulcus) मे या अग्रचर्म की श्लेष्म कला या त्वचा पर तथा स्त्री मे गर्भाशय मुख (Cervix) या योनि द्वार अर्थात् भगोष्ठ (Labia) के अन्दर या बाहर कही उत्पन्न होता है। Labium Majus और Minus की सन्धि पर विशेष होता है। इसमे मृत्यु (Necrosis) के होने से इसमे वेदना या किसी प्रकार का कष्ट नही होता और यदि सिरारोध (Endarteritis) के हो जाने से इसका पोषण अवरुद्ध हो जाय तो रगड लगने से इसमे व्रण भाव हो जाता है जिससे खडे, कठोर, किनारो वाला, प्याले के आकार का एक छोटा-सा व्रण बन जाता है। वहा Lymphocytes के अत्यधिक मात्रा मे सचित होने से कठोरता होती है। शिश्न मुण्ड पर यह व्रण गहरे लाल कुछ काले रग के छोटे-छोटे चकत्ते के रूप मे होता है। इस व्रण के साथ ही प्रादेशिक लसीका ग्रन्थिया (Horizontal Inguinal Glands) भी सूज जाती है। ये स्पर्श मे कठोर, वेदना रहित,

समवर्ण, एक दूसरे से पृथक-पृथक होती है। ये भी Lymphocyte के अति सचय के कारण कठोर होती है। इनमे पूय भाव नही होता। इनके ऊपर चढी त्वचा मे शोथ न होने से वह भी रक्त वर्ण नही होती। यह प्रथमावस्था १½, २ मास तक रहती है।

**फिरंग रोग की द्वितीयावस्था के लक्षण :** Secondary or Metastatic Lesions·

जननेन्द्रिय पर स्थानिक कोठ के प्रकट होने के लगभग १ मास बाद अर्थात् रोग के सक्रमण के लगभग दो मास बाद जब प्रारम्भिक व्रण (Chancre) लुप्त हो जाता है, इस रोग की द्वितीयावस्था आरम्भ हो जाती है जो १-१½ वर्ष के समय तक रहती है। इस समय तक इस रोग के विष के सम्पूर्ण शरीर मे सचार कर जाने (Septicaemia) से पाण्डुता, क्षुधानाश, सिर दर्द आदि के लक्षण भी होते है। पर एक तो मृदु रूप मे सम्पूर्ण शरीर मे लसीका ग्रन्थि शोथ (General Lymphadenitis) का लक्षण होता है। उदाहरणत कोहणी के अन्दर की तरफ के Condyle से ऊपर की लसीका ग्रथिया (Epitrochlear Glands) स्पर्श करने मे फूली हुई होती है, यद्यपि उनमे स्पर्शाक्षमता का लक्षण नही होता।

दूसरा इस अवस्था मे शरीर के किसी अवयव या Tissue मे इसके विपरीत प्रतिक्रिया हो सकती है त्वचा, तथा श्लेष्मकलाओ मे इस जीवाणु के विपरीत विशेष प्रतिक्रिया Hyperaemia के रूप मे होती है। इन जीवाणुओ के रोहण करने से वहा Mononuclear Cells पर्याप्त मात्रा मे सचित हो जाते हैं, उनके सचित होने से वहा स्नायुभाव (Fibrosis) की प्रक्रिया भी हो जाती है जिससे वहा कोठ (Papules) बन जाते है। पर ये सेल बाद मे स्नायु तन्तु मे परिवर्तित होने के स्थान पर निर्बलता वश ह्रास (Involution) की अवस्था को प्राप्त होने लगते है, जिससे इन सेलो के क्षीण हो जाने से, त्वचा पर जो दो-तीन मिलीमीटर व्यास के वृत्ताकार या अर्धवृत्ताकार ताम्र वर्ण चकत्ते (Macules) प्रकट होते है उनके केन्द्र का प्रदेश कुछ नीचा और मृदु हो जाता है, तथा चकत्ते का किनारा जहा सेल अत्यधिक मात्रा मे विद्यमान होते है, कुछ ऊचा या उठा हुआ होता है। इन चकत्तो की लालिमा का कारण रक्तवाहिनियो मे से मन्द रक्तस्राव का होना प्रतीत होता है। ये Roseola Syphilitica नाम के छोटे गोल से चकत्ते विशेषत छाती पर, दोनो ओर धड पर, तथा शाखाओ के भी अन्त पृष्ठ (Flexor) पर, तथा हाथ पैर के तलुओ पर, सघर्ष मे आने वाले

प्रदेशो पर, दोनो ओर निकलते है तथा कुछ सहसा प्रकट होते है। पहले छाती या कोष्ठ पर ये देखने मे आते है।

फिरग जनित चकत्तो (Syphilitic Macules) के कुछ सप्ताह रहने के बाद फिरग जनित नाना विध कोठ (Papules) भी त्वचा पर निकलते है। ये फिरग जनित, मसूर के दाने तरह के कोठ, छोटे-छोटे, पृथक् पृथक् स्पर्श मे कठोर, ताम्र वर्ण, गोलाकृति, कण्डू, वेदना आदि से रहित, शरीर के दोनो ओर एक समान और कुछ सहसा धड, शाखाओ और माथे पर होते है। शाखाओ पर जब होते है तो वहि पृष्ठ (Extensor) की अपेक्षा अधिकत अन्त. पृष्ठ (Flexor) पर होते है, धड पर कुछ अधिक घने होते है। शीघ्र ही फिर ये क्षीण होकर धब्बो (Spots या Stains) मे बदल जाते है। इनके ताम्र वर्ण होने तथा इनमे खुजली आदि कष्ट के न होने से ये फिरग जनित है, ऐसा समझ लेना चाहिये। फिरग जनित चकत्ते Macules, papules, pustules होते है पर Vesicles के रूप मे कभी नही होते।

हाथो की हथेलियो तथा पैरो के तलुओ पर छोटे-छोटे कुछ उठे हुए, चपटे से, धब्बे (Squamous Spots) निकलते है जिनके ऊपर की स्तर, परतो मे उतरती है। इस रोग के कारण नख भी प्रभाविहीन होकर नष्ट हो सकते है एक या अनेक नखो की धरती फूल जाती और फिर नख ताम्र वर्ण मोटे होकर फट से जाते है (Onychia)।

फिरग जनित खालित्य (Alopecia) भी कभी कभी देखा जाता है जिसमे सिर, दाढी, भौहो आदि के बाल बीच-बीच मे ऐसे खाये से जाते है जैसे किसी कीडे ने इन्हे खा लिया हो। Alopecia Areata मे तो चकत्ते सर्वथा बालो से रहित होते है।

**गीले प्रदेश में होने वाले कोठ** (Papules) :

त्वचा के गीले प्रदेशो जैसे गुदा या भगोष्ठ के आसपास त्वचा की Papillae उन के अन्दर Mononuclear Cells का सचय होकर कठोर और आकार मे बडी हो जाती है। इनके कारण त्वचा मे १ सेन्टीमीटर व्यास के चपटे से स्वल्प उठे हुए, कठोर कोठ हो जाते है, जिन्हे Condyloma कहते हैं। पास-पास की अनेकानेक Papillae के इस प्रकार मिल जाने से गुदा के समीप कोठो (Papules) का एक ढेर सा हो जाता है। इस द्वितीयावस्था मे कभी-कभी फिरग स्फोट (Pustulas) भी निकलते है जो रोगी

की निर्बलता के कारण Papules मे क्षीणता की प्रक्रिया के हो जाने से बनते है। ये मसूरिका स्फोटो से मिलते-जुलते होते हे।

**मुख तथा गले मे फिरंग व्रण :**

त्वचा पर Papules निकलने के साथ-साथ जैसे त्वचा मे चकत्ते (Macules) निकलते है वैसे ओठो, गालो और गले की श्लेष्मकला मे भी गोलाकृति लाल चकत्ते या धब्बे (Mucous Patches) हो जाते है। इनके गीले रहने के कारण इनकी श्लेष्मकला के वहिस्तर के मृत (Necrosis) हो जाने से और इनके गल जाने से ये श्वेत से धब्बे दीखते हे। नर्म तालु तथा काकलक पर भी ये श्वेत धब्बे या उथले से व्रण हो जाते है। इनके चारो ओर श्लेष्मकला लाल होती है। मुख छिद्र के कोणो के समीप की श्लेष्मकला मे ये हो तो मुख के कोणो मे इनके कारण विवाही (Fissure) सी पड जाती है। इनके होने से जिव्हा के किनारो पर भी विवाहिया हो जाती है। ये फिरग व्रण जिव्हा के किनारो या उसके नीचे के पृष्ठ पर होते है। गले और टान्सिल पर भी ये फिरग व्रण (Snail track Ulcers) हो जाने है। ये श्वेत से धब्बे नाक के बीच की अस्थि (Septum) मे भी हो जाते है। कण्ठ (Larynx) मे उसके छद (Epiglottis) पर भी ये फिरग व्रण (Mucous Patches) हो जाते है जिससे स्वर भग का लक्षण हो जाता है। Iris की सूक्ष्म रक्तवाहिनियो के समीप के प्रदेश मे सेलो के अधिक मात्रा मे सञ्चित होने से वहा भी पिन के नक्के जितने Nodules उत्पन्न हो जाते है। Cornea के चारो ओर लाली हो जाती है जिससे Iris Lens के साथ चिपक सकता है जिससे पुतली गोल नही रहती। रोगी को प्रकाश सहन नही होता, आख मे दर्द तथा पानी बहता है। इस प्रकार Syphilitic Iritis का रोग हो जाता है। त्वचा, श्लेष्मकला आदि मे होने वाले इन फिरंग जनित कोठो आदि मे जीवाणु अत्यधिक मात्रा मे पाये जाते है। मुख मे रोग हो तो लाला मे बहुत अधिक मात्रा मे यह जीवाणु पाया जाता है।

**फिरंग रोग की तृतीयावस्था** Tertiary State of Syphilis

द्वितीय अवस्था मे जब इस रोग का जीवाणु रक्त के द्वारा शरीर मे व्याप्त हो रहा होता है, इस रोग के लक्षण शरीर के दोनो ओर एक समान रूप होते हे। परन्तु कई वर्ष उपरान्त शरीर के किसी एक अग मे प्रसुप्त रूप से पड़ा हुआ यह जीवाणु जब शरीर की प्रतिरोधक शक्ति के घट जाने से फिर

बढने लगता है तो उसी एक प्रदेश मे यह रोग प्रकट होता है, तब यह रोग शरीर के दोनो ओर नही होता। इसके अतिरिक्त द्वितीयावस्था मे इस रोग से युक्त प्रदेश मे अति क्षीणता या मृत्यु की प्रक्रिया (Necrosis) नही होती। परन्तु तृतीयावस्था मे इस रोग से युक्त प्रदेश मे यह प्रक्रिया अधिक होती है। यह अवस्था रोग सक्रमण के ३ वर्ष बाद या द्वितीय अवस्था के भी लगभग ५ वर्ष बाद आरम्भ हो सकती और आयु भर रह सकती है। जिस अवयव मे यह जीवाणु क्रियाशील होने लगता है उसकी छोटी धमनियो या लसीकावाहिनियो मे से इसके बाहर आने के कारण उनकी दीवार मे पहले फिरग जनित शोथ की प्रतिक्रिया होती है। अर्थात् पहले इनके अन्तस्तर के सेलो मे अति वृद्धि हो जाती है जिससे उनके मध्यस्तर (Tunica Media) मे भी Lymphocytes, Plasma Cells आदि Mononuclear सेलो का तथा Fibroblasts का सचय (Infiltration) विशेष रूप मे होता है जिससे धमनी का स्रोत (Thrombosed) हो जाता है (अर्थात् Arteritis तथा Endarteritis या Vasculitis हो जाता है) परिणामत पास का अवयव एक तो विष से, दूसरे रक्त के न मिलने से मृत होकर पनीर का सा (Caseous) हो जाता है। बाद मे उसके चारो ओर Fibroblasts के आ जाने से धीरे-धीरे स्नायु तन्तु का एक घेरा बन जाता है। इस प्रकार इस छोटी सी स्नायु तन्तु की बनी ग्रन्थि को Granuloma कह सकते है। इस प्रकार के अनेकानेक Granuloma से मिलकर एक बडा अर्बुद बन जाता है। जैसे ऊपर कहा गया है इसके अन्दर की छोटी-छोटी धमनियो के स्रोत बन्द होते है जिससे इसके केन्द्र भाग को रक्त की मात्रा नही मिलती है एव वह कुछ नर्म सा हो जाता है अर्थात् उसमे पनीर भाव (Caseation) हो जाता है। यह नर्म सा अर्बुद क्योकि छूने मे गोद की एक डली जैसा प्रतीत होता है, इसे Gumma कह दिया जाता है (अन्दर Necrosis उसके बाहर Granulation उसके बाहर Fibrosis) क्योकि इसमे Endothelial सेल नही होते, Lymphocytes और Fibroblasts अधिक सख्या मे होते है, इसका Tubercle से भेद सुगम हो जाता है। इसका पनीर सदृश पदार्थ कुछ पीला होता है जब कि क्षयाकुर का यह पदार्थ श्वेत रग का होता है। यह पदार्थ इस रोग मे बहुत काल तक द्रव रूप नही लेता, क्षयांकुर मे यह पदार्थ शीघ्र द्रव रूप ले लेता है अत. Tubercle से Gamma का भेद करना कठिन नही है। त्वचा, श्लेष्मकला, अस्थि या Periosteum आदि पर जहा बाह्याघात लगता रहता है वहा इसके ऊपर की त्वचा या श्लेष्मकला के निर्जीव होकर झड़ जाने से इसमे सक्रमण (Secondary

Infection) होकर इसमे पूय भाव भी हो जाता है अथवा इसके अन्दर की Necrosis की प्रक्रिया के बढते जाने से यह नर्म होकर खुल जाता हे । इसका व्रण गोल, स्पष्ट किनारो का होता है। इस प्रकार इस रोग की तृतीय अवस्था मे नाना अगो मे Gumma उत्पन्न हो जाते है। पर त्वचा, श्लेष्मकलाओं, अस्थि, सन्धि, यकृत्, अण्ड ग्रन्थि, Aorta तथा केन्द्रीय नाडी मण्डल (Central Nervous System) सुषुम्ना (Spinal Cord) मे Gumma उत्पन्न होने की प्रक्रिया विशेषतः होती है।

**त्वचा के फिरंग मण्डल :** Cutaneous Nodules

त्वचा के किसी एक या अनेक ऐसे प्रदेशो पर जहा सघर्ष विशेष रहता है, छोटी-छोटी क्षुद्र सी फिरग ग्रन्थिया (Nodules) उत्पन्न हो जाती है। जिनके परस्पर मिल जाने से मण्डलाकार या अर्ध मण्डलाकार, नख जितने आकार के या $\frac{1}{4}$ से १ इच व्यास के छोटे-छोटे मण्डल बन जाते है। पुरानी ग्रन्थियो के नर्म हो जाने और किनारो पर नई-नई Nodules के निकलने से ये मण्डल फैलकर बडे होते जाते है तथा इनके बीच का पृष्ठ कुछ हलका, ताम्र वर्ण और साधारण त्वचा जैसा हो जाता है, इन्हे Nodular Cutaneous Syphilides कहते है। यदि इन ताम्र वर्ण गोलाकृति फिरग मण्डलो पर से छिलके भी झड़ने लगे तो इन्हे Squamous Syphilitic Eruptions कहते है। बाद मे Nodules के स्थान पर स्नायु तन्तु (Cicatricial Tissue) आ जाता है। यदि इन Nodules मे क्षीणता प्रबल रूप से हो तो छिलको के बनने के स्थान पर इनमे व्रण भाव हो जाता है जिससे वहा छिलको से ढके छोटे-छोटे व्रण हो जाते है (Tubero Serpiginous Syphilide)।

**त्वचा के नीचे फिरंग ग्रन्थियां**

त्वचा के नीचे के मेदो मय स्तर (Sub cutaneous Tissue) मे भी फिरग ग्रन्थिया (Solitary Gumma) निकल आती है। ये गोलाकृति, वेदना रहित, स्पर्श मे कठोर, रबर जैसी होती हैं। बहुत धीरे-धीरे बढती है और अपने ऊपर की त्वचा से जुड़ जाती है अर्थात् इनकी त्वचा जो अब तक समवर्ण थी अब वह भी कुछ रक्त वर्ण हो जाती है। बाद मे इस ग्रन्थि मे व्रण भाव हो जाता है जिससे कठोर दीवार वाला गोलाकृति व्रण बन जाता है। ऐसे अनेक ग्रन्थियो के होने से अनेक व्रण पास-पास निकल सकते है।

टागो, बाहुओ (पिछली ओर) भौहो, नाक आदि की त्वचा के नीचे ये ग्रन्थिया विशेपत निकलती है। इन्हे Sub cutaneous Gumma कहते है।

**श्लेष्मकला में फिरंग ग्रन्थिया**

मुख और गले की श्लेष्मकला के नीचे के अवयव (Submucous Tissue) मे फिरग ग्रन्थिया (Gumma) निकल आती हे। ताल्, काकलक, गले, Tonsil, जिव्हा किसी मे ये दिखाई पड सकती है। इनके खुल जाने से इनमे उत्पन्न हुए व्रण अनेक होते, चिरस्थायी होते तथा वेदनारहित होते है, देखने मे विषम आकृति के होते है। इनके कारण लसीका ग्रन्थिया सूजती नही है। जिव्हा पर उसके मध्य भाग पर भी Gumma के कारण पहले एक गोल सा उभार होता है फिर उसके नर्म होकर खुल जाने से कठोर दीवार का छिद्राकार, वेदना रहित व्रण हो जाता है। परन्तु बहुधा जिव्हा की छोटी रक्तवाहिनियो के समीप के प्रदेश मे छोटे-छोटे Gumma समीप-समीप हो जाते है, जिनके ऊपर की स्तर के दातो के सघर्ष के कारण मृत हो जाने से श्वेत झिल्ली से छाये हुए विपमाकृति के उथले व्रण हो जाते है, जिन्हे Leucoplakia कहते है। इसी प्रकार के मृत हुई श्वेत झिल्ली से छाये हुए व्रण गालो पर भी हो जाते है। जिव्हा मे उत्पन्न हुई इन फिरग ग्रन्थियो मे जब स्नायु तन्तु बढ जाता (Fibrosis हो जाता है) तो जिव्हा पर गहरी विवाहिया (Fissures) पड जाती है अथवा यदि जिव्हा की फिरग ग्रन्थियो के ऊपर की श्लेष्मकला मरकर झड जाय, उसकी Papillae भी नष्ट हो जाये तो जिव्हा के किसी प्रदेश के नग्न हो जाने पर वहा पर मिर्च, मसाले तथा उष्ण आहार लगने लगते, और वेदना जनक हो जाते है। तृतीयावस्था की ये फिरग ग्रन्थिया जिव्हा के ऊपर के पृष्ठ के मध्य भाग मे हुआ करती हैं, जबकि द्वितीयावस्था के फिरग व्रण (Snail Track) जिव्हा के निचले पृष्ठ या किनारो पर हुआ करते है।

**कण्ठ मे फिरंग ग्रन्थियां** (Syphilitic Laryngitis)

इस रोग की द्वितीय या तृतीय अवस्था मे कण्ठ मे उसकी स्वर तन्त्रियो (Vocal Cords) की श्लेष्मकला के नीचे के अवयव मे भी फिरग ग्रन्थिया हो जाती है। बाद मे इनके ऊपर गहरे व्रण भी हो सकते है जिससे स्वर भग हो जाता है। इसमे वेदना का लक्षण नही होता।

## अस्थियो में फिरंग रोग

शरीर की चपटी अस्थियो जैसे कपालास्थियो, नासास्थि, ताल्वस्थि, जघास्थि (Tibia) उरोस्थि, पर्शुकास्थि, हसली की हड्डी (Clavicle) की Periosteum मे विशेषत तथा अन्य अस्थियो मे उनके Periosteum के नीचे Gumma बन जाते है। जिससे इन मे दर्द रात को विशेष प्रतीत होता है। नासास्थि मे ये ग्रन्थिया (Snuffles) निकले तो चिरकाल तक प्रतिश्याय रहता है तथा नासा बन्द रहती हे और वाद मे इसका निदान ठीक-ठीक न हो तो Septum के निर्बल हो जाने से नासास्थि बैठ जाती है। कईयो को इस रोग मे नाक पर रात हो विशेष दर्द रहता है। ताल्वस्थि (Palate Bone) मे gumma निकलने से मध्य रेखा पर गोल उभार निकलता है जो फटकर फिर व्रण हो जाय तो इसमे छिद्र (Perforation) होकर नासा और मुख मार्ग परस्पर मिल जाते है। कपालास्थियो मे ये Gumma हो तो ऊपर की त्वचा के क्षीण हो जाने से सक्रमण (Secondary Infection) होकर कपालास्थि मे अनेक व्रण हो जाने हैं।

## अन्तरस्थि फिरंग ग्रन्थि : Endosteal Gumma

शाखाओ की दीर्घास्थियो के मध्य भाग के अन्दर फिरग ग्रन्थि के हो जाने से वहा अस्थि मे उभार सा हो जाता है अर्थात् अस्थि के अन्दर फिरग जनित Osteomyelitis हो जाता है। इसके कारण वहा अस्थि मे शूल होता है जो इस ग्रन्थि के द्वारा नाडियो के दब जाने से होता है। आग के सेक से या रात को गर्म कपड़ो मे जब वहां रक्तवाहिनियो मे रक्त अधिक जमा हो जाता है तब नाडियो पर दबाव के बढ जाने से दर्द और बढ जाता है। अत ऐसा रोगी गर्मी या गर्म कपडो मे टाग को नही रखना चाहता। वहा दवाने से भी दर्द होता है।

## सन्धियो में फिरंग (Syphilitis Arthritis)

सन्धियो मे विशेषत जानु सन्धियो Synovial Membrane मे Gumma हो जाने से दोनो ओर Chronic Synovitis हो जाता है। अर्थात् सन्धि कोष द्रव भरने से फूल जाता है। पर जानुओ मे वेदना नही होती। यह शोथ कठोर, पर रबर की तरह लचकीला होता है। सहज फिरग रोग के कारण तो १०-१५ वर्ष की आयु मे यह रोग होना है। इस रोग मे मास

पेशिया कृश नही होती जिससे क्षय रोग जनित सन्धि शोथ से इस का भेद हो जाता है ।

**यकृत् फिरंग .**

यकृत मे अनेक गोल फिरग ग्रन्थिया हो जाती है जिनमे स्नायु तन्तु की वृद्धि विशेष होती है। बाद मे इनके केन्द्र भाग के मृदु हो जाने पर ये ग्रन्थिया कुछ नीचे दब जाती है। यकृत् के पृष्ठ पर स्पर्श करने से ये ग्रन्थिया अनुभव होती है। इनमे स्पर्शाक्षमता का लक्षण होता है तथा यकृत का पृष्ठ विषम प्रतीत होता है। इन्हे देखकर यकृद्विद्रधि या कैंसर का सन्देह हो सकता है। परन्तु विद्रधि मे चिर प्रवाहिका का वृत्त होता है तथा कैन्सर रोग मे कामला, जलोदर, तथा कृशता के लक्षण विशेष होते है जो इसमे नही होते। फिरग जनित यकृत् वृद्धि का रोग ४५ वर्ष की आयु—पहले से होता तथा कैन्सर जनित यकृद् वृद्धि का रोग इस आयु के उपरान्त होता है।

**अण्ड मे फिरंग रोग :**

अण्ड ग्रन्थि (Testis) के स्नायु तन्तु (Interstitial Tissue) मे व्यापक रूप से फिरग ग्रन्थिया Gumma बनने की प्रक्रिया होने से यह तन्तु आकार मे बढ जाता है जिससे अण्ड ग्रन्थि आकार मे बडी तथा स्पर्श मे कठोर हो जाती है, उसमे दर्द नही होता, दबाने से भी कोई दर्द नही होता। इसे Syphilitic Sclerosis of Testis कह सकते है। कभी-कभी अण्ड ग्रन्थि मे स्थानिक फिरग ग्रन्थि (Localised Gumma) भी होती है। एक ओर की अण्ड ग्रन्थि ही इस तरह इस रोग से ग्रस्त होती है।

**महा धमनी फिरंग** Syphilitic Aortitis .

महाधमनी (Aorta) के प्रथम भाग की दीवार मे उसकी पोषक धमनियो (Vasa Vasorum) मे बहि तथा अन्त शोथ (Periarteritis तथा Enderteritis) के विकार फिरगजीवाणु के कारण होते है। इस कारण महा धमनी का पोषण ठीक-ठीक न होने, एव उसे आक्सिजन ठीक-ठीक न मिलने के कारण उसमे क्षीणता की प्रक्रिया आरम्भ हो जाती है। उसका लचकीलापन घट जाता है तथा महाधमनी की मासमय स्तर क्षीण होकर स्नायु तन्तु मे परिणत हो जाती है (उसमे Mesarteritis हो जाता है) आभ्यन्तर कला (Endothelium) मे भी स्नायु तन्तु के उत्पन्न हो जाने से वह भी क्षीण हो जाती

है। इस प्रकार महाधमनी का यह प्रथम भाग जब निर्बल हो जाता है तो रक्त के दबाव से शिथिल होकर फैल जाता है (उसमे Saccular Aneurism हो जाता है) महाधमनी के प्रथम भाग के शिथिल हो जाने से, इसका मूल भाग अर्थात् Aortic Valve का Ring या महाधमनी छिद्र भी चौड़ा हो जाता है। महाधमनी की आभ्यन्तर कला मे क्षीणता के होने से महाधमनी कपाटियो (Valve-Cusps) मे भी स्नायु भाव की प्रक्रिया या क्षीणता हो जाती है। इस प्रकार महाधमनी कपाटी (Aortic Valve) मे असमर्थता उत्पन्न हो जाती है जिससे विश्राम काल (Diastole) मे रक्त की कुछ मात्रा वापिस वाम क्षेपक हृदय मे लौट आती है एव वह आकार मे बड़ा हो जाता है, चिकित्सा न होने पर १० प्रतिशत मे यह उपद्रव होता है।

इस Aortitis का एक यह भी उपद्रव होता है कि आभ्यन्तर कला (Intima) के कुछ मोटा हो जाने से हृदय पोषक धमनियो के—जो कि इस महाधमनी के मूल से भाग निकलती है—मुख भी तग हो जाते है। हृदय पोषक धमनियो (Coronary Arteries) के मुखो के तग हो जाने से हृदय को रक्त की मात्रा नार्मल से कम पहुचती है जिससे उसके मास मे स्नायु तन्तु की वृद्धि (Fibrosis) की प्रक्रिया हो जाती है अर्थात् हृदय की शक्ति घट जाती है। इसी को फिरग जनित हृदय रोग (Syphilitic Heart Disease) कहते हैं।

**महाधमनी फिरंग के लक्षण .**

फिरग जनित महाधमनी शोथ का रोगी, मध्यमायु का होता है पर आयु की अपेक्षा अधिक वृद्ध प्रतीत होने वाला होता है। उसे पहले फिरग रोग हो चुका होता है। वाम क्षेपक हृदय मे रक्त के महाधमनी मे से वापिस आते रहने मे फुफ्फुस मे भी रक्त सचय बढ जाता है, जिससे श्रम करने पर श्वास चढ जाता है, तथा वाम क्षेपक आकार मे बडा हो जाता है। हृदय मे स्नायु तन्तु की वृद्धि हो तो श्रम या मानस आवेश से न्यूनाधिक हृदय शूल का लक्षण भी होता है।

इस रोग मे Aortic Regurgitation अर्थात् महाधमनी कपाटी मे से रक्त के वापिस वाम हृदय मे आने के सूचक लक्षण होते हैं। विश्राम काल (Diastole) के आरम्भ मे रक्त के कुछ अश के वापिस वाम हृदय मे आ जाने से उरोस्थि (Sternum) की बाई ओर Parasternal प्रदेश मे सुनने से

(Aortic 2nd sound के बाद) एक फूत्कार ध्वनि सुनाई पडती है जिसे Aortic Diastolic Murmur कहते है। Aortic प्रदेश पर द्वितीय शब्द भी ऊचा हुआ-हुआ सुनता है। वाम हृदय की निर्बलता के लक्षण भी स्पष्ट होते हैं।

महाधमनी के चढते हुए भाग मे Aneurism हो तो Manubrium पर टकोर मन्द होती है या वहा धमन होता हुआ दीखता है। महाधमनी के मोड मे Anesurism हो तो Trachea या Bronchus के दब जाने से रोगी को खासी व श्वास चढने का कष्ट रहता है। इसके कारण भोजन नाली दब जाए तो Dysphagia का लक्षण होना है। Sup Venacava दब जाए तो ग्रीवा तथा चेहरे पर शोथ लगने लगता है। Re-current laryngeal N दब जाए तो स्वर भग का लक्षण हो जाता है।

**रोग विनिश्चय**

४०-५० वर्ष की आयु के व्यक्ति मे हृदय शूल का लक्षण हो, आराम करते समय अर्थात् रात को भी हो, श्रम से शीघ्र श्वास चढ जाता हो, हृदय आकार मे बडा हो तो फिरग जनित हृदय रोग का सन्देह हो जाना चाहिये।

**मस्तिष्क में फिरंग रोग** Cerebral Syphilis

सौभाग्य से २०-२५ वर्ष पहले सुषुम्ना तथा मस्तिष्क सम्बन्धी फिरग रोग जितना सुलभ था, अब नही रहा है तथापि इसका वर्णन सक्षिप्त रूप मे यहा किया जाता है।

फिरग जीवाणु सक्रमण करने के बाद जैसे त्वचा श्लेष्म कला आदि मे सश्रय करता या अपने अड्डे (Foci) बनाता है वैसे ही यह मस्तिष्क के आवरणो मे भी करता है। इसलिए इस रोग की द्वितीय अवस्था मे भी मस्तिष्क सुषुम्ना द्रव Cerebrospinal Fluid मे Wasserman Test-positive होता है। परन्तु यह जीवाणु चिरकाल तक पडा हुआ भी वहा वृद्धि नही कर पाता, प्रसुप्त अवस्था मे पडा रहता है। १०-१५ वर्ष बाद सम्भवत प्रतिरोधक शक्ति के घट जाने से यह वहा मस्तिष्कावरण मे विद्यमान धमनियो के समीप के लसीकामय प्रदेश (Perivascular Lymph Spaces) मे बढने लगता है जिससे इसके विपरीत Mononuclear Cells और Giant Cells की प्रबल प्रतिक्रिया होती है और धमनियो के आसपास तथा धमनियो

मे शोथ (Periarteritis तथा Endarteritis Obliterans) के विकार हो जाते है। फिर इस शोथ के घटने पर इन सेलो के स्थान पर स्नायु तन्तु उत्पन्न हो जाता है (Granulation या Scar Tissue बनता है) बहुत से Granuloma के मिलने से Gumma बन जाते है जिनमे Pia मे विशेषत तथा Arachnoid और Dura मे भी छोटी-छोटी फिरग ग्रथिया (Gumma) बनकर फिरग जनित मस्तिष्कावरण शोथ (Gummatous या Syphilitic Meningitis) हो जाता है। देखने मे मस्तिष्कावरण सूजकर फूले हुए दीखते है तथा Subarachnoid Space मे भी चिकना परिस्राव (Exudate) बढा हुआ होता है। मस्तिष्क के निम्न पृष्ठ पर के आवरण मे यह रोग विशेषत होता है (Basilar meningitis), जिससे वहा पर विद्यमान मस्तिष्क नाडियो (Cranial Nerves) पर चढे हुए आवरण मे इस रोग के होने के कारण नाडिया भिच जाती है, या बहुत सम्भवत वहां रक्त-वाहिनियो मे इस रोग की प्रक्रिया से अवरोध (Thrombosis) हो जाता है जिससे नाडियो को रक्त न मिलने से वे क्षीण हो जाती है। Oculomotor Nerve के आवरण मे यह फिरग आवरण शोथ (Meningitis) विशेषत. होता है। कभी-कभी यह फिरग जनित शोथ (Meningitis) पाचवी तथा छटी मस्तिष्क नाडी पर भी हो जाता है।

कभी-कभी मस्तिष्कावरण की अपेक्षा मस्तिष्क धमनियो मे फिरग जनित शोथ अधिक होता है तब मस्तिष्क के निम्न स्तर पर विद्यमान Circle of Willis मे तथा उसकी शाखाओ मे शोथ (Syphilitic Endarteritis) होने से उनमे सिरावरोध (Thrombosis) अनायास हो जाता है। जिससे उनसे पोषित मस्तिष्क मे मृत्यु की प्रक्रिया (Softening) आरम्भ हो जाती है।

### लक्षण

मस्तिष्क में फिरग रोग के दुष्प्रभाव से अर्थात् फिरग जनित Meningitis के कारण कुछ जल वृद्धि या Hydrocephalus होकर अथवा सिर के अन्दर के भार के बढने से शिर दर्द का लक्षण होता है जो रात को अधिक होता है। बुद्धि की तीव्रता घट जाती है। सहन शक्ति, समाहित होने की शक्ति (Concentration) स्मृति शक्ति निर्बल हो जाती है। इस रोग के कारण मस्तिष्क की द्वितीय नाडी (Optic Nerve) पर दुष्प्रभाव होकर तिमिर रोग (Optic Neuritis या Optic Atrophy) हो जाता है।

मस्तिष्क की तृतीय नाडी के ऊपर दुष्प्रभाव विशेष हो तो पुतली के विकार तथा Strabismus या Squint का रोग हो जाता है।

यदि फिरग रोग का दुष्प्रभाव धमनियो पर विशेष हो (Syphilitic Endarteritis Obliterans हो) तो पहले किसी एक शाखा मे अस्थायी निर्बलता का लक्षण या किसी अग मे कम्प (Twitching) का लक्षण होता है। शिर दर्द का लक्षण भी होता रहता है। बाद मे Middle Cerebral Artery की Lenticulo striate शाखा मे अवरोध (Thrombosis) होकर पक्षाघात का लक्षण हो जाता है। Upper Motor Neuron के रोग के कारण मृत अग मे स्तब्धता (Spasticity) भी होती है। मस्तिष्क द्रव की परीक्षा करने पर उसमे Lymphocytes बढे हुए पाये जाते है तथा उसमे प्रोटीन की मात्रा बढी हुई होती है।

**सुषुम्ना काण्ड में फिरंग रोग** Spinal Syphilis, Syphilitic Myelitis —

(१) Spinal Meningomyelitis of the Dorsal Region : **पृष्ठगत सुषुम्ना फिरंग**

वहुधा सुषुम्ना के Thoracic प्रदेश के सुषुम्नावरणो (Pia arachnoid) मे फिरग ग्रन्थिया उत्पन्न हो जाया करती है (Gummatous Meningitis हो जाता है) ये आवरण सूजकर मोटे हो जाते एव Cord के साथ चिपक जाते है। जिससे इस प्रदेश की रक्तवाहिनियो पर दबाव पड जाता है। उनमे अवरोध (Endarteritis) भी हो जाता है जिससे इस प्रदेश को रक्त की उचित मात्रा नही मिलती। इसीलिए सुषुम्ना मे मृदुता आ जाती है तथा उसके नाडी सेल नष्ट हो जाते है जिससे पहले पृष्ठ प्रदेश पर दर्द रहता है और फिर इसके कारण दोनो जघाये धीरे-धीरे निबल और स्तब्ध प्रतीत होने लगती है, अर्थात् उनमे उरुस्तम्भ का लक्षण हो जाता है (Spastic Paraplegia हो जाता है) टागो मे चिमचिमाहट (Tingling) शूल, सुप्ति आदि सज्ञा सम्बन्धी विकृतिया भी हो सकती हैं। मूत्राशय पर भी नियत्रण निर्बल हो जाता है अर्थात् उसमे मूत्राघात (Retension) होने लगता है।

(२) Cervical Pachymeningitis

कभी-कभी ग्रीवा प्रदेश की सुषुम्ना (Cervicial-Cord के Duramater) मे यह रोग विशेष होता है। वह सूजकर Pia Arachnoid के साथ जुड कर सुषम्ना काण्ड पर दबाव डाल देता है अर्थात् Cervical Pachymeningitis

का रोग हो जाता है। इससे ग्रैवेय नाडियो (Cervical Nerves) के मूल भिच जाते है। जिसका परिणाम यह होता है कि पहले ग्रीवा के पृष्ठ प्रदेश पर तीव्र शूल होता है फिर बाहुओ की मासपेशियो मे कृशता और निर्बलता के लक्षण होने लगते है जो एक ओर या दोनो ओर हो सकते है।

(३) **कलायखंज** (Locomotor Ataxy, Tabes Dorsalis —(Tabes= क्षय)

फिरग रोग विष के सक्रमण के लगभग १० वर्ष बाद अर्थात् ३५-४५ वर्ष की आयु के पुरुषो मे सुषुम्ना काण्ड के पश्चिम सूत्र मे (Posterior Columns) मे सुषुम्ना काण्ड के आवरण (Meninges) मे से इस रोग की विष का सक्रमण हो जाया करता है जिससे इनमे क्षीणता (Atrophy+Gliosis) उत्पन्न हो जाती है। इन सज्ञा सूत्रो मे से वेदना वाहक सूत्रो के रोग ग्रस्त होने से जघाओ मे समय-समय पर क्षण भर के रहने वाले विद्युत्सदृश शूल (Lightening Pains) के दौरे होते तथा पावो मे सुप्ति या सुइयो के चुभने की सी प्रतीति होती है। यह शूल शीत लगने या श्रम करने से बढता है। जघाओ के निम्न अग्रिम पृष्ठ पर या नासिका पर या अग्रबाहुओ के आभ्यन्तर पृष्ठ पर सुप्ति की प्रतीति होती है। क्योकि हमे स्थिति (Proprioception) की प्रतीति तथा कम्पन (Vibration) की प्रतीति भी पश्चिम सूत्रो के द्वारा होती है स्वभावत ये दोनो प्रतीतिया भी मन्द हो जाती है।

सुषुम्ना मे प्रतिक्षेप या Reflex वाहक सूत्रो के रोग ग्रस्त हो जाने से Ankle Jerk, Knee Jerk (3-4 L) लुप्त हो जाते है। मूत्राशय के Reflex सूत्रो के रोग ग्रस्त हो जाने से मूत्र की प्रतीति कम हो जाती है जिससे मूत्र करते समय वह देर मे उतरता है अथवा रात को बिस्तर पर निकल जाता है (Incontinence)। सुषुम्ना मे Reflex सूत्रो के ग्रस्त होने से टांगो की मासपेशियो मे जो अकडाव (Tone) स्वभावत रहती है वह घट जाती है अर्थात् उनमें Hypotonia का लक्षण पाया जाता है। दोनो पैरो को जोडकर खडे होने पर खुली आखो की अपेक्षा आखो को बन्द कर देने पर रोगी कुछ लडखडाने लगता है (Romberg's Sign) पुतलिया भी अधिक सकुचित रहती है, प्रकाश से भी प्रभावित नही होती (Argyll Robertson's Pupil)

**फिरंग रोग की चिकित्सा**

Mahoney, Arnold तथा Harris (१९४३) ने पहले Penicillin को इस रोग के लिये उपयोगी पाया। इस रोग का निश्चय होते ही अर्थात्

प्रथम तथा द्वितीय अवस्था मे Benzyl Penıcıllın के एक मीगा यूनिट मात्रा मे ८-८ घ० पर ३ दिन देने से या Pıocaıne Pencıllın के ६ लाख मात्रा मे प्रतिदिन ८ दिन तक दे देने से पूर्ण लाभ हो जाता है या किसी देर तक कार्यकारी Penıcıllın का प्रयोग भी हितकर है, जैसे रोगी को २ मिलिलि० Procaıne Penıcıllın G ın oıl+२% Alumınıum monostearate (P A M ) के जो १ सी०सी० मे ३ लाख Unıts मात्रा मे है मास द्वारा प्रतिदिन १० दिन तक दे देने चाहिये।

इस रोग की तृतीयावस्था के लक्षणो के प्रकट होने पर भी Procaıne Penıcıllın को प्रतिदिन छ लाख यूनिट की मात्रा मे मास द्वारा रोज देना चाहिये जब तक १२ मिलियन की मात्रा शरीर मे न पहुच जाए। तृतीयावस्था मे Gumma सम्बन्धी शोथ की शान्ति के लिये इस औषधि के इस बडी मात्रा मे देने से Herx Heımeı Reactıon से बचने के लिये रोगी को Pot Iod १० ग्रेन, Lıq Hydıaıg Per Chloı ३० बूद, Lıq Arse. २ बूद, Aqua chloıof ½ औस, जल ½ औस, मिलाकर बना मिश्रण दिन मे ३ बार पेनसिलिन के साथ-साथ तथा इससे पहले पीछे कुल ४-६ सप्ताह तक भी दे दिया जाता है। साथ ही Bısmuth Oxychlorıde या Salı-cylate (Bısmostab) १ — २ ग्राम मात्रा मे सप्ताह मे १ बार मास द्वारा दे देना चाहिये। Pencıllın अनुकूल न होता हो तो Pencıllın के स्थान पर Tetıacyclıne की ५ ग्राम मात्रा ६-६ घटे पर २-३ सप्ताह तक मुख से देने से यह रोग निर्मूल हो जाता है Erythromycın को इसी प्रकार १०-१५ दिन दे सकते है (कुल मात्रा २०-३० ग्राम)। इनके देने के साथ-साथ Penıcıllın के बडी मात्रा मे देने पर भी उपर्युक्त Reactıon होने की आशका नही रहती, Penıcıllın से किसी प्रकार का उपद्रव हो तो Adrenalıne १ सी०सी० मास द्वारा तुरन्त देना चाहिये। कोई Antıhıstamıne भी साथ ही दे देना चाहिये, साथ ही १ मात्रा Cortıcosteroıd (Decadron) की मास द्वारा दे देनी चाहिये, या Predısolone ५ मिलि० दिन मे ४ बार दे देनी चाहिये।

**संक्रामक पूय मेह :** Gonoırhoea

**कारण**

Neısser के द्वारा प्रथम बार (१८७९) प्रदर्शित पूयमेह जीवाणु या

Neissirian Gonococcus, Neissiria Gonorrhoeae नामक जीवाणु के मूत्र मार्ग मे प्रवेश कर जाने के ४-१० दिन के अन्दर-अन्दर उसके अग्रिम (Bulbous) भाग की श्लेष्मकला मे शोथ हो जाता है जिससे वह लाल होकर सूज जाती है। कारण यह है कि यह जीवाणु बिना क्षत हुए श्लैष्मिक स्तर (Epithelium) मे भी प्रवेश कर जाता है। फिर इसके अन्दर के Submucous स्तर मे भी इसी प्रकार शोथ हो जाता है। इसका प्रत्युपाय न किया जाय तो दो-तीन सप्ताह के बाद इस जीवाणु का सक्रमण मूत्र मार्ग के पिछले (Prostatic) भाग मे भी हो जाता है। अब भी इसका प्रत्युपाय न हो तो फिर इस जीवाणु का सक्रमण वहा की श्लेष्म ग्रथियो की प्रणालियो (Mucous Ducts) तथा अष्ठीला ग्रन्थि (Prostate) की प्रणालियो मे तथा श्लेष्मकला के गहरे स्तर मे भी हो जाता है। इस अवस्था मे फिर जीवाणु का निराकरण कुछ कठिन हो जाता है। इन प्रणालियो के पक जाने से व्रण बन जाते है। अष्ठीला मे बने व्रण से यह जीवाणु उपाण्ड (Epididymis) मे जा सकता है। इसके तथा शुक्राशय (Seminal Vesicles) के ग्रस्त होने से पु स्त्व नाश हो सकता है।

मूत्र मार्ग के जिस भाग मे यह शोथ या व्रण भाव चिरकाल बना रहता है वहा के आभ्यन्तर स्तर (Epithelium) के स्तम्भाकृति (Columnar) सेल क्रमशः क्षीण होकर चपटे (Squamous) हो जाते है और फिर उन क्षीण हुए सेलो के स्थान पर स्नायु तन्तु (Scar Tissue) आ जाता हे जिससे मूत्र मार्ग के उस स्थान मे सकोच (Stricture) उत्पन्न हो जाता है।

**लक्षण**

पूय मेह रोग के प्रारम्भ होने पर मूत्र नाली के मुख पर लालिमा और खुजली के लक्षण होते हैं तथा मूत्र लग कर या जलन के साथ आता है। मूत्र मार्ग से पहले तो पतला और फिर गाढा पीत वर्ण पूय निकलना है। मूत्र मार्ग के मुख को दबाने से भी पूय आता है। एक सप्ताह तक तीव्र मार्ग शोथ हो जाता है जिससे तबियत गिर जाती तथा हलका तापमान भी हो सकता है। पर १०-१२ दिन मे यह तीव्रता शान्त हो जानी है, यद्यपि पूय जारी रहता है।

पूय मेह जीवाणु के पश्चिम मूत्र मार्ग मे सक्रमण कर जाने पर मूत्र के बार-बार आने, उसके जल्दी से लगने तथा उसमे कृच्छ्ता के बढ जाने के लक्षण होते है। मत्र के पहले भाग के निकल जाने पर उसके पिछले भाग को एक

गिलास मे लेकर देखने पर वह धुधला दीखता है। आने वाले पूय मे इस रोग का जीवाणु (Neisseria Orgamism or Neisseria Gonorrhoeae) देखा जा सकता है। प्रोस्टेट ग्रन्थि मे शोथ हो जाए तो सीवन प्रदेश तथा मलाशय मे दर्द प्रतीत होने लगता है जो मल त्याग के समय बढ जाता है।

**जीर्ण पूय रोग (Gleet) मे**

समय-समय पर मूत्र मार्ग से पूय आता रहता है। मूत्र मार्ग से सम्बन्धित विद्रधि Peri Urethial Abscess सीवन प्रदेश मे अधिकत होती है Urethral Fistula तथा मूत्र मार्ग मे अवरोध (Urethral Stricture) के उपद्रव भी हो सकते है। इस अवस्था मे अष्ठीला ग्रन्थि (Prostate) तथा उपाण्ड (Epididymis) मे भी जीवाणु सक्रमण जनित शोथ हो सकता है। मलाशय परीक्षा करने पर अगुली को सूजा हुआ प्रोस्टेट अनुभव होता है। मूत्राशय के निम्न भाग मे शोथ हो जाय तो बार-बार मूत्र आता है और मूत्र के अन्त मे दर्द प्रतीत होता है। इस अवस्था मे रक्त के अन्दर भी जीवाणु का सक्रमण होकर कलाई की सन्धि मे या कन्धे के ऊपर Deltoid के नीचे की थैली (Bursa) मे शोथ (Fibiositis) और दर्द के लक्षण हो सकते है। हाथो की कण्डराओ (Tendon Sheaths) मे तथा एडी के नीचे के मृदु मास (Plantar Fascia) मे या Tendo Achillis तथा एडी की हड्डी के बीच की थैली मे शोथ तथा दर्द के लक्षण हो सकते है। नेत्र के कृष्ण पटल (Iris) या बाह्य पटल (Conjunctiva) मे भी शोथ हो सकता है और इससे दृष्टि मे धुधलापन हो सकता है। स्त्री मे योनि मार्ग के मुख (Vulva) पर गर्मी तथा मूत्र के समय दर्द होने का लक्षण होता है शीघ्र-शीघ्र मूत्र आता है। यदि Cervix या गर्भाशय पर शोथ हो जाय (Veginitis, cervicitis) तो लाल पानी आने लगता तथा कटि शूल का लक्षण हो जाता है। योनि मार्ग के द्वारा गर्भाशय तथा प्रणालियो (Fallopion Tubes) मे भी शोथ तथा पूय भाव के फैल जाने से अर्थात् Endometritis, Menorrhagia, Metrorrhagia, Salpingitis होकर पेडू मे और कमर मे दर्द हो जाता है साथ ही ज्वर भी होता है। सौभाग्य से सक्रामक पूय मेह से होने वाले उपर्युक्त उपद्रव पहले की अपेक्षा अब बहुत कम देखने मे आते है।

**चिकित्सा**

Procaine Penicillin के ६ लाख यूनिट की दैनिक मात्रा मे मास द्वारा २ दिन देने से यह रोग शान्त हो जाता है।

अथवा Stıeptomycın के १ ग्राम की दैनिक मात्रा मे मास द्वारा २ बार देने से तथा साथ ही Sulphadımıdine १ ५ ग्राम मात्रा मे ८-८ घटे पर ३-५ दिन देने से भी यह रोग ठीक हो जाता है। अष्ठीला ग्रन्थि (Pıostate) गर्भाशय तथा उपाण्ड मे शोथ हो Aıthrıtıs हो या जीर्ण पूय मेह रोग हो तो इस औषधि का प्रयोग ४-५ दिन तक किया जाता है। मत्र की जलन को रोकने के लिए Pot Cıt ३० ग्रेन तथा Tr. Hyoscyamus ३० बूंद का प्रयोग किया जा सकना है। Tetracycline की ·५ ग्राम मात्रा ६-६ घटे पर ४ बार देने से यह रोग शान्त हो जाता है या १ ग्राम दैनिक मात्रा को ४ बार करके ६-६ घटे पर देने से भी ३-४ दिन मे यह रोग ठीक हो जाता है। सर्वश्रेष्ठ चिकित्सा यह है कि तीव्र रूप मे तो P A M के ६ लाख Oxford Unıts १ बार दे दिये जाए तथा जीर्ण रोग मे एसी १-१ मात्रा ४ दिन दे दी जाय। इन चिकित्साओ के बाद फिर Gonococcal Arthııtıs का भय नही रहता। यदि यह उपद्रव कभी होना है तो Typhoıd Vaccıne की क्रमश बढती हुई ५-६ मात्राओ को शिरा द्वारा देकर अर्थात् Pyıexıal theıapy से उसकी चिकित्सा की जाती है। दो इञ्जेक्शनो के बीच इतना समय हो कि २४ घटे ज्वर सर्वथा न रहे।

अथवा केवल Sulpha dımıdıne या Sulphadıazıne के प्रथम २ ग्राम और फिर १-१ ग्राम मात्रा मे ६-६ घटे बाद देने से ३ दिन मे यह रोग शान्त हो जाता है। पूय मेह जनित उपद्रवो के लिए Penıcıllın को ६ लाख से १० लाख यूनिट मात्रा मे प्रतिदिन १ बार सप्ताह तक दे देना चाहिए। Irıtıs का उपद्रव हो तो Hydıocoıtısone acetate (१ प्र० श० सोल्यू० या मलहम Cortola) को आख मे प्रतिदिन २-३ बार डालना भी उचित है।

## आयुर्वेदानुसार

**आयुर्वेद में इस आगन्तुक रोग (फिरंग) की निवृत्ति के लिये चिरकाल से सोमल ओर पारद का प्रयोग किया जाता है। उदाहरणतः सोमल, हरताल, हिंगुल एक-एक भाग को मिलाकर निम्बू स्वरस से अनेक बार मर्दन करके फिर उसमे टकण १२ भाग, लोह भस्म $\frac{1}{2}$ भाग मिलाकर १-१ रत्ती की गोलियां बनाकर दिन मे दो-तीन गोलिया कुछ दिन तक दी जाती है।**

**संक्रामक पूय मेह मे आयुर्वेदानुसार शीत गुण मूत्रल औषधियो के प्रयोग से जब मूत्र खुलकर अधिक मात्रा मे आता है तव यह जीवाणु बाहर निकल जाता**

है जिससे मूत्र मार्ग का शोथ शान्त हो जाता है। इस प्रयोजन से गोखुरू २ तोला, हजरुलयहूद २ तोला, इलायची छोटी, शीतल चीनी १-१ तोला, यवक्षार ६ माशा शोरा कलमी ३ माशा मिलाकर २ माशे की मात्रा में बराबर मिश्री के साथ दिन में ३-४ बार दूध की लस्सी के साथ दे सकते हैं। अथवा सत विरोजा, शीतल चीनी, इलायची छोटी, श्वेत राल, वंशलोचन २-२ तोला, प्रवाल भस्म १ तोला, मिलाकर २ माशे की मात्रा में बरावर मिश्री के साथ मिलाकर दूध की लस्सी के साथ दिन मे २-३ बार दे सकते है। २-३ सप्ताह तक इनका प्रयोग जारी रखना चाहिये।

## दंश रोगः—(Bites)

**सर्प दंशः**—Snake Bite —Snake Venom Poisoning.

सर्प, कृषि प्रधान प्रदेशो मे अधिक होते है। इनका प्रधान आहार चूहे होते है और वे क्योकि कृषि प्रधान प्रदेशो मे रहते है इससे ये भी वहा ही अधिकत रहते है। इनके मुख की लाला ग्रथिया (Parotid Glands) ही विष की ग्रथिया होती है तथा उर्ध्व हनु अस्थि (Maxilla) मे दोनो ओर एक एक बडा दात होता है जो एक नाली के द्वारा विषग्रथियो से सम्बन्धित रहते है। विषधर सर्पो मे से एक तो फणधर श्रेणी या Cobia श्रेणी के साप होते है जो अपने फण से पहचाने जाते है। दूसरे Krait श्रेणी के छोटे आकार के साप होते है। तीसरे Daboia या Russles Viper जाति के साप होते है। ये सभी अपनी लाला ग्रथियो या विष ग्रथियो के स्राव के द्वारा अपने शिकार को मारते है तथा उसे पचाते भी है। यह विष द्रव कुछ एक प्रोटीन्स का बना हुआ होता है। जिस प्रोटीन का दुष्प्रभाव नाडी मण्डल (N System) पर विशेष होता है उसे Neurotoxin या Neurolysin या विष को Neurotoxic कहते हैं, जिसका विशेषत रक्त कणो पर तथा रक्तवाहिनियो की अन्दर की झिल्ली पर दुष्प्रभाव होता है उसे Haemolysin या विष को Haemotoxic या Cytolytic तथा जिसका हृदय पर दुष्प्रभाव विशेष होता है उसे Cardiotoxin कहते है। प्रत्येक सर्प की विष मे ये न्यूनाधिक मात्रा मे होते है। Neurolysin का दुष्प्रभाव सज्ञावाही, चेष्टावाही तथा अनैच्छिक नाडियो पर होता तथा घातक (Paralytic) प्रभाव होता है। श्वास प्रश्वास के केन्द्र पर ऐसा प्रभाव होने से ऐसे व्यक्ति मे श्वास कर्म फेल होने लगता है। श्रवण दर्शन आदि सज्ञाए भी लुप्त होने लगती हैं। Proprioceptive या स्थिति के लिए आवश्यक नाड़ियो पर दुष्प्रभाव होने से खड़ा नही हुआ जाता। जिव्हा, कण्ठ आदि में भी घात (Paralysis) के लक्षण हो जाते है।

सप विष मे कुछ प्रोटीन्स रक्त नाशक या Haemolysins होने है। इनसे रक्तकणो के बड़ी मात्रा मे नष्ट हो जाने से अवयवो तक आक्सिजन उचित मात्रा मे नही पहुच पाती। रक्त के Prothrombin या Thrombin के

नष्ट हो जाने से सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे से रक्तस्राव होने का लक्षण हो जाता है। Cobıa के विष मे भी ये Haemolysıns होते है पर Daboia श्रेणी के सर्पो मे ये विशेष होते है।

सर्प विप मे प्रोटीन पाचक तत्त्व Pıoteolysıns भी होते है। जिससे दष्ट स्थान के अवयव ढीले पड जाते या मर जाते है। रक्तवाहिनियो के अन्दर की झिल्ली (Endothelıum) के स्थान-स्थान पर नष्ट हो जाने से रक्तस्राव होने लगता है। इससे शरीर मे Hıstamıne की उत्पत्ति भी अधिक होती है और उससे हृदय तथा रक्तवाहिनियो की शक्ति क्षीण हो जाती है (Caıdıo Vascular Faıluıe होती है)। Daboıa श्रेणी के सर्पो मे यह विशेषत होता है। Kıaıt जाति के सर्पो की विप मे भी यह विशेष रूप मे होता है।

**लक्षण**

हमारे देश मे अधिकतर सर्पदश Cobıa तथा Kraıts के कारण होते है। इन दोनो के लक्षण लगभग एक से होते है जो दश के बाद १५ मिनट से लेकर एक घटे तक आरम्भ होते है। काटने के २-४ मि० तक पहले दष्ट स्थान पर रोगी को दाहयुक्त दर्द प्रतीत होता है पर ५ मिनट के अन्दर फिर वह स्थान संज्ञाहीन हो जाता है। व्यापक लक्षणो मे से पहले अरुचि और वमन के लक्षणो के साथ टागो मे निर्बलता व निद्रा का लक्षण होता है अर्थात् रोगी सुस्त-सा हो जाता और खडा हुआ या बैठा हुआ नही रह सकता, फिर गिरने लगता है। दष्ट स्थान की परीक्षा करने पर दश के स्थान आधे इच की दूरी पर होते है पर अधिक स्पष्ट नही होते। स्थानिक शोथ व स्थानिक वेदना का लक्षण भी स्पष्ट नही होता। Daboıa जाति के सर्पदश के स्थान पर ये लक्षण अधिक स्पष्ट होते है तथा वहा से रक्तमिश्रित द्रव भी निकलता दीखता है। Cobra दश के समान Kraıts के दश मे ३-४ घटे तक खड़ा हो सकना या भाषण कर सकना भी कठिन हो जाता है। बाद मे ८ घटे तक जब जिव्हा गले आदि मे घात (Paıalysıs) होने लगता है तब निगरण भी कठिन हो जाता है, मुख से लार गिरती रहती है, आखो की ऊपर की पलके भी नीचे गिर जाती है, क्रमश श्वास-प्रश्वास पेशियो मे घात होने लगता है जिससे श्वास प्रश्वास उथला होता जाता तथा उसकी गति मन्द होती जाती है, और अन्त मे उसके फेल हो जाने से मृत्यु हो जाती है, रोगी अन्त होने से पहले तक होश में

रहता है। श्वास केन्द्रो के साथ-साथ हृदय और रक्तवाहिनियो की निर्बलता भी मृत्यु का कारण होती है।

Daboia जाति के सर्प का दश हो तो स्थानिक शोथ और वेदना तथा आसपास के रक्तपित्त (Ecchymoses) के लक्षणो के अतिरिक्त सर्वा ग शैत्य (Collapse) नाडी नैर्बल्य, मूर्छा, फैली हुई निस्सज्ञ पुतली, गिरा हुआ रक्त-भार, नासिका आदि की श्लेष्म कलाओ से रक्तस्राव या मल मूत्र के साथ रक्तस्राव होने के लक्षण होते है। मूत्र की परीक्षा करने पर दश के बाद ही उसमे रक्तकण देखे जा सकते है। इसी प्रकार रक्त का Coagulation Time यदि १० मि० से कम हो तो समझना चाहिए कि साप इस जाति का नही है।

Echis Carinatus जाति के सापो के दश से भी ऐसे ही लक्षण होते है। पर वे Daboia जाति के सर्पो की अपेक्षा कम विषैले होते है। यदि विष के लक्षण शीघ्र प्रकट हो जाए, दृष्टि नाश हो जाए, मूर्छा हो जाए, रक्तभार शीघ्र-शीघ्र गिरता जाए तो ऐसे दश को असाध्य समझना चाहिए।

## चिकित्सा

### स्थानिक-बन्धन चिकित्सा

काटने के कुछ लगभग ८-१० मिन्टो के अन्दर-अन्दर ही जब तक कि विष लसीकावाहिनियो द्वारा ऊपर न गया हो तब तक बन्धन कर देने से विष को फैलने से रोका जा सकता है। विष लसीकावाहिनियो द्वारा जाता है, उनका बन्द कर देना ही आवश्यक होता है, शिराओ का बन्द कर देना आवश्यक नही। इसके लिए ½ इच मोटी रबर की नाली कपडे की बनाई पट्टी या यज्ञोपवीत या बूट के तस्मे आदि से काम लिया जा सकता है। अगुली मे दश लगा हो तो उसकी जड मे बन्धन लगाना चाहिए। पाव या टाग मे दश हो तो गोड़े से ऊपर उरु अस्थि पर और हाथ व अग्रबाहु पर दश हो तो कोहणी से ऊपर ऊर्ध्व बाहु (Humerus) पर बन्धन को एक लकडी की सहायता से इतना कस कर बाधना चाहिए कि नख रक्तहीन, श्वेत दीखने लगे अर्थात् वहा रक्तसचार लगभग बन्द हो जाए। प्रति १५-२० मिनट पर २०-३० सेकण्ड के लिए बन्धन को ढीला कर देने से वह श्वेत हुआ प्रदेश फिर लाल हो जाता है और रोगी बन्धन से बेचैन भी नही होता। फिर दष्ट स्थान को Potassium Permanganate के घोल से धोकर Carbolic Acid के ५ प्र० श० जलीय घोल को ½, १ सी० सी० या कुछ बू दो की मात्रा मे दष्ट स्थान के आसपास

$\frac{1}{3}$ इच गहराई तक डाल देना चाहिए। कार्बोलिक एसिड न मिले तो उसकी सहायता से बने लाइफबाय साबुन को उबले पानी मे घोलकर उसकी बूदे इजेक्शन द्वारा वहा डाल देनी चाहिये। इस ऐसिड से Cobra तथा Krait की विष नष्ट होती है। Daboia की विष पर इसका प्रभाव नही होता। Daboia या Echis जाति के सर्प के काटने पर जब रक्त मे Haemolysis की प्रक्रिया होती है एव जब रक्त की जमने की शक्ति घट जाती है, शीत चिकित्सा (Cryotherapy) ठीक रहती है अर्थात् बधन या Ligature के बाद दश स्थान पर बर्फ रख दी जाती है। ऊपर सारी शाखा को बर्फीले जल मे रख दिया जाता है। ५ मिनट उसमे रखने के बाद बन्धन को खोल दिया जाता है। शाखा को २ घटे तक इस प्रकार बर्फीले जल मे रखा जाता है। इसके बाद सारी शाखा पर पिसी हुई बर्फ २४ घटे तक बाधी जाती है। इससे विष का विलयन रुक जाता है।

यदि चपटी जगह पर अर्थात् पाव या धड पर साप ने काटा हो तो वहा Cross-incisions देकर ऊपर कप लगा के या ब्रेस्ट पप लगा के विष को २० मिनट तक बाहर खीचना चाहिए (Suction) कोई औषधि न मिल सके तो Incision देकर रक्तस्राव को प्रवृत्त करना चाहिए तथा रक्त को Suck करने का यत्न करना चाहिए। Antivenine न मिल सके तो ऊपर Venesection भी करना चाहिए।

**सीरम चिकित्सा**—Serum Therapy

Cobra Venom के विपरीत घोडो से तैयार किया हुआ Anti Venene antitoxic Serum उसकी विष तथा कुछ Krait जाति के सर्पो की विष को नष्ट कर सकता है, Daboia तथा Echis की विष को नष्ट नही कर सकता। इनकी विष के द्वारा इनके विपरीत तैयार किया Serum केवल इन्ही की विष को नष्ट कर सकता है Cobra या Krait जातियो के सापो के विष को नही कर सकता। इससे पहले कि सर्प विष, दष्ट स्थान से शरीर मे फैले इसका प्रयोग हो जाना चाहिए अर्थात् शिरा द्वारा इसकी २०-३० सी० सी० की मात्रा तो रक्त मे डाल ही देनी चाहिए। साधारण साप के काटने पर कुछ बूदो से लेकर २ सी० सी० तक की मात्रा सर्प विष की शरीर मे प्रविष्ट होती है। यदि औसतन $\frac{1}{2}$ या १ सी० सी० की कल्पना कर ली जाए तो क्योकि २ सी० सी० विष मे ठोस Venom की मात्रा ६५० मिलि० के लगभग हुआ करती है। अत. $\frac{1}{2}$ से १ सी० सी० अन्तः प्रविष्ट विष के द्वारा शरीर मे ठोस विष की १५०-

३०० मिलि० के लगभग मात्रा शरीर मे प्रविष्ट हो जाती है (इसकी १५ मिलि० के लगभग की मात्रा मनुष्य के लिए घातक है) । अब क्योकि कसौली मे तैयार की गई Anti Venene या Mixed Antivenene की एक सी०सी० की मात्रा २ मिलि० Cobra तथा ४ मिलि० Daboia विष को नष्ट कर सकती है अत. १५०-३०० मिलि० Cobra की ठोस विष को नप्ट करने के लिए इस Antivenene की औसतन ७५ से १५० मिलिलि० की मात्रा Glucose Saline Solu ५४० मिलिलि० के साथ बू द-बू द करके शरीर में डालनी आवश्यक हो जाती है। इसमे Efcorlin Soluble १०० मिलि० मिला सकते है। यदि साप काटे हुए कुछ मिनट ही हुए हो या १, १½ घटा तक का ही समय बीता हो तो इसकी १० मिलिलि० के लगभग मात्रा दष्ट स्थान के आस-पास के अवयवो मे भी डाल देनी चाहिए ताकि वहा पर विद्यमान विष को निष्क्रिय किया जा सके, Viperine विष के लिए ऐसा करना जरूरी है। बालक तथा पतले व्यक्ति को तरुण तथा स्थूल व्यक्ति की अपेक्षा बड़ी मात्रा मे यह Serum दिया जाता है। इजेक्शन के ३-४ घटे बाद भी यदि रोगी की अवस्था न सुधरे तो दूसरा इजेक्शन फिर देना चाहिए। प्रथम इजेक्शन के १ घटे बाद प्रथम बाधे हुए बन्धन को खोल देना चाहिए। रोगी मे सीरम के प्रति अक्षमता, (Sensitivity) तो नही इसके जानने के लिए १०० Normalsaline मे १ बू द Antivenene को डालके उसकी ½ बू द के लगभग त्वचा मे प्रविष्ट करके उस स्थान की परीक्षा करनी चाहिए। प्रतिक्रिया दीखे तो Chlorpheniramine १० मिलि० को १० सी० सी० जल मे मास द्वारा पहले दे दे और मुख से भी Diphenhydramine २५ मिलि० दे दे तथा इसे मुख द्वारा दिन मे ३ बार ४-५ दिन देते रहे। Sepsis या Gangrene रहे तो penicillin दे तथा आवश्यक हो तो Tetanus anti toxin १५०० यूनिट्स भी दे, Antivenene का इजेक्शन देने से पहले Adrenaline का इजेक्शन भर के रख छोड़े ताकि यदि जरा भी रोगी को वमन होने या Allergy का लक्षण हो तो उसे तुरन्त मास द्वारा दे सके।

रोगी को चला के नही पर उठा के कही ले जाना चाहिए। लिटा के उसे गर्म रखना चाहिए। उसे चलने-फिरने न देकर स्थिर ही रखना चाहिए क्योकि चलने-फिरने या गर्म पानी या गर्म काफी या Spirit Ammonia Aromatic पिलाते रहने से विष को फैलने मे मदद मिलती है अतः ये ठीक नही। बाद मे रक्तभार को गिरने से रोकने के लिए Adrenaline या Posterior Pituitary

(Pituessin) का इजेक्शन देना चाहिए या Coramine २ सी० सी० का इजेक्शन ½-½ घटे पर देना चाहिए। Shock या अति नैर्बल्य के लिए (Mephentermine Sulphate १५ मिलि० या Methylamphetamine-hydr. १० मिलि० मास द्वारा २-३ घटे पर दे या ५ प्र० श० Dextrose Solution १ लिटर को शिरा द्वारा बूद-बूद करके रक्त मे डालना चाहिए जिसमे Levaterenol bitartrate (Levophed) ४ मिलि० पडा हुआ हो या बेहतर होगा कि १०० सी० सी० ग्लूकोज सोल्यूशन मे ८ मिलि० Beta-methasone Soluble (जैसे Betnesol) मिलाके उसे शिरा द्वारा दे दे। इससे लाभ पूरा न हो तो कुछ घटे बाद दूसरा इजेक्शन ४-८ मिलि० मात्रा मे इसी Corticosteroid का दिया जा सकता है। Antivenene के बिना केवल इस Steroid के प्रयोग से ही सर्पदश रोगी को बचाया जा सकता है। Hydrocortisone Sodium Succinate १०० मिलि० के शिरा द्वारा देने तथा Prednisolone के १५ मिलि० मात्रा मे दिन मे ४ बार मुख से देने से भी इस विष का दुष्प्रभाव नही होता या Efcorlin Soluble १०० मिलि० मास द्वारा दे।

## आयुर्वेदानुसार सर्पदंश

चरक तथा सुश्रुत ने सर्पों का प्रधानतः दर्वीकर (फणियर) मण्डली (Daboia) तथा राजिमान् (Krait) इन तीन जातियों का उल्लेख किया है। (च० चि०।२३ अ०।१२३ श्लो०, सु० कल्प० अ०।४)। दर्वीकर के लिये कहा है कि वह कृष्ण वर्ण, फणी तथा शीघ्रगामी होता है। मण्डली को स्थूल चमकदार, मण्डलयुक्त कहा है। राजिमान् उन सर्पों को कहा है जो विविध वर्ण की रेखाओं वाले चित्रित होते तथा आकार में बड़े नही होते।

दर्वीकर की विष को वाताधिक, त्रिदोष प्रकोपक, मण्डली की विष को पित्ताधिक, त्रिदोष प्रकोपक तथा राजिमान् को कफाधिक त्रिदोष प्रकोपक कहा गया है।

दर्वीकर दश के लक्षणों के विषय मे कहा ह कि इसका दंश स्थान अस्पष्ट, रुक्ष, कुछ कृष्ण वर्ण तथा अस्रावी होता है। इसकी विष के रक्त में व्याप्त होने पर त्वचा, नख, मुख आदि पर कृष्णता, शरीर में शीतता, अशक्ति, निश्चेष्ठता, गले, कण्ठ आदि में अशक्ति; मुख में फेनोद्गम लाला प्रसेक, सन्धियों में विश्लेष, तन्द्रा, निद्रा, श्वासोपरोध, रक्त स्रोतोवरोध, स्वेद प्रवृत्ति आदि लक्षण होते हैं।

मण्डली दंश के लक्षणो के विषय में कहा है कि इसका दष्ट स्थान स्थूल, स्पष्ट, उष्ण, शोथ युक्त, रक्तस्रावी होता है। उसमें क्लेद, कोथ के लक्षण भी हो जाते है। इसकी विष के व्याप्त होने पर दाह, मद, मूर्छा, पिपासा, शीतेच्छा, रक्तस्राव आदि लक्षण होते है।

राजिमान् दश के लक्षणों के विषय में कहा है कि इसका दष्टस्थान स्थिर, पिच्छिल, स्निग्ध, शोफयुक्त, पाण्डुवर्ण, शीत होता है। इसकी विष के व्याप्त होने पर अरुचि वमन, हृल्लास, मुख स्राव, निद्रा, त्वगादि श्वेत वर्णता, अंग गौरव, तम प्रवेश, कृच्छ्रोच्छ्वास आदि लक्षण होते है।

सर्पदंश चिकित्सा :—

स्थानिक चिकित्सा

सर्प दंश को अधिक देर न हुई हो तो शाखागत दंश स्थान से चार अंगुल ऊपर दृढतर अरिष्टा या वेणिका बन्धन कर देने का विधान किया है और कहा है कि दंश स्थान को थोड़ा-सा पच्छ कर मुख में वस्त्र या गुंधा हुआ आटा रस के विष को ऊपर चूस लेना चाहिये या सिंगी आदि से उसे बाहर खींचना चाहिये। फिर समीपस्थ सिराओं में किसी में वेधन करके कुछ रक्त निकाल देना चाहिए ताकि जो विष ऊपर जा रहा हो वह बाहर निकल जाए। जो विष उस स्थान पर रह जाए उसके नष्ट करने के लिए श्वेत रत्ती, नीलाथोथा, सज्जी, गृहधूम की आक के दूध में बनी १-१ रत्ती की गोलियों मे से एक गोली को आक के दूध मे घिसकर वहां लेप करने के लिए कहा है। वैद्य लोग केवल नीलेथोथे को ही आक के दूध में घिसकर या केवल आक के दूध को ही लगा देते है। ऊपर शरीर में व्याप्त विष को निकालने के लिए रीठे के वल्कल के सूक्ष्म चूर्ण को ४-६ माशे की मात्रा में १ पाव जल में मिला पिलाकर वमन करा देते है। आधे घटे तक वमन न हो तो दूसरी मात्रा भी पिला देते हैं। कुछ लोग वन्ध्या कर्कोटकी मूल के १ तोला चूर्ण को ५-७ मिरचों के साथ १ पाव जल में भली प्रकार घोट-छानकर पिलाते है जिससे वमन हो जाती है। कुछ देर बाद भी वमन न हो तो दूसरी मात्रा भी पिला देते है। वमन हो जाने पर १ छटाक घृत पिलाते है। फिर प्याज के रस की १ तोला की मात्रा १-१ घंटे पर हृदय की रक्षा के लिए देते रहते है। इसमें २-२ माशे टंकण भी कोई-कोई मिला के देते है। कहा जाता है कि केले के तने का रस १ पाव ५-७ काली मिर्चो के साथ पिलाने से

**शरीर में गया सर्प-विष नष्ट होता है पर इस विषय में निश्चय से कुछ नहीं कहा जा सकता।**

**श्वान दंश या जल त्रास** (Hydrophobia) **अथवा** Rabies (Rabere=Rage=**क्रोध**)

उन्मत्त कुत्ते के तथा कभी-कभी उन्मत्त भेडिये और गीदड़ के आदमी या गाय आदि जन्तुओ को काटने से उनकी लाला मे विद्यमान तया Porcelain Filters मे से छन जाने वाला १००-१५० मिलि० माईक्रोन व्यास का Virus काटे व्यक्ति की बहिस्त्वक् (Epidermis) के नीचे की नाड़ियो मे पहुच जाता है और उनके मध्य सूत्र या Axis Cylinders मे वृद्धि करता हुआ ऊपर को फैलता जाता है और ¾ से ⅓ महीने तक के समय मे सुषुम्ना काण्ड तथा मस्तिष्क के सेलो तक पहुंचकर उनको ग्रस्त कर देता है एव जल त्रास रोग के रूप मे प्रकट होता है अर्थात् यह सूक्ष्म विष नाडियो पर ही आक्रमण करता है (Neurotropic है) जिसके कारण वे उत्तेजित हो जाती है। वहा बढकर Efferent नाडियो के द्वारा ही यह विष लाला ग्रथियो तक पहुचता है, यद्यपि आदमी मे यह लाला ग्रथियो मे नही जाता। रोगी पशुओ के रक्त, लसीका (Lymph), दूध, वीर्य आदि धातुओ मे यह विष नही पाया जाता तथा यह रोग कुत्तो मे किसी भी ऋतु मे हो सकता है। कुत्ते के पागल होने से २-३ दिन पहले से लेकर पागल होने के २-३ दिन बाद तक उसकी लाला मे यह विष पाया जाता है।

ग्रीवा मे या सिर मे, कुत्ते ने काटा हो तो रोग लगभग एक महीने मे, बाहु मे काटा हो तो १½ महीने मे, टागो मे काटा हो तो ३ महीने के समय (Incubation Period) के बाद यह रोग प्रकट होता है। बालको मे इस विष के प्रसरण का यह समय छोटा होता है।

**विकृति**

रोग ग्रस्त प्राणी के सुषुम्ना तथा मस्तिष्क की परीक्षा करने पर Cerebrospinal Fluid मात्रा मे बढा हुआ पाया जाता है। आवरणो अर्थात् Pia और Arachnoid मे रक्तपित्त के चिन्ह (Petechiae) पाए जाते हैं। नाडी सेलो के Cytoplasm के अन्दर विशेषत Hippocampus, Cerebellar Cortex मे अण्डाकृति या गोलाकृति Inclusion Bodies पाए जाते हैं जिन्हे Negri ने पहले देखा था, अत· इन्हे Negri Bodies भी कहते हैं।

Neurones मे तथा लाला ग्रथियो के स्रावी सेलो मे क्षीणता का लक्षण पाया जाता है।

**लक्षण**

कुत्ते मे रोग हो तो वह कटखना और उन्मत्त होकर भागने लगता है। रास्ते मे जो पशु या व्यक्ति मिलता है उसे बुडक मार के काट लेता है। उसके मुख या अधोहनु, गले व कठ मे घात (Paralysis) के हो जाने के कारण उसका खाना पीना बन्द हो जाता है। उसके मुख से लार टपकती रहती है। कण्ठ मे घात होने से उसकी आवाज बदल जाती है। फिर पहले पिछली टागो और बाद मे सारे शरीर मे घात होकर हृदय या श्वास प्रश्वास के बन्द हो जाने से २ से ५ दिन के अन्दर-अन्दर उसकी मृत्यु हो जानी है। सर्व विदित है कि पागल कुत्ता बिना चोट पहुचाये आकर आदमी को काटता है। एक को नही अनेको को काटता है तथा शीघ्र ही या तो लोगो द्वारा मार दिया जाता या स्वय मर जाता है इसलिए यदि किसी कुत्ते मे ये लक्षण न हो तो उसके द्वारा काटे गए आदमी की निम्न चिकित्सा आवश्यक नही होती।

मनुष्य मे रोग हो जाए तो प्रारम्भावस्था (Premonitory Stage)— प्रारम्भ मे १ दिन दश स्थान मे रह-रहकर दर्द, दाह या चिमचिमाहट होने लगती है। बाह्य हवा, शब्द, प्रकाश आदि के लिए सहनशीलता घट जाती, दूसरे शब्दो मे इनके लिए विक्षोभशीलता बढ जाती है। मासपेशियो मे विशेषत मुख, गले आदि मे स्तम्भ के होने से निगलने मे कठिनता हो जाती है, आवाज भी बैठ जाती है, मन मे भय, चिन्ता या विषाद का लक्षण होता है।

**विक्षोभावस्था**—(Stage of Excitement)

दूसरे दिन विक्षोभशीलता और मांसपेशियो में स्तम्भ हो जाने का लक्षण अधिक स्पष्ट हो जाता है। हवा का झोका लगने से ही मासपेशियो मे विक्षोभ एव स्तम्भ उत्पन्न हो जाता है (Aerophobia) मुख, गले व कण्ठ मे विशेषत स्तम्भ होता है (Dysphagia) और जल को देखने मात्र से ही यह स्तम्भ हो जाता है, परिणामत जल अन्दर जा नही सकता, मुख मे डाला जल बाहर आ जाता है। मुख से लार टपकती रहती है, क्योकि वह अन्दर जा नही सकती। नाडी मण्डल की विक्षोभशीलता इतनी बढ जाती है या दूसरे शब्दो मे

उसकी सहनशक्ति इतनी घट जाती है कि जल के शब्द से ही जल त्रास का यह दौरा हो जाता है। कण्ठ मे स्तम्भ के बढने से आवाज बैठ जाती है। रोगी भयभीत दीखता है। कटि मे भी स्तम्भ हो सकता है (Opisthotonus) Reflexes बढे हुए होते है। Diaphiagm मे भी स्तम्भ हो जाता है, इसके बाद घात की अवस्था आरम्भ होती है (Stage of Paralysis), इसमे सब अग शिथिल हो जाते है। मृत्यु चौथे, पाचवे दिन तक हृदय के फेल हो जाने से होती है। रोगी की समझ अन्त तक बनी रहती है। परीक्षा करने पर रोगी का तापमान १०१ फा० के लगभग होता है मुख पर फीकापन होता है। नाडी गति तीव्र होती मुख से लार टपकती है। नाक से भी श्लेष्म स्राव होता है। रोगी मे चेष्ठा प्रधान मानस रोग के लक्षण होते है। २-३ दिन बाद अन्त मे Paralysis या मासपेशियो मे घात का लक्षण दृष्टिगोचर होता है।

**रोग निदान**

जल आदि के निगलने मे कठिनता के साथ-साथ सुषुम्ना एव मस्तिष्क के विक्षोभ सम्बन्धी लक्षण हो और कुत्ते के काटने का इतिवृत्त हो तो इस रोग का निश्चय कर लेना चाहिए।

**चिकित्सा**

दश स्थान को Strong Soap Solu. से धो देना चाहिए और रक्त को बहने देना चाहिए या Nitric Acid से जला देना चाहिए और फिर Acid को Lime Water या Saturated Soda Solu से या साबुन से धोकर उदासीन कर देना चाहिए। या Phenol लगाके उसे स्प्रिट से धो दे या १ प्र० श० Benzolkonium Chloride (Zephyran Chloride) का लगाना इस समय सर्वोत्तम माना जाता है। यदि कुत्ता वस्तुत: उन्मत्त हो तो ५ प्र० श० उन्मत्त कुत्ते के मस्तिष्क से युक्त Carbolized Anti Rabic Vaccine के ५ प्र० श० घोल (Suspension) को २-५ सी० सी० मात्रा मे कोष्ठ की दीवार की त्वचा के नीचे १४ दिन तक प्रतिदिन डाल दिया जाता है। इससे रोगी मे रोग के उत्पन्न होने से पहले ही विष विपरीतकारी (Immunity) शक्ति उत्पन्न हो जाती है इससे Allergy हो तो antihistaminic का प्रयोग करे। काटने वाले कुत्ते को १० दिन तक देखना चाहिए। इतना समय वह जीता रहे तो समझना चाहिए कि उसके काटे व्यक्ति को इस औषधि का देना अनावश्यक है।

रोग के उत्पन्न हो जाने पर Antirabic Serum से भी लाभ नही होता

और इस प्रकार यह रोग असाध्य होता है। केवल लक्षण विपरीत चिकित्सा की जा सकती है। रोगी को शान्त अंधेरे कमरे मे रखकर स्तम्भो के शमन के लिए उसे Paraldehyde ८ मिलिलि० ८-८ घटे पर मास से दे Chloroform सु घा सकते है या Morphine का सूचीवेध दे सकते हे या किसी Sedative का इजेक्शन दे सकते है जैसे Sod Luminal का या Chloral तथा Bromides के घोल गुदा द्वारा दिये जा सकते है।

शहर या ग्राम के कुत्तो का रजिस्ट्रीकरण करते हुए उन्हे सब को Vaccine दे दिया जाए और प्रतिवर्ष ऐसा किया जाए तो इस रोग को सर्वथा रोका जा सकता है।

**वृश्चिक दंश**—(Scorpion Stings)

विच्छू की पूछ के अन्तिम खण्ड मे विष ग्रन्थि होती है और उसी मे चुभोने वाली सुई होती है। इसकी विष तीव्र वेदना जनक होती है जो घण्टो रहती है। काटने के तुरन्त बाद दश स्थान को Strong Solution of Ammonia से धो दे या उसमे हलका चीरा देकर Potassium Permanganate के गाढे घोल से उसको धो दे तो विष को नष्ट किया जा सकता है। अथवा Novocaine २% तथा Adrenaline १००० मे १ के ४ बूद के सूचीवेध के उस प्रदेश मे देने से दर्द को शान्त कर दिया जा सकता है। अथवा ऊपर बधन लगाके दश स्थान पर बर्फ लगाये ताकि विष फैले नही। Soluble Betamethasone (Betnesol) को २-४ मिलि० मात्रा मे २५-५० सी० सी० ग्लूकोज सोल्यू० मे मिलाकर शिरा द्वारा देने से भी रोगी की अवस्था सुधर जाती है।

## आयुर्वेदानुसार

**सुश्रुत ने (कल्प० अ० ६। श्लो० ४०) कहा है कि कुत्ते, शृगाल, भेडिये आदि में पहले उसका कफ तत्व दूषित हो जाता है और उसके कारण फिर उसके संज्ञा स्थान में स्थिति वायु तत्व दूषित हो जाता है जिसमे उसकी संज्ञा नष्ट हो जाती है और वह उन्मत्त-सा हो जाता है। अष्टांग संग्रहकार ने (उत्तर० अ० ४६) कहा है कि सज्ञा स्थान में बढे हुए दोष सारे शरीर को विक्षुब्ध कर देते है और वह अधा व बहरा होकर दौडने लगता है। मांसपेशियों में घात या Paralysis हो जाने से ऐसे कुत्ते की पूंछ, अधोहनु, ग्रीवा कन्धे नीचे की ओर झुक जाते हैं और वह सबको काटने लगता है। उससे दष्ट हुआ व्यक्ति**

उसका प्रत्युपाय न करे और उसे जल त्रास का रोग अर्थात् जल की आवाज सुनने से भी भय हो जाय तो वह ठीक नहीं होता। श्वान आदि से दष्ट व्यक्ति का जल त्रास रोग या तो प्रसुप्त (Paralysed) या उत्थित (Excited) दो प्रकार का होता है। ये दोनो ही घातक होते हैं।

इसलिए श्वान दश मे रक्त को निकाल देना चाहिए तथा उसे अधिक गर्म किये घी से जला देना चाहिए। अगद प्रभाव की अर्थात् विष को नष्ट करने वाली किसी औषधि का लेप लगाना चाहिए। तथा रोगी को पुराण घृत का पान कराना चाहिए। श्वान दश के एक पक्ष बाद तथा २५वें दिन से पहले-पहले रोगी को प्रात. एक चम्मच भर के कोयले के चूर्ण का दे के आधे घंटे बाद काले धतूरे का रस एक औस के लगभग मात्रा में पिलाने के लिये विधान किया है, वह उलटकर बाहर नही आना चाहिए। फिर रोगी को बांधकर धूप में ४ घंटे रखखा जाता हैं। इससे रोगी उन्मत्त-सा हो जाता है। इसके बाद उस पर कई घड़े शीत जल डालने को कहा है। यद्यपि वह पानी से डरता है। इसके बाद उसे हलका आहार देने के लिए कहा गया है। वर्तमान समय में इस विषैली चिकित्सा का प्रयोग उतना आवश्यक नहीं रहा क्योकि Serum से ही विष का प्रतिरोध हो जाता है।

### वृश्चिक विष चिकित्सा

वृश्चिक के दंश से वेदना होती है जो ऊपर को फैलती जाती है।

सुश्रुत (कल्प० अ० ८।श्लो० ६५) ने इस पर कोल्हू के तेल या चक्र तेल के लेप या अवसेचन करने का विधान किया है। चरक ने (चि०। अ०।२३।श्लो० १७२) घृत और सैन्धव लवण को गर्म-गर्म लगाने या अवसेचन करने का विधान किया है। वाग्भट्ट (अष्टांग हृदय-उत्तर स्थान-अ० ३७। श्लो० ४३) ने सिरस के बीज को अर्क दुग्ध से तीन बार भावित कर समान पिप्पली चूर्ण मिला गोली बना, दंश स्थान में कुछ घाव करके पानी के साथ घिसकर उसके लगाने का विधान किया है।

वृश्चिक दंश की अनेकानेक प्रचलित चिकित्साओं में से कुछ एक निम्नलिखित हैं:—

(१) अपामार्ग मूल को पीसकर लगाया जाता है तथा अपामार्ग क्षुप के द्वारा वेदना को ऊपर से नीचे की ओर २-३ मिनट तक झाड़ा जाता है।

(२) चित्र मूल छाल को कूट कर ऊपर बांध दिया जाता है।

# निस्स्रोतस ग्रंथियों के रोग

## (Ductless Glands)

**गलाग्र ग्रन्थि (Thyroid) के रोग :**

**गल ग्रन्थि की रचना तथा कार्य :**

कण्ठ Larynx के निचले तथा कठ नाली के उपरले भाग के आगे पडी हुई यह ग्रन्थि अपने दो खण्डो (Lateral Lobes) तथा उनको मिलाने वाले सयोजक खण्ड (Isthmus) के मिलने से बनी हुई है। इसमे प्रत्येक खण्ड छोटी-छोटी खण्डि-काओ (Lobules) से जिनमे से प्रत्येक मे २०-४० सूक्ष्म थैलिया (Vesicles, Alveoli, Follicles) चारो ओर से स्नायु ततु द्वारा बधी हुई है—बना हुआ है। दोनो पार्श्वीय खण्ड श्वास नाली (Trachea) के आजू बाजू रहते है, बीच का सयोजक खण्ड इस नाली के दूसरे तीसरे चौथे मनके (Rings) के आगे रहता है और उनके साथ जुडा रहता है। Cervical Fascia मे लिपटी हुई यह ग्रथि पीछे Larynx तथा Trachea के साथ बधी हुई है।

रक्त, ऊपर तो इसमे दोनो ओर Superior Thyroid Artery से जो कि External Carotid की एक शाखा है आता है, नीचे दोनो ओर Inferior Thyroid Artery से जो कि Subclavion की शाखा है, आता है। इन्ही के साथ-साथ ऊपर दोनो ओर Superior Laryngeal Nerve तथा नीचे Recurrent Laryngeal Nerve इस ग्रथि के पीछे तथा भोजन प्रणाली (Oesophagus) के आगे से कण्ठ (Larynx) मे प्रवेश करती है।

जिन छोटी-छोटी थैलियो से यह ग्रन्थि बनी हुई है उनमे से एक की परीक्षा की जाय तो इसके अन्दर की झिल्ली या श्लैष्मिक स्तर (Epithelium) छोटे-छोटे चोकोर सेलो से बनी हुई मिलती है तथा इनके अन्दर एक लेसदार द्रव Colloid भरा हुआ रहता है जो एक प्रोटीन पदार्थ होता है जिसे Iodothyroglobulin कहते है, इसमे इस ग्रथि के सूक्ष्म रस (Hormones) रहते है। प्रत्येक थैली और उनसे बनी खण्डिकाओ के चारो ओर सूक्ष्म रक्त वाहिनियो और लसीका वाहिनियो का एक जाल सा छाया रहता है। थैलियो की झिल्ली मे क्योकि Basement Membrane नही रहता इससे इन थैलियों के सेलो का सूक्ष्म-रक्तवाहिनियो की दीवार (Endo-

thelium) के साथ अति निकट का सम्बन्ध रहता है, यो कह सकते है कि मानो ये थैलिया रक्त के अन्दर डूबी हुई रहती है।

रक्त मे भोजन के द्वारा आए Iodide मे से पार्थिव Iodine को चाहे वह कितनी स्वल्प मात्रा मे भी हो इस ग्रन्थि के सेल पूर्णता के साथ साफ कर लेते है या पकड लेते है। इस परिवर्तन के लिए उनमे Peroxidase तथा Oxygen की उपस्थिति आवश्यक होती है। इस प्रकार इस ग्रन्थि मे १०-१५ मिलि० के लगभग Iodine रहता है (सारे शरीर मे २० मिलि० होता है) फिर यह Iodine वहा Tyrosine के साथ मिलकर पहले Monoiod० Tyrosine मे और फिर Diiodotyrosine मे परिवर्तित हो जाता है। इस परिवर्तन के लिए वहा सेलो मे Cytochrome Enzyme की उपस्थिति आवश्यक होती है। फिर यह कम्पोण्ड उसी Enzyme की उपस्थिति मे Iodine के २ और अणुओ को पकडकर Thyroxine बन जाता है, और इस ग्रन्थि के अन्दर विद्यमान Colloid या Iodothyroglobulin मे जमा होता रहता है। पहले पहल E, C Kendell (१९१९) ने इस Colloid मे से इस सूक्ष्म रस Thyroxine को पृथक् करके दिखाया। बाद मे Harington (१९२६) ने इसका फार्मूला भी निकाल लिया तथा अगले वर्ष उसने कृत्रिम विधि से इसे बना भी लिया। इस Colloid पर एक Proteolytic Enzyme का प्रभाव होकर जो Thyroxine बनता है वह शरीर की आवश्यकतानुसार बाहर जाने वाली शिराओ के "प्लाज्मा अलब्यूमिन के साथ हलका सा बधा हुआ सारे शरीर मे व्याप्त हो जाता है।

इस Thyroxine के अतिरिक्त इसी से मिलता-जुलता परन्तु इससे ५ गुणा अधिक क्रियाकारी एक और सूक्ष्म रस भी "प्लाज्मा प्रोटीन" मे पाया जाता है जिसे Tri Iodothyronine ($T_3$) इसलिए कहते है क्योकि इसके Molecule मे Iodine के तीन अणु होते है। इसका पता पहले पहल इगलैण्ड के Gross तथा Pitt-Rivers (१९५२) ने लगाया था। वस्तुतः इस ग्रन्थि के लेसदार द्रव या Thyroglobulin मे से Proteolytic Enzyme के द्वारा Thyroxine ही नही पर उसके साथ ५-१० प्र० श० मात्रा मे Tri Iodothyronine भी प्लाज्मा के अलब्यूमिन के साथ हलका सा बधा हुआ शरीर मे जाता रहता है इस प्रकार इस ग्रन्थि के ये दो मुख्य Hormones है जो Thyroglobulin के रूप मे ग्रन्थि मे रहते है। रक्त मे Iodine की मात्रा सामान्यतः एक सी रहती है अर्थात् १०० मिलिलि० मे ४-८ माइक्रोग्राम रहती है।

गलग्रन्थि के इन सूक्ष्म रसो के शरीर के समस्त सेलो मे जाते रहने से उनमे Cellular Enzymes की वृद्धि तथा उनके द्वारा रासायनिक कर्म की वृद्धि हो के उनमे परिपचन या धात्वीय परिपचन (Metabolism) की प्रक्रिया ठीक-ठीक चलती रहती है। दूसरे शब्दो मे उनमे आक्सिजन को खर्च करने की शक्ति उत्पन्न होती है। Iodine की २०-२०० माइक्रोग्राम मात्रा प्रतिदिन शरीर को चाहिए जो भोजन से मिलती है। यदि इस ग्रन्थि से ये सूक्ष्म रस शरीर के सेलो मे न जाए तो उनमे खाद्य पदार्थ खप नही पाते कार्बो-हाइड्रेट्स तथा फैट्स का ठीक-ठीक पाक नही होता। जिससे शिशु मे अगो की वृद्धि नही होती, शरीर छोटा और अविकसित रह जाता है अर्थात् वामनता (Cretinism) का रोग हो जाता है। यदि बडी आयु मे पहुचने पर यह ग्रथि क्षीण होने लगे जिससे इसके सूक्ष्म रस कम बने तो शरीर मे परिपचन तथा ऊष्मा के कम हो जाने से शीत असह्य हो जाता है अर्थात् Myxoedema रोग हो जाता है इनकी वृद्धि से Supiarenal ग्रन्थि पर प्रभाव होकर Sympathetic नाड़ी मण्डल उत्तेजित होता है जिससे यकृत् से ग्लाइकोजन अधिक खर्च होने लगता है। स्पष्ट है इस Hormone की प्रचुरता से शरीर की वसा जलने लगती है—धातुपाक तीव्र हो जाता है जिससे हृदय को तीव्र होना पडता है।

### Anterior Pituitary तथा गल ग्रन्थि

Anterior Pituitary ग्रन्थि मे से एक सूक्ष्म रस निकलता है जो इस गल ग्रथि के अन्दर विद्यमान Iodothyroglobulin की मात्रा को बढाने तथा उसके अन्दर जमा हुए २ सूक्ष्म रसो को प्रवृत्त करके अधिक मात्रा मे रक्त द्वारा शरीर मे भेजने का काम करता है। इसीलिए उसे Thyrotropic Hormone (Thyroid Stimulating Hormone) कहते है। उदाहरणत Sympathetic नाडी मण्डल के उत्तेजित होने पर Anterior Pituitary का यह सक्ष्मरस अधिक प्रवृत्त होता है, परिणामत गल ग्रन्थि के सूक्ष्म रस भी रक्त मे अधिक जाने लगते है। इसके विपरीत जब तक रक्त मे गल ग्रन्थि के सूक्ष्म रसो की मात्रा बढती है तब उसके कारण यह Thyrotropic Hormone मन्द पड जाता है। उदाहरणत. जब Iodine या Iodide दिया जाता है तब Colloid और गल ग्रन्थि के सूक्ष्म रसो की वृद्धि के परिणाम रूप मे यह Thyrotropic Hormone कम हो जाता है। इससे गल ग्रथि के अन्दर से सूक्ष्म रसो की निकासी भी घट जाती है। ऐसा भी हो सकता है

कि Iodine या Thyroid (Desiccated) का बहुत काल तक सेवन करने पर Thyrotropic Hormone शात ही हो जाए और तब अपने उत्तेजक सूक्ष्म रस के शान्त होने पर यह गल ग्रन्थि भी लघु (Atrophied) हो जाए और परिणामत Myxoedema के लक्षण होने लग जाए। यह भी होता है कि यदि गल ग्रन्थि के सूक्ष्म रस कम पड जाए जैसे कि बाहर से आयोडीन के न मिलने पर होता है तब Thyrotropic Hormone के प्रबल हो जाने पर गल ग्रथि मे अति वृद्धि (Hyperplasia) होकर वह आकार मे बडी हो जाए।

Anterior Pituitary के उपर्युक्त सूक्ष्म रस के अतिरिक्त रक्त मे एक ओर गल ग्रन्थि उत्तेजक (Thyroid Stimulating) तत्व Adams (१९५८) ने देखा है परन्तु वह कहा से उत्पन्न होकर रक्त मे आता है इसका अभी तक पता नही लगा।

गल ग्रन्थि अधिक सक्रिय हो जाए तो 'गल ग्रन्थि विष' सचार (Thyrotoxicosis) का रोग हो जाता है। यदि वह अधिक निष्क्रिय हो जाए तो Myxoedema का रोग हो जाता है। इस ग्रथि की सक्रियता तथा निष्क्रियता की जाच के लिये जिन विधियो का प्रयोग किया जाता है उनका यहा उल्लेख किया जाता है।

## (१) Basal Metabolic Rate, मौलिक परिपचन का बल (B M R)

शरीर मे होने वाली समस्त सघटन तथा विघटन की प्रक्रिया को Metabolism कहा जाता है इसी के परिणाम रूप ऊष्मा उत्पन्न होती है। शरीर की शान्त अवस्था मे जिस मात्रा मे ऊष्मा उत्पन्न होती है उसे Basal-metabolic rate कहते है। (१) शरीर के बाह्य पृष्ठ को देखते हुए उसके प्रत्येक Square Meter से जो ऊष्मा उत्पन्न होती है उसकी मात्रा ४० कैलोरी की होती है। (२) शरीर के प्रत्येक किलो ग्राम भार के पीछे १ घ० मे १ कैलोरी की ऊष्मा उत्पन्न होती है। (३) २४ घटे को दृष्टि से शरीर मे १५०० से १८०० कैलोरी तक की ऊष्मा उत्पन्न होती है। क्योकि शरीर मे जितनी Oxygen खपती है उसी अनुपात मे ऊष्मा उत्पन्न होती है अत Oxygen की खपत एक समय मे कितनी हुई है इसका पता लगा के ऊष्मा की उत्पत्ति की मात्रा का भी निर्णय किया जा सकता है। प्रत्येक आयु के स्त्री पुरुष मे स्टैण्डर्ड ऊष्मोत्पत्ति कितनी होती है इसकी सूची पुस्तको मे मिलती है। हमारे रोगी मे उससे कितनी कम या ज्यादा ऊष्मोत्पत्ति होती है इसे, स्टैण्डर्ड

को ध्यान मे रखते हुए, Plus या Minus प्रतिशत मे जाहिर किया जाता है। अर्थात् नार्मल ४० कैलोरीज प्रतिवर्ग मीटर प्रति घटे के स्थान पर ४५.७ कैलो० हो तो नार्मल से ५·७ कैलो० अधिक है अर्थात् १४ प्रतिशत नार्मल से अधिक है ऐसी अवस्था मे उस व्यक्ति का B M.R+१४% कहा जाता है यदि नार्मल से इतना प्रतिशत कम हो तो उसका BMR—१४% कहा जाता है।

Robertson Reid के अनुसार नार्मल—१० से+१५ प्रतिशत के बीच-बीच मे रहता है। ऊष्मा उत्पादन इससे बढा हुआ हो तो इस ग्रथि के अधिक सक्रिय होने या Thyrotoxicosis का या Acromegaly, Diabetes, Heart failure, Pregnancy आदि का सन्देह करना चाहिए। (Pheochromocytoma का भी हो सकता है) इससे नीचे हो तो इस ग्रथि के अधिक निष्क्रिय होने या Myxoedema रोग का सन्देह हो जाना चाहिए। (BMR के मापने के लिए Benedict Apparatus उपयोगी यन्त्र है)।

(२) The Percentage Uptake of Radio-Iodine—

Radio Active Isotope of Iodine जिसका Atomic Weight १३१ (साधारण Iodine का १२७) होता है इसलिए जिसे $I^{131}$ लिखा जाता है उसे ३०-५० Microcuries (Curie का १ लाखवा भाग=१ माइक्रो-क्यूरी) की मात्रा मे खाली पेट आदमी को १०० मिलिलिटर जल मे मिलाकर देने के २४ घटे बाद Geiger या Scintillation Counter के द्वारा देखा जाता है कि इस गल ग्रथि मे उसकी कितनी प्रतिशतक मात्रा है। साधारणत: यह ग्रथि २४ घ० मे उसकी ३०-४० प्रतिशतक मात्रा को अपने मे जमा कर लेती है शेष Iodine २ दिन तक मूत्र द्वारा निकल जाता है। पर यदि उसमे इसकी ४०-९० प्रतिशत मात्रा मिले और मूत्र मे कम निकले तो समझा जाता है कि यह ग्रन्थि अधिक सक्रिय हुई है अर्थात् उसमे Hyperthyroidism है। यदि यही ग्रन्थि उसे २०-१० प्रतिशतक मात्रा से कम जमा करे शेष मूत्र द्वारा निकल जाए तो इस ग्रन्थि को अधिक निष्क्रिय या Hypothyroidism से ग्रस्त हुआ-हुआ समझना चाहिये।

(३) Thyroid Inhibition Test

Greer तथा Smith (१९५४) ने देखा कि नार्मल ग्रथि के व्यक्तियो मे Desiccated Thyroid की ५४० मिलि० की दैनिक मात्रा १-२ सप्ताह तक देने के बाद $Iodine^{131}$ की १ मात्रा देने पर इस ग्रन्थि द्वारा उसकी

पकड नार्मल पकड (Uptake) से २० प्र०श० से नीचे आ जाती है । परन्तु सक्रिय गल ग्रथि के रोगियो अर्थात Hyperthyroidism के रोगियो मे इसी प्रकार पहले Desiccated Thyroid देने के बाद जब Iodine$^{131}$ की १ मात्रा दी गई तो २४ घटे के बाद देखने पर उनमे से किसी मे भी इसकी यह पकड नार्मल पकड (Uptake) से २० प्र०श० से नीचे नही आई। Perlmutter तथा Slater (१९५५) ने यही परीक्षण Triodothyronine के द्वारा किया और देखा कि इसके प्रयोग के बाद भी Iodine$^{131}$ की १ मात्रा देने पर साधारण गल ग्रथि के अन्दर इसकी पकड़ जितनी कम हो जाती है (३२%) उतनी Hyperthyroidism के रोगियो मे नही होती ।

(४) Protein Bound Iodine of the Serum या Butanol Extractable Idoine

स्वस्थ व्यक्ति के सीरम मे Protein Bound Iodine ६ ६ माइक्रोग्राम प्र०श० मिलिलि० हुआ करता है । यदि गल ग्रथि अधिक सक्रिय हो तो इसकी मात्रा उसमे ८ से ३५ माइक्रोग्राम प्र०श० तक हो जाती है । ग्रथि मन्द हो तो मात्रा नार्मल से कम होती है । स्पष्ट है प्रथम अवस्था मे मूत्र मे इसकी निकासी कम तथा दूसरी अवस्था मे इसकी मूत्र से निकासी अधिक होती है ।

(५) Blood Cholesterol **की मात्रा**

नार्मल गल ग्रथि के व्यक्ति के रक्त मे Cholesterol १४० मिलि० से २८० मिलि० प्र०श० के लगभग होता है। गल ग्रथि के सक्रिय हो जाने पर इसकी मात्रा घट जाती है । उसके निष्क्रिय हो जाने पर इसकी मात्रा बढ जाती है ।

**गल गण्ड, गिल्हड़** Simple Goitre, Endemic Goitre

इस रोग मे गल ग्रथि आकार मे बड़ी हो जाती है कठोर न होकर मृदु होती है पर उसके कार्य मे कोई न्यूनता या दोष उत्पन्न नही होता । हमारे देश मे हिमालय की बस्तियो मे रहने वाले व्यक्तियो मे बहुत अधिक गल गण्ड का रोग पाया जाता है। ऐसा प्रतीत होता है कि जहा जल मे Iodine कम होता अथवा Calcium Carbonate या Fluoride अधिक मात्रा मे होता दूसरे शब्दो मे जहा पानी Hard होता है वहा Iodine शरीर मे भली प्रकार नही पहुचता । यह तो निश्चित है कि यह गिल्हड का रोग जल तथा भोजन मे

Iodine की न्यूनता या उसके आतो मे से भली प्रकार विलीन न होने के कारण होता है। इसलिए आतो मे किसी जीवाणु (Micro organism) की उपस्थिति मे भी इसका विलयन ठीक-ठीक नही होता। कुछ अवस्थाओ मे इसकी अधिक आवश्यकता होती है जैसे कि नवयुवावस्था मे, या गर्भावस्था मे, या शीत और वसन्त ऋतु मे, या किसी सक्रामक रोग के होने पर, इन अवस्थाओ मे Iodine के कम मिलने पर हमारी गल ग्रन्थि आकार मे बढ जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि Iodine के कम मिलने पर और इस ग्रन्थि के कुछ निष्क्रिय होने के कारण इसके Hormone के कम हो जाने पर Pituitary का Thyrotropic Hormone प्रबलता से उत्पन्न होता है जिससे गलग्रन्थि मे व्यापक अतिवृद्धि (Epithelial Hyperplasia) की प्रक्रिया होकर यह ग्रन्थि आकार मे बडी हो जाती है जिससे इसमे आवश्यक मात्रा मे सूक्ष्म रसो की उत्पत्ति होकर शरीर का काम चल जाता है। सेलो से बनी झिल्ली तथा आसपास के स्नायुतन्तु दोनो मे अति वृद्धि होती है।

बहुधा ऐसा हो सकता है कि इस ग्रन्थि की थैलियो की झिल्ली मे Involution की प्रक्रिया होकर उनमे लेसदार पदार्थ या Colloid तो मात्रा मे अधिक भर जाता है और थैलियो की झिल्ली पतली पड जाती है। इसमे Colloid पदार्थ के अधिक होने पर भी उसमे Thyroxine कम होता है। इस एक समान फूले हुए गिल्हड को Colloid Goitre कहते हैं।

जब इस ग्रन्थि की थैलियो की झिल्ली कुछ मोटी (Columnar) होती है और इनके बीच भरा लेसदार द्रव्य (Colloid) नार्मल से कम होता है तब इस गिल्हड को Parenchymatous Goitre कहते है। इसमे आयोडीन की मात्रा नार्मल से कम होती है।

**परीक्षा**

इस रोग मे BMR, PBI, तथा Serum cholesterol नार्मल के लगभग ही होते हैं।

**अर्बुद युक्त गल गण्ड** (Nodular Goitre)

कभी-कभी इस गल ग्रन्थि के एक भाग मे अति वृद्धि होकर वहा एक या अनेक Adenoma बन जाते है जो प्रारम्भ मे स्पर्श मे कठोर होते है। बाद मे मृदु (Cystic) भी हो सकते हैं।

यह गल गण्ड या गिल्हड का रोग प्रायः निरुपद्रव होता है। यद्यपि जब तक इस देश को न छोड दिया जाय तब तक बना ही रहता है। गल गण्ड के पुराने हो जाने पर इसमे स्नायुभाव (Fibrosis) तथा कठोरता (Calcification) भी हो जाती है। अनेक Nodules या ग्रन्थिया इसमे हो विशेषत आयु ५० वर्ष से ऊपर हो तो इसके Toxic goitre होने की आशका करनी चाहिये।

Iodine वाले भोजन जैसे दूध, Cod Liver Oil, गाजर, फलिया, मटर, पत्र शाक विशेष मात्रा मे लेने चाहिये।

**चिकित्सा**

जिस प्रदेश मे यह रोग होता है वहां जल को उबालकर लिया जाए तो यह रोग नही होता। अथवा १००-२०० माइक्रोग्राम Iodine प्रतिदिन लेते रहने पर अर्थात् दूसरे शब्दो मे ५-१० हजार भाग नमक मे १ भाग Potassium Iodide मिलाकर उसका सेवन किया जाए तो यह रोग नही होता। या १ किलोग्राम नमक मे २०० मिलि० Pot Iod मिलाकर इसी का सेवन करना चाहिये। ऐसा नमक रोज १० ग्राम भी लिया जाए तो उसमे Pot Iod २ मिलि० शरीर मे जाता है जिसके द्वारा १ ५ मिलि० आयोडीन प्रतिदिन अन्दर जाता है। अथवा शहर की टकी के ५० हजार गैलन पानी मे १ पौड Sod. Iod. मिला देने से इसे रोका जा सकता है अथवा बालको को वर्ष भर मे २ बार १०-१० दिन तक २-३ ग्रेन Sod. Iod दिन मे एक बार दूध, जल आदि के साथ पिला दिया जाता रहे तो इस रोग से उन्हे बचाया जा सकता है। गर्भिणी स्त्री को प्रति सप्ताह १ मात्रा १० मिलि० Pot. Iod. के दे देने पर शिशु मे इस ग्रथि के रोग होने का भय नही रहता। रोगी को Lugol's Solution (१५ बूद मे ५/४ ग्रेन Iodine) या Pot Iod का पूर्ण घोल ३-५ बूद आधे गलास जल के साथ तब तक देते रहना चाहिये जब तक गिल्हड ठीक न हो जाए या Syrup Ferri Iod ३० बूद जल के साथ दिन मे १ बार या Pod Iod १½-२ ग्रेन दिन में १ बार दूध मे भोजन से आधा घटा पहले जब तक रोग रहे दे देना चाहिये या Hydrargeri Iod. Rubrum की १ प्र० श० बनी मलहम गले पर लगाते रहना चाहिए। Thyroid १-२ ग्रेन के रोज देने से भी यह रोग हटता है।

**सदोष गल गण्ड-गल ग्रन्थि विष संचार** Thyrotoxicosis-Hyperthyroidism Toxic goitre, Graves' Diseases

ऐसे प्रदेशो मे जहा गिल्हड का रोग प्रादेशिक रूप मे नही होता कभी-कभी यह ग्रन्थि २०-४० वर्ष के व्यक्तियो मे विशेषत स्त्रियो मे आकार मे बढ ही नही जाती पर साथ ही अधिक सक्रिय भी हो जाती है अर्थात् इसमे से सूक्ष्म रस अधिक मात्रा मे रक्त मे सचार करने लग जाते है जिससे शरीर का धात्वीय परिपचन प्रबल हो जाता है। इस ग्रथि के अधिक सक्रिय हो जाने की यह प्रवृत्ति कुछ एक परिवारो मे जन्म से आती है, और सम्भवत बाद मे किसी शारीरिक या मानसिक आघात के लगने पर अर्थात् चिन्ता, दुःख व्याकुलता आदि के कारण के उपस्थित हो जाने पर या किसी जीवाणु सक्रमण के हो जाने पर Sympathetic नाडी मण्डल विक्षुब्ध हो जाता है तब उसके कारण Anterior Pituitary के भी विक्षुब्ध हो जाने से Thyrotropic Hormone अधिक प्रबलता से उत्पन्न होता है और उसके परिणाम रूप मे गल ग्रन्थि अधिक सक्रिय हो जाती है। परन्तु Sympathetic नाडी मण्डल को विक्षुब्ध करने वाले इन कारणो के दूर हो जाने के बाद भी यह रोग क्यो कायम रहता है इसका पता नही चल सका।

गल ग्रन्थि की परीक्षा करने से वह आकार मे कुछ बढी हुई होती है, पर अधिक बढी हुई नही होती। रक्तवाहिनियो तथा स्नायु तन्तु मे वृद्धि के कारण स्पर्श करने मे यह न अधिक कठोर, न अधिक मृदु होती है। ग्रन्थि के किनारे भी कुछ मोटे और कुछ उठे हुए स्पष्ट अनुभव होते है। सूक्ष्म परीक्षा करने पर पता चलता है कि इसकी छोटी-छोटी थैलियो की झिल्ली, अति वृद्धि (Hyperplasia) के कारण स्थूल हो गई है। थैलियो के अन्दर का अवकाश बहुत घट जाता है एवं उनमे विद्यमान Colloid की मात्रा बहुत कम होती है अर्थात् इस ग्रन्थि के अन्दर सचित Iodine की मात्रा कम हो जाती है। थैलियो के चारो ओर स्नायु तन्तु रक्तवाहिनियो, लसीकामय प्रदेश मे भी पर्याप्त वृद्धि हो जाती है रक्तवाहिनिया फैली हुई होती है। कभी-कभी एक या अनेक Adenoma भी हो जाते है। ऐसा प्रतीत होता है ग्रन्थि मे आयोडीन की पकड बढ जाती है और सूक्ष्म रसो की उत्पत्ति तथा रक्त के द्वारा उनकी निकासी भी तीव्र हो जाती है, परन्तु ग्रन्थि के अन्दर Thyroglobulin के रूप मे इसकी उपस्थिति कम हो जाती है।

Toxic Nodular Goitre या Secondary Thyrotoxicosis

चिरकाल से बढे हुए गिल्हड़ मे बाद मे Adenoma या अर्बुद होकर

उसके दुष्परिणाम रूप मे जब यह रोग होता है तब इसे Toxic Nodular Goitre कहते है। यह रोग ३५ वर्ष की आयु के बाद होता है। रोगी को गिल्हड चिरकाल से होता है। बाद मे कभी धीरे-धीरे अज्ञात रूप मे इस रोग के लक्षण आरम्भ हो जाते है। परीक्षा करने पर गिल्हड मे एक अर्बुद दिखाई पडता है।

**लक्षण**

यह दोष युक्त गल ग्रन्थि का रोग बहुधा सहसा प्रारम्भ होता है। रोगी देखता है कि उसका गला फूल गया है या उसकी आखे कुछ आगे को उभर गई है (Exophthalmos) आत मे स्रावो तथा चेष्टा के बढ जाने से उसकी क्षुधा और पिपासा बढ गई हैं पर साथ ही वह यह भी देखता है कि अधिक खाने पर भी शरीर कृश होता जाता है। उसकी कार्य करने की शक्ति घटती जाती है या थोडा सा श्रम करने पर भी वह थक जाता है या उसकी हृदय गति तीव्र हो जाती है अर्थात् उसे धडकन होने लगती है। श्रम करने पर उसका श्वास चढ जाता है। उसे पसीना अधिक आने लगता है या उसे प्रतीत होता है कि श्रम से शीघ्र थकावट हो जाने पर भी उसकी क्रियाशीलता बढ गई है। यह रोग क्योकि सर्दी के अन्त मे, गर्मी के शुरू मे आरम्भ होता है रोगी को यह भी पता लगता है कि उसे गर्मी सहन नही होती या उसे पता लगता है कि उसके मूत्र की मात्रा बढ गई है जिससे उसे रात को २-३ बार मूत्र त्याग करने के लिये उठना पडता है। स्वेद तथा मूत्र के अधिक आने से उसे प्यास भी अधिक लगने लगती है। Metabolism के तीव्र होने से रोगी मे हलका सा मधुमेह भी हो सकता है जो इस रोग के ठीक होने के साथ ही ठीक हो जाता है।

**हृदय**

हृदय की परीक्षा करने पर अर्थात् १० मिनट अराम करने के बाद देखने से हृदय तथा नाडी गति ९०-१४० प्रति मिनट होती है (अर्थात्, उसे Sinus Tachycardia होता है) जो मानसिक उद्वेग से और बढ जाती है। ग्रीवा मे Carotid धमनी का धमन होता हुआ दिखाई पडता है। मानसिक रोग मे निद्रा काल मे नाडी गति मन्द हो जाती है, पर इस रोग मे उस समय भी नाडी गति तीव्र रहती है। क्योकि शरीर के सेलो मे पचन प्रक्रिया (Metabolism) के तीव्रतर हो जाने से उसे रक्त या ऑक्सिजन अधिक चाहिये अत हृदय को तीव्र रहना पड़ता है। हृदय का सकोच कालिक

(Systolic) रक्तभार बढा हुआ होता है । इसीलिये रोगी का नाडी भार (Pulse Pressure) बढा हुआ होता है (नार्मल ४० के लगभग होता है) रोग चिरकाल तक रहे तो हृदय शिथिल (Dilated) होकर आकार मे बडा हो जाता है, निर्बल हो जाता और अन्त मे उसके मास मे क्षीणता होकर Auricular Fibrillation (अति हृदय वैषम्य) का रोग हो जाता है।

पीछे के अवयव के फूल जाने से आखो के आगे की ओर उभर जाने या ऊपर की पलको के पीछे की तरफ सकुचित हो जाने से नेत्रोद्गम (Exophthalmos) का लक्षण इस रोग मे इतना स्पष्ट होता है कि इस रोग को Exophthalmic Goitre भी कहते है। आखो के पीछे के अवयव मे श्वयथु, Oedema या अति वृद्धि के हो जाने से ये आगे को उभर जाती है।

**नाड़ी मण्डल सम्बन्धी लक्षण**

इस रोग के कारण रोगी के मन तथा शरीर मे विक्षोभशीलता तथा चेष्टाशीलता (Nervousness) का लक्षण बढ जाता है । बिस्तरे पर पडा हुआ भी चेष्टाशील रहता है। उसमे अस्थिरता (Hyperkenesis) का लक्षण इतना बढा होता है कि वह एक स्थिति मे देर तक नही रह सकता। मानसिक विक्षोभशीलता इतनी होती है कि स्वल्प कारण से क्रुद्ध हो जाता एव आपे से बाहर हो जाता है। शीघ्र विचलित हो जाने के कारण अकारण रोदन का लक्षण भी हो सकता है, उसे निद्रा भी कम आती है। मानसिक अस्थिरता के बढने से चेष्टा प्रधान मानस रोग (Mania) भी हो सकता है । अस्थिरता की वृद्धि के कारण हाथो की अगुलियो मे कम्पन (Tremors) होने का लक्षण भी होता है जो हाथ को फैलाने, लिखने या प्याले को उठाकर मुख तक लाने या क्रोध के समय स्पष्ट हो जाता है।

**त्वचा सम्बन्धी लक्षण**

Vasomotor नाडियो के विक्षोभ के कारण रक्तवाहिनिया फैली रहती है Vasodilatation होता है स्वेद अधिक आता है जिससे चेहरे, हाथ-पाव गर्म तथा कुछ गीले से रहते है । त्वचा के गर्म रहने से गर्मी सहन नही होती । बाल भी गिरने लग जाते है ।

**भेदक लक्षण**

हृदय रोग, चिन्ता प्रधान मानस रोग तथा क्षय रोग से इस रोग का सन्देह हो सकता है। परन्तु यदि गल ग्रन्थि आकार मे बड़ी हो, रोगी की आयु मध्यमायु

से ऊपर की हो, ज्वर न हो, निद्रा के समय भी नाडी गति कम न होती हो, ५ ग्रेन Pot Iod के २-३ सप्ताह तक दिन मे एक बार देने से रोगी को लाभ हो जाता हो तो इस रोग का निश्चय हो जाता है। उपर्युक्त परीक्षा विधियो से भी इस रोग का निश्चय हो जाता है अर्थात् Basic Metabolic Rate इस रोग मे +२० से +६० प्र० श० तक बढा हुआ होता है। Blood Cholesterol घटकर १४० मिलि० प्र० श० से नीचे आ जाता है। Protein Bound Iodine १०० मे ८ माइक्रोग्राम से अधिक होता तथा Radioiodine Uptake भी बढा हुआ होता है। Lymphocytosis का लक्षण भी मिलता है।

### उपद्रव

उपर्युक्त हृदय सम्बन्धी लक्षणो तथा बढती हुई कृशता से मृत्यु होती है इसमे ज्वर का होना भी एक दुर्लक्षण है। साध्यासाध्य—एक बार होकर यह रोग बढता ही जाता है। भली प्रकार चिकित्सा करने पर तथा उसे जारी रखने पर रोग को रोककर रखा जा सकता है। Auricular fibrillation अच्छा लक्षण नही है। आराम करने पर नाडी की प्रति मिनट सख्या कम हो जाए तो यह शुभ लक्षण है।

### चिकित्सा

### सामान्य चिकित्सा

इस रोग मे क्योकि धात्वीय पचन प्रक्रिया बढी हुई होती है। रोगी को पडे हुए विश्राम की अवस्था मे ही रहना चाहिये। हलका भोजन अधिक मात्रा मे देना चाहिये, उस मे प्रोटीन्स Dextrose, तथा विटामिन्स अधिक होने चाहिये। जल अधिक मात्रा मे पिलाना चाहिये। ३ हजार कैलोरीज का भोजन देने से रोगी का Negative Nitrogen Balance नार्मल हो जाता है। विटामिन "बी" कॉम्पलैक्स का प्रयोग भी होना चाहिये। Testosterone Propionate २५-५० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा सप्ताह मे २-३ बार देने से भी Nitrogen balance पाजिटिव होता है।

रोगी मे शारीरिक एव मानसिक अस्थिरता या चेष्टा वृद्धि की शान्ति के लिये उसे Phenobarbitone $\frac{1}{2}$ ग्रेन की मात्रा मे प्रातः साय २ बार या ३ बार मिलना चाहिये या Reserpine का ·२५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २-३ बार प्रयोग करना चाहिये। शरीर मे कही पर पूयभाव (Sepsis) हो तो उसकी चिकित्सा भी होनी चाहिए।

**गल ग्रन्थि विरोधी (Antıthyroıd) औषधियां**

Thıouracıl तथा उसके समस्त योगो (Compounds) मे से —

(१) Pıopyl Thıouracıl का प्रयोग इस रोग मे विशेष रूप से किया जाता है। इसका प्रयोग करने पर इस ग्रथि के अन्दर Inorganıc Iodıne से Organıc Iodıne को तैयार करने की प्रक्रिया मन्द हो जाती है। इससे सूक्ष्म रसो (Hormonos) के बनने की प्रक्रिया स्वभावत मन्द पड जाती है अर्थात् Peroxıdase की क्रिया जो Iodıne की उत्पत्ति के लिए आवश्यक होती है वह मन्द पड जाती है। रोग मृदु हो तो इसे १०० मिलि० मात्रा मे दिन मे २ या ३ बार, रोग तीव्र हो तो दिन मे ४ बार ६-६ घटे पर दिया जाता है। इससे २ सप्ताह मे रोगी के शीघ्र थक जाने Nervous रहने के लक्षण शान्त हो जाते है। १-१½ मास मे रोगी का B M R नार्मल हो जाता है। दूसरे शब्दो मे उसकी नाडी गति तथा भार आदि नार्मल हो जाते है। इसके बाद इस औषधि को क्रमश. कम करते हुए इस औषधि की चालू मात्रा १०-५० मिलि० की प्रतिदिन लगभग १ वर्ष तक जारी रखनी चाहिए। श्वेत कण परीक्षा या W B C. की परीक्षा करते रहना चाहिए और जब वे ४५०० से कम होने लगे तब इस औषधि का प्रयोग बन्द कर देना चाहिए, क्योकि Agranulocytosıs इस औषधि के विषैले प्रभाव का सूचक होता है। इस औषधि के प्रयोग से ५०-६० प्र० श० रोगी अच्छे हो जाते है अर्थात् स्वेद, उष्णता की प्रतीति, भार की न्यूनता, भूख की अधिकता के लक्षण शान्त हो जाते है और फिर उन्हे इस रोग का पुनराक्रमण नही होता। स्पष्ट है कि इस औषधि के दौरान मे Iodıne नही देना चाहिए। Methyl thıouracıl (B D H) इसी प्रकार की औषध है उसे भी १००-२०० मिलि० मात्रा मे २-४ बार दिन मे दिया जा सकता है।

(२) Carbımazole (Neomercazole Scherıng) —यह भी ग्रन्थि मे बाहर से आये Iodıde से Organıc Iodıne की उत्पत्ति को कम करती है। इस समय (१९६१) गलगण्ड विरोधी औषधियो मे यह सबसे अधिक प्रचलित औषधि है। Thıourea के समासो से कम विषैली है और उनके बराबर कार्यकारी है। रोग मृदु हो तो ५

मिलि० मात्रा मे ३-४ बार दी जाती है। रोग कुछ प्रबल हो तो १० मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार दी जाती है। रोग अधिक प्रबल रूप मे हो तो २० मिलि० मात्रा मे दिन मे ३ बार दी जाती है अर्थात् इसकी दैनिक मात्रा ३० से ६० मिलि० तक होती है। इसकी १ गोली ५ मिलि० की मिलती है। जब रोगी का B M R नार्मल हो जाए तब रोगी की अवस्था को देखते हुए इसकी ५ से १० मिलि० दैनिक मात्रा चालू कर देनी चाहिए और इसे धीरे-धीरे कम करते हुए १ वर्ष तक का समय हो जाने पर बन्द कर देना चाहिए। वाद मे ६ मास तक समय-समय पर रोगी की जाच होती रहनी चाहिए क्योकि यदि इस रोग ने फिर होना होता है तो ६ मास तक यह फिर हो जाता है तब तक यह रोग न हो तो फिर बहुत कुछ निश्चिन्तता हो जाती है। Agranulocytosis कण्डू, लाल, चकत्ते शीत पित्त आदि लक्षण होने लगे तो भी इसे बन्द कर देना चाहिए तथा Penicillin का तब तक प्रयोग करना चाहिए जब तक श्वेत कण नार्मल न हो जाए। रोगी को विश्राम विशेप लेना चाहिए प्रोटीन भोजन भी विशेष लेना चाहिए। भार घटे नही इसकी परीक्षा करते रहना चाहिए।

Potassium Perchlorate (Peroidin) यह एक निरुपद्रव औषधि है तथा बाहर से आए Iodide का मल ग्रन्थि मे सचित होना बन्द कर देती है। इसीलिए इसके प्रयोग के समय Iodide की औपधि का प्रयोग नही करना चाहिए। प्रारम्भ मे इसे २००-२५० मिलि० मात्रा मे दिन मे ४ बार दिया जाता है। इससे १½, २ मास मे रोगी का B M R नार्मल हो जाता है। जब भी वह ऐसा हो जाए तब इसे २००-२५० मिलि० मात्रा मे केवल २ बार देना आरम्भ करना चाहिए फिर इसकी दैनिक मात्रा क्रमश २५० और २०० मिलि० दैनिक करते हुए इसे लगभग १ वर्ष तक जारी रखना चाहिए। बन्द करने के बाद ६ मास तक रोगी की जाच होती रहनी चाहिए कि उसका B M R फिर बढता तो नही। यह औषधि बहुत कम विषैली है। तो भी इसके सेवन काल मे अरुचि, त्वचा पर चकत्ते (Maculo Papular Rash) होने लगे तो इसे बन्द कर देना चाहिए। इन औषधियो के २-३ मास प्रयोग करने के बाद रोगी के लक्षण शान्त होने लगते है। आधे के लगभग रोगियो मे इन औषधियो से आराम आ जाता है।

Radio Active Iodine Iodine १३१

जिन रोगियो को गल गण्ड विरोधी उपर्युक्त औषधियो के प्रयोग से भी लाभ नही होता तथा आयु के बडे होने या हृदय के रुग्ण होने के कारण जो शल्यकर्म के भी योग्य नही है, ऐसे ४५ वर्ष से ऊपर के व्यक्तियो के लिए यह चिकित्सा बडी उपयोगी है। केवल एक गलास जल जिसमे Isotope घुला होता है अर्थात् ऐसा Iodine जिसके Atom मे Neutrons को प्रविष्ट करके कृत्रिम तौर से उसका Atomic Weight बढाया हुआ होता है एक बार पीना पडता है। परन्तु क्योकि पहले इसकी एक Tracer मात्रा ३०-५० Microcuries की मुख द्वारा देकर २४ घटे बाद यह ग्रथि उसे कितना पकड लेती है इसकी जाच करके और बढी हुई गल ग्रथि का भार कितना है इसकी भी जाच करके इस औषधि की चिकित्सा सम्बन्धी मात्रा निकालनी पडती है इसलिए यह चिकित्सा विशेष सुव्यवस्थित और इस चिकित्सा के विज्ञ चिकित्सको से युक्त चिकित्सालयो मे ही हो सकती है। साधारणत इसकी चिकित्सा सम्बन्धी मात्रा ३-१० Millicuries की होती है (क्योकि औसतन भार इस ग्रन्थि का ५० ग्राम होता है) जो एक गलास जल मे मिला मुख द्वारा दी जाती है। क्योकि उसे Radio Active औषधि दी गई है जिसमे से Radiation होता है या उसमे से Energy निकलती रहती है इसलिए इसके बाद रोगी का विशेष ध्यान रखना पडता है। यह औषधि इस ग्रथि के अन्दर पहुचकर उन सेलो को जो इसे पकडकर अपने अन्दर जमा कर लेते है, नष्ट कर देती है। इस औषधि की इतनी मात्रा दी जाती है कि जिससे इस ग्रन्थि के अन्दर सेलो का नाश अधिक न हो जाए, इतना ही हो कि जिससे रोग शान्त हो जाए। १ मास के समय के बाद इसका प्रभाव आरम्भ हो जाता है और ३ मास तक गल ग्रन्थि आकार मे छोटी हो जाती तथा उसका कार्य भी नार्मल हो जाता है इतना समय रोगी को प्रतीक्षा करनी चाहिए। लगभग ५० से ८० प्र० श० व्यक्तियो मे यह रोग शान्त हो जाता है और रोगी शारीरिक, मानसिक रूप से पूर्ण स्वस्थ हो जाता है। अधिक सेलो के नष्ट हो जाने से Hypothyroidism के होने का भय अवश्य रहता है जो इस चिकित्सा का एक बडा दोष है। १२ वर्ष से जब से यह चिकित्सा विधि आरम्भ हुई है (अब १९६२) २०-२५ प्र० श० मे यह उपद्रव होता देखा गया है।

Subtotal Thyroidectomy, Partial Thyroidectomy

यदि किसी गल गण्ड विरोधी (Antithyroid) औषधि के १ वर्ष तक देने

पर भी फिर यह रोग हो जाता हो या इस औषधि के देने से गल ग्रथि आकार मे और बडी हो जाती हो या जब इन औषधियो का किसी पर विषैला प्रभाव शीघ्र हो जाता हो या बढी हुई ग्रथि Nodular हो या Toxic Nodular Goitre हो तब यह शल्यकर्म किया जाता है, जिसमे इस ग्रथि का एक भाग निकाल दिया जाता है। शल्यकर्म से पहले निम्नलिखित औषधि चिकित्सा करने से इसके अन्दर विद्यमान रक्त की मात्रा कम हो जाती है। ग्रथि आकार मे छोटी हो जाती है, रोगी की हृदय तथा नाडी गति कम हो जाती है। उसकी शारीरिक, मानसिक विक्षोभशीलता घट जाती है। BMR घट जाता है।

**Iodine चिकित्सा**

रोगी को Lugol's Solution (१० प्र० श० Pot Iod के घोल मे ५ प्र० श० Iodine होता है तथा इसकी १ बूद मे ६ मिलि० Iodine रोगी के अन्दर जाता है) ५-१० बूद की मात्रा में १ औंस दूध या सन्तरे के रस मे मिलाकर (जिसमे इसका स्वाद व रग छिप जाते है) दिन मे ३ बार कभी-कभी १२-१४ दिन तक के लिए दे दिया जाता है। जब तक इसका प्रभाव अपनी पूर्णता पर पहुच जाता है और उसके बाद कम होने लगता है। Colloid या Collosol Iodine भी दिया जा सकता है।

**उपद्रव चिकित्सा**

Exophthalmos—नेत्रोद्गम के लक्षण का कारण निश्चित नही हो पाया है। समझा जाता है कि Periorbital (नेत्र गोलक के चारो ओर के) अवयवो मे शोथ के कारण यह लक्षण होता है तथा Prednesolone के २० मिलि० दैनिक मात्रा मे देने से या आयु बडी हो तो Oestrogen देने से यह शान्त होने लगता है। नेत्रो मे किसी स्नेह के डालते रहने तथा अन्धेरे चश्मे के लगाने से उभरे हुए नेत्रो की बाह्य द्रव्यों से रक्षा हो जाती है। यह भी कहा जाता है कि Ant Pituit के किसी Hormone की अधिकता से यह लक्षण होता है और Thyroid Horm से वह मन्द रूप मे रहता है अत. Thyroid के देने से यह उपद्रव शान्त हो जाता है (१०० मिलि० दे)।

हृदय सम्बन्धी उपद्रवो के लिए विश्राम के साथ Digoxin तथा मूत्रल औषधियो का प्रयोग करना चाहिए। चेष्टा प्रधान मानस रोग हो तो Chlorpromazine २०-५० मिलि० का प्रयोग करना चाहिए।

## आयुर्वेद में

सुश्रुत (नि० ११) ने Simple Goitre को क्योंकि उसमे इस ग्रन्थि के के अन्दर अति वृद्धि की प्रक्रिया होती है श्लैष्मिक गल गण्ड कहा है। तथा सदोष गल गण्ड (Hyperthyroidism) को क्योंकि उसमें इस ग्रंथि के अन्दर क्षीणता की प्रक्रिया होती है वातिक गल गण्ड कहा है। इसके कारण रोगी का शरीर क्षीण होने लग जाए तो सुश्रुत का कथन है कि वह असाध्य होता है। अर्बुद युक्त गल गण्ड (Nodular Goitre) को उसने मेदोमय गल गण्ड कहा है। इसकी चिकित्सा के विषय में (सु० चि० १८) इतना ही उल्लेखनीय है कि सामुद्रादि पंच लवणों को तेल के साथ पीने का विधान जो उसने श्लैष्मिक गल गण्ड मे किया है वह बड़ा वैज्ञानिक प्रतीत होता है।

Primary Myxoedema

पहले-पहल Sir William Gull (१८७४) ने इस रोग का पता हमे दिया तथा Dr Ord (१८७८) ने इस रोग का नाम Myxoedema रक्खा क्योकि उनका कथन था कि धातु पाक की कमी के कारण Mucin त्वचा के नीचे जमा हो जाता है जिससे Oedema हो जाता है, यद्यपि इस श्वयथु मे दबाने से गढा नही पडता। बाद मे यह पता चला कि Mucin नही पर Mucus की तरह का पदार्थ (Mucoid) त्वचा मे बैठता है तो भी और्ड साहब का चलाया हुआ नाम ही अब तक चला जाता है। जिन प्रदेशो मे गिल्हड़ (Goitre) का रोग होता है उनमे विशेषतः ३०-६० वर्ष की आयु की स्त्रियो मे आर्तव नाश काल या गर्भावस्था मे गल ग्रथि के अन्दर क्षीणता (Atrophy) के हो जाने का रोग हो जाता है। इसके कारण के विषय मे कुछ निश्चय नही हो पाया। परीक्षक लोग बताते है कि इस रोग से रुग्ण व्यक्तियो मे से ८० प्रतिशत के प्लाज्मा मे उन्होने इस ग्रथि के Thyroglobulin आदि तत्वो के विपरीत Antibodies पाए है। Doniac et al (१९५६) ने नार्मल गल ग्रथि के Extract को रोगी के सीरम मे मिलाकर Precipitate भी प्राप्त किया है।

४५ वर्ष से ऊपर की आयु की स्त्रियो मे पाए जाने वाले एक गिल्हड के रोग मे भी जिसमे यह ग्रथि आकार मे बडी पर रबड की तरह मुलायम होती है जिसमे चिरस्थायी शोथ के कारण इस ग्रथि के अपने अवयव तो लुप्त हो

जाने, उनके स्थान पर Lymphoid Follicles (लसीकावाही सूक्ष्म ग्रथिया) भर जाते है जिससे इसे Lymphadenoid Goitre कहते है और क्योंकि पहले-पहल जापान के Hashimoto (१९१२) ने इसका पता लगाया इसलिए इसे Hashimoto's Disease भी कहते है, इसमे Antibodies पाये जाते हैं। स्पष्ट है कि प्लाज्मा मे पाए जाने वाले ये Antibodies गल ग्रथि के अन्दर विद्यमान किसी Antigen के विपरीत उत्पन्न होते है जिससे इसे Autoimmune Thyroiditis भी कहते है। अनुमान है कि रोगी के अन्दर विद्यमान यह Auto immunity, इस ग्रथि के नष्ट करने का कारण हो सकती है अर्थात् रोगी के रक्त के सीरम मे कोई ऐसा Cytotoxic पदार्थ है जो गल ग्रथि के सेलो के लिए भजक (Lysis के करने वाला) होता है अर्थात् वहा Antigen Antibody की प्रतिक्रिया के होने का कारण होता है। तथापि इस ग्रथि के इस प्रकार क्रमश नष्ट होते जाने की प्रक्रिया अभी तक कुछ स्पष्ट नही हुई है।

सम्भव है Iodine के जल तथा भोजन आदि द्वारा उचित मात्रा मे न मिलने से तथा गिल्हड (Goitre) के उपद्रव रूप मे या रक्त मे विद्यमान किसी विष या सक्रमण (Infection) के कारण Thyroiditis (गल ग्रथि शोथ) के चिरकाल तक रहने से या Pituitary ग्रथि की मन्दता (Hypopituitarism) के कारण (Simmond's disease से) या गल ग्रथि विरोधी किसी औषधि के चिरकाल तक सेवन करते रहने से यह रोग उत्पन्न होता है।

गल ग्रथि की परीक्षा करने पर वह आकार मे छोटी होती है। इसकी स्रावी सेलो से बनी झिल्ली मे स्नायु भाव के हो जाने से यह कुछ कठोर हो जाती है। इस प्रकार गल ग्रथि के क्षीण हो जाने के साथ-साथ स्त्री-पुरुष ग्रथिया (Ovaries, Testes) भी क्षीण हो जाती है। गल ग्रथि के क्षीण हो जाने से शरीर की परिपचन प्रक्रिया (B M R) क्रमश मन्द, मन्दतर होती जाती है। (—३५ से —४५ प्र० श० तक हो जाती है) परिणामत रक्त के अन्दर Cholesterol की मात्रा बढ जाती है और १०० मिलिलि० मे ३००-४०० मिलि० तक हो जाती है (नार्मल १४०-२८० मिलि०) प्रोटीन का परिपचन कम होने से वह शरीर मे नाना स्थानो पर जमा हो जाती है। रक्त के सीरम मे भी उसकी मात्रा बढ जाती है। कार्बोहाईड्रेट का परिपचन कम होने से इनमे से बहुत सो मे Carbohydrate Tolerance बढ जाती है अर्थात् ४ यूनिट Insulin के शिरा द्वारा देने के बाद नार्मल व्यक्ति के रक्त मे खाण्ड की जितनी मात्रा घट जाती है इस रोगी मे उतनी नही घटती। परिपचन प्रक्रिया की मन्दता के कारण शरीर का तापमान कम रहता है, हाथ-पाव ठण्डे रहते

है, पिपासा कम लगती है। अन्दरुनी गरमी की कमी से बाहर की सरदी असह्य हो जाती है। गरमी की मौसम अधिक अनुकूल मालूम होती है।

परिपचन की न्यूनता के कारण एक प्रकार का Mucoid पदार्थ या प्रोटीन पदार्थ त्वचा के नीचे बैठता जाता है जिससे चेहरे, पलको, ग्रीवा, हसली की हड्डियो (Clavicles) के ऊपर के गढो, हाथो, पैरो आदि के ऊपर की त्वचा फूली हुई या उभरी हुई दीखती है। इसी तरह नासा पश्चिम प्रदेश, गले, मुख, जीभ, कण्ठ, भोजन प्रणाली आदि की आभ्यन्तर श्लेष्मकलाओ के नीचे भी यही प्रोटीन पदार्थ बैठता है। शारीरिक सैलो के बीच-बीच के (Extracellular Interstitial) प्रदेशो मे भी यह पदार्थ बैठता जाता है। वहा-वहा Osmotic भार के बढ जाने से वहा-वहा लवण तथा जल की मात्रा भी बढ जाती है जिससे स्पष्ट है शरीर भार बढ जाता है।

इन लक्षणो के अतिरिक्त धात्वीय पचन (Metabolism) की न्यूनता के कारण शरीर की कार्यकारिणी शक्ति (Energy) जो इसी पचन के परिणाम मे होती है घट जाती है। अर्थात् रोगी की शारीरिक, मानसिक, वाचिक सभी चेष्टाये मन्द पड जाती है। इसीलिए रोगी देखने मे मन्द, निद्रालु, उदासीन, भावहीन-सा दीखता है। रोगी को शरीर मे यत्रतत्र वेदनाओ (Aches) के होने का लक्षण भी हो सकता है।

### त्वचा सम्बन्धी लक्षण

रोगी की त्वचा देखने मे खुश्क, खर, कठोर, शीतल और फीके रग की होती है। रोम मूलो और स्वेद ग्रन्थियो का पोषण न होने से सिर भौहो आदि के बाल गिरने लगते है, वे सख्या मे कम व पतले और कान्तिहीन हो जाते है, स्वेद कम आता है, नख भंगुर हो जाते है। चेहरा, हाथ, पैर, होठ, पलके आदि भारी दीखती है।

### हृदय सम्बन्धी लक्षण

हृदय गति, नाडी गति मन्द होती है। नाडी की Volume भी छोटी होती है अर्थात् प्रतिमिनट मे आगे जाने वाली रक्त की मात्रा घट जाती है। दूसरे शब्दो मे रक्तसचार की गति कम होती है। निर्बलतावश हृदय कुछ फैल जाता या शिथिल हो जाता है (Dilated) उसके शब्द भी कुछ मद्धम होते है। पोषक रक्तवाहनियो मे कुछ अवरोध (Atheroma) हो सकता है

एव हृदय शूल (Angina) का लक्षण भी हो सकता है । शरीर की रक्त वाहिनिया भी मोटी हो जाती हे । पर रक्तभार घटा हुआ नही होता, Atheroma या धमनी रोग के कारण कुछ बढा हो सकता है ।

**मस्तिष्क सम्बन्धी**

गन्ध, स्वाद, श्रवण आदि सज्ञाओ की प्रतीति मन्द हो जाती हे । चेष्टाये भी मन्द होती है । स्मृति, बुद्धि आदि मानस शक्तिया भी मन्द होती है । Thyrotoxicosis की उन्निद्रता और तीव्रता के विपरीत इसमे तन्द्रालुता और मानसिक मन्दता या मूर्छा का लक्षण होता है ।

**पाचन सम्बन्धी**

आमाशय रस की उत्पत्ति कम होती है (Hypochlorhydria, ५० प्र० श० मे Achlorhydria) आमाशय गति तथा आन्त्र गति भी मन्द होती है । परिणामत भूख कम लगती है । भोजन की मात्रा घट जाती है । Thyroid के अधिक सक्रिय होने पर तो अतिसार का लक्षण होता है । उसके विपरीत इस ग्रन्थि के मन्द हो जाने पर मलबन्ध का लक्षण हो जाया करता है ।

**रक्त सम्बन्धी**

रक्त कणो तथा रक्त रजक द्रव्य दोनो की उत्पत्ति कम होती है । अर्थात् पाण्डु Mycrocytic Hypochromic तथा Macrocytic किस्म का होता है अर्थात् Achlorhydria और Pernicious Anaemia दोनो लक्षण इस रोग मे पाये जाते है । सम्भवत Thyroid तथा आमाशय दोनो Fore gut से उत्पन्न होने के कारण Iodide को पकडते है ।

**जननेन्द्रिय**

इस रोग मे पुंस्त्व शक्ति नष्ट हो जाती है तथा आर्तव भी कम हो जाता है (Hypomenorrhoea)

**शारीरिक परीक्षा**

इसके करने पर चेहरे तथा पलको मे श्वयथु (Puffiness) जिह्वा मे स्थूलता, Pleura, Peritoneum, Pericardium मे जल की उपस्थिति होती, भौहो के बाहर के आधे भाग मे बाल उड़े हुए दीखते है ।

इन लक्षणो के अतिरिक्त Serum Protein Bound Iodine १०० मिलिलि० सीरम मे ४ माइक्रोग्राम से कम होता है। Radioactive Iodine (आयोडीन १३१) के देने पर २४ घटे बाद इस ग्रन्थि की पकड (Uptake) १० प्र०श० से कम मिलती है। शोथयुक्त चि० स्था० वृक्क रोग (Subacute Nephritis तथा Hypo pituitarism से इस रोग का भेद करना चाहिए।

Myxoedema **की चिकित्सा**

Thyroideum (Dried Extract of Thyroid) का इस रोग मे प्रयोग होते हुए ६० वर्ष के लगभग हो चुके है। इसका प्रयोग अतिस्वल्प मात्रा मे आरम्भ करना चाहिए क्योकि इस औषधि के देने से शरीर मे होने वाली धात्वीय पचन की प्रक्रिया तीव्र हो जाती है जिससे हृदय पर रक्त को आगे भेजने का कार्यभार आ पडता है परन्तु यदि रोगी की आयु बडी हो, हृदय मे अतिवृद्धि या शिथिलता हो या उसकी पोषक धमनियो मे Atheroma के होने से हृदय मास का पोषण ही न हो रहा हो तो हृदय के ऊपर कार्यभार के बढ जाने पर उसके पोषण के कम होने से उसमे Myocardial Infarction का उपद्रव हो सकता है। अत प्रारम्भ मे इस औषधि की मात्रा बहुत छोटी होनी चाहिये। $\frac{१}{८}$ ग्रेन से $\frac{१}{४}$ ग्रेन मात्रा मे इसे दिन मे १ बार देना चाहिये। १ सप्ताह बाद $\frac{१}{४}$ ग्रेन मात्रा की वृद्धि करनी चाहिय। जब तक या तो रोग सुधरने लग जाए या हृदय गति या नाड़ी गति बढ कर ७५ प्रति मिनट से ऊपर हो जाए या शरीर पर स्वेद आने लग जाए तब इस औषधि को २ सप्ताह के लिए बन्द करके फिर इस औषधि की वह उचित मात्रा शुरू कर दे जिससे नाडी ७५-८० से ऊपर न जाए। इस औषधि की परम दैनिक मात्रा १$\frac{१}{२}$, ३ ग्रेन है। इससे अधिक देने की आवश्यकता नही रहती।

रोगी की आयु छोटी हो तो हृदय सम्बन्धी निर्बलता का लक्षण नही होता। तब इस औषधि को $\frac{१}{२}$ ग्रेन दैनिक मात्रा मे शुरू कर सकते है, और प्रति सप्ताह इसमे $\frac{१}{२}$ ग्रेन की वृद्धि कर सकते है। इस औषधि की चालू मात्रा प्राय १-२ ग्रेन दैनिक पर्याप्त होती है।

(२) Thyroxine से बनी L-Thyroxine Sodium (Eltroxin Glaxo Proloid) की गोलिया भी मिलती है। इस औषधि की १ मिलि० मात्रा १ ग्रेन Thyroid के समान बलवान् होती है। इसकी कीमत कुछ अधिक होती है परन्तु इस औषधि का बल उपर्युक्त औषधि की अपेक्षा अधिक निश्चित है।

L-Thyroxine Sodium या Sodium Levothyroxine को $\frac{१}{५०००}$, $\frac{१}{२५००}$ ग्रेन मात्रा मे प्रतिदिन १ सप्ताह तक देना चाहिए तथा इसके बाद प्रति सप्ताह $\frac{१}{२५००}$ ग्रेन मात्रा इसकी बटाते जाना चाहिए। जब तक यह $\frac{१}{६००}$, $\frac{१}{३००}$ ग्रेन दैनिक न हो जाए । फिर इसे तब तक कायम रखना चाहिए जब तक रोग शान्त न हो जाए या इसके विषैले लक्षण न होने लगे । तब जो उचित मात्रा हो उसमे आगे के लिए इसे जारी रखना चाहिए ।

कहा जाता है कि Thyroid के सूक्ष्म रसो मे Thyroxine के अतिरिक्त १० प्र० श० Triiodothyronine भी होता है । Thyroxine के देने से यह शरीर मे नही जा पाता। इस उद्देश्य से Diotiroxin एक कम्पोण्ड बना हुआ मिलता है जिसमे ९० प्र० श० Thyroxine १० प्र० श० Liothyronine Sodium (L Triiodothyronine Sodium) होने है परन्तु Thyroxine Sodium से भी इस रोग मे पूर्ण लाभ हो जाता है। Collosol Iodine भी उपयोगी है ।

(३) Sodium Liothyronine (Triiodothyronine, Cytomel, Tetroxin) इस औषधि का विशेष अवस्थाओ मे जब शीघ्र ही प्रभाव अपेक्षित हो (स्थायी प्रभाव अपेक्षित न हो) प्रयोग किया जाता है क्योकि यह शीघ्र प्रभाव करती है, उपर्युक्त औषधियो के समान स्थायी प्रभाव नही करती । स्वल्प मात्रा मे अर्थात् ५-१०० माइक्रोग्राम या ००५ मिलि० मात्रा मे दिन मे १ बार आरम्भ मे इसका प्रयोग करना चाहिए। फिर इसके बाद उपर्युक्त औषधियो का प्रयोग करते रहना चाहिए ।

पाण्डुता के लिए लोह तथा विटामिन बी$_{१२}$ का प्रयोग करना चाहिए।

**वामनत्व** Cretinism, Dwarfism

यदि जन्म से ही शिशु मे गल ग्रन्थि का विकास न हो पाया हो जिससे शरीर को इसके सूक्ष्म रस न मिले या बहुत कम मात्रा मे मिले तब शरीर का विकास नही हो पाता जिसे वामन रोग या Cretinism कहते है ।

जिन प्रदेशो मे गिल्हड का रोग होता है अर्थात् जहा जल आदि से स्वभावत आयोडीन कम मिलता है वहा यदि माता या पिता मे से किसी को गिल्हड हो या यह ग्रन्थि अधिक निष्क्रिय हो तो गर्भस्थ शिशु को आयोडीन के न मिलने से उसमे इस ग्रन्थि का विकास नही होता। गर्भावस्था मे माता को Iodine मिलता रहे तो यह रोग नही होता ।

रोगी की गल ग्रन्थि की परीक्षा करने से पता लगता है वह बहुत छोटी है। उसकी थैलियो की झिल्ली लघु तथा क्षीण (Atrophied) होती है ।

थैलिया छोटी तथा सख्या मे कम होती है। स्नायुतन्तु की मात्रा बढी हुई होती है।

**लक्षण**

ऐसा शिशु उत्पन्न होने के समय नार्मल ही प्रतीत होता है परन्तु किसी शिशु मे रोते समय उसके गले की आवाज बैठी हुई हो, त्वचा के नीचे प्रोटीन्स सदृश पदार्थ के बैठ जाने से वह मोटी-सी दीखे तो इस रोग का सन्देह करना चाहिये। और यदि फिर उसकी शारीरिक, मानसिक वृद्धि न हो अर्थात् उसमे बैठ सकने, खडे हो सकने, बोलने, समझने, समय पर दन्तोद्गम होने आदि के लक्षण दिखाई न पडे, शिर, भौहो के बाल ठीक-ठीक न उगे, खुश्क से हो, कम हो, दूर-दूर हो, भगुर हो, नासिका चौडी हो, नथुने बडे-बडे हो, नाक का पिछला हिस्सा बैठा हुआ हो, ओठ मोटे हो, जीभ मोटी हो, बाहर निकली हुई रहती हो, शाखाये छोटी हो, हाथ पैर छोटे चपटे से हो, अँगुलिया आगे से चपटी सी हो, ब्रह्म रध्र का छिद्र देर तक बना रहे, पेट आगे को उभरा हुआ हो, अस्थियो की वृद्धि यथावत् न हो, तो इस रोग का सन्देह कर लेना चाहिये तथा शीघ्र ही उसकी चिकित्सा आरम्भ कर देनी चाहिये। ऐसा बालक देखने मे ही बुद्धिहीन, भाषण शक्ति से हीन और कभी-कभी श्रवण शक्ति से भी हीन होता है।

परीक्षा करने पर ऐसे शिशु की नाडी गति नार्मल से कम होती है। तापमान भी नार्मल से कम होता है। B M R भी कम होता है। उसे शीत सहन नही होता तथा मलबन्ध भी रहता है।

जन्मजात वामनत्व के अतिरिक्त जन्म होने के बाद इस गल ग्रथि के लघु (Atrophic) हो जाने से भी हो सकता है तब इसे बालसुलभ या युवासुलभ वामनत्व (Juvanile Hypothyroidism) कहते है।

**चिकित्सा**

रोगी की चिकित्सा शीघ्र आरम्भ न की जाए तो बालक शरीर मे वामन (Dwarf) बुद्धिहीन, गूगा, बहरा रह जाता है। यदि चिकित्सा शीघ्र आरम्भ कर दी जाए तो रोग को रोका जा सकता है और बालक को बहुत कुछ स्वस्थ बनाया जा सकता है। इस ग्रन्थि की न्यूनता को पूर्ण करने के लिये १ वर्ष से कम शिशु को Thyroideum (Desiccated Thyroid Extract) की $\frac{१}{१६}$, $\frac{१}{८}$ ग्रेन की १ मात्रा प्रतिदिन दे देनी चाहिये। शिशु १ वर्ष

से बडा हो जाए तो २-३ वर्ष की आयु मे उसे यह औषधि ½ ग्रेन मात्रा मे प्रतिदिन दे देनी चाहिये। इससे बडी आयु के बालक मे इसे १ ग्रेन मात्रा मे दिया जा सकता है। इस औषधि के देने के एक सप्ताह के अन्दर-अन्दर इस औषधि के गुण मालूम होने लगते है। मूत्र आने लगता, स्वेद आने लगता, शरीर का बोझ घटने लगता, नये बाल आने लगते, हाथ, पाव तथा शरीर के अग ठीक-ठीक बढने लगते और रक्त मे Cholesteı ol की प्रतिशतक मात्रा कम होने लगती है। कुछ काल बाद उसकी मानसिक अवस्था मे भी सुधार के लक्षण दीखने लगते है।

Thyroıdeum के समान L-Thyroxıne Sodıum को ०२५ से— १ मिलि० मात्रा मे दिन मे १ बार देते रहने से भी इसी प्रकार लाभ होता है।

**प्रतिरोधक चिकित्सा**

जिन प्रदेशो मे गिल्हड रोग बहुत होता है वहा माता को बडा गिल्हड़ हो तो गर्भावस्था मे उसे Sodıum Iodıde १-२ ग्रेन दैनिक मात्रा मे मिलता रहना चाहिये। इससे गर्भस्थ शिशु को इस रोग से ग्रस्त होने से बचाया जा सकता है।

## Adrenal ग्रन्थि के रोग

**इतिहास**

पहले-पहल Eustachıus (१५६३) ने Adrenal का एक ग्रन्थि के तौर पर वर्णन किया था, यद्यपि वह इसके कार्य से परिचित नही था। फिर Meckle (१८०६) ने कहा था कि यह ग्रन्थि यकृत् प्लीहा आदि के समान शरीर मे धात्वीय परिपचन (Metabolısm) का सचालन करता है तो भी सबसे पहले Thomus Addıson (१८५५) ने उस रोग का वर्णन किया जो इस ग्रन्थि के क्षीण या नष्ट हो जाने से होता है। इसीलिये इस ग्रन्थि के निष्क्रिय हो जाने से उत्पन्न होने वाले रोग को अभी तक Addıson का रोग कहते है। फिर Brown Sequard (१८५६) ने Adrenalectomy का परीक्षण करके यह पता लगाया कि यह जीवन के लिए आवश्यक ग्रन्थि है। फिर Olıver और Schafer (१८९५) ने पता लगाया कि इसके Medulla मे Vasopressor गुण है। इसके बाद धीरे-धीरे पता लगा कि यह ग्रन्थि Medulla और Cortex दो हिस्सो से बनी है। १९२० तक यह पता चल गया कि Cortex

दबाव के एक तो द्वितीय मस्तिष्क नाडी पर पडने तथा दूसरे कपाल के अन्दर बढने से रोगी को प्रतीत होने वाले लक्षणो मे से शिर दर्द तथा दृष्टिनैर्बल्य के लक्षण प्रधान होते है ।

हृदय, यकृत्, आमाशय, फुफ्फुस, आत आदि आशय भी आकार मे बडे होते हैं जिससे रक्तभार बढा हुआ होता है, भूख अधिक लगती है तथा मलबन्ध अधिक रहता है। प्रारम्भ मे Thyroid ग्रन्थि मे वृद्धि हो जाने के कारण धात्वीय परिपचन प्रक्रिया (Metabolism) तीव्र होती है (BMR बढा हुआ होता) जिससे खाण्ड को सहने (Tolerance) की शक्ति घटी हुई होती है तथा हृदय गति तीव्र होती है। (Pituitary Hormone, Insulin का विरोधी होता है)। यदि रोगी के सीरम मे Inorganic Phosphorus की मात्रा बढी हुई हो (४½-६ मिलि० प्र० श०) तो इन उपर्युक्त दोनो रोगो का निश्चय हो जाता है। Bitemporal Hemianopsia भी इस रोग मे मिलता है। यह रोग एक बार होकर बढता ही जाता है। मृत्यु, हृदय के फेल होने से, मधुमेह से, या मूत्र विष सचार से या किसी सक्रामक ज्वर से होती है। यह रोग कष्टसाध्य है।

**चिकित्सा**

यदि इस रोग के कारण Optic Chiasma पर अभी तक दबाव न पडा हो अर्थात् दृष्टि सम्बन्धी कोई उपद्रव न हो तो Pituitary Irradiation या Deep X-Ray चिकित्सा से लाभ हो सकता है। कहा जाता है कि Stilboestrol (Clinestrol, Glaxo) के ५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन देने से पिट्यूटरी ग्रन्थि के Eosinophil भाग मे कमी आ जाती है अर्थात् उसका अर्बुद छोटा होने लगता है, इसलिये इस औषधि से लाभ हो सकता है। मधुमेह के उपद्रव के लिये भोजन सम्बन्धी पथ्य तथा Insulin से लाभ हो सकता है।

**कुशिङ का रोग** (Cushing's Syndrome **या** Pituitary Basophilism) —

पिट्यूटरी के अग्रिम खण्ड के Basophil सेल समूह मे अर्बुद (Adenoma) होने पर Adrenal Cortex मे अति वृद्धि (Hyperplasia) होती है तथा उसमे से Glucocorticoids (Hydrocortisone) की अधिक उत्पत्ति होने से लक्षण प्रकट होते है, अर्थात् ऊपर कहे गये कुशिङ के रोग (Cushing's Syndrome) के लक्षण होते है। पिट्यूटरी के रोग कारण के कुशिङ का रोग हो तो रोगी के मूत्र मे 17–Ketosteroids की मात्रा कम होती है। जबकि Adrenal Cortex के कारण यह रोग हो तो मूत्र मे इनकी मात्रा अधिक होती है।

शिर पर X-Ray चिकित्सा करने से या Radıotherapy से इसमे कई बार लाभ हो जाता है। अन्यथा Bılateral Adrenalectomy का शल्य-कर्म करके बाद मे Addıson के रोग की तरह उसकी चिकित्सा जारी रखनी चाहिये।

**अग्रिम पिट्यूटरी नैर्बल्य, अग्रिम पिट्यूटरी ग्रन्थि की निष्क्रियता** Hypopıtuıt-arısm, Sımmond's Dısease Hypopıtuıtary Cachexıa :—

यह रोग कभी-कभी देखने मे आता है। स्त्री मे प्रसव के समय गर्भाशय मे से अति रक्तस्राव होने पर अग्रिम पिट्यूटरी ग्रन्थि की शिराओ (Veıns) मे Shock के कारण Thrombosis के हो जाने से जब उसका रक्तसचार कम हो जाता या बन्द हो जाता है तब उसमे रक्त के अभाव मे मृत्यु (Ischaemıc Necrosıs या Infarctıon) की प्रक्रिया हो सकती है अर्थात् इसमे स्नायुतन्तु (Scar Tıssue) छा जाता है। इसके Chromophobe सेल समूह मे अर्बुद (Adenoma) के होने पर उसके दबाव से इसके दानेदार सेलो के निष्क्रिय हो जाने पर भी यह रोग होता है, पुरुषो मे यही कारण होता है। इस ग्रन्थि के क्षीण हो जाने से Gonads (प्रजनन ग्रन्थियो), गल ग्रन्थि (Thyroıd) तथा वृक्कोत्तरीय ग्रन्थियो मे भी लघुता (Atrophy) उत्पन्न हो जाती है। शरीर के सर्व आशय आकार मे छोटे हो जाते हे (Acıomegaly के विपरीत) अतिलघन या तीव्र पाण्डु रोग मे इस ग्रन्थि को रक्त न मिलने से Functıonal Hypopıtuıarism का रोग भी हो सकता है।

**लक्षण**

स्पष्ट है कि शरीर की वृद्धि या पोषण के कम हो जाने या बन्द हो जाने से इस रोग मे कृशता, शुष्कता, निर्बलता के लक्षण आते-जाते हैं। दूसरा स्त्री पुरुष सूचक लक्षण कम होते जाते है। तीसरा धात्वीय परिपचन (Metabolısm) की प्रक्रिया मन्द एव मन्दतर होती जाती है। इस प्रकार इस रोग मे प्राय शरीर कृश होता जाता है। त्वचा, बाल, नख, दात आदि सब का पोषण घटता जाता है। शरीर मे अशक्ति बढ़ती जाती है। क्षुधा नष्ट हो जाती है। जिससे Anorexıa Nervosa से इसका सन्देह हो सकता है पर इस रोग मे चेहरे, कक्ष तथा गुप्त स्थान पर से बाल उडते जाते है। पुस्त्व शक्ति जाती रहती है। स्त्री मे बच्चा होने पर अतिरक्त स्राव और Shock (Sheeham's Syndrome) के बाद दूध नही उतरता। आर्तव नष्ट

हो जाता है। त्वचा वृद्धो की तरह शुष्क तथा झुर्रीदार हो जाती है। वह फीके रग की होती है, Melanin नही बनता इससे त्वचा और फीकी लगती है। तापमान नार्मल से नीचे होता है। हृदय गति मन्द होती है। B M R. कम होता है जिससे सर्दी सहन नही होती। रक्तभार गिरा हुआ होता है। रक्त मे खाण्ड की मात्रा कम होती है। जननेन्द्रिय छोटी पड जाती है। मूत्र मे 17—Ketosteroids तथा Corticoids की मात्रा घटी हुई होती है। मूत्र मे निकलने वाले Gonadotrophins अर्थात् Follicle Stimulating Hormone की मात्रा बहुत घटी हुई होती है।

कभी कभी इस रोग मे Myxoedema के लक्षण होते है। परन्तु वे मूलत Thyroid की मन्दता से न होके पहले Pituitary की मन्दता और फिर Thyroid की मन्दता से उत्पन्न होते है। इसीलिये इस रोग मे केवल Thyroid के प्रयोग से लाभ नही होता Hypopituitarism मे Adrenal ग्रन्थि के स्रावो की कमी के होने के लक्षण भी हो सकते है तथापि इस रोग मे उसके Aldosterone की उत्पति मे कभी कमी नही होती जिससे शरीर मे Pot. Sod आदि की मात्रा की कोई विभिन्नता नही होती। त्वचा मे कालापन Pigmentation या Melanin की वृद्धि के सर्वथा न होने से इस रोग का उस रोग से भेद हो जाता है। इस रोग की चिकित्सा न हो तो १-२ वर्ष मे रोगी के रक्त मे खाण्ड की कमी हो जाने से होने वाली मूर्छा (Hypoglycaemic Coma) होकर मृत्यु हो सकती है।

**वृद्धि नाश :** Infantilism—Pituitary Infantilism

यदि अग्रिम पिट्यूटरी ग्रन्थि के Chromophobe सेल समूह मे अर्बुद (Adenoma) छोटी आयु मे हो जाए और उसके कारण Chromophil सेल समूह दब जाय तो बालक के वृद्धिकारक सूक्ष्म रस (Growth Hormone) के अभाव मे शारीरिक वृद्धि नही होती। हो सकता है कि Chromophobe सेलो मे से दानेदार सेलो (Granular Cells) की उत्पत्ति बडी मन्दता से हो रही हो, इससे भी बालक मे वृद्धि नही होती।

ऐसी अवस्था मे जब पिट्यूटरी मे लघुता (Atrophy) होती है तब शरीर की वृद्धि भी रुकी रहती है। अस्थिया दीर्घ नही होती। प्रजननेन्द्रियो मे भी वृद्धि नही होती। कन्या मे स्तन ग्रन्थियो तथा गर्भाशय मे वृद्धि नही होती। आर्तव प्रकट नही होता। बालक मे जननेन्द्रिय तथा अण्ड छोटे ही रह जाते

है। उसकी जननेन्द्रिय मे हर्ष नही होता। वीर्य (Spermatozoa) की उत्पत्ति नही होती। गुप्त स्थान मे तथा कक्ष मे बाल नही आते। इस रोग मे आयु की अपेक्षा शरीर तथा जननेन्द्रियाँ अविकसित रहती है। यह रोग बहुधा बालको मे होता है, कन्याओ मे कम होता है। इस रोग मे यद्यपि शारीरिक वृद्धि नही होती पर मानसिक वृद्धि नार्मल होती है। शरीर पतला ही रहता है। पहले-पहल Loraine (१८७१) ने इस रोग की ओर हमारा ध्यान खीचा था। फिर Levi (१९०८) ने यह बताया कि यह रोग Pituitary ग्रन्थि की मन्दता से होता है, इसलिये इस रोग को Levi-Loraine Syndrome भी कहते है।

Dwarfism : **वामनत्व**

अति दीर्घता या Gigantism के विपरीत Hypopituitarism के कारण यदि बालक पन मे अस्थियो की वृद्धि न हो और कद नार्मल से बहुत कम रह जाए तो उसे Dwarfism का रोग कहते है। इसमे जननेन्द्रियो पर कोई दुष्प्रभाव नही पडता। वे शरीर और आयु के अनुरूप होती है। इस रोग मे केवल अस्थियो की वृद्धि नही होती।

Frohlich's Type of Infantilism या Dystrophia Adiposogenitalis **या** Adiposogenitalis Syndrome : **स्थूलता युक्त वृद्धि नाश :**

यह एक बहुत कम मिलने वाला रोग है। इसमे Infantilism के साथ स्थूलता का लक्षण रहता है। बालक मे युवावस्था से पहले ही पिट्यूटरी का अग्रिम खण्ड क्षीण हो जाए या तो वह अथवा Hypothalamus किसी ग्रन्थि (Supracellar Craniopharyngioma या Glioma) के कारण दब जाए या इनमे Adenoma हो जाए तो शरीर की तथा जननेन्द्रियो की वृद्धि के रुकने (Hypogonadism) के साथ-साथ उसके जघन स्थान (Hips) ऊर्ध्व बाहुओ, कोष्ठ, कन्धो, ऊर्ध्व जघाओ, स्तन प्रदेशो पर अधिक वसा भी छा जाती है। अग्र बाहु, अधो जघाये पतली ही रहती है। मानसिक अवस्था नार्मल होती है यद्यपि कभी-कभी इसमे अतिनिद्रा (Somnolence) का लक्षण भी होता है। इस प्रकार इस रोग मे शरीर बालको का सा रहता तथा साथ ही पतला न रहकर स्थूलता युक्त होता है। स्थूलता, क्षुधा की तथा निद्रा की अधिकता के कारण होती है। इसे Frohlich's Type of Infantilism कहते है।

**पिट्यूटरी नैर्बल्य या** Hypopituitarism **की चिकित्सा**

इस ग्रन्थि मे विशेषत. Chromophobe सेलो मे विद्यमान अर्बुद ‹ लिये Radiotherapy से लाभ हो सकता है। इसके अतिरिक्त पिट्यूटरं ग्रन्थि के कृत्रिम सूक्ष्म रसो का प्रयोग करने (Replacement Therapy से यह रोग अच्छा हो जाता है। परन्तु पशुओ की ग्रन्थि से बनाय Growth Hormone मनुष्य मे लाभदायक सिद्ध नही हुआ है तथा गर्भिण घोडी से निकाला हुआ Serum Gonadotrophin तथा गर्भिणी स्त्री ‹ मूत्र से निकाला Urine Gonadotrophin भी विशेष लाभदायक सि. नही हुआ। पिट्यूटरी ग्रन्थि से बनाया Thyrotrophin मिलता है पर व एक तो अधिक महगा है, दूसरा केवल इजेक्शन से ही दिया जा सकता अत: दीर्घ चिकित्सा मे उससे लाभ नही उठाया जा सकता।

इस अवस्था मे अभी (१९६२) तक तो यही किया जा सकता है ि पिटयुटरी ग्रन्थि से तैयार किया हुआ Corticotrophin (A C T.H. जो सुलभ है उसी का प्रयोग किया जाए। परन्तु इसे सप्ताह मे २ बार ४ यूनिट की मात्रा मे केवल इजेक्शन से ही दिया जा सकता है, अत Hypopituitarism का रोगी जिसे दीर्घ चिकित्सा की अपेक्षा है इससे भ लाभ नही उठा सकता। ऐसी अवस्था मे एक यही उपाय रह जात है कि बाजार मे सुलभ Adrenocortex, Thyroid तथा Gonads ‹ सूक्ष्म रसो (Hormones) को मुख द्वारा बहुत दिनो जारी रखा जाए।

सबसे पहले Adrenal Cortex की न्यूनता को पूर्ण करना चाहिए इसके लिये Cortisone Acetate १०-१५ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन ‹ देना चाहिए। इसके प्रयोग से शरीर तथा मन दोनो का पोषण बढ जात है, मानसिक मन्दता जाती रहती है, पाण्डुता का लक्षण शान्त होने लगता है रक्तभार बढता है, भूख बढती है तथा बोझ बढने लगता है। इससे श्वय (Oedema) के होने का डर हो तो Dexamethasone या Triam cinolone ५-२ मिलि० दैनिक मात्रा मे बाट कर दे। यदि Hypothyroidisr या Myxoedema के लक्षण हो तो ऊपर की औषधि के १० दिन बा 1-Thyroxine Sodium को १ मिलि० मात्रा मे (या Thyroid को ग्रेन दैनिक मात्रा मे) देना आरम्भ कर देना चाहिये, इसे बाद मे देना चाहिये Cortisone से पहले इसका प्रयोग करने से अर्थात् Adrenal Cortex क

मन्दता मे इसका प्रयोग करने से Addison के रोग के हो जाने का भय रहता है ।

स्त्री पुरुष सूचक चिन्हो के लुप्त हो जाने सम्बन्धी लक्षणो की शान्ति के लिए पुरुष मे या बालक मे १०-२५ मिलि० मात्रा मे Methyl testosterone का प्रतिदिन प्रयोग करना चाहिए अथवा देर तक अपना प्रभाव रखने वाले Testosterone Ester, का जैसे उसके Isobutyrate या Phenylpropionate या Oenanthate या Decanoate ५०-१०० मिलि० का मास मे १ बार मास द्वारा प्रयोग करते रहना चाहिए । या Anabolic Steroid जैसे Fluoxymesterone (Halotestin) का या Dianabol को २-१० मिलि० दैनिक मात्रा मे पुरुष तथा स्त्री दोनो मे प्रयोग करना चाहिए । स्त्री मे Oestrogen की कमी को पूरा करने के लिए Dienoestrol (Neo Clinestriol Glaxo) को १-२ मिलि० मात्रा मे या Diethyl Stilboestrol या Stilboestrol (Stilbindon) या Clinestrol को ½-१ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन देना चाहिए । इस चिकित्सा को जीवनपर्यन्त कायम रखना पडता है । जब कोई रोग हो जाए या कोई शल्यकर्म करना आवश्यक हो जाए तब Cortisone Acetate की मात्रा बढा देनी चाहिए ।

**हस्ती मेह** :—Diabetes Insipidus

पिट्यूटरी ग्रन्थि के पश्चिम भाग (Posterior Lobe या Pars Nervosa जो Neuroglia से बना है) के Extract के देने से एक तो गर्भाशय सकोचक (Oxytocic) प्रभाव होता है जिसका कारण भूत सूक्ष्म रस (Harmone Oxytocin) Pitocin के रूप मे पृथक् बाजार मे मिलता है । इसके अतिरिक्त उसमे एक दूसरा सूक्ष्म रस Pitressin भी है जो रक्त के द्वारा वृक्को मे पहुचकर उनकी मूत्र स्राविणियो के पिछले भाग मे विद्यमान Loops of Henle की झिल्ली (Epithelium) पर प्रभाव करके मूत्र मे से बहुत से जल भाग को पुनर्विलीन कर लेने का कार्य करता है । एव इसके मूत्र विरोधी होने से इसे Antidiuretic Hormone भी कहा जाता है । Post. Pituitary Hormone का यह अश रक्तभार वर्धक भी होता है जिससे इसे Vasopressin भी कहते है । यह रक्तनालियो तथा आन्त्रिक मासपेशियो की सहज शक्ति का वर्धक होता है ।

**कारण**

Hypothalamus मे विद्यमान Supra optic nucleus इस पश्चिम

खण्ड का नियामक होता है । उसमे या उसे इस खण्ड के साथ जोडने वाले सयोजक भाग अर्थात् Hypothalamo-Hypophysial मार्ग (Tract of Nerve fibres) मे अर्बुद (Adenoma, Sarcoma, Secondary Cancer) हो जाए या वहा Inter Peduncular Fossa मे फिरग जनित या क्षय जनित Meningitis हो जाए या सिर पर भारी चोट लगने से (Base of the Skull मे Fracture से) यह भाग क्षत हो जाए तो मूत्र शोषक सूक्ष्म रस या Anti-diuretic hormone के कम उत्पन्न होने से अतिमेह या हस्तिमेह का रोग हो जाता है ।

सौभाग्य से यह रोग बहुत कम पाया जाता है जब होता है तब यह रोग युवक पुरुषो मे होता तथा धीरे-धीरे आरम्भ होता और चिर काल तक रहता है। मूत्र की मात्रा अति अधिक बढ जाती है, ७-८ लिटर से भी ज्यादा हो जाती है । उसकी आपेक्षिक गुरुता १ ००६ के लगभग होती है । मूत्र के अधिक आने से पिपासा अधिक बढ जाती है, कृशता बढती जाती है, त्वचा शुष्क रहती है, स्वेद नष्ट हो जाता है, मलबन्ध रहता है । मधुमेह तथा जीर्ण वृक्क रोग से इसका भेद करना चाहिये जो सुगम है ।

रोग मन्द रूप मे हो तो अधिक जल के पीते रहने से विशेष दुर्लक्षण नही होते । रोगी को चाहिए कि वह प्रोटीन भोजन कम ले । लवण का सेवन भी कम करे । Vasopressin Tannate (Pitressin Tannate) ½-१ मिलि० (In Oil) को मास द्वारा सायकाल प्रति तीसरे दिन सदा देते रहने से रोग दबा रहता है । Pituitrin देना हो तो उसे १ सी० सी० मास द्वारा प्रतिदिन दिन मे दो बार देना पडता है । Post Pituitary Snuff दिन मे २-३ बार ले लिया जाए तो इससे भी कम खर्च मे ही रोग दबा रहता है । इसका Synthetic Nasal Spray (५ मिलिलि० , ५० Pressor Units प्रति मि०लि०; Sandoz) भी मिलने लगा है जिसके रोज २-४ बार लेने से इस रोग मे आराम रहता है ।

**मेदोवृद्धि** . Obesity

यदि आयु और ऊचाई के अनुसार जितना भार होना चाहिए उससे १० प्रतिशतक या उससे अधिक भार बढा हुआ हो तो उसे मेदो वृद्धि का रोग कहते हैं । यह रोग दो प्रकार का है । एक आभ्यन्तर (Endogenous) दूसरा बाह्य (Exogenous) ।

**आभ्यन्तर मेदोवृद्धि** :—Hypothalamus मे क्षुधा केन्द्र अर्थात् Appetite Contiol Centre होता है जिस पर रक्त के ग्लूकोज तथा Fatty Acids का प्रभाव होकर व्यक्ति को क्षुधा की प्रतीति या निवृत्ति होती लगती है। यदि इस केन्द्र पर Pituitary ग्रंथि मे हुए Adenoma का दवाव पड जाए तो उपर्युक्त Frohlich's Syndiome हो जाता है जिसमे बालक की बाहुए, जघाए धड, जघन प्रदेश भारी हो जाते है।

इसी प्रकार यदि Adrenal Cortex अधिक सक्रिय हो जाए अर्थात् उसमे Cortical Hyperplasia हो जाए या Anterior Pituitary मे Basophil Adenoma होकर उसमे से उसका सूक्ष्म रस ACTH अधिक निकलने लगे तो भी Adrenal Cortex के उत्तेजित हो जाने से Cushing का रोग हो जाता है जिसमे चेहरे, ग्रीवा तथा धड पर बहुत अधिक वसा आ जाती है (शाखाए पतली रहती है)।

इसी प्रकार यदि Ovaries को निकाल दिया जाए या उनका एव अड-ग्रन्थियो का अन्त स्राव Hormone कम हो जाए अर्थात् Hypogonadism रोग हो जाए तो Antipituitary पर उनका नियत्रण कम हो जाने से भी शरीर मे चर्बी बढ जाती है। इसीलिए मध्यमायु के बाद जब Sex activity शरीर मे कम हो जाती है, दूसरे शब्दो मे लिगी ग्रन्थियो के अन्त.स्राव मन्द पड जाते है तब स्त्री-पुरुषो की छाती, पेट, ऊर्ध्व, जघा और जघन प्रदेशो मे स्थूलता आ जाती है।

इनके अतिरिक्त कुछ एक मे जन्म से ही मेदोवृद्धि की प्रवृत्ति होती है। (Genetic or Idiopathic Obesity)

**बाह्य मेदोवृद्धि** :—उपर्युक्त आभ्यन्तर कारणो से होने वाली मेदोवृद्धि कम पाई जाती है। अधिकत तो बाह्य कारणो से होने वाली या आगन्तु मेदोवृद्धि अधिक पाई जाती है। शरीर तभी भारी हो सकता है जब शरीर के लिए जितनी कैलोरी लेनी आवश्यक है उससे अधिक ली जाए। शरीर मे भार को नियन्त्रित रखने की कोई मशीनरी है जिसके कारण मनुष्य को जितनी कैलोरीज की आवश्यकता होनी है उसे उतनी ही भूख लगती है। उतनी कैलोरीज ले लेने के बाद उसका चित्त भर जाता है। इस मशीनरी मे कभी-कभी कोई विकृति आ जाती है जिससे मनुष्य अधिकाधिक कैलोरीज लेने लगता है जो शरीर मे

खर्चा है उससे अधिक लिया जाए तो वह शरीर मे मेदोवृद्धि का कारण हो जाता है। प्राय लोग युवावस्था के ढलने के बाद अर्थात् ४०, ४५ वर्ष की आयु के बाद भारी होने लगते है कारण यह है कि इस आयु के आने पर शारीरिक श्रम तो पहले से कम हो जाता है और भोजन जितना लेने की आदत पड जाती है उतना ही जारी रहता है अर्थात् आमद (Intake) से निकासी (Out put of Calories) घट जाती है जिससे शरीर मे मेदा बढ जाती है। कसरत करने वाले पहलवान भी इसी कारण मध्यमायु के बाद बहुत भारी हो जाया करते है।

एक स्वस्थ मनुष्य जो साधारण शारीरिक श्रम भी करता है दिन मे ४०० ग्राम कार्बोहाइड्रेट ७५-१०० ग्राम के लगभग प्रोटीन और इतना ही फैट लेता है। इतने के लगभग भोजन से ढाई-तीन हजार के लगभग कैलोरीज वह ले लेता है परतु यदि वही मनुष्य सदा सवारी मे चलने लगे, पैदल चले नही, दूसरा कोई शारीरिक श्रम भी न करे जैसे कि प्राय धनाढ्य व्यक्ति करते है तो इतना भोजन उसके लिए मेदोवर्धक हो जाता है। उदाहरणत. यदि कोई मनुष्य १ औस फैट रोज ही जरूरत से ज्यादा लेता रहे तो एक वर्ष मे उसका भार २० पौड बढ सकता है। मध्यमायु के बाद अधिकत लोग कार्बोहाईड्रेट और फैट को अधिक मात्रा मे लेते है और ये ही मेदा को अधिक बढाने वाले होते है। स्त्रिया पुरुषो की अपेक्षा अधिक आराम पसद और आसनशील होती है अतः मेदोवृद्धि का रोग उनमे पुरुषो की अपेक्षा अधिक होता है। मीठा, मिठाई, घी, अन्न आदि पदार्थ अधिक कैलोरीज के होते है। इनके अधिक मात्रा मे सेवन करने से मेदोवृद्धि विशेष होती है।

शरीर मे जब मेदा बढती है तो वह शरीर के कुछ अगो मे जैसे पेट के Omentum तथा Mesentery मे और इनके अतिरिक्त अग्न्याशय (Pancreas) तथा यकृत् मे विशेषत जमा हो जाती है। इनके अतिरिक्त वह हृदय और रक्तवाहिनियो की दीवारो मे भी जमा होती है। इससे जहा हृदय और यकृत् आकार मे बडे हो जाते है वहा रक्तवाहिनिया भी मोटी हो जाती है। दूसरे शब्दो मे उनमे Atherosclerosis का रोग हो जाता है तथा रक्तभार वृद्धि या Hypert nsion का रोग हो जाता है। इससे स्पष्ट है कि स्थूल व्यक्ति मे Fatty infiltration होने के कारण हृदय के फेल होने का भय विशेष रहता है। धमनियो के रोग के कारण उसमे हृदय शूल (Angina) के होने तथा मस्तिष्क सम्बन्धी पक्षाघात (Hemiplegia) व सन्यास मूर्छा (Stroke) के होने की आशका भी अधिक रहती है। नार्मल व्यक्तियो मे हृदय तथा रक्तवाहिनियो के

रोग के कारण जितनी मृत्यु होती है स्थूल व्यक्तियो मे उससे ६२% अधिक मृत्यु होती है। स्थूल व्यक्तियो मे ४० वर्ष की आयु के बाद मधुमेह (Diabetes) के होने की भी बहुत आशका रहती है। परीक्षक लोग बताते है कि शरीर के एक औंस फैट मे जो रक्तवाहिनिया होती है उनको एक सीध मे रखा जाए तो वे एक मील के लगभग लबी होती है। अब अनुमान किया जा सकता है कि यदि शरीर मे कई पौड्स चर्बी अधिक है तो उसके कारण इतनी अधिक रक्तवाहिनिया उत्पन्न हो जाती है जो लम्बाई मे कई मील होती है। इससे स्पष्ट है कि इनके कारण हृदय पर कार्यभार कितना अधिक बढ जाता है और उसके फेल होने की आशका बढ जाती है। इसीलिए मेदोवृद्धि का रोग मनुष्य की आयु के कम करने का एक बडा कारण बन जाता है। कहा जाता है कि ४५ वर्ष की आयु मे यदि किसी का भार, आदर्श भार से २५ पौड ज्यादा हो, तो वह ६० वर्ष की आयु तक कठिनता से जी सकता है जबकि अगर उसका वजन आदर्श भार के निकट होता तो वही ८० वर्ष तक भी जीता रह सकता था। जितना ही शरीर का भार आदर्श भार से ज्यादा हो और जितनी ही आयु ज्यादा हो उतनी ही मृत्यु की आशका ज्यादा रहती है। हिसाब लगाने वाले बताते है कि यदि भार आदर्श भार से १० पौड ज्यादा हो तो औसतन मृत्यु से ८ प्र० श० अधिक मृत्यु का भय रहता है। यदि २० पौड भार ज्यादा हो तो १८ प्र० श०, ३० पौड ज्यादा हो तो २८ प्र० श० और ५० पोड ज्यादा हो तो ५६ प्र० श० औसतन मृत्यु की अपेक्षा मृत्यु का भय बढ जाता है। साधारण नियम के रूप मे कहा जा सकता है कि यदि भार आदर्श भार से १ प्र० श० ज्यादा हो तो आयु मे भी नार्मल से १ प्र० श० की न्यूनता आ जाती है। हृदय और रक्तवाहिनियो के उपद्रवो के अतिरिक्त स्थूल व्यक्ति मे पित्ताशय मे पथरियो या Gall Bladder Calculi के होने का रोग भी सामान्य व्यक्तियो की अपेक्षा दो गुना होता हुआ पाया जाता है। स्थूल व्यक्तियो मे गोडे, वक्षण, कटि मे Osteo arthritis का रोग भी होता हुआ पाया जाता है। उसमे चिरस्थायी कास (C Bronchitis तथा Emphysema) का रोग भी हो सकता है। इसी प्रकार उसमे Flat Foot होने का रोग भी हो सकता है। इस प्रकार मेदोवृद्धि का रोग जिसे साधारण रोग समझा जाता है अनेकानेक उपद्रवो का कारण हो जाता है।

## चिकित्सा

इस रोग की प्रतिरोधक चिकित्सा ही आसान है। इस रोग के बढ जाने पर फिर इसकी चिकित्सा करना कठिन होता है। जब भी शरीर भारी होने

लगे तभी उसका प्रत्युपाय करना चाहिए। शरीर मे ली जाने वाली कैलोरीज को कम कर देना चाहिए तथा नित्य प्रति कुछ न कुछ व्यायाम या शारीरिक श्रम करना आरभ कर देना चाहिए। ऐसे व्यक्ति को प्रोटीन्स पर तथा साग सब्जियो और फलो पर ही प्रधानत· रहना चाहिए। कार्बोहाइड्रेट्स तथा फैट्स की मात्रा कम कर देनी चाहिए। अधिक कैलोरीज वाले भोजन का जैसे खाण्ड, मिठाई, घी आदि का परहेज रखना चाहिए।

इस रोग के बढ जाने पर स्वल्पाहार चिकित्सा (Low Calorie Diet) ही इसकी प्रधान चिकित्सा है अर्थात् अपने आदर्श भार के लिए जितनी कैलोरीज चाहिए हो उससे कुछ कम कैलोरीज ली जाये तो शरीर हलका हो जाता है। इससे कितना भार कम होता है इसका फार्मूला यह है कि आवश्यक कैलोरीज मे से जितनी कैलोरीज ली जा रही हो उसे घटाकर उसे ४००० से भाग दे दे, जो भागफल आए उतने पौड दैनिक भार की कमी हो जाती है। उदाहरणत· आदर्श भार के अनुसार २५ सौ कैलोरीज आवश्यक हो और रोगी केवल १५ सौ कैलोरीज रोज लेने लगे तो $\left(\frac{२५०० - १५००}{४०००} = \frac{१}{४} \text{ पौड}\right)$ प्रतिदिन उसका $\frac{१}{४}$ पौड भार कम हो जाता है अर्थात् सप्ताह मे लगभग १-१$\frac{१}{२}$ पौड भार कम होने लगता है। साधारणत प्रति किलो भार के पीछे ३५ कैलोरीज का भोजन दिया जाता है यदि उसके स्थान २० कैलोरीज का आहार ही दिया जाने लगे तो रोगी की स्थूलता हटने लगती है। इस प्रकार यदि आदर्श भार ७० किलो रोगी का होवे तो उसे २५ या ३० सौ कैलोरीज के स्थान पर प्रतिदिन १५ सौ कैलोरीज के लगभग का आहार ही मिलना चाहिए जिसमे प्रोटीन आहार उसे अधिक भी दिया जा सकता है अर्थात् प्रति किलो के पीछे १-१$\frac{१}{२}$ ग्राम दिया जा सकता है। इस प्रकार यह उसे ७०-१०० ग्राम के लगभग रोज दिया जा सकता है। कार्बोहाइड्रेट्स भोजन उसे इससे कुछ ज्यादा अर्थात् १२५-१५० ग्राम तक रोज दिया जा सकता है। फैट उसे प्रति किलो भार के पीछे आधे ग्राम के लगभग दिया जा सकता है ताकि भोजन बेस्वाद न हो जाए। इस प्रकार देने से उसे दैनिक १२-१५ सौ कैलोरीज का आहार रोज दिया जा सकता है। इससे सप्ताह मे उसका १-१$\frac{१}{२}$ पौड भार कम किया जा सकता है। यदि भोजन १० सौ कैलोरीज तक का ही दिया जाए तो भार मे और भी अधिक कमी की जा सकती है। १५ सौ तक की कैलोरीज प्रतिदिन देनी हो तो रोगी को दिन भर मे १ प्वाइंट सपरेटा दूध, ४-५ गेहूँ के साधारण खुश्क

फुलके, १० प्र० श० कार्बोहाइड्रेट वाली कोई सब्जिया आध सेर तक, कोई मौसमी सतरा आदि फल १ पाव तक, तेल या घृत ½ औंस तक दिये जा सकते है। चाय, काफी आदि भी दिये जा सकते है। सब्जियो मे अधिक कैलोरी वाली आलू, फलिया आदि नही देनी चाहिए। खाण्ड के स्थान पर Saccharin का प्रयोग करना चाहिए इस प्रकार के भोजन से विटामिन ए, डी तथा विटामिन बी कॉम्पलैक्स की कमी हो सकती है अत रोगी को इनका प्रयोग भी कराना चाहिए।

**उपवास चिकित्सा :**—जो रोगी उपवास रख सकता हो उसे ४-१४ दिन का पूर्ण लघन करा लिया जाए तो रोगी का १½, २ पौंड भार प्रतिदिन घट जाता है। केवल पहले दिन कुछ कष्ट होता है बाद मे रोगी की भूख स्वय मर जाती है। उपवास के दौरान मे केवल जल या नीबू मिश्रित जल दिया जा सकता है। उपवास के बाद भी रोगी को उपर्युक्त स्वल्पाहार पर रहना चाहिए या सप्ताह मे एक दिन का पूर्ण लघन रखना चाहिए।

**व्यायाम चिकित्सा :**—व्यायाम या भ्रमण से अधिक कैलोरीज खर्च होती है उदाहरणत १ घण्टे के भ्रमण से १२०-१४० कैलौरीज खर्च होती है परन्तु ½ औंस फैट या एक छोटी रोटी से ये कैलोरीज पूर्ण हो जाती है अत केवल व्यायाम से लाभ नही हो सकता। स्वल्पाहार चिकित्सा के साथ इससे लाभ हो सकता है। पर स्थूल रोगी एक तो विशेष किसी व्यायाम को कर नही सकता यदि वह व्यायाम कुछ करता भी है तो भूख के बढ जाने से उसके आहार के बढ जाने का भय रहता है।

**औषधि चिकित्सा :**—क्षुधा शामक औषधियो ( Anorexients) मे से किसी का प्रयोग भी किया जा सकता है परन्तु इनके साथ भी स्वल्पाहार या Low Calorie Diet का प्रयोग करना चाहिए। Amphetamine Sulphate (Benzedrine) को ५-१० मिलि० मात्रा मे या Dexamphetamine Sulphate (Dexedrine) को २.५-५ मिलि० मात्रा मे या Phenmetrazine Hydrochloride (Preludin) को १२.५-२५ मिलि० मात्रा मे या Phendimetrazine (Plegine) को १७.५—३५ मिलि० मात्रा मे प्रातराश तथा मध्यान्ह के खाने से आधा घण्टा पहले दिन मे २ बार दे देना चाहिए। परन्तु यदि रोगी मे हृदय रोग हो या विक्षोभशीलता या उन्निद्रता के लक्षण हो तो पहली दोनो औषधियो का प्रयोग नही करना चाहिए।

## लिंगी ग्रन्थियों (Sex Glands) के रोग

### (१) पुल्लिगी ग्रन्थि नैर्बल्य, अण्ड ग्रन्थि नैर्बल्य : Male Hypogonadism ·

**स्त्री-पुरुष लिंग विनिर्णय** (Sex Determination)

अमुक व्यक्ति स्त्री है या पुरुष इसका निर्णय लिगी ग्रथियो को देखकर किया जाता है क्योकि स्त्री का स्त्रीत्व उसकी Ovaries पर तथा पुरुष का पुरुषत्व उसकी अण्ड ग्रथियो पर निर्भर है । अब १९५९ से सेलो की मीगियो (Cell Nuclei) की सूक्ष्म परीक्षा के द्वारा व्यक्ति के लिंग का निर्णय किया जाने लगा है । एतदर्थ मुख के अन्दर की श्लेष्मकला के सेलो का लेना सुगम है । स्त्री से लिए सेलो के Nuclei के प्रान्त भाग मे एक गहरा रग पकडे हुए बिन्दु दिखाई पडता है जो पुरुष से लिए गए Cell Nuclei मे नही होता । इसे Sex Chromatin कहते है । इसी तरह स्त्री के ६ प्र० श० Leucocytes मे Drum Stick की तरह की एक रचना भी पाई जाती है जो पुरुष के Leucocytes मे नही पाई जाती । इसके अतिरिक्त स्त्री से लिए Cell Nuclei को Electron Microscope द्वारा देखने से उनमे से प्रत्येक मे ४४ Autosomes अर्थात् २२ जोडिया X X आकृति की होती है । और २ X (X X) से मिलते जुलते Sex Chromosomes होते है । नर से लिए सेलो के Nuclei मे ४४ Autosomes अर्थात् २२ जोडिया X X आकृति की तथा एक X और एक Y के आकार से मिलता-जुलता Sex Chromosome होता है तथा इनमे Nuclear Sex Chromatin नही होता अर्थात् स्वस्थ स्त्री Chromatin Positive तथा स्वस्थ पुरुष Chromatin Negative होता है ।

Male Hypogonadism (Chromatin Positive) मे जब अण्ड ग्रथिया बहुत छोटी होती है Aspermatism अर्थात् शुक्राभाव होता है तथा कभी-कभी Gynaecomastia भी होता है (Klinefelter's syndrome) तब उनमे स्त्री के समान Nuclear Sex Chromatin मिलता है तथा उनके Cell Neclei मे एक X Sex Chromosome के स्थान दो X (X X) तथा एक Y Sex Chromosome पाया जाता है (अर्थात् XX Y) Female Hypogonadism मे जब व्यक्ति देखने मे स्त्री समान होते तथा उनमे गर्भाशय और Ovaries बहुत क्षुद्र से रूप मे होते है उनके Cell Nuclei मे Sex Chromatin नही मिलता तथा उनमे दो X (X X) Sex Chromosomes

के स्थान पर एक X Cıomosome ही मिलता है। इस प्रकार लिंग विनिर्णय के लिए Sell Nuclei मे Sex Chromosomes की परीक्षा एक बडी उपयोगी परीक्षा है।

व्यक्ति मे जो Sex जाहिर (Apparent) हो उससे और Nuclear Sex मे मेल न हो तो Ambisexuality के रोग का अनुमान करना चाहिए तथा Pelvic Suigery के द्वारा Gonads को निकालकर उनकी Biopsy करनी चाहिए। एक स्त्री सदृश व्यक्ति मे अविकसित अण्ड या Testicle वस्ति प्रदेश में प्राय मिलता है जिससे इसे Testicular Feminising Syndrome कहते है तथा व्यक्ति को Male Pseudohermaphrodite कहते है। बहुधा ये व्यक्ति Unilateral या Bilateral Inguinal Hernia की शिकायत लेकर डाक्टर के पास आते है। शल्यकर्म करने पर इनमे Gonads मिलते है। पर Gonads अस्थान मे हों तो उनमे Neoplasm या अर्बुद होने की आशका रहती है। अर्थात् इन रोगियो मे चाहे वे Female या Male Pseudohermaphrodite हो नवयुवावस्था के बाद, अर्बुद अर्थात् Seminoma या Dysgerminoma या Teratocarcinoma के होने का भय रहता है। अत शरीर की पूर्ण अभिवृद्धि होने के बाद इन्हे निकाल देना ही उचित प्रतीत होता है। इनको कमी को पूर्ण करने के लिये अर्थात् स्त्रीत्व या पुरुषत्व के बाह्य लक्षणो को बनाये रखने के लिये बाद मे कृत्रिम Hormones का सेवन जारी रखा जाता है।

पुरुष की अण्ड ग्रन्थियो की वक्राकृति नालियो (Seminiferous या Convoluted Tubes) के अन्दर के Epithelium के सेलो (Spermatocytes) के विकसित होने से वीर्य कण (Spermatozoa) उत्पन्न होते हैं और नालियो व Epididymus मे जमा होते रहते है। वीर्य एक अलब्यूमिन प्रकृति का द्रव है जिसमे विद्यमान इस वीर्य कण के स्त्री की डिम्ब ग्रन्थि (Ovary) मे से निकले एक अण्ड या Ovum के साथ मिलने से सन्तान की उत्पत्ति होती है। यह वीर्य की उत्पत्ति अग्रिम पिट्यूटरी के Follicle Stimulating Hormone के आधीन है।

अण्ड ग्रन्थि मे से इस वीर्य द्रव के अतिरिक्त उसके स्नायुतन्तु सम्बन्धी सेलो (Interstitial Cells या Leydig cells) मे से एक और आभ्यन्तर सूक्ष्म रस उत्पन्न होता है जो रक्त द्वारा सर्व शरीर मे फैल कर पुरुषोचित लक्षणो और गुणो का उत्पादक होता है। इसे जो एक श्वेत Crystalline तथा Cholesterol से उत्पन्न होने वाला Sterone प्रकृति का पदार्थ है Testosterone (Male Sex Hormone) कहते है। इसकी उत्पत्ति पर

पिट्यूटरी ग्रन्थि के Luteinising Hormone का नियन्त्रण रहता है अर्थात् उसकी प्रेरणा से यह उत्पन्न होता है। जब Interstitial सेल जन्म से ठीक विकसित नही होते तब अडो की Tubes मे से Spermatozoa की उत्पत्ति भी ठीक नही हो पाती।

१० वर्ष की आयु मे बालक के अन्दर इस अण्ड सम्बन्धी सूक्ष्म रस की उत्पत्ति होने लगती तथा इसी के कारण उसमे युवा सुलभ लक्षण प्रकट होने लगते है, अर्थात् उसमे जननेन्द्रिय, अण्ड, प्रोस्टेट आदि की वृद्धि होने लगती है। गुप्त स्थान पर तथा मुख पर बाल आने लगते है। आवाज भारी होने लगती है। मासपेशियो मे नाइट्रोजन, पोटासियम, फॉस्फेट्स आदि द्रव्यो के अधिक-अधिक मात्रा मे सचित होने से आकार मे पुरुष सदृश वृद्धि होने लगती है (Protein Anabolism की प्रक्रिया होती है) तथा इसी सूक्ष्म रस से कोष्ठ मे से अण्डो की अण्डकोष मे उतरने की प्रवृत्ति होती है। इजेक्शन के बाद इस का ३०-५० प्रतिशत भाग १७—Ketosteroids के रूप मे मूत्र मे निकल जाता है।

Hypogonadism **का कारण**—(१) अग्रिम पिट्यूटरी ग्रन्थि की मन्दता (Hypopituitarim) मे यह रोग भी हो जाता है (२) अथवा अण्डो मे ही आघात, फिरग रोग Mumps, क्षय रोग या Castration का शल्यकर्म हो जाए तो यह रोग हो जाता है (३) अथवा सेलो के Nucleus मे जो Sex chromosomes होते है वे जन्म से विकृत रूप मे होते है (Abnormality of the Sex Chromosomes)

**नपुंसकता**.— Eunuchoidism

(१) **सहज** (Primary **या** Prepubertal Hypogonadism)

प्रारम्भ से ही अण्ड ग्रथियो की उचित वृद्धि न हो तो पुरुष मे पुरुषोचित लक्षणो की उत्पत्ति नही हो पाती। जननेन्द्रिय, अण्डकोष, प्रोस्टेट आदि की वृद्धि नही होती। अस्थियो की आयु (X-Ray द्वारा देखने से) वास्तविक आयु से कम होती है। शरीर की मासपेशियो मे भी उचित वृद्धि न होने से स्थूलता नही हाती तथा पुरुषोचित शारीरिक शक्ति भी नही आती। गुप्त स्थान, कक्ष तथा मुख पर बाल नही आते। टागें ऊपर के धड की अपेक्षा लम्बी होती है पर शरीर स्त्रियो का सा दीखता है। आवाज पतली रहती है। मन मे कामुकता या मैथुनेच्छा या स्वाभाविक उग्रता का भाव नही होता। मूत्र की परीक्षा

करने से उसमे 17—Ketosreroids की मात्रा बहुत कम मिलती है। यदि अण्ड ग्रथिया नीचे न उतरी हो, Cryptorchism हो तो क्योकि उनमे Seminiferous Tubes नही बनती Sterility का लक्षण होता है। Interstitial सेल्स क्योकि उनमे होते है इसलिये पुरुषोचित लक्षण तो शरीर मे होते है।

Intersexuality या Hermaphroditism of non Endocrine type—

ऐसा भी कभी-कभी होता है कि एक व्यक्ति देखने मे स्त्री हो पर उसमे आर्तव बहुत कम कभी होता हो, Vagina बहुत छोटा, हो गर्भाशय न हो, आवाज भारी हो, गुप्त स्थान पर बाल न हो और वक्षण (Inguinal) प्रदेश मे Infantile Testis हो अर्थात् Gonadal Dysplasia हो या इस प्रकार हो सकता है कि एक व्यक्ति मे जिसमे अविकसित स्त्री के चिन्ह भी हो और दूसरी ओर Clitoris विशेष रूप मे बडा भी हो जो पुरुषत्व का सूचक होता है तो इसे Intersexuality का रोग कहते है।

(२) आगन्तु (Secondary या Post pubertal)

युवावस्था के उपरान्त चोट लगने या रोग के कारण (जैसे Mumps मे) दोनो अण्ड ग्रन्थिया क्षीण हो जाए तो भी यह रोग मृदु रूप मे हो सकता है तब जननेन्द्रिय आकार मे छोटी हो जाती है, पुंस्त्व शक्ति जाती रहती है, मन मे उत्साह एव उमग के भाव नही रहते, स्तन प्रदेश, जघन प्रदेश और ऊर्ध्व जघाओ मे चर्वी की मात्रा बढ जाती है। मासशूल, कटिशूल (Aches) के लक्षण भी होते है। Castration से यह रोग हुआ हो तो स्त्री सुलभ आर्तवनाश के समान पुरुष मे भी गरमी लगने (Flushes) और स्वेद आने के लक्षण होते है।

**वीर्य नैर्बल्य :** Male Infertility—Oligospermia—Impotence या Azoospermia :

मैथुन के समय पुरुष की जननेन्द्रिय मे से ४½ मिलिलि० के लगभग वीर्य निकलता है। इसके प्रत्येक सी० सी० मे १०-४० करोड के लगभग शुक्रकण होते है। यदि ये ६ करोड से कम हो तो वीर्य की निर्बलता के कारण सन्तान नही होती। अण्ड ग्रथियो की Seminiferous Tubes मे जितना ही क्षीणता (Atrophy) बढती जाती है उतना ही सन्तान होने की सम्भावना कम होती है। इस अवस्था को Oligospermia या Sterility कहते हैं इसमे मैथुन शक्ति

होती पर सन्तान नही होती है परन्तु इसे पुंस्त्वहीनता (Impotence) तब कहते है जब मैथुन शक्ति ही नही होती। इसे अण्ड नैर्बल्य जनित पुंस्त्व हीनता कहना अधिक ठीक होगा। क्योंकि बहुधा अथवा ८० प्रतिशत रोगियो मे जो पुंस्त्वहीनता का रोग मिलता है वह Hypogonadism के कारण नही पर मानसिक नैर्बल्य जनित होता है। उसे Sexual Neurosis कहा जाता है, तथा वह चिन्ता रोग या Anxiety Neurosis का एक लक्षण होता है। उसकी चिकित्सा भी मानस रोगो के समान की जाती है। इस रोग का रोगी पुंस्त्व हीनता से चिन्तित रहता है Hypogonadism के कारण जो पुंस्त्व हीन होता है वह इस रोग की कभी शिकायत नही करता। उसे मैथुन मे कोई दिलचस्पी ही नही होती। Oligospermia मे मैथुन शक्ति होती है पर सन्तानोत्पादक शक्ति नही होती।

**शुक्र समाप्ति जनित मानस रोग** · The Male Climacteric

स्त्री मे पाये जाने वाले आर्तव समाप्ति जनित मानस रोग की तरह पुरुष मे बहुत कम यह रोग पाया जाता है। अर्थात् ५० वर्ष की आयु के लगभग जब शरीर मे Androgens की मात्रा कम हो जाती है तब पुरुष मे कभी-कभी घबराहट उन्निद्रता आदि के कुछ मानसिक नैर्बल्य सूचक लक्षण हो सकते है।

**अण्ड ग्रन्थि नैर्बल्य चिकित्सा**

Hypogonadism **की चिकित्सा**

Testosterone के अर्थात् उसके Propionate के २५ मिलि० मात्रा मे सप्ताह मे ३ दिन मास द्वारा (मुख द्वारा देने से यह कार्यकारी नही होता) प्रयोग से अण्ड ग्रन्थि नैर्बल्य जनित उपर्युक्त रोगो मे लाभ हो जाता है अथवा १½–१½ महीने बाद १०० मिलि० का इसका Implant रखते रहना चाहिये इस चिकित्सा को चिरकाल तक जारी रखना पडता है (लगभग २–३ वर्ष) पर Sperm शुक्र की उत्पत्ति नही होती। नपुंसकता (Eunachoidism) तथा शुक्र समाप्ति जनित मानस रोग (Male Climacteric) मे यह विशेष लाभदायक है। प्रथम रोग मे इसे बहुत दिन दे। पिछले रोग मे इसे ३ सप्ताह देना ही पर्याप्त है। यद्यपि वीर्य नैर्बल्य (Sterility) प्रोस्टेट ग्रन्थि वृद्धि (Prostate Enlargement), पुरुष मे स्तन वृद्धि (Gynecomastia) मे भी इसका प्रयोग कभी-कभी लाभदायक पाया जाता है। एतदर्थ इसे २५ मिलि० मात्रा मे सप्ताह मे ३ दिन देकर देखना चाहिये। लाभ न हो तो ५० मिलि० मात्रा मे १

सप्ताह या पक्ष के अन्तर से ४-५ बार देकर देखना चाहिये। Breast Cancer मे भी २–३ मास इसका प्रयोग लाभदायक कहा जाता है। वृद्धावस्था की पामा कडू मे भी इसे उपयोगी कहते है।

इसके कुछ एक उपयोगी प्रयोग :

(१) Testosterone Propionate (Perandren Ciba, Testaform B D H, Testosterindon Indoph, Unitestron, Testanon, Testosenil, ५-१०-२५-५०-१०० मिलि० १ सी० सी० तेल मे) १०-१०० मिलि० मात्रा मे एक दो दिन छोड के मास द्वारा दे सकते है।

(२) Testoviron depot (Testosterone as Oenanthate and Propionate Schering, Unitestron Depot Perandren Implant, Triolandrendepot, ५०-१००-२५० मिलि० १ सी० सी० तेल मे।

(३) Testosterone Cyclopentyl-Propionate Depot, Depot-Testosterone (Testosterone तेल मे) १००-२०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा प्रति सप्ताह देते है। ५०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा प्रति मास देते है।

(४) Testosterone Oenanthate (Delatestryl, Primoteston Depot) तेल १ सी० सी० मे १००, २००-४०० मिलि०। २००-४०० मिलि० मात्रा १ मास मे १ बार मास द्वारा देते है। उपर्युक्त औषध के समान बल है।

(५) Methyltestosterone (Testaform oral B D H Hormondrine, Adrest, Testanon, Neo Hombreol. Organon. Perandren Linguets Ciba, Testoviron tab) १० मिलि० दैनिक मात्रा मे मुख द्वारा प्रतिदिन दिया जाता है (यकृद्रोग तथा Thyrotoxicocis मे अपथ्य) Hormotone-M (Carnick) जीभ के नीचे रखने वाली गोलिया पुरुष मे Hypogonadism, Eunuchism मे, स्त्री के रक्त प्रदर (Metrorrhagia functional) मे।

(६) Fluoxymesterone (Oratestryl, Ultandren, Halotestin) उपर्युक्त औषध का एक योग है २-१० मिलि० दैनिक मात्रा मे मुख द्वारा दिया जाता है। (२ मिलि० गोलिया मिलती हैं)।

(७) Testosterone Pellets ७५-१०० मिलि० प्रत्येक । ऐसे ४-८ Pellets को पेट की त्वचा के नीचे प्रति छ मास मे १ बार रख देते है।

(८) Aqua Viron (Schering) २५ तथा ५० मिलि० प्रति सी० सी०।

(९) Sterandryl (Testosterone) इंजे० १० मिलि० प्रति सी० सी०, Sterandryl Retard २५ मिलि० प्रति सी० सी० तथा Implant १०० मिलि० तथा Glosso sterandryl मुख से ५-१०-२५ मिलि० ।

(१०) Testandrine (Testosterone Aqueous Suspension) २५ मिलि० सी० सी० ।

(११) Testosterone Decanoate, Isocaproate, Propionate, आदि को मिलाके बना Sustanon का इन्जेक्शन मास मे १ बार देना काफी है ।

साधारण शीघ्रपतन या Want of Libido के लिए Yohimbine Hydrochlor ५ मिलि०, Methyl Testosterone ५ मिलि०, Pemoline १० मिलि० Strychnine Hydrochlor ५ मिलि० की गोली (Potensan Forte) दिन मे ३-४ बार दी जा सकती है ।

वीर्य नैर्बल्य (Infertility) के लिए भी पुरुष को चाहिए वह Methyl Testosterone को १० मिलि० मात्रा मे स्त्री के आर्तव चक्र के छटे दिन से लेकर १६वे दिन तक लेता रहे और इसी काल मे विशेषत १४वे दिन के आस पास स्त्री सम्बन्ध करे । क्योकि इसी समय के अन्दर अधिकत Ovulation की प्रक्रिया होती है (जिसका पता प्रात आख खुलने पर ३/५ डिग्री बढे हुए तापमान से लगता है) तथा इसके ८—२४ घटे के बाद तक ही Ovum गर्भित हो सकता है बाद मे नही। ४-५ मास तक इसी प्रकार हर मास इस औषधि का सेवन करते रहने से इसी काल मे या इसके बन्द कर देने के बाद भी सन्तान होने की आशा की जा सकती है क्योकि Ovulation के कुछ घटे पहले या बाद मे गर्भाशय मे गया वीर्य कण ही सफल होता है । १४वे दिन से अधिक पहले या अधिक पीछ जो वीर्य कण गर्भाशय मे जाता है वह मर जाता है । अथवा Testosterone को ७५ मिलि० मात्रा मे सप्ताह मे २ बार मास द्वारा ३-४ मास तक लेते रहने से यह निर्बलता एव शिकायत दूर हो सकती है (१२वे दिन से २०व दिन तक स्त्री गमन न करने को ही Rhythm Method of Birth control कहते है) ।

इस औषधि के कुछ ऐसे प्रयोग भी बनाए गए है जो अण्ड ग्रन्थि के उत्तेजक न होकर शरीर मे मामपेशियो को बढाने व उसे पुष्ट करने (Protein Anabolism) का कार्य विशेष रूप से करते है। अधिक पतले स्त्री-पुरुषों के लिए वे बडे उपयोगी हैं। उदाहरणत Norethandrolone (Nilevar) १० मिलि० गोलियो के मुख द्वारा दिन मे २-३ बार लेते रहने से या Methandrostenolone (Dianabol) के ५ मिलि० मात्रा मे या Nandiol-lone Phenyl-Propionate (Durabolin) के २५ मिलि० मात्रा मे सप्ताह मे १ बार ५० मिलि० मात्रा मे २ सप्ताह मे १ बार मास द्वारा लेते रहने से या Oxymetholone (Androyd, Anapolon) के २·५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २-३ बार लेने से यह लाभ होता है,

**(२) स्त्री लिंगी ग्रन्थि नैर्बल्य, डिम्ब ग्रन्थि नैर्बल्य :—**Female Hypogonadism :—

**डिम्ब ग्रन्थि के सूक्ष्म रस :—**(Ovarian Hormones)

स्त्री की ८-१२ वर्ष की आयु मे डिम्ब ग्रन्थिया (Ovaries) सक्रिय होने लगती है अर्थात् पिट्यूटरी ग्रन्थि के सूक्ष्म रसो (Gonadotrophic Hormones) की विशेषत Follicle Stimulating Horm की प्रेरणा से डिम्ब ग्रन्थियो के अन्दर की क्षुद्र ग्रन्थियो का—कि जिनका पता पहले-पहल Graaf (१६६२) ने लगाया था इसलिए जिन्हे ग्राफ की ग्रन्थिया (Graafian Follicles) कहते है—आकार बढने लगता है तथा उनके सेलो से Oestrogens (Follicular Hormone) की उत्पत्ति होने लगती है (इनके कारण स्त्री मे पुरुष सग की एक गर्मी Oestrus उत्पन्न होती है इसीलिए इन्हे यह नाम दिया गया तथा इन्हे पहले-पहल Deisy ने १९२९ मे पृथक् करके दिखाया था) इनकी उत्पत्ति के साथ-साथ स्त्री के शरीर तथा मन मे युवावस्था सूचक परिवर्तन होने लगते है अर्थात् गर्भाशय के अन्दर की झिल्ली स्थूल होने लगती है। योनि मार्ग की झिल्ली के सेलो मे Cornification की प्रक्रिया होती है तथा योनि का PH ४ से नीचे रहता है स्तनो मे दूध की नालिया विकसित होती है। इन Oestrogens से अस्थियो मे Osteoblasts को उत्तेजना मिलती है Cal. Phosphate उनमे बैठता है। शरीर मे वृद्धि या Protein Anabolism की प्रक्रिया भी अधिक होती है। इनसे रक्त मे Cholesterol की मात्रा गिरती है। चूचुक तथा उसके आसपास श्याम वर्ण आ जाता है। भगोष्ठो तथा योनि मार्ग

से ऊपर के उभार (Mons Veneris) पर तथा कक्ष मे बाल आने लगते है। इन्ही स्थानो पर तथा ऊर्ध्व जघाओ और कोप्ठ पर फैट की मात्रा बढने लगती है। इसके बाद १२ से १४ वर्ष के लगभग किसी समय स्त्री मे आर्तव भी प्रारम्भ हो जाते है। प्रारम्भ मे ये यथार्थ रूप मे नही होते अर्थात् प्रारम्भ मे इनके बाद डिम्ब ग्रन्थि से बीज या Ovum की उत्पत्ति (Ovulation) की प्रक्रिया नही होनी परन्तु फिर १४ से १६ वर्ष की आयु मे किसी समय आर्तव के बाद बीजो (Ova) की उत्पत्ति की प्रक्रिया भी नियमित रूप से आरम्भ हो जाती है। गर्भाशय ग्रीवा से एक द्रव उत्पन्न होता है जो शुक्र बीज को गर्भाशय मे ले जाता है। स्त्री की युवावस्था मे होने वाले ये परिवर्तन डिम्ब ग्रन्थियो की स्वस्थता पर अर्थात् उनसे होने वाले Oestrogens नामक सूक्ष्म रस (Female sex hormone) के ऊपर निर्भर है। Ovaries मे से Oestrone, Oestriol तथा Oestradiol इन तीन Oestrogens की उत्पत्ति होती है। गर्भिणी मूत्र मे Oestriol के रूप मे Oestrogen मिलता है।

इस आयु से लेकर लगभग ४०-५० वर्ष की आयु तक स्त्री मे २८ दिन के आर्तव चक्रो का एक चक्र चलता रहता है। चार दिन के लगभग आर्तव रहता है और उसके २४ दिन बाद के मिलाकर कुल २८ दिन के चक्र के बाद उन्तीसवे दिन फिर दूसरा आर्तव आरम्भ हो जाता है। प्रत्येक आर्तव चक्र के आरम्भ होने के चार दिन बाद पिट्यूटरी ग्रन्थि के Gonadotrophic Hormones (Follicle Stimulating) की प्रेरणा से डिम्ब ग्रन्थि (Ovary) मे उसकी एक ग्राफ की ग्रन्थि आकार मे बडी होने लगती है। जितना यह बडी होती जाती है उतना ही इसमे से उसके सूक्ष्म रस की उत्पत्ति अधिक-अधिक होने लगती है। तथा ग्रन्थि मे बीज (Ovum) बढना शुरू हो जाता है। इस प्रकार इस सूक्ष्म रस की वृद्धि के साथ-साथ गर्भाशय की झिल्ली या आभ्यन्तर कला (Endometrium) मे भी स्थूलता आ जाती है। उसके बहिस्तर (Superficial या Functional भाग) तथा उसके आभ्यन्तर स्तर (Basal Layer) दोनो मोटे हो जाते हैं। इस प्रकार बहिस्तर ही, आर्तव चक्र के १४वें दिन तक ३½ मिलिमीटर मोटी हो जाती है। गर्भाशय की झिल्ली या आभ्यन्तर कला की इस स्थूलता को देखते हुए ही आर्तव चक्र के पहले १४ दिनो को आर्तव चक्र का वृद्धिकारक भाग (Proliferative phase of Menstrual cycle) कहते है। आर्तव चक्र के १३-१४वे दिन के लगभग डिम्ब ग्रन्थि मे बढ रही ग्राफ की ग्रन्थि पूर्ण परिणत हो जाती है और डिम्ब ग्रन्थि के पृष्ठ पर फट जाती है जिससे

उसमे से पका हुआ बीज (Ovum) निकलकर Peritoneum मे चला जाता और वहा से गर्भाशय प्रणाली (Fallopian Tube) मे प्रवेश कर जाता है और फिर वह वहा से Cilia की प्रेरणा से गर्भाशय मे चला जाता है। डिम्ब ग्रन्थि (Ovary) मे से इस बीज के निकल जाने से वहा खाली हुए स्थान मे पिट्यूटरी के Luteinizing Horm की प्रेरणा से पीले रग के वसा से भरे हुए सेल (Lutein Cells) आ जाते है, जिनमे वहा एक 'पीत वर्ण पिण्ड' बन जाता है जिसे Corpus Luteum कहते है। इसमे से एक नया सूक्ष्म रस, Pituitary के उसी Leuteotrophic Horm की प्रेरणा से निकलने लगता है। इस सूक्ष्म रस के प्रभाव से गर्भाशय के अन्दर की स्थूल हुई झिल्ली (Endometrium) मे विद्यमान स्रावी ग्रन्थियो और सूक्ष्म रक्तवाहिनियो मे विशेष वृद्धि होने लगती है जिससे यह झिल्ली अधिक स्रावी और पोषक रस को अधिक मात्रा मे पहुचाने वाली बन जाती है अर्थात् यह झिल्ली गर्भावस्था मे जैसी होती है वैसी हो जाती है। इसीलिए आर्तव चक्र के पिछले १४ दिनो के भाग को आर्तव का स्रावी भाग (Secretory phase of the Menstruation cycle) कहते है। डिम्ब ग्रन्थि मे उत्पन्न हुए पीत वर्ण पिण्ड या Corpus Luteum से उत्पन्न होने वाले इस सूक्ष्म रस को गर्भ स्थिति के लिए सहायक या प्रवर्तक होने से Progesterone कहते हैं यह स्त्री मे स्त्रीत्व सूचक लक्षणो का वर्धक नही होता। यह तो गर्भाशय के अन्दर की झिल्ली के सेलो की स्रावकता को बढाने और गर्भ के पोषण करने का काम करता है। गर्भाशय मे सकोच को भी रोकता है। Oestrogens का होना इसके कार्य के लिए आवश्यक है अर्थात् Oestrogens के द्वारा पहले झिल्ली का स्थूल होना जरूरी है। इस प्रकार आर्तव चक्र के प्रथम भाग मे Oestrone की उत्पत्ति विशेष होती, दूसरे भाग मे मन्द रूप मे होती है। Progesterone की उत्पत्ति पिछले भाग मे ही होती है। Ant Pituitary से Luteotrophic Horm की उत्पत्ति २ सप्ताह के लगभग समय के लिये होती है। यह भी उल्लेखनीय है कि Oestrogens तथा Progesterone दोनो Steroid किस्म के Hormones है।

अब यदि आर्तव चक्र के १२ से १६वे दिन के लगभग जब कि डिम्ब ग्रन्थि से बीजोत्पत्ति (Ovulation) की प्रक्रिया होती है और जबकि Basal Body Temperature ½ डिग्री गिर जाता है, मैथुन होने से यह बीज गर्भित हो जाए तो यह बीज २३-२४वे दिन के लगभग गर्भाशय की इस बढी हुई झिल्ली मे स्थित हो जाता है। तब इसके बाहर के खोल या Chorion से भी एक सूक्ष्म रस (Chorionic Gonadotrophin) जो Progesterone का ही सहायक

होता है, उत्पन्न होने लगता है। ये सूक्ष्म रस गर्भ को स्थित रखने तथा गर्भाशय को शान्त अवस्था मे रखने का कार्य करते है। गर्भ स्थिति होने पर ४-५ मास तो Corpus Luteum से Oestrogens तथा Progesteıone की उत्पत्ति होती है बाद मे Placenta से इनकी उत्पत्ति पर्याप्त मात्रा मे होने लगती है। इनमे से पहले Hormone मे स्त्री अगो मे वृद्धि होती है, दूसरे से स्थित हुए गर्भ का पोषण होता है।

परन्तु यदि डिम्ब ग्रन्थि से गर्भाशय की ओर गया बीज गर्भित नही होता तो वह मर जाता है। साथ ही Corpus Luteum भी क्षीण हो जाता है। Oestrogens तथा Progesterone की उत्पत्ति बन्द हो जाती है। उनके बन्द होने से गर्भाशय की मोटी हुई झिल्ली (Endometrıum) भी क्षीण होकर झडने लगती है जिससे उसमे रक्तस्राव होने लगता है जो ५० मिलिलि० के लगभग होता है मानो Ovum की मृत्यु पर गर्भाशय रुदन करता हो। इस प्रकार रक्तस्राव के साथ गर्भाशय की झिल्ली (Endometrıum) का एक बड़ा भाग (Functıonal Layer सारा तथा Deeper Layer या Spongy Zone का उथला भाग) तथा कुछ Serous स्राव ४ दिन तक रक्त के साथ गर्भाशय से बाहर निकल जाते है इसे ही आर्तव कहते है। इसके बाद फिर गर्भाशय के अन्दर नई झिल्ली बन जाती है।

**डिम्ब ग्रंथि के सूक्ष्म रस** Ovarıan Hormones

(१) Oestrone (२) Oestradıol (३) Oestrıol ये तीनो इसके प्राकृतिक रूप है केवल इजेक्शन से दिये जाते है इनमे भी दूसरा ही प्रधान है। कृत्रिम Aestrogens जैसे Dıethylstılboestı ol (Clınestrol) Dıenoestrol (Neoclinestrol) तथा Ethınyloestradıol (Etıcyclın) मुख से भी दिए जा सकते है—

(1) Oestrogens निम्नलिखित रूपो मे बाजार मे मिलते है—

(१) Oestroform (B.D.H) या Oestrone की गोलिया ५ तथा १. मिलि० सप्ताह मे २-३ बार मुख से दे। इसका अर्थात् Oestradıole Benzoate का जल मे इजेक्शन १-२-५ मिलि० १ सी० सी० मे तथा तेल मे इजेक्शन १–२–५· मिलि० मात्रा मे मिलते है। सप्ताह मे २ बार मास द्वारा दे। Ovarex (B. I) भी इसी प्रकार का इजेक्शन है।

साधारणत इनकी सामान्य मात्रा मृदु रोग मे मुख द्वारा ·१-५ मिलि० दैनिक, मध्यम रोग मे १-३ मिलि० दैनिक, तीव्र रोग में ३ से ५ मिलि० दैनिक। इजेक्शन द्वारा मृदु रोग मे १-५ मिलि०। अन्य अवस्थाओ मे १ मिलि० दैनिक।

(ii) Progesterone (Corpus Luteum Hormone)

यह मुख से विलीन नही होता। अत इजेक्शन द्वारा दिया जाता है। Synthetic या कृत्रिम Progesterone (Ethisterone) को मुख से दिया जा सकता है।

(१) Lutocyclin (Ciba), Progestin, Proluton, Uniprogestin, Progesterone का तेल मे घोल १-५-१० मिलि० के इजेक्शन मिलते है, गर्भपात के भय मे या बार-बार होने वाले गर्भपात मे मास द्वारा ५-१० मिलि० दैनिक देना होता है।

(२) Ethisterone या Norethisterone (Lutoform Tablet B D H) Primolut N, Progestoral, Proluton-C Oraluton, २५-१०० दैनिक मिलि० गोलिया मुख से दी जा सकती है।

(३) Proluton (Schering) Primolut Depot Injection अर्थात् Hydroxy Progesterone Caproate ६५ मिलि०, १२५ मिलि०, २५० मिलि०,। इस Depot Injection को जो Delalutin नाम से भी मिलता है १५-१५ दिन बाद १२५-२५० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दिया जाता है।

(४) Dydrogesterone (Duphaston) ५ मिलि० मुख से देते है।

**श्वेत प्रदर** (Leucorrhoea)

योनिमार्ग से सामान्यत कुछ स्राव होता रहता है वह कुछ अधिक मात्रा मे होने लगे तो उसे श्वेत प्रदर कह दिया जाता है, वहा की श्लेष्मकला से झड़ने वाले सेलो मे विद्यमान Glycogen के वहा पर स्वभावत रहने वाले Doderlein के Bacilli के द्वारा Lactic Acid मे बदल जाने से यह स्राव अम्लीय होता है, जब तक इसकी यह अम्लीयता बनी रहती है अर्थात् उसका PH ४४ रहता है वहा जीवाणुओ का रोहण नही हो सकता जब वहा का

PH ५ ६ या इससे ऊपर हो जाता है वहा जीवाणुओ का सक्रमण सुगमता से हो जाता है। उनके सक्रमण से योनिमार्ग मे शोथ अर्थात् Vaginitis होकर वहा से स्राव की मात्रा बढ जाती है। इस प्रकार E Coli, Streptococci, Staphylococci, Trichomonas Vaginalis, Candida Albicans अर्थात् एक Fungus इनमे से किसी का सक्रमण हो सकता है। वृद्धावस्था मे Oestrogen की मन्दता से भी योनिमार्ग मे शोथ हो सकता है। जीवाणु का पता स्राव की माइक्रोस्कोप द्वारा परीक्षा से लगता है, अथवा लक्षणो से पता चलता है। Trichomonas Vaginalis कारण हो तो स्राव पीले से हरे रग का, झागदार, बदबूदार, कण्डूकारक, अम्लीय होता है। Fungus के कारण हो अर्थात् Vaginal Thrush हो तो स्राव गाढा, मठे की तरह का श्वेत, विक्षोभक होता है। Haemophilus Vaginalis के कारण स्राव दुधियाला व चपकीला होता तथा विशेष विक्षोभक नही होता।

**चिकित्सा**

Trichomonas Vaginalis Vaginitis के कारण श्वेत प्रदर हो तो हाईड्रोजन परऑक्साइड से योनिमार्ग को साफ करना चाहिये तथा Diodoquin या Floraquin या Carbarsone या Acetarsol Vaginal Suppository या Furazolidone Nifuroxime (Tricofuron) की Suppository को दिन मे २ बार २ महीने तक रखना चाहिये।

Fungus के कारण शोथ हो तो Nystatin (Mycostatin) या Dequadin या Mycil (१ लाख Units) Pessary को रोज २ सप्ताह तक रखना चाहिये या Propionic Acid Gel (Propion Gel) को एक बार रोज अन्दर ३ सप्ताह तक लगाना चाहिये। या Gentian Violet १ प्रतिशत सोल्यूशन को सप्ताह मे ३ दिन ३ सप्ताह तक लगाना चाहिये या Gentian Violet, Lactic Acid, Acctic Acid (Gentia Gel) को एक बार रोज ३ सप्ताह तक लगाना चाहिये।

Haemophilus Vaginalis के कारण योनिमार्ग शोथ होकर श्वेतप्रदर हो तो Sulphathiazole, Sulphacetamide तथा Benzyl sulphanilamide की Cream (Triple Sulpha cream) दिन मे १ बार २ सप्ताह तक लगानी चाहिये।

वृद्धावस्था मे श्वेतप्रदर (Senile Vaginitis) हो तो वह क्योकि वहा के सेलो मे Glycogen के कम हो जाने से एव वहा के द्रव मे Acid के घट जाने से होता है अत. रुग्णा को Diethylstilboestrol ५ मिलि० की Suppository के कभी २ सप्ताह मे ३ दिन ३ सप्ताह रखने से या Dienoestrol Vaginal Cream के एक-तिहाई Applicator ful के सप्ताह मे ३ दिन ३ सप्ताह लगाने से या Diethylstilboestrol के २–५ मिलि० के मुख द्वारा रोज प्रत्येक महीने मे ३ सप्ताह देने से लाभ रहता है।

**अन्य प्रयोग**—सिरके (Vinegar) के २ छोटे चम्मच एक लिटर जल मे मिला उसके Douch लेने से श्वेत प्रदर मे लाभ रहता है। Diabetes या मधुमेह रोग हो तो उसकी चिकित्सा होनी चाहिये।

**कष्टार्तव** Primary **या** Functional **या** Spasmodic Dysmenorrhoea,

१८-२५ वर्ष की शहरी बैठे रहने वाली युवतियो मे आर्तव के पहले दूसरे दिन रह-रहकर उठने वाली दर्द को जो निम्न कोष्ठ या Pelvis मे होती है तथा सम्भवत गर्भाशय मे स्तम्भ Contraction के होने पर उसमे रक्त की मात्रा के न्यून हो जाने (Ischaemia) से होती है, कष्टार्तव कहते है। आर्तव काल मे गर्म जल से स्नान करने, गर्म पेय पीने, गर्म बोतल के पेडू पर रखने, Codopyrine आदि के लेने तथा Diethylstilboestrol ५ मिलि० के मुख द्वारा मासिक के प्रथम दिन से १४वे दिन तक २-३ मास तक लेने से यह रोग शान्त हो जाता है। उपर्युक्त दवा अनुकूल न हो तो Ethinyloestradiol को ·०५ मिलि० मात्रा मे दिन मे २ बार उसी प्रकार दिया जा सकता है।

**सहज आर्तव नाश**—Primary Amenorrhoea

Ovarian Hypoplasia या डिम्ब ग्रथियो के विकसित न होने के कारण हो तो एक स्त्री मे १७ वर्ष की आयु के हो जाने पर भी आर्तव नही होता। परन्तु यदि बाह्य जननेन्द्रिय तथा युवा सुलभ लक्षण स्त्री मे हो तो आशा करनी चाहिए कि आर्तव होने लगेगे। ऐसी अवस्था मे मूत्र मे Gonadotropins की परीक्षा करनी चाहिए। साधारणत इनकी मात्रा १०-५० Mouse Units हुआ करती है। यदि पिट्यूटरी ग्रथि के रोग के कारण अर्थात् Gonadotrophic Hormones की न्यूनता से डिम्ब ग्रथियो मे विकास न

हुआ हो तो दिन भर के मूत्र मे इनकी मात्रा ५ यूनिट्स से कम होती है। यदि दिन भर के मूत्र मे इनकी मात्रा ७५ यूनिट्स से अधिक हो तो समझना चाहिए कि डिम्ब ग्रथियो मे ही उचित वृद्धि नही हो पाई है। यदि स्त्री मे युवा सुलभ लक्षण भी प्रकट न हुए हो तो डिम्ब ग्रथि नैर्बल्य का निश्चय करके स्त्री सुलभ सूक्ष्म रस अर्थात् किसी Oestrogen औषधि का प्रयोग करना चाहिए या कुछ एक का कथन है कि Oestrogen १ मिलि० और Progesterone १० मिलि० (Duofeh, Duogynon) महीने मे ५ दिन मास द्वारा देवे।

**आगन्तु आर्तव नाश** Amenorrhoea Secondary

आर्तव प्रारम्भ होने के बाद फिर निष्कारण बन्द हो गया हो तो प्रजनन सम्बन्धी जिस अग की विकृति से ऐसा हुआ हो उसकी चिकित्सा करनी चाहिए। उनमे से कहा पर विकार है, यह जानने के लिये रुग्णा को Progesterone १०-२५ मिलि० मात्रा मे ५ दिन तक मास द्वारा देना चाहिये (Medical Dilatation तथा Curettage के लिए) या Hydroxyprogesterone Caproate (Delalutin) १२५-२५० मिलि० मास द्वारा एक दिन देना चाहिए। या Ethisterone ५०-१०० मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा ५ दिन दे देना चाहिए या मुख द्वारा Norethindrone (Norlutin या Primolut N) २० मिलि० रोज ४-५ दिन दे देना चाहिए। अब इन औषधियो के देने के २-४ दिन बाद या Hydroxyprogesterone के देने के १० दिन तक गर्भाशय से रक्तस्राव हो जाए तो समझना चाहिए कि क्योकि इस औषधि से प्रभाव पड गया है अतः डिम्ब ग्रथियो से Oestrone की उत्पत्ति हो रही है, परन्तु Progesterone की उत्पत्ति ठीक नही हो रही। ऐसी अवस्था मे हर महीने के अन्तिम ५-१० दिन Progesterone को १० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा या Ethisterone को ६०-१०० मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा इसी प्रकार ५-१० दिन देना चाहिए। पर यदि रक्तस्राव न हो (Negative Medical 'D' and 'C' हो) तो स्पष्ट है कि Oestrone की उत्पत्ति नही हो रही है तथा गर्भाशय झिल्ली मे Hypoplasia है। ऐसी अवस्था मे Oestrone का प्रयोग करना चाहिए अर्थात् Diethylstilboestrol (Synthetic non steroid Oestrogen) को १ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन १० दिन तक देना या Ethinyloestradiol को ·१ मिलि० मात्रा मे प्रतिदिन १० दिन दे देना चाहिए। इसके बन्द करने के ४ दिन तक गर्भाशय से रक्तस्राव हो जाए तो स्पष्ट है कि गर्भाशय की झिल्ली (Endometrium) तो ठीक बनी हुई है पर डिम्ब ग्रथियो से Oestrone की उत्पत्ति

नही हो रही। इसलिये Stilboestrol को १ मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा आर्तव काल के पहले २१ दिन देते रहना चाहिये। पिछले ७ दिन इसे छोड देना चाहिये या सभी को Estroprogyn १ सा० सी० पिछले सप्ताह मे एक-दो दिन मांस द्वारा दे देना चाहिये अर्थात् दोनो Horm. दे देने चाहिये तथा १-१ मास वाद ३ बार इन्हे देकर देखना चाहिये। कभी-कभी गर्भाशय की झिल्ली मे क्षय रोग से भी आर्तव नष्ट होता है। स्त्री मे पुस्त्व के चिन्ह (Virility) हो तो Cortisone चिकित्सा से भी आर्तव हो सकता है।

बन्ध्यात्व (Sterility) का रोग जो Genital Hypoplasia से होता है उसका ठीक होना कठिन है पर गर्भाशय सही हालत मे हो तो Progesterone को ५ मिलि० मात्रा मे १ सप्ताह आर्तव काल से ठीक पहले मास द्वारा देने से हो सकता है कि गर्भित Ovum अन्दर टिक जाए, तथा इससे Ant. Pituitary से Gonadotrophin भी प्रवृत्त होता है।

**अत्यार्तव रोग** Menorrhagia, Functional Uterine Bleeding :

छोटी आयु की स्त्री मे Oestrone की प्रबलता (Hyper activity) के कारण आर्तव मे रक्त अधिक जाता है। बडी आयु मे डिम्ब ग्रन्थियो की निर्बलता के कारण मन्द रूप मे Oestrogen के देर तक निकलते रहने से आर्तव मे रक्त अधिक जाने लगता है। अत दोनो अवस्थाओ मे Oestrogen की अधिकता (Metropathia Haemorrhagica) इसका कारण है, अत Progesterone के १०-१५ मिलि० मात्रा मे इजेक्शन द्वारा या Ethisterone के ५० मिलि० दैनिक मात्रा मे अगले आर्तव काल से ८-१० दिन पहले अर्थात् २१वे दिन से ५-७ दिन तक देने से या प्रबल रक्तस्राव के बीच मे देने से लाभ हो जाता है। या २१वे दिन से मुख द्वारा Norethindrone (Norlutin) को १० मिलि० मात्रा मे ५-७ दिन देने से Hydroxy Progesterone Capr ate (Delalutin) के १५२-२५० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा गतार्तव के २१वे दिन एक बार देने से लाभ हो जाता है। Progesterone के Aueous Suspension को ३५ मिलि० मात्रा मे गतार्तव के २४वे दिन १ बार मास द्वारा देने से भी लाभ हो जाता है। दो आर्तव कालो के बीच मे रक्तस्राव हो अर्थात् Metrorihagia हो तो क्योकि Hormones की विषमता से ऐसा होता है अत गतार्तव के १४वे दिन Oestradiol Valerianate ५ मिलि० मास द्वारा तथा Progestirone Caproate १२५-२५० मिलि० मांस द्वारा २१वें दिन दे देना चाहिये।

**पुन पुनर्गर्भपात** Recurrent Abortion .

बहुधा गर्भपात अन्य कारणो से हो जाता है। परन्तु यदि किसी स्त्री को लगातार दो बार गर्भपात की शिकायत हो चुकी हो तो उसका अगला गर्भ भी गिर सकता है, इसकी पहले से आशका होनी चाहिये। दो बार गर्भपात होने पर ३७ प्र० श० आशका इसकी रहती है। तीन बार गर्भपात होने पर तो चौथी बार गर्भपात होने की बहुत अधिक सम्भावना रहती है। अत ऐसी स्त्री को दुबारा गर्भ स्थिर हो जाने पर Progesterone २० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा सप्ताह मे दो बार ४ मास तक देते रहना चाहिये। या १-२ मिलि० मात्रा मे इसे ८ मास प्रतिदिन मास द्वारा देना चाहिये या Hydroxy Progesterone Caproate (Delalutin) के रूप मे २५०-५०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा सप्ताह मे १ बार देते रहना चाहिये या Ethisterone के रूप मे ३० मिलि० मात्रा मे इसे मुख द्वारा पहले ४ मास तक लेते रहना चाहिये। रक्तस्राव दीखे तो इसी मात्रा को मुख द्वारा दिन मे ३ बार दे या १० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा कुछ दिन दे दे, या Delalutin को ५०० मिलि० मात्रा मे मास द्वारा दे।

**आर्तव समाप्ति जनित वायु रोग** · Menopause Syndrome, Climacteric :

किसी-किसी स्त्री मे आर्तव समाप्ति काल के समय अर्थात् ४५ वर्ष की आयु के लगभग जबकि नियम से आर्तव नही होते प्रत्युत २-४ मास के अन्तर से तथा अधिक मात्रा मे होते है (बे वक्त होने वाले इस रक्तस्राव को Menometrorrhagia कहते है)। कुछ वातिक लक्षण होने लगते है जो २-३ वर्ष तक रहते है। डिम्ब ग्रन्थियो मे क्षीणता (Atrophy तथा Fibrosis) के हो जाने और उनमे सूक्ष्म रसो (Oestrogens तथा Progesterone) की उत्पत्ति के बन्द हो जाने या न्यून हो जाने से ये लक्षण होते है। साधारणत इनके क्षीण हो जाने पर Ant Pituitary मे अतिवृद्धि होकर उससे Follicle Stimulating Hormone की उत्पत्ति बढ जाती है एव इनकी क्षीणता का प्रतिकार हो जाता है पर कभी-कभी इन ग्रन्थियो के क्षीण हो जाने पर पिट्यूटरी ग्रन्थि के Gonadotrophic Hormones का भी इन पर उत्तेजक प्रभाव नही होता। इस ग्रन्थि की निष्क्रियता के कारण सिरा सकोच (Vasomotor) शक्ति निर्बल हो जाती है जिससे कुछ-कुछ समय के लिये (१०-१५ मिनट के लिये) चेहरा भखने लगता है, और इसके बाद फिर वहा ठडा पसीना आने लगता है। इसके अतिरिक्त शिर मे दर्द का लक्षण हो जाता है या शिर भरा हुआ लगता है,

शिरोभ्रम हो जाता है। शरीर मे वायु की दर्द (Rheumatic pains) भी होने लगती हैं। कभी-कभी शरीर मे विशेषत: स्तन प्रदेश, बैठने के स्थान तथा कोष्ठ प्रदेश मे फैट बहुत अधिक मात्रा मे बैठने लग जाती है। मुख पर बाल आने लगते है। इस काल मे Osteoarthritis तथा Osteoporosis के विशेषत. कटि मे होने का लक्षण भी कभी-कभी होता है जिससे कि रीढ की हड्डी पर दबाने से दुखन होती है।

इन शारीरिक लक्षणो के अतिरिक्त चिन्ताशीलता, विक्षोभशीलता, व्याकुलता (Nervousness), निद्राहीनता (Insomnia), उदासीनता (Depression), भाव प्रधानता (Emotionalism), हृदयकम्प आदि लक्षण भी होने लगते है। कभी-कभी ये लक्षण आर्तव समाप्ति काल के कई वर्ष बाद होते हैं। कभी-कभी रुग्णा मे Thyroid ग्रन्थि कुछ बढी हुई लगती है जिससे यह निश्चय करना कि ये लक्षण उसके कारण है या Climacteric के कारण हैं, कठिन होता है।

उपद्रव—मानस रोग (Psychosis) Osteoporosis, मधुमेह, हृदय रोग (Cardiovascular रोग) इसके प्रधान उपद्रव है।

इसकी चिकित्सा के लिए उचित है कि यदि आर्तव सर्वथा बन्द हो चुके है तो प्रत्येक मास के प्रथम पाच-सात दिन छोडकर शेष दिन Diethyl Stilboestrol (Clinestrol Glaxo) को ५ मिलि० मात्रा मे मुख द्वारा देते रहना चाहिए या Ethinyl Oestradiol (Eticyclin Ciba) को ·०५ मिलि० मात्रा मे इसी प्रकार देना चाहिये। गुप्तेन्द्रिय मे कष्ट हो तो वहा इनका स्थानिक प्रयोग करना चाहिए। इस रोग मे इस औषधि का स्वल्प मात्रा मे ही अर्थात् ३ से १२ मास तक प्रयोग किया जाता है क्योकि इसका उद्देश्य आर्तव को प्रवृत्त करना नही है। कुछ एक मे Methyl testosterone ५ मिलि० दैनिक देने से यह रोग ठीक हो जाता है। परन्तु अब कुछ समय से इसके तथा Oestrone के स्थान पर Androgen तथा Oestrogen दोनो के मिश्रण का प्रयोग अधिक लाभदायक कहा जाता है। अर्थात् Ethinylo-estradiol ०१ मिलि० तथा Methyl Testosterone ३ मिलि० को मिलाकर (Mepilin या Mixogen, Uni Climacteron, Combigen) ऐसी २ गोलिया दिन मे १ बार से ३ बार तक दे दी जाती है और ज्योही लक्षण शान्त होते हैं मात्रा कम कर दी जाती है। मानसिक लक्षणो की शान्ति के लिये चित्त शामक (Sedative) औषधियो मे से किसी का स्वल्प मात्रा मे प्रयोग भी करना चाहिये।

Ovary तथा Testicle के सूक्ष्म रसों को मिलाकर बड़ी आयु के स्त्री पुरुषो के अनेक कष्टो के लिये अब दिया जा रहा है तथा उन्हें लाभदायक भी पाया गया है। यह तो स्पष्ट है कि ऐसे प्रयोग से किसी के भी उपद्रव सूचक लक्षण नही हो सकते और अधिक से अधिक लाभ हो सकता है। वृद्धावस्था के अस्थिभंग Fractures, Osteoporosis के लिये तथा प्रोस्टट ग्रन्थि के कैन्सर के लिये भी इन्हे लाभदायक कहा जा रहा है। इस प्रकार के योगो मे से कुछ एक का जिनका उल्लेख ऊपर हुआ है निम्नलिखित है (१) Mixogen (Organon) Oestradiol तथा Methyl Testosterone के योग से बनी ३.६ मिलि० गोली है। (२) Femandren (Ciba) की गोलियां या Linguets भी इसी प्रकार बनी है।

**उपगल ग्रन्थियों** Parathyroids **के रोग :**

**उपगल ग्रन्थि प्राबल्य** Hyperparathyroidism :

यह रोग कभी कभी देखने में आता है तथापि इसके उपद्रव जनक होने से इसका वर्णन यहां किया जाता है।

गल ग्रन्थि (Thyroid) के दोनों पार्श्वीय खण्डो के पिछले पृष्ठ मे घसी हुई भूरे से लाल या पीले से रग की, मटर के दाने जितनी दोनो ओर एक ग्रन्थि ऊपर गले (Pharynx) और भोजन नाली (Oesophagus) के सन्धि स्थान पर होती है। इसी प्रकार एक-एक ग्रन्थि दोनो ओर इन्ही खण्डों के निचले सिरे पर होती है। इनमे रक्त अधिक मात्रा मे आता है तथा Inferior Thyroid Artery मे से आता है। इनके सेलो का सूक्ष्म रस (Hormone) Parathormone जो एक प्रोटीन है इनमे से निकलकर रक्त मे व्याप्त होता एव शरीर में कैल्सियम और फॉस्फोरस के एव अस्थियो में होने वाले परिपचन (Metabolism) को नियन्त्रित रखता है। सीरम में प्रतिशत ९-१० मिलि० के लगभग कैल्सियम होता है। जब-जब शरीर के द्रवो मे यह मात्रा कम हो जाती है जैस कि दूध आदि कैल्सियम के भोजन न मिलें या विटामिन 'डी' कम मिले या वृक्को के रुग्ण होने से जैसे चिरस्थायी वृक्क रोग मे मूत्र द्वारा कैल्सियम अधिक निकलता हो तो ऐसी अवस्था मे ग्रन्थिया आकार मे बड़ी हो जाती हैं जिससे इनसे Parathyroid Hormone अधिक निकलता है जिससे अस्थियो मे Osteoclasts की वृद्धि होकर वहा से कैल्सियम अधिक मुक्त होने लगता है और इससे रक्त आदि अवयवो मे हुई उसकी कमी पूरी हो जाती है। वृक्को मे से मूत्र द्वारा होने वाली Phosphates की निकासी पर इसका विशेष नियत्रण होने से शरीर मे ये दोनो पदार्थ सन्तुलित रूप में रहते हैं। क्योकि जब

इस सूक्ष्म रस को अधिक दिया जाता है या इसकी उत्पत्ति बढती है तो मूत्र द्वारा Phosphates की निकासी बढ जाती है अर्थात् वृक्को की मूत्र स्राविणियो (Tubules) द्वारा इनका पुनर्विलयन कम हो जाता है। दूसरे शब्दो मे इनका पुनर्विलयन अर्थात् Tubular Reabsorption of Phosphate (T.R P) ८०-९० प्रतिशत से कम हो जाता है। स्पष्ट है इस रोग मे मूत्र द्वारा Phosphorus तथा Calcium की निकासी बढ जाती है (Sulkowitch test).

इसीलिये इन ग्रन्थियो के अधिक सक्रिय हो जाने Hyperparathyroidism की अवस्था मे जैसाकि Adenoma के इनमे हो जाने से (९० प्रतिशत मे) या इनमे अतिवृद्धि (Hyperplasia) हो जाने से होता है शरीर मे से Phosphates की निकासी बढ जाती है परिणामत· रक्त के सीरम मे उनकी मात्रा घट जाती है (३—४ मिलि० प्रतिशत नार्मल)। जब-जब रक्त मे Inorganic phosphates की मात्रा घटती है तब-तब उसमे कैल्सियम की मात्रा बढ़ती है (२० मिलि० %) और यदि यह अतिरिक्त कैल्सियम बाहर भोजन से, विशेषत. दूध से, न मिले तो जैसे ऊपर कहा गया है अस्थियो मे विद्यमान कैल्सियम के भण्डार मे से आने लगता है अर्थात् अस्थियो मे विद्यमान Calcium Phosphate क्षरण करके या पचकर रक्त की ओर आने लगता है। इस अस्थि क्षरण के अधिक बढ जाने से अर्थात् उनमे Osteoclasts नामक सेलो के अधिक बढ जाने से अस्थियो के Organic Calcium Compound मे से Phosphate के Radical को पृथक् करने वाला पाचक रस Alkaline Phosphatase मात्रा मे बढ जाता है और रक्त मे अधिक आने लगता है। (सीरम मे इसकी नार्मल मात्रा ५-१५ King Armstrong Units, १-४ Bodansky Unit प्र० श० होती है) इस प्रकार इस रोग से व्यापक अस्थि क्षरण का रोग हो सकता है।

Fibrocystic Ostestis (Osteitis Fibrosa Cystica): **व्यापक अस्थि क्षरण का रोग :**

इस रोग का पहले-पहल पता १८९१ मे लगा तथा इस शताब्दी के आरम्भ मे इस रोग का सम्बन्ध Parathyroid में Tumour से है इस बात का भी पता चला। इस रोग मे अस्थियो मे क्षरण (Destruction) के बढने से दीर्घास्थियो मे पोले प्रदेश (Cavities या Cysts) उत्पन्न हो जाते है जिनमे द्रव होता या स्नायु तन्तु होता या रक्तवाहिनियो का जाल होता या उनमे Osteoclasts से युक्त सेलो के अधिक बढ़ जाने से उत्पन्न अर्बुद

(Osteoclastoma) हो जाते है। जिससे विशेषत: हन्वस्थि (Jaw मे Epulis) मे हाथ-पाव के Metatarsals तथा Metacarpals मे उभार से हो जाते हैं, जिन पर दबाने से दर्द होता है। अस्थियो के निर्बल हो जाने से वे खम खा जाती है, विषमाकृति हो जाती है या भग्न हो जाती है। रीढ की हड्डी के कसेरुओ के निर्बल होकर दब जाने से रोगी की ऊचाई घट जाती है या पृष्ठ-वशास्थि मुड जाती है या रोगी को रीढ की हड्डी मे या शाखास्थियो मे या जघनास्थियो मे दर्द रहता है। ऐसी अवस्था मे अस्थि पर वहा दबाने से दर्द भी होता है। इस प्रकार कटिशूल, जघास्थिशूल सधिशूल इस रोग के कारण हो सकते है।

Radiography करने पर हाथो की Metacarpals तथा अगुल्यस्थियो के बाहर की ओर के भाग मे, Pelvis की अस्थियो मे, Femur की ग्रीवा मे, Tibia तथा Fibula मे स्थान-स्थान पर अस्थि के खाये जाने या Decalcification के या Cysts बन जाने के चिन्ह पाए जाते हैं। दन्तास्थियो मे भी Laminadura खाया हुआ दीखता है।

रक्त की परीक्षा करने से उसमे कैल्सियम की मात्रा १० मिलि० प्रतिशत से अधिक, फॉस्फोरस की मात्रा २½ मिलि० प्र० श० से कम तथा Alkaline Phosphatase की मात्रा नार्मल से बढी हुई पाई जाती है। हा वृक्क रोग से Hyperparathyroidism हो तो गुर्दों से इसके न निकल सकने से Serum Phosphorus बढा हुआ होता है।

उपगल ग्रन्थि प्राबल्य के इस रोग मे वृक्को मे से कैल्सियम की निकासी के नार्मल (५०—१७५ मिलि० दैनिक) से अधिक होने तथा Phosphates के भी अधिक निकलते रहने से इस रोग मे या तो वृक्को मे अर्थात् मूत्र मार्ग मे Calcium Oxalate या Calcium Phosphate की अश्मरिया भी बन जाती हैं (जिससे या तो पथरिया मूत्र मे निकलती है या वृक्क शूल बार-बार होता रहता है) या हो सकता है कि वृक्को मे से चिरकाल तक इनकी निकासी जारी रहे तो वृक्को की मूत्र स्राविणियो (Tubules) मे काठिन्य का लक्षण होकर चिरस्थायी वृक्क रोग (Chronic Nephritis या Nephrosclerosis या Nephrocalcinosis) हो जाता है। जिससे फिर Uraemia भी हो सकता है। प्राय: उपर्युक्त दोनो मे से एक ही उपद्रव होता है। वृक्क रोग मे X-Ray परीक्षा करने पर वृक्को मे Calcifications के दाने मिलते है या calculi दीखते है। Parathormone की अधिकता से सभव है आमाशय रस अधिक

निकलता हो क्योंकि बहुत से रोगियों में Gastric ulcer का रोग भी होता हुआ पाया जाता है । इस रोग के कारण रक्तभार वृद्धि का लक्षण भी बहुधा पाया जाता है ।

इस रोग मे रक्त मे कैल्सियम की वृद्धि के बने रहने से पहले तो कोई लक्षण नही होता पर बाद मे कैल्सियम वृद्धि (Hypercalcaemia) के लक्षण जैसे अरुचि, वमन मलबन्ध, तन्द्रालुता, हृदय की मन्द गति, मासपेशियो की निर्बलता, भार के घटते जाने के लक्षण होते है । मृदु अवयवो मे कैल्सियम अधिक बैठने लग जाता है उदाहरणत: हृदय मास मे कैल्सियम के बैठने से हृदयकम्प, फुफ्फुसो मे इसके बैठते जाने से श्वास काठिन्य, मासपेशियो मे इसके बैठने से वहा वहा मासशूल नखो मे इसके बैठने से नखो के कठिन या कठोर होने के लक्षण भी होते है इसी प्रकार यह बड़ी रक्तवाहिनियो, निस्स्रोतस ग्रन्थियो मे भी बैठकर उपद्रव करता है । Hyperparathyroidism Primary हो तो Cortisone ५० मिलि० ३ बार रोज़ १० दिन देने से Serum Calcium कम नही होता । अन्य कारणो से कैल्सियम वृद्धि हो तो वह इसके देने से कम हो जाती है, यद्यपि वह कमी अस्थायी ही होती है ।

**रोग विनिश्चय :**

Osteoporosis से भेद—उपर्युक्त रोग के लगभग १३ प्रतिशत रोगियो मे होने वाले अस्थि क्षरण रोग (Fibrocystic Osteitis) का सन्देह अस्थि गुहा भाव (Osteoporosis) से हो सकता है क्योकि X-Ray परीक्षा करने से इन दोनो रोगो में अस्थियो मे 'काचभाव' या Rodiolucency का लक्षण एक-सा मिलता है । परन्तु यह रोग जिसका यहां वर्णन हुआ है मध्यमायु की स्त्रियो मे विशेषत: पाया जाता है जबकि वह रोग बड़ी आयु के स्त्री-पुरुषो मे ही होता है । वह रोग अस्थियो के अन्दर Calcium Phosphate के अतिक्षरण या अतिपचन के कारण नही होता परन्तु बडी आयु मे लिंगी सूक्ष्म रसो (Androgens, Oestrogens) की उत्पत्ति के कम हो जाने से जैसाकि वृद्ध स्त्री पुरुषो मे स्वाभाविक है प्रोटीन्स द्वारा अस्थियो के अन्दर के ढाचे —Matrix तथा Trabeculae—के यथावत् न बनने से होता है । उस रोग मे Matrix के ठीक-ठीक न बनने से Lime Salts अस्थियो मे बैठ नही पाते, Osteoblasts की क्रिया भी कम होती है । मधुमेह के कारण प्रोटीन्स के खाण्ड मे अधिक परिवर्तित होते रहने से भी वह रोग होता है । हाथ पैरो तथा अंगो को हिलाते डुलाते रहने से अस्थियो में Osteoblasts को जो उत्तेजना

मिलती है वह वृद्धो मे पड़े रहने या मन्द होकर बैठे रहने से उन्हे नही मिलती। उनकी मन्दता से Osteoporosis को होने मे मदद मिलती है। भोजन मे विटामिन 'सी' व प्रोटीन की कमी से तथा Thyrotoxicosis मे मास आदि मे Catabolism के बढ जाने से भी वह रोग हो सकता है। Osteoporosis शाखास्थियो की अपेक्षा पृष्ठवशास्थि के कटि भाग मे जघनास्थियो (Pelvis) मे विशेष होता है जिससे कटि कसेरु पोले होकर दब जाते व बैठ जाते हैं। उसमे पहले कटि शूल का लक्षण होता है बाद मे कसेरुओ के नीचे बैठते जाने से कटि प्रदेश मे विषमता आ जाती है अर्थात् कुब्जता या Kyphosis का लक्षण होता है और रोगी की ऊचाई छोटी हो जाती है। X-Ray परीक्षा करने पर Vertebrae दबे हुए दीखते है। उरुअस्थियों (Femur) की ग्रीवा मे इस रोग के होने के कारण स्वल्प आघात से उसमे भग हो जाया करता है। स्पष्ट है इस Osteoporosis रोग में सीरम के अन्दर कैल्सियम, फॉस्फोरस (Inorganic Phosphate) तथा Alkaline Phosphatase नार्मल मात्रा मे होते है।

**तारुण्य सुलभ अस्थि शोष** (Osteomalacia)—से भी जो २०-३० वर्ष की आयु की स्त्रियो मे होता है इस अस्थि क्षरण रोग (Fibrocystic Osteitis) का सन्देह हो सकता है। उस रोग मे अस्थियो के अन्दर का ढाचा (Matrix या Osteoid Tissue) जो प्रोटीन के द्वारा बनता है, ठीक-ठीक बनता है परन्तु उसके अन्दर Calcium Phosphate का निक्षेप भलीभाति नही होता अर्थात् भोजन मे कैल्सियम की न्यूनता से या आंतो मे से कैल्सियम के भली प्रकार विलीन न होने से या विटामिन 'डी' की कमी से शरीर मे कैल्सियम विलीन नही होता। आत मे विटामिन 'डी' तब विलीन नही होता जब चिरातिसार के कारण फैट्स विलीन नही होते। रोगी के सीरम मे कल्सियम की मात्रा नार्मल से कम होती है। प्लाज्मा मे फॉस्फोरस भी कम होता है। किसी-किसी के गुर्दों मे फॉस्फोरस और कैल्सियम का पुनर्विलयन कम होने से मूत्र द्वारा इनकी निकासी बढ़ जाती है। Osteoblasts के अधिक सक्रिय होने के कारण Alkaline Phosphatase की मात्रा नार्मल से अधिक होती है। इस प्रकार अस्थियो मे Calcium Phosphate की कमी से वे मृदु हो जाती है तथा भार पड़ने से मुड जाती है। सबसे अधिक यह रोग पृष्ठवशास्थि मे होता है। पहले वहा दर्द और स्पर्शाक्षमता के लक्षण होते है। फिर पीठ मे आकृति वैषम्य का लक्षण होने

लगता है अर्थात् कुब्जता (Kyphosis या Lordosis) का लक्षण हो जाता है। इस प्रकार पृष्ठवशास्थि मे वैषम्य के हो जाने से रोगी की ऊचाई घट जाती है। जघनास्थियो (Pelvis) मे भी यह रोग होता है। Sacrum मे इस रोग के होने से एव उसके नीचे झुक जाने तथा Acetabula के दोनो और से ऊरुअस्थियो के द्वारा दब जाने से जघनगुहा (Pelvis) मे ऐसी विषमता आती है कि सन्तान के बाहिर आने के लिये Caesarion Section आवश्यक हो जाता है। वक्षोअस्थि (Sternum) तथा पसलियो मे आकृति वैषम्य के हो जाने से छाती पर उभार या गढे पड जाने का लक्षण हो जाता है। X-Ray परीक्षा करने पर अस्थियो की छाया (Decalcification) के कारण काच सदृश Radiolucence होती है। चिरातिसार के कारण यह रोग हो तो मूत्र मे कैल्सियम तथा फॉस्फोरस की मात्रा बहुत घटी हुई होती है। वृक्को मे पुन-विलयन की कमी से यह रोग हो तो Serum $Co_2$ घटा हुआ होता है, Serum Potassium भी घटा हुआ होता है मूत्र का PH क्षारीयता की ओर झुका हुआ होता है। मूत्र मे इन द्रव्यो के निकलते रहने से Niphrocalcinosis का लक्षण भी होता है। इस अवस्था मे यह रोग कष्टसाध्य है, चिरातिसार से हुआ यह रोग साध्य है। जब तक Adenoma न निकाला जाए रोग ठीक नही होता पर यदि वृक्क, इस रोग के कारण खराब हो जाए तो Adenoma के निकालने पर भी यह रोग घातक रहता है।

**इस रोग** (Hyperparathyroidism **या** Fibrocystic Osteitis) **का चिरस्थायी वृक्क रोग से सम्बन्ध —**

चिरस्थायी वृक्क रोग मे Acid Sodium Phosphate के रूप मे फॉस्फोरस के मूत्र मे से ठीक-ठीक न निकलने से सीरम मे उसकी मात्रा बढ जाती है। परिणामत Cal. Phosphate के कम विलेय होने से रक्त मे कैल्सियम की मात्रा कम हो जाती है जिसको पूरा करने के लिये अस्थियो मे से वह रक्त मे आने लगता है। लिहाज़ा अस्थियो मे से कैल्सि-यम फास्फेट के निकलने से उनमे Fibrocystic Osteitis का रोग हो सकता है। साथ ही रक्त मे कैल्सियम की कमी से Tetany का लक्षण भी हो सकता है। चिरस्थायी वृक्क रोग मे जब फॉस्फोरस की निकासी घट जाती है तब Parathyroids मे अतिवृद्धि (Secondary) होकर भी यह रोग हो सकता है।

**उपगल ग्रन्थि प्राबल्य** . (Hyper Parathyroidism) **की चिकित्सा**

स्थानिक शल्यकर्म से ही यह निश्चय हो सकता है कि उपगल ग्रथियों मे से किसी मे अर्बुद तो नही यदि उसका पता लगे तो उसे निकालने से ही

रोग शान्त होता है। इस शल्यकर्म से पहले जब रक्त मे कैल्सियम का आधिक्य होता है कैल्सियम प्रधान भोजन बन्द कर देने चाहिए अन्यथा वृक्को और हृदय मे काठिन्य के होने से उपद्रवो के होने का भय रहता है। रोगी को जल अधिक मात्रा मे पीना चाहिए ताकि वृक्को मे से कैल्सियम भली प्रकार निकलता रहे।

पर शल्यकर्म के बाद कैल्सियम की न्यूनता की पूर्ति के लिए दूध आदि कैल्सियम प्रधान आहार तथा Calcium Lactate को पहले १ ड्राम मात्रा मे और फिर २० ग्रेन मात्रा मे दिन मे ३ बार देते रहना चाहिए तथा साथ ही विटामिन "डी" को ५० हजार यूनिट्स की मात्रा मे (Calciferol) मांस द्वारा या मुख द्वारा प्रतिदिन देना चाहिए। अस्थि गत रोग (Fibrocystic Osteitis) फिर भी बहुत दिन तक रहता है। कई महीनो तक उपर्युक्त चिकित्सा के जारी रखने से वह भी ठीक हो जाता है।

**अस्थि गुहा भाव (Osteoporosis) की चिकित्सा**

अस्थि गुहा भाव के रोग मे कैल्सियम प्रधान भोजन दूध (जिसके एक पाइट मे ६८० मिलि० कैल्सियम होता है) पर्याप्त मात्रा मे देना चाहिए। साथ ही विटामिन "डी" २०००-४००० यूनिट्स की मात्रा मे प्रतिदिन रोगी को मिलना चाहिए। स्त्री को प्रसव काल की समाप्ति के बाद यह रोग हो तो प्रति मास के प्रथम सप्ताह को छोड़कर शेष तीन सप्ताह Stilboestrol ·५-२ मिलि० मात्रा मे दैनिक मिलना चाहिए या उसे Ethinyloestradiol ·०२-·०५ मिलि० मात्रा दैनिक मिलना चाहिए या Oestrone Sulphate (Premarin) १ २५-२ ५ मिलि० दैनिक मुख से मिलना चाहिए। पुरुष को Testosterone (Methyl testosterone) ५-१० मिलि० मात्रा मे या Fluoxymesterone (Ultandren Ciba, Oratestryl) २-१० मिलि० मात्रा मे या Norethandrolone (Nilevar) या Dianabol ३०-५० मिलि० प्रतिदिन मिलना चाहिए। प्रोटीन Anabolic होने से ये Matrix बनाने मे सहायक होते है। अथवा स्त्री पुरुषो सभी रोगियो को इन दोनो का मिश्रण अर्थात् Methyltestosterone १० मिलि० Dienoestrol १ मिलि० प्रतिदिन अर्थात् Mixogen (Organon) या Uniclimacteron की १-२ गोली का प्रयोग ४ सप्ताह दे देना चाहिए। फिर २ सप्ताह इस औषधि को बन्द करके फिर ४ सप्ताह देना चाहिए इस प्रकार इसे जारी रखना चाहिए। धातुवर्धक Anabolic द्रव्य जैसे Durabolin २५ मिलि० मांस द्वारा सप्ताह मे १ बार दिया जा सकता है।

तरुण सुलभ अस्थि शोष (Osteomalacia) के लिए कैल्सियम प्रधान आहार तथा Calcium Lactate या Gluconate १-४ ड्राम या १-४ चम्मच दिन मे २-३ बार करके देना चाहिए तथा विटामिन "डी" २५-५० हजार यूनिट् मात्रा मे प्रतिदिन देना चाहिए। Cod Liver Oil भी लाभदायक होता है। चिरातिसार या Sprue रोग हो तो Folic Acid तथा Vit. $B_{12}$ का प्रयोग करे। वृक्को से पुनर्विलयन की कमी से यह रोग हो तो क्षारीय चिकित्सा करे तथा Potassium की न्यूनता को पूर्ण करना चाहिए।

**उपगल ग्रंथि नैर्बल्य** · Hypoparathyroidism

उपगल ग्रथियो की पैतृक निर्बलता (Idiopathic Hypoparathyroidism) के कारण सम्भवत शिशुओ मे स्तम्भ (Spasm) का लक्षण होता है। परन्तु बहुधा तो गल ग्रथि पर शल्यकर्म होने के बाद Parathyroid अवयव के कम हो जाने पर एव उनके सूक्ष्म रस के कम उत्पन्न होने से मांस स्तम्भ का रोग होता है। इनके सूक्ष्म रस (Parathormone) के कम हो जाने से वृक्को मे से मूत्र द्वारा Phosphates की निकासी घट जाती है अर्थात् वृक्को की मूत्र स्राविणियो से इनका पुनर्विलयन अधिक होने लगता है। जिससे रक्त मे इनके बढ जाने से उसमे Cal. phosphate बढ़ जाता है। यह कम घुलनशील है अत. रक्त मे कैल्सियम की मात्रा घट जाती है एव कैल्सियम हीनता (Hypocalcaemia) के कारण चेष्टावाही तथा ज्ञानवाही दोनो नाड़िया (Nerves) एव अनैच्छिक (Autonomic) नाडी मण्डल भी विक्षुब्ध हो उठता है। इससे उत्पन्न मास स्तम्भ को खल्ली या Tetany कहा जाता है जिसका उल्लेख नाडी रोगो मे भी हुआ है। उपगल ग्रथियो के सूक्ष्म रस की न्यूनता से होने वाला मास स्तम्भ तो विशेषतः गल ग्रथि सम्बन्धी शल्यकर्म के कारण होता है। इन ग्रथियो के रोग के अतिरिक्त अन्य कारणो से जैसे बाल सुलभ अस्थि शोष रोग (Rickets) तरुण सुलभ अस्थि शोष रोग (Osteomalacia) या आतो मे से कैल्सियम के शरीर मे कम जाने अर्थात् ग्रहणी रोग या चिर अतिसार के कारण या विटामिन "डी" की विशेष कमी से या चिरस्थायी वृक्क रोग मे वृक्को मे से Phosphates के न निकलने एवं उनके रक्त मे अधिक बढ जाने से भी जैसे ऊपर कहा है रक्त मे कैल्सियम की कमी हो सकती है फिर उसके कारण मास स्तम्भ का रोग हो सकता है। इस अवस्था मे रक्त मे ही नही मूत्र मे भी कैल्सियम की मात्रा नार्मल से कम हो जाती है।

मांस स्तम्भ का यह लक्षण इन ग्रथियो पर शल्यकर्म होने के बाद तुरन्त या कुछ देर बाद होने लगता है। साधारणरत यह लक्षण ६ मास से २ वर्ष तक की आयु के ऐसे शिशुओ मे होता है जिन्हे अतिसार का रोग होता है। उनमे करपाद स्तम्भ (Carpopedal Spasm) या कण्ठ स्तम्भ (Laryngospasm या Stridor) सारे शरीर मे आक्षेप (Convulsions) के रूप मे होता है। बडे व्यक्तियो मे होने वाले क्षणिक कम्प (Twitchings) और आक्षेप भी कैल्सियम की न्यूनता के कारण हो सकते है। सारे शरीर मे होने वाले आक्षेप, अपस्मार जनित होते हैं। उसका भेद इस रोग से करना चाहिए। इस रोग मे रक्त के अन्दर कैल्सियम की न्यूनता (६ मिलि० प्रतिशतक से कम) होती है और फॉस्फोरस की (३ ५ मिलि० प्र० श० से) अधिकता होती है। मूत्र मे भी कैल्सियम कम (Sulkowitch test Negative) होता है। Bleeding Time तथा Coagulation Time दोनो दीर्घ होते है।

**उप-गल-ग्रंथि नैर्बल्य** (Hypoparathyroid Tetany) **की चिकित्सा**

रोग तीव्र रूप मे हो तो १० प्र० श० Calcium Gluconate को १०-२० सी० सी० मात्रा मे शिरा द्वारा दे देना चाहिए या Calcium Chloride के १० प्र० श० सोल्यूशन को ५-१० सी० सी० मात्रा मे धीरे-धीरे शिरा द्वारा देना चाहिए या १ लिटर ५% ग्लूकोज सोल्यूशन मे १०-५० सी० सी० इनमे से किसी को मिलाकर बूद-बूद करके दे। Parathyroid या Parathormone को २०-६० यूनिट्स की मात्रा मे मास द्वारा या त्वचा द्वारा भी दिया जाता है तथा दुहराया भी जाता है। परन्तु इसके बिना भी यह रोग केवल कैल्सियम चिकित्सा से भी ठीक हो जाता है। यदि रोग अधिक प्रबल रूप में न हो तो Calcium Gluconate को २० ग्रेन की मात्रा मे दिन मे ४ बार या Calcium Lactate या Chloride को आधे-आधे ड्राम की मात्रा मे दिन मे ४ बार मुख से देना चाहिए। साथ ही Dihydrotachysterol (Hytakerol Capsule या A T. 10 Bayer) को ४-१० मिलिलि० दैनिक मात्रा मे मुख द्वारा २-३ दिन दे। फिर १ मिलिलि० दैनिक मात्रा १-२ सप्ताह दे। यह मंहगी होने से न दे सके तो Liquor Calciferol (विटामिन "डी") को २५-५० हजार यूनिट् की मात्रा मे दिन मे ३ बार दे देना चाहिए इससे भी उपर्युक्त औषधि के समान लाभ होता है। सीरम के कैल्सियम की परीक्षा करते हुए इस औषधि की मात्रा को बढा-घटा सकते है। मूत्र मे कैल्सियम अधिक आने लगे तो इस औषधि को कम कर दे। मूत्र मे कैल्सियम कम आए तो इसकी

मात्रा बढा देनी चाहिए। थोडे मूत्र मे उतना ही Sulkowitch Reagent मिलाने से यदि कोई निक्षेप न आए तो उसमे कैल्सियम को ५-६ मिलि० प्र० श० मात्रा मे ही समझना चाहिए। यदि निक्षेप भारी आये तो कैल्सियम की मात्रा अधिक है, ऐसा समझना चाहिए। ऐसी अवस्था मे Hypercalcinosis के दुर्लक्षण होने लगते हैं। Reagent डालने से मूत्र मे हलका-सा ही निक्षेप आना चाहिए।

भोजन मे २४ औंस दूध देने से रोगी को १ ग्राम के लगभग कैल्सियम मिल जाता है पर उसमे फॉस्फोरस की मात्रा भी होती है, इसीलिए विशेषत. कैल्सियम के पहुचाने वाले फल, सब्जी आदि अधिक मात्रा मे देने चाहिए। रोगी को एक-एक दिन छोडकर १-२ पाइन्ट नार्मल सेलाइन के द्वारा बस्ती करनी चाहिए। इससे भी मास स्तम्भ शान्त होता है। Chloral Hydrate को स्तम्भ शमन के लिए ५-१० ग्रेन मात्रा मे दिन मे ३ बार २-३ दिन दे सकते है। बालक को इसकी मात्रा कम करके दे। रोगी के अच्छे हो जाने पर उसे Calcium-Lactate ५-१० ग्रेन प्रतिदिन लेते रहना चाहिए।

## नेत्र रोग (Ocular Disorders)

### (१) नेत्राभिष्यन्द, नेत्र शोथ .—Conjunctivitis

बहुधा जीवाणु जनित Bacterial किस्म का होता है जिसमे गाढा-सा स्राव आखो मे उत्पन्न हो जाता है तथा प्राय Diplococcus Pneumoniae, Staphylococcus Aureus, के कारण होता है। आख मे दर्द नही पर बेचैनी होती है। दृष्टि मे भी कोई अतर नही आता। आख खोलकर देखने से पलको तथा डेले दोनों पर लाली होती है । Cornea साफ होता है। दोनो तरफ रोग एक-सा होता है। चिकित्सा न करने पर भी रोग १०-१२ दिन मे ठीक हो जाता है।

Allergy से होने वाले Conjunctivitis से इसका भेद करना चाहिए। उसमे भी दोनो ओर लालिमा होती है पर उसमे ढीढ न होकर पानी बहता है तथा कण्डू विशेष होती है। यह किसी-किसी मौसम के आने पर बार-बार होने वाला रोग है। Phlyctanular किस्म का रोग उसमे होता है जिसमे T. B. के लिए असात्म्यता (Sensitivity) होती है।

नेत्राभिष्यन्द रोग मे आंखो को Boric Lotion से धोकर उनमे Penicillin (Sod. Penicillin २५०० यूनिट्स प्रति मिलिलि० का नेत्र बिन्दु या इतने यूनिट्स १ ग्राम का मलहम) या Chloramphenicol (५% नेत्र बिन्दु या १% मलहम) या Neomycin Sulphate (५ मिलि० १ मिलिलिटर जल मे या १ ग्राम मलहम) या Sod Sulphacetamide (१० प्र० श० सोल्यूशन) का २-२ घटे बाद प्रयोग करना चाहिए। या आखो मे १ प्र० श० Anethaine Solu. १ बूँद डालकर उन्हे २ प्र० श० Silver Nit. सोल्यूशन लगाकर धो देना चाहिए। इससे रोग ३-४ दिन मे ठीक हो जाता है।

Allergy से होने वाले Conjunctivitis मे Hydrocortisone Acetate की Wool Fat १ भाग तथा White Soft Paraffin ९ भाग मे १% बनी मलहम लगानी चाहिए या इसका नेत्र बिन्दु (Cartola Drops) आखो मे डालना चाहिए या Adrenaline Eye drop (१०००-१ को हलका करके) डाले।

(२) Trachoma

प्रतिश्याय या जुकाम के समान अति सुलभ रोग है तथा उसी के समान एक Virus (Psittacosis तथा Lymphogranuloma Venereum के सदृश) के दूसरो से सक्रमण हो जाने से होता है। इसमे दोनो आखो मे लालिमा, कण्डू, पतले स्राव के अतिरिक्त बहुत थोडा-सा चिपचिपा-सा स्राव भी निकलता है। इसके कारण बाद मे Cornea पर धब्बे या Scars पडने लगते हैं जिससे दृष्टि के मन्द हो जाने का उपद्रव भी होने लगता है।

इस रोग के लिये Sod Sulphacetamide (१०%-३०% सोल्यूशन) Achromycin (३ ग्राम मे ५ मिलि० या ५-१% मलहम) या Tetracyn ointment) दिन मे ४ बार १½ महीना तक डालना चाहिए। Sulphisoxazole (Gantrisin) को ३ ग्राम पहले प्रतिदिन १ सप्ताह तक फिर २ ग्राम दैनिक २ सप्ताह तक मुख द्वारा देना चाहिए।

(३) Blepheritis

इस रोग मे दोनो आखो की पलको के किनारे लाल तथा पलके छिलको से छाई हुई दीखती है। इन पलको के रोगटो के अन्दर Staphylococci के सक्रमण के कारण यह रोग होता है। धीरे-धीरे पलको के रोगटे खाए जाते है। कभी-कभी Pityrosporum Ovale के सक्रमण के कारण उनमे से स्निग्ध-सा स्राव भी होता है जिससे बालो पर चिकने छिलके छाए हुए दीखते है।

इसकी चिकित्सा के लिए पलको के किनारे पर किसी Staphylococci के विनाशक जीवाणु नाशक द्रव्य को लगाना चाहिए जैसे Penicillin (५००० यू० प्र० ग्राम), Erythromycin (५% मलहम), Tetracycline (Tetracyn ५-१% मलहम) या Sulphacetamide मलहम (६%) किसी को दिन मे १ बार पलको के किनारो पर लगाए या २% Silver Nit sol को किनारो पर लगाकर नमक के पानी से धोकर फिर इन मलहमो को लगाए।

Seborrhoeic Blepheritis के लिए Nitrofurazone (Furacin) मलहम (५%) या लोशन को पलको के किनारो पर रात को एक बार लगाना चाहिए। Collosal Argentum (Crookes) का Suspension भी डाला जाता है।

(४) Dacryocystitis

कभी-कभी एक ओर की अश्रु ग्रन्थि मे शोथ हो जाता है। नेत्र-नासा मार्ग मे अवरोध हो जाने से ही ग्रन्थि मे Staphylococcus Aureus या Streptococcus Pyogenes का सक्रमण होता है। जब रोग तीव्र रूप मे न होकर पहले से ही मृदु रूप मे होता है तब यह रोग प्राय: Diplococcus Pneumoniae के सक्रमण से होता है। प्रथम प्रकार के दोनो जीवाणुओ के सक्रमण के होने पर अर्थात् रोग के तीव्र रूप मे, अश्रुग्रन्थि के क्षेत्र मे उभार, लालिमा या रोगी को वेदना के होने का लक्षण होता है तथा आख के कोए मे थोड़ी सी पूय का स्राव-सा होता रहता है।

रोग मन्द एव जीर्ण (Chronic) रूप मे हो तो आख से आसुओ के गिरने तथा कोये से कुछ स्राव होते रहने का लक्षण होता है।

इन दोनो अवस्थाओ मे उचित Antibiotic अर्थात् Penicillin, Erythromycin या Tetracycline का रक्त द्वारा तथा स्थानिक प्रयोग करना चाहिए। Collosal Argentum (Crookes) का प्रयोग भी किया जा सकता है। नाक मे Endrine (Wyeth) या Privine (Ciba) किसी नासा बिन्दु का प्रयोग करना चाहिए। नेत्र नासारोध शान्त होने पर यह रोग ठीक हो जाता है। एतदर्थ बहुधा शल्यकर्म आवश्यक होता है।

(५) Iritis, Anterior Uveitis

इस रोग मे शोथ, नेत्र के द्वितीय आवरण के अगले हिस्से मे अर्थात् Iris मे तथा उसके पिछले हिस्से Ciliary Body मे होता है तथा प्राय एक ही आख मे होता है। इनमे सबसे प्रमुख लक्षण शूल का होता है। देखने मे आख लाल होती है, लालिमा विशेषत· Cornea के चारो ओर गोलाकार भाग मे होती है। आख से पानी बहता है तथा रोगी को प्रकाश सहन नही होता। आख की पुतली देखने मे कुछ छोटी होती है तथा प्रकाश डालने से जैसे फैलनी चाहिए वैसे भली प्रकार नही फैलती। Iris का रग भी कुछ बदला हुआ होता है। यदि Iris मे शोथ बढता जाए तो Cornea के पिछले पृष्ठ पैर Keratitic Precipitate (K. P) बैठ जाते हैं जिन्हें Slit-Lamp या Loupe से देखा जा सकता है। Conjunctivitis से इसका भेद करना सुगम है।

इस रोग के कारण के विषय मे यह कहा जा सकता है कि दात, टासिल, मूत्र मार्ग के रोग या फिरग रोग आदि किसी के सक्रमण से या Rheumatic कारण से यह हो सकता है।

Boric Acid सौल्यूशन की सिकाई तथा १% Atropine Sulphate Solution की बूदो के दो बार डालने से Aspirin आदि किसी वेदनाशामक औषधि के देने तथा Hydrocortisone (१ प्र० श०) सौल्यूशन के डालने से इसमे शीघ्र फायदा होने लगता है।

(६) Glaucoma

आख के अन्दर Aqueous Humour हमेशा Iris, Ciliary Body तथा Cornea से उत्पन्न होता रहता है तथा अगले पिछले दोनो Chambers मे से होता हुआ Canal of Schlemm मे से जो Iris तथा Cornea के कोण मे है प्रधानत होता हुआ Ophthalmic शिराओ मे से वापिस चला जाता है। यदि Iris Cornea के बीच का यह कोण प्रदेश तग होता जाता है तो इस द्रव का विलयन कम होता जाता है जिससे आख के अन्दर के द्रव का भार Intra ocular Pressure बढता जाता है। ऐसा धीरे-धीरे महीनो या वर्षो मे होता है । हा, यदि किसी पुतली प्रसारक दवाई को अर्थात् Mydriatic दवा को डाला जाए तो Iris के सुकड़ जाने से यह कोण अधिक बन्द हो जाता है जिससे आख के अन्दर का दबाव सहसा बढ जाता है। कुछ एक लोगो (लगभग १ प्र० श०) मे यह कोण स्वभावत तग होता है ।

यह रोग ५० वर्ष से ऊपर की आयु मे होता है। आख की परीक्षा करने पर दर्द के अलावा रोगी की आख मे से पानी जाता हुआ और उसमे शोथ या Oedema दिखाई पडता है । शोथ के कारण Cornea की चमक कम हो जाती है, वह कुछ धु धला-सा भी दीखता है । उसकी स्पर्श शक्ति भी कुछ-कुछ मन्द होती है । (रुई के स्पर्श को अनुभव नही करता) पुतली कुछ फैली हुई तथा ऊपर नीचे की दिशा मे अण्डाकृति-सी होती है। प्रकाश डालने पर सकुचिन नही होती । रोगी की दृष्टि मन्द हो जाती है । दर्द के कारण वह विशेषत' बेचैन रहता है। रोग के पुराने होने पर दृष्टि क्षेत्र किनारो पर सकुचित हो गया लगता है । Tonometer से देखने पर आख का भार बढा हुआ मिलता है (नार्मल १०-२५ M M Hg) ।

यद्रि आख के अन्दर का भार इसी तरह महीनो या वर्षो तक बना रहे तो Optic Atrophy का उपद्रव होकर दृष्टि नष्ट हो जाती है । दृष्टि क्षेत्र के किनारो पर से दृष्टि शक्ति कम होती जाती है और अन्त मे केन्द्रीय दृष्टि भी गिरने लगती है

इस रोग की चिकित्सा के लिये पुतली को सकुचित रखना चाहिए एतदर्थ

(Cholenesterase Inactivating) Physostigmine (Eserine) ½ प्र० श० सोल्यू० को या Pilocarpine Solu. (Parasympathetic Stimulatory, Miotic) ½, २ प्र० श० सोल्यू० को दिन मे १-१ बूंद ३-४ बार डालना चाहिए। इसके अतिरिक्त किसी Carbonic Anhydrase Inhibitor औषधि को जैसे Acetazolamide (Diamox) २५० मिलि० को दिन मे ३-४ बार देना चाहिए। चिरकाल तक देना हो तो दिन मे इसकी दो मात्राओ का देना ही काफी है या Dichlorphenamide (Daranide M.S. Dohme) ५०-१०० मिलि० की गोली के दिन में ४ बार देने से आख मे Aqueous Humour के बनने की प्रक्रिया मन्द पड जाती है। इसकी चालू मात्रा २५-५० मिलि० १-२ बार है ग्लिसरीन के नार्मल सेलाइन मे बने ५०% सोल्यूशन के शरीर के एक किलो भार के पीछे १ ५ ग्राम मात्रा मे (थोडे लेमन ज्यूस के साथ) पिलाने से नेत्रान्तर्भार काफी कम हो जाता है और वैसा ४-५ घटे तक रहता है उसके बाद Miotic औषधि को डालते रहा जा सकता है। शल्यकर्म जब तक न हो तब तक इसकी चिकित्सा को जारी रखना चाहिए। यदि रोग की चिकित्सा ठीक-ठीक न हो तो १५-२० वर्ष मे दृष्टि जाती रहती है।

(७) Corneal Ulcer

नेत्रशोथ Conjunctivitis या Trachoma के कारण निर्बल प्रकृति के व्यक्ति मे Cornea पर व्रण हो सकता है जो प्रायः Diplococcus Pneumoniae के कारण होता है। कार्निया पर श्वेत से रंग के एक छोटे से गोलाकार धब्बे के रूप मे दीखता है Florescein Eye Drop से यह व्रण रग पकड़ लेता है। रोगी को आख मे भारी दर्द, प्रकाशासहिष्णुता, Blepharospasm, पानी बहने के लक्षण होते है। व्रण के कारण उसकी दृष्टि भी मन्द पड़ जाती है। Iritis मे कार्निया साफ होता है। Conjunctivitis मे ढीढ बहुत होती है, अतः उनसे इसका भेद करना सुगम है।

इस रोग के लिये Neomycin Sulphate (१ मिलिलि० द्रव या १ ग्राम Ointment मे ५ मिलि०) के पृथक् या Hydrocortisone ५% साथ मिलाकर डालने से या जरूरी हो तो Acid Carbolic से Cauterise करके फिर इन औषधियो का प्रयोग करने से लाभ होने लगता है। Tolazoline (Priscol) १० प्रतिशत सोल्यू० आंख मे डालने से भी व्रण का रोहण होता है।

# रोग परीक्षा विधि

## (Clinical Method)

**बाह्य रूप** (General Appearance) **द्वारा रोग की परीक्षा**

कई बार रोगी को देखने मात्र से उसके रोग की पहचान हो जाती है। उदाहरणत: चेहरे का रग मटियाला हो, गालों पर झाइया पडी हो, नेत्रों मे हलका-सा पीलापन हो तो विषम ज्वर (Malaria) का, चेहरे तथा आखो मे हरा-सा पीला रग झलकता हो तो कामला का, नाक, कान, ओष्ठो पर नीलापन (Cyanosis) हो तो हृदय रोग (Congestive Heart Failure) का, रोगी बैठा हुआ गहरे श्वास प्रश्वास ले रहा हो तो फुफ्फुस रोग या हृदय रोग जनित श्वास का, बालक का चेहरा फूला हुआ श्वेत वर्ण हो तो वृक्क शोथ (Nephritis) का, बड़ो मे श्याम वर्ण, भारी-सा चेहरा हो तो जीर्ण वृक्क रोग (C. Nephritis) का अनुमान कर लिया जाता है। इसी प्रकार बड़ी आयु मे गिट्टो पर भारीपन को देखकर हृदयनैर्बल्य का, बालक या युवक मे बढती हुई कृशता और छोटी-छोटी खुश्क खासी को देखकर क्षय रोग का, मध्यम आयु में बढ़ती हुई कृशता और त्वचा की शुष्कता को देखकर मधुमेह का और बडी आयु मे बढ़ती हुई कृशता को देखकर कैंसर का सन्देह कर लिया जाता है। इसी प्रकार यदि कोई बचपन मे बूढा-सा लगता हो तो जीर्ण आमवातिक हृद्रोग (C. Rheumatic Endocarditis) का सन्देह हो जाता है। यदि बालक के Fontanelle दबे हुए हो तो Dehydration का अनुमान हो जाता है। Pleurisy, Pneumonia तथा Bronchiectasis प्राय उधर ही होते है जिस पार्श्व पर रोगी लेटा हुआ होता है।

रोगी का चेहरा उदास, चिन्ताशील हो तो चिन्ता रोग का, आधा चेहरा भावहीन और उधर की आख आधी खुली-सी हो तो अर्दित (Facial Palsy) का, युवक मे श्वासकृच्छ्रता हो तो श्वास रोग का, बड़ों मे श्वासकृच्छ्रता या Orthopnoea हो तो हृदयनैर्बल्य (Pulmonary

Oedema) या Emphysema का अनुमान हो जाता है। ज्वर रोगी शीघ्र-शीघ्र सास लेता हो तो फुफ्फुस ज्वर (Pneumonia) का, ज्वर ग्रस्त बालक अपनी पीठ पर असहाय की तरह अगो को बिना हिलाये पडा हो तो सन्धिक ज्वर (Rheumatic Fever) का, ज्वर ग्रस्त बालक सिर को पीछे की तरफ फेककर, सिमटकर पडा हुआ हो तो मस्तिष्क ज्वर (Meningitis) का तथा ग्रीवा स्तम्भ, कटि स्तम्भ आदि को देखकर स्तम्भ (Tetanus) रोग का अनुमान हो जाता है। इसी प्रकार बडी आयु का व्यक्ति मूर्छा मे पड़ा हुआ घुर्राटे ले रहा हो तो सन्यास मूर्छा (Apoplexy) का, उसकी आखो मे लालिमा हो तो मस्तिष्क रक्तस्राव (Hoemorrhage) का, युवक इसी प्रकार से मूर्छित होकर गिरा पडा हो तो अपस्मार (Epilepsy) का या मूर्छा स्वल्प काल की हो तथा उसकी त्वचा फीकी और आर्द्रता से युक्त हो तो रक्त-सचार की निर्बलता (Peripheral Circulatory Failure) का अनुमान हो जाता है। Typhoid facies को देखकर रोग की तीव्रता का तथा Hippocratic facies को देख कर मृत्यु की सन्निकटता का अनुमान कर लिया जाता है।

अधोहनुअस्थि के कोण के पास ग्रथियो को फूला हुआ देखकर Tonsillitis का, Sternomestoid के किनारे-किनारे की ग्रथिमाला को देखकर क्षयरोग का, भौहो के बालो को उड़ा हुआ देखकर महाकुष्ठ (Leprosy) का, हाथो की अगुलियो के जोडो मे शोथ को तथा अगुलियो को अन्दर की ओर झुका हुआ (Ulnar Deviation) देखकर Rheumatoid Arthritis का, अगुलियो के अगले पोरो को मोटा देखकर जीर्ण फुफ्फुस रोग या पुरानी खासी (Bronchiectasis, Pulmonary Fibrosis तथा Carcinoma) का अनुमान हो जाता है। हाथो मे कप को देखकर नाडी मण्डल मे Disseminated Sclerosis का या Extra Pyramidal सूत्रो मे क्षीणता का अनुमान हो जाता है। इसी प्रकार श्वास लेने पर बालक मे पसलिया अन्दर को धस जाती हो तो छोटी सास की नालियो मे अवरोध होने (Bronchiolitis) का अनुमान हो जाता है। इसी प्रकार रोगी का शरीर पतला, छाती पतली, हाथ-पाव भी कुछ पतले हो तो उसे वायु प्रकृति (Asthenic Temperament) का, तथा शरीर मोटा, हाथ-पाव आदि मोटे हो तो उसे कफ प्रकृति (Sthenic Temperament) का जान लेते हैं।

**सामान्य प्रश्न (Interrogation)**

**वर्तमान रोग सम्बन्धी**

(१) नाम, आयु, पेशा, स्थान आदि पूछने के बाद रोगी की मुख्य शिकायत क्या है यह पूछना चाहिए।

(२) यह शिकायत कब से है, तब यह क्रमश. शुरू हुई या सहसा, क्या-क्या उसके कारण बन गए, शुरू होने से लेकर अब तक क्रमशः क्या-क्या उपाय किए। क्या किसी प्रकार के पथ्य या किसी औषधि से उसे कुछ लाभ प्रतीत होता है।

(२) **पूर्व इतिवृत्त सम्बन्धी**

इस कष्ट के आरम्भ होने से पहले क्या उसे कभी आमवातिक ज्वर (Rheu. Fever), फिरंग रोग, रोमान्तिका (Measles), कास ज्वर (Broncho Pneumonia) प्रवाहिका (Dysentery), चिन्ता रोग (Neurasthenia), हुए। स्त्री हो तो आर्तव सम्बन्धी तथा प्रसव सम्बन्धी लक्षणो का इतिवृत्त पूछे।

(३) **वंश का इतिवृत्त**

क्या माता-पिता, भाई-बहनो मे कभी आमवात (Rheumatism), चिन्ता रोग, श्वास रोग, हृदय रोग, अपस्मार रोग, मधुमेह, उरःक्षय, रक्तभार वृद्धि, सन्यास मूर्छा, पक्षाघात, मानस रोग आदि हुआ ?

**भोजन प्रणाली सम्बन्धी परीक्षा** (Physical Examination of the Alimentary Canal) :

**प्रश्न :**

(१) **दर्द :**

पेट मे दर्द है तो किस स्थान पर है। बेचैनी-सी या भारीपन ही है या तेज दर्द है (आमाशय आंत आदि की श्लेष्मकला मे शोथ होने से केवल भारीपन होता है) कितने दिनो से है। भोजन खाने से कितनी देर बाद होता है (श्लै० आमाशय शोथ Gastritis मे तुरन्त बाद होता Acid Dyspepsia या Ulcer मे कुछ देर बाद होता है) किस प्रकार के भोजन से बढ़ता है। किस प्रकार

के भोजन या औषध से लाभ प्रतीत होता है। दर्द के दौरे होते हैं तो कितने-कितने अन्तर से, मालिश या दबाने से बढ़ता है या शान्त होता है। उसके साथ वमन होती है तो दर्द शान्त होता है या नही। दर्द या तीव्र शूल कोष्ठ प्रदेश मे हो तो उदर रोग (Peritonitis) अजीर्ण जनित आन्त्र शूल, पित्ताशय शूल, (B Colic) वृक्क शूल (R. Colic) मे से किसी का सन्देह करना चाहिये।

(२) भूख :

भूख कम है, साधारण है, या अधिक लगती है (पित्ताजीर्ण मे अधिक तथा यकृद्रोग, हृदयनैर्बल्य, आमाशय शोथ तथा कैन्सर, चिन्तारोग मे कम लगती है Achlorhydria के कारण)

(३) पेट में अफारा होता है (जो आमाशय शोथ, यकृद्रोग, हृदयनैर्बल्य मे होता है) तो भोजन के कितनी देर बाद किस प्रकार के भोजन से ज्यादा होता है। (उपर्युक्त रोगो मे चि० आमाशय शोथ Gastritis के कारण)।

(४) कभी छाती मे जलन तो नही होती। (मन्दाग्नि या तीव्र अग्नि जनित अन्न मार्ग शोथ Achlorhydric या Hyperchlorhydric Oesophagitis के कारण)।

(५) उल्टी होती है तो वह किस किस्म की होती है। (मात्रा मे थोड़ी या अधिक होती, गन्ध कैसी होती, रक्तयुक्त तो नही, कफयुक्त या पित्त Bile युक्त होती है) मुख से पानी ही गिरता है तो वह खट्टा, मीठा, कड़वा कैसा होता है। रात को मुख से अधिक थूक तो नही आता। वमन का लक्षण दर्द के साथ तो नही होता (पित्ताश्मरी, आमाशय, शोथ आमाशय व्रण, कैन्सर का भेद करना चाहिये। मूत्र विष,सचार (Uraemia) का भी ध्यान रखना चाहिये) मुख या अन्न प्रणाली मे या आमाशय में किसी प्रकार का विक्षोभक कारण विद्यमान हो, अम्ल की अधिकता हो तो मुख तथा अन्न प्रणाली मे से बहुत-सा पानी निकलकर बाहर आ जाता है जिसे Ptyalism या Water Brash या अति निष्ठीवन कहते हैं।

(६) प्यास अधिक लगती है या कम (चि० आमाशय शोथ तथा आमाशय व्रण या Acid Dyspepsia मे भेद करे)

(७) अतिसार होते है तो दिन भर मे किस समय होते है। कितने होते है। मल कुछ ढीला-सा ही होता है या अधिक पतला, मात्रा मे थोडे-थोडे होते है या बडे-बडे, उनका रग क्या होता है। उनके साथ ज्वर तो नही रहता। उनमे आव या खून तो नही होता। मरोड से होते या बिना मरोड के। (सग्रहणी, दोनो प्रवाहिका, बालको के ग्रीष्मातिसार, Bacterial Diarrhoea, Uraemia, या Ulcerative Colitis का भेद करना चाहिये। बडी आयु मे मल मे रक्त, गुदा मे कैन्सर का सूचक होता है। मध्यमायु मे Ulcerative Colitis का) मलबन्ध हो तो देखे कि वह आतो की मासपेशियो की निर्बलता से है या मानसिक विक्षोभशीलता से है या मल त्याग के समय के निश्चित न होने से है या भोजन के अन्दर किसी कमी से है या जल दोष से है। अम्लपित्त (Heart Burn) हो तो पेट मे अम्ल की अधिकता अर्थात् Organic Acids अथवा Hcl की अधिकता का अनुमान करना चाहिये।

**परीक्षा :**

दर्शन (Inspection) परीक्षा मुख खोलकर देखे कि मसूडो मे शोथ या पाक तो नही (Pyorrhoea)। जिह्वा जो पेट की सूचक होती तथा स्वच्छ और गीली होती है देखें कि मोटी या फूली हुई तो नही अर्थात् उसके किनारो पर दातो के निशान तो नही (Dyspepsia)। वह शुष्क (Dehydration, Toxaemia, Prostration) या अधिक गीली (Stomatitis) तो नही। उसका रग क्या है। वह मलयुक्त है या स्वच्छ है। उसके अकुर (Papillae) हैं या लुप्त है अर्थात् जीभ साफचट तो नही (Sprue)। जीभ पर या मुख के अन्दर लालिमा और शोथ तो नही। जीभ कापती तो नही (Paralysis agitans)।

कोष्ठ को देखे कि वह अधिक उभरा हुआ (Ascietes) या पटका हुआ (Meningitis, Mal nutrition) तो नही सामने का उभार हवा का, पार्श्वों का उभार जल का सूचक होता है। त्वचावर्ती शिराये अधिक स्पष्ट तो नही, हो तो यकृत् वृद्धि का सन्देह हो जाता है।

स्पर्शन (Palpation) परीक्षा :

रोगी को ऊचे तकिये के सहारे लिटाकर उसके गोडे-खड़े कराकर अंगुलियों के पोचे से पेट के विभिन्न प्रदेशो को दबाकर देखना चाहिये। पहले दाएं Iliac, फिर दाए Lumber, Hypochondriac तथा Epigastric, बाए Hypochondriac बाए Lumber बाए Iliac, Hypogastric और फिर नाभि प्रदेश की क्रमश परीक्षा करनी चाहिए और इन प्रदेशो मे विद्यमान अगो मे से किसी का अनुभव हो या किसी मे दुखन हो तो उसका पता लगाना चाहिए। जहा दुखन या शोथ होता है रोगी उस प्रदेश को अकडा लेता है। स्वस्थ अवस्था मे पेट के सारे प्रदेश मृदु होते है एव अधिक अनुभव नही होते और उनमे दबाने से कही वेदना नही होती। Mc. Burney's point पर विशेषत दबाकर Appendix को देखना चाहिए। नाभि प्रदेश पर दबाने से आत की दर्द का पता चलता है।

पेट मे कोई ग्रन्थि हो तो उसका भी स्पर्शन से पता लगता है। वह दीवार मे हो तो दीवार के साथ हिलती है तथा त्वचा को पकडकर उठाने से ग्रन्थि नही उठती।

यकृत् के निचले किनारे को भी स्पर्शन से देखा जा सकता है। Rectus के बाहर हाथ के किनारे या अगुलियों के सिरों को पसलियों के समानान्तर पेट मे धसाकर रखे और रोगी को गहरा श्वास लेने के लिये कहें तो उसका निचला किनारा हाथ को लगता है जो साधारणतः मृदु होता है। Epigrstrium मे पड़े हुए यकृत् को दबाकर उसमे विद्यमान शोथ का पता लगा सकते है। हृदयदौर्बल्य के कारण यकृत् बढ़ा हुआ हो तो उसके कैप्स्यूल पर दबाव पडने से वह दुखता है परन्तु स्पर्श मे मृदु और सम होता है। Cirrhosis मे यकृत् पृष्ठ कुछ कठोर होता है पर कैन्सर मे यह अति कठोर और विषम होता है। यकृत् विद्रधि (Hepatic Abscess) मे यकृ पृष्ठ स्पर्शन मे मृदु ही होता है। परन्तु टकोर की मन्दता ऊपर के किनारे पर अनुभव होती है।

पित्ताशय (Gall Bladder) के स्पर्शन के लिए Rectus के ठीक बाहर नवमी पसली के अन्दर की तरफ अगुलियो को धंसाकर रोगी को श्वास लेने के लिये कहें तो पिताशय का स्पर्शन होता है और उसका सांस रुक जाता है। (Murphy's Sign).

क्रमश कृश तो नही होता, रात को सोते समय पसीना तो नहीं आता ।

(२) खासी गीली है या खुश्क, उसमे सीटी (Whoop) की आवाज तथा वमन तो नही होती, किस समय या किस ऋतु मे अधिक उठती है। खासने से छाती मे कही दर्द होता है तो किस स्थान पर होता है, (दर्द, Pleurisy या हृदय रोग Angina या Thrombosis के कारण या कैन्सर के कारण होता है) बलगम गिरता है तो वह किस किस्म का होता है। मात्रा मे थोड़ा होता है या अधिक होता है । उसमे रक्त तो नही होता । किसी कर-वट पर लेटने से खासी अधिक तो नही उठती तथा बलगम अधिक तो नही गिरती (उर.क्षय तथा Bronchiectasis मे बलगम ढीली तथा मात्रा मे अधिक होती है, पिछले रोग मे कुछ दुर्गन्धयुक्त भी होती है । क्षयरोग मे बलगम रक्तरजित होता है । Lung Abscess मे बलगम अधिक मात्रा मे गिरता तथा रक्त मिश्रित होता है। फुफ्फुस कैन्सर मे बलगम मे हल्का-सा रग Prune juice Colour होता है) ।

(३) श्वास कठिनता का लक्षण होता है तो क्या वह रात को श्रम के बाद विशेष होता है या बिना श्रम के भी प्रतिदिन होता है । (रक्त-भार बढा हुआ हो, दौरे मे पसीना अधिक आता हो, नाड़ी भरी हुई हो, आयु बडी हो, श्वासकाठिन्य के साथ ही खासी भी शुरु हो जाती हो, फुफ्फुस तलो मे Rales भी हो, दौरा रात के प्रथम या मध्यम भाग मे हो तो हृदय रोग जनित श्वास होता है तथा दिन मे भारी श्रम के बाद रात को यह दौरा होता है) साधारण श्वास रोग मे जो क्षुद्र श्वास नालियो मे शोथ के कारण होता है रक्तभार अधिक नही होता । स्वेद अधिक नही होता, श्वासकाठिन्य के समाप्त होने के बाद खासी होती है, बलगम वैसी पतली नही होती, तथा छोटे-छोटे चपकीले खण्डों मे निकलती है । बडी आयु मे चिरस्थायी वृक्क रोग तथा तज्जनित अम्ल वृद्धि (Acidaemia) के कारण भी श्वासकाठिन्य के दौरे होते है तब मत्र मे अलब्यूमिन तथा Casts मिलते है । उर.शूल रोग मे गहरे श्वास के साथ छाती मे चुभन हो तो पार्श्वशूल, उरोस्थि के पीछे शूल हो तो हृदयशल का सन्देह करना चाहिये।

Diaphragm पर चढे फुफ्फुसावरण मे शूल हो तो वह उधर के कन्धे मे या उधर पेट मे प्रतीत होता है। इसके कारण हिक्का भी होती है।

**दर्शन (Inspection) परीक्षा :**

रोगी के कपड़े उतार कर उसकी छाती का निरीक्षण करना चाहिये। साधारणत: देखने मे छाती का आगे-पीछे का व्यास कुछ कम और दाए-बाए का व्यास कुछ अधिक होता है। इनका अनुपात लगभग ५-७ का होता है। स्तनो के लेवल पर छाती का माप लगभग ३५ इच का होता है और श्वास लेने पर यह माप १½ इच से २ इंच तक बढ जाता है। अब यदि देखने मे छाती आगे पीछे की दिशा मे दबी हुई हो, हसली की हड्डी के ऊपर नीचे गढ़े हो, पसलियो के बीच के प्रदेश अन्दर धसे हुए हो अर्थात् पसलियो के बीच की मासपेशिया सूख गई हो तो उर क्षय रोग का सन्देह करना चाहिये। फुफ्फुस के जिस भाग मे स्नायु भाव (Fibrosis) होता है वह दबा हुआ दीखता है।

यदि छाती अधिक फूली हुई हो, आगे पीछे का व्यास भी बढा हुआ हो, परन्तु श्वास लेने के बाद जितना विस्तार और होना चाहिए उतना न हो तो ऐसी छाती को Barrel Shape Chest कहते है। इस अवस्था में फेफड़ों मे हवा अधिक भरी रहने के Emphysema रोग का सन्देह करना चाहिये।

यदि बालक मे उरोस्थि (Sternum) आगे को उभरी हुई हो, उसके दोनो ओर ऊपर-नीचे खाई-सी हो तो इसे Pear shaped Chest और यदि खाई न हो तो उसे Pigeon Breast कहते है और यह अस्थि शोष रोग (Rickets) का सूचक होती है।

सांस लेने पर पसलियो के बीच के प्रदेश अन्दर धस जाते हो तो छोटी श्वास नालियों मे अवरोध (Bronchiolitis) का सन्देह करे। श्वास लेने पर छाती के ऊपर के सिरे अच्छी तरह न फूलते हों तो उनमे रोग (Fibrosis या Consolidation) का सन्देह करना चाहिये। फुफ्फुस का जो भाग क्षयरोग या श्वास ज्वर (Pneumonia) से ठोस हो जाता है वह भी श्वास लेने पर नहीं फूलता। फुफ्फुसावरण कोष मे जल हो तो वह प्रदेश भी श्वास से भली प्रकार नही फूलता। दोनो ओर छाती फूली हुई रहे, श्वास लेने पर और अधिक न फूले तो Emphysema का सन्देह करे।

**श्वास गति :**

स्वस्थ मे प्रति मिनट १८ होती है। नाड़ी गति ७२ होती है। इस

प्रकार दोनो का अनुपात १:४ का होता है। ज्वरो मे प्रति डिग्री तापमान के पीछे श्वास सख्या २-३ बढती है, नाड़ी सख्या १० बढती है। रक्त मे आक्सिजन की मात्रा के कम हो जाने पर श्वास सख्या बढती है। जब-जब रक्त को आक्सिजन की आवश्यकता होती है यह सख्या बढ जाती है जैसे हृदयनैर्बल्य, पाण्डुरोग, जीर्णवृक्क रोग मे।

अन्त. तथा बहि श्वास का अनुपात ५:७ का होता है श्वास मार्गों मे अवरोध होने से पहला लम्बा हो जाता है। इन अन्त. तथा बहि. श्वासों मे से बहि.श्वास लम्बा दिखाई पडे तो फुफ्फुस जनित या हृदय जनित श्वास रोग या Emphysema का सन्देह करना चाहिये। फुफ्फुसों मे मृदुता के कम हो जाने से ऐसा होता है। निद्रावस्था मे Cheyne Stokes Breathing सुनाई पडे तो हृदयनैर्बल्य (Myocardial Infarct या Fibrosis) या जीर्ण वृक्क रोग (Renal Failure या Uraemia) का सन्देह होना चाहिये। Medulla में विद्यमान श्वास केन्द्र को ठीक-ठीक रक्त के न मिलने का सूचक यह लक्षण होता है। बड़ी आयु मे कभी-कभी ऐसा होना स्वाभाविक भी है। बालक मे अन्त:श्वास के साथ कूजन (Stridor) सुनाई पड़े तो उसके कण्ठ मे स्तम्भ (Spasm) का सदेह होना चाहिए (Laryngismus Stridulus) कुरहाड़े की आवाज तालु की शिथिलता का सूचक है। श्वास-प्रश्वास साधारणत: Abdominothoracic होता है, वह Abdominal होता है Pneumonia मे, पेट मे कही सूजन या दुखन हो तो वह Tharcic होता है।

**स्पर्शन परीक्षा (Palpation) :**

बोलते समय कण्ठ के हिलने से छाती की दीवार मे कम्पन (Vocal fremitus) उत्पन्न होता है जिसे हम अपनी हथेली रखकर अनुभव कर सकते हैं। रोगी को कहें कि वह एक-एक, एक, ऐसा शब्द बोलता जाए उसमे उसकी छाती की दीवार पर हथेली रखनी चाहिये, जब फुफ्फुस के एक प्रदेश में ठोसपन (Consolidation) हो या छाती की दीवार के ठीक नीचे छोटी-सी गुफा (Cavity) हो तो कम्पन बढा हुआ प्रतीता होता है। जब फुफ्फुस और दीवार के बीच मे कही पर द्रव (Hydrothorax) हो या वायु (Pneumothorax) हो तो यह कम्पन लुप्त हो जाता है। Alveoli मे अधिक हवा भरी हुई हो (Emphysema ही) तो भी यह कम अनुभव होता है।

**टकोर (Percussion) परीक्षा :**

बाएं हाथ की मध्यम अंगुली को छाती पर सटती हुई टिकाकर उसके बीच की पोर के ऊपर दाए हाथ की मध्यम अगुली से जोर से टकोरा जाता है और टकोर देते ही ऊपर की अगुलि को उठा लिया जाता है ताकि आवाज साफ हो। पहले एक पसली से दूसरी पसली पर टकोर दी जाती है फिर पसलियों के बीच के प्रदेश पर टकोरा जाता है। इस प्रकार छाती के दोनो ओर आवाज की परस्पर तुलना की जाती है। ऊची टकोर वाले प्रदेश से मन्द टकोर वाले प्रदेश की ओर जाना चाहिये तथा निचली अगुली को मन्द टकोर वाले प्रदेश के समानान्तर रखना चाहिये। ऐसा न हो कि हमारी निचली अगुली का कुछ भाग तो ऊची टकोर वाले प्रदेश पर और कुछ भाग नीची टकोर वाले प्रदेश पर आ जाए।

स्वस्थ फेफेडे पर टकोर की आवाज ऊची (Resonant) होती है। पहले अगली छाती की परीक्षा करनी चाहिए अर्थात् दोनो ओर हसली की हड्डियो (Clavicles) पर टकोर की तुलना करनी चाहिए। फिर ऊपर से नीचे की ओर पहले पसलियों और फिर पसलियो के बीच के प्रदेशो पर क्रमश: टकोरना चाहिये।

अब दाईं ओर Mammary लाइन अथवा स्तन की रेखा पर टकोरते आयें तो छटी पसली पर आकर यकृत् के आरम्भ हो जाने के कारण टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। कक्ष मे फेफडा ८वी पसली पर होता है पीठ पर दाये फेफड़े का निचला सिरा १०वे पर्शुका मध्य तक होता है। बाई ओर छाती की हड्डी (Sternum) के ठीक बाहर अर्थात् Lateral Sternal Line पर ऊपर से नीचे टकोरते आएं तो चौथी पसली के इस हड्डी के साथ सन्धि के स्थान पर हृदय आ जाने के कारण टकोर मन्द हो जाती है फिर इसी बाई ओर हसली के मध्य से नीचे गिरती हुई रेखा (Mid Clavicular Line) पर नीचे को टकोरते आये तो छटे पर्शुका मध्य (Interspace) मे आमाशय के शुरू हो जाने से टकोर की आवाज अधिक ऊची (Tympanitic) हो जाती है। पीठ पर बाये फेफडे का निचला सिरा ११वें पर्शुका मध्य मे होता है।

अब रोगी को कहे कि वह अपने दोनो हाथ सिर पर रख ले। ऐसी अवस्था मे कक्ष प्रदेशो मे ऊपर से नीचे की ओर टकोर परीक्षा करनी चाहिये। दाईं ओर कक्ष की मध्य रेखा मे टकोरते आयें तो आठवी पसली पर यकृत् के शुरू

हो जाने से टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। बाईं ओर कक्ष-मध्य रेखा मे नीचे को टकोरते आये तो नवमी पसली पर प्लीहा के आरम्भ हो जाने से टकोर मन्द हो जाती है।

इसके बाद रोगी को कहे कि वह अपने हाथो को दूसरी ओर के कन्धो पर रखे तब पीठ पर रीढ की हड्डी और असफलक (Scapula) के बीच के प्रदेश मे ऊपर से नीचे और बाहर की ओर को टकोरते आये और दोनो ओर की आवाज की तुलना करे।

दाईं ओर Scapula के निचले कोण से गिरती हुई रेखा पर दसवी पसली पर यकृत् के आ जाने से टकोर मन्द हो जाती है। रीढ की हड्डी के पास दसवी Interspace पर टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। इस प्रकार फेफडे, नीचे की ओर, ग्यारहवी पसली तक ही अनुभव होते है।

फेफडे छोटे-छोटे वायु कोष्ठको (Air Vesicles) के द्वारा बने होते हैं। इसलिये उनके ऊपर की हुई टकोरे की आवाज एक विशेष प्रकार की ऊची (Resonant) होती है। जहा कही भी फेफड़ा कुछ ठोस हो जाता है अर्थात् हवा के स्थान पर कुछ दूसरा अवयव आ जाता है वहा टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। इसके विपरीत जब फेफडे मे रोग के कारण हवा अधिक भरी रह जाती है तो टकोर की आवाज अधिक ऊची (Hyper resonant) हो जाती है और यदि इन छोटे-छोटे वायु कोष्ठको की दीवारे (Septa) नष्ट हो जाये अर्थात् वहा बडी गुफा (Cavity) बन जाए तो उसके ऊपर की हुई टकोर की आवाज अधिक ऊची (Tympanitic) हो जाती है।

अब यदि एक फेफडे के ऊपर के सिरे पर अर्थात् आगे Clavicle के नीचे, और पिछली ओर Scapula के ऊपर की ओर टकोरने से आवाज मन्द प्रतीत हो तो वहा के वायु कोष्ठको मे क्षय रोग के कारण द्रव के भर जाने या स्नायु भाव (Fibrosis) के हो जाने से वहा हवा का प्रवेश कम हो गया है, ऐसा समझना चाहिये।

Lobar Pneumonia मे जब फेफडे का नीचे का एक Lobe ठोस हो जाता है तो उस पर की हुई टकोर की आवाज भी मन्द हो जाती है। इसी प्रकार हृदय के किसी कारण से निर्बल हो जाने के कारण जब दोनो फेफडो के तलो (Bases) पर द्रव भर जाता है तो उन पर भी टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। Pleura के जिस प्रदेश मे द्रव भरा (Effusion) हो तो वहा पर भी टकोर की आवाज मन्द हो जाती है। बालकों मे दोनो Scapulae

के बीच प्रदेश मे टकोर की आवाज मन्द सुनाई पड़े तो Mediastinal Glands के बढे हुए होने का सूचक होती है। छाती पर टकोर की आवाज ऊची हो जाती है जब फेफडो मे हवा अधिक भरी हुई हो अर्थात् Emphysema हो या दीवार के पास ही गुहा (Cavity) हो या फुफ्फुसावरण कोष मे वायु हो अर्थात् Pneumothorax हो। गुहा मे स्नाय भाव हो या द्रव भरा हो तो आवाज मन्द होती है।

**श्रवण (Auscultation) परीक्षा :**

छाती के ऊपर के प्रदेश मे कण्ठ नाली (Trachea) पर अर्थात् Sternum के ऊपर के भाग तथा पीठ पर, नीचे के ३-४ Cervical और ऊपर के चार Dorsal Vertebrae पर सुनने से बडी-बड़ी श्वास नालियो मे उत्पन्न होने वाली हो-हो (Hau Hau) की आवाज को Bronchial Breathing कहते है। इसमे पहले अन्त श्वास की आवाज सुनती है फिर हल्के-से व्यवधान के बाद उतनी ही लम्बी, उसकी अपेक्षा कुछ ऊची, बहि श्वास की आवाज सुनाई पड़ती है।

बडी श्वास नालियो से दूर फेफडो पर विशेषत कक्ष प्रदेश और Scapula के नीचे के प्रदेशो मे जहा पर श्वास नालिया बड़ी नही होती प्रत्युत वायु कोष्ठक (Vesicles) विशेष होते है तो उनके कम्पन से उत्पन्न होने वाली आवाज को Vesicular Breathing या Vesicular Murmur कहते है। यह फुफ्फुस मे होने वाली कम्पन की आवाज (Murmur) लगातार बनी रहती है। इसमे अन्त श्वास की आवाज सारी सुनाई पडती है परन्तु बहि श्वास का प्रथम भाग ही थोडा-सा सुनाई पडता है, उसका पिछला भाग सुनाई नही पडता है इसलिये इसमे अन्त श्वास और बहि श्वास की लम्बाई का अनुपात ३ १ का होता है।

अब रोग के कारण जब फुफ्फुस का कोई भाग ठोस हो जाता है पर श्वास नालियो के साथ सम्बन्धित रहता है, तब वहा पर सुनने से Bronchial Breathing अधिक स्पष्ट हो जाता है जैसे Pneumonia में ठोस भाग छोटी श्वास नालियो के साथ सम्बन्धित हो तो वहा पर सुनाई पड़ने वाले Bronchial Breathing को Tubular Breathing कहते हैं।

फुफ्फुस मे विद्यमान ऐसी गुहा पर जो कि किसी बडी श्वास नाली से सम्बन्धित हो जो एक डबल फूक (Hau Hau) की आवाज सुनाई पड़ती है

और जो खोखले प्रदेश मे फूंक मारने के सदृश होती है तथा जिसमे दोनो फूको के बीच व्यवधान होता है उसे Cavernous Breathing कहते है ।

जब Pleura मे हवा भरी हुई हो अर्थात् Pneumothorax हो और इसके साथ फेफडे की कोई श्वास नाली भी सम्बिन्धित हो तो वहा पर खाली बोतल मे फूंक मारने की-सी जो आवाज सुनाई पड़ती है उसे Amphoric Breathing कहते है ।

फेफड़े पर Vesicular Breathing नार्मल हो अर्थात् न तो अधिक नीचा और न अधिक ऊचा हो तो फुफ्फुस को स्वस्थ समझना चाहिये ।

जब दोनो फेफडो पर यह बढा हुआ हो तो समझना चाहिये कि फेफडो की मृदुता कम हुई है, जैसे कि श्वास रोग मे हो जाती है । जब यह एक शिखर (Apex) पर बढा हुआ हो तो उधर क्षय रोग का सन्देह करना चाहिये । Emphysema मे फुफ्फुसो मे नई हवा के कम प्रवेश करने से दोनो ओर यह घटा हुआ होता है ।

Broncho Vesicular Breathing—जब उपर्युक्त दोनो प्रकार की ध्वनिया एक स्थान पर सुनाई पडे तो उसे Broncho Vasicular Breathing कहते है । साधारणत· पीठ पर चौथे Dorsal Vertebra पर जहा Trachea विभक्त होता है वहा पर सांस की नालियो, तथा वायु कोष्ठको, दोनो मे होने वाली आवाज सुनाई पडती है ।

यदि फुफ्फुस का कोई भाग पूर्णतया ठोस (Consolidated) हो जाए तो वहां पर Bronchial आवाज सुनाई पडती है, Vesicular नही । परन्तु यदि कोई फुफ्फुस का भाग ठोस तो हो गया हो परन्तु उसके वायु कोष्ठको मे कुछ हवा प्रवेश भी करती हो तो वहा Broncho Vesicular आवाज सुनाई पडती है जिसमे बहि श्वास की आवाज नार्मल से कुछ दीर्घ होती तथा बहि· और अन्त श्वास के बीच छोटा-सा व्यवधान होता है । इसीलिये यदि यह आवाज एक (Apex) पर सुनाई पडे तो क्षय रोग का और तल (Base) मे ऐसी आवाज सुनाई पडे तो Pneumonia या Broncho Pneumonia का सन्देह करें । यदि इसी मे बहि श्वास, अन्त श्वास के समान ही स्पष्ट तथा दीर्घ सुनाई पडे तो उसे कठोर या Harsh Vesicular Breathing कहते है यह उर क्षय रोग का सूचक होता है । जब फुफ्फुस पर सुनने से बहि श्वास अन्त·श्वास की अपेक्षा अधिक दीर्घ सुनाई पड़े तो इसे दीर्घ बहि श्वास या Prolonged Expiration कहते हैं । श्वास रोग तथा Emphysema अर्थात् वायु पूर्ण फुफ्फुस रोग मे (फुफ्फुस मे मृदुता के कम हो जाने से) यह लक्षण होता है ।

**वाचिक ध्वनि** (Vocal Resonance) :

जब कोई व्यक्ति एक-एक-एक ऐसा शब्द मुख से बोल रहा हो तो फुफ्फुस पर सुनने से कण्ठ मे होने वाले शब्द का कम्पन हमे स्टेथस्कोप में सुनाई पडता है यद्यपि स्पष्ट अक्षर नही सुनाई पडते। इसे वाचिक ध्वनि (Vocal Resonance) कहते है। शब्द के स्पष्ट न सुनने का कारण यह है कि फेफडे के वायु कोष्ठको मे विद्यमान वायु शब्द का उत्तम वाहक नही है। परन्तु जब फुफ्फुस का कोई भाग ठोस हो जाता है जैसे उर क्षय से या फुफ्फुस शोथ (Pneumonia) से तो श्वास नाली के द्वारा ऊपर से आई हुई आवाज हमे स्पष्ट सुनाई देती है इसे Bronchophony कहते हैं। जब बहुत धीरे धीरे मुख के अन्दर बोला हुआ शब्द भी हमे साफ-साफ सुनाई पडे तो इसे Pectoriloquy (Pectus=वक्षस्, Loqui=बोलना) कहते है। ऐसा तभी हो सकता है जब या तो फुफ्फुस का कोई भाग ठोस हो गया हो और वह एक श्वास नाली के साथ सम्बन्धित हो या छाती की दीवार के नीचे ही एक गुहा (Cavity) हो जो किसी श्वास नाली से सम्बन्धित हो। पुरानी खासी (Bronchiectasis) मे जब श्वास नालिया चौड़ी-चौड़ी हो जाती है तब भी वाचिक ध्वनि सुनाई पडती है।

वाचिक ध्वनि (Vocal Resonance) नही सुनाई पडती या बहुत कम सुनाई पड़ती है जब फुफ्फुस के कोष्ठको मे हवा अधिक भरी हो, क्योंकि हवा वाचिक कम्पन का भली प्रकार वहन नही करती, इसलिये Emphysema या जब Pleura मे द्रव भरा हो। यह द्रव तो शब्द का वाहक होता है, परन्तु द्रव के कारण फेफड़ा दीवार से दूर हो जाता है इसलिये वाचिक ध्वनि सुनाई नही पडती।

सीटिया (Rhonchi या कुरहाडे)—स्वस्थावस्था मे फेफडे पर सीटियो की आवाज नही सुनाई पडती, जब श्वास नालिया स्तम्भ (Spasm) या (खांसी में) शोथ के कारण तग हो जाती हैं तब उनमे सीटियो की-सी ध्वनि उत्पन्न होने लगती है। यदि फेफड़े की छोटी-छोटी श्वास नालियां विशेष तग हो तो अन्त श्वास के पिछले भाग मे ये सीटिया सुनाई पडती हैं (Sibilant or Hissing Rhonchi) बडी-बडी श्वास नालियो मे स्तम्भ (Spasm) या शोथ हो तो अन्त श्वास मे या उसके प्रारम्भिक भाग मे सीटिया सुनाई पड़ती है। (Sonorous rhonchi) श्वास रोग मे या स्तम्भयुक्त कास मे ये सीटियां दोनो ओर के फेफड़ो मे व्यापक रूप मे सुनाई पड़ती है। श्वास रोग में बहिः श्वास भी कुछ दीर्घ हो जाता है।

बुद-बुद ध्वनि (Crepitations तथा Rales)—वायु कोष्ठको में चिपचिपे स्राव के उत्पन्न हो जाने के कारण जब उनमें हवा प्रवेश करती है तो अनेकानेक वायु कोष्ठकों की चिपकी हुई दीवारो के खुलने से एक ऐंसी आवाज उत्पन्न होती है जैसे कि कागजो को रगड़ने या बालो के एक गुच्छे को कान के पास रगड़ने से उत्पन्न होती है। स्पष्ट है कि अन्त श्वास के अन्त मे जब वायु कोष्ठक खुलते है तब यह आवाज होती है। इसे Fine Crepitation या Rales कहते है। यह आवाज विशेषत· Pneumonia की प्रथमावस्था मे एक ओर के फेफडे के निम्न भाग मे सुनाई पड़ती है। यदि यह फेफड़े के एक शिखर पर सुनाई पडे तो उर क्षय की प्रारम्भिक अवस्था का सूचक होती है।

छोटी-छोटी श्वास नालियों मे या श्वास कोष्ठको मे उत्पन्न हुए कफ स्राव में हवा के गुजरने के कारण जो बुलबुलो के फटने की-सी आवाज सुनाई पड़ती है उसे Rales कहते है। खांसी मे जब रोगी को बलगम पड रही हो तब अन्तःश्वास और बहि श्वास दोनो के साथ बुलबुलो के फटने की-सी आवाज सीटियो Rhonchi के साथ-साथ सुनाई पडती है। इन्हे Coarse Rales भी कहते हैं। ये उर क्षय या Bronchiectasis की सचक होती है।

जब छोटी-छोटी श्वास नालियो (Bronchioles) मे कफ का स्राव विशेष होता है जैसे Broncho Pneumonia मे तब अन्त श्वास के अन्त मे और बहि.श्वास के आरम्भिक भाग मे जो Rales सुनाई पड़ते है उन्हे Medium Rales कहते है।

जब उर·क्षय के कारण फेफड़े के एक शिखर का एक भाग कुछ गल-सा रहा हो अर्थात् उसमे Caseous Softening हो रही हो तो वहां भी Fine Rales सुनाई पडते है।

संघर्ष ध्वनि (Friction Sound)—जब Pleura के आमने-सामने के दोनो पृष्ठ उनकी सूजन के कारण से उत्पन्न चिपकीले स्राव के कारण कुछ खुरदरे-से हो गये हो तो अन्त.श्वास के अन्त मे जब दोनो पृष्ठ आपस मे रगड खाते हैं तो एक Friction Sound उत्पन्न होती है। क्योकि कक्षप्रदेश मे Pleura के दोनो पृष्ठ अधिक सघर्ष मे आते है इसलिये वहा यह ध्वनि अधिक स्पष्ट सुनाई पडती है। इसी कारण से इस रोग को पार्श्वशूल भी कहते हैं। यह ध्वनि स्टेथेस्कोप के चैस्टपीस के ठीक नीचे ही उत्पन्न होती हुई प्रतीत होती है।

**हृदय परीक्षा** (Examination of the Heart)

**प्रश्न**

पहले कभी सन्धिक ज्वर (Rheumatic Fever) तो नही हुआ। बालक मे हृदय रोग हो तो पूछना चाहिए कि उसे पहले Tonsillitis तो नही हुआ।

श्वास कठिनता का लक्षण हो तो वह कब होता है, चलने-फिरने से होता है या पड़े-पडे भी होता है। (हृदय रोग जनित श्वासकाठिन्य श्रम से होता है या ऊपर चढने से होता है, रोग अधिक हो तो Orthopnoea या सीधा बैठकर या आगे झुककर श्वास लेना होता है) रात को कभी इसका दौरा तो नही होता अर्थात् Cardiac Asthma तो नही होता जो रक्तभार जनित हृदय रोग या वाम हृदयातिवृद्धि मे होता है। सीधे पड़े नीद आ जाती है या ऊचे तकिये लगाकर ही नीद आती है। सोते समय Cheyne Stockes Breathing तो नही होता (यह Arteriosclerosis तथा उसके कारण वाम हृदय की निर्बलता का सूचक है)।

छाती मे दर्द उठता है तो कहा पर और किधर तक जाता है। श्रम से होता है या पड़े-पड़े भी होता है। भोजन बाद या आवेश के कारण या सर्दी के लगने से तो नही होता (Angina क्षणभर, Thrombosis का दर्द घण्टो तक रहता है)

हृदयकम्प होता है तो किस बात से होता है और कितनी देर रहता है। (हृदयकम्प बहुधा वातिकनैर्बल्य Cardiac Neurosis या Instable N. System या शीघ्र घबराहट होने के कारण होता और थोडी देर ही रहता है। हृदयशूल के रोग या श्वास काठिन्य रोग के लक्षणो मे गौण रूप मे भी हृत्कम्प का लक्षण होता है।

हृदय-निर्बलता मे पीछे की ओर रक्त के रुक जाने से खासी तो नही उठती या पैर तो नही भारी हो जाते अथवा अग्नि तो मन्द नही हो जाती। (दक्षिण हृदय निर्बल हो जाने से रक्त को आगे फुपफुस मे भली प्रकार नही फेकता तो पहले शिराओ और फिर सूक्ष्म सिराओ Capillaries— मे रक्तभार बढ जाता है तो उसमे से अधिक द्रव भाग बाहर निकलने लगता है। इसके अधिक निकलने पर पाद श्वयथु हो जाता है। फुपफुस की सूक्ष्म सिराओ मे से द्रव के Alveoli या वायु कोष्ठको मे अधिक भर जाने से फुपफुस श्वयथु

(Pulmonary Oedema) होकर खासी होती है। वाम हृदयनैर्बल्य के कारण यह पिछला लक्षण पहले प्रारम्भ होता है)।

**दर्शन तथा स्पर्शन परीक्षा**

हृदय रोगी बिस्तर पर बैठा हुआ आगे झुककर कठिनता से श्वास ले रहा होता है। हृदय मे शूल हो तो रोगी के चेहरे पर भय का चिन्ह होता है।

रोगी के दाई ओर बैठकर अपने हाथ का पौचा हृदय प्रदेश पर रखकर हृदय के स्पन्दन को अनुभव करना चाहिए। साधारणत· हृदय स्पदन प्रदेश (Apex Beat) बाई ओर पाचवे पर्शुका मध्य (Inter Space) मे मध्य रेखा से ३ या ३½ इच हटकर या Mid Clavıcular Line से आधा इच अन्दर की ओर होता है। जब हृदय स्पदन प्रदेश पसली के पीछे होता है तो वह नजर नही आता।

यदि स्पदन प्रबलता से हो रहा हो और कुछ नीचे खिसका हुआ हो तो वाम कोष्ठक मे अतिवृद्धि का अनुमान करना चाहिए। शरीर मे रक्तभार के बढ जाने या Aoıtic Regurgıtatıon से ऐसा होता है। गल ग्रन्थि प्राबल्य Hyperthyroıdısm मे भी यह कुछ प्रबल होता है। स्पन्दन अधिक निर्बल हो तो हृदय मे क्षीणता या शोथ (Myocardıal Degeneration due to Coronary Arterıoscleıosis या Myocardıtıs due to Toxaemıa) का सन्देह करना चाहिए। इनमे से पहली अवस्था मे दाए-बाए Ventricles मे Dılatation के कारण हृदय कुछ बाहर की ओर खिसक जाता है। Epıgastrium मे स्पन्दन दिखाई पडे तो हृदय के दाए कोष्ठक मे अतिवृद्धि का अनुमान करना चाहिए। ग्रीवा मे दोनो ओर Jugular Veins मे स्पन्दन दीखता हो तो हृदय-नैर्बल्य (C C Faılure) का अनुमान करना चाहिए।

**टकोर (Percussion) परीक्षा**

हृदय के किनारे फेफड़ो से ढके होते हैं। अत उसकी सीमा का पता प्रबल टकोर से लगाना चाहिए। बाई सीमा का पता लगाने के लिए दूसरी-तीसरी-चौथी Inter Space मे बाहर से अन्दर की ओर टकोरते आए जहा टकोर मन्द हो जाए वहा हृदय की सीमा आरम्भ हुई समझनी चाहिए। तीसरी Inter Space मे यह सीमा Parasternal Lıne पर होती हैं। इस बिन्दु को हृदय के निचले शिखर (Apex) से मिला दे तो बाई सीमा बन जाती है जो Nipple lıne के कुछ अन्दर होती तथा वाम कोष्ठक से बनी हुई है। ऊपर

की सीमा के जानने के लिये दूसरी Interspace में Anterior Axillary Line से अन्दर की ओर टकोरते आएं तो आवाज ऊंची ही रहती है। फिर इसी प्रकार तीसरी Inter Space मे टकोरते आए तो जहा पर आवाज कम हो जाती है उसे ऊपर की सीमा समझना चाहिए। दाहिनी सीमा का पता लगाने के लिए यकृत् की सीमा से ऊपर के Inter Spaces मे निचली अगुली को छाती की हड्डी (Sternum) के समानान्तर रखते हुए बाहर से अन्दर की ओर टकोरते आए। साधारणत चौथी पसली पर यह सीमा छाती की हड्डी (Sternum) के Lateral Border से कुछ ही बाहर होती है। तीसरी पसली पर इस सीमा का सबसे ऊपर का सिरा Parasternal Line पर होता है। बाईं और दाईं सीमाओ के ऊपर के सिरो को मिला देने से ऊपर की सीमा आ जाती है।

अब यदि हृदय बाई ओर और नीचे की ओर कुछ बढा हुआ पाया जाए तो वाम हृदय मे अतिवृद्धि (Hypertrophy) का अनुमान करना चाहिए। यदि दाईं ओर, बाईं ओर और नीचे की ओर तीनों ओर हृदय बढा हुआ हो तो सारे हृदय को बढ़ा हुआ समझना चाहिए।

**श्रवण (Auscultation) परीक्षा**

हृदय के निचले शिखर (Apex) पर Mitral Valve की आवाज सुनी जाती है। इसलिए इस प्रदेश को वाम कपाटी क्षेत्र (Mitral Area) कहते है। Aortic Valve की आवाज जो बडी आयु मे अधिक स्पष्ट होती है दूसरी दाहिनी पसली या दूसरे पर्शुका मध्य के अन्दर के सिरे पर सुनी जाती है। इसे Aortic Area महाधमनी कपाटी क्षेत्र कहते है। Pulmonary Valve की आवाज जो छोटी आयु मे अधिक स्पष्ट होती है दूसरे या तीसरे बाए Inter Space के अन्दर के सिरे पर सुनी जाती है। इसलिए उसे Pulmonary Area फुफ्फुस-धमनी-कपाटी-क्षेत्र कहते है। Tricuspid Valve की आवाज उरोस्थि के निचले सिरे पर सुनी जाती है। इस प्रदेश को Tricuspid Area कहते हैं। हमें इसी क्रम से इन प्रदेशो पर हृदय की आवाज को सुनना चाहिए। प्रत्येक प्रदेश पर हृदय के दोनों शब्द सुनाई पडते है। प्रथम शब्द तो Mitral और Tricuspid Valves के बन्द होने और दोनो Ventricles (क्षेपक कोष्ठो) मे सकोच के कारण होता है। यह शब्द Mitral तथा Tricuspid क्षेत्रो पर स्पष्ट सुनाई पड़ता है। हृदय का दूसरा शब्द जो प्रथम शब्द से कुछ छोटा और तेज होता है Aortic तथा Pulmonary Valves

के बन्द होने से उत्पन्न होता है तथा शरीर और फेफड़ो की धमनियो के अन्दर विद्यमान दबाव (Pressure) के कारण होता है । यह शब्द Aortic तथा Pulmonary क्षेत्रों पर विशेष स्पष्टता से सुनता है । सुनते समय इस बात का ध्यान देना चाहिए कि प्रथम शब्द की ऊचाई और लम्बाई कैसी है।

प्रथम शब्द की ऊचाई बढ जाती है जब Thyrotoxicosis हो या नाड़ियो और हृदय की निर्बलता के कारण कम्प हो अर्थात् Neuro circulatory Asthenia के कारण Tachycardia हो अथवा Mitral Stenosis के कारण वाम हृदय मे अतिवृद्धि हो। इसी प्रकार रक्तभार के बढ़ने से वाम हृदय बढ़ा हुआ हो तो भी श्रम करने पर प्रथम शब्द लम्बा और ऊचा सुनाई पडता है। हृदय के विक्षोभशील होने पर भी प्रथम शब्द प्रबल हो जाता है।

प्रथम शब्द की ऊचाई और लम्बाई कम हो अर्थात् Ventricles का संकोच निर्बल हो तो हृदय के मास मे क्षीणता (Degeneration) का अनुमान करना चाहिए। किसी कारण से Carditis या Myocardial Toxaemia हो तो भी प्रथम शब्द निर्बल हो जाता है। Vasomotor Failure हो या Shock हो या रक्तभार गिर गया हो या Emphysema के कारण हृदय दब गया हो तो भी प्रथम शब्द निर्बल हो जाता है। हृदय मास मे Infarction हो तो भी यह शब्द मन्द होता है ।

द्वितीय शब्द Aortic क्षेत्र पर ऊंचा सुनाई पड़े तो शरीर मे रक्तभार वृद्धि अर्थात् Arterio sclerosis तथा चिरस्थायी वृक्क रोग का अनुमान करना चाहिए । यदि द्वितीय शब्द Pulmonary क्षेत्र पर ऊचा हो तो फेफड़ों में रक्तभार की अधिकता अर्थात् वाम हृदय की निर्बलता (Left Heart Failure) Mitral Stenosis, Mitral Regurgitation, Pneumonia, Emphysema, Fibroid Phthisis, Pulmonary Atheroma का सन्देह करना चाहिए ।

द्वितीय शब्द Aortic क्षेत्र पर निर्बल होता है जब शरीर मे रक्तभार घटा हुआ होता है या जब Aortic Stenosis होता है या जब रक्तवाहिनियों की सहज सकोच शक्ति घट जाती (Peripheral Failure होता) है। Pulmonary क्षेत्र पर इस शब्द की मन्दता दक्षिण हृदय की निर्बलता का सूचक होती है।

**फूत्कार (Murmur)**

यदि फूत्कार या Murmur प्रथम शब्द के साथ सम्बन्धित हो या द्वितीय शब्द से पहले-पहले सुनाई पड़े तो उसे Systolic Murmur कहते हैं । यदि

द्वितीय शब्द के साथ सम्बन्धित हो या प्रथम शब्द से पहले-पहले सुनाई पडे तो उसे Diastolic Murmur कहते है।

तीव्र ज्वरो मे या Rheumatic Fever मे Toxaemia के कारण बाए Ventricle के शिथिल हो जाने से प्रथम शब्द के स्थान पर सुनाई पडने वाली मृदु फूत्कार को जो किसी दिशा की ओर न जाता हो Myocardial Murmur कहते है। ज्वरो मे Mitral छिद्र के निर्बल एव शिथिल होकर चौडा हो जाने से हृदय सकोच के समय कुछ रक्त के वापिस हो जाने से यह फूत्कार उत्पन्न होता है। ज्वर के बाद वाम हृदय मास के स्वस्थ हो जाने पर यह फूत्कार ठीक हो जाता है।

Organic Murmur

(क) Mitral Area पर सुनाई पडने वाला सकोचकालिक फूत्कार या Systolic Murmur .—इस क्षेत्र पर सकोच के समय बाए क्षेपक से दाए ग्राहक मे कुछ रक्त के लौटने से प्रथम शब्द के स्थान पर ऐसा मृदु फूत्कार सुनाई पडे जो कक्ष की ओर जाता हो और क्रमशः क्षीयमाण (Diminuendo) हो तो Mitral Regurgitation का सन्देह करना चाहिए। रोगी को लिटाकर सुनने से यह स्पष्ट सुनाई पड़ता है।

(ख) Mitral Area पर Diastolic Murmur —Mitral क्षेत्र पर ही प्रथम शब्द से पहले (Presystolic Murmur) Apex के कुछ अन्दर की ओर चतुर्थ या तृतीय पर्शुका मध्य मे वक्षोस्थि के पास एक कर्कश (Harsh) फूत्कार सुनाई पड़े जो तग हुई कपाटिका मे ग्राहक कोष्ठ मे से आते रक्त के द्वारा उत्पन्न कम्पन से होता है तथा जो किसी दिशा विशेष मे न जाता हो तो Mitral Stenosis का सन्देह करना चाहिए। यह क्रमश वर्धमान (Crescendo) किस्म का होता है। यह अवरोध जनित (Obstructive) फूत्कार कर्कश हुआ करता है। व्यायाम के बाद बाए पार्श्व पर लेटने पर यह फूत्कार अधिक स्पष्ट सुनाई पड़ता है। हो सकता है कि इस क्षेत्र पर Regurgitation तथा Stenosis दोनो के लक्षण हो।

**Aortic Area पर सुनाई पड़ने वाला फूत्कार**

(क) Systolic Murmur :—Aortic प्रदेश पर अर्थात् दाई दूसरी

पसली के या Inter Space मे अन्दर के सिरे पर एक विस्तृत प्रदेश पर प्रथम शब्द के साथ एक कर्कश क्रमशः वर्धमान (Crescendo) फूत्कार सुनाई पडे जो ग्रीवा मे दोनो ओर Carotid Artery के साथ ऊपर जाता हो तो Aortic Stenosis का सन्देह करना चाहिये। स्पष्ट है इस क्षेत्र पर द्वितीय शब्द मद्धम सुनाई पडता है। (यह अवरोध आमवातिक Rheumatic हो सकता या बडी आयु मे इस कपाटी की पखुडियो मे Atheroma या Calcification के कारण हो सकता है)।

(ख) Diastolic Murmur—Aortic प्रदेश पर द्वितीय शब्द के साथ मृदु फूत्कार सुनाई पडे जो उरोस्थि के बाएं किनारे के साथ-साथ नीचे Apex की ओर जाता हो तो इसे Aortic Regurgitation समझना चाहिये। (यह फूत्कार फिरग जनित महाधमनी रोग या Syphilitic Aortitis मे जब Aorta शिथिल हुआ-हुआ या फैला हुआ होता है या Arteriosclerosis का रोग शरीर मे होता है और Aortic Valves मे Sclerosis होता है तब होता है। इसमे सकोचकालिक भार ऊचा, विश्रामकालिक भार नीचा होता, श्रम करने पर श्वासकृच्छ्रता हो जाती है)।

Pulmonary Area पर भी Systole के स्थान पर कभी-कभी फूत्कार सुनाई पडती है। परन्तु वह प्राय Functional Murmur ही होती है अर्थात् Pulmonary Artery के फैल जाने तथा उसमे रक्त के बहाव के बढ जाने से होती है। यह पाण्डु रोग या Thyrotoxicosis का सूचक होती है।

**वाम हृदयनैर्बल्य (Left Heart Failure) की परीक्षा :**

हृदय पोषक धमनियो के रुग्ण होने या रक्तभार वृद्धि के उपद्रव रूप मे रात को लेटे-लेटे Pulmonary Veins मे रक्त भर जाने से फुफ्फुस मे श्वयथु (Pulmonary Oedema) हो जाता है, वाम हृदय फेल होने लगता है। उस समय दर्शन के द्वारा श्वास मे कुछ तीव्रता एव कृच्छ्रता दीखती है। (Cardiac Asthma)। चेहरे पर चिन्ता का भाव दीखता है। छाती कुछ कम हिलती है। Apex Beat निर्बल होती (Tic-tac Rhythm) और हृदय के कुछ शिथिल और बड़े हो जाने के कारण नीचे और बाहर की ओर खिसकी होती है।

**स्पर्शन परीक्षा :**

Vocal fremitus (वाचिक कम्पन) घटा हुआ होता है। हृदय गति और नाड़ी गति तीव्र होती है। नाड़ी का आकार (Volume) तथा तनाव (Tension) और सामान्य रक्तभार (B P.) ये सब घटे हुए होते है।

**टकोर परीक्षा :**

टकोर की आवाज की ऊचाई घटी हुई होती है।

**श्रवण परीक्षा :**

हृदय का प्रथम शब्द निर्बल और छोटा सुनाई पड़ता है। Pulmonary क्षेत्र मे द्वितीय शब्द ऊचा होता है क्योकि फुफ्फुसो मे रक्त अधिक होता है। Aortic क्षेत्र पर द्वितीय शब्द, शरीर के रक्तभार पर निर्भर है। छाती का Vesicular Sound घटा हुआ होता है। फेफडो के तलो पर Oedema के कारण Rales की ध्वनि सुनाई पड़ती है।

**दक्षिण हृदयनैर्बल्य** (Right Heart Failure) **की परीक्षा :**

चिरस्थायी फुफ्फुस रोगों या Pulmonary Embolism के कारण दक्षिण हृदय निर्बल होता है।

**दर्शन, स्पर्शन द्वारा परीक्षा :**

गिट्टे भारी दिखाई पडते है। वृक्को को Oxygen कम मिलने से मूत्र कम बनता है (Oliguria) और वह गहरे रग का होता है। उसमे Albumin भी होता है। यकृत् मे रक्त के अधिक मात्रा मे रुक जाने से वह आकार मे बड़ा हो जाता है, उस पर वैसे भी दर्द रहता है तथापि दबाने से दर्द अधिक होता है। Portal Vein की रक्तवाहिनियो मे रक्त के भर जाने से जलोदर भी हो जाता है। क्षुधा कम होती है और अरुचि, अफारा तथा मलबन्ध रहते हैं। चेहरे पर नीलापन (Cyanosis) रहता है। शिर मे रक्त के रुकने से शिर दर्द, निद्रानाश, अरति या बेचैनी के लक्षण रहते हैं। Apex Beat, Mid-Clavicular Line से बाहर की तरफ खिसका होता है और निर्बल होता है। नाडी तीव्र, निर्बल होती, रक्तभार घटा हुआ होता, शिराओ (Veins) मे रक्त अधिक भरा होता है। Jugular Veins भरी हुई दीखती है। Tricuspid Regurgitation के कारण उनमे Systole के समय उठती हुई Pulsation दिखाई पड़ती है।

**श्रवण परीक्षा :**

हृदय का प्रथम शब्द दूसरे शब्द जैसा ही छोटा हो जाता है। Pulmonary क्षेत्र पर दूसरा शब्द ऊचा सुनाई पडता है।

**व्यायाम क्षमता** Exercise Tolerance :

श्वासकृच्छ्रता का हो जाना हृदय मास की क्षीणता का प्रधान लक्षण है जितने थोडे श्रम से श्वास चढ़ जाए उतना ही अधिक हृदय मास की क्षीणता का अनुमान करना चाहिये।

यदि व्यक्ति एक-एक टाग पर २० बार कूद लगा ले जो कुछ एक इच ऊची हो तो उस व्यायाम के समाप्त करते ही श्वास परीक्षा करने पर उसमे कृच्छ्रता नही होनी चाहिये तथा उसकी नाडी परीक्षा करने पर उसमे १०-२० की वृद्धि ही होनी चाहिये और यह वृद्धि भी आराम करने पर २ मिनट मे जाती रहनी चाहिये। ऐसा न हो और वृद्धि चिर काल जारी रहे तो हृदय को रुग्ण जानना चाहिये। इसी प्रकार खडे होकर जमीन पर पडे १०-२० पौण्ड के वजन को दो सेकण्ड मे हाथो से सिर के ऊपर तक ३०-५० बार उठाने पर श्वास न चढे तो हृदय को स्वस्थ समझना चाहिये।

**नाड़ी परीक्षा**

(क) नाड़ी देखने के लिये रोगी की Radial Artery पर अपने दाहिने हाथ की तीनो अगुलियां रखनी चाहिये। पहले तो नाडी गति (Rate) प्रति मिनट देखनी चाहिये। साधारणत. १ वर्ष की आयु तक यह १२० होती है। ३ वर्ष की आयु तक १०० होती है। बाल्यावस्था मे ९० के लगभग फिर ७२ के लगभग रहती है। ६० वर्ष की आयु के बाद कुछ बढ जाती है और ८० के लगभग होती है।

नाडी गति बढ जाती है (१) जब शरीर मे पक्ति कर्म या पित्त कर्म (Metabolism) बढा हुआ हो जैसे क्षय रोग में, ज्वरों मे, Thyrotoxicosis मे। ज्वर भी प्रायः तभी होता है जब शरीर मे कही पूय हो। इस प्रकार ज्वरो मे जब तापमान एक डिग्री बढता है तो नाडी सख्या १० बढ़ जाती है। (२) ज्वर न हो और नाडी गति बढी हुई हो तो Toxaemia या Uraemia या कैन्सर का अर्थात् Toxic myocarditis का सन्देह करना चाहिये। नाडी जितनी तीव्र हो उतना ही Toxaemia अधिक जानना चाहिये।

(३) हृदय मांस रुग्ण हो या पाण्डुता हो, रक्तस्राव हुआ हो तो भी नाडी गति बढ जाती है। जितना ही प्रति स्पन्दन मे रक्त आगे कम जाता है उतना ही गति बढ जाती है। (४) वायु रोगो अर्थात् Neuro-circulatory asthenia (Effort Syndrome) हिस्टीरिया, चिन्ता रोग (Neurasthenia) मे भी नाडी गति बढ जाती है। Sympathetic नाड़ी मण्डल की उत्तेजना से भी बढ जाती है। (५) Exogenous Toxaemia या काफी, चाय, मद्य, तम्बाकू, बैलाडोना, Thyroid, Adrenaline आदि के प्रयोग से भी नाडी गति बढ जाती है।

नाडी गति घट जाती है (१) कुछ एक विषो के शरीर मे फैल जाने से जैसे कामला (Jaundice) जीर्ण वृक्क रोग (Uraemia) Myxoedema, मधुमेह (Diabetes Mellitus) की विषो से। (२) हृदय मे फैट के बढ जाने से या हृदय मास क्षीण हो जाने अर्थात् Senile Heart के कारण; (३) मूर्च्छा अर्थात् Vasovagal Attack से (४) शरीर मे धातु पक्ति कर्म के कम हो जाने (Low Metabolism) से जैसे अधिक सर्दी लग जाने पर या अधिक निर्बल हो जाने पर या Hypothyroidism-गल ग्रन्थि माद्य-मे। (५) Intracranial Pressure के बढ़ जाने से (Meningitis, मस्तिष्क रक्तस्राव, अर्बुद)।

(ख) नाड़ी का प्रसार (Volume) देखना चाहिये। अर्थात् नाडी बड़ी है या छोटी है या उसकी लम्बाई चौड़ाई कैसी है यह देखना चाहिये। स्वस्थावस्था मे नाड़ी का प्रसार या आकार मध्यम दर्जे का होता है। न वह अधिक बड़ी होती है और न अधिक छोटी होती है। हृदय के प्रत्येक स्पन्दन मे जितना रक्त शरीर मे जाता है उतने प्रसार या आकार की नाडी होती है। प्रत्येक स्पन्दन में रक्त शरीर मे अधिक जाए तो नाडी बडी होती है कम जाए तो नाड़ी छोटी होती है। परिश्रम करते समय तथा ज्वर के समय जब शरीर को रक्त की ज्यादा जरूरत होती है तो प्रत्येक स्पन्दन मे रक्त अधिक जाता है जिससे नाड़ी का उठाव और उसका टिकाव दोनो ज्यादा होते है (Bounding Pulse) जब धमनिया मृदु होती है जैसे प्रारम्भिक आयु मे और हृदय का स्पन्दन तीव्र होता है तो स्पष्ट है कि नाड़ी का Volume अधिक होता है। इसी प्रकार

यदि वाम हृदय आकार मे बढा हुआ है तब भी नाड़ी का Volume बढा हुआ होता है परन्तु ऐसा बडी आयु मे होता है और उस समय धमनिया मृदु न रहकर कठोर हो जाती हैं, इसलिये उस अवस्था मे नाड़ी का Volume तो बढा हुआ होता है किन्तु नाडी का स्पर्श कठोर होता है। (नाडी अधिक कठोर हो तो स्पष्ट है ऐसी अवस्था मे मस्तिष्क मे या नाक से उसके फट जाने से रक्त-स्राव हो सकता है) Aortic Regurgitation मे भी वाम हृदय के बड़े होने से Volume बढा होता है। Thyrotoxicosis तथा Cor pulmonale मे भी ऐसा होता है। इसके विपरीत जब हृदय के प्रत्येक स्पन्दन मे आगे रक्त कम जाता है जैसे Mitral Stenosis मे या Shock मे या हृदयनैर्बल्य (C C Failure) मे होता है तब Volume कम हो जाती है।

(ग) नाडी परीक्षा मे तीसरी बात नाडी की मृदुता या कठोरता देखी जाती है। युवावस्था तक नाडी मृदु होती है और अनुभव भी नही होती परन्तु बडी आयु मे कुछ तो स्वभावत कुछ मानसिक तनाव के अधिक रहने के कारण उसके कठोर हो जाने से वह संकोच तथा विश्राम दोनो समयो मे स्पष्ट अनुभव होती है। यदि धमनी-काठिन्य (Arteriosclerosis) हो तो नाडी बटी हुई रस्सी की तरह अनुभव होती है। धमनियो के कठोर हो जाने से अर्थात् अपने सामने रुकावट के बढ जाने से Ventricles को अधिक कार्य करना पडता है जिससे वे बडे हो जाते है। नाडी की कठोरता को देखकर उसमे हर समय विद्यमान दबाव (Tension) का पता लगता है। इसे ही हम Diastolic Pressure कहते है। हृदय के प्रत्येक स्पन्दन से नाडी मे जो दबाव और बढ जाता है उसे हम सकोचकालिक नाडी भार कहते है। अब जितने दबाव से नाड़ी का धमन बन्द हो जाता है उसे हम नाडी बल या दबाव (Pulse pressure या Force) कहते हैं। बड़ी आयु मे ये दोनों (Tension या काठिन्य तथा Pulse Pressure या नाडी बल) बढ जाते है।

(घ) नाडी देखते समय नाडी की गति सम है या विषम है यह भी देखा जाता है साधारणतः सब नाडियो का उठाव एक जितना होता है और उनके बीच के अन्तर भी एक जितते होते हैं। जब नाड़ियो

के उठाव भी भिन्न-भिन्न आकार के हों और उनके अन्तर भी भिन्न-भिन्न विस्तार के हो तो Auricular Fibrillation का सन्देह करना चाहिये। जब कोई नाडी बीच मे लुप्त हुई-हुई दिखाई पडे तो Heart Block का सन्देह करना चाहिये। जब कोई-कोई Beat उचित समय से पहले ही होती प्रतीत हो तो Premature Systole का सन्देह करे। यदि नाडियाँ छोटी-छोटी और शीघ्र-गामी हो तो हृदयकम्प (Tachycardia) का सन्देह करे।

Dicrotic Pulse· (सर्प गति नाड़ी)

साधारणत. वामक्षेपक के सकोच के कारण नाड़ी पहले उठती है (Tidal Wave) और फिर उसके शिथिल होने से गिरती है परन्तु गिरने से ठीक पहले उसमे फिर एक छोटा-सा उठाव हुआ करता है जो Aortic Valves के बन्द होने से धमनियो मे, रक्त के अन्दर, पीछे की ओर एक लहर के उठने से उत्पन्न होता है। इसे Dicrotic Wave या Twice Beating नाडी कहते है। साधारणत. तो यह छोटा उठाव हमारी अगुली को विशेष प्रतीत नही होता परन्तु जब निर्बलता के कारण से मन्थर ज्वर आदि मे धमनिया अति मृदु हुई-हुई हो, उनमे हर समय रहने वाला दबाव (Tension) बहुत गिरा हुआ हो, दूसरे शब्दो मे Peripheral Resistance बहुत कम हो और दूसरी ओर ज्वर के कारण हृदय का स्पन्दन प्रबल हो तो रक्त के अन्दर पीछे की तरफ उठने वाली यह लहर (Dicrotic Wave) अधिक स्पष्ट हो जाती है। इससे लेकर अगली नाडी के आरम्भ होने तक के समय को Diastolic Period कहते है। जब हृदय से रक्त आगे कम जाता है जैसे उसकी निर्बलता मे, तब Tidal Wave छोटी होती है।

Water Hammer Pulse जब नाडी का उठाव तो अधिक हो परन्तु उसमे स्थिरता न हो वह सहसा ही गिर जाए तो इसे Water Hammer Pulse या Collapsing Pulse कहते है। यह Hyperthyroidism या Aortic Regurgitation का सूचक होती है (जब वामक्षेपक बडा होता है तो रक्त अधिक मात्रा मे आगे जाता है)। जब नाडी उठती भी मन्दता से है, गिरती भी मन्दता से है तब इसे Anacrotic Pulse कहते है। स्पष्ट है Mitral Stenosis मे ऐसी नाड़ी होती है। निर्बल नाडी (Thready Pulse).—नाडी गति तीव्र हो उठाव छोटा हो तो इसे Thready कहते है। हृदय मास के रोग में तथा प्रान्तीय रक्तसचार Peripheral Circulation के निर्बल होने पर

(Syncope में) ऐसी नाडी होती है। रक्तभार (Blood Pressure) परीक्षा —Manometer को अपने सामने रखकर उसके Armlet को उर्ध्व बाहु पर लपेट देना चाहिये। फिर पम्प के Valve को बन्द करके Armlet मे हवा भरते जाए जिससे मेनोमीटर का पारा लगभग दो सौ के अक तक पहुच जाए। फिर स्टेथस्कोप के चेस्ट पीस को कोहनी के कुछ ऊपर Brachial Artery पर रखकर Valve को थोडा खोलकर हवा को Armlet मे से निकलने दें। इससे पारा नीचे गिरना शुरू हो जायगा। जिस अक पर हमे टिक-टिक की ऐसी आवाज सुनाई पडने लगे उसे नोट कर ले। यह Systolic Pressure है। इसके बाद जब तक पारा गिरता जाए टिक-टिक की आवाज सुनते रहें। जिस अंक पर यह आवाज बन्द हो जाए उसे भी नोट कर ले इसे Diastolic Pressure कहते है। प्राय बिस्तरे से उठने पर जो रक्तभार होता है वह वास्तविक (Basal B P.) होता है।

स्वस्थ व्यक्ति मे Systolic Pressure १०० से १४० तक होता है जो श्रम या क्रोध से स्वल्प काल के लिये बढता है और Diastolic Pressure ६० से ९० तक M M of Mercury होता है। इन दोनो के बीच मे जो अन्तर है उतने को नाड़ी का दबाव (Pulse Pressure) समझना चाहिये। साधारणतः यह ४०-५० M M of Mercury के लगभग होता है।

यदि Systolic Pressure १५० से ऊपर ही रहे और Diastolic १०० से ऊपर रहे तो इसे Hypertension कहते हैं और जीर्ण वृक्क रोग (C Nephritis, Pyelonephritis) धमनीकाठिन्य तथा वामक्षेपक मे अति वृद्धि (Hypertrophy) का सन्देह करना चाहिये। Pregnancy Toxaemia से भी ऐसा हो सकता है। Diabetes या मानसिक आवेश से भी रक्तभार बढ जाता है। भ्रमण और व्यायाम के न करने और अधिक आहार लेते रहते से भी ऐसा हो जाता है। Vasoconstriction से यह बढता, Vasodilatation से यह घटता है। छोटी आयु मे रक्तभार वृद्धि का रोग वृक्को मे जीवाणु सक्रमण (Infection) के कारण होता है। Diastolic भार १३० के लगभग या ऊपर हो जाए तो चिन्ताजनक समझना चाहिये। Systolic ९० से नीचे आ जाए तो वह भी चिन्ताजनक है। दूसरे शब्दो मे Diastolic भार की वृद्धि अधिक चिन्तनीय होती है। इसी प्रकार Systolic भार की अधिक न्यूनता हो जाए वह भी चिन्ताजनक होती है।

रक्तभार घटा हुआ हो तो कई व्यक्तियो में यह स्वाभाविक होता है। किसी भाग से अधिक रक्त निकल जाने, बहुत दस्तों के लग जाने और

Peripheral Circulatory Failure अर्थात् Shock (धक्के) के लगने पर या धूप के लग जाने (Heat Exhaustion) या मूर्छा (Vasovagal Syncope) मे भी रक्तभार गिर जाता है। Left Ventricle के मास के निर्बल हो जाने से जैसे Coronary Thrombosis से या तीव्र ज्वरो मे Toxic Myocarditis से भी रक्तभार गिर जाता है। शरीर के पोषण की कमी जैसे Senile Arteriosclerosis से भी रक्तभार कम रहता है।

## मूत्र सम्बन्धी परीक्षा

**प्रश्न**

यदि वृक्क रोग (Nephritis) का सन्देह हो तो पूछे कि पहले Tonsillitis तो नही हुआ तथा प्रात काल आखो पर भारीपन तो नही आ जाता। देखें कि चेहरे पर पाण्डुता तो नही, कटि प्रदेश (Lumber Region) पर दर्द तो नही होता या वहा से दर्द उठकर अण्डकोष की तरफ तो नही जाता।

रोगी बडी आयु का हो और जीर्ण वृक्क रोग का सन्देह हो तो पूछे कि सिर मे दर्द तो नही होता। कभी उल्टी तो नही आ जाती, या हिचकी तो नही आती या दृष्टि धुन्धली तो नही होती जाती। दिन मे पडते ही निद्रा तो नही आ जाती या रात्रि मे जल्दी-जल्दी निद्रा तो नही टूट जाती। रक्तभार देखना चाहिये। हृदय मे विशेषत वाम हृदय मे वृद्धि तो नही। मूत्र दिन-रात का मिलकर अधिक तो नही आता। अधिक प्यास तो नही लगती। अधिक मुत्र आता हो तो रात मे या दिन मे कब अधिक आता है। (अधिक आता हो तो मधुमेह, जीर्ण वृक्क रोग, धमनीकाठिन्य रोग का भेद करना चाहिये)। कम आता हो तो तीव्र वृक्क शोथ (Nephritis) तथा हृदयनैर्बल्य मे भेद करे। दर्द होता हो तो मूत्र आने से पहले होता है (मूत्र मार्ग Urethra मे रोग हो तो होता है। प्रोस्टेट वृद्धि मे मूत्र देर से आरम्भ होता है, वेग मन्द होता है। रात को बार-बार आता है) या मूत्र आते समय होता है (Prostatitis या Cystitis) या अन्त मे होता है (Bladder Stone)।

मुहुर्मुहु मूत्र (Frequency) तो नही आता (Pyelitis—मूत्र मे पूय भाव- हो तो बार-बार आता है या बडी आयु मे Prostate वृद्धि हो तो रात को बार बार मूत्र आता है) मूत्रस्वातन्त्र्य (Incontinence) तो नही अर्थात् अनिच्छा से तो मूत्र नही निकल जाता। मूत्र द्वार (Sphincter) पर नाडी नियन्त्रण की निर्बलता का सूचक यह लक्षण है अर्थात् Parasympathetic नाड़ी सूत्रो की

उत्तेजना से ऐसा होता है या Pyramidal सूत्रों के रुग्ण हो जाने के कारण मूत्राशय के केन्द्र (Bladder Centre) पर (जो सुषुम्ना काण्ड के S–3 प्रवेश मे विद्यमान है) हमारे मस्तिष्क नियत्रण के शिथिल हो जाने से यह शिकायत हो सकती है।

**मूत्र**

साधारणत. दिन रात मे मूत्र १½ सेर या १५०० सी०सी० के लगभग आता है। इसका बडा भाग दिन (८ से १० बजे रात तक) मे आता है कुल का ⅕ भाग ही रात (१० से ८ बजे प्रात तक) को आता है। उसका रग फीका, पीला-सा होता है। वह पारदर्शक और लगभग निर्गन्ध होता है। रग अधिक फीका हो तो मधुमेह का या बडी आयु हो तो जीर्ण वृक्क रोग का सन्देह करना चाहिये। Bile Pigment के कारण अधिक पीला हो तो कामला का, रग अधिक गहरा हो तो ज्वर का या हृदय की निर्बलता (Failure) का सन्देह करना चाहिये। Haemolytic Anaemia और यकृत् की निर्बलता मे यह बढ जाता है। पीलापन Urobilinogen के कराण होता है। मूत्र की Specific Gravity १·०१५ से १·०२५ तक होती है। दिन के मूत्र की १·०१८, रात के मूत्र की १·०२६ होती है। उसका यह भार उसके अन्दर विद्यमान Urea और Chlorides के ऊपर निर्भर है। Specific Gravity इतनी हो तो समझना चाहिये वृक्क मलो को निकाल रहे है। अधिक भोजन पान करने से और शीतकाल मे भी मूत्र की मात्रा कुछ बढ जाती है। जीर्ण वृक्क रोग मे मूत्र की Specific Gravity घट जाती है, तीव्र वृक्क रोग मे बढ जाती है। मूत्र मे विद्यमान Acid Sodium Phosphate के कारण वह अम्लीय या Acidic होता है। Protein भोजन अधिक किया जाए तो उनसे Sulphuric तथा Phosphoric Acid की उत्पत्ति के कारण उसकी Acidity बढती है। सब्जियो और फलो का अधिक सेवन किया जाए तो उनके क्षारीय होने से उसकी Acidity घटती है। मूत्र अधिक अम्लीय हो तो मधुमेह, रक्तम्लता (Acidosis) या जीर्ण वृक्क रोग का सन्देह करना चाहिये। •

जब गुर्दे अपना काम भली प्रकार नही करते, एव उनका बल घट जाता है तो जीर्ण वृक्क रोग मे, मूत्र रात को अधिक आने लगता है (Nocturia) जो फीके रग का होता है और उसकी Specific Gravity घटी हुई होती है।

मधुमेह मे (भोजन बाद के ३ घटे का मूत्र लेना चाहिए) मूत्र की मात्रा अधिक होती है और उसकी Specific Gravity बढी हुई होती है। Acute

Nephritis मे तथा हृदयदौर्बल्य (Heart Failure) मे मूत्र की मात्रा कम हो जाती है, क्योकि Urea, Chlorides आदि की निकासी कम हो जाती है।

मूत्र का रग गहरा हरा हो तो उसकी Acidity बढी हुई समझनी चाहिए, रग भूरा पीला है तो Bile (पित्त) की अधिकता समझनी चाहिए। उसका रग सगतरी हो जैसे ज्वरो मे होता हो तो Urobilin का अर्थात् Urobilinogen के उसमे बदलने का, तथा मूत्र का रग काला (Smoky) हो तो उसमे रक्त समझना चाहिए।

**प्रतिदिन मूत्र में आने वाले पदार्थ**

(१) लवण (Chlorides) दिन-रात मे १०-१२ ग्राम आता है। जीर्ण वृक्क रोग हो, शरीर मे कही शोथ (Oedema) हो, ज्वर हो, वमन, अतिसार का रोग हो तो इसकी मात्रा घट जाती है। सोडियम प्रतिदिन मूत्र से ४ ग्राम निकलता है।

(२) Sulphates मूत्र मे दैनिक १½, ३ ग्राम मात्रा मे आते है। शरीर मे प्रोटीन की टूट-फूट (Metabolism) के बढ जाने पर इसकी मात्रा बढ जाती है।

(३) Calcium की मात्रा दैनिक २०० मिलि० होती है। Tetany तथा C Nephritis मे घट जाती है। Hyperparathyroidism मे अधिक जाता है।

(४) Urea प्रतिदिन २०-३० ग्राम निकलता है। ज्वरो मे तथा जब शरीर मे टूट-फूट की क्रिया अधिक हो, इसकी मात्रा बढ जाती है मधुमेह मे भी ऐसा होता है। इसकी मात्रा घट जाती है (अर्थात् रक्त मे इसकी मात्रा बढ जाती है) यकृद्रोग तथा जीर्ण वृक्क रोग (C Nephritis) तथा चि० हृदयदौर्बल्य (C C. Failure) मे, Melancholia मे भी मात्रा घट जाती है।

(५) Phosphates —Phosph Acid के कैल्सियम मैगनीशियम पोटासियम सोडियम के साथ बने साल्ट दिन-रात मे २ ग्राम के लगभग आते है। Nervous व मानस रोगो मे ये बढ जाते है, वृक्क रोगो मे घट जाते है।

(६) पोटासियम मूत्र से प्रतिदिन २ ग्राम मात्रा मे निकलता है।

(७) Uric Acid ·७ ग्राम प्रतिदिन निकलता है (Free तथा Urea के

रूप मे) Nucleins का पचन अधिक हो तो बढ जाता है। यकृद्रोगो व गठिया मे भी बढ जाता है। जीर्ण वृक्क रोग मे घट जाता है।

(८) Oxalates की दैनिक निकासी ०१५ ग्राम है। खाण्ड के अजीर्ण मे मात्रा बढ जाती है।

(९) Creatinine—मास, रक्त, मस्तिष्क मे विद्यमान Creatine Phosphate से उत्पन्न होता है। १-१½ ग्राम मात्रा मे निकलता है। Catabolism के बढने पर जैसे ज्वरो, Tetanus,, Hyper-thyroidism मे बढता, वृक्क रोग तथा Hypothyroidism मे घटता है।

(१०) 17-Ketosteroids ५-२५ मिलि० निकलते है।

(११) Catecholamines १५० मिलि० तक।

(१२) Amylase—५० Wohlegemuth Units प्रति० मिलिलि०। Pancreatitis मे बढ़ता है।

निक्षेप

मूत्र आने के बाद, ठडा होने पर, धुधला-सा हो जाए और मूत्र अम्लीय हो तो उसमे Sodium, Potassium या Ammonium के Urates मिले हुए समझने चाहिए। ये मूत्र के रग को पकड़ लेते है इसलिए इनके कारण मूत्र में ईंट के चूरे जैसा निक्षेप आ जाता है। परन्तु मूत्र को गर्म करने से ये घुल जाते है। ये तीव्र ज्वरो मे आते है।

मूत्र के शीशी मे पडे रहने पर नीचे एक बदली-सी बैठ जाए तो उसे Mucus समझना चाहिए। इस बदली के ऊपर यदि एक हिलती हुई श्वेत से निक्षेप की तह बैठ जाए और मूत्र अम्लीय हो तो इसे Calcium, Ammonium आदि का Oxalates का निक्षेप समझना चाहिए। मन्दाग्नि के कारण कार्बो-हाइड्रेट के भली प्रकार न पचने से Oxalic Acid की उत्पत्ति होती है। Calcium के साथ मिलने से यह Cal. Oxalate हो जाता है। साधारणत: इसकी स्वल्प-सी मात्रा ही बनती है। अजीर्ण मे मूत्र के अन्दर यह बढ जाता है (डम्बल स्फटिक)। मूत्र के नीचे गहरे भूरे रग के रेत की तरह के दाने-दाने बैठ जाए जिन्हे Cayenne Pepper Deposit कहते है तो इसे Uric Acid समझना चाहिए, इसमे मूत्र विशेष अम्लीय होता है। मूत्र मे अन्दर से ही मट्ठे या चूने जैसा निक्षेप आए तो उसे Phosphates समझना चाहिए। मूत्र मे

१-५ ग्राम मात्रा मे इसका निकलना स्वाभाविक है, अधिक निकलने पर यह निक्षिप्त होता है। यह निक्षेप थोडा-सा १० प्रतिशतक Acetic Acid मिलने से घुल जाता है। अन्दर से मूत्र Neutral या Alkaline आता है। मूत्र मे मवाद (Pus) का निक्षेप हो तो वह गर्म करने से इसमे नही घुलता, वह मूत्र मार्ग से आया होता है। वह वृक्को से आए तो वह मूत्र मे घुला हुआ होता है तथा मूत्र अम्लीय होता है।

मूत्र मे Albumin की जो वृक्क रोग अर्थात् Renal Arteriosclerosis, Nephritis, Pyelitis या गर्भावस्था की विष के कारण वृक्को के रुग्ण होने पर आने लगता है जाच करने के लिए टेस्ट ट्यूब के ३/४ भाग को मूत्र से भरकर उसके ऊपर के हिस्से को ज्वाला पर रखकर उबाले। यदि वह उबला हुआ मूत्र सफेद हो जाए और १० प्रतिशतक Acetic Acid से साफ न हो तो Albumin का निश्चय करना चाहिए। मूत्र मे निकलने से यह रक्त मे घट जाए (२ मिलि० %) तो श्वयथु (Oedema) का लक्षण हो जाता है।

मूत्र मे खाण्ड की जाच करने के लिये एक टेस्ट ट्यूब मे Fehling's Solution A. B दोनो बराबर-बराबर मिलाकर एक इच तक भर ले। दूसरी टेस्ट ट्यूब मे उतना ही मूत्र भरकर दोनो को पृथक्-पृथक् उबाल ले। फिर मूत्र को Solution मे डाल दे अथवा ५ सी० सी० Benedict's Solution मे ८ बूंद मूत्र मिलाकर दो मिनट उबाल ले और ठण्डा होने के लिए रख दे। अब यदि इनमें लाल पीला निक्षेप तुरन्त आ जाए तो दो या उससे कुछ ज्यादा प्रतिशत खाण्ड का अनुमान करे। पीला-सा निक्षेप आए तो एक से दो प्रतिशत तक का अनुमान करे। यदि हरा-सा निक्षेप आए तो १/२ से १ प्रतिशत तक का अनुमान करे। मूत्र केवल हरा-सा धुधला हो जाय तो १ से ५ प्रतिशत तक का अनुमान करे।

वृक्को की स्पर्शन (Palpation) परीक्षा—रीढ की हड्डी के दोनो ओर पीठ पर मध्य रेखा से ३ इच हटकर ११-१२ पसलियो से ढके हुए वृक्क होते हैं। ऊपर यकृत् के होने के कारण दाया वृक्क बाए की अपेक्षा कुछ नीचे होता है। बाए वृक्क का ऊपर का किनारा ११वी पसली के ऊपर के किनारे के पीछे होता है। दाए वृक्क का ऊपर का किनारा ११वी पसली के निचले किनारे के पीछे होता है। बाए वृक्क का निचला किनारा नाभि के समतल खीची रेखा से १½ इंच ऊपर होता है जबकि दाए का निचला किनारा इस रेखा से एक इच ऊपर होता है। रोगी को पीठ के भार लिटाकर उसकी कोष्ठ की मासपेशियो को

शिथिल करके उसके दाएं और खडे होकर बाए हाथ को पीठ पर पसलियों के नीचे-नीचे Quadratus Lumborum के ठीक बाहर की ओर रखकर दाएं हाथ को ऊर्ध्व मुख आगे पसलियो के नीचे रखकर उससे पेट को रोगी के अन्त.श्वास लेते समय दबाए तो वृक्क का निचला गोलाकार सिरा दोनो हाथो के बीच में आया अनुभव होता है। दायाँ वृक्क बाए की अपेक्षा अधिक स्पर्श होता है। वृक्क रुग्ण हो अर्थात् Acute Nephritis हो, Pyelitis हो, Perinephric Abscess हो तो इसे दबाने से रोगी को दर्द होता है।

## नाड़ी संस्थान (Nervous System) की परीक्षा

**प्रश्न**

रोगी को **अपस्मार** का दौरा होता हो तो पूछना चाहिए कि पहला दौरा किस आयु में आया, फिर कितनी-कितनी देर बाद दौरे होते रहे। दौरे जागते में होते है या नीद के समय। दौरे से पहले कोई पूर्व रूप (Aura) होते हैं तो वे क्या होते है। क्या दौरे मे मूर्च्छा ही होती है या आक्षेप भी होते हैं। दौरे के समय जीभ तो नही कटती। मुंह मे झाग तो नही आती।

यदि न्यूनाधिक **पक्षाघात** हो तो पूंछे कि पहले फिरग रोग या रक्तभार के रोग तो नही हुए। पक्षाघात सहसा हुआ या मिनटो और घटो में हुआ या महीनो मे हुआ। पहला Haemorrhage से दूसरा Thrombosis से और तीसरा Tumour से होता है।

किसी **शाखा में दर्द** होता हो तो पूछना चाहिए कि वह कहां होता है और किस दिशा मे होता है और किस चीज से बढ़ता है। हर समय होता है या दौरों मे होता है। दर्द के प्रदेश मे सुप्ति (Numbness) झझनाहट (Tingling) की प्रतीति तो नही होती जैसा कि Neuritis मे होती है।

**सिर में दर्द** हो तो वह किस प्रकार का है। (रक्तभार वृद्धि मे Throbbing किस्म का होता है) और किस स्थान पर होता है और किस समय प्रारम्भ होता है। लेट जाने पर रात को विशेष हो तो अर्बुद (Tumour) का सन्देह करे। Uraemia या मूत्र विष जनित शिर.शूल मे तन्द्रालुता, श्वासकृच्छ्रता, दृष्टि सम्बन्धी लक्षण होते है। हर समय रहता है या दौरों मे होता है। (Migraine के दौरे होते है) दृष्टि पर उसका क्या असर होता है। सिर दबा हुआ या घुटा हुआ अथवा भरा हुआ तो नही प्रतीत होता। उन्निद्रता या व्याकुलता के लक्षण तो नही रहते। पहले आधे सिर मे शुरू तो नही होता।

जीर्ण वृक्क रोग या रात्रि मेह तो नही होता । सिर को नीचे झुकाने (जैसा Cerebral Tumour मे होता है) से तो नही होता ।

मूर्छा हो तो वह गहरी और दीर्घ है या उथली और स्वल्पकाल स्थायी है । उसमे आक्षेप तो नही होते । मधुमेह या वृक्क रोग तो नही है या कोई मूर्छाकारक औषधि तो नही ली है, यह जानना चाहिए ।

**मस्तिष्क परीक्षा** (Examination of the Brain)

रोगी से रोग का इतिवृत्त लेते हुए उसके मस्तिष्क के स्वाभाविक गुणो जैसे बुद्धि, स्मृति, एकाग्रता, निद्रा आदि की जाच करनी चाहिए । रोगी को देश, काल का ज्ञान है या नही इसके लिए उससे पूछे कि वह कहा पर खडा है, अब कौन-सा महीना है या दिन का कौन-सा समय है । उसमे किसी प्रकार का भावावेश तो नही, अर्थात् वह भयभीत, चिन्तित, दु खी Obsessed या विषण्ण तो नही । उसे किसी प्रकार का भ्रम (Delusion) या मिथ्या विश्वास (Hallucination) तो नही । उसे अपने शरीर की ठीक-ठीक सुध-बुध है या नही, क्या वह वास्तविक दुनिया मे रहता है या काल्पनिक दुनिया मे । उसकी वाणी कैसी है इसकी भी जाच करे ।

**मूक रोग** (Aphasia)

जो शब्द हम कान के द्वारा सुनते है उसकी प्रतीति हमे मस्तिष्क के Superior Temporal Gyrus मे विद्यमान केन्द्र (Sensory) मे होती है। लिखे हुए शब्द पढने पर उसकी प्रतीति हमे मस्तिष्क के Angular Gyrus मे विद्यमान केन्द्र (Sensory) मे होती है । इन दोनो स्थानो से प्रतीत हुए शब्दो के उच्चारण का केन्द्र (Motor) स्थान हमारे बाए मस्तिष्क गोलार्द्ध के दूसरे तीसरे Frontal Convolutions के पिछले भागो मे स्थित है (Broca's Centre या Motor Centre) अर्थात् इसी स्थान से हमारे कण्ठ और जिह्वा को हिलाने वाले चेष्टासूत्र आरम्भ होते है तथा इसी स्थान पर वे सेल उपस्थित हैं जिनसे हाथो की लिखने वाली मांसपेशियो को चेष्टा सूत्र जाते हैं।

मस्तिष्क मे विद्यमान वाणी के इस केन्द्र को Left Middle Cerebral Artery की Cortex को जाने वाली शाखाओ से रक्त पहुचता है । इन शाखाओ मे अवरोध या Thrombosis हो जाने से या इनमे स्तम्भ (Angiospasm) हो जाने से जैसे कि Migraine अपस्मार, Uraemia आदि मे होता है Aphasia (मूक रोग) का रोग हो जाता है । मस्तिष्क मे Disseminated Sclerosis

के हो जाने से बोलना बन्द हो जाता या बन्द-सा हो जाता है। इस उपर्युक्त केन्द्र मे रोग होने से जो बोलना वन्द होता है उसे भी Motor Aphasia कहते है। इसकी परीक्षा के लिए रोगी को कलम, पैन्सिल, कागज, घडी आदि दिखाकर उससे पूछे कि यह क्या है।

यदि केवल सुने हुए शब्द को या लिखे हुए शब्द की हमें प्रतीति न हो अर्थात् या तो Word Deafness हो या Word Blindness हो तो इन दोनों को Sensory Aphasia कहते है। बहुधा तो ये सभी केन्द्र न्यूनाधिक रूप से रुग्ण होते है इसलिए Mixed Aphasia अधिक सुलभ रोग है। रोगी शब्द सुनता है कि नही इसकी परीक्षा के लिये 'आखे बन्द करो' या 'मेरा हाथ पकड़ो' 'ऐसी कोई आज्ञा उसे दे सकते है। वह शब्द देख सकता है कि नही इसकी जांच के लिए कागज पर कुछ लिखकर उससे पढ़ाये।

Dysarthria (उच्चारण वैषम्य)—जब वाणी के केन्द्र मे तो रोग न हो परन्तु उच्चारण करने वाली मांसपेशियो मे रोग के कारण शब्दोच्चारण विषम हो जाए तो उसे Dysarthria कहते है। Extra Pyramidal संस्थान मे रोग के होने से शब्दोच्चारण करने वाली मासपेशियों मे स्तम्भ (Rigidity) का लक्षण रहता है जिससे एक बडी आयु का व्यक्ति शब्द तोड-तोडकर बोलने लगता है। मस्तिष्क मे Disseminated Sclerosis का रोग हो तो भी बोलने मे दीर्घता सबन्धी विषमता (Scanning) हो जाती है। रोगी को कोई छोटा-सा वाक्य बोलने को कहे तो इससे उसका उच्चारण वैषम्य जाना जा सकता है।

**पुतली (Pupil) की परीक्षा :**

अधेरे मे अर्थात् दोनो पलको को बन्द कर देने से पुतली फैल जाती है। फिर पलकों को खोल कर प्रकाश डालने से वह सकुचित हो जाती है। इसे Light Reflex कहते है। इसी प्रकार जब कोई दूरस्थ पदार्थ पर देखता है तो पुतली फैल जाती है। फिर तुरन्त ही यदि उसे आख के सामने हमारी अंगुलियों पर देखने को कहा जाए तो पुतली सकुचित हो जाती है इसे Convergent या Accommodation Reflex कहते हैं।

द्वितीय नाड़ी तथा तृतीय नाड़ी के रोग मे Light Reflex लुप्त हो जाता है। Accommodation Reflex डिफ्थीरिया रोग मे लुप्त हो सकता है। पुतलियां फैली हुई हो तो Glaucoma या Retinitis (Optic atrophy) का सन्देह करें। Neurasthenia, Myopia गहरी मूर्छा (Haemorrhage-

Thrombosis-Tumour) Hyperthyroidism या Atropine के प्रयोग का भी सन्देह करना चाहिये । पुतलिया सकुचित हो तो Iritis, मस्तिष्क तथा सुषुम्ना मे फिरग रोग (Cerebrospinal Syphilis तथा Opium विष का सन्देह करे । Light Reflex लुप्त हो, Accommodation Reflex हो तो यह Argyll Robertson Pupil, Tabes का द्योतक होता है । Corneal Reflex अर्थात् कर्निया के स्पर्श करते ही पलको मे सकोच हो जाता है (इसमे सज्ञा पाचवी नाडी से ऊपर जाती है तथा चेष्टा सातवी नाड़ी से नीचे आती है) ।

**मांसपेशियों की परीक्षा :**

साधारणत मासपेशियो मे स्तब्धता (Spasticity) नही होती परन्तु जब Upper Motor Neurons में रोग हो तो एक तरफ के आधे अग मे स्तब्धता दीखने लगती है । बाहु, धड पर सकुचित तथा Pronated रहती है । जघा फैली हुई और अकडी हुई रहती है ।

दूसरा Parkinsonism रोग मे मासपेशियो मे स्तब्धता (Spasticity) रहती है । Extra Pyramidal सस्थान के कारण शरीर की मासपेशियो मे एक बल (Tone) हर समय कायम रहता है ताकि Pyramidal चेष्टा सूत्रो के द्वारा जब हम कोई ऐच्छिक चेष्टा करना चाहे तो वह सुगमता से हो सके । इसी सस्थान के कारण ही हमारे चलते फिरते समय होने वाली स्वय चेष्टाये भी सम्पन्न होती है । इस सस्थान मे विशेषत Globus Pallidus के सेलो तथा सूत्रों मे Cerebral Arteriosclerosis, Hypertension अथवा फिरग रोग की विष के कारण क्षीणता (Degen ) के हो जाने से भी शरीर की मास-पेशियो मे स्तब्धता का लक्षण हो जाता है ।

इस रोग मे शाखाओ की अपेक्षा चेहरे, ग्रीवा तथा धड की मासपेशियो मे स्तब्धता (Rigidity) अधिक होती है । जब शाखाओ मे स्तब्धता होती है तो वह भी उनकी ऊपर-ऊपर की मासपेशियो मे, सिरो की मांसपेशियो की अपेक्षा अधिक होती है । इसीलिए इस रोग मे रोगी का चेहरा भावहीन-सा दीखता है । कण्ठ, जिह्वा, ओष्ठ आदि मे स्तब्धता होने से वाणी मे लचक नही रहती । पलको तथा चबाने की मासपेशियो मे भी स्वाभाविक लचक नही रहती । ग्रीवा तथा धड मे लचकीलापन न रहने से सिर कुछ आगे को झुका हुआ, बाहे, धड के साथ लगी हुई और कोहणी पर आधी सकुचित रहती है । बाहों के समान टागो में भी स्वाभाविक लचक नही रहती

ग्रा गोडो पर कुछ-कुछ सकुचित दीखती है। कठोरता के कारण रोगी का रीर कुछ-कुछ प्लास्टर का बना हुआ-सा लगता है। इसीलिये उसकी सर्व ष्टाये मन्द हो जाती है। हाथो तथा अगुलियो की मासपेशियो मे स्तब्धता कारण लिखने मे कुछ कठिनता होती है।

तीसरा मस्तिष्क के श्वेत भाग मे Disseminated Sclerosis के कारण अगो, मे विशेषत निम्न शाखाओ मे स्तब्धता उत्पन्न हो जाती है। एक ाग में या दोनो टागो मे स्तब्धता तथा गुरुता रहती है तथा Pyramidal ूत्रो मे रोग के समान ही इसमे रोगी की एक या दोनो जघाओ मे उरुस्तम्भ (Paraplegia) का लक्षण होता है। जिस निम्न शाखा मे यह रोग होता है उधर Tendon Reflexes बढे हुए होते है।

मासपेशियो मे कम्प (Tremor) का लक्षण भी होता है। जिसका प्रधान कारण Parkinsonism का रोग है। अर्थात् कईयो मे इस रोग के कारण स्तब्धता के लक्षण के स्थान पर कम्प का लक्षण होता है जो पहले एक हाथ की अगुलियो तथा अगूठो मे प्रारम्भ होता है, जब हाथ आराम मे होता है तब यह कम्प अधिक होता है, निद्रावस्था मे नही होता। अगुलियो तथा अगूठे मे ऐसा कम्प होता है जैसे मानो रोगी गोली बना रहा हो। फिर हाथ के बाद अग्रबाहु मे क्रमिक Pronation—Supination का कम्प होने लगता है। किसी प्रकार के मानसिक आवेश मे यह कम्प और अधिक होने लगता है। यह कम्प का लक्षण निचले जबडे में भी हो सकता है, जीभ में, होठों मे या सिर मे अर्थात् ग्रीवा मे भी हो सकता है। सर्वाग कम्प (Athetosis) का रोग कईयो मे बालपन से ही होता है। इस रोग मे चेहरे, ग्रीवा, हाथो, बाहुओ, टागो आदि की मासपेशियो मे एक ओर या दोनो ओर बड़ी-बडी विकृत चेष्टाये होती है जो विक्षोभावस्था मे अधिक होती है। पेशियो मे स्तब्धता भी कुछ रहती है। यह रोग Corpus Striatum मे क्षीणता के कारण होता है जो कि Encephelitis के बाद उपद्रव रूप मे होती है। Cerebellum मे Disseminated Sclerosis रोग के कारण भी हाथ मे कम्प हो सकता है जो किसी सूक्ष्म काम के करते समय विशेष होता है अर्थात् प्याले को मुख पर लाते समय अधिक होता है या कागज पर एक लकीर खेचते समय उसके अन्तिम भाग मे अधिक होता है। इसलिये जिसे Intention Tremor भी कहते है। वृद्धावस्था से पहले होने वाला कम्प इसी कारण होता है। जिस ओर यह रोग होता है उधर के हाथ मे कम्प होता है।

मास मे उद्वेष्टन (Cramps) भी होते है जो बडी आयु मे हो और रात का सोते समय हो तो जीर्ण वृक्क रोग (Uraemia) का सन्देह करे। चलते समय हो तो Arterio sclerosis का, वृद्धावस्था से पहले रात को हो तो मधुमेह अथवा Peripheral Neuritis का सन्देह करे।

**मांस शोष**

एक मध्यमायु के पुरुष की बाहुओ की मासपेशियो मे शोष का लक्षण हो बाद मे टागो की मासपेशियो मे भी शोष का तथा कम्प (Fibrillation) का लक्षण हो तो Pyramidal नाडी सूत्रो तथा Anterior-horn सेलो की क्षीणता से उत्पन्न होने वाले रोग का जिसे Amyotrophic Lateral Sclerosis या जिसे वर्धमान मास शोष (Progressive Muscular Atrophy) कहते है अनुमान करना चाहिये।

**संज्ञा सम्बन्धी परीक्षा**

स्पर्श ज्ञान कैसा है इसकी परीक्षा रुई को स्पर्श करके की जाती है। अति स्पर्श (Hyperaesthesia) की परीक्षा पिन के नोक की हलकी-सी रगड़ (Pin dragging) से की जाती है। ठीक सज्ञा वाले प्रदेश से अधिक सज्ञा वाले प्रदेश पर पिन को ले जाना चाहिये। वेदना के अभाव या Analgesia की परीक्षा प्रबलता से दबाकर या पिन की नोक से की जाती है। ताप ज्ञान की प्रतीति के लिये गर्म या ठन्डे जल से भरी टेस्ट ट्यूब उस स्थान पर लगाई जाती है।

विषम स्पर्श या Paraesthesia :—हाथो या पैरो मे दोनों ओर हो तो Peripheral Nerves के रोग की आशका करनी चाहिये अर्थात् इन नाड़ियो को उचित मात्रा मे रक्त या Oxygen नही मिल रहा, पिडलियो पर जोर से दबाने से दर्द हो अर्थात् गहरी पेशियो की सहनशीलता घटी हो तो भी इसी की आशका करे। दोनो पैरो के नीचे की त्वचा सोई हुई हो या चलते समय पैरो के नीचे रुई की गद्दी-सी लगी हुई प्रतीत होती हो तो Tabes dorsalis अर्थात् Cord या सुषुम्ना के Posterior Column मे फिरग जनित विष के दुष्प्रभाव का अनुमान करना चाहिये। इसी प्रकार यदि पिंडलियो को या एडियो (Tendo Achillis) को जोर से दबाने से भी दर्द न हो तो भी इसी रोग का अनुमान करना चाहिये।

दोनों ओर या एक ओर गोड़े के नीचे टाग अथवा पैर मे सहसा क्षणिक

तीव्र शूल के वेग हो तो भी Tabes का सन्देह करना चाहिये। बाहु मे Ulnar Nerve और टाग मे Anterior Tibial Nerve मे दर्द हो या हाथ पाव की त्वचा मे स्पर्श की न्यूनता हो तो महा कुष्ठ का सन्देह करना चाहिये।

**प्रतिक्षिप्त चेष्टायें** (Reflexes)

Superficial Reflexes **त्वचा सम्बन्धी प्रतिक्षिप्त चेष्टाये**

(१) Epigasteric Reflex :—(D-6-8) निचली छाती की त्वचा पर थोडी-सी टकोर देने से Epigastrium मे गढा पड जाता है।

(२) Upper Abdominal Reflex :—(D-8-10) पसलियो से नीचे की त्वचा पर हलकी सी टकोर देने से उधर की Rectus मासपेशी सकुचित हो जाती है।

(३) Lower Abdominal Reflex (D-11-12) Poupart Ligament के ऊपर त्वचा को जरा टकोरने से उधर की Obliquus Abdominis मासपेशी सकुचित हो जाती है।

(४) Plantar Reflex —(L-5–S-2) का वर्णन ऊपर (नाडी रोगो मे) हो चुका है।

(५) Deep Reflexes :—Knee Jerk (L-2-4) का वर्णन भी ऊपर नाड़ी रोगो मे हो चुका है।

(६) Biceps (C-5-6) तथा Triceps Jerks :—कोहनी को ९० डिग्री पर सकुचित करके अग्रबाहु को Semi Pronation की अवस्था मे रख कर इसकी Tendon पर अपने अगूठे को रखकर उसको Hammer से टकोरें तो इस मास मे सकोच उत्पन्न हो जाता है। इसी प्रकार Triceps (C-6-7) को थोड़ा Abduct करके उस की Tendon को टकोरे तो वह मासपेशी सकुचित हो जाती है।

Superficial Reflexes न हो या बहुत कम हो तो उस तरफ के Pyramidal मार्ग मे रोग का अनुमान करना चाहिये। Disseminated Sclerosis मे भी ये लुप्त होते हैं। Plantar Reflex उल्टा हो अर्थात् Flexor न होकर Extensor या ऊपर की तरफ हो भी Pyramidal मार्ग मे रोग का अनुमान करना चाहिये (Hemiplegia, Transverse Myelitis)।

गहरे प्रतिक्षेप अर्थात् Tendon Reflexes बढे हुए हो तो Upper Motor Neurones मे अर्थात् या तो Motor Cortex मे रोग है या वहा से प्रारम्भ होकर सुषुम्ना काण्ड के Anterior Horn Cells मे समाप्त होने वाले सूत्रो मे रोग का अनुमान करना चाहिये। Reflex Arc पर ऊपर के सूत्रो का जो नियन्त्रण रहता है उसके उठ जाने से वह उत्तेजित रहता है। Reflex Arc के उत्तेजित होने पर जैसे Strychnine विष मे या Tetanus (स्तम्भ रोग) मे भी प्रतिक्षेप अत्यधिक बढे हुये होते है।

यदि गहरे प्रतिक्षेप (Tendon Reflexes) लुप्त हो तो Lower Afferent या Efferent Neurones मे या Reflex Arch से सम्बन्धित सुषुम्नागत सेलों में रोग का अनुमान करे। इसीलिये Tabes Dorsalis मे जिसमे Pasterior Roots रोग ग्रस्त होते है तथा Polyneuritis मे जिसमे प्राय निचले Motor Roots तथा Sensory सूत्र रुग्ण होते है गहरे प्रतिक्षेप लुप्त हो जाते है।

## आयुर्वेदिक रोग परीक्षा विधि

**दोष, दूष्य, निदान, रोगी बल, रोग बल ज्ञान विधि**

शरीर जिन छोटे-छोटे सेलों और सूत्रों से बना हुआ है आयुर्वेदानुसार वे पृथ्वी, अप्, तेज, वायु, आकाश इन पांच तत्वों से बने हुए हैं। दूसरे शब्दों में ये सेलस तथा सूत्र, पृथ्वी अप् तत्वों अर्थात् कफ धातु से, तेजस्तत्व अर्थात् पित्त धातु से, और वायु आकाश तत्वों अर्थात् वायु धातु से, बने हुए हैं। इनमें से पृथ्वी अप् तत्वों या कफ धातु (प्रोटीन्स तथा पार्थिव द्रव्यों) के कारण शरीर में वृद्धिकर्म या जल कर्म होता है। तेजस्तत्व या पित्त धातु (Cumbustive Element) से शरीर में पक्ति कर्म या अग्नि कर्म होता है तथा वायु और आकाश तत्वो या वायु धातु (Dynamic Element) के कारण शरीर में गति कर्म या वायु कर्म होता है। वायु तत्व न केवल शरीर की गति का ही कारण है पर उसके शरीर का जीवनीय तत्त्व होने के कारण वह कफ के वृद्धि कर्म और पित्त के पक्ति कर्म में भी सहायक होता है। इस प्रकार आयुर्वेद में शरीर के प्रत्येक अवयव को त्रिधातु जनित कहा जाता है।

सम अवस्था या प्रकृतिक अवस्था में ये शरीर के प्रत्येक अवयव के स्वास्थ्य का कारण है। विषम या वैकृतिक अवस्था में ये उनके रोग का कारण हो जाते हैं। शरीर को दूषित करके रोगोत्पादक होने के कारण इन्हें दोष भी कहते हैं।

(१) रोग परीक्षा करते समय आयुर्वेदानुसार सबसे पहले यह देखा जाता है कि शरीर में कौन-सा दोष बढ़ा हुआ है। जिस दोष के लक्षण शरीर में दिखाई देते हैं उसे बढ़ा हुआ समझा जाता है।

जब शरीर में कफ का वृद्धि कर्म बढ़ा हुआ हो, (अर्थात् पित्त का पक्ति कर्म मन्द हुआ हो) परिणामत शरीर मे गुरुता, मन्दता, शिथिलता, मंदोष्णता, निद्राधिकता आदि के लक्षण हों तो शरीर में कफ दोष की वृद्धि का अनुमान कर लिया जाता है।

जब शरीर में पित्त का अग्नि कर्म या पक्ति कर्म बढ़ा हुआ हो (एवं कफ का वृद्धि कर्म घटा हुआ हो) अर्थात् शरीर मे उष्णता, दाह, पीतावभासता निर्बलता के लक्षण हों तो शरीर में पित्त दोष की वृद्धि है, ऐसा अनुमान कर लिया जाता है।

जब शरीर का प्राण तत्व या गति तत्व या वायु तत्व कुछ घटा हुआ हो (एवं कफ का वृद्धि कर्म और पित्त का पक्ति कर्म मन्द हो) तब शरीर में चलता, विक्षोभशीलता, अति प्रतीति (Hyperaesthesia) के लक्षण हो जाते हैं जिनको देखकर वायु दोष की वृद्धि का अनुमान किया जाता है।

जब शरीर का यही प्राणतत्व या वायु धातु और अधिक घट जाता है एवं प्राण शक्ति की न्यूनता से कफ का वृद्धि कर्म और पित्त का पक्ति कर्म भी मन्द हो जाते हैं तो शरीर में लघुता-रूक्षता, मन्दोष्णता, श्यामता आदि क्षीणता (Degeneration) सूचक लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं जिनको देखकर शरीर में वातक्षय का अनुमान कर लिया जाता है।

इस प्रकार रोग विनिश्चय मे सबसे पहले इस बात की जांच की जाती है कि शरीर में वायु, पित्त, कफ में से कौन से धातु की वृद्धि या क्षणिता हुई है।

(२) दूसरा यह जांच की जाती है कि इस वायु, पित्त या कफ की वृद्धि या क्षीणता ने किस अवयव या अंग में स्थान संश्रय किया है और इससे विशेषत· कौन-सा अवयव दूषित हुआ है। दूसरे शब्दो में दूष्य कौन-सा है। इस प्रकार अन्न स्रोतस्, श्वास स्रोतस्, मूत्र स्रोतस् रक्त स्रोतस् ज्ञानवह स्रोतस्, चेष्टावह स्रोतस्, मस्तिष्क, त्वचा, श्लेष्मकला आदि में, से कौन-सा अवयव विशेष दूषित हुआ है और उसमे किस प्रकार की विकृति (Pathological Change) हुई है इसका पता लगाना चाहिये।

अर्थात् इनमे से किसी अवयव में मन्दोष्मा, श्वेतिमा, या हलकी लालिमा या कण्डू या श्वेत स्रावयुक्त शोथ (Defensive Inflammation) हो तो उसे

कफ दोष की वृद्धि और पित्तक्षय का दूष्य स्थान समझना चाहिये। किसी अवयव में राग, पाक, ज्वर, आदि से युक्त शोथ (Suppurtive Inflammation) हो तो इसे पित्त दोष की वृद्धि और कफ क्षय का दूष्य स्थान समझना चाहिये। इनमें से किसी अवयव में चलता, विक्षोभशीलता, स्तम्भ, संकोच, तोद, भेद, शूल आदि (Asthenic) लक्षण बढे हुए हों तो वहां पर वायु दोष की वृद्धि तथा कफ और पित क्षय का दूष्य स्थान समझना चाहिये। तथा यदि इनमें से किसी स्थान पर लघुता (Atrophy) रुक्षता, खरता, कठोरता, शुष्कता, श्यावारुणवर्णता के लक्षण बढे हुए हों तो उसे वायुक्षय का दूष्य स्थान समझना चाहिये। इस प्रकार शरीर में जो विकृति हुई है उसकी परीक्षा को विकृति परीक्षा कह सकते हैं।

परीक्षा

शरीर में कौन-सा दोष बढ़ा तथा कौन-सा घटा है उसकी परीक्षा त्वचा, नेत्र, नाड़ी आदि को देखकर भी की जाती है।

(१) त्वचा :— आर्द्र, शीत, श्वेत या समवर्ण हो तो कफ दोष, उष्ण स्वेद युक्त तथा पीत वर्ण हो तो पित्त दोष और शीत, श्यावारुणवर्ण, रुक्ष हो तो वायु दोष की वृद्धि का अनुमान करना चाहिये।

(२) नेत्र :— आर्द्र, स्निग्ध, श्वेत वर्ण है तो कफ दोष, पीत या रक्त वर्ण हों तो पित्त दोष, रुक्ष श्यावारुणवर्ण, अन्दर धंसे हुए हों तो वायु दोष की वृद्धि का सूचक होते हैं।

(३) मूत्र :—मात्रा में अधिक, स्निग्ध, धुंधले-से निक्षेप से युक्त हो तो शरीर में कफ दोष की, पीत रक्त वर्ण, पूययुक्त, ऊष्ण हो तो शरीर में पित्त दोष तथा जल की तरह का हो, रुक्ष हो, श्वावारुणवर्ण हो तो शरीर में वायु दोष की वृद्धि का सूचक होता है।

(४) मल :—ढीला, मात्रा में अधिक, पिच्छिल, श्वेत वर्ण, दुर्गन्धित हो तो कफ दोष, पीत वर्ण, द्रव रुप, उष्ण हो तो पित्त दोष और शुष्क, कठोर, मात्रा में न्यून, श्याम वर्ण हो तो शरीर में वायु दोष की वृद्धि का अनुमान करें।

(५) रस :—मुख में मधुर, लवण रस हो तो कफ दोष, कटु, तिक्त, अम्ल रस हो तो पित्त दोष, कषाय रस हो तो वायु दोष की वृद्धि का अनुमान करें।

(६) नाड़ी —नाड़ी की गति मन्द हो, मन्द वेग हो, स्थिर हो अर्थात् उसकी स्थिरता स्पष्ट हो इसलिये जो देखने में कुक्कुट गति या मयूर गति हो, विशेष उष्ण न हो तो शरीर में कफ दोष की वृद्धि, यदि नाड़ी गति तीव्र हो अर्थात् वेगवती हो अधिक रक्त से भरी होने से दीर्घा हो, बलवती, हो (Systolic Pressure वाली हो) अर्थात् मन्डूक गति हो, विशेष उष्णा हो तो उसे पित्त दोष की वृद्धि तथा यदि नाड़ी चपला हो अर्थात् कुछ तीव्र गति हो, अस्थिर व निर्बला हो अर्थात् उसकी स्थिरता व बल कम हो तो शरीर में वायु दोष की वृद्धि का अनुमान करना चाहिये। इसी प्रकार यदि धमनियों में Tension के कम होने से Dicrotic Wave कुछ स्पष्ट हो, एवं वह सर्प गति प्रतीत होने लगे तो उससे भी शरीर में वायु दोष की वृद्धि का अनुमान किया जाता है।

(३) तीसरा रोगी वायु पित्त या कफ किस प्रकृति का है उसकी आयु, उसका देश, उसका आहार, व्यवहार, मानसिक अवस्था क्या है इस ज्ञान से भी उसमें किस दोष की वृद्धि होकर रोग हुआ है यह जाना जा सकता है।

(क) अर्थात् यदि किसी की प्रकृति कफ की हो, उसके शरीर में स्वभावतः ही पक्ति कर्म की अपेक्षा वृद्धि कर्म प्रबल हो, शरीर में स्वभावतः गुरुता, स्निग्धता, शीतता, अग्नि मन्दता के लक्षण हो तो उसमें कफ दोष की वृद्धि से रोग हुआ है, ऐसी कल्पना करनी चाहिये।

यदि रोगी छोटी आयु का हो, शीत काल, पूर्वाह्ण वसन्त काल, या रात्रि या भोजन के तुरन्त बाद रोग बढ़ता हो तो रोग को कफ दोष की वृद्धि से हुआ समझना चाहिये।

यदि रोग अधिक आहार लेने से या गुरु, स्निग्ध, शीत, गुण, मधुर, अम्ल, लवण, रस आहार से और बैठे रहने या व्यायाम न करने से बढ़ा हो तो उसे भी कफ दोष की वृद्धि से हुआ समझना चाहिये।

रोगी का देश, आनूप अर्थात् जल बहुल हो तो भी कफ दोष की वृद्धि से उसे रोग हुआ है, ऐसा समझना चाहिये।

(ख) जो व्यक्ति जन्म से ही पित्त प्रकृति का हो अर्थात् जिसमें वृद्धि की अपेक्षा पक्ति कर्म प्रबल हो तो उसमें पित्त दोष की वृद्धि का ही अनुमान करना चाहिये।

यदि रोगी मध्यमायु का हो, मध्याह्न, मध्य रात्रि या भोजन के हजम होते समय या ग्रीष्म काल या शरत काल में अर्थात् पित्त प्रधान काल में रोग हो तो उसे पित्त दोष जनित समझना चाहिये।

इसी प्रकार उष्ण गुण आहार पान करने वाले तथा कटु, अम्ल, लवण रस, आहार लेने वाले अति श्रमशील व्यक्ति में रोग हो तो उसे पित्त दोष जनित समझना चाहिये। रोगी का देश रूखा, सूखा और गर्म हो तो भी उसमें पित्त दोष की अधिकता का अनुमान करना चाहिये।

(ग) यदि रोगी जन्म से ही वायु प्रकृति का हो अर्थात् उसकी प्राण शक्ति या जीवनी शक्ति या प्रतिरोधक शक्ति सहनशक्ति स्वभावतः ही कम हो, शरीर व मन में चलता (Excitability) का गुण विशेष हो, शीत आहार, विहार, अनुकूल न हों, अग्नि विषम हो तो उसमें रोग वायु दोष की अधिकता से हुआ है ऐसा समझना चाहिये।

इसी प्रकार यदि आयु बड़ी हो, सायंकाल या रात्रि के पिछले भाग में या भोजन के जीर्ण हो जाने के बाद या वर्षाकाल में अर्थात् वायु के काल में रोग हो तो उसे भी वायु दोष की वृद्धि से उत्पन्न हुआ समझना चाहिये।

इसी प्रकार शीत रुक्ष गुण अपौष्टिक आहार, अति शारीरिक श्रम, अति क्रोध, चिन्ता, भय, शोक, (अर्थात् Mental Stress) आदि से वायु प्रकोपक आहार-विहार से रोग हो तो उसे भी वायु दोष जनित समझना चाहिये।

इसी प्रकार आनूपदेश में रोग हो तो उसे कफ या वायु दोष की अधिकता से उत्पन्न हुआ समझना चाहिये।

इसीलिये चरक ने जो यह कहा है कि रोगी में (१) दोष कौन-सा बढ़ा है, (२) कौन-सा दूष्य है तथा (३) दोष के बढ़ने और दूष्य की विकृति के कारण क्या-क्या हुए हैं, यह भली प्रकार पता लगाकर इनके विपरीत औषध आहार विहार का सेवन कराया जाए तो रोग अवश्य ही ठीक हो जाता है, ठीक ही है।

(च० चि० ३०-२९३)

इसके अतिरिक्त चरक ने (विमान। अ० ८-९४) कहा है कि रोगी की प्रकृति, रोग से उत्पन्न विकृति और यह विकृति किन कारणों से हुई इस निदान ज्ञान के अतिरिक्त रोगी के बल की भी परीक्षा करनी चाहिये अर्थात् उसकी आहार शक्ति कितनी है, व्यायाम शक्ति कितनी है, सहन शक्ति या सत्व शक्ति कितनी है, स्वाभाविक शरीर सम्पत्ति कितनी है, इस प्रकार रोगी की बल परीक्षा भी करनी चाहिये तथा उसके रोग के बलाबल की भी जांच करनी चाहिये।

# रक्त सम्बन्धी परीक्षा

## रक्त के संघटक तत्व

| | | |
|---|---|---|
| (१) कैल्सियम | ९–११ मिलि० प्रति-१०० मिलिलि० मे, | Hypoparathyroidism C. Nephritis, Osteomalacia, Rickets ग्रहणी रोग मे घट जाता है। Osteolytic रोग, अस्थि कैसर, Hyperparathyroidism मे बढ जाता है। |
| (२) लवण (Sodium Chlorides) | ५६०-६२० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | Nephritis, Cirrhosis, Congestive Heart failure मे बढ जाता है। Oedema करता है। अतिसार, स्वेद, मधुमेह, Addison रोग मे घटता है। |
| (३) पोटासियम (इसके घटने या बढने से मासपेशिया विक्षोभशील हो जाती है) | १५-२० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | Uraemia, Hyperparathyroidism, Addison's Disease, Aldactone के प्रयोग मे बढ जाता है। Acidosis के रोग, मूत्रल औषधियो के प्रयोग मधुमेह, Corticosteroids के अति प्रयोग, Ulcerative colitis मे घट जाता है। |

| | | |
|---|---|---|
| (४) सोडियम | ३१५-३५० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | Hyperadrenocorticism, C. C Failure तथा Acute Subacute Nephritis में बढ जाता है। मधुमेह, जीर्ण वृक्क रोग, एडीसन के रोग मे घट जाता है। |
| (५) खाण्ड | ८०-१२० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | मधुमेह तथा hyroid, Adrenal Cortex तथा Pituitary की प्रबलता मे बढ जाती है। |
| (६) Cholesterol (Total)* | १५०-३०० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | रक्तभार वृद्धि मे, Hypothyroidism स्थूलता में, Diabates मे, जीर्ण वृक्क रोगो मे, गर्भावस्था मे बढ़ जाते है। Hyperthyroidism, Malnutrition मे घट जाते है। |
| Phospholipids | ६०-३५० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | जीर्ण वृक्क रोग मे बढ़ जाते हैं। |
| Fatty Acids | ३००-४५० मिलि० प्रति १०० मिलिलि० मे, | भोजन बाद, मधुमेह जनित Acidosis, जीर्ण वृक्क रोग मे बढ जाते है। |
| (७) प्रोटीन | ६३-७८ मिलि० प्रति १०० मिलिलि० | Nephritis,,Cirrhosis, Malnutrition मे घट जाता है। |
| (८) अलब्युमिन | ३-४ ग्राम प्रति १०० मिलिलि० मे, | इनकी कमी वृक्क रोगों, यकृद्वृद्धि (Cirrhosis) |

| | | |
|---|---|---|
| (९) ग्लोब्युलिन | १ ५-३ ग्राम प्रति १०० मिलिलि० मे, | अतिसार तथा Malnutrition मे होती है । |
| (१०) फाइब्रिनोजन | ·३ ग्राम प्रति १०० मिलिलि० मे, | यकृद्रोग मे घट जाता है । Infections तथा गर्भावस्था मे बढ़ जाता है । |
| (११) फॉस्फोरस | ३-४ ग्राम प्रति १०० मिलिलि० मे, | Renal Insufficiency Hypoparathyroidism, मे बढ जाता है । Hypoparathyroidism, Osteomalacia, ग्रहणी रोग मे घट जाता है । |
| (१२) यूरिया (प्रोटीन के पचन से उत्पन्न) | २०-४० मिलिग्राम १०० मिलिलि० मे, | मूत्र मार्ग मे अवरोध तथा वृक्क रोग मे बढ जाता है । |
| (१३) यूरिक एसिड (Nucleoprotein के पचन से उत्पन्न) | ३-४ मिलिग्राम १०० मिलिलि० मे, | गठिया या Gout, Rheumatoid Arthritis, वृक्क रोग, हृदय-नैर्बल्य Eclampsia मे बढ़ जाता है । |
| (१४) बिलिरुबिन | ·२-४ Direct तथा ·२-७ Indirect मिलिग्राम प्रति १०० मिलिलि० मे, | यकृद्रोग जनित कामला तथा Haemolysis मे बढ जाता, जीर्ण वृक्क रोग मे घट जाता है, कैंसर प्रोस्टेट मे बढ जाता है । |
| (१५) Phosphatase Acid | ५-३ King Armstrong Units मिलि- | Prostate Cancer मे बढ़ जाता है । उसकी |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | (प्रोस्टेट के सेल्स तथा रक्त कणो मे होता है। यह Enzyme Alk. Phosphatase की तरह उसी Substrate पर कार्य करता है पर ५ PH तक) | ग्राम प्रति १०० मिलिलि० में, | साधारण वृद्धि में नहीं बढ़ता। |
| (१६) | Alkaline–Phosphatase (बढती हुई अस्थि मे Osteoblasts के द्वारा) (१ K. A यूनिट=Phenyl-Phosphate से ३० मि० मे १ मिलि० Phenol बनता है ९ ४ PH पर) | ३-१३ मिलिग्राम प्रति-१०० मिलिलि० मे, | यह बढ़ जाता है Osteomalacia, Rickets, Hyperparathyroidism, Hypcrpituitarism Fibrocystic Osteitis मे। Hypothyroidism, जीर्ण वृक्क रोग मे घट जाता है। |
| (१७) | रक्त कण | ४ ५-५·५ मिलियन प्रति क्यूबिक मिलीमीटर। | |
| (१८) | श्वेत कण | ४ हजार-८ हजार मिलियन प्रति क्यूबिक मिलीमीटर। | |
| (१९) | Neutrophils | ५०-७० प्र० श० | Pyogenic Infections मे बढ़ जाते हैं। |
| (२०) | Lymphocycles | २०-४० प्र० श० | Whooping Cough, Measles. मसूरिका, जीर्ण क्षयरोग, फिरंग रोग, Rickets, ch. Appendicitis में बढ़ जाते, Acute Infection तथा Exhaustion में घट जाते हैं। |

| | | | |
|---|---|---|---|
| (२१) | Monocytes | ४-८ प्र० श० | Malaria, क्षय रोग मे बढ़ जाते है। |
| (२२) | Eosinophils | ½-३ प्र० श० | Allergy से होने वाले रोगो—Amaebiasis, Filaria, Eczema, Psoriasis, Prurigo, Migraine, आन्त्र कृमि होने पर बढ जाते है। |
| (२३) | रक्त का Sedimentation Rate | १ घटे मे १-७ मि० मी० | इसकी वृद्धि Fibrinogen, Globulin की वृद्धि पर तथा Albumin की घटती पर निर्भर है। इसकी वृद्धि क्षय रोग, Inflammations, जीर्ण वृक्क रोग, Cirrhosis, Acute Rheumatic Carditis, Cardiac Infarction, Acute Rheumatism, कैन्सर, Shock मे होती है। Allergy मे Sedimentation Rate मन्द हो जाता है। |
| (२४) | Bleeding time | १-५ मिनट | Thrombocytopenia मे दीर्घ होता है। |
| (२५) | Coagulation Time (Lee and White method) | ५-१० मिनट | दीर्घ होता है कामला, Liver Failure मे। |
| (२६) | Prothrombin Time | १२ सेकण्ड | Anticoagulant औषध देने पर ३० सैं० हो तो Prothr. Index= $\frac{१२ \times १००}{३०}$ =४०% |

| | | | |
|---|---|---|---|
| (२७) | Platelets per cu. mm. २-४ लाख | | |
| (२८) | Icteric index | ४-६ Units | Jaundice मे बढ जाता है। |
| (२९) | Iodine | ३-१३ micro-grams % | बढता है Hyperthyrodism मे, घटता है Hypothyroidism मे। |
| (३०) | Serum Glutamic oxaloacetic transaminase (S G O T) ५-४०, Serum Glutamic Pyriuvic Transaminase (S. G. P. T.) ५-३५ Units प्रति मिलिलिटर (ये Aminoacids और कार्बोहाइड्रेट के पाचक रस है। इनमे से पहला हृदय में दूसरा विशेषतः यकृत् मे अधिक रहता है। अतः इनकी वृद्धि इन अगो के रोग का सूचक होती है) | | इनकी वृद्धि हृदय मास, मस्तिष्क, यकृत्, आदि मे अति पचन का सूचक है। इसलिये Infarction यकृत् वृद्धि, कैन्सर मे ये बढ जाते हैं वृद्धि ५ दिन तक रहती है। |
| (३१) | Creatinine | ·८-२ प्रति १०० मिलिलि० | वृक्क रोग या मूत्र मार्गावरोध मे बढ़ जाता है। |
| (३२) | Amylase (Diastase) या Somogyi-Units (Pancreas तथा लाला ग्रथियो से उत्पन्न) (१ यूनिट=उतना Enzyme जो ५ मिलि० स्टार्च को १० मि० मे सर्वथा बदल सकता है) | ३-१० Wholegemuth Units. ७०-१८० Units प्रति मिलिलि० | Pancreatitis, Mumps मे बढ जाता है। Pancreas की निर्बलता मे घट जाता है। |

### भार ग्रेन व मिलिग्राम में

| | |
|---|---|
| १ ग्रेन | ६५ मिलिग्राम। |
| ½ ग्रेन | ३२½ मिलिग्राम। |
| ¼ ग्रेन | १६ मिलिग्राम लगभग। |
| $\frac{1}{12}$ ग्रेन | ५ मिलिग्राम लगभग। |
| $\frac{1}{60}$ ग्रेन | १ मिलिग्राम लगभग। |

### भार ज्ञान औंस व मिलिलिटर में

| | |
|---|---|
| १५ बूंद | ३० मिलिलि० । |
| १ ड्राम | ४ मिलिलि० । |
| १$\frac{३}{४}$ पाइंट | १ लिटर । |
| २ पाइंट | १ क्वाट । |
| ४ क्वार्ट | १ गैलन । |

### भार ज्ञान औंस व ग्राम में

| | |
|---|---|
| १ औंस | ३० ग्राम । |
| १ ड्राम | ४ ग्राम । |
| १५·४ ग्रेन | १ ग्राम । |
| ७$\frac{१}{२}$ ग्रेन | $\frac{१}{२}$ ग्राम । |
| ५ ग्रेन | ·३२ ग्राम । |
| ३ ग्रेन | ·२ ग्राम । |
| २ ग्रेन | ·१३ ग्राम । |
| १$\frac{१}{२}$ ग्रेन | ·१ ग्राम । |
| १ ग्रेन | ·०६ ग्राम । |

---

| | |
|---|---|
| २·२० पौण्ड | १ किलोग्राम । |
| १ औंस | २८·४ मिलिलिटर |
| २० औंस या १ पाइंट | ५६८ मिलिलिटर । |
| ३५ औंस | १ लिटर=१००० मिलि-लिटर |

(७) Variotin—Paecilomyces Varioti से बना हुआ एक Antibiotic है जिसके १० ग्राम के टयूब मिलते है। यह Antifungal औषध है। दद्रु पर लगाने के लिये इसका प्रयोग होता है।

(८) Dosulfin एक Composite Sulphonamide है। मूत्र मार्ग के जीवाणुओ के लिये ·७५ ग्राम की इसकी प्रथम दिन २ गोलिया ३ बार, दूसरे दिन १ गोली ३ बार, फिर १ गोली दिन मे २ बार, कुल छ दिन तक दी जाती है।

(९) Sulphonamide Carbamide (Uromide) इसकी प्रत्येक Dragee मे ५०० मिलि० यह औषध है तथा ५०० मिलि० Phenylazodiaminopyridine है। मूत्र मार्ग के जीवाणुओ के लिये उपयोगी है।

(II) रक्तभार Hypertension की औषधियां

(१) Clorexolone (Nefrolan, May Baker) १० मिलि० गोली दिन मे १ बार। यह मूत्रल भी है।

(२) Bethanidine Sulphate (Esbatal B W) १० मिलि० गोली पहले दिन मे २ बार दी जाती है फिर क्रमश मात्रा बढ़ाई जा सकती है।

(३) Pargyline hydrochloride (Eutonyl, Abbot) १ गोली दैनिक दी जाती है।

(४) Syrosingopine (Isotense) १ मिलि० गोली। दिन मे ऐसी २–२ गोलिया दो बार दी जाती है। मृदु रक्तभार वृद्धि के लिये उपयोगी।

(५) Methyldopate hydrochloride (Aldomet) का इजेक्शन भी अब मिलता है। ५ मिलिलि० के एम्प्यूल मिलते है जिसके प्रत्येक मिलिलि० मे ५०० मिलि० औषध है। इसकी २५०–५०० मिलि० मात्रा ६–६ घ० बाद मास द्वारा दी जाती है। रक्तभार को शीघ्र कम करने के लिये उपयोगी है।

(६) Quinethazone (Aqua mox. Lederle) ५० मिलि० की गोलियां मिलती है। १-४ गोली दैनिक मात्रा। यह मूत्रल भी है।

## (III) कुछ नवीन औषधियां

(१) Heart Muscle extıact (Recosen, Robapharm; Herzolan Cıpla) हृदय की मास की दुर्बलता, हृदय गति वैषम्य Arrhythamıa, हृदय वार्धक्य तथा हृदय शूल मे इसे १–२ मिलिलि० मात्रा मे एक-एक दिन छोडकर मास द्वारा दिया जाता है। साथ ही एक-एक गोली दिन मे ३ बार दी जाती है । कुल इजेक्शन १५–२० तक दिये जाते है ।

(२) Isopropylamınoethanol Hydrochlorıde या Pıonethalol Alderlın I C I) यह एक Adıenalıne विरोधी ओषधि है। हृदयशूल, हृदय गति वैषम्य, हृदय रक्तवाहिनियो के तीव्र रोग मे उपयोगी है। इसकी १०० मिलि० की गोलिया दिन मे २-३ बार दी जाती है। ५ मिलिलि० मे ५० मिलि० का एम्पूल शिरा द्वारा दिया जाता है।

(३) Dımethyl Xanthine Hydrochlorıde (Tıentadıl) ३०० मिलि० की गोलिया। हृदय जनित श्वास Cardıac Asthma चिर० हृदय वृद्धि Cor pulmonale श्वासकृच्छता Dyspnoea, Emphysema, Pulmonaıy Stasis के लिये पहले २ गोली दिन मे ३ बार फिर १ गोली दिन मे ३ बार दी जाती है ।

(४) Inderal I C I. यह भी एक Adıeneıgıc Blockıng औषध है जिसके ५ मिलिलि० मे ५ मिलि० के एम्प्यूल मिलते है जो शिरा द्वारा दिये जाते है। हृदव शूल, हृदयगति वैपम्य, हृदय मास रोग तथा Phaeochromocytoma मे उपयोगी है। इसकी १० मिलि की गोलियां भी मिलती है।

(५) Pentrıum (Roche) यह भी हृदयशूल के लिये उपयोगी औषध है जिसकी एक गोली दिन मे ३ बार दी जाती है।

## (IV) मानस रोग संबंधी औषधियां

(१) Pyritınol (Encephabol E. Merck) यह विटामिन बी ६ का योग है। इसकी १०० मिलि० की गोलिया मिलती है। दिन में ३ गोली १, १½ मास तक दी जाती है। चिन्तारोग, विषाद या

Depression, पक्षाघात, कम्प या Senile Tremor, व्याकुलता Psychoneurosis के लिये उपयोगी है।

(२) Alphamethyl Benzyl Hydrazine (Actomol I C I) यह Monoamine Oxidase Inhibitor औषध है। इसके ५ मिलि० कैप्स्यूल मिलते है। दैनिक मात्रा १५ मिलि०। बढाते हुए इसे ३० मिलि० तक कर सकते है।

(३) Amitriptyline Pamoate (Tryptizol M.S.D.) का ऊपर उल्लेख तो हुआ है, अब इसका शर्बत भी मिलता है। इस विषाद शामक औषधि की १० मिलि० की गोलिया दिन मे २ बार दी जाती है। इसके शर्बत का १ चम्मच बच्चे को सोने से पहले देने से उसका रात्रिमेह Enuresis ठीक हो जाता है।

(४) Nortriptyline Hydrochloride एक Iminodibenzyl derivative (Allegron) मनः शामक तथा विषाद शामक औषध। २०-१०० मिलि० दैनिक मात्रा। पेट और आतो से सम्बन्ध रखने वाले मानस रोग। बालकों की मात्रा १०-७५ मिलि० दैनिक।

(५) Valium (Roche) Anxiety, Muscle Spasm, Tension, Obscessive Compulsive Neuroses मे उपयोगी। २ मिलि० गोली मिलती है। ६-३० मिलि० दैनिक मात्रा विभक्त करके। बालक मात्रा १-५ मिलि० दैनिक।

## (V). Allergy निवारक औषधियां

(१) Extract of Allergens (Allpyral) असात्म्यता या Sensitivity को हटाने के लिये पहले से ही १-७ दिन के अन्तर से इसके ७-८ इजेक्शन दे दिये जाते है।

(२) Bronchogen भी इसी तरह का कई Allergens का Extract है। इसके भी इजेक्शन्स इसी तरह श्वास प्रतिश्याय आदि होने से पहले ही दे दिये जाते है।

(३) Haygen का भी एक इजेक्शनो का समह है जिन्हें क्रमशः १-७ दिन के अन्तर से ऊपर के समान त्वचा द्वारा दिया जाता है।

(४) Cyproheptadine Hydrochloride (Periactin M S D.) इसकी गोली व शर्बत भी मिलता है। Allergy से होने वाले प्रतिश्याय खुजली आदि को हटाने के लिये इसके शर्बत को २ चम्मच मात्रा मे दिन मे ३ बार दे दिया जाता है। गोली ४ मिलि० की तथा शर्बत ५ मिलिलि० मे २ मिलि० औषध होती है।

(५) Embramine (Mebryl, Smith Kline) ६० मिलि० कैप्स्यूल, Allergy से उत्पन्न शीतपित्त, एक्जिमा, Oedema, प्रतिश्याय आदि के लिये दिन मे दो बार दिये जाते है।

(६) Dimethindene Maleate (Fenostil Retard) की गोलियां २ ५ मिलि० की तथा शर्बत १० मिलिलि० मे १ मिलि० औषध। एक शीघ्र प्रभाव करने वाली तथा चिरकाल तक प्रभावकारी Antihistamine औषध। प्रात साय १-१ गोली या ½-२ चम्मच दिन मे २ बार दी जाती है।

(VI) Antirheumatic, Analgesic · वेदना शामक औषध

(१) Nifenazone (Thylin) २५० मिलि० गोलिया। १ गोली दो तीन बार प्रतिदिन देने से Rheumatiod Arthritis आदि रोगो के लिये उपयोगी है।

(२) Indomethacin (Indocid) २५ मिलि० के कैप्स्यूल दिन मे २-३ सर्व आमवातिक वेदनाओ, सन्धि शूलो की शान्ति के लिये उपयोगी।

(३) Mefenamic Acid (Ponstan P D.) २५० मिलि० कैप्स्यूल पहले २ फिर प्रति छ. घण्टे पर १-१ दिया जाता है। शिर शूल, मास शूल तथा सर्व प्रकार की वेदनाओ के लिये उपयोगी।

(VII) Anticholinergic औषधियां

(१) Piperidolate Hydrochloride (Dactil) एक स्तम्भशामक औषिधि है पेट, आत, पित्त मार्ग, हृदय आदि मे होने वाले स्तम्भ (Spasm) के लिये विशेष उपयोगी है। ५० मिलि० की गोली दिन मे ४ बार दी जाती है।

(२) Mepenzolate Bromide (Cantil) यह भी Anticholinergic

औषध जो आत मे होने वाले स्तम्भ (Spasm) को शात करती है अत Colitis की दर्द मे जैसे Ulcerative, mucous या Spastic मे २५ मिलि० की १-२ गोलियो के रूप मे ३ बार दैनिक दी जाती है।

(VIII) Anticonvulsant औषध

Carbamazepine (Tegretol, Giegy) २०० मिलि० की गोली ऐसी तीव्र वेदनाओ जैसे Trigeminal Neuralgia (Tic douloureux) या Herpes के लिये दिन मे ३ गोली दी जाती है।

(IX) Anticoagulant औषध

Cumetharol (Dicumoxane) यह एक मध्यम प्रभावकारी Anticoagulant है जिसे Cardiac Thrombosis तथा Infarction, peripheral Arterial occlusion, Venous Thrombosis के रोकने तथा ठीक करने के लिये पहले दिन ७५ मिलि० की ३-४ गोलियो के रूप मे और फिर दूसरे दिन १-३ गोलियो के रूप मे प्रतिदिन दिया जाता है।

(X) Prostate वृद्धि के लिये औषध

Protein free Prostate Extract (Raveron) १-२ मिलिलि० मात्रा मे एक-एक दिन छोडकर मास द्वारा इसे दिया जाता है।

(XI) अस्थि तथा संधि रोगो की औषधियां

(१) Bone extract (Ossopan Robapharm) Osteomalacea तथा Fracture के लिये उपयोगी, भोजन से पहले १-२ गोली, दिन मे ३ बार।

(२) Cartilage Bone marrow extract (Rumalon) १ मिलिलि० को एक दिन छोडकर मास द्वारा १ मास तक दिया जाता है। सधियो मे क्षीणता या Arthrosis के लिये उपयोगी है।

(XII) निद्राजनक औषधि

Medodorm, Nonbarbituric औषध है, इसलिये जो वृद्धो के लिये

विशेष उपयोगी, निद्राजनक व शामक Sedative औषध है । २ गोली रात सोने से १ घटे पहले देने से निद्राजनक है । प्रातः १ गोली दी हुई शामक है।

## (XIII) आमाशयव्रण (Peptic ulcer) की औषधियां

(१) Carbenoxolone sodium (Biogastrone) इसकी २ गोली दिन मे तीन बार एक सप्ताह फिर १ गोली दिन मे १ बार कुछ सप्ताह तक दी जाती है।

(२) Stomach small intestine tissue extract (Robaden Robapharm) १ मिलिलि० इजेक्शन मास द्वारा एक-एक दिन छोडकर दिया जाता है। साथ ही इसकी एक गोली मुख द्वारा दिन मे ३ बार दी जाती है।

## (XIV) मूत्रल औषध

(१) Frussemide (Lasix Hoechst) २० मिलि० की गोली तथा २ मिलिलि० मे २० मिलि० का इजेक्शन मिलता है। दिन मे २ गोली या एक इजेक्शन शिरा द्वारा या मांस द्वारा दिया जाता है।

## (XV) Migraine अर्धावभेदक रोधक औषधि

Methylsergide Maleate, Sandoze—यह Methylergonovine maleate का एक योग है जिसकी ४ मिलि० दैनिक मात्रा इस दर्द के रोकने (Prevention) के लिये दी जाती है।

## (XVI) मसूरिका रोधक औषधि

Methisazone (Marboran B.V.) एक Antiviral औषध है जो इस रोग के रोगी के सम्पर्क मे आये हो उन्हे इसके १ ५ ग्राम के २ कैप्स्यूल प्रात, २ सायकाल देकर इस रोग से बचाया जा सकता है। इसके टीके से होने वाले पामा आदि उपद्रवो के लिये भी इसे दिया जाता है।

## (XVII) यकृत् वृद्धि के लिये

Protein free liver extract (Ripason) इसे १० मिलिलि० मात्रा मे शिरा द्वारा दिया जाता है।

(XVIII) शोथ शान्ति या Inflammatoy Oedema के लिये औषध

(१) Crystallıne Chymotrypsın (Avazyme) आघात जनित शोथ अस्थि भग जनित शोथ मचकोड की शोथ तथा इस प्रकार उत्पन्न सर्व शोथो को कम करने के लिये इसकी एक गोली दिन मे ४ बार दे दी जाती है।

(XIX) Cytotoxic या कैन्सर शामक औषधि

Melphalan (Alkaran, B. W.) Malıgnant Melanoma, Multiple Myeloma आदि घातक अर्बुदों के लिये इसकी २ या ५ मिलि० की गोलिया तथा इसके १०० मिलि० के इजेक्शन मिलते है। साथ ही एक मिलिलि० की एक Vıal Solvant की और एक Vıal ९ मिलिलि० की Dıluent की साथ ही मिलती है।

(XX) स्त्री रोग सम्बन्धी औषध

(१) Ethynodıol Dıacetate (Metrulen) २ मिलि० की गोली Mestranol १ मिलि के साथ बनी हुई मिलती है। Progestatıon चिकित्सा के लिये उपयोगी है। गर्भपात की आशका हो या बार-बार होता रहा हो Endometrıosıs हो या असामयिक रक्तस्राव हो तो दूसरी Progestatıon चिकित्सा के समान इसका प्रयोग करना चाहिये।

(XXI) Antılıpemıc औषध

Hexamethyl dıamıno-ısospropanol-Dııodıde (Entodon, Bayer) ३ मिलिलि० इजेक्शन। रोज १ सप्ताह तक दिया जाता है। फिर १-१ दिन छोडकर २ सप्ताह दिया जाता है। Pakınsonısm, Hemiplegia आदि Atherosclerosıs से होने वाले रोगो के लिये उपयोगी है।

(XXII) फुफ्फुस सम्बन्धी निर्बलता (Respıratory Insuffıcıency) के लिये

Daptazole (Daptamycın) इस कैप्स्यूल मे Daptazole ७५ मिलि० Tetracyclıne १२५ मिलि० होता है। तीव्र तथा जीर्ण कास रोग, Emphysema के लिये इसके १-२ कैप्स्यूल दिन मे ४ बार दिये जाते है।

## (XXIII) रक्तरोधक (Haemostatic) औषध

(१) Cyclonamine (Vicynene) कही से रक्तवाहिनियो से होने वाले रक्त स्राव को बन्द करने के लिये उपयोगी। इसके २५० मिलि० के एम्प्यूल तथा १०० मिलि० की गोलिया मिलती है। तुरन्त रोकने के लिये १-३ एम्प्यूल शिरा द्वारा दिये जाते हैं फिर २ गोलिया प्रति ४-६ घण्टे बाद दी जाती हैं। शल्यकर्म से पहले इसकी २-२ गोलिया ३-३ घण्टे पर दे दी जाती हैं या एक एम्प्यूल को १ घण्टा पहले दे दिया जाता है।

# शब्दानुक्रमणिका

ह



क्ष

# INDEX

## A



## B



## C